बना देता है । ऋग्वेद की ऋचाओं में, गीता के विराट स्वरूप प्रदर्शन में तथा कबीर की उलटबाँसियों में इसी रहस्यवाद के दर्शन होते हैं । तुलसी का प्रसिद्ध पद 'केशव कहि न जाय का कहिए" इसी आश्चर्य भावना का प्रतीक है। महादेवी वर्मा ने निम्न पंक्तियों में उसी आश्चर्य के भाव का बड़ा सुन्दर और रहस्यात्मक काव्यमय भाव चित्र अङ्कित किया है—

"शून्य नभ में उमड़ जब दुख भार सी,
नैश तम में सघन छा जाती घटा,
बिखर जाती जुगनुओं की पंक्ति भी।
जब सुनहले आँसुओं के हार - सी,
तब चमक जो लोचनों को मूँदता।
तड़ित की मुस्कान में वह कौन है ?"

अतः संक्षेप में कहा जा सकता है कि उस अज्ञात को जानने की यही भावना रहस्यवाद कहलाती है । आत्मा द्वारा उस परमतत्व—ब्रह्म—की इस प्राप्ति की साधना में विद्वानों ने तीन सोपान माने हैं—साधारण प्राण से विश्व प्राण और विश्व प्राण से महाप्राण । अर्थात् पहली अवस्था में साधक स्वप्राण की ही साधना में रत रहता है, दूसरी अवस्था में वह विश्वप्राण की अनुभूति में समस्त जगत से सचेतन सम्बन्ध जोड़ता रहता है । तीसरी अवस्था में वह 'महाप्राण' की सीढ़ी पर आरूढ़ होकर ब्रह्म में लीन हो जाता है ।

इस प्रथम अवस्था में साधक अपनी अभीष्ट वस्तु की प्राप्ति के लिए सब प्रकार के कष्ट उठाने को प्रस्तुत रहता है और सदैव उसके विरह में तड़पता रहता है ।

द्वितीय अवस्था में साधक को उस तत्व का पूर्ण परिचय प्राप्त हो जाता है और तब वह एक विचित्र आह्लाद से आनन्द विभोर हो उठता है । अद्वैत-वादी इसे 'आत्मज्ञान' की तथा सूफी 'फना' की स्थिति कहते हैं ।

तृतीय अवस्था में साधक पूर्ण सिद्धावस्था को प्राप्त कर ब्रह्म में लीन होने की स्थिति में आ जाता है । यही अद्वैतवादियों की भाषा में 'जीवन्मुक्त' की दशा कहलाती है । इसमें साधक आध्यात्मिक जीवन के अन्तिम विकसित रूप की अवस्था में आकर, सिद्धावस्था को प्राप्त कर, ब्रह्म से मिलकर नीर-क्षीर की भाँति एक हो जाता है । ऐसी अवस्था में कबीर के शब्दों में—

"आतमलीन अखंडित रामां, कहै कबीर हरि माँहि समाना ।"

वाली स्थिति हो जाती है । यही रहस्यवाद की अन्तिम स्थिति होती है ।

विभिन्न विद्वानों ने रहस्यवाद की भिन्न-भिन्न परिभाषाएँ की हैं जिनमें से प्रमुख निम्नलिखित हैं—

**आचार्य रामचन्द्र शुक्ल**—"साधना के क्षेत्र में जो अद्वैतवाद है, काव्य के क्षेत्र में वही रहस्यवाद है।"[१]

**बाबू गुलाबराय**—"प्रकृति में मानवी भावों का आरोप कर जड़-चेतन के एकीकरण की प्रवृत्ति छायावाद की एक विशेषता है और उसके मूर्त्त की अमूर्त्त से तुलना करने वाले अलङ्कार-विधान में, जैसे 'बिखरी अलकें ज्यों तर्क जाल', लहरों के लिये 'इच्छाओं सी असमान' तथा मानवीकरण प्रधान लाक्षणिक प्रयोगों में परिलक्षित होती है। जब यह प्रवृत्ति कुछ अधिक वास्तविकता धारण कर अनुभूतिमय निजी सम्बन्ध की ओर अग्रसर होती है तभी छायावाद रहस्यवाद में परिणत हो जाता है।"[२]

**गङ्गाप्रसाद पांडेय**—"मनुष्य जब से अपनी मानवीय विवशता में अथवा प्राकृतिक व्यापारों की विशालता में किसी एक अलक्षित शक्ति के प्रभाव तथा अस्तित्व की कल्पना करने लगा तभी से रहस्यवाद का बीजारोपण हुआ।··· रहस्यवाद हृदय की वह दिव्य अनुभूति है जिसके भावावेश में प्राणी अपने समीप और पार्थिव अस्तित्व से उस असीम एवं स्वर्गिक 'महाअस्तित्व' के साथ एकात्मता का अनुभव करने लगता है।"[३]

**डा० रामकुमार वर्मा**—"रहस्यवाद जीवात्मा की उस अन्तर्हित प्रवृत्ति का प्रकाशन है जिसमें वह दिव्य और अलौकिक शक्ति से अपना शान्त और निश्छल सम्बन्ध जोड़ना चाहता है और वह सम्बन्ध यहाँ तक बढ़ जाता है कि दोनों में अन्तर नहीं रह जाता।"[४]

**महादेवी वर्मा**—"रहस्यानुभूति में बुद्धि का ज्ञेय ही हृदय का प्रेय हो जाता है।"[५]

**जयशङ्करप्रसाद**—"काव्य में आत्मा की संकल्पात्मक अनुभूति की मुख्य धारा का नाम रहस्यवाद है।"[६]

**डा० त्रिगुणायत**—"जब साधक भावना के सहारे आध्यात्मिक सत्ता की रहस्यमयी अनुभूतियों को वाणी के द्वारा शब्दमय चित्रों में सजाकर रखने लगता है, तभी साहित्य में रहस्यवाद की सृष्टि होती है।"[७]

---

**१—काव्य में रहस्यवाद—आचार्य शुक्ल**
**२—काव्य का स्वरूप—बाबू गुलाबराय**
**३—छायावाद और रहस्यवाद—गंगाप्रसाद पांडेय**
**४—कबीर का रहस्यवाद—डा० रामकुमार वर्मा**
**५—महादेवी का विवेचनात्मक गद्य**
**६—काव्य, कला तथा अन्य निबन्ध—प्रसाद**
**७—कबीर की विचारधारा—डा० त्रिगुणायत**

**परशुराम चतुर्वेदी**—"रहस्यवाद शब्द काव्य की एक धारा विशेष को सूचित करता है। वह प्रधानतः उसमें लक्षित होने वाली उस अभिव्यक्ति की ओर संकेत करता है जो विश्वात्मक सत्ता की प्रत्यक्ष, गम्भीर एवं तीव्र अनुभूति के साथ सम्बन्ध रखती है।"[1]

उपर्युक्त सभी मतों से परमात्मा के प्रति आत्मा के आत्मनिवेदन, मिलन के प्रति प्रयत्न और मिलन की ही ध्वनि निकलती है। इस प्रकार रहस्यवाद के विषय आत्मा, परमात्मा और जगत हैं। उसका दृष्टिकोण सांसारिक दृष्टि से उदासीनता पूर्ण आध्यात्मिक है। दार्शनिक क्षेत्र में आत्मा परमात्मा की एकता का सिद्धान्ततः प्रतिपादन किया जा चुका था। उसी की जब साहित्य में अभिव्यक्ति हुई तो वह अस्पष्ट एवं रहस्यमय होने के कारण रहस्यवाद कहलाई।

**रहस्यवाद का विकास**—उस परमशक्ति-विषयक जिज्ञासा भारत में अत्यन्त प्राचीनकाल—वैदिक युग—में भी मिलती है। ऋग्वेद का एक उदाहरण देखिए—

"उत त्वया तन्वा संवदे तत्कदान्वन्तर्वरुणे भुवानि"

—ऋ ७-८६-२

अर्थात् कब मैं अपने इस शरीर से उसकी स्तुति करूँगा और कब मैं उस वरण करने योग्य के हृदय के भीतर एकाकार हो सकूँगा।

उपनिषदों में उस मूल सत्ता की खोज का प्रयत्न किया गया है। सबसे पहले उनमें आत्मा की सार्वभौमिक सत्ता स्वीकार की गई। ऐतरेय उपनिषद में कहा गया है कि—"पहले यह जगत एकमात्र आत्मा ही था। उसके सिवा और कोई क्रियाशील वस्तु नहीं थी। उसने यह सोचा कि मैं लोकों की रचना करूँ।" इस प्रकार इस जगत की अनेकता के मध्य ऐक्य की स्थापना कर आत्मा की व्यापकता का प्रतिपादन दिया गया। आत्मा को सब में व्याप्त माना गया। इसे अजर, अमर, अजन्मा, शाश्वत कहा गया। शरीर के नष्ट हो जाने पर भी उसे अमर माना गया। इसका ज्ञान आत्मदर्शन द्वारा ही सम्भव है। प्रवचन और अध्ययन आदि के द्वारा उसका ज्ञान नहीं हो सकता। इस आत्मज्ञान की प्राप्ति की साधना को गुह्य माना गया है। भावुकता इस प्रेमपंथ की सर्व प्रधान विशेषता रही है। यूरोप में यह प्राचीनकाल के मर्मी सन्तों से होती हुई सूफियों तक चली आई। ये सन्त धर्म की कट्टरता को कभी भी स्वीकार नहीं कर सके, इसी कारण यूरोप और मध्य पूर्व एशिया में इन्हें

१—**कबीर साहित्य की परख—चतुर्वेदी**

धार्मिक कट्टरता के भयानक अत्याचारों का सामना करना पड़ा । फारस में इस्लाम के द्वारा सूफियों पर किए गये अत्याचार इसके प्रमाण हैं। अध्यात्म की यह धारा इस्लामी देशों में निरन्तर आगे बढ़ती रही । फारस के उपरान्त ये सन्त भारत की ओर आए और यहाँ इनके प्रचार ने बल पाया। हिन्दी का सूफियों का साहित्य इसका प्रमाण है ।

इस प्रकार वेदों की वह जिज्ञासा उपनिषदों में अपने आधार की खोज करती हुई आगमों में उससे मानवीय सम्बन्ध स्थापित कर पनपी और आगे बढ़ी । इसके बाद तंत्र और योग मार्ग में विभिन्न शुभ-अशुभ रूप धारण कर सिद्धों, नाथों एवं सन्तों में फली फूली तथा अन्त में भैरवी-चक्र, देवदासी प्रथा आदि में जाकर नष्ट हो गई। आधुनिक काल में आकर इसने छायावाद के साथ पुनर्जीवन प्राप्त किया परन्तु इस समय इसका प्रेरणा स्रोत उपनिषद एवं आगम ही रहे । इसलिए वह विकृत होने से बच गई। इस पर अनेक आलोचकों ने अस्पष्टता का आरोप लगाया है जो स्वाभाविक है। आध्यात्म और आन्तरिक साधना से सम्बंधित अभिव्यक्ति भी यदि गुह्य अथवा अस्पष्ट नहीं होगी तो क्या प्रयोगवादी साहित्य होगा ? मानसिक उलझनें एवं वाणी की असमर्थता जहाँ जितनी ही अधिक होगी वहाँ अस्पष्टता भी उतने ही परिमाण में अधिक होगी ।

आलोचकों ने हिन्दी साहित्य की रहस्यवादी रचनाओं को दो कालों में विभाजित कर दिया है—प्राचीन रहस्यवादी रचनाएँ और आधुनिक रहस्यवादी रचनाएँ । आचार्य शुक्ल आधुनिक रहस्यवादी कविताओं को भारतीय प्राचीन रहस्यवादी परम्परा की उपज न मानकर उसमें विदेशी प्रभाव मानते हैं। इसके विपरीत 'प्रसाद' इसे शुद्ध रूप से भारताय मानते हैं। शुक्लजी की स्थापना है कि सूफियों का रहस्यवाद फारस से यूरोप पहुँचा और वहाँ ईसाई मर्मी सन्तों द्वारा फूलता फलता रहा और उन्नीसवीं सदी के अन्त तक वहाँ कायम रहा। अम्बर क्राम्बे, ब्लेक और यीट्स आदि में यह नवीन रूप धारण कर आगे बढ़ा जिसका प्रभाव कवीन्द्र रवीन्द्र पर पड़ा और उन्होंने उसी पद्धति पर 'गीतांजलि' की रचना की। वहाँ से आकर इस धारा ने हिन्दी के छायावादी कवियों को प्रभावित कर उन्हें रहस्यवादी बना दिया ।

हिन्दी में रहस्यवाद का इतिहास उसके प्रारम्भिक युग से ही आरम्भ हो जाता है। सर्व प्रथम इस भावना के दर्शन सिद्ध-साहित्य में होते हैं। उसके पश्चात् यह नाथ-साहित्य में होती हुई निर्गुण और निरंजन सम्प्रदायों में आगे बढ़ी है। सिद्धों और नाथों का यह रहस्यवाद अत्यन्त अस्पष्ट और उलझा हुआ है। वास्तविक रहस्यवाद के दर्शन भक्तिकाल के प्रथम चरण में

जाकर कबीर, दादू और जायसी के काव्य में ही हुए हैं। इस रहस्यवाद का मूल अद्वैतवाद माना जाता है। कबीर और जायसी हिन्दी के आदि रहस्यवादी कवि माने जाते हैं। आचार्य शुक्ल जायसी में शुद्ध भावात्मक रहस्यवाद के सर्वप्रथम दर्शन करते हैं और डा० श्यामसुन्दरदास कबीर को हिन्दी का सर्व प्रथम रहस्यवादी कवि मानते हैं। शुक्लजी रहस्यवाद की विवेचना करते हुए कहते हैं कि—"जो चिन्तन के क्षेत्र में अद्वैतवाद है वही भावना के क्षेत्र में रहस्यवाद है। बात यह है कि वैदिक ऋषि चिरकाल तक मनन करने के उपरान्त उपनिषद्-काल में इस सत्य पर पहुँचे कि संसार में ब्रह्म ही एकमात्र सत्य है। माया के कारण सांसारिक जन को उसके भिन्न-भिन्न रूप दिखाई देते हैं। द्वैत के अभाव की घोषणा करता हुआ जब यह सिद्धान्त एक ओर ब्रह्म तथा जीव की एकता तथा दूसरी ओर ब्रह्म तथा जगत की एकता स्थापित करने लगा तो इसका नाम सर्ववाद हो गया।"१ ज्ञानियों ने इस सत्य का उद्घाटन तर्कों एवं दृष्टान्तों द्वारा किया, परन्तु वह साधारण जनता के मस्तिष्क से परे की वस्तु थी। अतः यह कार्य 'कान्ता सम्मित' उपदेश देने वाले कवियों द्वारा सम्पादित हुआ।

उपनिषदों के इस सर्ववाद के दर्शन हिन्दी साहित्य में कहीं-कहीं और वह भी अत्यन्त प्रच्छन्न रूप में ही होते हैं। यहाँ तो प्रमुखता अद्वैतवाद के फारसी रूप की ही अधिक है। सूफी रहस्यवाद, कबीर का रहस्यवाद तथा परवर्ती प्रेममार्गी कवियों का रहस्यवाद मूलतः भले ही एक रहा हो, पर बाह्य रूप में भिन्न है। कबीर आदि रहस्यवादी आत्मा और ब्रह्म के सम्बन्ध की अद्भुतता पर आश्चर्य चकित हैं। उनके अनुसार आत्मा और परमात्मा अभिन्न हैं। माया के कारण ही उनमें भेद प्रतीत होने लगता है। माया का आवरण हट जाने पर यह भेद स्वतः ही नष्ट हो जाता है। ईश्वर और जीव का पूर्ण तादात्म्य हो जाता है। सूफियों का रहस्यवाद "भागवत के प्रेम मूलक रहस्यवाद जैसा है। उसका आरम्भ वहाँ होता है जहाँ जीव और ईश्वर विषयक गवेषणा का अन्त हो जाता है। उस समय जीव-ईश्वर के सम्बन्ध में एक मधुर भावना की सृष्टि होती है। इस भावना में परस्पर का आकर्षण और तीव्र मिलनाकांक्षा है। इस आकर्षण को स्त्री पुरुष के पारस्परिक आकर्षण के रूपक द्वारा उपस्थित किया गया है।"२

कबीर से पूर्व अव्यक्त और अशरीरी ब्रह्म के साथ प्रणय की भावना नहीं

---

१—**काव्य में रहस्यवाद—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल।**

२—**रहस्यवाद—डा० रामरतन भटनागर।**

थी। कबीर के उपरान्त मीरा में इसके दर्शन हुए। मीरा की भक्ति भावना और सन्तों की रहस्य-साधना में कोई विशेष अन्तर नहीं है यद्यपि मीरा सगुण रूप कृष्ण की उपासिका थी। सगुण भक्तों में स्पष्ट रूप से रहस्यवाद के दर्शन नहीं होते। तुलसी और सूर के कुछ पदों में भी हल्की सी रहस्य भावना मिल जाती है। तुलसी के 'केशव कहि न जाय का कहिए' जैसे पदों में रहस्य भावना तो है मगर वह मादन-भाव वाली रहस्य-भावना नहीं है। इसी प्रकार सूर काव्य के भी कुछ स्थलों जैसे रास, राधा का कृष्ण के हृदय में अपनी छाया देखकर मान करना, कृष्ण का यशोदा माता को मुंह खोलकर विराट स्वरूप दिखाना तथा उनका बहुनायकत्व आदि में पर्याप्त रहस्यात्मकता है। परन्तु उसमें अनुभूति की गहराई का अभाव है। कृष्ण के ऐसे रूप के प्रति भक्त का भाव प्रेम का न होकर आश्चर्य का ही है। इसका कारण यह है कि साकार रूप के उपासक उस 'अव्यक्त' सत्ता के प्रति क्यों आकर्षित होते?

रीतिकाल में आकर रहस्यवाद क्षीण हो गया। काव्य ईश्वरोन्मुख न रह कर उसमें लोकोन्मुख उक्तियाँ मिलती हैं। परन्तु वास्तविक रहस्यवाद के दर्शन कबीर और जायसी के उपरान्त केवल आधुनिक कवियों में ही होते हैं जिनमें प्रसाद, पन्त, निराला, महादेवी प्रमुख हैं। इनकी विचारधारा भारतीय होते हुए भी इनकी अभिव्यक्ति पर कवीन्द्र रवीन्द्र द्वारा अँग्रेजी काव्य का अप्रत्यक्ष प्रभाव पड़ा है। इनमें सूफियों की सी तन्मयता न होकर भी उच्चकोटि की भावुकता है।

प्राचीन रहस्यवाद और आधुनिक रहस्यवाद में विद्वानों ने पर्याप्त अन्तर माना है। प्रसादजी का मत है कि रहस्यवाद की हमारी अपनी दार्शनिक एवं काव्य परम्परा रही है जो मध्ययुग तक समाप्त हो जाती है। आधुनिक युग के रहस्यवाद को पश्चिमी धारा से प्रभावित माना गया है परन्तु कुछ आलोचकों ने यह कहा कि रहस्यवाद की मूल उत्पत्ति सेमेटिक धर्म-भावना से हुई है इसीलिए वह विदेशी वस्तु है। परन्तु प्रसाद जी का कहना है कि—"रहस्यवाद (अनहलकवाद) सेमेटिक धर्म-भावना के विरुद्ध है एवं ईसा, मंसूर और सरमद आर्य अद्वैतभावना से प्रभावित थे।" आधुनिक रहस्यवाद के सम्बन्ध में प्रसाद जी ने लिखा है कि—"वर्तमान हिन्दी में इस अद्वैत रहस्यवाद की सौन्दर्यमयी व्यंजना होने लगी है। वह साहित्य में रहस्यवाद का स्वाभाविक विकास है।......वर्तमान रहस्यवाद की धारा भारत की निजी सम्पत्ति है, इसमें सन्देह नहीं।" इस प्रकार प्रसाद जी प्राचीन एवं आधुनिक रहस्यवाद

को विदेशी वस्तु न मानकर उसे भारतीय अद्वैत भावना से प्रभावित मानते हैं। इसका मूल आध्यात्मिक भावना रही है और अब भी है।

डा० रामकुमार वर्मा रहस्यवाद की अनुभूति को मूलत; आध्यात्मिक तो मानते हैं परन्तु आधुनिक रहस्यवादी कविता को वे पूर्णरूप से मूलतः आध्यात्मिक नहीं मानते। महादेवी वर्मा ने 'सान्ध्यगीत' की भूमिका में रहस्यवाद का विवेचन करते हुए योगियों, सूफियों तथा कबीर के रहस्यवाद की विशेषताओं का उल्लेख कर आधुनिक रहस्यवाद के विषय में लिखा है कि—"आज गीत में हम जिसे नए रहस्यवाद के रूप में ग्रहण कर रहे हैं वह इन सब की विशेषताओं से युक्त होने पर भी उन सब से भिन्न है। उसने पराविद्या की अपार्थिवता ली, वेदान्त के अद्वैत की छाया ग्रहण की, लौकिक प्रेम से तीव्रता उधार ली और इन सब को कबीर के सांकेतिक दाम्पत्य-भाव सूत्र में बाँधकर एक निराले स्नेह-सम्बन्ध की सृष्टि कर डाली जो मनुष्य के हृदय को आलम्बन दे सका, उसे पार्थिव प्रेम से ऊपर उठा सका तथा मस्तिष्क को हृदयमय और हृदय को मस्तिष्कमय बना सका।" इस वक्तव्य से स्पष्ट हो जाता है कि आधुनिक रहस्यवाद शुक्लजी के मतानुसार विदेशी न होकर भारतीय ही है। वर्डसवर्थ आदि अँग्रेजी के कवियों के प्रकृति-रहस्यवाद को देखकर भी कुछ आलोचकों ने इसके प्रभाव को वर्तमान हिन्दी के प्रकृति-रहस्यवाद पर थोपा है। इस आक्षेप का उत्तर देते हुये प्रसादजी ने लिखा है कि—"आज साहित्य में विश्व सुन्दरी-प्रकृति में चेतना का आरोप संस्कृत वाङ्मय में प्रचुरता से प्राप्त होता है। यह प्रकृति या शक्ति का रहस्यवाद सौन्दर्य लहरी के 'शरीरत्वं शम्भो' का अनुकरण मात्र है। वर्तमान हिन्दी का रहस्यवाद स्वाभाविक रूप से विकसित होकर आया है।"[१]

इस विषय में इतना तो स्वीकार करना ही पड़ता है कि वर्तमान हिन्दी रहस्यवाद की प्रेरणा हिन्दी वालों को अँग्रेजी रोमाँटिक काव्य से प्रभावित कवीन्द्र की 'गीतांजलि' से ही मिली थी। प्रसाद भी इससे प्रभावित हुए थे परन्तु उन्होंने इस प्रभाव को अभिव्यंजना पद्धति,भाषा-शैली एवं काल्पनिक रूप-विधान के रूप में ही ग्रहण किया था। उनकी रहस्यवादी भावनाओं का उद्‌गम स्रोत शैवागम ही रहे जिसके आधार पर उन्होंने 'आंसू' और 'कामायनी' में आनन्दवाद की प्रतिष्ठा कर रहस्यवाद को आगे बढ़ाया।

प्राचीन तथा आधुनिक रहस्यवाद का अन्तर हम संक्षेप में इस प्रकार स्पष्ट कर सकते हैं—प्राचीन रहस्यवादी काव्य की मूल प्रेरणा धार्मिक अनुभूति और साधना थी। इसके प्रतीक जन-साधारण के जीवन से लिये गये थे। अतः

१—काव्य और कला तथा अन्य निबन्ध—प्रसाद।

इसका आध्यात्मिक धरातल अत्यन्त उच्च होते हुये भी यह इतना दुर्बोध नहीं था। आधुनिक रहस्यवाद के मूल में धार्मिक भावना का एकान्त अभाव है। वह शुद्ध कल्पना पर आधारित है। उसके पीछे साधना की गहराई भी नहीं है। उसके प्रतीक सर्वथा नवीन एवं अभारतीय हैं। इसीलिये साधारण पाठक इस काल्पनिक साधना एवं अनुभूति हीन रहस्यवाद को समझ नहीं पाता।

वर्तमान काल में रहस्यवाद का कहीं-कहीं बड़ा दुरुपयोग हो रहा है। इसका सहारा लेकर अनेक कवि अत्यन्त रूढ़िग्रस्त भाषा के माध्यम से हृद्तन्त्री के टूटे तारों के राग अलापने लगे। उनमें ईश्वर के प्रति सच्ची जिज्ञासा जनित प्रेम की अनुभूति तो थी नहीं किन्तु अपनी दुरूह भाषा द्वारा वे उसे उत्पन्न करने का प्रयत्न अवश्य करते रहे। (यद्यपि यह धारा अब पूर्णतः निष्क्रिय सी हो रही है फिर भी यदा-कदा इस प्रकार की रचनाएँ प्रकाशित होती ही रहती हैं) वे केवल अपनी बौद्धिकता के बल पर ही वह प्रभाव उत्पन्न करना चाहते हैं जो प्राचीन रहस्यवादी कवियों ने सच्ची साधना की अनुभूति द्वारा किया था। आधुनिक कवियों में इस काल्पनिक वास्तविक रहस्यवाद के दर्शन शुद्ध रूप से केवल महादेवी वर्मा के ही काव्य में होते हैं। वे मूलतः और पूर्ण रूप से रहस्यवादी हैं। प्रसाद, पन्त, निराला आदि ने भी अत्यन्त उच्चकोटि की रहस्यवादी रचनाएँ लिखी थीं जिनकी वेदना महादेवी की वेदना से कम मोहक एवं सुन्दर नहीं थी। परन्तु उनके काव्य के अन्य पक्ष भी थे। प्रसाद की प्रतिभा काव्य, नाटक, उपन्यास, कहानी आदि में बँट गई। निराला के साथ भी यही हुआ। पन्त ने अनेक मोड़ लिये परन्तु महादेवी निरन्तर एकसी तन्मयता के साथ अपने प्रियतम के विरह गीत गाती रहीं और आज भी गा रही हैं।

रहस्यवादी काव्य का कलापक्ष छायावादी काव्य के कलापक्ष के ही समान है। इसकी शैली छायावादी शैली से पूर्ण रूपेण प्रभावित है। इसका कारण यह है कि वर्तमान सभी रहस्यवादी कवि छायावादी रहे हैं। साधारणतः पाठक यह अन्तर ही नहीं कर पाता कि कौन सा कवि रहस्यवादी है और कौन सा छायावादी। इसका कारण शैली की समानता ही है। रहस्यवाद की अभिव्यक्ति सदैव से ही पदों या गीतों द्वारा होती आई है। इसलिए आधुनिक युग में भी गीतों की प्रधानता है। प्राचीन रहस्यवादी कवियों में से केवल जायसी आदि सूफियों ने ही प्रबन्ध-काव्य द्वारा रहस्यवाद की अभिव्यक्ति की थी। कबीर, मीरा आदि सभी रहस्यवादियों ने मुक्तक पदों को अभिव्यक्ति का माध्यम बनाया था। प्रसाद की 'कामायनी' को भी कुछ लोग

छायावादी रचना मानते हैं, कुछ रहस्यवादी तथा कुछ उसमें छायावाद और रहस्यवाद का सम्मिलित रूप मानते हैं। इसका कारण भी रहस्यवाद और छायावाद की शैलीगत समानता ही है।

इन दोनों की शैली तो एक है मगर रहस्यवाद की भावभूमि छायावाद से अधिक सूक्ष्म और उच्च है। प्रकृति के पदार्थ दानों में समान रूप से व्यवहृत होते हैं। परन्तु छायावाद में ये स्वतन्त्र वर्णन के विषय होते हैं और रहस्यवाद में ये वर्ण्य-विषय न रह कर किसी भाव को घनीभूत करने में सहायक या अज्ञात सत्ता के अव्यक्त इङ्गितों का संकेत देने वाले होते हैं। इसलिये रहस्यवाद में भी प्रकृति का उतना ही महत्वपूर्ण स्थान है जितना कि छायावाद में। कवि संपूर्ण प्रकृति में उसी अव्यक्त सत्ता का आभास पाता है। प्रकृति भी कवि के समान 'उसके' विरह में अश्रुमुखी दिखाई देती है। जायसी ने तो प्रकृति को 'उसके' विरह में दग्ध होते हुए दिखाया है।

छायावादी और रहस्यवादी दोनों ही काव्यों में शृङ्गार प्रधान है। छायावाद में संयोग और वियोग दोनों पक्षों का चित्रण होता है जबकि रहस्यवाद में सिर्फ वियोग पक्ष ही चित्रित हुआ है। रहस्यवादी कवि का विरह प्रकृति व्यापी है। विरह की शीतल ज्वाला कवि को उस असीम प्रिय के प्रति प्रेमोन्मुख रखती है—

"शीतल ज्वाला जलती है
ईंधन होता दृग जल का,
क्यों व्यर्थ सांस चल-चलकर
करती है काम अनिल का।"

—प्रसाद

कवि की जीवन संध्या में उसका प्रियतम अद्भुत और अनूप सौन्दर्य से आवृत्त, जिसमें रहस्य था, आया—

"शशि मुख पर घूँघट डाले, अंचल में दीप छिपाए।
जीवन की गोधूली में, कौतूहल से तुम आये।।"

रहस्यवाद और छायावाद का पारस्परिक सम्बन्ध दिखाते हुए गंगाप्रसाद पांडेय ने लिखा है कि—"वास्तव में दोनों एक दूसरे के इतने निकट और एक दूसरे के इतने समान हैं कि बिना दोनों के बीच एक विभाजक रेखा बनाए उनका स्वतन्त्र अस्तित्व स्पष्ट नहीं हो सकता।.........रहस्यवाद के विषय आत्मा, परमात्मा और जगत् हैं। छायावाद परमात्मा को छोड़ देता है, वह केवल आत्मा और जगत के प्रदेश में ही विचरण करता है।....छायावाद में जिस प्रकार एक जीवन के साथ दूसरे जीवन की अभिव्यक्ति है अथवा आत्मा

के साथ आत्मा का सन्निवेश है, तो रहस्यवाद में आत्मा के साथ परमात्मा का। एक पुष्प को देखकर जब हम उसे अपने ही जीवन सा सप्राण पाते हैं तो यह हमारी छायावाद की आत्माभिव्यक्ति हुई; किन्तु जब उसी पुष्प को हम किसी परम चेतना का आभास या विकास पाते हैं तो हमारी यह अभिव्यक्ति रहस्य-मयी भावना या रहस्यवाद की अभिव्यक्ति के अन्तर्गत होगी।" यही रहस्य-वाद और छायावाद का छोटा सा अन्तर है। फूल और कलियों में रहस्यवादी जीवन का कम्पन नहीं किन्तु अपने प्रियतम की रूप-माधुरी देखता है—

"सुमन में तेरा मधुर विकास,
कली में नव नव अस्फुट हास।"

इन्हीं सुमन और कलिका को छायावादी कवि आत्मा की समान लहर से अनुप्राणित पाकर सप्राण समझ लेता है। वह उनसे मधुरालाप करने लगता है। निर्जीव को सजीव बनाकर उसी का आलिंगन-पाश माँगता है—

"गाओ गाओ हे कुसुम बालिके!
तरुवर से मृदु मंगल - गान,
मैं छाया में बैठ, तुम्हारे
कोमल स्वर में कर लूँ स्नान!
हाँ सखि! आओ बाँह खोल, हम
लग कर गले, जुड़ा लें प्राण!"

— पन्त

आज रहस्यवाद अतीत की वस्तु बन चुका है। हमारी भौतिक विषमताओं ने हमारी सारी शक्ति एवं ध्यान भौतिक समस्याओं को हल करने की तरफ लगा दिया है। अब हम उस 'परमसुन्दर आराध्य' के प्रेम में विरह-दग्ध न होकर, आँख खोल अपने वास्तविक जीवन की समस्याओं की उधेड़-बुन में लग गये हैं। अध्यात्म का भव्य रूप खड़ाकर एवं उसे धार्मिक आडम्बर से आवे-ष्टित कर एक वर्ग विशेष युगों से जनता को पथ-भ्रष्ट करता आया था। इसी कारण आज के समाज में उस धार्मिक-भावना का विरोध एवं जीवन की भौतिक समस्याओं को सुलझाने वाला स्वर बुलन्द हो उठा है। रहस्यवाद ने एक युग में मानवता की पुकार बुलन्द की थी, सुदूर अतीत में एक 'ब्रह्म' की कामना कर धार्मिक मत-मतान्तरों का उन्मूलन करने की चेष्टा की थी। इतना सब कुछ करने पर भी रहस्यवादी धारणा लोक धर्म का स्वरूप कभी भी नहीं पा सकी क्योंकि इसकी साधना व्यक्ति-प्रधान थी। रहस्यवाद का प्रगतिशील रूप कबीर आदि के साथ ही समाप्त हो चुका था। बाद में तो केवल लकीर ही पीटी गई थी। आधुनिक रहस्यवाद का वह शुभ रूप भी

तिरोहित हो गया। इसमें न साधना है और न अनुभूति की गहराई। यह विशुद्ध रूप से काल्पनिक है। आज के संघर्षशील युग में इस काल्पनिक भावना द्वारा समाज का कोई कल्याण नहीं हो सकता। इसीलिए रहस्यवाद मर गया है। परन्तुइससे इन्कार नहीं किया जा सकता कि आधुनिक रहस्यवादी काव्य ने छायावाद के साथ हिंदी को सुन्दर, ललित साहित्य दिया जिसका साहित्यिक मूल सदैव अक्षुण्ण रहेगा। कालिदास आदि की ललित, मनोरम रचनाओं के समान भविष्य में इसे भी पढ़ा जायेगा। परन्तु आज वह व्यर्थ है। इसीलिए प्रगतिवाद के जनवादी रूप के सम्मुख उसकी कोई पूछ नहीं।

—:o:—

## ३१—आदर्शवाद और यथार्थवाद

इतिहास किसी देश की सामाजिक परिस्थितियों का उल्लेख करता है। साहित्य में उन्हीं का विस्तृत चित्रण मिलता है। यद्यपि साहित्य में कल्पना का आधिक्य होता है और इतिहास में वास्तविकता का फिर भी समाज का जितना यथार्थ चित्रण साहित्य में मिलता है उतना इतिहास में नहीं। वेदकाल के विषय में इतिहास मूक है। परंतु वैदिक साहित्य उस समय के समाज का वास्तविक रूप उपस्थित कर देता है। साहित्य से ही हम तुलसीदास के समय की उस घोर विषम सामाजिक अवस्था का आभास पाते हैं जिसके विषय में अकबर का इतिहास लिखने वालों ने कहीं संकेत भी नहीं किया है। रावण, युधिष्ठिर, नल, शकुन्तला, दुष्यन्त को सामाजिक नियमों का उलङ्घन कर पर-नारी-हरण, द्यूत क्रिया एवं गार्धव-विवाह आदि करने पर कितने कष्ट उठाने पड़े इसका वास्तविक विवरण केवल साहित्य देता है। इस भाँति साहित्य का क्षेत्र दो प्रकार का हुआ। प्रथम—सामाजिक दशा का तत्कालीन चित्रण, दूसरा—उस काल के व्यक्ति, उनके कर्म तथा कर्मों के फल का चित्रण। यह निश्चित है कि दोनों क्षेत्रों में वह समाज का ही चित्र खींचता है—पहले उसका चित्र अङ्कित करता है और फिर उसका मूल्य निर्धारण करता है।

उपर्युक्त दोनों प्रकार के चित्रणों में भी कलाकार या कवि दो मार्ग अपनाता है। एक में वह संसार को जैसे का तैसा चित्रित करता है और दूसरे में उस संसार को मनोनुकूल बनाने के लिए अपनी कल्पना का प्रयोग कर परिवर्तित कर देता है। इसी आधार पर साहित्य में दो वादों की प्रतिष्ठा हुई। इसमें यथावत् चित्रण करने वाले को यथार्थवादी और मनोनुकूल परिवर्तन करने वाले को आदर्शवादी कहा जाता है। यदि समाज का चित्रण तथा कर्मों का मूल्यांकन ज्यों का त्यों—कहीं अच्छा, कहीं बुरा—कर भी दिया जाय तो समाज का यथार्थतः काम चलाऊ रूप हमारे साहित्य में अवश्य रह सकता है। परंतु 'यथार्थवादी' साहित्यकार इतने में ही संतुष्ट नहीं। वह सत् और असत् दोनों को स्वेच्छानुसार महत्त्व देने भर को अपना उद्देश्य नहीं मानता। यथार्थवादी यह कहता है कि समाज में जो कुछ बुरा है, घृणित है, हीन है, असत है उसी को साहित्य में स्थान मिलना चाहिए क्योंकि अच्छा, सुन्दर, उत्तम तथा सत तो केवल कल्पना लोक की चीजें है। वास्तविक जीवन में उनके दर्शन नहीं होते।

वह यह भी कहता है कि प्रत्येक देश तथा काल में जो पापी, दुष्ट, अनाचारी होते हैं, उन्हीं की सदा जीत होती है। जो कोई संसार में बड़ा हुआ है वह सदैव दूसरों को दबाकर ही बड़ा हुआ है। जो विजयी होता है वह धर्मात्मा मान लिया जाता है और पराजित होने वाला पापी। शक्तिहीन होने के कारण जिन कर्मों को हम छिपाकर करना चाहते हैं वे पाप कहलाते हैं परन्तु यदि समाज का एक बड़ा भाग उसे व्यवहार्य बना दे तो वही कर्म हो जाता है, धर्म मान लिया जाता है। इसलिये साहित्य में केवल यथार्थ, असत्, घृणित और कुत्सित को ही स्थान मिलना चाहिए, सत, सुन्दर तथा उच्च को नहीं। क्योंकि समाज में असत्य, अशिव और असुन्दरम् का ही बोलबाला है, सत्यं, शिवं, सुन्दरम् का नहीं। वह इसी प्रकार के साहित्य को ही कला का चरम-उद्देश्य मानता है। उसके यहाँ इससे भिन्न चित्रण कल्पित तथा असत्य है। उसका जीवन से कोई सम्बन्ध नहीं। यह यथार्थवाद के प्रति एक दृष्टिकोण है जो अर्द्धसत्य है।

बाबू गुलाबराय के शब्दों में —"यथार्थ वह है जो नित्य प्रति हमारे सामने घटता है। उसमें पाप-पुण्य, सुख-दुख की धूप-छाँह का मिश्रण रहता है। यह सामान्य भावभूमि के समतल रह कर वर्तमान की वास्तविकता से सीमाबद्ध रहता है। स्वर्ग के स्वर्णिम सपने उसके लिए परी देश की वस्तुएँ हैं जो उसकी पहुँच से बाहर हैं।···वह संसार की कलुष-कालिमा पर भव्य आवरण नहीं डालना चाहता। वह स्वर्ण को भी कालिमामय मिट्टी के कणों से मिश्रित देखना चाहता है। दूसरी ओर आदर्शवादी स्वप्न द्रष्टा होता है। वह संसार में ईश्वरीय न्याय और सत्य की विजय देखना चाहता है। वह संघर्ष में भी साम्य देखने के लिये उत्सुक रहता है।···यदि वर्तमान दुखमय है तो उज्ज्वल भविष्य की सुन्दर झाँकी देखने में मग्न रहता है। वह आशावादी होता है और आशा के एक बिन्दु से सुख के सागर की सृष्टि कर लेता है।" वह ऐसे चरित्र तथा परिस्थितियों का चित्रण करता है जो मानव समाज के लिए अनुकरणीय हैं। उसके लिए यह आवश्यक नहीं कि वैसे चरित्र और परिस्थितियाँ सम्पूर्ण लोक में देखीं और सुनी जायँ।

प्रवृत्ति के विचार से दो प्रकार के व्यक्ति पाये जाते हैं। एक प्रकार के व्यक्तियों की दृष्टि सदैव किसी भी वस्तु के गुणों पर रीझती है और दूसरे प्रकार के व्यक्तियों की दृष्टि केवल अवगुणों की ओर विशेष रूप से रहती है। यद्यपि दोनों दृष्टियों में स्वभावतः तथ्य ही आता है, केवल तथ्य के दो पहलू हो जाते हैं। काल्पनिक शक्तियों के प्राबल्य में प्रायः मनुष्य गुणों की ओर आकर्षित होता है। अतः उसका चित्रण सदैव आदर्शवाद से पूर्ण होगा, जब

कि दूसरे प्रकार का चित्रण यथार्थवाद के नाम से पुकारा जायगा। अथवा यों कहें कि यथार्थवादी कलाकार वह है, जो गुण अवगुण में से किसी को भी नहीं छोड़ता, जब कि आदर्शवादी की दृष्टि वर्ण्य वस्तु के गुणों पर मुग्ध हो जाती है और उसके लिए अवगुण भी गुण हो जाते हैं। आदर्शवादी एक प्रेमी कलाकार है, उसका हृदय अनुराग से ओतप्रोत होता है। फिर जो हृदय अनुराग से तरंगित हो सकता है उसमें उतनी ही शक्ति विराग की भी रहती है, अतः वह किसी की बुराई भी अपने अनुराग के आधार विषय की प्रशंसा में अधिक दिखला सकता है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि आदर्शवाद जहाँ हमें चरम सीमाओं की ओर ले जाता है, वहाँ यथार्थवाद मध्यम मार्ग का अनुगामी है जहाँ से सत और असत् दोनों के दर्शन हो सकते हैं। दूसरे शब्दों में यथार्थवादी साहित्यकार आलोचक अधिक होता है कवि कम। कवि जब अपनी वस्तु में रम जाता है, तब दूसरी ओर उसकी दृष्टि नहीं जाती, किंतु आलोचक की पैनी दृष्टि हृदय को आत्म-विस्मृति के साथ कहीं भी नहीं रमने देती। वह एक पहलू के साथ-साथ दूसरे पहलू पर भी दृष्टि रखता है। अतः आदर्शवाद में साधना की विशिष्टता और यथार्थवाद में जिज्ञासा और अनुभव की तीव्रता प्रधान रूप से कार्य करती है।

डा० भगीरथ मिश्र के शब्दों में "आदर्शवादी साहित्य व्यक्ति प्रधान विशेष होता है और उसका नायक अथवा विषय भी ऐसा होता है जो कि जन-साधारण के बीच में कुछ विशेषता रखता है और जिसकी ओर सर्व साधारण की दृष्टि स्वाभावतः खिंच जाती है। उन आकर्षक प्राकृतिक गुणों से युक्त मानव-समाज कुछ विशेष सुखमय एवं संगठित रूप में दृष्टिगोचर होता है। यह शक्ति और विशेषताओं का आकर्षण धीरे-धीरे प्रेम का रूप धारण कर लेता है और जनसमाज उसके जीवन में उसकी प्रतिष्ठा व पूजा, और उसके चले जाने पर स्मारक और जयन्ती आदि के रूप में उसका स्मरण करता है। ये विशेषताएँ जीवन की ही विशेषताएँ हैं। आदर्शवाद व्यक्ति विशेष को लेकर उसके गुणों की ओर हमें खींचता है और उसके चरित्रों का अनुकरण सांसारिक समस्याओं के सामाधान के लिये उपयुक्त समझता है। प्रगतिवाद (यथार्थवाद) हमारे अन्तर्गत सामाजिक और नैतिक चेतना जाग्रत करता है। समाज के दुःखों की ओर हमारा ध्यान ले जाता है। और जीवन-समस्याओं को, सामाजिक विषमताओं को विकराल रूप में—जैसा कि हम नित्य के जीवन में देखते हैं—उपस्थित करता है।"

कुछ लोगों ने यथार्थवाद का बड़ा भ्रान्तिपूर्ण अर्थ लगाया है। उनका मत है कि समाज में जो जैसा होता है या हृदय में जैसी बातें उठती हैं, बिना

वह यह भी कहता है कि प्रत्येक देश तथा काल में जो पापी, दुष्ट, अनाचारी होते हैं, उन्हीं की सदा जीत होती है। जो कोई संसार में बड़ा हुआ है वह सदैव दूसरों को दबाकर ही बड़ा हुआ है। जो विजयी होता है वह धर्मात्मा मान लिया जाता है और पराजित होने वाला पापी। शक्तिहीन होने के कारण जिन कर्मों को हम छिपाकर करना चाहते हैं वे पाप कहलाते हैं परन्तु यदि समाज का एक बड़ा भाग उसे व्यवहार्य बना दे तो वही कर्म हो जाता है, धर्म मान लिया जाता है। इसलिये साहित्य में केवल यथार्थ, असत्, घृणित और कुत्सित को ही स्थान मिलना चाहिए, सत, सुन्दर तथा उच्च को नहीं। क्योंकि समाज में असत्य, अशिव और असुन्दरम् का ही बोलबाला है, सत्यं, शिवं, सुन्दरम् का नहीं। वह इसी प्रकार के साहित्य को ही कला का चरम-उद्देश्य मानता है। उसके यहाँ इससे भिन्न चित्रण कल्पित तथा असत्य है। उसका जीवन से कोई सम्बन्ध नहीं। यह यथार्थवाद के प्रति एक दृष्टिकोण है जो अर्द्ध सत्य है।

बाबू गुलाबराय के शब्दों में —"यथार्थ वह है जो नित्य प्रति हमारे सामने घटता है। उसमें पाप-पुण्य, सुख-दुख की धूप-छाँह का मिश्रण रहता है। यह सामान्य भावभूमि के समतल रह कर वर्तमान की वास्तविकता से सीमाबद्ध रहता है। स्वर्ग के स्वर्णिम सपने उसके लिए परी देश की वस्तुएँ हैं जो उसकी पहुँच से बाहर हैं।...वह संसार की कलुष-कालिमा पर भव्य आवरण नहीं डालना चाहता। वह स्वर्ण को भी कालिमामय मिट्टी के कणों से मिश्रित देखना चाहता है। दूसरी ओर आदर्शवादी स्वप्न द्रष्टा होता है। बह संसार में ईश्वरीय न्याय और सत्य की विजय देखना चाहता है। वह संघर्ष में भी साम्य देखने के लिये उत्सुक रहता है।...यदि वर्तमान दुखमय है तो उज्ज्वल भविष्य की सुन्दर झाँकी देखने में मग्न रहता है। वह आशावादी होता है और आशा के एक बिन्दु से सुख के सागर की सृष्टि कर लेता है।" वह ऐसे चरित्र तथा परिस्थितियों का चित्रण करता है जो मानव समाज के लिए अनुकरणीय हैं। उसके लिए यह आवश्यक नहीं कि वैसे चरित्र और परिस्थितियाँ सम्पूर्ण लोक में देखीं और सुनी जायँ।

प्रवृत्ति के विचार से दो प्रकार के व्यक्ति पाये जाते हैं। एक प्रकार के व्यक्तियों की दृष्टि सदैव किसी भी वस्तु के गुणों पर रीझती है और दूसरे प्रकार के व्यक्तियों की दृष्टि केवल अवगुणों की ओर विशेष रूप से रहती है। यद्यपि दोनों दृष्टियों में स्वभावतः तथ्य ही आता है, केवल तथ्य के दो पहलू हो जाते हैं। काल्पनिक शक्तियों के प्राबल्य में प्रायः मनुष्य गुणों की ओर आकर्षित होता है। अतः उसका चित्रण सदैव आदर्शवाद से पूर्ण होगा, जब

कि दूसरे प्रकार का चित्रण यथार्थवाद के नाम से पुकारा जायगा। अथवा यों कहें कि यथार्थवादी कलाकार वह है, जो गुण अवगुण में से किसी को भी नहीं छोड़ता, जब कि आदर्शवादी की दृष्टि वर्ण्य वस्तु के गुणों पर मुग्ध हो जाती है और उसके लिए अवगुण भी गुण हो जाते हैं। आदर्शवादी एक प्रेमी कलाकार है, उसका हृदय अनुराग से ओतप्रोत होता है। फिर जो हृदय अनुराग से तरंगित हो सकता है उसमें उतनी ही शक्ति विराग की भी रहती है, अतः वह किसी की बुराई भी अपने अनुराग के आधार विषय की प्रशंसा में अधिक दिखला सकता है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि आदर्शवाद जहाँ हमें चरम सीमाओं की ओर ले जाता है, वहाँ यथार्थवाद मध्यम मार्ग का अनुगामी है जहाँ से सत और असत् दोनों के दर्शन हो सकते हैं। दूसरे शब्दों में यथार्थवादी साहित्यकार आलोचक अधिक होता है कवि कम। कवि जब अपनी वस्तु में रम जाता है, तब दूसरी ओर उसकी दृष्टि नहीं जाती, किंतु आलोचक की पैनी दृष्टि हृदय को आत्म-विस्मृति के साथ कहीं भी नहीं रमने देती। वह एक पहलू के साथ-साथ दूसरे पहलू पर भी दृष्टि रखता है। अतः आदर्शवाद में साधना की विशिष्टता और यथार्थवाद में जिज्ञासा और अनुभव की तीव्रता प्रधान रूप से कार्य करती है।

डा० भगीरथ मिश्र के शब्दों में "आदर्शवादी साहित्य व्यक्ति प्रधान विशेष होता है और उसका नायक अथवा विषय भी ऐसा होता है जो कि जन-साधारण के बीच में कुछ विशेषता रखता है और जिसकी ओर सर्व साधारण की दृष्टि स्वाभावतः खिंच जाती है। उन आकर्षक प्राकृतिक गुणों से युक्त मानव-समाज कुछ विशेष सुखमय एवं संगठित रूप में दृष्टिगोचर होता है। यह शक्ति और विशेषताओं का आकर्षण धीरे-धीरे प्रेम का रूप धारण कर लेता है और जनसमाज उसके जीवन में उसकी प्रतिष्ठा व पूजा, और उसके चले जाने पर स्मारक और जयन्ती आदि के रूप में उसका स्मरण करता है। ये विशेषताएँ जीवन की ही विशेषताएँ हैं। आदर्शवाद व्यक्ति विशेष को लेकर उसके गुणों की ओर हमें खींचता है और उसके चरित्रों का अनुकरण सांसारिक समस्याओं के सामाधान के लिये उपयुक्त समझता है। प्रगतिवाद (यथार्थवाद) हमारे अन्तर्गत सामाजिक और नैतिक चेतना जाग्रत करता है। समाज के दुःखों की ओर हमारा ध्यान ले जाता है। और जीवन-समस्याओं को, सामाजिक विषमताओं को विकराल रूप में—जैसा कि हम नित्य के जीवन में देखते हैं—उपस्थित करता है।"

कुछ लोगों ने यथार्थवाद का बड़ा भ्रान्तिपूर्ण अर्थ लगाया है। उनका मत है कि समाज में जो जैसा होता है या हृदय में जैसी बातें उठती हैं, बिना

वह यह भी कहता है कि प्रत्येक देश तथा काल में जो पापी, दुष्ट, अनाचारी होते हैं, उन्हीं की सदा जीत होती है। जो कोई संसार में बड़ा हुआ है वह सदैव दूसरों को दबाकर ही बड़ा हुआ है। जो विजयी होता है वह धर्मात्मा मान लिया जाता है और पराजित होने वाला पापी। शक्तिहीन होने के कारण जिन कर्मों को हम छिपाकर करना चाहते हैं वे पाप कहलाते हैं परन्तु यदि समाज का एक बड़ा भाग उसे व्यवहार्य बना दे तो वही कर्म हो जाता है, धर्म मान लिया जाता है। इसलिये साहित्य में केवल यथार्थ, असत्, घृणित और कुत्सित को ही स्थान मिलना चाहिए, सत, सुन्दर तथा उच्च को नहीं। क्योंकि समाज में असत्य, अशिव और असुन्दरम् का ही बोलबाला है, सत्यं, शिवं, सुन्दरम् का नहीं। वह इसी प्रकार के साहित्य को ही कला का चरम-उद्देश्य मानता है। उसके यहाँ इससे भिन्न चित्रण कल्पित तथा असत्य है। उसका जीवन से कोई सम्बन्ध नहीं। यह यथार्थवाद के प्रति एक दृष्टिकोण है जो अर्द्धसत्य है।

बाबू गुलाबराय के शब्दों में —"यथार्थ वह है जो नित्य प्रति हमारे सामने घटता है। उसमें पाप-पुण्य, सुख-दुख की धूप-छाँह का मिश्रण रहता है। यह सामान्य भावभूमि के समतल रह कर वर्तमान की वास्तविकता से सीमाबद्ध रहता है। स्वर्ग के स्वर्णिम सपने उसके लिए परी देश की वस्तुएँ हैं जो उसकी पहुँच से बाहर हैं।···वह संसार की कलुष-कालिमा पर भव्य आवरण नहीं डालना चाहता। वह स्वर्ण को भी कालिमामय मिट्टी के कणों से मिश्रित देखना चाहता है। दूसरी ओर आदर्शवादी स्वप्न दृष्टा होता है। वह संसार में ईश्वरीय न्याय और सत्य की विजय देखना चाहता है। वह संघर्ष में भी साम्य देखने के लिये उत्सुक रहता है।···यदि वर्तमान दुखमय है तो उज्ज्वल भविष्य की सुन्दर झाँकी देखने में मग्न रहता है। वह आशावादी होता है और आशा के एक बिन्दु से सुख के सागर की सृष्टि कर लेता है।" वह ऐसे चरित्र तथा परिस्थितियों का चित्रण करता है जो मानव समाज के लिए अनुकरणीय हैं। उसके लिए यह आवश्यक नहीं कि वैसे चरित्र और परिस्थितियाँ सम्पूर्ण लोक में देखीं और सुनी जायँ।

प्रवृत्ति के विचार से दो प्रकार के व्यक्ति पाये जाते हैं। एक प्रकार के व्यक्तियों की दृष्टि सदैव किसी भी वस्तु के गुणों पर रीझती है और दूसरे प्रकार के व्यक्तियों की दृष्टि केवल अवगुणों की ओर विशेष रूप से रहती है। यद्यपि दोनों दृष्टियों में स्वभावतः तथ्य ही आता है, केवल तथ्य के दो पहलू हो जाते हैं। काल्पनिक शक्तियों के प्राबल्य में प्रायः मनुष्य गुणों की ओर आकर्षित होता है। अतः उसका चित्रण सदैव आदर्शवाद से पूर्ण होगा, जब

कि दूसरे प्रकार का चित्रण यथार्थवाद के नाम से पुकारा जायगा। अथवा यों कहें कि यथार्थवादी कलाकार वह है, जो गुण अवगुण में से किसी को भी नहीं छोड़ता, जब कि आदर्शवादी की दृष्टि वर्ण्य वस्तु के गुणों पर मुग्ध हो जाती है और उसके लिए अवगुण भी गुण हो जाते हैं। आदर्शवादी एक प्रेमी कलाकार है, उसका हृदय अनुराग से ओतप्रोत होता है। फिर जो हृदय अनुराग से तरंगित हो सकता है उसमें उतनी ही शक्ति विराग की भी रहती है, अतः वह किसी की बुराई भी अपने अनुराग के आधार विषय की प्रशंसा में अधिक दिखला सकता है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि आदर्शवाद जहाँ हमें चरम सीमाओं की ओर ले जाता है, वहाँ यथार्थवाद मध्यम मार्ग का अनुगामी है जहाँ से सत और असत् दोनों के दर्शन हो सकते हैं। दूसरे शब्दों में यथार्थवादी साहित्यकार आलोचक अधिक होता है कवि कम। कवि जब अपनी वस्तु में रम जाता है, तब दूसरी ओर उसकी दृष्टि नहीं जाती, किंतु आलोचक की पैनी दृष्टि हृदय को आत्म-विस्मृति के साथ कहीं भी नहीं रमने देती। वह एक पहलू के साथ-साथ दूसरे पहलू पर भी दृष्टि रखता है। अतः आदर्शवाद में साधना की विशिष्टता और यथार्थवाद में जिज्ञासा और अनुभव की तीव्रता प्रधान रूप से कार्य करती है।

डा० भगीरथ मिश्र के शब्दों में "आदर्शवादी साहित्य व्यक्ति प्रधान विशेष होता है और उसका नायक अथवा विषय भी ऐसा होता है जो कि जन-साधारण के बीच में कुछ विशेषता रखता है और जिसकी ओर सर्व साधारण की दृष्टि स्वाभावतः खिंच जाती है। उन आकर्षक प्राकृतिक गुणों से युक्त मानव-समाज कुछ विशेष सुखमय एवं संगठित रूप में दृष्टिगोचर होता है। यह शक्ति और विशेषताओं का आकर्षण धीरे-धीरे प्रेम का रूप धारण कर लेता है और जनसमाज उसके जीवन में उसकी प्रतिष्ठा व पूजा, और उसके चले जाने पर स्मारक और जयन्ती आदि के रूप में उसका स्मरण करता है। ये विशेषताएँ जीवन की ही विशेषताएँ हैं। आदर्शवाद व्यक्ति विशेष को लेकर उसके गुणों की ओर हमें खींचता है और उसके चरित्रों का अनुकरण सांसारिक समस्याओं के सामाधान के लिये उपयुक्त समझता है। प्रगतिवाद (यथार्थवाद) हमारे अन्तर्गत सामाजिक और नैतिक चेतना जाग्रत करता है। समाज के दुःखों की ओर हमारा ध्यान ले जाता है। और जीवन-समस्याओं को, सामाजिक विषमताओं को विकराल रूप में—जैसा कि हम नित्य के जीवन में देखते हैं—उपस्थित करता है।"

कुछ लोगों ने यथार्थवाद का बड़ा भ्रान्तिपूर्ण अर्थ लगाया है। उनका मत है कि समाज में जो जैसा होता है या हृदय में जैसी बातें उठती हैं, बिना

समाज के कल्याण की चिंता किये उन्हें यथावत् व्यक्त कर दिया जाय। परन्तु यह दृष्टिकोण गलत है। यदि साहित्य में ऐसे भावों का व्यक्तीकरण होता रहेगा तो नैतिकता और अनैतिकता के बन्धन स्वीकार नहीं होंगे। उससे समाज में विशृङ्खलता उत्पन्न होने का भय है। सामाजिक सन्तोष की तुलना में हमारा व्यक्तिगत सन्तोष कोई महत्व नहीं रखता। आज यथार्थवाद के नाम पर अश्लीलता का जो भयङ्कर प्रदर्शन हो रहा है वह समाज के लिए घातक है। यदि लेखक को वीभत्स शृङ्गार का चित्रण करने में आनन्द आता है तो इसका यह अभिप्राय कदापि नहीं कि सभी पाठक उसमें उतना ही रस लेंगे। अनेक साहित्यकारों ने अपने साहित्य में अपनी रुद्ध एवं अतृप्त-कामवासनाओं का प्रदर्शन करने में सम्पूर्ण सामाजिक बन्धनों की इतिश्री कर दी है। स्पष्ट और खुला हुआ रति-वर्णन करने में उन्हें अमित आनन्द प्राप्त हुआ है। परन्तु क्या ऐसा साहित्य पाठकों के मस्तिष्क पर, जिनमें अपरिपक्व बुद्धि वाले पाठक भी होते हैं, शुभ प्रभाव डाल सकता है ? अतः यथार्थवाद का यह अर्थ कदापि नहीं हो सकता कि हम जो कुछ जिस रूप में देखते हैं उसका वही नग्न रूप चित्रित कर दें। हम अपने जीवन में अनेक ऐसे कार्य करते हैं जो पूर्ण स्वाभाविक हैं परन्तु जिन्हें हम दूसरों के सम्मुख नहीं कर सकते। अस्तु,

इन दोनों वादों के विषय में हमारे विद्वानों के विभिन्न मत हैं। नन्ददुलारे वाजपेयी का कथन है कि—"ये दोनों साहित्य की चित्रण की शैली के दो स्थूल विभाग हैं। दोनों ही शैलियाँ लेखक के दृष्टिकोण पर अवलम्बित रहती हैं। कला की सौन्दर्य सत्ता की ओर दोनों का झुकाव रहता है। आदर्शवाद में विशेष या इष्ट के आग्रह द्वारा इष्ट ध्वनित होता है। यथार्थवाद में सामान्य या अनिष्ट चित्रण द्वारा इष्ट की व्यंजना होती है।" इस दृष्टिकोण से तो कोई भी रचयिता दोषी नहीं ठहराया जा सकता। वस्तु को देखने का यह दृष्टिकोण अत्यन्त उलझा हुआ, भ्रमपूर्ण और धोखा देने वाला है। प्रेमचन्द कोरे यथार्थवाद का विरोध करते थे। वे उसी यथार्थवाद को ग्रहणीय मानते थे जो आदर्शोन्मुख हो। इसी कारण आलोचकों ने उन्हें 'आदर्शोन्मुख यथार्थवादी' कहा है। उनका कहना था कि—"यथार्थवाद हमको निराशावादी बना देता है।" यह कथन ठीक भी है। केवल यथार्थ के चित्रण से हम यही समझने लगते हैं कि यदि संसार इतना बुरा है तो इसमें रहना व्यर्थ है। इसलिये यथार्थ के साथ आदर्श के प्रति कलात्मक संकेत अवश्य होना चाहिये। कम से कम हमें यह तो मालूम हो कि क्या करने से हम संसार की वर्तमान दशा को बदल सकेंगे। आज प्रगतिवाद, जो यथार्थवाद का ही दूसरा रूप सा माना जाता है, हमें एक ऐसे संसार के निर्माण की प्रेरणा दे रहा है जो सब प्रकार से सम्पन्न

सुख-दायक होगा। परन्तु प्रगतिवादी कल्पना स्वर्ग की कल्पना नहीं है। वह वास्तविकता पर आधारित है। अतः आदर्श का समन्वय आवश्यक है। प्रसाद "जीवन की अभिव्यक्ति" को यथार्थ और "अभावों की पूर्ति" को आदर्शवाद कहते थे। उनका 'कङ्काल' यथार्थ का उदाहरण है और 'तितली' आदर्शवाद का।

"आदर्शवाद के अनेक गुण हैं जिनमें चुनाव, पूर्णता, सामंजस्य, सुव्यवस्था, परिष्कार, औचित्य एवं भूत, भविष्य और अव्यक्त की ओर झुकाव रहता है।" प्रत्येक देश की परिस्थितियाँ अपना आदर्श स्वयं गढ़ लेती हैं। संसार के संपूर्ण देशों का साहित्य इसका प्रमाण है। प्राचीन काल में यूनान, रोम, फारस, भारत आदि देशों के साहित्य में वीर भावों का प्राधान्य था। यही वीरता हमारा आदर्श थी। संपूर्ण प्राचीन महाकाव्यों में वही आदर्श मिलता है। महाभारत और रामचरित मानस में अनेक आदर्शों का समन्वय है। इन आदर्शों से जनता को प्रेरणा मिलती है। प्रत्येक व्यक्ति राम बनना चाहता है और प्रत्येक नारी सीता। इतना सब कुछ होते हुए भी कभी-कभी आदर्शों को बलपूर्वक उपदेश के रूप में हमारे ऊपर थोपा जाता है। कहने वाला या लिखने वाला यह समझता है कि सम्पूर्ण बुद्धि का ठेका लेकर केवल मैं ही आया हूँ अतः वाकी सबको मेरी बात माननी ही चाहिये। ऐसे व्यक्ति में धार्मिक संकीर्णता, दम्भ, अहंकार, उपदेश देने की प्रवृत्ति प्रधान रूप से पाई जाती है। वह कहता है कि मैं कहता हूँ इसलिये तुम्हें मेरे कहने के अनुसार रहना चाहिये। उसके वाक्य दूसरों को आदर्श मानने चाहिये। परन्तु वास्तविकता यह है कि ऐसे व्यक्ति का साहित्य हमारे वास्तविक जीवन से पूर्णतः पृथक और कल्पित होता है। उसे हम आदर्श रूप में कभी भी ग्रहण नहीं कर सकते। यदि हम उसकी मानसिक गुलामी स्वीकार करलें तो हमारा यह जीवन निष्क्रिय होकर व्यर्थ हो जायगा। अतः ऐसे आदर्शवाद को दूर से ही हाथ जोड़ देने में भलाई है। हमारे लिये वही आदर्शवाद ग्राह्य हो सकता है जिसकी नींव यथार्थ पर खड़ी होगी, अन्यथा नहीं।

यथार्थवाद के भी अपने गुण दोष हैं। इसमें यथार्थता, स्वाभाविकता, सरलता, सुस्पष्टता, मूर्तता और वर्तमान जीवन से प्रेम रहता है परन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि इनकी पूर्ति के लिए नग्न चित्रण का ही आश्रय लिया जाय। उसमें थोड़ा बहुत कल्पना का पुट आवश्यक है। कल्पना के अभाव में यह नीरस, अश्लील और अशान्ति का पोषक होकर पूर्णता अथवा औचित्य का विरोध करने लगेगा। यथार्थ में सत्य का स्वरूप अवश्य रहता है. परन्तु कटु सत्य

बहुधा भलाई में सहायक नहीं होता। यथार्थवाद से हमें केवल वस्तुस्थिति की वास्तविक दशा का ज्यों का त्यों ज्ञान होता है, न कुछ अधिक, न कुछ कम। उसमें जीवन का प्रत्यक्ष सत्य होता है, समाज की आर्थिक विषमता, शोषकों के अत्याचार, दासता, करुणा, क्षोभ-विक्षोभ सबका प्रभावक-संशोधक चित्र होता है, जैसे—

"श्वानों को मिलता दूध-वस्त्र, भूखे बालक अकुलाते हैं।
माँ की हड्डी से चिपक ठिठुर जाड़ों की रात बिताते हैं।"

संक्षेप में यथार्थवाद के गुण और दोष निम्नलिखित हैं—

**गुण**—१—जीवन के प्रति यथार्थ, स्वाभाविक एवं वास्तविक दृष्टिकोण २—समाज की व्यवस्था की शक्तिशालिनी प्रतिक्रिया, ३—वर्णन में वस्तुओं की यथार्थता पर अधिक बल एवं स्पष्टता, ४—आदर्श की प्राप्ति के लिए प्रयत्न।

**दोष**—१—यथार्थवाद का दुष्प्रयोग, १—जीवन के हेय और अश्लील पक्ष का चित्रण, ३—गन्दे से गन्दे, समाज द्वारा निषिद्ध घोषित विषयों का अनुरागपूर्वक चित्रण, ४—अर्थ गाम्भीर्य या चमत्कार का अभाव।

आदर्शवाद के भी अपने गुण-दोष हैं। आदर्शवाद की संक्षिप्ततम व्याख्या करते हुए एक आलोचक ने लिखा है कि—आदर्शवाद आदिकाल से सामाजिक जीवन की मान्यताओं के निर्धारित स्वरूप का समावेश करा के उस पर दूसरों के चलने के लिए मार्ग प्रस्तुत करता है। आदर्शवादी पहले से ही एक निश्चित रेखा को अपना कर चलता है और यदि उसमें सामयिक कठिनाइयाँ सम्मुख आती हैं तो उनसे संघर्ष करने की अपेक्षा वह आत्म समर्पण कर देता है क्योंकि उसका ज्ञान दूसरों के जीवन पर अवलम्बित है। आदर्शवाद के गुण और दोष निम्नलिखित हैं।

**गुण**—१—भविष्य और अव्यक्त की ओर झुकाव, २—सामन्जस्य, सुव्यवस्था, पूर्णता की ओर संकेत, ३—मार्गदर्शक, ४—जीवनोपयोगी सिद्धान्तों का प्रतिपादन, ५—दृढ़ता की देन।

**दोष**—१—पुरानी परिपाटी का अनुसरण, २—वर्तमान जीवन से सम्बंध विच्छेद, ३—अस्वाभाविकता से परिपूर्ण, ४—धार्मिक संकीर्णता का समावेश ५—स्वतन्त्रता की वद्धता।

उपर्युक्त गुण, दोषों एवं विशेषताओं के विवेचन से यह निष्कर्ष निकलता है कि साहित्य की पूर्णता के लिए इन दोनों वादों का सन्तुलित समन्वय अत्यन्त आवश्यक है। एक ही साहित्यकार आदर्शवादी और यथार्थवादी दोनों ही हो सकता है। किसी भी सफल कलाकार को दोनों ही वादों को लेकर

चलना आवश्यक है क्योंकि साहित्यकार यदि कोरे आदर्शवाद को लेकर चलता है तो लोक का उस पर विश्वास नहीं जमता, वह केवल स्वप्नलोक या स्वर्ग की बात हो जाती है, उस तक पहुँचने के लिए अपने को समर्थ नहीं पाता। अतः उसको छोड़ बैठता है। इसी प्रकार यदि कोई साहित्यकार कोरे यथार्थवाद का ही चित्रण करता है, तो मनुष्य के संकल्प और उन्नति की प्रवृति तथा सद्भावना को प्रेरणा नहीं मिलती। उसकी आत्मा को सन्तोष नहीं प्राप्त होता और समाज की अनेक समस्याओं का समाधान भी नहीं होता। अतः वह लोक का अधिक कल्याण नहीं कर सकता। इसलिए आवश्यक यही है साहित्य आदर्श और यथार्थ दोनों ही को अपनाकर चले। उसका भवन यथार्थ की नींव पर खड़ा हो, पर उसका विकास, प्रस्तार और ऊँचाई के लिए आदर्शवाद का विस्तृत और उन्मुक्त आकाश रहे। ऐसा साहित्य की सर्व जन सुलभ, सर्वमान्य और सर्वहितकारी हो सकता है। यहाँ आदर्शवाद से हमारा अभिप्राय यथार्थवादियों के उस आदर्शवाद से है जो प्रगति की प्रेरणा देता है, न कि कोरे स्वप्न देखने वाले उन आदर्शवादियों के आदर्शवाद से जो शेखचिल्लयों का स्वर्ग होता है।

———

## ३२—छायावाद

'छायावाद' हिन्दी-साहित्य की अत्यन्त समृद्ध, सौन्दर्यशालिनी एवं सशक्त कलात्मक धारा रही है। आज हिन्दी के साधारण पाठक के मन में इस धारा के प्रति विचित्र सा उदासीनतापूर्ण भाव है। इसका कारण यह है कि 'छायावाद' को हिन्दी के प्रारम्भिक आलोचकों द्वारा लांछना एवं तिरस्कार सहने पड़े थे। पुराने रूढ़िवादी आलोचक, जो साहित्य के पथ-प्रदर्शन का एकमात्र ठेका लिये बैठे थे, इस नवीन विद्रोही विचारधारा का स्वागत नहीं कर सके। उन्होंने एवं कुछ अधकचरे छायावादी कवियों ने छायावाद की ऐसी व्याख्यायें की जिससे हिन्दी-संसार आरम्भ में इसका मुक्त हृदय से स्वागत न कर सका। परन्तु जिसमें शक्ति होती है, प्राणबल होता है उसे आगे बढ़ने से कोई रोक नहीं पाता। छायावाद निरन्तर संघर्ष करता हुआ प्रगति के पथ पर अग्रसर होता रहा और अन्त में हिन्दी संसार को उसका लोहा मानना पड़ा। क्योंकि इस धारा को अपने प्राणों का सम्वल देकर आगे बढ़ाने वाले साहित्य के उपासक उच्चकोटि के प्रतिभासम्पन्न कलाकार, भारतीय एवं पाश्चात्य दर्शनों एवं काव्य प्रणालियों के मर्मज्ञ और विरोध के सम्मुख आत्म समर्पण न कर उससे निरन्तर संघर्ष करने वाले मेधावी साहित्यकार थे।

एक प्रसिद्ध छायावादी कवि ने छायावाद पर लिखते हुये कहा था कि—"आज यदि सामाजिक बन्धनों के कारण एक नौजवान या नवयुवती अपने स्नेह पात्र को प्राप्त नहीं कर सकते और यदि वे वियोग और बिछोह के हृदय ग्राही गीत गा उठते हैं तो यह न समझिये कि केवल उन्हीं की वेदना है जो यों फैल पड़ी है—यह वेदना तो समूचे संस्कृत हृदयों का चीत्कार है······कवियों का प्रत्यक्ष में केवल आधिभौतिक दिखाई देने वाला दुखवाद वास्तव में आध्यात्मिक है—आज की कविता में रोदन और गायन का समन्वय हो रहा है।" कवि के इन्हीं 'वियोग और बिछोह' के हृदयग्राही गीतों को युग ने 'छायावादी काव्य' की संज्ञा से अभिहित किया।

एक अन्य आलोचक ने छायावादी कवियों की दशा का वर्णन करते हुए बंगला की एक पंक्ति उद्धृत की थी कि इनकी दशा यही थी—"रूपेर पाथेर आंखि डुबिया रहिल यौवनेर बने पथे मन हाराइल" अर्थात् रूप के जलधि में

आँखें डूबी रहीं और यौवन के वनपथ पर मन भटकता रहा । यदि 'छायावाद' यही था तो वे छायावादी कवि इस रूप और यौवन की साधना में इतने डूबे रहे कि संसार उन्हें विस्मृत हो उठा । इस काव्य में उनकी वेदना का रोदन गायन का सम्बल पाकर अश्रु सिक्त नयनों के समान करुण और सुन्दर रूप में प्रकट हुआ । परन्तु इस वेदना का प्रकटीकरण संसार को बिना भुलाये भी हो सकता था । फिर क्या कारण था कि इन मेधावी कलाकारों को, युग से मुख मोड़कर, केवल अपनी वेदना में ही डूबा रहने के बाध्य होना पड़ा । कवि समाज का प्रतिनिधि होता है । फिर इन कवियों ने समाज के प्रति अपने उत्तरदायित्व को भुलाकर केवल अपने ही वियोग और बिछोह के हृदय ग्राही गीत क्यों गाये ?

कहने को तो वे अपनी इस वेदना को 'समूचे संस्कृत हृदयों का चीत्कार' और साथ ही आध्यात्मिक भी मानते हैं परन्तु क्या अपने स्नेहपात्र को प्राप्त न करने पर उत्पन्न वेदना ही हमारी समूची संस्कृति का लक्षण है ? वास्तव में वे उसके व्यष्टि रूप को झुठलाकर उसे समष्टि का रूप देने की आत्मवंचना कर रहे हैं । यह छायावाद के विषय में एक दृष्टिकोण है जिसमें उसके केवल एक ही पक्ष को महत्व देते हुये आंशिक सत्य का प्रतिपादन किया गया है । ऐसी ही व्याख्याओं के कारण छायावाद को लांछित होना पड़ा था । अतः छायावाद के वास्तविक स्वरूप को समझने के लिये उसके मूल में कार्यरत युग की परिस्थितियों को समझना सबसे पहले जरूरी है ।

छायावाद-काव्य की उत्पत्ति के मूल कारणों का विवेचन करते हुए डा० नगेन्द्र ने लिखा है कि—"राजनीति में ब्रिटिश साम्राज्य की अचल सत्ता और समाज में सुधार की दृढ़ नैतिकता, असन्तोष और विद्रोह ( बन्धन-मुक्ति ) की इन भावनाओं को बहिर्मुखी अभिव्यक्ति का अवसर नहीं देती थी; निदान वे भावनाएँ अन्तर्मुखी होकर धीरे-धीरे अवचेतन में जाकर बैठ रहीं थीं और वहाँ से क्षतिपूर्त्ति के लिये छाया-चित्रों की सृष्टि कर रही थीं ।...आशा के इन्हीं स्वप्नों और निराशा के छायाचित्रों की समष्टि का ही नाम छायावाद है ।"१ डा० नगेन्द्र की परिस्थितियों की यह व्याख्या फ्रॉयडियन यथार्थवादी सिद्धान्त पर आधारित है । वे सम्पूर्ण साहित्य में इसी का प्रभाव देखते हैं । उन्होंने एक स्थान पर और लिखा है कि—"सामयिक परिस्थितियों के अनुरोध से जीवन से रक्त और माँस ग्रहण न कर सकने के कारण वह एक तो वांछित शक्ति का संचय नही कर पायी, दूसरे एकान्त अन्तर्मुखी हो गई । इस प्रकार

१—**विचार और अनुभूति—डा० नगेन्द्र,**

उसके आविर्भाव में मानसिक दमन और अतृप्तियों का बहुत बड़ा योग है, इसको कैसे भुलाया जा सकता है।"१

उपर्युक्त पंक्तियाँ डा० नगेन्द्र ने महादेवी की कविता की विवेचना करते हुए लिखीं हैं। आपकी दृष्टि समस्त काव्य एवं ललित कलाओं में अतृप्त काम वासना और मानसिक कुण्ठा का ही प्रतिफलन देखती है। उन्होंने आगे इस बात को स्पष्ट रूप में कह भी दिया है—"और वास्तव में सभी ललित-कलाओं के, विशेषतः काव्य के, और उससे भी अधिक प्रणय-काव्य के मूल में, अतृप्त काम की प्रेरणा मानने में आपत्ति के लिये स्थान नहीं है।"२ प्रथम पृष्ठ पर दिये गये छायावादी कवि के उस उद्धरण और नगेन्द्र जी की इस व्याख्या में बहुत समानता है। इसी प्रकार की व्याख्याओं के कारण ही छायावाद पर अशरीरी अनैतिकता का आरोप लगाया जाता है। यह परिस्थिति को देखने का एकांगी दृष्टिकोण है।

यह सत्य है कि छायावादी कवि बहिजगत की शून्यता और रिक्तता से त्रस्त होकर अपने अन्तर्जगत में ही सन्तोष के उपकरण ढूँढ़ने लगा था। इसका कारण युग की सीमाएं थीं जिन्होंने कवि को अन्तर्मुखी बनने पर बाध्य किया। इससे अनायास ही उसकी संवेदना वैयक्तिक हो उठी और उसकी कल्पना बौद्धिकता के रंग में सराबोर हो गई परन्तु इसके मूल में परम्परा और रूढ़ि के प्रति विद्रोह की भावना सर्वोपरि थी। तत्कालीन भारतीय जीवन के सामाजिक, धार्मिक एवं राजनीतिक क्षेत्रों में जो नवीन जागृति हुई, वह समसामयिक परिस्थितियों की विषमता के कारण क्षणभर के लिये स्तब्ध रह गई। इससे कवि कल्पनाशील बन गया। इस विषमता के कारण अतृप्ति, अवसाद और वस्तु-जगत की उपेक्षा की जो भावना उस युग की कविता में व्यक्त हुई, उसमें वस्तु और विधान दोनों दृष्टियों से रूढ़ि और परम्परा के विरुद्ध विद्रोह का भाव छिपा हुआ था। इसलिए द्विवेदी युग की सभी नैतिकतावादी साहित्यिक मान्यताओं को ध्वस्त करके एक सर्वथा नवीन शैली—जीवन के प्रति एक नूतन दृष्टिकोण उपस्थित करने में छायावाद पूर्णतया सफल हुआ।

जब हम आधुनिक ऐतिहासिक विकास-क्रम को देखते हैं तो यह स्पष्ट हो जाता है कि छायावाद की उत्पत्ति द्विवेदी कालीन स्थूलता के विरुद्ध सूक्ष्म का विद्रोह कदापि नहीं था जैसा कि महादेवी वर्मा ने माना है। क्योंकि छायावादी भावनाएं इस युग के प्रारम्भ से ही पनपती हुई दिखाई देती हैं। इसके मूल में स्वच्छन्दतावादी विचारधारा का प्रवर्त्तन पं० श्रीधर पाठक पहले ही कर चुके

---

१—'दीपशिखा' डा० नगेन्द्र
२—वही

थे। उन्होंने उस काव्यगत विद्रोह का श्रीगणेश कर दिया था जिसे छायावादियों ने बाद में पूर्णता को पहुँचाया। आचार्य शुक्ल उन्हें ही सबसे प्रथम स्वच्छन्दतावादी कवि मानते हैं। शुक्ल जी के शब्दों में—"उन्होंने खड़ी बोली गद्य के लिये सुन्दर लय और उतार-चढ़ाव के कई नये ढाँचे भी निकाले", तथा, "उस परोक्ष दिव्य संगीत की ओर रहस्यपूर्ण संकेत भी किया जिसके ताल-स्वर पर यह सारा विश्व नाच रहा है।" इन्हीं प्रवृत्तियों का पूर्ण परिपाक छायावादी काव्य में आगे चलकर मिलता है। इस प्रकार पाठक जी इस नवीन काव्य की भूमि की ओर संकेत कर गये थे। पाठक जी पर अंग्रेजी रोमान्टिक कवियों का प्रभाव कार्य कर रहा था। इस प्रकार द्विवेदी-युग के प्रारम्भ से ही हिन्दी-काव्य में परम्परा एवं रूढ़ियों के प्रति एक अस्पष्ट विद्रोह की भावना जोर मार रही थी जो आगे चल कर पूर्ण रूप से विकसित हुई।

द्विवेदी-युग के काव्य में नैतिक बुद्धिवाद की प्रधानता थी जिसके कारण उसमें प्रेम और श्रृङ्गार का डट कर विरोध हुआ। द्विवेदी युगीन काव्य की चरम परिणति 'साकेत' और 'प्रियप्रवास' की नीरसता में, संवेदनहीन वर्णनों और संस्कृत पदावली के प्रति झुकाव के रूप में देखी जा सकती है। इसके अतिरिक्त भारत-भारती की देश-भक्ति में हृदयतत्व की अपेक्षा बुद्धितत्व की तथा प्रिय-प्रवास एवं साकेत में नैतिकता की प्रधानता है। एक प्रकार से द्विवेदी युग की कविता को हम 'पद्यात्मक वक्तव्य' या काव्य-गद्य (Poetic Prose) कह सकते हैं। इसका कारण यह है कि द्विवेदी जी का आदर्श संस्कृत और मराठी का काव्य था। इससे उसमें पद्य गद्य बन गया। वह जीवन के निकट तो आया मगर जीवन के रस से सिक्त नहीं हो पाया। द्विवेदी युग सन् १९०० से १९२१ तक माना जाता है।

द्विवेद-युग में ही कई ऐसे कवि उठ खड़े हुए जिन्होंने द्विवेदी जी द्वारा प्रेरित पद्य की नीरसता के स्थान पर उसमें सरसता लाकर उसे अपनी संवेदनाओं से सिक्त कर मनोहारी बना दिया। उन्होंने द्विवेदी युग की गद्यात्मक (अभिधा प्रधान) कविताओं के स्थान पर नवीन अनुभूतियों से युक्त ऐसी कविता का सृजन किया जो शैली में भी नितान्त भिन्न थी। उन्होंने रीतिकालीन छन्दों के विरुद्ध आवाज उठा कर उसे 'वासना का काव्य' घोषित किया। उन्होंने भाव, भाषा, छन्द आदि सभी क्षेत्रों में नवीनता का प्रतिपादन किया।

इस प्रकार यह नवीन छायावादी प्रवृत्ति द्विवेदी-युगीन काव्य के विरोध में उत्पन्न न होकर उसके समानान्तर, अपना पृथक् अस्तित्व रखते हुए, विकसित हो रही थी। द्विवेदी-युगीन काव्य की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि आदर्श-

वादी होते हुए भी वह मानवता की पृष्ठभूमि पर खड़ा था। उसने 'अवतारों' को एक महामानव के रूप में चित्रित कर उन्हें जनता के निकट ला दिया था। राम और कृष्ण देश, जाति एवं समाज के कर्मठ उद्धारक के रूप में चित्रित किए गये थे। सर्वत्र सुधारों की गूँज थी। भारत-भारती में भारत के अतीत का गौरव गान करते हुए वर्तमान की उससे तुलना कर राष्ट्रीयता की भावना जागृत की गई थी। किन्तु यह काव्य केवल नैतिक मूल्यों के चित्रण में ही रत रहा। यह नीरस शब्द-व्यंजना से ऊपर न उठ सका। उसमें काव्य की कोमलता के स्थान पर गद्य की स्थूलता की प्रधानता रही। छायावाद में द्विवेदी-युगीन सुधार की भावनाएँ अधिक उन्नत एवं काव्यमय रूप में आगे बढ़ीं। उसमें मानवता का शंखनाद किया गया। राष्ट्रीयता की भावना अधिक उन्मेष के साथ आगे आई। जागृति का संगीत मुखरित हो उठा।

हिन्दी के प्रखर आलोचक डा० रामविलास शर्मा भी छायावाद में स्थूल के विरुद्ध सूक्ष्म की प्रतिक्रिया नहीं मानते। वे इसमें विद्रोह की भावना को ही प्रमुख मानते हैं। उनका कथन है—"छायावाद स्थूल के प्रति सूक्ष्म का विद्रोह नहीं रहा वरन् थोथी नैतिकता, रूढ़िवाद और सामन्तो-साम्राज्यवादी बन्धनों के प्रति विद्रोह रहा है। परन्तु यह विद्रोह मध्यवर्ग के तत्वावधान में हुआ था। इसीलिए उनके साथ मध्यवर्गीय असंगति, पराजय और पलायन की भावना भी जुड़ी हुई है।"

हम ऊपर कह आए हैं कि छायावादी काव्य में एक विद्रोह की भावना थी। परन्तु यह विद्रोह प्रगतिवाद के समान सामूहिक विद्रोह न होकर व्यक्तिगत विद्रोह था। इसके कारण काव्य क्षेत्र में नई उद्भावनाएँ अवश्य हुईं परन्तु व्यक्तिपरकता के कारण भारतीय समाज और व्यक्ति के बीच व्यवधान और विरोध को वाणी मिली। रीतिकालीन काव्य भी समाज से पूर्णतः तटस्थ था। वह भी एक प्रकार से व्यक्ति-केन्द्रित काव्य था। इसी से कुछ आलोचक छायावादी काव्य को रीतिकालीन शृङ्गार-परक काव्य का आधुनिक कलात्मक संस्करण मानते हैं। परन्तु यह धारणा भ्रमात्मक है। रीतिकालीन काव्य अधिकांशतः घिसा-पिटा एवं संस्कृत की जूठन मात्र था। उसमें चमत्कार के अतिरिक्त न तो व्यक्ति की ही भावनाएँ अभिव्यक्त हुईं और न समाज का ही चित्रण हुआ। उसके विपरीत छायावादी काव्य एक सर्वाङ्गीण विरोध को लेकर आगे बढ़ा और उसने हिंदी काव्य में एक नई चेतना भर दी। उसमें मानव, राष्ट्र एवं प्रकृति के प्रति प्रेम प्रधान रहा। यद्यपि उसकी अभिव्यक्ति समस्ततः इतने स्पष्ट रूप में न हो सकी जो सब की समझ में आ जाती। इसका

कारण विदेशी टेकनीक का प्रयोग एवं काव्य में स्वानुभूति की व्यंजना की भावना ही प्रमुख रही।

छायावादी काव्य की सबसे बड़ी निर्बलता उसकी अत्यधिक व्यक्ति-परकता ही थी। इसका परिणाम यह हुआ कि "बीसवीं शताब्दी की द्वितीय दशाब्दी के उपरान्त की हिन्दी कविता जाति अथवा महत्वपूर्ण आदर्श या उपास्य व्यक्तियों के सुख-दुख की कहानी न बनकर व्यक्ति के सुख-दुःख की कहानी ही अधिक रही।" कवियों की अपने में ही सीमित रहने की इस लालसा ने उन्हें समाज के प्रति विरक्त बना दिया। विषय वस्तु के लिए उन्होंने बाह्य-जगत की उपेक्षा कर अपने मन के भीतर झाँकना प्रारम्भ कर दिया। जीवन संघर्ष से भयभीत हो वे अन्तर्मुखी बन बैठे। इसी कारण उनकी वाणी में युग की वेदना मुखरित न होकर स्वयं अपनी ही वेदना व्यक्त हुई। परिणामस्वरूप वे समाज के प्रति अपने उत्तरदायित्व को भूल रूप-जलधि और यौवन के वन-पथ पर भटकते रहे। काव्य जीवन से हटकर व्यक्ति में केन्द्रित हो गया। परन्तु उनके इस भटकने में एक अद्‌भुत तन्मयता, एक सुन्दर कला और एक अपूर्व लावण्य था जिसने हिन्दी कविता को कला के उच्चतम शिखर पर ला बैठाया।

कवि समाज का अङ्ग होता है। उस पर परिस्थितियों का प्रभाव पड़ता रहता है। इसलिए यह नहीं माना जा सकता कि उसके काव्य में प्रतिबिम्बित होने वाली भावनाओं का समाज से कोई सम्बन्ध नहीं होता। वह समाज की भावनाओं को ही अपनी स्वानुभूति के बल पर व्यक्त करता है। छायावाद में वेदना, करुणा, अतृप्ति, मानव-प्रेम, प्रकृति-प्रेम आदि की जो भावनाएँ व्यक्त हुई हैं वे परिस्थितियों की ही उपज थीं। समाज के बन्धन, स्वच्छन्द-प्रेम, जो मानव की स्वाभाविक प्रवृत्ति है, की आज्ञा नहीं देते थे। इसलिए कवि कल्पना में ही उसकी तृप्ति खोजते रहे। उनका विद्रोह अन्तर्मुखी अधिक हो उठा। समाज की विषम दशा ने उनके हृदय में करुणा एवं वेदना उत्पन्न की जो मानव-मात्र के प्रति प्रेम एवं कल्याण की भावना में व्यक्त हुई। प्रकृति का उन्मुक्त रूप उन्हें प्रिय लगा इसलिए उन्होंने प्रकृति के सौंदर्य में अपने को डुबा कर अपने हृदय की सौंदर्य की भावना को मुखरित किया। काव्य का प्रचलित रूप उन्हें रूढ़िवादी लगा इसलिए उसमें उन्होंने नये परिवर्तन कर उसे सुन्दर, भव्य एवं मनोरम बनाने का प्रयत्न किया। उन्होंने अपने कर्त्तव्यों को केवल यहीं तक सीमित माना। परन्तु यह उनका कवि रूप ही था। छायावादी कवियों ने जो गद्य लिखा है वह उनके काव्य से भिन्न है। प्रसाद, महादेवी और निराला का गद्य-साहित्य देखिए। उसमें समाज यथार्थ रूप से चित्रित हो उठा

है। फिर यह कैसे माना जाय कि ये छायावादी कलाकार समाज के प्रति उदासीन थे। उनके कथा-साहित्य एवं निबन्धों में वर्तमान की समस्याएँ चीत्कार कर रही हैं।

छायावादी काव्य का मूल्याङ्कन करने में सबसे बड़ी त्रुटि यह रही है कि आलोचकों ने उनके साहित्य को सम्पूर्ण रूप में न देखकर उसे खण्ड-खण्ड करके देखा है। इसी कारण छायावाद को इतनी लांछना सहनी पड़ी और तिरस्कृत होना पड़ा।

छायावादी काव्य में जो असन्तोष अभिव्यक्त हुआ है उसे न देख पाकर आलोचक केवल उसमें अतृप्ति एवं वेदना को ही देख पाते हैं। इसका कारण यह है कि उनका दृष्किोण सीमित एवं एकाङ्गी होता है।

विभिन्न विद्वानों द्वारा छायावाद की अब तक निम्नलिखित परिभाषायें बन चुकी हैं—१—जो समझ में न आवे वह छायावाद है; २—रहस्यवाद का ही पहला रूप छायावाद है; ३—छायावाद लाक्षणिक प्रयोगों, अप्रस्तुत विधानों और अमूर्त्त उपमानों को लेकर चलने वाली एक शैली है; ४—प्रकृति में मानवीय अथवा ईश्वरीय भावों के आरोप को ही छायावाद कहते हैं; ५-रहस्यवाद का ही दूसरा नाम छायावाद है; ६—स्थूल के प्रति सूक्ष्म का विद्रोह ही छायावाद है; ७—यह यूरोपिय रोमाण्टिसिज्म का भारतीय संस्करण है। उपर्युक्त परिभाषाओं में से एक भी ऐसी नहीं जो छायावाद पर वास्तविक और पूर्ण रूप से प्रकाश डाल सके। ये सभी एकाङ्गी हैं। न्यूनाधिक मात्रा में उपर्युक्त सभी लक्षण छायावाद में मिल जाते हैं। इसके अतिरिक्त कुछ लोग इसे भारतीय परम्परा का विकास मानते हैं तथा कुछ इस पर विदेशी साहित्य का गहरा प्रभाव मानते हैं।

आचार्य शुक्ल ने छायावाद की विवेचना करते हुये लिखा है कि—"छायावाद का प्रयोग दो अर्थों में समझना चाहिये। एक तो रहस्यवाद के अर्थ में जहाँ उसका सम्बन्ध कथावस्तु से होता है अर्थात् कवि उस अनन्त और अज्ञात प्रियतम को आलम्बन बनाकर अत्यन्त चित्रमयी भाषा में प्रेम की अनेक प्रकार से व्यंजना करता है। छायावाद का दूसरा प्रयोग काव्य-शैली या पद्धति विशेष के व्यापक अर्थ में है।" इस प्रकार छायावाद के प्रति दो प्रकार के दृष्टिकोण बन गये हैं—आध्यात्मिक और शैलीगत। शैलीगत दृष्टिकोण के सम्बन्ध में प्रायः सभी आलोचक एक मत हैं कि इसमें भाषा की लाक्षणिकता एवं प्रतीकवादी शैली को अपनाया गया है। परन्तु कुछ आलोचक छायावाद में आध्यात्मिकता को स्वीकार करते हैं और कुछ इस बात को नहीं मानते। इन दोनों दृष्टिकोणों को समझने के लिये विभिन्न मतों को समझना आवश्यक

है। नीचे कुछ छायावादी कवियों एवं छायावाद के आलोचकों के मत उद्धृत किये जाते हैं जो छायावाद में आध्यात्मिकता का पुट आंशिक या पूर्ण रूप में मानते हैं—

**रामचन्द्र शुक्ल**—"रहस्यवाद के अन्तर्गत रचनाएँ पहुँचे हुये पुराने सन्तों या साधकों की उस वाणी के अनुसरण पर होती हैं जो तुरीयावस्था या समाधि दशा में नाना रूपकों के रूप में उपलब्ध आध्यात्मिक ज्ञान का आभास देती हुई मानी जाती थी। उस रूपात्मक आभास को यूरोप में 'छाया' कहते थे। इसी से बंगाल में ब्रह्मसमाज के बीच उक्त वाणी के अनुकरण पर जो आध्यात्मिक गीत या भजन बनते थे वे छायावाद कहलाने लगे।

**महादेवी वर्मा**—"छायावाद का मूल दर्शन सर्वात्मवाद में है।

**गुलाबराय**—"छायावाद और रहस्यवाद दोनों ही मानव और प्रकृति का एक आध्यात्मिक आधार बतलाकर एकात्मवाद की पुष्टि करते हैं।"

**डा० रामकुमार वर्मा**—"आत्मा व परमात्मा का गुप्त वाग्विलास रहस्यवाद है और यही छायावाद।"

**नन्ददुलारे वाजपेयी**—"नई छायावादी काव्यधारा का भी एक आध्यात्मिक पक्ष है, परन्तु उसकी मुख्य प्रेरणा धार्मिक न होकर मानवीय और सांस्कृतिक है।"

**शान्तिप्रिय द्विवेदी**—"जिस प्रकार मैटर ऑफ फैक्ट ( इतिवृत्तात्मकता ) के आगे की चीज छायावाद है, उसी प्रकार छायावाद से आगे की चीज रहस्यवाद है।"

**गंगाप्रसाद पाण्डेय**—"छायावाद नाम से ही उसकी छायात्मकता स्पष्ट है। विश्व की किसी वस्तु में एक अज्ञात सप्राण छाया की झाँकी पाना अथवा उसका आरोप करना ही छायावाद है।······जिस प्रकार छायावाद स्थूल वस्तुवाद के आगे की चीज है, उसी प्रकार रहस्यवाद छायावाद के आगे की चीज है।

उपर्युक्त सभी विद्वान् छायावाद में आध्यात्मिकता का स्थान मानते हैं। इसके विपरीत कुछ विद्वान ऐसे भी हैं जो छायावाद में आध्यात्मिकता का स्थान किसी भी रूप में मानने को प्रस्तुत नहीं।

**डा० नगेन्द्र**—"कोई आध्यात्मिक प्रेरणा छायावाद के मूल में है—यह मानना भ्रान्ति होगी।"

**प्रसाद**—"कविता के क्षेत्र में पौराणिक युग की किसी घटना अथवा देश-विदेश की सुन्दरी के बाह्य-वर्णन से भिन्न जब वेदना के आधार पर स्वानुभूति-

मयी अभिव्यक्ति होने लगी तब हिन्दी में उसे छायावाद के नाम से अभिहित किया गया।"

**डा० देवराज**—"आधुनिक पौराणिक धार्मिक चेतना के विरुद्ध आधुनिक लौकिक चेतना का विद्रोह है।"

विद्वानों के उपर्युक्त दोनों वर्ग एक दूसरे के विरोधी हैं—छायावाद का आध्यात्मिकता से सम्बन्ध मानने के विषय में। आचार्य शुक्ल, महादेवी वर्मा, नन्ददुलारे वाजपेयी, गंगाप्रसाद पांडेय आदि छायावाद और रहस्यवाद में विशेष अन्तर नहीं मानते। वाजपेयीजी छायावाद में आध्यात्मिकता का पूर्ण पुट मानते हैं। आपने महादेवी वर्मा के काव्य-संग्रह की विवेचना करते हुए 'यामा का दार्शनिक आधार' नामक निबन्ध में लिखा है कि—"मानव अथवा प्रकृति के सूक्ष्म किन्तु व्यक्त सौन्दर्य में आध्यात्मिक छाया का भान मेरे विचार से छायावाद की एक सर्वमान्य व्याख्या होनी चाहिये। इस व्याख्या में आये "सूक्ष्म" और 'व्यक्त' इन अर्थ-गम्भीर शब्दों को हम अच्छी तरह समझ लें। यदि वह सौन्दर्य सूक्ष्म नहीं है, साकार होकर स्वतन्त्र क्रियाशील है और किसी कथा या आख्यायिका का विषय बन गया है तो हम उसे छायावाद के अन्तर्गत नहीं ले सकेंगे।" यदि वाजपेयी जी की इस परिभाषा को स्वीकार कर लिया जाय तो 'कामायनी' भी छायावादी रचना नहीं ठहरती।

छायावादी काव्य का अध्ययन करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि उपर्युक्त दोनों वर्गों के विद्वानों के दृष्टिकोण अतिवादी हैं। नवीन आशा एवं जीवन की कुण्ठाओं से ऊबा हुआ एकान्त का आग्रही कलाकार क्या आध्यात्मिक चिन्तन का स्पर्श नहीं करेगा? छायावाद की प्रारम्भिक रचनाओं में यद्यपि इसका प्रभाव नहीं है परंतु बाद की रचनाओं में आध्यात्मिकता का प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है यद्यपि उनकी मूल प्रेरणा वह नहीं है। कवि इस पद्धति को अपनाकर रहस्यवादी की भाँति आध्यात्मिक विवेचन उपस्थित कर किसी उपासना पद्धति का निर्माण नहीं करना चाहता। इसी कारण वाजपेयी जी इसे प्राचीन अध्यात्म से भिन्न मानते हैं क्योंकि प्राचीन अध्यात्म की मूल प्रेरणा धार्मिक है जबकि इस की मानवीय एवं सांस्कृतिक है जैसा कि हम ऊपर बता आए हैं।

डा० नगेन्द्र ने छायावाद की विवेचना करते हुए उसके विषय में प्रचलित तीन भ्रान्तियों का भी उल्लेख किया है—

(१) जो छायावाद और रहस्यवाद में अन्तर न मानने के कारण है। छायावाद बौद्धिक है, साधनात्मक नहीं।

(२) छायावाद और यूरोपिय रोमान्टिसिज्य को एक मानना। रोमांटि-

सिज्म के पीछे फ्रांस का सफल विद्रोह था जिसमें जनता की विजयिनी सत्ता ने समस्त जागृत देशों में एक नवीन आत्म-विश्वास की लहर दौड़ा दी थी। इस कारण वह अधिक ठोस, मूर्त्त एवं आशा और स्वप्न से परिपूर्ण थी। उसकी अनुभूति अधिक तीक्ष्ण थी। इसके विपरीत छायावाद असफल सत्याग्रह से उत्पन्न हुआ था। वह अधिक अन्तर्मुखी और वायवी था।

(३) छायावाद को एक शैली मानना जैसा कि शुक्लजी ने माना है।

उपर्युक्त भ्रान्तियों का विवेचन करते हुए आप इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि "छायावाद एक विशेष प्रकार की भाव-पद्धति है: जीवन के प्रति एक विशेष भावात्मक दृष्टिकोण है।" इसी विचार-पद्धति को आप तत्वतः तो सर्वात्मवादी मान लेते हैं परन्तु इसे ही मूल प्रेरणा नहीं मानते। आप इसे कुण्ठा की प्रेरणा से उत्पन्न काव्य मानकर उसे विश्व काव्य की द्वितीथ श्रेणी में स्थान देते हैं। क्योंकि कुण्ठाजन्य साहित्य प्रथम श्रेणी का नहीं होता।

कुछ आलोचकों ने छायावाद को यूरोपीय रोमान्टिसिज्म से अत्यधिक प्रभावित मानकर इसे उसका भारतीय संस्करण तक घोषित कर दिया है और जिसे नगेन्द्रजी उनकी भ्रान्ति मानते हैं। रोमान्टिक कवि समाज, धर्म, साहित्य, राजनीति सब में क्रान्ति चाहता है और एक अद्वितीय स्वप्न लोक की सृष्टि कर उसमें शान्तिपूर्वक जीवन व्यतीत करने का इच्छुक है। विश्व के संघर्ष से वह दूर भागता है। सामाजिक बन्धनों के कारण स्वच्छन्द प्रेम के लिये अवकाश न रहने पर वह अपनी अतृप्त वासना को काव्य में सांकेतिक अभिव्यक्ति देता है जिसे डा० नगेन्द्र असन्तोष और कुण्ठा का परिणाम बताते हैं। प्रकृति उसकी सहचरी का काम देती है। वह उसे संवेदनशील सजीव प्राणी के रूप में मानना है। कभी-कभी तो प्रतीकों से ही अपनी बात कह देता है। उसे जड़चेतन में एक ही भाव सूत्र पिरोया हुआ जान पड़ता है। यहाँ वह सर्वात्मवादी हो जाता है। उसकी वृत्ति अन्तर्मुखी होती है और भावनाएँ सूक्ष्म। अपना व्यक्तित्व ही उसका केन्द्र होता है।

अतः हम छायावाद को एक ऐसी काव्य-धारा सकते हैं जिसके भाव पक्ष में व्यक्तिवाद, अतृप्त प्रेम, निराशा और वेदना, प्रकृति का मानवीकरण और तादात्म्य, सूक्ष्म भावों की अभिव्यक्ति, जिज्ञासात्मक रहस्य-भावना आदि बातें मिलती है और भावपक्ष की इस नवीनता के कारण जिसके कलापक्ष में नवीन छन्द-विधान, नवीन अलङ्कार-विधान, लाक्षणिक शब्दावली और प्रतीकों का प्रयोग होता है। दोनों पक्षों की ये विशेषताएँ बहुत अधिक अंशों तक रोमांटिक काव्य और छायावादी काव्य दोनों में ही मिल जाती हैं। इस प्रकार उप-

युंक्त तीनों भ्रान्तियों का खंडन हो जाता है। डा० नगेन्द्र इन तीनों भ्रान्तियों को तो मानते हैं परन्तु उस चौथी भ्रान्ति को नहीं स्वीकार करते जिसके जनक वे स्वयं हैं। वह भ्रान्ति है डा० साहब द्वारा छायावाद को 'अहं का कलात्मक विस्फोट एवं रुद्ध वासनाओं का स्वच्छन्द प्रवाह' मानना। जैनेन्द्र जी भी इसी मत के समर्थक हैं। यहाँ उन पर फ्रायड का प्रभाव बोल रहा है जिसकी आलोचकों द्वारा काफी दुर्गति हो चुकी है। वास्तव में छायावाद शुद्ध रूप से न तो आध्यात्मिक अभिव्यक्ति है, न यूरोपीय रोमान्टिसिज्म का भारतीयकरण है, न वासनाओं और अहं का विस्फोट है, न केवल पलायनवाद है और न एक शैली मात्र है। वरन इसमें थोड़े-बहुत रूप में उपर्युक्त सभी तत्व मिल जाते हैं। इसमें प्रधानतः स्वानुभूति में 'परोक्ष' सत्ता का आभास रहता है और प्रकृति पर चेतना का आरोप भी। साथ ही इसकी शैली उपचार वक्रता और प्रतीकात्मकता को लेकर चलती है। इन्हीं विशेषताओं को लक्ष्य कर प्रसादजी ने छायावाद के वेश विन्यास पर प्रकाश डालते हुए कहा है कि—"छाया भारतीय दृष्टि से अनुभूति और अभिव्यक्ति की भंगिमा पर निर्भर करती है। ध्वन्यात्मकता, लाक्षणिकता, सौन्दर्य प्रतीक विधान तथा उपचार वक्रता के साथ स्वानुभूति की विवृत्ति छायावाद की विशेषताएँ हैं।"[1]

इस छायावादी काव्य में तीन बातें ऐसी थीं जिसने इसे अपने पूर्ववर्ती या समसामयिक अन्य काव्य धाराओं से पूर्णतः पृथक कर एक सर्वथा नवीन रूप दिया। वे तीन बातें हैं (१) अज्ञात सत्ता और उसके प्रति प्रेम एवं आत्मसमर्पण, (२) नारी के प्रति नवीन दृष्टिकोण, (३) प्रकृति। इन कवियों ने इन तीनों बातों का चित्रण प्रकृति के माध्यम से किया। इसमें नारी, प्रकृति और परोक्ष सत्ता इतने घुले-मिले हुए हैं कि सर्वत्र उन्हें पृथक करना कठिन है। इन तीनों के माध्यम से यह काव्य सम्पूर्ण मानव-जीवन एवं चिंतन को समेटकर चला है। इस काव्य में प्रकृति के प्रति प्रेम, तन्मयता और तीव्र मिलनाकांक्षा का स्वर सब से ऊपर रहा है। प्रकृति को इन कवियों ने सर्वत्र नारी रूप में ही देखा है। प्रकृति के माध्यम द्वारा, इन्होंने अपनी सौन्दर्य भावना शृङ्गार अथवा प्रेम की भावना एवं जीवन दर्शन को व्यक्त किया है। प्रकृति के ही कारण इस काव्य में सौन्दर्य और करुणा का विचित्र समन्वय मिलता है।

इस प्रकार हम छायावादी काव्य की प्रधान प्रवृत्तियाँ निम्नलिखित पाते हैं—(१) सौन्दर्य भावना, (२) शृङ्गार भावना, (३) प्रकृति प्रेम, (४) वैयक्तिकता, (५) करुणा की विवृत्ति, (६) अज्ञात के प्रति प्रेम, (७) नारी का नया रूप, (८) जीवन दर्शन, (९) शैली में क्रान्ति। इनमें से सौन्दर्य-भावना,

---

१—काव्य और कला तथा अन्य निबन्ध—प्रसाद

शृङ्गार भावना, प्रकृति प्रेम एवं अज्ञात के प्रति प्रेम की अभिव्यक्ति प्रकृति के माध्यम से हुई है। नारी विषयक दृष्टिकोण ने भी अनेक स्थलों पर प्रकृति का आलम्बन लिया है। अतः सबसे पहले हम छायावादी प्रकृति पर ही विचार करेंगे।

छायावादी कवियों ने सर्वत्र प्रकृति के ही माध्यम से अपनी भावनाओं को व्यक्त किया है। उन्होंने प्रकृति का मानवीकरण कर उसे हमारी भावनाओं का प्रतीक बनाकर उपस्थित किया है। इस कारण कुछ विद्वान प्रकृति के मानवीकरण या उस पर मानव व्यक्तित्व के आरोप को ही छायावाद का प्राणतत्व मानते हैं। द्विवेदी युग में आकर सर्वप्रथम प्रकृति की स्वतन्त्र सत्ता को स्वीकार किया गया। इसके पूर्व तो वह प्रायः उद्दीपन के रूप में ही चित्रित होती आई थी। छायावादी कवि नागरिक जीवन की कटुता एवं निराशा से ऊबकर Back to Nature का नारा लगाने लगे। प्रकृति का भव्य रूप सदैव से मानव के मन में रहस्य की सृष्टि करता आया है। वही इन कवियों के साथ हुआ। छायावाद के प्रारम्भिक कवियों में प्रकृति का रूप प्रायः रहस्यात्मक रहा परन्तु बाद के कवियों में प्रकृति के कई रूप चित्रित हुए। (१) वीथिका रूप में निराशावाद और सुखवाद के रूप में, (२) रहस्यवादी सत्ता के रूप में, (३) मानव की भाग्य विधायिनी सत्ता के रूप में, (४) उपमा उत्प्रेक्षा के रूप में, (५) स्वतन्त्र रूप में तथा [६] दार्शनिक ऊहापोह के रूप में। संक्षेप में छायावादी कवियों की सारी दृष्टियों, शैलियों एवं सम्पूर्ण वाग्भंगिमाओं को प्रकृति ने रंग दिया।

छायावादी काव्य में सर्वत्र सौन्दर्यानुभूति और सौन्दर्य के प्रति व्याकुलता की भावना व्यक्ति हुई है। उसने प्रत्येक वस्तु में सौन्दर्य की स्थापना की है। मनुष्य का सौन्दर्य के प्रति आकर्षण होना स्वाभाविक है। बाह्य सौन्दर्य की अपेक्षा उनका आकर्षण आन्तरिक सौन्दर्य के प्रति अधिक होता है। छायावादियों के दो विषय अत्यन्त प्रिय रहे हैं—प्रेम और सौन्दर्य। दोनों का आपस में गहरा सम्बन्ध है। इनका प्रेम अपार्थिव रहा है और सौन्दर्य प्रधानतः वासना-प्रधान। नैतिकता प्रधान द्विदेदी-युग में काव्य-रचना करने के कारण ये कवि कली, लता, बिजली आदि प्राकृतिक वस्तुओं में 'रति' भाव भरकर चले हैं। निराला की 'शेफाली', 'जुही की कली' आदि कविताओं में स्वस्थ, सबल एवं उन्मुक्त रति भावना का चित्रण हुआ है। इसी बात को लक्ष्य कर शुक्लजी ने छायावाद में 'कायिक भावनाओं का प्रच्छन्न पोषण' होने की बात कही थी।

ये कवि सुन्दर रूपों में खो गए थे। सुन्दर रूपों के प्रति इनका उत्साह

अपार था। यूरोप के सौन्दर्यवादियों की तरह ये इन्द्रिय सुख के पीछे पड़े हुए थे। इन कवियों का आग्रह उत्तमोत्तम आदर्श-सौन्दर्य की सृष्टि की ओर था। इनके लिए जैसे संसार में 'असुन्दर' का अस्तित्व ही नहीं रहा था। इसी कारण इन्हें रोमान्टिक और पलायनवादी कहा जाने लगा। क्योंकि इनकी सौंदर्य की कल्पनात्मक अनुभूति हमारे प्रतिदिन के परिचित जीवन से भिन्न थी। पन्त और रामकुमार वर्मा पूरी तरह से सौन्दर्यनिष्ठ कवि (Aesthate) बन गये। इन्होंने अलौकिक शृङ्गार में भी अतीन्द्रियता भर दी जिससे इन पर अशरीरी भावनाओं को अपनाने का आरोप लगाया गया। यह सौन्दर्य-भावना रीतिकालीन स्थूल सौन्दर्य-भावना से पूर्णतः भिन्न थी।

परन्तु छायावादी कवियों को सौन्दर्य का यह आकर्षण अधिक देर तक लुभाए न रख सका। उन्होंने समाज और बूर्जुआ सभ्यता में जो कुछ सुन्दर सभझ रखा था वह लुप्त होता चला जा रहा था इसलिए उन्होंने सौंदर्य की क्षणभंगुरता का अनुभव किया और इससे उनके हृदय में करुणा उत्पन्न हुई। यह दुःख कहीं आध्यात्मिक होकर और कहीं लौकिक रूप में प्रकट हुआ है। केवल निराला ही इस वर्ग में ऐसे कवि रहे हैं जो दुख से प्रभावित नहीं हो सके। उन्होंने निरन्तर संघर्ष किए हैं इसलिए उनके काव्य में करुणा एवं दुख से उत्पन्न निराशा के स्थान पर एक स्वस्थ आशा के दर्शन होते हैं। प्रसाद का 'आँसू' दुःख एवं करुणा का काव्य कहा जाता है। परन्तु इस काव्य के अन्त में उन्होंने जो आशा का सन्देश दिया है वह इस भावना को अधिक देर तक नहीं ठहरने देता। पन्त एवं महादेवी में करुणा अवश्य गहन रूप में प्रकट हुई है। लेकिन वहाँ भी उसका आधिक्य होते हुए भी आशा का सन्देश मिलता है।

करुणा के इसी आधिक्य ने इन कवियों को व्यक्तिवादी बना दिया। वे सारे संसार से मुँह मोड़ कर अपने ही हास-अश्रु को व्यक्त करने लगे। 'बच्चन' में इस वैयक्तिक भावना को चरम विकास मिला। इसी कारण कुछ आलोचक इस काव्य में वैयक्तिकता का प्राधान्य मानते हैं। स्वच्छन्द रूप से समाज में व्यक्त न की जा सकने वाली भावनाएं प्रकृति की कल्पनाओं के साथ काव्य में व्यक्त हुईं। इन कवियों का आध्यात्मिक दुखवाद अपनी अन्यतम गहराइयों तक पहुँच गया। इससे इन्हें अपनी एकान्तता का अनुभव हुआ और जीवन शून्य प्रतीत होने लगा। ये परिस्थितियों से भागकर स्वयं में ही केन्द्रित हो गए। उस वैयक्तिकता की प्रधानता के कारण ये कवि सांसारिकता से निराश होकर आदर्श की ओर उन्मुख हुए। यही आदर्शोन्मुख भावना उन्हें आध्यात्म की ओर ले गई। इन कवियों ने जितना 'निजता' का बखान किया

उतना साहित्य में और किसी भी काल में नहीं हुआ था। इसी वैयक्तिकता के ही कारण छायावादी काव्य में विषाद का स्वर इतना उभर कर आया है। प्रसाद, महादेवी, पंत आदि में इस विषाद की विवृत्ति अत्यन्त गहन रूप में स्पष्ट हुई है। इसी सौन्दर्य प्रेम, वैयक्तिकता, करुणा एवं विषाद की भावना ने ही छायावाद में अस्पष्टता उत्पन्न कर दी है।

उपर्युक्त सौन्दर्य भावना, वैयक्तिकता, करुणा एवं विषाद की भावना ने ही छायावाद के अन्तरंग में एक तीव्र अतृप्ति और असन्तोष की भावना भर दी थी। ये कवि बहिजगत की भीषणता से त्रस्त होकर उससे एक तटस्थता का भाव रखकर अपने कल्पना लोक में जा बैठे। परन्तु अन्तर्जगत का सीमित क्षेत्र भी उन्हें सन्तोष न दे सका। उन्होंने अपनी शान्त विह्वलता का रूप प्रकृति के उन्मुक्त क्षेत्र में देखा। प्रकृति उनके लिए जायसी की प्रकृति की तरह संवेदनशील बनकर आई। उन्होंने प्रकृति में अपनी अतृप्ति और अवसाद, करुणा और वेदना, रोमांस और रहस्य भावना के दर्शन किए। अन्तर्मुखी जीवन दर्शन के कारण ही इस काव्य में अन्विति का अभाव दिखाई पड़ा। यह जीवन संघर्ष से पलायन की भावना के कारण ही था। छायावाद की इस प्रवृत्ति ने हमें एक स्वस्थ सृजनात्मक जीवन-दर्शन भले ही न दिया, किन्तु उसने हमारी मौलिक विद्रोह भावना को उत्तेजना अवश्य दी जो निर्बल थी।

परन्तु यह छायावाद का एक पक्ष है जिसमें उपर्युक्त प्रवृत्तियों की प्रधानता मिलती है। छायावाद का दूसरा उज्ज्वल पक्ष वह है जिसमें मानवता का संदेश सबसे ऊपर उभर कर आता है। हम ऊपर कह आये हैं कि छायावादी कवि रवीन्द्रनाथ से प्रभावित थे। इस कारण कवीन्द्र का 'विश्व-बन्धुत्व' पर आधारित मानवतावाद का प्रभाव इन लोगों पर भी पड़ा था। ये अपने काव्य में 'मानव मात्र समान है' यह पुकार लेकर चले थे। प्रसाद की 'कामायनी' एवं निराला के 'तुलसीदास' में यही सन्देश प्रधान है। क्या कामायनी के 'आनन्दवाद' को हम 'पलायनवाद' या निराशा का प्रचारक कह सकते हैं। प्रसाद, निराला, पन्त आदि छायावाद के प्रतिष्ठापक एवं पोषक कवियों में राष्ट्रीय पुनरुद्धार की भावना अत्यन्त मुखर होकर आई है। मानव प्रेम, करुणा, असाम्प्रदायिकता, उदारता, विश्व-बन्धुत्व, राष्ट्रीय जागरण आदि भावनाओं के साथ भावुकता, कल्पना एवं प्रकृति में चेतना के दर्शन करने की प्रवृत्ति ने हमारे रागात्मक सम्बन्ध में अभिवृद्धि की है। इसमें 'सुधार' का स्वर द्विवेदी काव्य के समान स्पष्ट न होकर प्रच्छन्न रूप में आया है। इसका दृष्टिकोण सामूहिक न होकर व्यक्तिगत अधिक है। सभी वैयक्तिकवादी कवि

बच्चन की तरह निराशावादी और भाग्यवादी नहीं होते। उनमें आशा का एक स्वर्णिम स्वप्न भी लहराता रहता है। इसी भावना के कारण प्रसाद 'कामायनी' जैसे श्रेष्ठ मानवतावादी काव्य की रचना कर सके थे।

छायावादियों की वैयक्तिकता भी पूर्ण रूप से उनकी अपनी ही नहीं है। उनके इन वैयक्तिक स्वप्नों में भी असन्तोष, छटपटाहट, कटुता, वेदना, रूढ़ियों के विनाश की भावना, अतीत का मधुर स्मरण, भविष्य की आशा, निराशा आदि भावनाएँ हैं जो व्यक्ति-केन्द्रित न होकर युग की परिस्थितियों की ही उपज हैं। इन कवियों को सभी क्षेत्रों में असन्तोष मिला था। ये भावनाएँ उसी असन्तोष का परिणाम थीं। और परिस्थितियों का प्रभाव व्यक्ति विशेष पर ही न होकर सामूहिक होता है। इसलिए इन कवियों की ये भावनायें व्यक्ति की भावनायें न होकर समाज की ही भावनायें थीं। इस प्रकार छायावाद में जहाँ एक ओर निराशावादी पलायनवादी स्वर प्रखर हो उठा है तो दूसरी ओर जीवन और सौन्दर्य की आकांक्षा का स्वस्थ मानव प्रेमी और सौन्दर्यवादी पक्ष भी उतना ही प्रवल है।

छायावादी काव्य पर एक आरोप और लगाया जाता है, वह है अस्पष्टता का। इसे बहुत अंशों तक सभी ने स्वीकार किया है। इस अस्पष्टता का कारण इन कवियों की घोर वैयक्तिकता, प्रकृति में चेतना का आरोप, अशरीरी सौंदर्य एवं प्रेम तथा उनकी आध्यात्मिक अनुभूतियों की अभिव्यक्ति ही मानी जाती है। वैयक्तिक अनुभूतियों का प्रकाशन जब भी हुआ है उसमें सदैव अस्पष्टता रही है। क्योंकि कलाकार की वह अनुभूति साधारण व्यक्ति की अनुभूतियों से उच्च, रहस्यमय एवं परिष्कृत होती है। इसी कारण सब की समझ में नहीं आ पाती। दूसरी बात यह है कि छायावादी काव्य पर यूरोपिय विचारधारा और शैली का गहरा प्रभाव पड़ा है जिससे हिन्दी के पाठक प्रायः अपरिचित ही हैं। साथ ही जो काव्य जितना अधिक बौद्धिक होता है उसमें उतनी ही अधिक अस्पष्टता रहती है।

छायावाद के कलापक्ष का महत्व उसके भावपक्ष से भी अधिक माना गया है। इसका कारण यह है कि छायावाद ने खड़ीबोली को माँजकर उसे सशक्त, कोमल एवं अधिक व्यंजक बनाया है। इसमें एक नवीन अभिव्यंजन पद्धति का आरम्भ हुआ जिसे 'चित्र-भाषा-पद्धति' भी कहा जा सकता है। इसमें अत्यन्त अरूप सादृश्य के आधार पर, आन्तरिक प्रभाव-साम्य को लेकर अप्रस्तुत एवं अपरिज्ञात वस्तुओं को प्रस्तुत किया जाता है। ऐसे अप्रस्तुत उपादान प्रतीकों के द्वारा प्रस्तुत किये जाते हैं। इसीसे छायावादी शैली की भाषा को 'प्रतीक-प्रधान भाषा' भी कहते हैं। इस नवीनता का कारण यह था कि खड़ीबोली

का तात्कालिक रूप नवीन अभिव्यक्ति को व्यक्त करने में असमर्थ था। इसलिए छायावादी कवियों ने अपनी सूक्ष्म भावाभिव्यक्ति के लिए नवीन शब्द-योजना प्रस्तुत की। साथ ही परम्परागत शब्दावली के साथ बाह्य समानार्थक शब्दों को भी नवीन भाव चित्रों से समन्वित कर दिया। उसे 'हिलोर' में उठान, 'लहर' में सलिल के वक्षस्थल का कोमल स्पन्दन और 'ऊर्मि' में मधुर मुखरित हिलोरों की ध्वनि सुनाई पड़ने लगी। इस प्रकार शब्दों की वृत्तियों को विस्तृत कर जो भिन्न-भिन्न भावाभिव्यक्ति के उपयुक्त शब्दावली प्रस्तुत की, उसने हिन्दी भाषा की शक्ति और सौन्दर्य को कई गुना और बढ़ा दिया।

परन्तु इस शैली में एक दोष भी था। यह अतिशय बौद्धिक थी जो अस्पष्टता का प्रधान कारण बनी। साधारण पाठक के लिए वह दुरूह होने के कारण सहज संवेद्य न बन सकी।

काव्य-भाषा और शब्द योजना के अतिरिक्त इस काव्य ने नई छन्दयोजना भी प्रस्तुत की। छन्दों के विविध प्रयोग किए। ये कवि छन्द-योजना में अन्तर्हित लयात्मकता की शक्ति को पूर्णतया पहचानते थे। इस तरह इन्होंने परम्परागत मात्रिक-योजना और वर्णवृत्त की कठोर नियम बद्धता की उपेक्षा कर नए प्रयोग किए। इस क्षेत्र में पन्त ने शब्दचयन में सूक्ष्म कलात्मकता का परिचय दिया और निराला ने छन्द योजना के सर्वाधिक नवीन रूपों की सृष्टि की। छन्दयोजना के विषय में पन्त का मत है कि—"शब्द का राग भाषा के राग पर निर्भर करता है। दोनों में स्वरैक्य होना चाहिए। जहाँ दोनों में मैत्री नहीं रहती वहाँ छन्द अपना स्वर खो बैठता है।" निराला ने संगीत की शास्त्रीय रीति में बँधी रीति काव्यात्मक छन्द योजना और स्वच्छन्द भावातिरेक के उपयुक्त 'मुक्तवृत्त' योजना का श्रीगणेश किया। महादेवी वर्मा की छन्द-योजना तो स्वभावतः रागिनी प्रधान अतः कोमल है। इन कवियों ने स्पष्ट घोषणा की थी कि रीतिकालीन कवित्त-सवैया और द्विवेदी द्वारा बहु-प्रचारित संस्कृत छन्द इस नवीन काव्य धारा के लिए नितान्त अनुपयुक्त हैं क्योंकि उनमें नाद-सौंदर्य नहीं आ सकता। ये कवि सौंदर्य के उपासक थे अतः प्रत्येक क्षेत्र में सुन्दरता के प्रदिपादन में प्रयत्नशील रहे और सफल हुए।

स्वरूप-विधान की दृष्टि से यह काव्य प्रधानतः गीतात्मक रहा। परन्तु यह काव्य लोक जीवन से विच्छिन्न होकर केवल 'स्व' में केन्द्रित था। इसी कारण सूर का गीत "निसि दिन बरसत नयन हमारे" आज भी हमारी आँखों में सावन भादों उमड़ा देता है किन्तु महादेवी वर्मा का—"मैं नीर भरी दुख की बदली।" हमारी संवेदना को केवल उकसा कर रह जाता है। फिर भी इस काव्य ने हमें दो सर्वथा अभिनन्दनीय वस्तुएँ प्रदान कीं—गीति-

प्रबन्ध और मुक्तवृत्त प्रबन्ध। यह नवीन प्रयोग थे। गीति प्रबन्ध की कामायनी सर्वश्रेष्ठ रचना मानी जाती है। यह रूप इतना आकर्षक था कि गुप्तजी भी 'यशोधरा' और 'साकेत' में इसे अपनाने का लोभ संवरण न कर सके।

यहाँ तक हम छायावाद की मूल-प्रेरणा, उसकी उद्भावना, उसके भाव-पक्ष एवं कलापक्ष पर प्रकाश डालकर उसकी रूपरेखा समझाने का प्रयास कर चुके। अब संक्षेप में उसके विकास एवं परिणति को देख लेना आवश्यक है।

साधारणतः छायावाद के प्रवर्तक के रूप में प्रसाद जी का नाम लिया जाता है। परन्तु सियारामशरण गुप्त शुक्ल जी के आधार पर मैथिलीशरण गुप्त और मुकुटधर पांडेय को छायावाद का प्रवर्तक मानते हैं। शुक्ल जी ने लिखा है कि—"संवत् १९७० तक 'खड़ीबोली' के पद्यों में ढलकर मँजने की अवस्था पार हुई और मैथिलीशरण गुप्त, मुकुटधर पांडेय आदि कई कवि खड़ी बोली काव्य को अधिक कल्पनामय, चित्रमय और अन्तर्भाव व्यंजक रूप रंग देने में प्रवृत्त हुए।" रायकृष्णदास, पन्त तथा इलाचन्द जोशी प्रसाद को छायावाद का जनक मानते हैं। विनयमोहन शर्मा माखनलाल चतुर्वेदी की सन् १९११-१३ के आसपास की रचनाओं में नवीन शैली का रूप देखकर उन्हें ही छायावाद का आदि कवि मानते हैं। नन्ददुलारे वाजपेयी सन् १९१३ से १९२० तक की स्वच्छन्दतावादी काव्य-प्रवृत्ति को ही "छायावाद की विशिष्ट शैली" मानते हुए मुकुटधर पांडेय, रायकृष्णदास और प्रसाद में छायावाद की प्रयोगावस्था मानते हैं और छायावाद का उद्भव और उन्मेष माखनलाल चतुर्वेदी 'एवं 'नवीन' की रचनाओं में पाते हैं तथा निराला को छायावादी शैली की अपेक्षा स्वच्छन्दतावादी भावधारा के अधिक निकट देखते हैं।

छायावाद काव्य का प्रारम्भ तो वैसे सन् १९०९ में 'इन्दु' के प्रकाशन से ही माना जाता है परन्तु १९२० तक इसके रूप में कोई उल्लेखनीय निखार नहीं दिखाई देता। इसलिए इसका वास्तविक प्रारम्भ आलोचकों ने सन् १९२० से माना है। जब हम १९२० से इस प्रवृत्ति का अध्ययन प्रारम्भ करते हैं तो यह दिखाई पड़ता है कि इस काव्य के प्रथम पाँच वर्ष ( १९२०-२५ ) बहुत ही विवाद-ग्रस्त रहे हैं। यह काव्य नई आशा, नया हर्ष एवं नई उत्तेजना लेकर उपस्थित हुआ था। नई वस्तु और नई शैली, नए छन्द और नई उक्तियाँ, शब्दों का नया चयन, नया पद-विन्यास, बन्धनहीन स्वच्छन्द प्रवाह, बँगला, अँग्रेजी और संस्कृत के अध्ययन से प्रभावित नया स्वरूप और सर्वोपरि यह सत्य कि कला व्यक्ति को अभिव्यक्ति और प्रसार देने का ही एक साधन है, इन सब कारणों से काव्य जगत में एक बवन्डर सा उठ खड़ा

हुआ जिसमें सब कुछ नय था। इस नवीनता से भयभीत एवं काव्य हत्या के भय से संत्रस्त द्विवेदीजी और उनके नए पुराने सभी सहयोगियों ने एक स्वर से इसका विरोध करना आरम्भ कर दिया।

परन्तु छायावाद के समर्थक और पोषक इस विरोध से डरे नहीं क्योंकि वे कर्मठ, साहसी और अध्ययनशील साधक थे। उन्होंने इस विरोध का समुचित उत्तर दिया। छायावाद प्रसाद, पन्त, निराला का संरक्षण और साहचर्य पाकर फूलता फलता रहा और एक दिन वह आया जब द्विवेदी जी द्वारा संस्थापित साहित्य मर्यादाओं का अस्थि-विसर्जन कर दिया गया। यह युग की प्रतिगामी रूढ़ियों पर विजय थी। छायावाद ने हिन्दी कविता को यदि कोई अन्य ठोस वस्तु नहीं दी तो कम से कम यह तो मानना ही पड़ेगा कि उसने आधुनिक हिन्दी काव्य और भाषा को शक्ति, सजीवता और सौन्दर्य प्रदान किया।

सन् १९२९-३० की हिन्दी कविता पकने लगी और सधने लगी। उसका प्रयोगकाल समाप्त होकर उसमें स्थायित्व आने लगा। सन् १९२७ में प्रसाद के 'आँसू' में छायावाद का अत्यन्त परिष्कृत एवं उन्नत रूप दिखाई पड़ा। इसे देख कर आचार्य शुक्ल ने लिखा कि—"छायावाद की शाखा के भीतर धीरे-धीरे काव्य-शैली का अच्छा विकास हुआ इसमें सन्देह नहीं। इसमें भावावेश की आकुल व्यंजना, लाक्षणिक वैचित्र्य, मूर्त्त प्रत्यक्षीकरण, भाषा की वक्रता, विरोध चमत्कार, कोमल पद-विन्यास इत्यादि काव्य का स्वरूप संगठित करने वाली प्रचुर सामग्री दिखाई पड़ी।" प्रसाद के आँसू, झरना में, पन्त के वीणा, पल्लव और गुंजन में; महादेवी के नीहार, रश्मि, नीरजा और दीपशिखा में; निराला के अनामिका, परिमल, गीतिका आदि काव्य-संग्रहों में छायावाद के सुन्दरतम रूप के दर्शन हुए।

इस सम्पूर्ण छायावादी काव्य के अध्ययन से एक बात स्पष्ट हो जाती है कि इस काव्य की अधिकाँश सामग्री में कोई ऐसी वस्तु नहीं थी जो हृदय या मस्तिष्क पर स्थायी प्रभाव डाल सकती। इसका कारण इसकी अन्तर्मुखी चेतना थी। बहिर्जगत के प्रति वह सर्वथा निष्क्रिय रह गई। उसमें उद्वेग तो था किन्तु प्रतिरोध और सक्रियता का अभाव भी था। इन कवियों का जीवन दर्शन नवीन काव्य शैली में संगठित रूप में न होकर इधर-उधर बिखरा हुआ था जो शैली की दुरुहता के कारण और भी दुर्बोध हो उठा था। पाठकों एवं आलोचकों का ध्यान भाषा के सौन्दर्य एवं निराशा, पलायन प्रवृत्ति तथा स्वप्न लोक के बिहार के प्रति ही अधिक आकर्षित हुआ। और यह भी सत्य है कि इसमें अतृप्ति तो थी किन्तु स्वस्थ सृजनात्मक शक्तियों की कमी थी। इसी

कमी को लक्ष्य कर निराला और पन्त प्रगतिवाद के प्रति झुके। और इस नवीन धारा की यथार्थवादी प्रवृत्ति के सम्मुख स्वप्नाकाश में विचरण करने वाला कल्पना पर आधारित छायावाद समाप्त हो गया।

छायवाद के समाप्त होने का एक कारण और भी था। इस काव्य में बौद्धिकता एवं कल्पना का रूप इतना अधिक था कि उसे समझ पाना विद्वानों के लिये भी मुश्किल पड़ जाता है कामायनी की भावना प्रसाद जी के ही शब्दों में—"अपरोक्ष अनुभूति, समरसता तथा प्राकृतिक सौन्दर्य के द्वारा 'अहं' का 'इदं' से समन्वय करने का सुन्दर प्रयत्न है।" परन्तु साधारण छायावादी रचनाएँ उस उच्च धरातल को स्पर्श नहीं कर पातीं। दूसरी बात यह कि जीवन के प्रति छायावाद का दृष्टिकोण वैज्ञानिक न होकर भावात्मक था जो युग की तेजी से बदलती हुई संघर्षपूर्ण परिस्थितियों में स्वीकार नहीं किया जा सकता था, इसीलिये वह निष्क्रिय रहा। यही उसकी सबसे बड़ी निर्बलता और मृत्यु का कारण बना।

छायावाद अधिक काल तक नहीं चल सका, इसका कारण बताते हुए पंत ने लिखा है कि—"छायावाद इसलिये अधिक नहीं चल सका क्योंकि उसके पास भविष्य के लिए उपयोगी नवीन आदर्शों का प्रकाश, नवीन भावना का सौन्दर्य बोध और नवीन विचारों का रस नहीं था। वह काव्य न रह कर केवल अलंकृत संगीत बन गया था।"[1] महादेवी वर्मा के शब्दों में—"छायावाद ने कोई रूढ़िगत अध्यात्म या वर्गगत सिद्धान्तों का संचय न देकर हमें केवल समष्टिगत और सूक्ष्मगत सौन्दर्य सत्ता की ओर जागरूक कर दिया था, इसी से उसे यथार्थ रूप में ग्रहण करना हमारे लिए कठिन हो गया।" आगे चलकर वे लिखती हैं कि—"इस युग का कवि हृदयवादी हो या बुद्धिवादी, स्वप्नद्रष्टा हो या यथार्थ का चित्रकार, अध्यात्म से बँधा हो या भौतिकता का अनुगत, उसके निकट यही एक मार्ग शेष है कि वह एक अध्ययन में मिली जीवन की चित्रशाला से बाहर, जड़ सिद्धान्तों का पाथेय छोड़ कर अपनी सम्पूर्ण सम्वेदन शक्ति के साथ जीवन में घुल मिल जाय। उसकी केवल व्यक्तिगत सुविधा-असुविधा आज गौण है, उसकी केवल व्यक्तिगत हार जीत आज मूल्य नहीं रखती, क्योंकि उसके सारे व्यष्टिगत सत्य की आज समष्टिगत परीक्षा है।"

उपर्युक्त उक्तियों से यही ध्वनि निकलती है कि छायावाद मूलतः व्यक्तिवाद की कविता है जो सुन्दर रूपवाली होती हुई भी जन-जीवन से पृथक अतः

---

१—आधुनिक कवि की भूमिका—पन्त

निष्प्रयोजन होने के कारण ग्राह्य नहीं हो सकती। अपने 'व्यक्तिगत सत्य की समष्टिगत परीक्षा' में वह अनुत्तीर्ण रही है।

इसी कारण पन्त ने—"छायावाद के शुन्यसूक्ष्म आकाश में अति काल्पनिक उड़ान भरने वाली अथवा रहस्य के निर्जन अदृश्य शिखर पर विराम करने वाली कल्पना" को "एक हरी भरी ठोस जनपूर्ण धरती" प्रदान कर उसे जग-जीवन के साथ ला मिलाया। निराला बहुत पहले से ही इस प्रवृत्ति को छोड़कर यथार्थ की ओर झुक रहे थे। उनके काव्य में प्रगतिवाद का यथार्थवादी स्वर स्पष्ट हो उठा था। इसी यथार्थ या प्रगतिवाद ने कल्पना लोक में विचरण करने वाले छायावाद का गला घोंट दिया। आज के कवि ने यह अनुभव किया कि—"कितनी चिड़िया उड़े आकाश, दाना है धरती के पास।" चिड़िया को कल्पना लोक से ठोस यथार्थ की भूमि पर उतरने पर ही दाना सुलभ हो पाता है। इसी क्रिया से कृषि, वाणिज्य, व्यवस्था, कला-कौशल, समाज शास्त्र, साहित्य, नीति, धर्म, दर्शन एवं भिन्न-भिन्न राजनीतिक तथा आर्थिक व्यवस्थाओं में खंड खंड विभक्त मनुष्य की सांस्कृतिक चेतना का ज्ञान यथार्थ होता है।

छायावाद युग की मांग थी। वह अपना महत्वपूर्ण पार्ट अदा कर आज इतिहास की वस्तु बन चुका है। आज हम उसके जीवन-दर्शन की अस्पष्टता एवं संकुचित दृष्टिकोण के आधार पर भले ही उसकी आलोचना करलें मगर उसके ऐतिहासिक महत्व को नहीं भुला सकते। उसका सौम्य रूप आकर्षक था और सदैव रहेगा।

———

## ३३—हालावाद

फारस के रहस्यवादी सूफी कवियों ने इस्लाम की अतिशय कट्टरता के विरोध में एक नवीन उपासना पद्धति का निर्माण किया था जिसमें गुह्यसाधना, चमत्कार और सुरा-सुन्दरी का उन्मुक्त भोग था। सूफी कवि प्रकृति की प्रत्येक वस्तु में अपने उस रहस्यमय प्रिय परमात्मा का आभास पाकर हर्ष से उन्मत्त हो उठता है। इसलिए उक्त सूफी काव्य में सर्वत्र उसी रहस्यमय परमात्मा की रहस्यमय परन्तु प्रेमपूर्ण सरस उपासना पद्धति का सरस विधान मिलता है। उनके इस ईश्वरीय प्रेम में सुरा और सुन्दरी के प्रेम का सा गहरा नशा रहता है। इसीलिए उन्होंने अपने प्रेम की तीव्रता प्रकट करने के लिए सुरा और सुन्दरी को माध्यम मानकर अपने काव्य का निर्माण किया था। इस प्रेम में शराब के नशे की सी तीव्र मादकता और खुमारी रहती थी। इस्लाम में शराब को हराम माना गया है और फारस इस्लाम का अनुयायी था और है। इसलिए इन फारसी सूफी कवियों ने इस्लाम के रोजा और नमाज़ का विरोध कर अपने इस ईश्वरीय प्रेम की तुलना शराब के नशे से की थी। इस तरह उनके काव्य की शराब ईश्वरीय प्रेम की प्रतीक मानी जाने लगी। इसी शराब के नशे में डूबकर उन कवियों को 'इलहाम' होता था और 'इलहाम' की इस तदाकार तन्मयतापूर्ण स्थिति में 'रूह' और 'खुदा' का अन्तर मिटकर दोनों का तादात्म्य हो जाता था। यही उनकी साधना का लक्ष्य था। यह तादात्म्य भारतीय अद्वैतवादी तादात्म्य से अधिक भिन्न नहीं प्रतीत होता। सूफियों ने मिलन के इस आनन्द की तुलना शराब के नशे से की है। इसलिए इस तन्मयता में विभोर होकर सूफी कवि कह उठा है—

"मज़ा शराब का कैसे कहूँ तुझसे जाहिद
हाय कम्बख्त तूने पी ही नहीं॥"

फारसी के इन सूफी कवियों में मौलाना रूम, हाफिज और उमर खयाम विशेष प्रसिद्ध हैं। फारस में सूफियों पर इस्लाम के कट्टर अनुयायियों ने भयंकर अत्याचार किये थे। कुछ को देश से निकाल दिया गया था तथा कुछ को, जिनमें मंसूर का नाम प्रमुख है, सूली पर चढ़ा दिया गया था। परन्तु दमन की यह चक्की खुदा के इन सच्चे बन्दों की आवाज को बन्द करने में असमर्थ रही। वे शराब, सुराही, साकी, प्याला और मीना (बोतल) आदि वस्तुओं

को अपने काव्य में प्रतीक रूप में उपस्थित कर निरन्तर अपनी स्वतन्त्रता और तन्मयता का इजहार करते रहे। इन सूफियों का विश्वास था कि खुदा रोजा, नमाज आदि बाह्याचारों द्वारा प्राप्त नहीं किया जा सकता। इस्लाम के सिद्धान्तानुसार 'खुदा' और 'बन्दे' में तादात्म्य नहीं हो सकता और सूफी इस तादाम्य के लिए उत्सुक थे जो उनके विचारानुसार केवल प्रेम की गहन तन्मयता में ही सम्भव था। उन लोगों को प्रेम की इस गहन तन्मयता को व्यक्त करने के लिए एक ही प्रतीक ऐसा मिला जो इसे पूर्ण रूप से व्यक्त कर सकता था और वह था शराब का नशा। शराब के इस नशे की मौलिक तन्मयता के द्वारा उन्होंने परमात्मा के प्रति प्रेम की उस अलौकिक तन्मयता को अभिव्यंजित किया था। इसी कारण उनके काव्य में सर्वत्र शराब की खुमारी का उल्लेख मिलता है। शराब का मजा तभी है जब वह 'साकी' के हाथ से पीने को मिले। 'साकी' के इस स्पर्श और उपस्थिति से उसका आनन्द कई गुना अधिक बढ़ जाता है। इसलिए 'सुरा' के साथ 'सुन्दरी' का योग आवश्यक हो उठा। अतः इन्हीं दोनों को आधार बनाकर उन्होंने अपने उद्गारों को लौकिक बाना पहना दिया। सच्चे ज्ञानी और प्रेमी लौकिकता के इस आवरण में छिपी हुई अलौकिकता को समझ लेते हैं परन्तु साधारण-जन उसे पूर्ण रूप में लौकिक ही मानकर पथ भ्रष्ट हो जाते हैं। हिन्दी साहित्य में भी इसी प्रकार की एक दुर्घटना घट चुकी है। कृष्णभक्त कवियों द्वारा वर्णित राधाकृष्ण की अलौकिकता रीतिकाल में घोर लौकिक रूप धारण कर गई थी। उपर्युक्त सूफी-कवियों की उक्त अलौकिकता को भी हिन्दी के हालावादी कवियों के हाथों पड़ घोर लौकिकता का बाना धारण कर, इसी कारण उपहासास्पद बनना पड़ा था।

उमर खय्याम 'मौज' और 'मस्ती' के गीत गाने वाले कवियों में सर्वाधिक प्रसिद्ध हैं।

हिन्दी साहित्य पर उमर ख़य्याम का प्रभाव सीधा फारसी के माध्यम से न पड़कर अँग्रेजी के अनुवाद द्वारा पड़ा। सर्व प्रथम सरस्वती में सन् १९२७-२८ के लगभग कुछ रुबाइयों के अनुवाद प्रकाशित हुए, उन पर आलोचनाएं-प्रत्यालोचनाएँ भी हुईं। जनता में उन्हें लोकप्रियता भी प्राप्त हुई। इनकी मादकता ने तरुण हृदयों को बहुत प्रभावित किया। वे इन रुबाइयों में व्यक्त गहन आध्यात्मिकता को तो समझ नहीं सके, केवल मादकता को ही अपनाकर काव्य रचना करने बैठ गए। इन्होंने उमर खय्याम की नकल करने की तो कोशिश की मगर उन जैसी काव्य-प्रतिभा कहाँ से लाते? उसके जैसे उच्च जीवन दर्शन तक इनकी लौकिक खुमार में डूबी हुई दृष्टि कैसे पहुँच सकती थी?

थी ? परिणाम स्वरूप वर्ण्य-विषय में समानता होते हुए भी प्रभाव की दृष्टि से इनका मूल्य स्थाई नहीं रह सका। उमर खय्याम आज भी उतना ही लोकप्रिय है जितना पहले था परन्तु हिन्दी में 'हालावाद' का तूफान उठाने वाले 'बच्चन' आदि कवि तूफान की तरह आए और उसी की तरह उथल-पुथल मचाकर गायब हो गए। इसका कारण यह था कि उमर खय्याम आदि सूफी कवियों के काव्य में एक अद्भुत, अलौकिक मस्ती का खुमार था। उसके उच्छ्वास हृदय के अन्तस्थल से उद्भूत हुए थे, उनमें एक गहन जीवन दर्शन का व्यक्तीकरण हुआ था। प्रेमी और साधक उन्हें पढ़कर झूम उठते थे; चिन्तक गहन विचार में डूबकर तन्मय हो उठते थे; काव्य-रसिक उस काव्य के सौंदर्य में आकंठ निमग्न हो उठते थे। इसके विपरीत हिन्दी के 'हालावादी' काव्य में मस्ती के छिछले और पथभ्रष्ट कर देने वाले खुमार के अस्तित्व के साथ ही साथ मानव कल्याण की भावना और उत्कृष्ट काव्य-सौन्दर्य का अभाव रहा। इन कवियों को नकल करने की भी तमीज़ नहीं आई। इनका काव्य उमर खय्याम के काव्य की 'पेरोडी' मात्र बनकर रह गया। हिन्दी में 'हालावाद' के प्रवर्तक के रूप में 'बच्चन' का नाम लिया जाता है। 'बच्चन' के अतिरिक्त पद्मकान्त मालवीय, हृदयनारायण पाँडेय 'हृदयेश', बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' आदि कवियों को भी कुछ आलोचक इसी काव्य-धारा के अन्तर्गत मानते हैं।

हालावाद के अधिकाँश आलोचकों ने उपर्युक्त हालावादी कवियों की इस भावना और आकर्षण के मूल में तत्कालीन परिस्थितियों को मूल कारण माना है। यह सत्य है कि परिस्थितियाँ समकालीन साहित्य को सदैव प्रभावित करती हैं परन्तु जब हम एक सी ही परिस्थितियों में दो परस्पर विरोधी काव्यधाराओं को पनपते हुए देखते हैं तो स्वाभाविक रूप से यह प्रश्न उठता है कि दो परस्पर विरोधी काव्य-धाराओं के साहित्यकारों में से कौन सा वर्ग युग चेतना से वास्तविक रूप में प्रभावित है और कौन सा अपनी ढाई ईंट की मस्जिद अलग खड़ी कर मौलिकता का दम्भ कर रहा है। हिन्दी-साहित्य के आधुनिक काल में ऐसी दो घटनाएँ मिलती हैं। कहा जाता है कि साहित्य में नवीन धारा का जन्म सदैव असन्तोष और विद्रोह की भावना के कारण ही होता है। भारतेन्दु-युगीन राष्ट्रीयता अंग्रेजों के विरोध में उठी। भारतेन्दु-युगीन भाषा और विचारों की तथा कथित उश्रृंखलता पर द्विवेदी युग ने अपनी मौलिकता का अंकुश जमाया। छायावाद में इसी द्विवेदी युगीन नैतिकता का विरोध दिखाई दिया। छायावाद के बाद क्रमशः हालावाद और प्रगतिवाद आते हैं। दोनों के मूल में एक सी ही परिस्थितियाँ काम कर रही थीं। परन्तु हालावाद अपना चार साल का छोटा सा जीवन बिता कर मर गया और प्रगतिवाद अब भी गर्व

से उन्नत भाल किए प्रगति के पथ पर अग्रसर हो रहा है। प्रतिक्रियावादी और हीन नैतिकता वादी प्रगति का सदैव विरोध करते रहते हैं। प्रयोगवाद प्रतिक्रियावादी होने के कारण प्रगतिवाद के पथ में रोड़े अटकाने में प्रयत्नशील है और हीन नैतिकतावादी हालावाद ने तो प्रगतिवाद के जन्म के समय ही उसे उपेक्षित बना देने का प्रयत्न किया था।

अब उन परिस्थितियों को भी देख लिया जाय जिन्होंने हालावाद को जन्म दिया था। भारतीय इतिहास में सन् १९३० से लेकर १९३५ तक का समय राजनीतिक निराशा का काल माना जाता है। गोलमेज कान्फ्रेंस असफल हो चुकी थी, क्रान्तकारियों का दमन किया जा चुका था। साधारण जनता समझने लगी थी कि काँग्रेस समाप्त हो चली मगर हमारे नेता कार्य रत थे। उनमें निराशा ने स्थान नहीं बना पाया था जिसका फल यह हुआ कि सन् १९३७ के आम चुनावों में काँग्रेस को बहुमत प्राप्त हुआ और उसे शासन की बागडोर सम्हालनी पड़ी। दूसरी ओर समाज पर गाँधीवादी नैतिकता का प्रभाव पड़ रहा था। साहित्य के क्षेत्र में छायावाद के सूक्ष्म वासनात्मक और सौन्दर्यपरक उद्‌गारों की अवहेलना होनी प्रारम्भ हो गई थी। कुछ आलोचकों ने लिखा है कि इस समय जनता कुछ ऐसी चीज चाहती थी जिसके खुमार में डूबकर वह वर्तमान निराशा की कचोट को भूल जाय। परन्तु आश्चर्य इस बात का है कि जनता की इस पुकार को प्रेमचन्द, प्रसाद, पन्त, निराला, आदि कोई भी नहीं सुन सके ? सुनी तो केवल एक **'बच्चन'** ने। प्रेमचन्द, पंत, निराला प्रसाद आदि उस समय ऐसी कृतियों की रचना कर रहे थे जिनमें समाज की स्वस्थ पुकार थी, आशा का सन्देश था और विद्रोह का संगीत था। उन पर निराशा ने प्रभाव क्यों नहीं जमाया ? कारण स्पष्ट है। वे सच्चे कलाकार थे, समाज दृष्टा थे, क्राँतिकारी थे और साहित्य को जनता की वस्तु मानने वाले थे। जब भटकते हुए समाज को आशा की जरूरत थी तब इन्हीं कलाकारों ने उसके गीत गाए थे। उन्होंने अमृत के स्थान पर उसे शराब देकर मदहोश नहीं बनाया था बल्कि उसमें जागृति और चेतना के प्राण फूँके थे। और 'बच्चन' आदि हालावादियों ने यह किया था कि साहित्य की गतिशील परम्परा के प्रति विद्रोह कर, हालावादी मादक काव्य का सृजन कर समाज को, विशेषकर कच्ची अवस्था वाले किशोरों और तरुणों को, प्रगति के पथ से भटका कर नशे में मस्त बनाए रखा था। परन्तु मद का यह खुमार शीघ्र ही उतर गया। समझदारों ने इसके घातक स्वरूप को तुरन्त ही पहचान लिया। सुलझे हुए साहित्यकारों ने एक स्वर से इसका विरोध किया। यह हालावाद तूफान की तरह आया और १९३३ से १९३६ तक केवल चार वर्ष जीवित रह कर

उसी गति से विलीन हो गया। 'बच्चन' ने भी अपनी गल्ती को महसूस किया और आगे वे इस पथ को छोड़कर अलग हट गए।

हिन्दी साहित्य की सम्पूर्ण धाराओं एवं सम्पूर्ण वादों में 'हालावाद' की ही आयु सबसे कम रही। इसका कारण यही था कि इसकी उत्पत्ति कुछ तरुण कवियों की घोर वैयक्तिकता से हुई थी जिनका सामाजिक उत्तरदायित्व उनकी अपनी दृष्टि से कुछ भी नहीं था। यह कुछ ऐसे मानसिक रूप से विभ्रान्त युवकों का उद्गार था जो सामाजिकता को अभिशाप मानकर व्यक्ति-प्रेम, वासना एवं क्रीड़ा का स्वतन्त्र और निरपेक्ष राज्य चाहते थे। बच्चन ने जो कुछ लिखा उसका वे स्वयं अनुभव कर चुके थे। वे अपनी रुद्ध वासनाओं को प्रकट करना चाहते थे। उनमें काव्य रचने की प्रतिभा थी। सौभाग्य से उन्हें उमर खय्याम की रुबाइयों में अपनी रुद्ध प्रवृत्तियों का प्रकार मिल गया। वे पूर्ण रूप से उसी में डूब गए। केवल 'आनन्द करो' ही उनका मूल मन्त्र बन गया।

हालवाद की उत्पत्ति, विकास और पतन की कहानी 'बच्चन' की तीन पुस्तकों तक ही सीमित होकर रह गई है। ये तीन पुस्तकें निम्नलिखित हैं जो एक-एक वर्ष के अन्तर से प्रकाशित हुई थीं और जिनकी लोकप्रियता का सबसे बड़ा प्रमाण यही है कि उनके दस-दस संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं—१—मधुशाला, २—मधुबाला, ३—मधु-कलश।

बच्चन 'मधुबाला', मधुबाला' और 'मधु-कलश' में मद की मादक धारा बहाकर जब उससे ऊब उठे तव उनके काव्य का प्रवाह बदल गया और बाद में अपनी वेदना से पीड़ित किसी का 'निशा-निमन्त्रण' पाकर अपनी प्रियतमा की याद में 'एकांत संगीत' गाते और उस पर 'खादी के फूल' चढ़ाते हुए वे 'सत-रंगिनी' के रङ्गों में खो गये। इसके बाद उन्होंने बंगाल के अकाल पर मर्मस्पर्शी कविताएँ लिख कर जन-जीवन को अपनाया और आजकल वे नित नवीन, कोमल एवं ललित गीतों का सृजन कर नई आशा और नवीन प्रेम के गीत गाकर अपना वही लोकप्रिय पुराना स्थान प्राप्त करने का प्रयत्न कर रहे हैं। आज वे हाला की खुमारी और जीवन की निराशा एवं वेदना को भूलकर जीवन की वास्तविकता के निकट आते जा रहे हैं।

कवि ने 'हाला' को अपने काव्य का विषय क्यों चुना? इसके लिए 'मधुशाला' की भूमिका रूप में 'सम्बोधन' के नाम से लिखा हुआ कवि का वक्तव्य दृष्टव्य है। उसमें एक स्थान पर कवि ने लिखा है—"आह, जीवन की मदिरा जो हमें विवश होकर पीनी पड़ी है, कितनी कड़वी है! कितनी! यह मदिरा उस मदिरा के नशे को उतार देगी, जीवन की दुःखदायिनी चेतना को विस्मृति

के गर्त में गिरायेगी तथा प्रबल दैव, दुर्दम काल, निर्मम कर्म और निर्दय नियति के क्रूर, कठोर, कुटिल आघातों से रक्षा करेगी। क्षीण, क्षुद्र, क्षण-भंगुर, दुर्बल मानव के पास जग जीवन की समस्त आधि-व्याधियों की यही एक महौषधि है।………ले इसे पान कर और मद के उन्माद में अपने को, अपने दुख को, अपने दुखद समय को और समय के कठिन चक्र को भूल जा।"

उपर्युक्त पंक्तियों में सामाजिकता के स्थान पर घोर वैयक्तिकता का चित्रण है। इसी को देखकर हालावाद में वैयक्तिक अनुभूति को मानते हुए पं० नन्ददुलारे वाजपेयी ने लिखा है—"इस प्रकार की अनुभूतियाँ हिन्दी के लिए अपरिचित थीं और हिन्दी-काव्य की किसी गृहीत परम्परा में नहीं आती थीं। साथ ही इनका सामाजिक जीवन-प्रगति में कोई सुस्पष्ट योग न था। निराशा-वादी प्रतिक्रिया के रूप में ही इनकी परख हुई थी।"

कवि जानता था कि उसके इस मदिरावाद का उग्र विरोध होगा। धर्म और समाज इसे सहन नहीं कर सकेंगे। समाज पर आक्रमण करने का तो उसका साहस नहीं हुआ मगर धर्म के आडम्बरों पर उसने कसकर चोट की; क्योंकि कवि जानता था कि इस आक्रमण का सभी काव्य-प्रेमी स्वागत करेंगे। कबीर आदि के पूर्व से यही होता आया था। इसलिए कवि उच्छृङ्खल होकर कह उठा—

"हमने छोड़ी कर की माला, पोथी पत्रा भू पर डाला,
मंदिर मस्जिद के बन्दीगृह को तोड़ लिया कर में प्याला।

कवि को जग के दुख से कोई मतलब नहीं, केवल उसकी मधुशाला आबाद रहे यही उसकी एकमात्र कामना है। उसकी तरफ से—

"पढ़े मर्सिया दुनियाँ सारी
ईद मनाती मधुशाला।'

बच्चन ने मदिरा का आश्रय क्यों ग्रहण किया? इसका एक कारण हम ऊपर उन्हीं के शब्दों में बता आए हैं। इसका दूसरा कारण बताते हुए उन्होंने लिखा है कि—

"वासना जब तीव्रतम थी, बन गया था संयमी मैं।
हो रही मेरी क्षुधा ही सर्वदा आहार मेरा॥"

परन्तु बच्चन के इन वासनात्मक उद्‌गारों को देखकर उन पर चारों ओर से प्रहार होने लगे तो उन्होंने अनुभव किया कि मैंने अपनी असली भावनाओं को प्रकाश में लाकर तथा उन्हें ईमानदारी से समाज के सम्मुख उपस्थित कर बड़ी गल्ती की—

"कह रहा जग वासनामय हो रहा उद्‌गार मेरा।
मैं छिपाना जानता तो जग मुझे साधू समझता।
शत्रु मेरा बन गया है छल-रहित व्यवहार मेरा।।"

किन्तु साथ ही कवि जग के प्रति पूर्ण उपेक्षा दिखाकर उसकी अवहेलना करना चाहता है क्योंकि जग उसे मनमानी नहीं करने देता। इसलिए कवि कुढ़ कर ताना कसता है कि मैं विश्व की चिन्ता क्यों करूँ क्योंकि—

"विश्व पूरा कर सका है कौन सा अरमान मेरा।"

तो फिर—

"वृद्ध जग को क्यों अखरती है क्षणिक मेरी जवानी !"

ठीक है ! वृद्ध जग को उनकी क्षणिक जवानी कभी नहीं अखरती अगर वह केवल उन तक ही सीमित रहकर समाज पर दूषित प्रभाव न डालती। जब कोई वस्तु सामाजिक रूप धारण कर लेती है तब तो उसके शुभ या अशुभ प्रभाव को देखना ही पड़ता है। अस्तु,

कवि के जीवन में एक भयंकर हाहाकार है, चीत्कार है, जो उसे चैन नहीं लेना देता। इसलिए वह कुछ क्षणों के लिए अपनी इस वेदना को भुला देना चाहता था—

"मैं कहाँ हूँ और वह आदर्श मधुशाला कहाँ है ?
विस्मरण दे जागरण के साथ मधुबाला कहाँ है ?
है कहाँ प्याला कि जो दे चिर तृषा, चिर तृप्ति में भी,
जो डुबा तो ले मगर दे पार कर, हाला कहाँ है ?

कवि 'हालावाद' के इस राग के साथ यह भी कहता है कि वह जीवन से भागा नहीं है।

"राग के पीछे छिपा चीत्कार कह देगा किसी दिन।
हैं लिखे मधुगीत मैंने, हो खड़े जीवन-समर में।"

कवि 'मधुबाला' में अपना आत्म-परिचय देता हुआ कहता है—

"मैं स्नेह सुरा का पान किया करता हूँ,
मैं कभी न जग का ध्यान किया करता हूँ,
जग पूछ रहा उनको, जो जग की गाते,
मैं अपने मन का गान किया करता हूँ।"

फिर यदि जग ने कवि की अपेक्षा की तो उसे शिकायत किस बात की ? तुमने जग के प्रति अपने उत्तरदायित्व से मुँह मोड़ उसकी अवहेलना कर भी सम्मान की आकांक्षा की तो जग तुम्हारी बात क्यों सुनता ?

कवि को निरन्तर पराजय मिलती रही। विधाता ने उसका सुख छीन

लिया। और अन्त में कवि को जग के सम्मुख शीश झुकाकर उसकी जय-जयकार कर, उसे शुभाशीष देने को बाध्य होना पड़ा।

"जय हो, हे संसार तुम्हारी !
जहाँ झुके हम वहाँ तनो तुम,
जहाँ मिटे हम वहाँ बनो तुम,
तुम जीते उस ठौर जहाँ पर हमने बाजी हारी ।।'
.... ... ... ...

अनायास निकली यह वाणी,
यह निश्चय होगी कल्याणी,
जग को शुभाशीष देने के हम दुखिया अधिकारी ।।"

हमने उपर्युक्त विश्लेषण द्वारा हालावाद की उत्पत्ति, विकास और पतन की संक्षिप्त कहानी देखी। उसके थोथेपन और निकम्मेपन का परिचय पाया। कवि की घोर वैयक्तिकता को जग के सम्मुख आत्म समर्पण करते देखा। यह व्यक्ति के ऊपर समाज की विजय थी।

हालावाद के अन्य कवियों ने भी सुरा-सुन्दरी के गीत गाए हैं परन्तु उनमें न तो बच्चन की सी मादकता है और न निराशामय चीत्कार जो क्षण भर के लिए हमें आन्दोलित कर दे। इसलिए उनका उल्लेख व्यर्थ है।

बच्चन अपनी समझ से एक ऐसे काव्य का सृजन कर रहे थे जिसे कोई भी नहीं समझ सकेगा, उसके वास्तविक भाव को हृदयंगम करने में समाज असमर्थ रहेगा। उन्होंने स्पष्ट लिखा है कि—"समझ सकेगा उसे कोई ? आज तक संसार ने एक भी कवि को नहीं समझा।" परन्तु वास्तविकता यह थी कि सभी समझदार कवियों को समझने वाला संसार इस 'हालावादी' साहित्य की असलियत को तो समझ चुका था मगर उसे अग्राह्य समझ कर अपनाना नहीं चाहता था। संघर्ष-रत संसार नियति के सम्मुख अपने को निरीह समझने वाले इस कलाकार को कैसे बढ़ावा देता। उसका स्वर उखड़ा-उखड़ा सा था। कलाकार को स्वयं अपनी कृति की श्रेष्ठता पर विश्वास नहीं था। अतः निष्क्रियता के इस प्रचारक को श्रेय कौन दे सकता था। मानव की सतत प्रगति और सक्रियता में विश्वास रखने वाला साहित्य ही समाज को प्रिय होता है। हालावाद जैसा अहंवादी, थोथा, जीवन दर्शन से शून्य, नियतिवादी, निष्क्रियता का प्रचारक साहित्य पानी के बुलबुले के समान क्षणिक जीवन बिताकर नष्ट हो जाता है।

संक्षेप में हालावाद की उपर्युक्त विवेचना के उपरान्त हालावाद की निम्नलिखित विशेषताएँ प्रकट होती हैं—

१—इसमें सामाजिक एवं धार्मिक रूढ़ियों के प्रति उच्छृङ्खल विद्रोह है।
२—ये लोग संसार में रहते हुए भी स्वर्गीय सुख के प्रति लालायित हैं।
३—जीवन के संघर्ष से पलायन कर क्षणिक मादकता में मुक्ति ढूँढ़ते हैं।
४—इनका सुख क्षणिक है।
५—काव्य क्षेत्र में कल्पना की ऊँची उड़ानें हैं।
६—सौन्दर्य, प्रेम और यौवन इनके बड़े आकर्षण हैं।
७—विवशता से त्रस्त होकर अरण्य-रोदन रहते हैं।
८—इनमें पथ-भ्रष्ट, लक्ष्यहीन अराजकता है।
९—सीधी उन्मादक भाषा में सरल अभिव्यक्ति है।

अन्त में प्रश्न यह उठता है कि इन कवियों के इस विद्रोह का रूप क्या था ? इस विद्रोह में एक नपुंसक लक्ष्य का चीत्कार था या एक सशक्त हृदय का गुरु गम्भीर गर्जन। हमने ऊपर बच्चन के काव्य का उन्हीं के दृष्टिकोण से विवेचन करते हुए यह देखा कि वे समाज, धर्म, मर्यादा आदि के प्रति खुला विद्रोह कर अपना एक स्वतन्त्र पथ निर्मित करना चाहते थे जिसमें उन्हें असफलता मिली। परन्तु क्या यह पथ कल्याणकारी भी था ? कवि केवल अपने नशे में डूबा रहना चाहता है। उसे समाज की कोई चिन्ता नहीं इसलिए समाज के लिए कोई सन्देश भी नहीं है। फिर ऐसा सन्देश हीन काव्य हमारा क्या उपकार कर सकता था। इसने केवल इतना ही किया कि कुछ क्षण के लिए हमारे भावुक किशोरों और तरुणों को अपनी तीव्र मादकता से उद्भ्रान्त सा बना दिया। उस समय प्रत्येक तरुण के हाथ में यही साहित्य दिखाई पड़ता था। कवि-सम्मेलनों में, अन्ताक्षरियों में इसी के गीत गाए जाते थे। परन्तु हमारे तरुणों को इससे कुछ भी नहीं मिला। जब कवि को ही अन्त में निराशा और अतृप्ति हाथ लगी तो इन कच्ची बुद्धि वालों को भला क्या मिलता।

हालावाद के विषय में दूसरा सबसे बड़ा मजाक यह है कि बच्चन अपने काव्य को रूपक मानते हैं। बच्चन ही नहीं डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी जैसे विज्ञ आलोचक भी इसे प्रतीक मानते हैं। उनका कथन दृष्टव्य है—"वस्तुतः यह हाला एक प्रतीक मात्र है जो तत्काल प्रचलित झूठी आध्यात्मिकता के प्रतिवाद का एक प्रतीक मात्र था।" ( हिन्दी-साहित्य ) बच्चन इसे रहस्यवाद का रूप देते हैं—

"मैं मदिरालय के अन्दर हूँ—
मेरे हाथों में प्याला।
प्याले में मदिरालय बिम्बित—
करने वाली है हाला।

इस उधेड़ बुन में ही मेरा—
सारा जीवन बीत गया ।
मैं मधुशाला के अन्दर था—
मेरे अन्दर मधुशाला ।"

'पद्मावत' और 'कामायनी' भी तो रूपक काव्य हैं। वे जीवन के कठिन क्षणों में हमें आशा और विश्वास का सन्देश देते हैं जिसके मूल में साधना है, हालावाद के समान क्षणिक खुमारी का सन्देश नहीं। 'हालावाद' में कुछ लोग दर्शन भी देखते हैं परन्तु ऐसा कहना 'दर्शन' की गम्भीरता और श्रेष्ठता का अपमान करना है। उसमें किसी 'विकृत दर्शन' के भी तो दर्शन नहीं होते। वह तो शुद्ध रूप से एक 'खुमारी' का काव्य है जिसकी कोई सामाजिक उपयोगिता नहीं।

---

## ३४—प्रगतिवाद

छायावाद का व्यष्टिगत दृष्टिकोण उसके ह्रास का एवं पतन का प्रधान कारण था क्योंकि महादेवी वर्मा के शब्दों में वह 'व्यष्टिगत सत्य की समष्टि-गत परीक्षा में अनुत्तीर्ण रहा' था। साथ ही पन्त के शब्दों में—"छायावाद के शून्य सूक्ष्म आकाश में अति काल्पनिक उड़ान भरने वाली अथवा रहस्य के निर्जन अदृश्य शिखर पर विराम करने वाली कल्पना" को जनजीवन का सच्चा चित्र अङ्कित करने के लिये "एक हरी भरी ठोस जनपूर्ण धरती' की आवश्य-कता थी। प्रगतिवाद उपरोक्त व्यष्टिगत भावना की अवहेलना कर समष्टिगत स्वरूप को लेकर आगे बढ़ा और उसने "अति काल्पनिक उड़ान भरने वाली" कल्पना को "एक हरीभरी ठोस जनपूर्ण धरती" पर उतार कर उसे जन-जीवन का चित्रण करने को प्रेरित किया। जिस समय छायावाद अपने व्यष्टि की साधना में तन्मय, जगत की वास्तविकता की ओर से आँखें बन्द कर, आत्म-विभोर होकर आगे बढ़ा जा रहा था उसी समय जगत की नग्न वास्तविकता, "रोटी का राग" और "क्रान्ति की आग" लिये प्रगतिवाद आगे आया और उसने झकझोर कर साहित्यकार को एक नवीन समस्या, एक नवीन चेतना का आलोक दिखाया। उसने छायावादी अति सूक्ष्म काल्पनिक भावनाओं का विरोध कर उसे स्थूल जगत की कठोर वास्तविकता के सम्मुख ला खड़ा किया।

परन्तु क्या प्रगतिवाद की यह चेतना सर्वथा एक नवीन देन थी या किसी परम्परा का विकसित रूप था! कुछ लोगों का मत है कि यह प्रगतिवादी विचारधारा की देन है जिसका आरम्भ सन् १९३५ में लखनऊ में होने वाले प्रगतिशील लेखक संघ के पहले अधिवेशन से हुआ था। कुछ लोग इसमें भार-तीय परिस्थितियों का प्रभाव न मानकर इसे रूसी कम्युनिस्टों का प्रचार मात्र मानते हैं। परन्तु हमारा साहित्य का इतिहास यह सिद्ध करता है कि हमारे साहित्य की कोई भी विचारधारा ग्रियर्सन की "भक्तिधारा" के समान एकाएक न तो उत्पन्न ही हुई थी और न कोई भी विदेशी प्रभाव उसे इतना लोकप्रिय एवं सशक्त बना सका था। प्रत्येक विचारधारा अपने रूप में स्वतन्त्र रूप से क्रमशः विकसित होती हुई आगे बढ़ती है। सामयिक परिस्थितियाँ, युग की माँग के अनुरूप, उसका स्वरूप निश्चित करते हुए उसे निरन्तर आगे बढ़ाती रहती हैं। जो विचारधारा जन-मन से अनुप्राणित न होकर केवल किसी विदेशी

साहित्य की नकल कर आगे बढ़ती है उसका यही परिणाम होता है जो 'हाला-वाद' का हुआ था। 'हालावाद' केवल चार वर्ष जीवित रह कर मर गया। प्रगतिवाद युग की पुकार है। उसकी उत्पत्ति एकाएक या रूसी प्रभाव से न होकर बहुत पहले से चली आती हुई असन्तोष और विद्रोह की भावनाओं का ही प्रतिफलन है। यह सत्य है कि इसके आधुनिक रूप पर, साहित्य की अन्य धाराओं के समान, विदेशी प्रभाव भी है। परन्तु प्रभाव उसके स्वरूप को अधिक उन्नत, अधिक स्वस्थ और अधिक सशक्त बनाने में सहायक हुआ है।

'प्रगति' का साधारण अर्थ 'आगे बढ़ना' या 'उन्नति करना' है। परन्तु आज साहित्य में 'प्रगतिवाद' शब्द से केवल प्रगति का ही अर्थ न लेकर एक विशिष्ट राजनैतिक विचारधारा से प्रभावित साहित्य लिया जाता है जिसका मूलाधार मार्क्सवादी दृष्टिकोण है।

अतः प्रगतिवाद को समझने के लिये पहले मार्क्स का द्वन्द्वात्मक और ऐति-हासिक भौतिकवाद एवं प्रगतिवाद पर पड़े हुए अन्य प्रभावों और विचार-धाराओं को समझ लेना आवश्यक है।

मार्क्स-दर्शन द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद (Dialactical Materialism) कहलाता है। "यूनान में पहले 'डायलेक्टिक' शब्द का प्रयोग सत्य पर पहुँचने की उस पद्धति के लिये होता था जिसमें दो विरोधी दल वाद-विवाद और खंडन मंडन द्वारा अपने-अपने पक्ष का समर्थन करते थे।"[१] हीगल ने इस शब्द का प्रयोग एक भिन्न ही अर्थ में किया था। हीगल के अनुसार 'डायलेक्टिक' पद्धति द्वारा उत्पत्ति, परिवर्तन और विकास के सिद्धान्त को समझा जा सकता है। परिवर्तन में सदैव विकास के बीज छिपे रहते हैं जो रूपान्तर करते रहते हैं। परन्तु इस रूपान्तर में ध्वंस या विनाश न होकर एक नवीन सजीव रूप प्रकट होता है। इसके साथ हीगल ने एक निरपेक्ष ब्रह्म की स्थिति भी मानी थी। हीगल विचार को प्रधान मानकर वाह्य जगत को उसी का रूप मानता था।

मार्क्स अपने प्रारम्भिक अध्ययन काल में हीगल से बहुत प्रभावित हुआ था। उसने हीगल के उत्पत्ति, परिवर्तन और विकास के सिद्धात को तो स्वीकार कर लिया परन्तु उसकी निरपेक्ष ब्रह्म की कल्पना को मानने से इन्कार कर दिया। उसने विचार को प्रधानता न देकर वाह्य जगत को मुख्य माना। ब्रह्म या आत्मा को उसने निरपेक्ष न मानकर मस्तिष्क की ही आगे की विकसित अवस्था माना। इस प्रकार मार्क्स की पद्धति विचारों की दृष्टि से हीगल से

---

**मार्क्सवाद का त्रिकोण—सहल**

भिन्न ही नहीं बल्कि ठीक उसके विपरीत है। इसी बात को लक्ष्य कर कहा गया था कि 'हीगल सिर के बल खड़ा था मार्क्स ने उसे जमीन पर ला खड़ा किया।' मार्क्स के अनुसार इतिहास की व्याख्या आर्थिक आधार को ही लेकर की जा सकती है, निरब्रह्म को लेकर नहीं।

मार्क्स से भी पूर्व एक अन्य जर्मन दार्शनिक फायरबाख (१८०४-७२) हीगल का खंडन कर भौतिकवाद की स्थापना कर चुका था। फायरबाख की स्थापना थी कि किसी वस्तु के बिना उसका ज्ञान या बोध नहीं हो सकता। उसने सृष्टि-विकास की परम्परा में सबसे पहला स्थान प्रकृति-पदार्थ का मान कर उसे अचेतन माना और कहा कि मनुष्य भी प्राकृतिक विकास की ही एक कड़ी है। परन्तु मार्क्स ने मनुष्य को यन्त्रमान न मानकर उसे चेतन माना है। वह मनुष्य को केवल वातावरण का परिणाम न मानकर उसे वातावरण को बदल देने वाला भी मानता है। इस प्रकार हीगल की द्वन्द्वात्मक पद्धति में फायरबाख के भौतिकवाद की कमी थी और फायरबाख के प्रकृतिवाद में द्वन्द्वात्मक पद्धति का अभाव था क्योंकि दोनों ने ही ऐतिहासिक परिस्थितियों की अवहेलना की थी। मार्क्स ने इन दोनों का समन्वय कर अपने मत का आधार-भौतिकवाद को बनाया और निरूपण की प्रणाली द्वन्द्वात्मक रखी।

हीगल और फायरबाख दोनों ने ही वर्ग-संघर्ष को छेड़ा भी नहीं था। वर्ग-संघर्ष की व्याख्या सबसे पहले चार्ल्स हाल नामक एक अंग्रेज ने की थी। उसका कहना था कि सभ्यता के साथ-साथ सम्पत्ति एवं शोषक और शोषित की उत्पत्ति हुई थी और इसके साथ ही वर्ग-संघर्ष की भावना उत्पन्न हो गई थी। उसके मतानुसार युद्धादि पूंजीपतियों के आर्थिक स्वार्थों की पूर्ति के लिए ही होते हैं। अगर देश की अर्थनीति और शासन-सूत्र गरीबों के हाथों में आ जाय तो युद्ध समाप्त हो जायँगे।

इस प्रकार मार्क्स ने हीगल की द्वन्द्वात्मक तर्क पद्धति ली, फायरबाख से भौतिकवाद लिया और हाल से वर्ग-संघर्ष अपनाया। इन सब बातों को अपनाकर उसने उनकी कमजोरियाँ दूर कीं, उनका क्षेत्र विस्तृत बनाया और अपना वह सिद्धान्त प्रचारित किया जिसकी तरफ आज मानव मात्र की दृष्टि लगी हुई है।

मार्क्स के अनुसार सृष्टि में दो तत्व प्रधान हैं—स्वीकारात्मक (Positive) और नकारात्मक (Negative) इन्हीं दोनों तत्त्वों के संघर्षों का नाम ही जीवन है। इन्हीं के संघर्ष से चेतना उत्पन्न होती है। इस चेतना का आधार पदार्थ (Matter) है। उपरोक्त दोनों विरोधी तत्व पदार्थ में स्थित रहकर

संघर्ष करते रहते हैं। जिससे उसमें चेतना उत्पन्न होती है। यह चेतना द्वन्द्व का परिणाम है। इसी कारण इसे द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद कहा जाता है। ऐतिहासिक क्रम में इसी द्वन्द्व का परीक्षण और निरीक्षण ऐतिहासिक भौतिक-वाद है।

हम ऊपर बता आए हैं कि हीगल, फायरबाख, हाल इत्यादि के सिद्धान्तों में मार्क्सवादी विचारधारा के बीज मौजूद थे। इसके अतिरिक्त संसार के अन्य दर्शनों में भी इन विचारों के दर्शन मिल जाते हैं। परन्तु मार्क्स से पूर्व किसी ने भी इन सम्पूर्ण तत्वों का समन्वय कर इतने सशक्त स्वर में संसार की विषमता का मूल कारण अर्थ का असमान विभाजन नहीं बताया था और न ऐतिहासिक आधार पर उनकी वैज्ञानिक व्याख्या ही की थी।

ऐतिहासिक भौतिकवाद के अनुसार मानव अपनी आदिम अवस्था में साम्यवादी था। उस समय व्यक्तिगत रूप से किसी भी वस्तु का संग्रह नहीं किया जाता था। मनुष्य झुण्ड या कबीले बनाकर भोजन की तलाश में शिकार करता हुआ इधर से उधर घूमता फिरता था। प्रत्येक व्यक्ति द्वारा संग्रहीत वस्तु पर पूरे कबीले का समान अधिकार रहता था। कालांतर में जब मनुष्य खेती करने लगा तो जमीन और स्थायी रूप से एक ही स्थान पर बसने की समस्या ने कबीलों में संघर्ष पैदा कर दिया जिससे आपस में युद्ध होने लगे। युद्धों में पकड़े गए शत्रुओं को 'दास' बनाकर खेती का काम कराया जाने लगा। ये दास पहले तो सब की सम्पत्ति रहे बाद में व्यक्तिगत बन गए। क्रमशः राज्यों की स्थापना हुई, उनसे साम्राज्य बने। इनके विस्तार के लिए युद्ध हुये। इस प्रकार समाज में दो वर्ग बन गये शासक और शासित अर्थात् मालिक और गुलाम। बहुत समय बीतने पर शासक वर्ग में व्यापारियों का प्रभुत्व बढ़ा। व्यापार द्वारा अधिकाधिक धन संग्रह के लिये दूसरों को गुलाम बनाया गया। मानवता का ऊपरी दिखावा करने के लिए 'दास-प्रथा' हटा दी गई मगर फिर भी निर्धन और भी अधिक निर्धन होते चले गए और धनी और भी अधिक धनी। अधिक धनी बनने की होड़ में असंख्य युद्ध हुए, लूटमार हुई। प्रथम विश्वयुद्ध इसी का परिणाम था, द्वितीय विश्वयुद्ध भी इसी को लेकर हुआ था। इस सम्पूर्ण संघर्ष में बर्बाद केवल गरीब हुए। धनी और भी अधिक धनी बनते रहे। कार्ल मार्क्स ने इसी बात को देखकर बहुत पहले ही अर्थ को जगत की विषमता का मूल कारण घोषित कर दिया था।

आधुनिक युग को तीन विचारधाराओं ने सबसे अधिक प्रभावित कर उनकी प्राचीन मान्यताओं को ध्वस्त कर डाला है। ये तीन विचारधारायें हैं—कार्ल मार्क्स का साम्यवादी दर्शन, फ्रायड का प्रकृतिवादी या अतियौनवादी दर्शन

और डार्विन का विकासवादी दर्शन । इनमें से डार्विन के विकासवाद का खंडन कर विचारकों ने उसे गलत साबित कर दिया है । फ्रायड के प्रकृतिवादी दर्शन का संसार के आधुनिक साहित्य पर बहुत गहरा प्रभाव पड़ा है । मार्क्सवादी दर्शन भी कुछ अंशों तक इससे प्रभावित हुआ है । मार्क्सवादी दर्शन भौतिकवादी है । काम-भावना भी भौतिक भावना है । अतः कुछ आलोचकों ने उसे मार्क्सवाद का सहायक माना है । फ्रायड का यह यौनवाद अन्तश्चेतनावाद पर आधारित है । अन्तश्चेतनावाद के अनुसार हमारी सम्पूर्ण कलाएँ अवचेतन की विस्फोटमात्र हैं । इसमें कला का सृजन न मानकर उसमें अवचेतन मन की दमित और गोपन इच्छाओं का ही व्यक्तीकरण माना जाता है । फ्रायडवादियों का मत है कि यथार्थ जगत में जो वस्तु हमें प्राप्त नहीं हो पाती, उसकी पूर्ति स्वप्न में होती है । इसलिए 'कला' भी एक स्वप्न ही है । मानव समाज का प्राणी होने के कारण उस पर समाज का अंकुश रहता है । अतः मनुष्य की समाज द्वारा दमित इच्छाएँ उसके अवचेतन मन में जाकर जम जाती हैं और फिर कला के रूप में व्यक्त होती रहती हैं । इस प्रकार फ्रायड के अनुसार मानव का सारा जीवन 'काम वासना' के ही घेरे में चक्कर काटता रहता है । इस विचारधारा का हिन्दी के प्रगतिवादी साहित्य पर भी प्रभाव पड़ा था । परन्तु शीघ्र ही उसका विरोध हुआ और वह समाप्त हो गया ।

प्रगतिवादी आलोचकों द्वारा किये गये इस विरोध का कारण मार्क्सवाद और यौनवाद का मौलक अन्तर था । फ्रायडवाद एक व्यक्तिवादी दर्शन है । मार्क्सवाद एक विज्ञान है । फ्रायडवाद में सब कुछ कल्पना पर निर्भर करता है । मार्क्सवाद के साथ कल्पित सिद्धान्तों की संगत नहीं बैठती । फ्रायडवाद कला में दमित भावनाओं का विस्फोट मात्र मानकर उसके समाजपक्ष को नगण्य बना देता है जबकि मार्क्सवाद कला में समाजपक्ष की ही प्रधानता मानकर चलता है । अतः फ्रायडवाद प्रतिक्रियावादी है और मार्क्सवाद प्रगतिवादी । फ्रायडवादी कलाकार विश्व में प्रेम से अधिक प्रगतिशील भावना और कोई भी नहीं मानते । यह सत्य है । परन्तु प्रेम की कल्याणकारी सत्ता सामाजिक रूप में है न कि व्यक्तिगत रूप में । अतः जिस काव्य का आधार लोक-कल्याण तथा सामाजिकता नहीं वह कभी भी प्रगतिशील नहीं हो सकता । फ्रायड का यह सिद्धान्त हिंदी साहित्य में कुण्ठावाद के नाम से प्रचलित है ।

अपने इसी कुण्ठावाद के आधार पर फ्रायड कला और संस्कृति को व्यक्ति की असामाजिकता की श्रेष्ठीकरण प्राप्त अभिव्यक्ति मानता है और इसी को आधार बनाकर प्रगतिवाद के विरोधी फ्रायड के भक्त बन कर भारतीयता की रक्षा का ढोंग रचते हैं और आत्म-संस्कार शब्द का नकाब लगाकर दमित काम

कुण्ठाओं को ही कला और संस्कृति मानते हैं। गोया आज तक की संस्कृति, कला और साहित्य व्यक्ति की असामाजिता की ही अभिव्यक्ति हो। ऐसी स्थिति में प्रगतिवाद की जनवादी विचारधारा के साथ फायडवाद की संगति बैठना असम्भव है। क्योंकि साहित्य एक सामूहिक चेतना है और उसका वास्तविक आधार कोई अन्तश्चेतना न होकर जनमानस ही है। इसी आधार पर आजतक का साहित्य अपने आपको समाज का प्रतिबिम्ब कहता आया है न कि अन्तश्चेतना की अभिव्यक्ति। हिन्दी के आलोचकों में केवल डा० नगेन्द्र ही एक ऐसे आलोचक हैं जो फ्रायड के मनोविश्लेषण को शुद्ध मनोविज्ञान मान कर साहित्य का मूल्यांकन कर रहे हैं। अस्तु,

हम ऊपर कह आये हैं कि हिन्दी के वर्तमान प्रगतिवादी काव्य का आधार मार्क्सवाद है। आज उसके सामने दो समस्यायें सबसे प्रधान हैं—पुरानी सड़ी गली संस्कृति का मूलोच्छेदन तथा कला को कला के लिये न मान कर उसका जीवन के लिए उपयोग करना। इस कार्य के लिए उसके दो पक्ष हैं—१—राजनीतिक मोर्चा-रूस, चीन एवं अन्य साम्यवादी देश मिलकर संसार में समाजवाद की स्थापना करना चाहते हैं। २—सांस्कृतिक मोर्चा-मार्क्सवाद के सिद्धान्तों को साहित्यिक रूप देकर जनता पर नवीन विचारों की छाप डालना चाहते हैं। इस प्रगतिवादी दृष्टिकोण का आधार ऐतिहासिक विकास है। सृष्टि के इतिहास में मानव संस्कृति अपनी आदिम अवस्था से निरन्तर विकासमान रही है। विभिन्न अवस्थाओं को पार करती हुई आज वह पूँजीवादी व्यवस्था के अन्त और समाजवादी व्यवस्था की प्रारम्भिक अवस्था में है। समाजवाद मानव संस्कृति की सर्वाधिक विकसित अवस्था का रूप है। प्रगतिवादी साहित्य उसी समाजवादी व्यवस्था की साहित्यिक वाणी है। इसी कारण पन्त प्रगतिवाद को मार्क्सवाद का साहित्यिक संस्करण मानते हैं।

संक्षेप में प्रगतिवाद के मूलतत्व निम्नलिखित माने जा सकते हैं—

१—प्रगतिवाद जीवन के प्रति एक वैज्ञानिक दृष्टिकोण प्रस्तुत करता है।

२—इसके लिए वह द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद का विश्लेषण कर, अर्थ को ही सम्पूर्ण विषमताओं का कारण मानकर उसके समान विभाजन को प्रमुखता देता है।

३—उसका दृष्टिकोण पूर्णतः भौतिकवादी है। वह ईश्वर अथवा आत्मा को मान्यता नहीं देता।

४—उसका उद्देश्य पूँजीवाद, सामन्तवाद आदि सभी प्रतिक्रियावादी

तत्त्वों से सम्बद्ध सामाजिक, राजनीतिक, नैतिक, धार्मिक तथा साहित्यिक रूढ़ियों का विरोध कर समाजवाद की स्थापना करना है।

४—कला को वह अभिव्यक्ति का साधन मात्र मानकर उसका सहज बोधगम्य रूप अपनाने पर जोर देता है जिससे सर्व साधारण उसे समझ सकें।

५—वह साहित्य में व्यक्ति के ऊपर समाज की सत्ता का अंकुश चाहता है।

यह प्रगतिवाद की मोटी रूपरेखा मानी जा सकती है।

प्रगतिवाद में कला के प्रति दृष्टिकोण में भी परिवर्तन आ गया है। इस से पूर्व काव्य का आदर्श सुन्दर, मनोरम एवं महत् का ही चित्रण करना था। इस कारण उसके अभिव्यक्ति-प्रकारों में भी इन्हीं गुणों का सहारा लिया जाता था। परन्तु प्रगतिवाद में जीवन के प्राकृत, कुत्सित एवं फैले हुए विस्तृत रूप के चित्रण को प्रधानता मिली है क्योंकि जीवन का यही रूप अधिक वास्तविक और उपयोगी है। इस आधार को लेकर प्रगतिवाद जब काव्यगत भावनाओं का नए सिरे से मूल्यांकन करना चाहता है, सत, सौन्दर्य और प्रेम के नए मानदण्ड प्रस्तुत करना चाहता है, आदर्श राज्य की नई रूप रेखा खींचना चाहता है, तो वह इन नवीन भावनाओं को अभिव्यंजित करने के लिए नवीन शैली की अपेक्षा करता है। स्पष्ट, यथार्थ एवं वास्तविक विचारों की अभिव्यक्ति के लिए भाषा भी सरल और व्यावहारिक होनी चाहिए। उनमें मर्म स्पर्शिता होने के कारण ही वह पाठकों को पूरी तरह प्रभावित कर सकेगी। इसके लिए वह कला विलास, रूपरंग और रोमान्स का मोह त्याग कर खरी, खड़ी और तीखी शैली अपना कर साधारण स्वस्थ जन-जीवन का चित्रण करती है। वह तितली के समान रंगीन और कोमल भाषा शैली को त्याग निराला की उस शैली द्वारा अपने को अभिव्यक्त करना चाहती है जिसमें उन्होंने 'भिखारी' का वर्णन किया है—"वह आता। दो टूक कलेजे के करता पछताता पथ पर आता।" उसे ऐसी ही स्वाभाविक शैली एवं भाषा की अपेक्षा है। पन्त ने इसी कारण, जब वह प्रगतिवादी रचना कर रहे थे, अलंकारों आदि को त्याज्य घोषित किया था क्योंकि उनकी दृष्टि में—"ललित कला कुत्सित कुरूप जग का जो रूप करे निर्माण," वाला आदर्श था। इसके लिए पिंगल-शास्त्र का महत्व अधिक नहीं। छायावादी दुरूह प्रतीक योजना के स्थान पर ऐसे प्रतीकों का उपयोग होना चाहिये जो जन साधारण की समझ में सुगमता से आ सकें। प्रारम्भ में उपयोगितावाद के प्राधान्य के कारण ही इस साहित्य में कला का ह्रास और विचारों का प्राधान्य बढ़ता चला जा रहा था। परन्तु अब प्रगति-

वादी साहित्यकार कला-पक्ष के प्रति भी ध्यान देने लगे हैं और अभिव्यक्ति की गहनता, प्रखरता एवं सुघरता के कारण उनके साहित्य में कला के उदात्त स्वरूप के दर्शन होने लगे हैं।

प्रगतिवाद के प्रारम्भिक रूप में कला की अवहेलना अवश्य हुई थी। इसका प्रधान कारण आदर्शवादी काव्य रूपों एवं रूढ़ियों के प्रति विद्रोह की भावना थी। पन्त एवं निराला जैसे भाषा के कलाकार अपने छायावादी रूप के मोह को छोड़कर जन-साधारण की भाषा एवं अभिव्यक्ति के ढंग को लेकर इस क्षेत्र में उतरे थे। दूसरा कारण यह था कि प्रगतिवाद को अपनी प्रारम्भिक अवस्था में अत्यधिक भयङ्कर संघर्ष लेना पड़ा था। युद्ध के समय हम हथियारों की चमक दमक की चिन्ता न कर उनके प्रभाव की चिन्ता करते हैं।

प्रगतिवाद हिन्दी में क्यों और कैसे आया? क्या यह भी ग्रियर्सन की 'भक्तिधारा' के समान विजली की एक चमक थी जो अकस्मात चमक उठी? क्या रूस का कोई साहित्यिक मिशन इस लवादे को लेकर भारत आया था कि "हे भारतवासियो हम तुम्हारे लिए यह नवीन उपहार लाए हैं जिसे पाकर तुम अपनी संस्कृति को भूल जाओगे।" प्रगतिवाद से पूर्व की एवं उसकी उत्पत्ति के समय की परिस्थितियों का विश्लेषण इन प्रश्नों का उत्तर देकर शंकाओं का समाधान कर देगा।

इतिहास का यह एक विचित्र संयोग है कि जिस समय यूरोप में कार्ल मार्क्स के भौतिकवादी दर्शन का सृजन हो रहा था ठीक उसी समय या उससे भी कुछ पहले से भारत में सांस्कृतिक एवं सामाजिक उत्थान की पुकार उठने लगी थी। राजा राममोहनराय एवं स्वामी दयानन्द सरस्वती सांस्कृतिक आन्दोलनों के सूत्रधार थे। रूढ़िवादियों ने उनका भी विरोध किया था। दयानन्द ने स्पष्ट शब्दों में राष्ट्रीयता और स्वराज्य की घोषणा की थी। उन्होंने 'सत्यार्थप्रकाश' में लिखा था कि—"कोई कितना ही करे परन्तु जो स्वदेशी राज्य होता है, वह सर्वोपरि उत्तम होता है। अपनी प्रजा पर पिता माता के समान कृपा, न्याय और दया के साथ विदेशियों का राज्य भी पूर्ण सुखदायक नहीं होता।" स्वामी रामकृष्ण परमहंस, उनके शिष्य स्वामी विवेकानन्द एवं स्वामी रामतीर्थ आदि ने भी इस सांस्कृतिक पुनरुत्थान में पर्याप्त योग दिया था। हिन्दी साहित्य पर इस उत्थान का बहुत गहरा प्रभाव पड़ा।

राजनीतिक क्षेत्र में सन् १८५७ के बहुत पहले से ही विदेशी दासता से छुटकारा पाने की प्रवृत्ति जोर मार रही थी जिसका विस्फोट १८५७ के प्रथम स्वाधीनता आन्दोलन में हुआ। इस आन्दोलन के असफल हो जाने के पश्चात् महारानी विक्टोरिया का घोषणापत्र प्रकाशित हुआ जिसमें साधारण जनता

की पूर्ण उपेक्षा कर समाज के प्रतिक्रियावादी तत्वों, पंडितों, मुल्लाओं और राजा महाराजाओं को अभय प्रदान किया गया। अँग्रेजों की इस धूर्तता पूर्ण घोषणा से भारत का स्वाधीनता आंदोलन दबा नहीं बल्कि और बढ़ा। काँग्रेस की स्थापना ने इसे आगे बढ़ाया। हमारे साहित्यकार इस राजनीतिक गतिविधि के प्रति उदासीन नहीं थे। भारतेन्दु ने स्पष्ट रूप से विदेशी राज्य में होने वाले आर्थिक शोषण का उल्लेख किया था।

यह ठीक है कि भारतेन्दु आदि के दृष्टिकोण में आर्थिक विषमता, वर्ग-संघर्ष आदि का रूप नहीं था परन्तु वे शोषण के विरोधी अवश्य थे।

प्रथम विश्वयुद्ध के उपरान्त भारतीय राजनीति में महात्मा गाँधी के आगमन ने क्रांति उत्पन्न कर दी। उन्होंने स्वतन्त्रता प्राप्त करने के लिए विदेशी सभी वस्तुओं का वायकाट करने की घोषणा की। यह भी शोषण के प्रति खुला विद्रोह था। परन्तु इसमें वर्ग संघर्ष न होकर राष्ट्रीयता की भावना सब से ऊपर थी। मैथिलीशरण गुप्त, हरिऔध, प्रसाद, निराला, प्रेमचन्द जैसे कलाकार साहित्य में इसी राष्ट्रीय भावना का चित्रण करते रहे। इनका साहित्य सामयिक स्वाधीनता आन्दोलन का सचित्र इतिहास है। इसमें देश गौरव के गीत गाए गए, क्रांति का आह्वान किया गया, सामाजिक एवं धार्मिक रूढ़ियों का खंडन कर एक नवीन चेतना का प्रसार किया गया। इसका वर्ण्य विषय प्रधानतः विदेशी शासन एवं शोषण का विरोध कर स्वराज्य की स्थापना करना रहा। इस आंदोलन का नेतृत्व महात्मा गांधी के हाथों में रहने के कारण इन कलाकारों का दृष्टिकोण मानवतावादी रहा। द्विवेदी युगीन साहित्य एवं छायावादी साहित्य में इसी विश्व बन्धुत्व वाली भावना का अङ्कन रहा।

सन् १९१७ में रूस में सर्वहारा वर्ग की क्रांति द्वारा साम्राज्यवादी का उन्मूलन किया गया। इस समय तक भारत में भी नवीन प्रकार के पूँजीपति पनपने लगे थे। ताता, बिड़ला जैसे पूँजीपति भारतीय उद्योगों का प्रसार एवं उन्नति करने में संलग्न थे। विदेशी व्यापार की प्रतिद्वन्द्विता के कारण इन्हें राष्ट्र का समर्थन प्राप्त हो रहा था। इसलिए साहित्य में इनका विरोध नहीं हुआ। यह होने पर भी साहित्य में दीन-जनों की समस्याओं और पुकारों का चित्रण प्रारम्भ हो गया था। जमींदारों द्वारा किसानों पर हो रहे अत्याचारों और शोषण की तरफ साहित्यकारों का ध्यान जा चुका था। रूस में किसान-मजदूरों की विजय से भारत में भी चेतना की नई लहर फैली। प्रेमचन्द ने साहित्य में किसान मजदूरों की समस्याओं का चित्रण करना प्रारम्भ किया। कलाकार पूँजीपतियों के, चाहे वे देशी हों या विदेशी, असली शोषक रूप को समझकर उनका विरोध करने लगे। यहीं से वर्ग-संघर्ष की भावना का चित्रण

प्रारम्भ हुआ। प्रसाद ने 'कंकाल' एवं 'तितली' नामक उपन्यासों में अन्ध-रूढ़ियों एवं जमींदारों के अत्याचारों का खुला चित्रण किया। प्रेमचन्द के 'रंगभूमि', 'कर्मभूमि', 'सेवा-सदन', 'गोदान' आदि उपन्यास इन्हीं भावनाओं को लेकर आगे बढ़े। पन्त एवं निराला ने काव्य के क्षेत्र में जनता की आवाज को ऊपर उठाया। उन्होंने इसके लिये काव्य की प्राचीन एवं अपने समय में प्रचलित परम्पराओं का विरोध कर साहित्य को जन-जीवन के साथ ला बैठाया।

इस नवीन प्रवृत्ति के कारण पूँजीपतियों, जमींदारों, सूदखोरों, धर्म के ठेकेदारों एवं समाज के प्रच्छन्न शत्रुओं के असली रूप का पर्दाफाश किया जाने लगा। क्योंकि ये ही लोग जनता की वर्तमान दीन-हीन दशा के मुख्य कारण थे। प्रगतिवादी साहित्य से पूर्व, जैसा कि कुछ लोगों का कहना है, भारत में वर्ग-संघर्ष की समस्या नहीं थी। परन्तु यह धारणा गलत है। जमींदार और किसान का संघर्ष, विदेशी सत्ता से संघर्ष, धार्मिक एवं सामाजिक रूढ़ियों के प्रति संघर्ष क्या वर्ग-संघर्ष का प्रतीक नहीं होता? इन सम्पूर्ण संघर्षों का मूलाधार अर्थ ही रहा है। दूसरी बात यह है कि पूँजीपतियों और मजदूरों के संघर्ष को कुछ लोग विदेशी भावना समझते हैं क्योंकि इसका चित्रण इससे पूर्व भारतीय साहित्य में नहीं मिलता। यह ठीक है। जब यहाँ मिल मालिक ही नहीं थे तो सामूहिक रूप से मजदूर ही कहाँ से इकट्ठे होते। जब मिलें बनीं, मजदूर आए तो शोषक और शोषित की समस्या उठना स्वाभाविक था। यदि यहाँ मिलें न होतीं तो केवल रूस के अनुकरण पर तो यहाँ पूँजीपति और मजदूरों की समस्या उठ खड़ी होती। जब समस्या है तभी तो उसका चित्रण होगा। और जब इस वर्ग-संघर्ष का चित्रण होने लगा तो साहित्य के ठेकेदारों को हिन्दी की पचास वर्ष से चली आती हुई परम्परा टूटती दिखाई दी। उन्हें पश्चिम द्वारा भारत की सांस्कृतिक विजय की आशंका होने लगी।

इस विरोध का कारण यह है कि रूढ़िवादी कभी नवीनता को स्वीकार नहीं कर पाते। साहित्य में किस नवीन प्रवृत्ति का रूढ़िवादियों द्वारा विरोध नहीं हुआ है? छायावाद का विरोध द्विवेदी जी आदि ने किया, प्रगतिवाद का विरोध रूढ़िवादी एवं पूँजीपतियों के समर्थकों ने किया। कहीं इस विरोध के मूल में अपनी साहित्यिक गद्दी छिन जाने का भय रहा और कहीं वर्ग-स्वार्थ रहा। कहीं केवल दृष्टिकोण का संकुचित होना भी इसका कारण बना।

प्रगतिवाद का विरोध होने का एक कारण स्वयं प्रगतिवाद का प्रारम्भिक

की पूर्ण उपेक्षा कर समाज के प्रतिक्रियावादी तत्वों, पंडितों, मुल्लाओं और राजा महाराजाओं को अभय प्रदान किया गया। अँग्रेजों की इस धूर्तता पूर्ण घोषणा से भारत का स्वाधीनता आंदोलन दबा नहीं बल्कि और बढ़ा। काँग्रेस की स्थापना ने इसे आगे बढ़ाया। हमारे साहित्यकार इस राजनीतिक गतिविधि के प्रति उदासीन नहीं थे। भारतेन्दु ने स्पष्ट रूप से विदेशी राज्य में होने वाले आर्थिक शोषण का उल्लेख किया था।

यह ठीक है कि भारतेन्दु आदि के दृष्टिकोण में आर्थिक विषमता, वर्ग-संघर्ष आदि का रूप नहीं था परन्तु वे शोषण के विरोधी अवश्य थे।

प्रथम विश्वयुद्ध के उपरान्त भारतीय राजनीति में महात्मा गाँधी के आगमन ने क्रांति उत्पन्न कर दी। उन्होंने स्वतन्त्रता प्राप्त करने के लिए विदेशी सभी वस्तुओं का वायकाट करने की घोषणा की। यह भी शोषण के प्रति खुला विद्रोह था। परन्तु इसमें वर्ग संघर्ष न होकर राष्ट्रीयता की भावना सब से ऊपर थी। मैथिलीशरण गुप्त, हरिऔध, प्रसाद, निराला, प्रेमचन्द जैसे कलाकार साहित्य में इसी राष्ट्रीय भावना का चित्रण करते रहे। इनका साहित्य सामयिक स्वाधीनता आन्दोलन का सचित्र इतिहास है। इसमें देश गौरव के गीत गाए गए, क्रांति का आह्वान किया गया, सामाजिक एवं धार्मिक रूढ़ियों का खंडन कर एक नवीन चेतना का प्रसार किया गया। इसका वर्ण्य विषय प्रधानतः विदेशी शासन एवं शोषण का विरोध कर स्वराज्य की स्थापना करना रहा। इस आंदोलन का नेतृत्व महात्मा गांधी के हाथों में रहने के कारण इन कलाकारों का दृष्टिकोण मानवतावादी रहा। द्विवेदी युगीन साहित्य एवं छायावादी साहित्य में इसी विश्व बन्धुत्व वाली भावना का अङ्कन रहा।

सन् १९१७ में रूस में सर्वहारा वर्ग की क्रांति द्वारा साम्राज्यवादी का उन्मूलन किया गया। इस समय तक भारत में भी नवीन प्रकार के पूँजीपति पनपने लगे थे। ताता, बिड़ला जैसे पूँजीपति भारतीय उद्योगों का प्रसार एवं उन्नति करने में संलग्न थे। विदेशी व्यापार की प्रतिद्वन्द्विता के कारण इन्हें राष्ट्र का समर्थन प्राप्त हो रहा था। इसलिए साहित्य में इनका विरोध नहीं हुआ। यह होने पर भी साहित्य में दीन-जनों की समस्याओं और पुकारों का चित्रण प्रारम्भ हो गया था। जमींदारों द्वारा किसानों पर हो रहे अत्याचारों और शोषण की तरफ साहित्यकारों का ध्यान जा चुका था। रूस में किसान-मजदूरों की विजय से भारत में भी चेतना की नई लहर फैली। प्रेमचन्द ने साहित्य में किसान मजदूरों की समस्याओं का चित्रण करना प्रारम्भ किया। कलाकार पूँजीपतियों के, चाहे वे देशी हों या विदेशी, असली शोषक रूप को समझकर उनका विरोध करने लगे। यहीं से वर्ग-संघर्ष की भावना का चित्रण

प्रारम्भ हुआ। प्रसाद ने 'कंकाल' एवं 'तितली' नामक उपन्यासों में अन्ध-रूढ़ियों एवं जमींदारों के अत्याचारों का खुला चित्रण किया। प्रेमचन्द के 'रंगभूमि', 'कर्मभूमि', 'सेवा-सदन', 'गोदान' आदि उपन्यास इन्हीं भावनाओं को लेकर आगे बढ़े। पन्त एवं निराला ने काव्य के क्षेत्र में जनता की आवाज को ऊपर उठाया। उन्होंने इसके लिये काव्य की प्राचीन एवं अपने समय में प्रचलित परम्पराओं का विरोध कर साहित्य को जन-जीवन के साथ ला बैठाया।

इस नवीन प्रवृत्ति के कारण पूँजीपतियों, जमींदारों, सूदखोरों, धर्म के ठेकेदारों एवं समाज के प्रच्छन्न शत्रुओं के असली रूप का पर्दाफास किया जाने लगा। क्योंकि ये ही लोग जनता की वर्तमान दीन-हीन दशा के मुख्य कारण थे। प्रगतिवादी साहित्य से पूर्व, जैसा कि कुछ लोगों का कहना है, भारत में वर्ग-संघर्ष की समस्या नहीं थी। परन्तु यह धारणा गलत है। जमींदार और किसान का संघर्ष, विदेशी सत्ता से संघर्ष, धार्मिक एवं सामाजिक रूढ़ियों के प्रति संघर्ष क्या वर्ग-संघर्ष का प्रतीक नहीं होता? इन सम्पूर्ण संघर्षों का मूलाधार अर्थ ही रहा है। दूसरी बात यह है कि पूँजीपतियों और मजदूरों के संघर्ष को कुछ लोग विदेशी भावना समझते हैं क्योंकि इसका चित्रण इससे पूर्व भारतीय साहित्य में नहीं मिलता। यह ठीक है। जब यहाँ मिल मालिक ही नहीं थे तो सामूहिक रूप से मजदूर ही कहाँ से इकट्ठे होते। जब मिलें बनीं, मजदूर आए तो शोषक और शोषित की समस्या उठना स्वाभाविक था। यदि यहाँ मिलें न होतीं तो केवल रूस के अनुकरण पर तो यहाँ पूँजीपति और मजदूरों की समस्या उठ खड़ी होती। जब समस्या है तभी तो उसका चित्रण होगा। और जब इस वर्ग-संघर्ष का चित्रण होने लगा तो साहित्य के ठेकेदारों को हिन्दी की पचास वर्ष से चली आती हुई परम्परा टूटती दिखाई दी। उन्हें पश्चिम द्वारा भारत की सांस्कृतिक विजय की आशंका होने लगी।

इस विरोध का कारण यह है कि रूढ़िवादी कभी नवीनता को स्वीकार नहीं कर पाते। साहित्य में किस नवीन प्रवृत्ति का रूढ़िवादियों द्वारा विरोध नहीं हुआ है? छायावाद का विरोध द्विवेदी जी आदि ने किया, प्रगतिवाद का विरोध रूढ़िवादी एवं पूँजीपतियों के समर्थकों ने किया। कहीं इस विरोध के मूल में अपनी साहित्यिक गद्दी छिन जाने का भय रहा और कहीं वर्ग-स्वार्थ रहा। कहीं केवल दृष्टिकोण का संकुचित होना भी इसका कारण बना।

प्रगतिवाद का विरोध होने का एक कारण स्वयं प्रगतिवाद का प्रारम्भिक

रूप भी रहा है। यह नवीन भौतिकवादी दृष्टिकोण रूस से प्रभावित था। रूस में कम्युनिस्ट पार्टी का प्रचार करने के लिए प्रचारात्मक साहित्य बहुत बड़े परिमाण में प्रकाशित होकर देश और विदेश में प्रचारित किया जा रहा था। नवीन जोश में हिंदी के वे युवक साहित्यिक, जो कम्युनिस्ट पार्टी से प्रभावित थे, इस प्रकार का साहित्य रचने लगे जो एक प्रकार से प्रचारात्मक साहित्य था। कम्युनिस्ट पार्टी का बदलता रहने वाला गलत रवैया भी इसकी प्रगति में बाधक बनता रहा। यह नवीन साहित्य पूरी तरह से पार्टी से प्रभावित राजनीतिक वाणी का स्वरूप धारण करने लगा। इसका परिणाम यह हुआ कि इस साहित्य का कलापक्ष दिन प्रतिदिन गिरता चला गया।

यह स्थिति देखकर प्रगतिवादी साहित्यिकों में दो दल बन गए। एक दल प्रचारात्मक साहित्य का समर्थन कर लेखकों पर राजनीतिक अंकुश को कायम रखने का नारा लगाने लगा। दूसरे दल ने राजनीतिक अंकुश की मान्यता को अस्वीकार कर यह माँग उठाई कि साहित्यिक पर राजनीतिक अंकुश रहने से वह स्वतन्त्र रूप से अपनी भावनाओं को अभिव्यक्त नहीं कर पाता। उसकी रचना 'टाइप' बन कर रह जाती है। अतः साहित्यिक को इस राजनीतिक अंकुश से मुक्त रखना चाहिए। इस संघर्ष ने प्रगतिशील साहित्य को बहुत बड़ा धक्का पहुँचाया। इसे देखकर विरोधी यह आक्षेप करने लगे कि ये लोग रूस के गुलाम हैं अतः भारतीय संस्कृति एवं परम्परा के घातक हैं। इसके अतिरिक्त नवीनता के इस जोश ने दूसरी गलती यह कराई कि कुछ प्रगतिवादी सम्पूर्ण प्राचीन भारतीय साहित्य को सामन्तों का समर्थक साहित्य मानकर वाल्मीकि, कालिदास, तुलसी जैसे कलाकारों को प्रतिक्रियावादी सिद्ध करने लगे। उन्हें 'प्रसाद' जैसे मनीषी भी प्रतिक्रियावादी प्रतीत हुए।

इस साहित्यकार को तीसरा भयंकर धक्का उन कलाकारों के प्रगतिवादी बन जाने से लगा जो कुंठावाद को ही एकमात्र प्रगति का सूचक मानकर कुंठित भावनाओं का ही चित्रण करने लगे। प्रारम्भ में इसी भ्रम के कारण 'अज्ञेय' जैसे व्यक्ति भी प्रगतिवादी घोषित कर दिए गये थे। इसका परिणाम यह हुआ कि इस साहित्य में कुंठित काम-भावनाओं के अश्लील चित्रण को ही मनोविज्ञान एवं कुंठावाद का नकाब पहनाकर प्रगतिशीलता मानी जाने लगी। इससे इस साहित्य पर अश्लीलता का दोषारोपण हुआ। परन्तु आगे चलकर प्रगतिशील आलोचकों ने इन सम्पूर्ण न्यूनताओं को पहचाना और इन्हें दूर करने का आन्दोलन किया। इसका परिणाम यह हुआ कि अब प्रगतिवादी कलाकार पर से पार्टी का अंकुश बहुत सीमा तक हटा लिया गया है। साहित्य को केवल राजनीति का ही प्रचार-अस्त्र न मान कर अब व्यक्ति की स्वतन्त्र

सत्ता को भी स्वीकार कर लिया गया है लेकिन उसी सीमा तक जहाँ तक वह प्रगतिवाद के मूलभूत सिद्धान्तों—आर्थिक विषमता और वर्ग-संघर्ष के प्रति ईमानदार रहता है। अज्ञेय जैसे फ्रायडवादियों की भी कलई खोल कर उन्हें प्रतिक्रियावादी सिद्ध कर दिया गया है। साहित्यिक समीक्षा के मानदंड बदल चुके हैं। प्राचीन साहित्य को उचित सम्मान प्रदान किया जा रहा है। राजनीतिक संकीर्ण भावना के स्थान पर अब विस्तृत दृष्टिकोण के आधार पर रचनाएँ हो रही हैं। कला पक्ष के प्रति भी कलाकार अधिक सचेत हो उठे हैं।

इस विवेचन के उपरान्त अब रूढ़िवादी महारथियों के उन आक्षेपों को भी सरसरी निगाह से देख लिया जाय जो उन्होंने प्रगतिवाद पर लगाए हैं। इनमें से कुछ आक्षेप संक्षेप में निम्नलिखित हैं—१—यह एकांगी है। २—धर्म, ईश्वर, आस्तिकता जो भारतीय संस्कृति की विशेषताएँ हैं, उनसे इसका कोई मोह नहीं है। यह अध्यात्म, संस्कृति और चेतना से शून्य है। ३—साहित्य का चिरन्तनता पर इसका विश्वास नहीं। यह प्राचीन साहित्य को सामन्त-शाही का पोषक मानता है। ४—यह समाज के यथार्थ और वास्तविक चित्रण पर जोर देता है। यह समाज की गन्दगी का चित्रण कर उसके विरुद्ध क्रांति की भावना उत्पन्न करता है। ५—इसका दृष्टिकोण एकांगी होने के कारण यह केवल असत् का चित्रण करता है। शांन्ति की अपेक्षा संघर्ष में इसका विश्वास है। इसके मूल में प्रचार की ऊपरी चहल-पहल है, सृजन की भीतरी साधना नहीं। ६—इसका चरम लक्ष्य शारीरिक और आर्थिक सुख ही है। भौतिक सुख से परे इसकी दृष्टि नहीं जाती। ७—अधिकाश प्रगतिशील लेखकों में शोषित वर्ग के प्रति केवल मौखिक सहानुभूति है। 'प्रगतिवादी लेखक स्प्रिंगदार मखमली सोफों पर बैठ कर बिजली के पंखे के नीचे खस की टट्टी की ओट में पारकर पेन से मजदूरों पर कविता लिखता है।' इसीलिए ये रचनाएँ कृत्रिम और भड़कीली होती हैं। ८—इसकी दृष्टि में नारी का एक ही रूप है— उपभोग्य रमणीत्व। इसलिए इसमें सेक्स का अश्लील चित्रण होता है। ९—ये लोग देश की प्राचीन संस्कृति के शत्रु हैं। १०—ये समाज के सम्मुख कोई आदर्श प्रस्तुत नहीं करते।

उपर्युक्त आक्षेपों में से कई के कारण हम ऊपर बता आये हैं। यहाँ दो एक अन्य प्रमुख कारणों पर और विचार करेंगे। इन आक्षेपों में कुछ ठीक हैं, कुछ प्रगतिवाद को न समझने के परिणाम हैं तथा कुछ के मूल में द्वेष की गंध है। इसका एक कारण यह भी रहा है कि कुछ साहित्यिक प्रगतिवाद का बाना पहन कर प्रगतिवाद को बदनाम कर रहे हैं। अस्तु,

पं० नन्ददुलारे बाजपेयी ने प्रगतिवाद पर एकांगी होने का आरोप लगाते हुये लिखा है कि—"एक बड़ी कमी यह भी है कि वे रचित साहित्य के साथ सामाजिक वस्तुस्थिति का योग नहीं देखते बल्कि एक स्वरचित वस्तु-स्थिति के आधार पर साहित्यिक रचना की परीक्षा करते हैं।·· इसकी (प्रगतिवाद की) सीमा में साहित्य के जो समाज शास्त्रीय विवेचन होते हैं वे आवश्यकता से बहुत अधिक समाज-शास्त्रीय हैं और आवश्यकता से बहुत कम साहित्यिक। इस कारण मार्क्सवादी समीक्षा पद्धति साहित्य के भावात्मक और कलात्मक मूल्यों का निरूपण करने में सदैव पश्चात्पद रही है।"[१] परन्तु उपर्युक्त भ्रान्ति मार्क्सवाद को भली प्रकार न समझ पाने के कारण ही उत्पन्न हुई है। साहित्य और समाज का पारस्परिक सम्बन्ध दिखाते हुए एवं उनकी मार्क्सवादी व्याख्या करते हुए डा० रामविलास शर्मा ने लिखा है कि—"मार्क्सवाद पर जो एकांगी होने का दोष लगाया गया है, वह वस्तुगत सत्य नहीं। मार्क्सवाद हमें संसार की घटनाओं को उनकी परस्पर संबद्धता में देखने के लिए कहता है। वह सामाजिक विकास के नियमों से हमें परिचित कराता है और उनके प्रकाश में अपने युग की गतिविधि को पहचानने में हमारी सहायता करता है।

कुछ निष्पक्ष आलोचकों ने प्रगतिवाद की निम्नलिखित विशेषताएँ बताई हैं—१—प्रगतिशील युग के अन्तर्गत प्रगतिशील व्यक्तियों को पहचानना। २—प्राचीन तथा नवीन विचारधाराओं की तुलना। ३—नवीन समस्याओं का प्रगतिशील हल। ४—असङ्गत प्राचीनता के मोह का त्याग। ५—नवीन समस्याओं के सम्बन्ध में साहित्यिक प्रेरणा। ६—रूढ़ियों के विरुद्ध आन्दोलन। ७—जीवन के यथार्थ स्वरूप का कलात्मक उद्घाटन। ८—कला का लक्ष्य नई प्राण प्रतिष्ठा, नई टेकनीक, नूतन छन्द, नवीन भाषा और नई भावाभिव्यक्ति। ९—जीवन का ध्येय—सतत् विकास।

प्रगतिवाद की उपर्युक्त विशेषताओं को लक्ष्य कर हिन्दी के अनेक उदारमना आलोचकों में से कुछ ने मुक्त कंठ से और कुछ ने संकोचपूर्ण भाषा में प्रगतिवाद की उपयोगिता को किसी न किसी रूप में स्वीकार किया है। बाबू गुलाबराय का कथन है कि—"प्रगतिवाद हमको स्वार्थ-परायण व्यक्तिवाद से हटाकर समष्टिवाद की ओर ले गया है। उसने लेखकों को शैय्या सेवी अकर्मण्य नहीं रखा है।"[२] प्रगतिवाद के कट्टर आलोचक पं० नन्ददुलारे वाजपेयी ने भी अन्त में यह स्वीकार कर लिया कि—"साहित्य के सामाजिक लक्ष्यों और उद्देश्यों का विज्ञापन करने वाली यह पद्धति साहित्य का बहुत कुछ उप-

१—**साहित्य विवेचन की भूमिका—वाजपेयी**

२—**प्रबन्ध-प्रभाकर—बाबू गुलाबराय।**

कार भी कर सकी है। उसने हमारे युवकों को एक नई तेजस्विता भी प्रदान की है और एक नया आत्मबल भी मिला है।......हम यह भी नहीं कहते कि प्रगतिवादी समीक्षा ने हिंदी को कुछ दिया ही नहीं। उसने दो वस्तुएँ मुख्य रूप से दी हैं : प्रथम यह कि काव्य साहित्य का समन्वय सामाजिक वास्तविकता से है और वही साहित्य मूल्यवान है जो उक्त वास्तविकता के प्रति सजग और संवेदनशील है ; द्वितीय यह कि जो साहित्य सामाजिक वास्तविकता से जितना ही दूर होगा, वह उतना ही काल्पनिक और प्रतिक्रियावादी कहा जायगा। न केवल सामाजिक दृष्टि से वह अनुपयोगी होगा, साहित्यिक दृष्टि से भी हीन और ह्रासोन्मुख होगा। इस प्रकार साहित्य के सौष्ठव-सम्बन्धी एक नई माप-रेखा' एक नया दृष्टिकोण इस पद्धति ने हमें दिया है जिसका उचित प्रयोग हम करेंगे।"[१]

डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी भी प्रगतिशील साहित्य की सम्भावनाओं के प्रति आशान्वित होकर लिखते हैं कि—"इनके सिद्धान्त और उद्देश्य बहुत सुन्दर हैं, लेकिन ये लोग कम्युनिस्ट-पार्टी के साथ जुड़े हुए हैं, यही जरा खटकता है। अगर ये लोग दल द्वारा परिचालित होना छोड़ दें तो सब ठीक हो जाय।... प्रगतिशील आन्दोलन बहुत महान उद्देश्य से चलित है। इसमें साम्प्रदायिक भाव का प्रवेश नहीं हुआ तो इसकी सम्भावनायें अत्यधिक हैं। भक्ति आन्दोलन के समय जिस प्रकार एक अदम्य, दृढ़ आदर्श निष्ठा दिखाई पड़ी थी, जो समाज के नए जीवन दर्शन से चलित करने का संकल्प वहन करने के कारण अप्रतिरोध्य शक्ति के रूप में प्रकट हुई थी, उसी प्रकार यह आन्दोलन हो सकता है।"[२]

हिंदी में प्रगतिवादी आन्दोलन के वर्तमान रूप के प्रारम्भ होने से पूर्व भी भारतीय कवि देश के अपमान से क्षुब्ध होकर देश की स्वतन्त्रता अथवा संसार के सम्पूर्ण नाश का नारा लगा रहे थे। परन्तु उनके सामने कोई स्पष्ट विचारधारा नहीं थी। वे किंकर्त्तव्य विमूढ़ होकर क्रान्ति—विध्वंसकारी क्रांति—का आह्वान कर रहे थे। उन पर गांधीवाद का भी पर्याप्त प्रभाव था इसलिए उनकी यह विध्वंसक भावना कोई निश्चित मार्ग न खोज सकी क्योंकि गांधीवाद में इस भावना के लिए कोई स्थान नहीं था। इसीलिए उनका विरोध प्रभावकारी न बन सका। इन कवियों में नवीन, सोहनलाल द्विवेदी, एक भारतीय आत्मा, दिनकर आदि प्रमुख हैं। इन लोगों का जीवन या राजनीति के प्रति कोई स्पष्ट एवं वैज्ञानिक दृष्टिकोण नहीं था। ऐसा कोई दृष्टिकोण न

१—**साहित्य-विवेचन की भूमिका—वाजपेयी।**

२—**प्रगतिशील साहित्य की समस्यायें—डा० रामविलास शर्मा**

रहने पर लेखक सब कुछ कहकर भी किसी दशा का निर्देश नहीं कर पाता। इसका नवीनतम उदाहरण इलाचंद्र जोशी के 'जहाज का पंछी' नामक उपन्यास में मिला है।

मार्क्सवादी दर्शन ने असन्तोष एवं विद्रोह की भावना को एक स्पष्ट एवं दृढ़ जीवन-दर्शन देकर उसे प्रगति के मार्ग पर आगे बढ़ाया। इस प्रभाव में रूसी समाजवादी लेखकों से पर्याप्त प्रेरणा मिली। प्रसिद्ध रूसी लेखक मैक्सिम गोर्की ने बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ से ही यथार्थवादी प्रगतिशील चित्रण करना प्रारम्भ कर दिया था। रूसी क्रान्ति की सफलता के उपरान्त रूसी साहित्य का प्रभाव भारतीय लेखकों पर बढ़ा। प्रेमचन्द ने रूसी कथा साहित्य का प्रभाव अपने यथार्थ चित्रण में ग्रहण किया। प्रसाद ने 'कंकाल' एवं 'तितली' में इसका अङ्कन किया। इन दोनों लेखकों ने अपने उपन्यासों द्वारा वर्ग-चेतना को जगाया यद्यपि उन्होंने कहीं कम्युनिस्ट पार्टी का उल्लेख नहीं किया।

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि प्रगतिवाद युग की पुकार तो अवश्य थी मगर उसका जीवन दर्शन बहुत कुछ पश्चिम से प्रभावित था।

सन् १९३५ में लखनऊ में हिंदी प्रगतिशाल लेखक संघ की पहली बैठक प्रेमचंद की अध्यक्षता में हुई। इस नवीन संघ को कवीन्द्र रवीन्द्र और शरच्चन्द्र जैसे कलाकारों का आशीर्वाद एवं सहयोग प्राप्त हुआ। उस समय इसका सामयिक उद्देश्य फासिस्टवाद का विरोध करना था। कुछ समय तक प्रेमचन्द इसके कर्णधार रहे। प्रारम्भ में जब प्रेमचन्द ने इस धारा को देखा तो उन्होंने समझ लिया था कि यह नवीन विचारधारा है तो अच्छी परन्तु उसमें एकांगिता की छाया है। वह इसका प्रारम्भिक रूप था। इसका विरोध करते हुए उन्होंने स्पष्ट शब्दों में कहा था कि प्रगति तो सदैव रही है, फिर यह नाम देना उचित नहीं है। संघ के प्रथम अधिवेशन के सभापति पद से भाषण देते हुए उन्होंने कहा था कि—"हमारी कसौटी पर वही साहित्य खरा उतरेगा जिसमें उच्च चिन्तन हो, स्वाधीनता का भाव हो, सौन्दर्य का सार हो, सृजन की आत्मा हो, जीवन की सच्चाइयों का प्रकाश हो, जो सब में गति, संघर्ष और बेचैनी पैदा करे; सुलाए नहीं क्योंकि अधिक सोना मृत्यु का लक्षण है।" प्रेमचन्द का विरोध इस नवीन विचारधारा के नामकरण से भले ही रहा हो परन्तु उन्होंने उच्च साहित्य के जो लक्षण बताये थे उन्हें प्रगतिवाद ने पूरा करके उनके स्वप्न को बहुत अंशों में पूरा कर दिया है, इसमें संदेह नहीं। यह दूसरी बात है कि प्रगतिवाद के प्रारम्भिक रूप में कला की न्यूनता, नवीन विचारधारा का अत्यधिक जोश होने के कारण राजनीति का अधिक पुट,

नीरसता आदि कमियां अवश्य थीं परन्तु कालान्तर में उन्हें बहुत कुछ दूर कर उसके स्वरूप को सुन्दर एवं सशक्त बना दिया गया।

प्रेमचन्द के उपरान्त इस धारा को सबसे बड़ी प्रेरणा और बल निराला से मिला। उन्होंने गद्य-पद्य दोनों के माध्यम से इस धारा को सम्पन्न एवं शक्तिशाली बनाने का प्रयत्न किया। उनकी 'चतुरी चमार', 'पगली' आदि कहानियाँ एवं 'चोटी की पकड़', 'बिल्लेसुर बकरिहा' आदि उपन्यास प्रगतिवादी साहित्य के सुन्दर उदाहरण हैं। काव्य में उनके 'कुकुरमुत्ता', 'नये पत्ते' आदि संग्रह एवं अनेक फुटकर कविताओं में प्रगतिवादी विचारधारा का अत्यन्त सुन्दर चित्रण हुआ है। पन्त ने 'रूपाभ' नामक मासिक पत्र निकाल कर इस आन्दोलन को पर्याप्त शक्तिशाली बनाने का प्रयत्न किया। वे 'युगवाणी', 'ग्राम्या', 'युगान्त' आदि की रचना कर प्रगतिवाद के प्रबल समर्थक बन गए। कुछ आलोचकों ने तो पन्त को ही प्रगतिवाद का प्रथम कवि घोषित किया है। परन्तु पन्त की बौद्धिक सहानुभूति, विचारों की स्वाभाविक कोमलता और परस्पर विरोधी उलझे हुए दृष्टिकोण उन्हें इस क्षेत्र में स्थायी रूप से रखने में असमर्थ रहे। अतः वे कल्पना की मनोरमता और अटपटी दार्शनिकता के जिस क्षेत्र से आये थे पुनः वहीं लौट गये।

प्रगतिवादी अन्य कवियों में सुमन, रांगेयराघव, दिनकर एवं नरेन्द्र आदि प्रसिद्ध हैं।

प्रेमचन्द द्वारा सम्पादित 'हंस' ने कुछ समय तक प्रगतिवाद का नेतृत्व किया था। इसके द्वारा अनेक नए प्रगतिशील विचारधारा के कवि और लेखक प्रकाश में आए। इन साहित्यकारों ने प्रगतिवाद को एक दर्शन के रूप में अपनाया। मार्क्सवाद के सिद्धान्त इनके काव्याधार बने। इनमें शंकर शैलेन्द्र, केदारनाथ, नागार्जुन, अली सरदार जाफरी, नीरज, शील, रामविलास शर्मा आदि अधिक प्रसिद्ध हैं। आज प्रगतिवादी साहित्य का सृजन उपन्यास, कहानी, नाटक, निबन्ध, समालोचना, कविता आदि साहित्य के सभी रूपों में हो रहा है। इसके—

**प्रमुख उपन्यासकार**—निराला, राहुल, रांगेय राघव, यशपाल, कृष्णचन्द्र, अमृतलाल, नागार्जुन, राजेन्द्र यादव आदि।

**प्रमुख कहानीकार**—रांगेय राघव, यशपाल, कृष्णचन्द्र, राहुल, अमृतलाल नागर, राजेन्द्र यादव आदि।

**प्रमुख निबन्धकार**—रामविलास शर्मा, रांगेय राघव, यशपाल, भगवतशरण उपाध्याय, शिवदानसिंह चौहान आदि।

**प्रमुख आलोचक**— रामविलास शर्मा, शिवदानसिंह चौहान, चन्द्रबलीसिंह, प्रकाशचन्द्र गुप्त, अमृतराय, नामवरसिंह आदि हैं।

उपर्युक्त साहित्यकारों के अतिरिक्त उपेन्द्रनाथ अश्क, भगवतीचरण वर्मा, देवेन्द्र सत्यार्थी, रामवृक्ष बेनीपुरी आदि को भी पर्याप्त सैद्धान्तिक विरोध रहते हुए भी प्रगतिवादी मान लिया जाता है।

---

## ३५—प्रतीकवाद

प्रतीक शब्द का अर्थ है चिन्ह, प्रतिनिधि या प्रतिरूप। जब मानव अपनी भावना की विषद् अभिव्यक्त करने में सीधे-सादे ढंग से सफल नहीं हो पाता तब प्रतीकों की सहायता से उसकी अभिव्यक्ति करने का प्रयत्न करता है। जब हमारा किसी वस्तु से प्रथम परिचय होता है तब उसी समय से उसके साथ हमारी कतिपय भावनाओं का सम्बन्ध जुड़ जाया करता है। होता यह है कि हमारी इन्द्रियाँ किसी वस्तु का परिचय प्राप्त कर उसे हमारे मानस-पटल तक पहुँचा देती हैं जहाँ उसकी सम्पूर्ण रूप-रेखा एवं स्मृति सदैव सुरक्षित रहती है। आवश्यकता पड़ने पर हम उन्हें पुनः कभी भी पहचान लेते हैं और उनकी अनुपस्थिति में भी उनका वर्णन कर अन्य व्यक्तियों को उनका परिचय सरलता-पूर्वक दे लेते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि उस वस्तु से सम्बन्धित शब्द एवं प्रसंग हमें सदैव याद रहते हैं।

'सौन्दर्य' शब्द के उच्चारण मात्र से ही हमारे मन में 'मधुरता' का भाव उदय होता है क्योंकि इस शब्द से हमारे तद्जनित ज्ञान का सम्बन्ध है जो हमारे मन में मधुरता का भाव उत्पन्न करता है। परन्तु जब हम किसी ऐसे शब्द को सुनते हैं जिसका हमें कोई ज्ञान नहीं होता तो उसके सम्बन्ध में हमारे मन में कोई विशिष्ट भाव उत्पन्न नहीं होता। संथाली भाषा का एक शब्द है, 'बतर' जिसका अर्थ है 'भयंकर'। मगर जब हमारा इस शब्द-विषयक कोई ज्ञान ही नहीं है तो हम इस शब्द द्वारा व्यक्त भयंकरता भाव का अनुभव नहीं कर सकते। इसलिए भाव का आरोप शब्द में न होकर उसके ज्ञान में होता है। इस ज्ञान से उत्पन्न भाव का सम्बन्ध हमारे इन्द्रियजन्य ज्ञान पर आधारित रहता है जिसे हम दूसरों के लिए अन्य चित्रों में अभिव्यक्त भी करते रहते हैं।

हमारे इन्द्रियजन्य ज्ञान से सम्बन्धित विषयों के अतिरिक्त भी कुछ विषय ऐसे होते हैं जिनकी हमें प्रत्यक्ष इन्द्रियगम्य ज्ञान नहीं होता किन्तु जिनकी कल्पना हम बहुधा अपने तर्क, विश्वास अथवा अनुमान द्वारा कर लिया करते हैं। उन विषयों का प्रत्यक्ष भान न होने के कारण हमारे सम्मुख यह समस्या उठ खड़ी होती है कि हम उन्हें अभिव्यक्त कैसे करें। ऐसी दशा में

हमारी भाषा की अभिधा शक्ति कुण्ठित हो जाती है और हम लक्षणा शक्ति द्वारा काम लेते हैं। उदाहरण के लिये 'आत्मा' और 'परमात्मा' शब्द ले लीजिए। हम इन्हें बचपन से सुनते चले आए हैं किन्तु ये दोनों ही अगम्य और अगोचर समझे जाते हैं। इन्हें आज तक किसी ने भी नहीं देखा। इसी कारण इनके जो वर्णन मिलते हैं उनमें परस्पर बहुत भिन्नता मिलती है। ब्रह्म विद्या परमात्मा को ही संसार का कारण मानती है जब कि आधुनिक मनोविज्ञान की दृष्टि में उसकी कोई भी स्वतन्त्र सत्ता नहीं मानी जाती।

आत्मा परमात्मा के अतिरिक्त और भी अनेक दार्शनिक विषय ऐसे हैं जिनका समुचित वर्णन, हम भाषा की अभिधा या लक्षणा शक्ति द्वारा नहीं कर सकते। ऐसे विषयों को हम कवि समयों या अलङ्कारों की सहायता से भी बोधगम्य नहीं बना पाते। रूपक, समासोक्ति या अन्योक्ति अलङ्कारों की सहायता से हम किसी अप्रस्तुत या प्रस्तुत को सामने लाकर विषय को स्पष्ट कर देते हैं। हमारे इन प्रस्तुत या अप्रस्तुत विषयों का हमारा ज्ञान इन्द्रियजन्य रहता है। परन्तु जब हम किसी अगोचर विषय या वस्तु का चित्रण करते हैं तो इन अलङ्कारों का हमारा ज्ञान भी हमारी सहायता नहीं कर पाता।

जब साम्य के आधार पर किसी शब्द को किसी भावना या वस्तु का चिन्ह, प्रतिनिधि या प्रतिरूप मान लिया जाता है तब उसके प्रयोग द्वारा वर्णन में मार्मिकता आ जाती है। उदाहरण के लिए 'उषा' शब्द को लीजिए। यह आनन्द या सौख्य का प्रतीक माना जाता है। इसी प्रकार 'आशा' शब्द 'प्रभात' का तथा 'प्रभात' आशा का प्रतीक माना जाता है। इसी प्रकार चन्द्रमा से स्निग्धता, आह्लाद तथा शीतल ज्योत्स्ना का; कुमुदिनी से शुभ्र हास का; प्रकाश से उच्चता, अनन्तता, सूक्ष्मता का; समुद्र से अगाधता, गम्भीरता, प्रचुरता का; हंस से विवेक, पक्षपात-हीनता का तथा पतिंगे से लगन तथा एकनिष्ठा का भाव-संकेत मिलता है। प्रतीक रूप में प्रयुक्त शब्द से स्वतः भावनाओं के विकास की योजना हो जाती है जैसा कि 'उषा' तथा 'प्रभात' के कहते ही क्रमशः आनन्द तथा आशा की पूर्ण व्यंजना हो जाती है। चूँकि प्रतीक किसी न किसी विशिष्ठ अर्थ की व्यंजना के लिए प्रयुक्त होते हैं इसलिए उनके द्वारा जो अभिव्यक्ति होती है उसमें अनुभूति की तीव्रता अनिवार्यतः आ जाती है। इसीलिये गम्भीर और उच्चकोटि के कवि सदैव प्रतीकों के आश्रय से अपने भावों की व्यंजना करते आये हैं।

प्रतीक से केवल चिन्ह, प्रतिरूप या संकेत का ही आभास नहीं दिया जाता बल्कि वह उस सम्बन्धित वस्तु का एक जीता-जागता एवं क्रियाशील प्रतिनिधि होता है। इसके प्रयोग द्वारा उस वस्तु से सम्बन्धित सभी प्रकार के

भावों का सरल एवं सफल अभिव्यक्तीकरण हो जाता है। इसमें चमत्कार प्रियता या उक्ति वैचित्र्य का भी स्थान नहीं रहता। यह तो केवल उस वस्तु के जटिल एवं दुर्बोध रूप को सरल एवं सुबोध कर देने मात्र का एक साधन भर है। इसका प्रयोग साधारणतः उसी समय किया जाता है जब हमारी भाषा उस वस्तु का चित्रण करने में असमर्थ हो उठती है। ऐसी दशा में हम अपने जीवन में देखी या अनुभव की हुई वस्तुओं में उसके साम्य को खोजने का प्रयत्न करने लगते हैं और जो वस्तु हमें पूर्ण रूपेण या आंशिक रूप से भी समान मिल जाती है वह हमारा प्रतीक बन जाती है।

ऐसे प्रतीकों का चुनाव अपने दैनिक जीवन के अनुभवों में से किया जाता है। कुछ प्रतीक परम्परा से 'कवि प्रसिद्धि' के रूप में चले आते हैं। कुछ ऐसे प्रतीक होते हैं जो किसी सम्प्रदाय विशेष की परम्परा में युगों से चले आते हैं और जिनका प्रयोग उसी सम्प्रदाय की साधना पद्धतियों में किया जाता है। साधारणतः प्रतीकों का प्रयोग विषय को स्पष्ट एवं सरल करने के लिये ही किया जाता है किन्तु कभी-कभी उनका प्रयोग किसी गोपनीय साधना विशेष को, केवल उसमें दीक्षित व्यक्तियों के ही लिये स्पष्ट करने के लिये भी किया जाता है। उन्हें केवल उस साधना-विशेष से सम्बन्धित व्यक्ति ही समझ सकते हैं। इसलिए सर्व साधारण के लिये वे अत्यन्त दुरूह प्रतीत होते हैं। सिद्धों की संध्या-भाषा, हठयोगियों की योग-साधना तथा कबीर आदि की उलटबाँसियों में आए हुये प्रतीक ऐसे ही हैं। कुछ ग्रन्थ तो पूरे के पूरे प्रतीकों के आधार पर ही चलते हैं जैसे प्रसादजी की 'कामायनी'। इसमें 'श्रद्धा' कोमल भावनाओं की प्रतीक है और 'इड़ा' पुरुष भावनाओं तथा बुद्धिवाद की। इनके द्वारा कामायनी में व्यक्त गम्भीरतम भावनाओं को समझने में पर्याप्त सहायता मिलती है। इनके सहारे पाठक अर्थ को सहज रूप से समझता चलता है।

प्रतीकों का परम्परा, संस्कृति, परिस्थिति आदि से बड़ा गहरा सम्बन्ध रहता है। परिस्थिति और संस्कृति की भिन्नता से प्रतीक भी भिन्न हो जाते हैं। एक ही प्रतीक सर्वत्र एकसा भाव ध्वनित नहीं कर सकता। जलवायु, रहन-सहन, सभ्यता, शिष्टाचार, विचार परम्परा आदि के अनुकूल ही प्रतीक बनाये जाते हैं। एक देश में प्रयुक्त प्रतीक दूसरे देश में भी मान्य हों यह आवश्यक नहीं है। भारत के सूफी-काव्य की मादकता द्वारा ईश्वरोन्मुख प्रेम की गम्भीरता प्रकट की जाती थी। भारत के वैदिक साहित्य में सोमरस का बहुत महत्व मिलता है। उसके परवर्ती साहित्य में भी सुरा-पान को बुरा नहीं माना गया है परन्तु हमारे काव्य में सोमरस या सुरा को प्रतीक के रूप में कभी भी स्वीकार नहीं किया गया। यहाँ उनका स्थान 'सुधा' ने ले लिया है। 'सुधा'

या 'अमृत' को किसी ने भी न देखा और न चखा है। परन्तु परम्परा से उसके स्वरूपगत आकर्षण तथा अद्भुत जीवन प्रदायिनी शक्ति की जो धारणा हमारे मन में जमती चली आई है वह हमारी भाव-व्यंजना को बल-प्रदान करती है। यूरोप के उत्तरी देशों में धूप सौख्य और आनन्द की प्रतीक मानी जाती है और हमारे यहाँ, विशेषकर गर्मियों में वही ताप और दुख की प्रतीक है। ऐसे प्रतीक बहुत कम हैं जिन्हें विश्वव्यापी मान्यता प्राप्त हो। चन्द्रमा को अवश्य ऐसा प्रतीक माना जा सकता है जो विश्व-साहित्य में सर्वत्र सौन्दर्य का प्रतीक माना गया है।

प्रतीक प्राय: अगोचर वस्तु को अभिव्यक्त करने के लिये ही प्रयुक्त होते हैं परन्तु यह आवश्यक नहीं कि प्रतीक भी सर्वत्र गोचर वस्तु ही हो। प्रतीक की सबसे बड़ी विशेषता यही है कि वह भाव या विचार को जाग्रत करे फिर चाहे वह गोचर हो या अगोचर। ब्रह्मा, विष्णु, महेश, लक्ष्मी, सरस्वती, कामधेनु, कल्पवृक्ष आदि किसी ने भी नहीं देखे परन्तु इसका सम्बन्ध कालान्तर से हमारी संस्कृति के साथ जुड़ा चला आता है। इसलिये इनका प्रतीकवत् व्यवहार हमारे मन में विशिष्ट भावों की उद्भावना कर देता है।

हमारे काव्य में प्रतीकों का व्यवहार बहुत कम हुआ है। वे अलङ्कार-प्रणाली के भीतर उपमान के रूप में अधिक प्रयुक्त होते हैं। इसका विवेचन आगे किया जायगा।

हमारे काव्य में प्रतीकों का व्यवहार बहुत प्राचीन काल से होता चला आया है। आध्यात्मिक विचारों की अभिव्यक्ति के लिये वैदिक ऋषि भी इनकी सहायता लेते थे। उपनिषदों में ब्रह्म वर्णन सूर्य चन्द्र आदि के प्रतीकों से किया है। सिद्ध-साहित्य, नाथ-साहित्य, सन्त-साहित्य आदि से लेकर आधुनिक छायावाद एवं प्रयोगवाद तक में प्रतीकों का महत्व अक्षुण्ण रहा है। फिर भी आज जो प्रवृत्ति साहित्य में 'प्रतीकवाद' के नाम से प्रचलित है वह सामान्य प्रतीक पद्धति की वाचक न होकर, प्रगतिवाद, छायावाद एवं प्रयोगवाद की तरह एक विशिष्ट पद्धति की रचनाओं के लिये प्रयुक्त की जाती है। यह शब्द वास्तव में यूरोप के Symbolism का हिन्दी रूपान्तर है।

साहित्य के अन्य वादों के समान 'प्रतीकवाद' की जन्मभूमि की फ्रान्स ही माना जाता है। यह धारा वहाँ से चलकर इंगलैण्ड, जर्मनी तथा अमेरिका तक फैली थी। फ्रांस में सन् १८७० में 'तीसरी रिपब्लिक' की स्थापना एवं बाद में उस पर जर्मनी के आक्रमण और नेपोलियन तृतीय की कायरता के कारण एक निराशा फैल गई। यहाँ एक बात और कह दी जाय। यह आश्चर्य का विषय है कि अधिकांश साहित्य वादों की उत्पत्ति निराशा के ही कारण हुई है। विद्वान् हिन्दी के छायावाद, प्रगतिवाद, प्रयोगवाद आदि की

उत्पत्ति भी निराशा के कारण मानते हैं। सन्त-काव्य की उत्पत्ति को भी कुछ विद्वान् अब तक निराशा की उत्पत्ति मानते आये थे। क्या निराशा ही सदैव नवीनता का आह्वान करती है ? आशा कभी नहीं कर पाती ? यह विषय मनोविज्ञान के पंडितों के लिये विचारणीय है। अस्तु,

कुछ प्रतीक वादियों के अनुसार हमारे सभी भाव, अनुभव, जीवन के विशिष्ट क्षण आदि एक दूसरे से सटे रहकर भी इतने विलग, इतने गतिशील और अग्राह्य होते हैं कि न तो हमारी अभिव्यक्ति ही उन्हें यथावत् व्यक्त कर पाती है और न हमारी स्मरण शक्ति में ही उनका वह रूप स्थिर रह पाता है। साथ ही व्यक्ति की विभिन्नता के अनुरूप ही उसकी अनुभूतियों, सम्वेदनाओं तथा अनुभवों में भी अन्तर होता है। इसलिये एक सामान्य भाषा इतनी विभिन्नताओं का भार कैसे वहन कर सकती है ! अतः स्वभावतया प्रत्येक कवि को अपने विशिष्ठ अनुभवों की व्यंजना के लिये नई शैली, नये विम्बों की योजना और नये प्रतीकों का विधान करना पड़ता है। (हमारे प्रयोगवादी कवियों का भी विचार कुछ-कुछ इसी प्रकार का है।) परन्तु अनुभूति के विषय इतने अग्राह्य, अनुपम और अकथनीय होते हैं कि उनका संकेत मात्र ही किया जा सकता है। वे केवल व्यंजित हो सकते हैं, अभिव्यक्त नहीं। "प्रतीकवादी कवियों ने भाषा की इसी असमर्थता को दूर करने के लिए ध्वनि संकेत तथा बिम्ब-संकेतों की सहायता से अपनी अभिव्यक्ति को अनुभूत सम्वेदना के सूक्ष्म से सूक्ष्मतर रोमांच का बना दिया।" इन लोगों ने "रोमांच के आगे वाह्य एवं अन्तर्जगत के बोध; बौद्धिकता तथा भावना का पूर्ण बहिष्कार किया। 'ध्वनि' और 'सुगन्धि' की अजीव-अजीव धारणाएँ प्रवर्तित कीं। अन्तर्मन की यादगारें, ध्वनियाँ, प्रतिध्वनियाँ, सूक्ष्मतम तरंगें, रहस्यपूर्ण संकेत ही कविता की विषय-वस्तु बने।" (राजनारायण विसारिया—प्रतीकवाद की स्थापना)

यूरोपिय प्रतीकवाद ने काव्य में निम्नलिखित नई बातों का समावेश किया—

(१) शैली तथा व्यंजना-सम्बन्धी नवीन प्रयोग करके कविता को रूढ़ि ग्रस्तता से मुक्त किया।

(२) अतुकान्त तथा मुक्त छन्द की अवतारणा की।

(३) कविता और सङ्गीत में सामंजस्य स्थापित किया।

(४) साहित्य को राजनीति द्वारा आक्रान्त होने से बचाए रखा।

(५) सौन्दर्यवाद की प्रतिष्ठा की।

संक्षेप में हम यह कह सकते हैं कि प्रतीकवाद 'कला कला के लिये' सिद्धान्त का अनुयायी था।

हिन्दी के छायावादी काव्य में प्रतीकवाद की उपर्युक्त विशेषताएँ पूर्ण रूप से मिल जाती हैं। आचार्य शुक्ल ने छायावाद का विवेचन करते हुये, इसी साम्य को देखकर, लिखा था कि—"हिन्दी में छायावाद शब्द का जो व्यापक अर्थ रहस्यवादी रचनाओं के अतिरिक्त और प्रकार की रचनाओं के सम्बन्ध में भी ग्रहण हुआ है वह इसी प्रतीक शैली के अर्थ में। छायावाद का समान्यतः अर्थ हुआ प्रस्तुत के स्थान पर उसकी व्यंजना करने वाली-छाया के रूप में अप्रस्तुत का कथन।" शुक्ल जी 'इस प्रतीक शैली को चित्रभाषा शैली भी कहते हैं जिसमें उनके शब्दों में—"जिस प्रकार वाचक पदों के स्थान पर लक्षक पदों का व्यवहार होता है उसी प्रकार प्रस्तुत प्रसङ्ग के स्थान पर उसकी व्यंजना करने वाले अप्रस्तुत छन्दों का विधान भी।"

प्रतीकों का विधान साम्य के आधार पर ही किया जाता है। हमारे यहाँ साम्य तीन प्रकार का माना गया है—सादृश्य (रूप या आकार का साम्य), साधर्म्य (गुण या क्रिया का साम्य) तथा केवल शब्द साम्य में तो केवल श्लेष की शब्द क्रीडा होती हैं। सादृश्य और साधर्म्य में प्रभाव-साम्य रहता है। आचार्य शुक्ल के शब्दों में—"सिद्ध कवियों की दृष्टि ऐसे ही अप्रस्तुतों की ओर जाती है जो प्रस्तुतों के समान ही सौन्दर्य, दीप्ति, कान्ति, कोमलता, प्रचंडता, भीषणता, उग्रता, उदासी, अवसाद, खिन्नता इत्यादि की भावना जगाते हैं।" इसलिए प्रतीकवाद में प्रभाव साम्य पर ही विशेष बल दिया जाता है। परन्तु इसके लिये यह भी आवश्यक नहीं कि उसमें वाह्य प्रभाव-साम्य हो क्योंकि—"कहीं कहीं तो बाहरी सादृश्य साधर्म्य अत्यन्त अल्प न रहने पर भी आभ्यन्तर प्रभाव-साम्य को लेकर ही अप्रस्तुतों का सन्निवेश कर दिया जाता है। ऐसे अप्रस्तुत अधिकतर उपलक्षण के रूप या प्रतीकवती (Symbolic) होते हैं, जैसे—सुख, आनन्द, प्रफुल्लता, यौवनकाल आदि के स्थान पर उनके द्योतक ऊषा, प्रभात, मधुकाल; प्रिया के स्थान पर मुकुल; प्रेमी के स्थान पर मधुप; श्वेत या शुभ्र के स्थान पर स्वर्ण; विषाद या अवसाद के स्थान पर अन्धकार, अन्धेरी रात, या संध्या की छाया, पतझड़; मानसिक आकुलता या क्षोभ के स्थान पर झंझा, तूफान; भावप्रवाह के लिये सङ्गीत या मुरली का स्वर इत्यादि।" (आचार्य रामचन्द्र शुक्ल)

उपर्युक्त विवेचन का अर्थ यह नहीं है कि हिन्दी साहित्य में छायावाद से पहले प्रतीकों का प्रयोग ही नहीं हुआ। प्रतीकों की परम्परा बहुत प्राचीन है। सिद्ध साहित्य एवं नाथ साहित्य में प्रतीकों की भरमार रही। उनमें प्रतीकों के विभिन्न स्वरूप मिलते हैं। उनके कुछ प्रतीक तो ऐसे हैं। जिनमें आत्मा और परमात्मा के सम्बन्ध को लौकिक सम्बन्धों के रूप में व्यक्त किया

है। इनमें दोनों का मानवीय सम्बन्ध स्थापित किया है। सन्त-साहित्य में सिद्धों और नाथों के प्रतीकों का खुलकर प्रयोग किया गया है। कबीर आदि ने ईश्वर से माता, पिता, स्वामी, पति आदि के अनेक सम्बन्ध स्थापित किए हैं। इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे प्रतीकों का भी प्रयोग हुआ है जिन्हें सांकेतिक प्रतीक कहते हैं जैसे 'गगन मण्डल' से ब्रह्मरंध्र का, बंकलाल से सुषुम्ना नाड़ी का। हठयोग के पारिभाषिक प्रतीकों का भी इस सम्पूर्ण साहित्य में खुलकर प्रयोग किया गया है। नाथ पंथियों में मूलाधार के लिये सूर्य और सहस्रार के अमृतत्व के लिये चन्द्र पारिभाषिक प्रतीक माने जाते हैं। हठयोग में कुछ संख्यामूलक प्रतीक भी प्रयुक्त होते हैं। कबीर का एक पद देखिये—

"चौसठ दिया जोय के, चौदह चन्दा माहि।
तेहि घर किसका चानडौ जेहि घर गोविन्द नाहि॥"

यहाँ 'चौदह' शब्द १४ विद्याओं का और 'चौसठ' ६४ कलाओं का द्योतक है। इनके अतिरिक्त कबीर आदि के काव्य में रूपात्मक प्रतीकों की तो भरमार है। कबीर के रूपक अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। उन्होंने अपनी उलट-बांसियों में अद्‌भुत प्रतीकों का प्रयोग कर उन्हें जटिल बना दिया है। इसके अतिरिक्त उन्होंने एक ही वस्तु के लिये कई-कई प्रतीकों का प्रयोग किया है–

**मन**—मच्छ, मीन, जुलाहा, सियार, सावंज, रोझ, हस्ती, मतंगज आदि।

**जीवात्मा**—जुलाहा, पुत्र, पारथ, दुलहा, सिंघ, मूसा, भौंरा, योगी आदि।

कबीर के प्रतीक उनके काव्य के प्राण हैं। इनसे उसमें सजीवता और मौलिकता की सृष्टि होती है जो पाठक को आश्चर्य चकित कर आनन्द मग्न कर देता है।

सिद्धों, नाथों और सन्तों के काव्य में प्रतीक-स्थापन की प्रवृत्ति का बाहुल्य इस कारण रहा है कि इनकी उपासना पद्धतियाँ रहस्य भावना से परिपूर्ण थीं क्योंकि उन लोगों ने प्रतीकों का उपयोग उन्हीं स्थलों पर किया है जहाँ वे अपनी रहस्य-भावना की अभिव्यक्ति करना चाहते हैं। प्रतीकों के मोह को तुलसी और सूर भी नहीं छोड़ सके हैं। तुलसी के चातक-प्रेम सम्बन्धी सम्पूर्ण दोहों में प्रतीकों का खुलकर उपयोग किया गया है। सूर के भ्रमरगीत में भी यही प्रवृत्ति मिलती है। इन लोगों के प्रतीक सरल, सहज और बोध गम्य हैं। रीतिकाल में आकर उनका प्रयोग तो अवश्य किया गया परन्तु चमत्कार और उक्ति वैचित्र्य के मोह से ग्रस्त रीतिकालीन कवियों ने उन्हें अपनी क्लिष्ट-कल्पना द्वारा जटिल और दुरूह बना दिया। उन्होंने प्रतीक को साधन न मान

कर साध्य बना डाला और उन प्रतीकों की भी वही छीछालेदर हुई जो उनके अलङ्कारों की हुई थी।

आधुनिक काल के छायावादी, प्रगतिवादी एवं प्रयोगवादी काव्य में प्रतीकों को बहुत महत्व प्राप्त हुआ है। छायावादी काव्य में तो कवियों ने प्रकृति का प्रयोग प्रतीक के रूप में विशेष रूप से किया है। इसके लिये उन्होंने नए प्रतीकों की अवतारणा की है। झंझा को हृदय के उद्वेग और विद्युत को स्मृति का प्रतीक मानकर नवीन लाक्षणिक प्रतीकों का प्रयोग किया गया है। छायावादी प्रतीकों का उल्लेख ऊपर आचार्य शुक्ल द्वारा गिनाए गये प्रतीकों में किया जा चुका है। यहाँ केवल एक उदाहरण ही यथेष्ठ होगा।

"झंझा झकोर गर्जन है, बिजली है, नीरदमाला।
पाकर इस शून्य हृदय को, सबने आ घेरा डाला॥"

यहाँ "झंझा झकोर" क्षोभ और आकुलता का, 'गर्जन' वेदना की तड़प का, 'बिजली' चमक या टीस का, 'नीरदमाला' अन्धकार का, 'शून्य' शब्द हृदय के विशेषण के अतिरिक्त आकाश का प्रतीक भी है।

इधर प्रयोगवाद नामक नवीन काव्य-पद्धति में प्रतीकों को अत्यधिक महत्व दिया गया है। इसके मूल में यूरोपिय प्रतीकवाद का प्रभाव कार्य कर रहा है। छायावाद में प्रकृति प्रतीक रूप में आई थी जिसमें पर्याप्त अस्पष्टता थी। प्रयोगवाद की प्रतीक पद्धति में प्रकृति का स्थान अवचेतन विज्ञान ने ले लिया है। इसलिए इनके प्रतीक और भी अधिक दुरूह और जटिल हो गए हैं।

कविता के अतिरिक्त हिन्दी गद्य साहित्य में भी प्रतीकों का प्रयोग हुआ हैं। 'नवरस' नामक नाटक के विभिन्न पात्र विभिन्न रसों के प्रतीक हैं।

प्रतीकों का स्वरूप सर्वत्र और सदैव एक-सा नहीं रहता। उनमें परम्परा स्थान, काल और प्रयोग करने वाले कवि के विशिष्ठ व्यक्तित्व के कारण अन्तर पड़ जाता है। परम्परागत प्रतीक सदैव मान्य रहते हैं क्योंकि उनसे हमारी संस्कृति एवं परम्परा का लगाव रहता है। जैसे 'ऊषा' को सुख का और संध्या या रात्रि को दुख और अज्ञान का प्रतीक माना गया है। ये प्रतीक पहले भी मान्थ थे, आज भी मान्य हैं और भविष्य में भी मान्य रहेंगे। देशभेद या स्थान भेद से भी इनमें अन्तर पड़ जाता है जिसका उदाहरण हम पीछे योरोपीय धूप और भारतीय धूप के रूप में दे आए हैं। कुछ प्रतीक किसी युग विशेष में ही सम्मान पाते हैं जैसे छायावादी काव्य के 'मधुमास' और 'पतझड़' क्रमशः सुख और दुख के प्रतीक थे मगर पहले इस रूप में कभी भी प्रयुक्त नहीं हुए और अब प्रगतिवादी और प्रयोगवादी काव्य में भी इनका प्रयोग बहुत कम होने

लगा है। द्वितीय महायुद्ध से पूर्व उत्तर भारत में 'लाल पगड़ी' पुलिस के सिपाही का प्रतीक थी मगर अब पुलिस के सिपाही लाल पगड़ी के स्थान पर फौजी टोपी पहनने लगे हैं इसलिए अब इस प्रतीक का प्रयोग बन्द सा हो गया है।

हिंदी में एक ही साहित्य इस प्रकार का मिलता है जिसमें प्रतीकों का ही बाहुल्य है, वह है 'अन्योक्ति-साहित्य'। इसे शुद्ध रूप से प्रतीकात्मक साहित्य माना जा सकता है। दीनदयाल गिरि की अन्योक्तियाँ अपने रूप में अद्वितीय हैं। सभी ने उनको पढ़ा होगा इसलिए उदाहरण देना व्यर्थ हैं।

विद्वानों ने साहित्य में प्रतीकों के प्रयोग को आवश्यक मानते हुए भी यह कहा है कि उनका प्रयोग भाव-सौन्दर्य और काव्य सौंदर्य को बढ़ाने में सहायक होना चाहिए। ऐसे प्रतीक, जिनकी उद्भावना केवल नवीनता प्रदर्शित करने के लिए ही की जाती है, काव्य के सौन्दर्य एवं प्रभाव के लिए घातक होते हैं क्योंकि ये जन-साधारण की समझ से परे होते हैं। यदि उनका भाव या विचार से कोई सम्बन्ध नहीं है तो वे व्यर्थ हैं। उनका भाव और विचार सापेक्ष होना ही उनके काव्यगत महत्व की अभिवृद्धि में सहायक होता है। परन्तु आज के प्रयोगवादी साहित्य से ऐसे-ऐसे नवीन प्रतीकों की उद्भावना की जा रही है जिनका भाव और विचार से तनिक भी सम्बन्ध नहीं रहता। हिन्दी प्रयोग-वाद के मूल में यूरोपीय प्रतीकवाद की अनेक प्रतिक्रियावादी विशेषताएँ भरी हुई हैं। इसका उद्देश्य भी प्रगतिशील शक्तियों एवं विचारधाराओं का विरोध कर काव्य की उच्चता, शाश्वतता एवं कलात्मक सौन्दर्य के थोथे नारे लगाकर जनता को गुमराह करना है।

---

## ३६—अभिव्यंजनावाद

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल के शब्दों में अभिव्यंजनावाद उसे माना जा सकता है जिसमें—"किसी बात को कहने का ढंग ही सब कुछ है, बात चाहे जैसी या जो हो अथवा कुछ ठीक-ठिकाने की न भी हो। ·······काव्य में मुख्य वस्तु है आकार या साँचा जिसमें वह वस्तु या भाव ढाला जाता है। ······ तात्पर्य यह है कि अभिव्यंजना के ढङ्ग का अनूठापन ही सब कुछ है, जिस वस्तु या भाव की अभिव्यंजना की जाती है, वह क्या है, कैसा है, यह सब काव्य-क्षेत्र के बाहर की बात है।" आगे आप अभिव्यंजनावाद का विश्लेषण करते हुए लिखते हैं कि—"इस वाद में तथ्य इतना ही है कि उक्ति ही कविता है, उसके भीतर जो अर्थ छिपा रहता है वह स्वतः कविता नहीं है। पर यह बात इतनी दूर तक नहीं घसीटी जा सकती कि उस उक्ति की मार्मिकता का अनुभव उसकी तह में छिपी हुई वस्तु या भाव पर बिना दृष्टि रखे ही हो सकता है। बात यह है कि 'अभिव्यंजनावाद' भी 'कलावाद' की तरह काव्य का लक्ष्य बेल बूटे की नक्काशी वाला सौन्दर्य मानकर चला है, जिसका मार्मिकता या भावुकता से कोई सम्बन्ध नहीं। अन्य कलाओं को छोड़कर यदि हम काव्य को ही लें तो इस 'अभिव्यंजनावाद' को 'वाग्वैचित्र्यवाद' ही कह सकते हैं और इसे अपने यहाँ के 'वक्रोक्तिवाद' का विलायती उत्थान मान सकते हैं।"

नीतिवादी आलोचक आचार्य शुक्ल को जिस उपर्युक्त 'वाद' ने इतना क्रुद्ध कर रखा था उसकी प्रवर्त्तक इटली का आधुनिक युग का प्रसिद्ध दार्शनिक क्रोशे (क्रोचे) माना जाता है। क्रोशे के इस कलावादी अभिव्यंजनावाद की संक्षिप्त रूपरेखा ऊपर आचार्य शुक्ल के शब्दों में उपस्थित की जा चुकी है जिसके अनुसार इस वाद की परिभाषा में वे ही काव्य-कृतियाँ आ सकती हैं जो 'काव्य का लक्ष्य बेल-बूटे की नक्काशी वाला सौन्दर्य' मानकर चलती हैं। इसमें केवल अभिव्यक्ति के प्रकार और श्रेष्ठता पर ही बल दिया जाता है—काव्य की आत्मा भाव या रस पर नहीं। साथ ही उसमें वस्तु या वर्ण्य-विषय का भी कोई मूल्य नहीं। क्रोशे के इस सिद्धान्त की पृष्ठभूमि में यूरोपिय समीक्षाशास्त्र की एक लम्बी परम्परा कार्य कर रही थी। इसलिए क्रोशे के इस सिद्धान्त को समझने के लिए पहले उसका संक्षिप्त परिचय आवश्यक है।

सत्रहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में यूरोपीय समीक्षा-शास्त्र पर 'रोमान्टि-

सिज्म' ( कल्पना या स्वच्छन्दतावाद ) का प्रभाव बढ़ने लगा था । जर्मनी के लेसिंग, बिंकेलमैन, कान्ट और गेटे जैसे दार्शनिक और कला-समीक्षक इसका नेतृत्व कर रहे थे । लेसिंग का सिद्धान्त 'सौन्दर्य-सिद्धान्त' कहलाता है जिसके अनुसार काव्य और कलाएं आत्मा के सौन्दर्य को अभिव्यक्त करती हैं तथा आत्म-सौन्दर्य से सम्पन्न अभिव्यंजना ही काव्य मानी जाती है वह भावाभि-व्यंजना को काव्य का मुख्य उद्देश्य मानते हुए उसके कलागत सौन्दर्य को भी अनिवार्य मानता था । उसका कहना था कि वह अभिव्यंजना, जो कलागत सौन्दर्य से हीन है, श्रेष्ठ अभिव्यंजना नहीं मानी जा सकती । इस प्रकार लेसिंग के मतानुसार सौन्दर्य और अभिव्यंजना के तत्वों का संयोग अनिवार्य है।

विंकेलमैन ने इस सिद्धान्त को और आगे बढ़ाकर कला में अभिव्यंजना के तत्व को और स्पष्ट किया है । वह कला में अभिव्यंजना की प्रधानता मानते हुए भी उसके अन्तरंग एवं बहिरंग में संतुलन चाहता था । कान्ट ने कला का स्थान विशुद्ध ज्ञान और व्यावहारिक ज्ञान का मध्यवर्ती मानकर कला को अनु-भूति का क्षेत्र माना । इस प्रकार उसने सर्व प्रथम कलाक्षेत्र की स्वतन्त्रता की माँग उठाई । इसी नवीन साहित्यिक प्रवृत्ति को रोमान्टिसिज्म कहकर पुकारा गया । इसके अनुसार कवि को किसी बाह्य प्रकृति या नियम से बाधित नहीं माना गया । परन्तु आगे चलकर काव्य रचना के प्रेरक कारणों और निर्माण के साधनों के अनुशीलन की ओर ध्यान दिया गया । कोलरिज ने काव्य की व्याख्या करते हुए कहा कि—सौन्दर्य के माध्यम से भावों का वह उन्मेष जो तात्कालिक सुखानुभूति की सृष्टि करता है, काव्य है ।" इस व्याख्या के अनु-सार वस्तु जगत और मन का अन्तर दूर होकर कवि की मानसिक चेष्टा ही कला-निर्माण का एकमात्र आधार बन जाती है । इसके द्वारा दार्शनिक ज्ञान से तथा व्यावहारिक या नैतिक तथ्य से कलावस्तु की भिन्नता के सिद्धान्त की स्थापना हुई ।

'रोमान्टिसिज्म' के प्रारम्भ में कला में व्यक्तिवाद की प्रमुखता थी । उस समय कवि के भाव-जगत को सार्वजनिक वस्तु नहीं स्वीकार किया जाता था । परन्तु गेटे और कोलरिज जैसे कवि और समीक्षकों ने काव्यगत अभिव्यंजना को व्यक्तिगत भूमि से ऊपर उठाकर उसे लोक-सामान्य भूमि पर प्रतिष्ठित करने का प्रयत्न किया । इस प्रकार साहित्य में अभिव्यंजना-सिद्धान्त को एक विस्तृत क्षेत्र मिल गया जिसे आगे चलकर क्रोशे ने शास्त्रीय रूप दिया । उसने सर्व प्रथम अभिव्यंजना की एक वाद के रूप में प्रतिष्ठा कर इसे काव्यकला का एकमात्र सिद्धान्त या सत्य घोषित किया ।

मानस-दर्शन का विवेचन करते हुए क्रोशे ने मन के दो व्यापार माने हैं—

( १ ) ज्ञान ( प्रज्ञा ) और (२) क्रिया ( संकल्प )। एक सिद्धान्त है और दूसरा व्यापार। उसने ज्ञान के भी दो विभाग किए हैं—

**प्रातिभ ज्ञान**—(Intuition)। इसे कल्पना जनित ज्ञान भी कहा जाता है। बुद्धि की क्रिया के बिना मन में अपने आप उठने वाली मूर्त्त भावना को प्रातिभ-ज्ञान या सहजानुभूति कहते हैं। इसका आधार कल्पना होती है। कल्पना द्वारा हम जगत के नाना रूपों और क्रियाओं के उन प्रभावों का, जो वे हमारी ज्ञानेन्द्रियों की सहायता से निरन्तर हमारे मस्तिष्क पर डालते रहते हैं, एक विशिष्ट भावों के अनुकूल बिम्ब अपने अतःकरण में उपस्थित करते हैं। दूसरे शब्दों में इसे कल्पना में उद्‌भूत ज्ञान, 'व्यक्ति का संकेत गृह' अर्थात् किसी एक वस्तु का ज्ञान कह सकते हैं।

(२) **प्रमेय ज्ञान**—(Logic or Concept)—इसका सम्बन्ध तर्क शास्त्र से है। तर्क से हम प्रातिभ-ज्ञान के उपर्युक्त प्रभावों की पारस्परिक तुलना करते, उनके गुणों की समता तथ विषमता के अनुसार उनका वर्गीकरण करते और फिर उनके शासक नियमों का उद्‌घाटन करते हैं। यह निश्चयात्मिका बुद्धि द्वारा उपलब्ध ज्ञान, पृथक-पृथक व्यक्तियों के पारस्परिक सम्बन्ध का ज्ञान अर्थात् '**जाति का संकेत गृह** है।'

उपर्युक्त ज्ञान के दो खण्डों में से क्रोशे कला-सम्बन्धी ज्ञान में प्रातिभ-ज्ञान अथवा '**व्यक्ति के संकेत गृह**' को प्रधान मानता है। संस्कृत के प्राचीन साहित्य शास्त्रियों ने भी इस बात को स्वीकार किया था। उन्होंने भी 'जाति' की अपेक्षा 'व्यक्ति' को ही प्रधान माना है।

क्रोशे कला के क्षेत्र में साँचा (Form) को ही सब कुछ मानता है। वस्तु (Matter) का उसकी दृष्टि में कोई मूल्य नहीं है। प्रातिभ ज्ञान का साँचे में ढलकर व्यक्त होना कल्पना है और वही मूल अभिव्यंजना (Expression) है। इसके अनुसार सौन्दर्य उक्ति में ही होता है, उस उक्ति में उपादान के रूप में भरे व्यक्त गोचर प्रसार का सुन्दरता से उसका कोई सम्बन्ध नहीं। दूसरे शब्दों में यह कह सकते हैं कि वास्तविक वस्तु अथवा काव्य की वर्ण्य वस्तु में सौन्दर्य नहीं हुआ करता, सौन्दर्य होता है उसकी अभिव्यंजना में अर्थात् उक्ति में। यही बात कुन्तक ने भी कही है—"वस्तु मात्र च शोभातिशयशून्य न काव्य व्यपदेशमर्हति।" क्रोशे ने स्पष्ट लिखा है कि—The easthetic fact is form, and nothing but form। क्रोशे ने सौंदर्य की अवस्थिति उक्ति में मानी है लेकिन इसका यह अर्थ नहीं कि वह वस्तु की पूर्ण उपेक्षा करता है। वस्तु का भी अपना मूल्य है। वस्तु के बिना आकृति किस

की होगी ? वस्तु के आधार पर ही हमारी आध्यात्मिक सत्ता को आकृति मिलती है।

उपर्युक्त उक्ति की सुन्दरता, क्रोशे के अनुसार, प्रातिभ ज्ञान की कल्पना द्वारा ही सम्भव है। कल्पना की मूर्ति विधान करती है। वस्तु से मन पर चिह्न (Impressions) अङ्कित होते हैं जो कल्पना के आधार बनते हैं। क्रोशे ने कल्पना को विचार से पृथक माना है। वह कल्पना को बुद्धि-प्रसूत भी नहीं मानता बल्कि मन की एक स्वतन्त्र सत्ता को मानता है। वह विचार का सम्बन्ध बुद्धि से मानता है क्योंकि तर्क-वितर्क विचार के साथ चलता है। सौन्दर्य का बोध कराने वाली भी कल्पना है। वस्तु के सौन्दर्य का उद्घाटन कल्पना द्वारा होता है। पन्त ने अपनी उद्बुद्ध कल्पना द्वारा ही 'छाया' का मूर्त्त रूप उपस्थित करने में सफलता पाई है—

"कौन कौन तुम परिहत वसना,
म्लान मना भू पतिता सी,
धूलि धूसरित मुक्त कुन्तला,
किसके चरणों की दासी।"

इसलिए क्रोशे 'कला' पर कल्पना का स्वच्छन्द शासन मानता है। उसका मत है कि प्रत्येक वस्तु में कल्पना का अस्तित्व होता है। जिस कवि की कल्पना जितनी तीव्र होगी वह उतना ही अच्छा कवि होगा। क्रोशे का कहना है कि मन पर दृश्य जगत की नाना वस्तुओं की जो छाया पड़ती है, उन्हीं को कल्पना द्वारा नया बिम्ब प्रदान कर अभिव्यंजित करना ही कवि-कर्म है।

अब यहाँ क्रोशे की सहजानुभूति (Intuition) और विचार (Concept) पर भी विचार कर लिया जाय।

सहजानुभूति कला का बोध-पक्ष है और विचार तर्क का बोध-पक्ष। मन कल्पना करता है और बुद्धि बिचार। सहजानुभूति में मन में बिना परिश्रम या गूढ़ कल्पना के किसी वस्तु का चित्र अपने आप अङ्कित हो जाता है। यथार्थ से भिन्न किसी स्वरूप की कल्पना करने के लिए गूढ़ता या परिश्रम की अपेक्षा होती है। ऐसा होने पर वह सहजानुभूति का यथार्थ चित्र नहीं रह जाता। लक्ष्मीनारायणसिंह 'सुधांशु' ने सहजानुभूति का एक उदाहरण दिया है जो निम्नलिखित है—

"भैया ! अपनी सरला को आठ दिन हुए एक बच्चा हुआ है। श्याम मुझे वह बहुत अच्छा लगता है। छोटा सा सफेद सफेद ! मन करता है, उसे दिन रात प्यार करती रहूं। मैं उसे पुचकारती हूं, बुलाती हूँ तो वह डर कर देखने लगता है, कान खड़े कर लेता है। कैसा पागल है। मैं कहती हूँ, नहीं मैं तुझे

पीटूँगी नहीं, प्यार करूँगी, तेरे साथ खेलूँगी । वह जैसे समझ जाता है और धीरे-धीरे मेरे पास आ जाता है । मैं उसका मुन्नी-मुन्नी मुँह अपनी गोद में ले लेती हूँ।"१

यह एक पत्र है जिसमें एक छोटी सी बालिका अपने भाई को अपनी गाय के नवजात बछड़े का वर्णन करते हुए उसे उसके जन्म की सूचना देती है। इसे पढ़कर आँखों के आगे एक सुन्दर, सफेद, भोले बछड़े का चित्र खिंच जाता है। इसमें पाठक को कोई प्रयास नहीं करना पड़ता। यही सहजानुभूति है। इसके विपरीत यदि हम यह कहें कि 'बछड़े सुन्दर होते हैं', तो यह उक्ति हमारे सामने बछड़े का वह मनोरम चित्र नहीं उपस्थित कर सकती जो कि उक्त बालिका के वर्णन द्वारा होता है। क्योंकि इसका सम्बन्ध हमारे विचारों से है। यह तथ्य का बोध कराती है। बालिका के वर्णन का जैसा प्रभाव पड़ता है वैसा दूसरी उक्ति का नहीं। पहला वर्णन हमारे मन में सौन्दर्य भावना जागरित कर देता है और दूसरे वर्णन द्वारा हमारे पूर्व-संचित ज्ञान-भण्डार में एक वृद्धि और होती है। पहला वर्णन हमारे हृदय को स्पर्श करता है और दूसरा हमारे मस्तिष्क में जमकर बैठ जाता है। "एक से हम बिम्ब ग्रहण करते हैं और दूसरी से अर्थ ग्रहण मात्र। एक से सौन्दर्य-भावना जागृत होती है और दूसरी से ज्ञान वृद्धि।" यही सहजानुभूति और विचार में अन्तर होता है।

क्रोशे जिस प्रकार आकृति (Form) पर जोर देता है उसी प्रकार भावों की सत्ता को महत्व न देकर कल्पना के बोध पक्ष को प्रधान मानता है। मन पर विवेचन करते हुए आचार्य शुक्ल ने इस बात का खंडन किया है। वे लिखते हैं कि—"इटैली-निवासी क्रोशे ने अपने 'अभिव्यंजनावाद' के निरूपण में बड़े कठोर आग्रह के साथ कला की अनुभूति को ज्ञान या बोध स्वरूप ही माना है। उन्होंने स्वयं-प्रकाश-ज्ञान (Intuition)—प्रत्यक्षज्ञान तथा बुद्धि-व्यवसाय-सिद्ध या विचार-प्रसूत ज्ञान से भिन्न केवल कल्पना में आई हुई वस्तु-व्यापार-योजना का ज्ञानमात्र माना है। वे इस ज्ञान को प्रत्यक्ष ज्ञान और विचार-प्रसूत ज्ञान दोनों से सर्वथा निरपेक्ष, स्वतन्त्र और स्वतः पूर्ण मानकर चले हैं। वे इस निरपेक्षता को बहुत दूर तक घसीटते ले गये हैं। भावों या मनोविकारों तक को उन्होंने काव्य की उक्ति का विधायक अवश्य नहीं माना है। पर, न चाहने पर भी अभिव्यंजना या उक्ति के अनभिव्यक्त पूर्ण रूप में भावों की सत्ता उन्हें स्वीकार करनी पड़ी है। उससे वे अपना पीछा नहीं छुड़ा सके हैं।"२

१—**काव्य में अभिव्यंजनावाद—लक्ष्मीनारायण सिंह 'सुधांशु'**
२—**चिन्तामणि—आचार्य शुक्ल**

क्रोशे के मत को उपर्युक्त विवेचना करने के उपरान्त हम उसके सिद्धान्त को मोटे तौर पर इस प्रकार कह सकते हैं—

(१) कला सम्बन्धी ज्ञान प्रातिभ-ज्ञान है।

(२) प्रातिभ-ज्ञान की ही अभिव्यंजना होती है। प्रातिभ-ज्ञान ही अभिव्यंजना है।

(३) सौन्दर्य अभिव्यंजना में होता है। साँचे या आकृति (Form) का होता है, वस्तु (Matter) में सौन्दर्य नहीं होता।

(४) यदि भीतर अभिव्यंजना न होगी तो बाहर भी न होगी। मूलतः अभिव्यंजना आन्तर होती है।

आचार्य शुक्ल ने अभिव्यंजनावाद को भारतीय वक्रोक्तिवाद का विलायती उत्थान कहा है। इसलिए यहाँ अभिव्यंजनावाद और वक्रोक्तिवाद की तुलनात्मक विवेचना अपेक्षित है। 'वक्रोक्ति जीवितम्' के रचयिता आचार्य कुन्तक, जो वक्रोक्ति सम्प्रदाय के आदि प्रतिष्ठापक माने जाते हैं, के पूर्व भारतीय साहित्यशास्त्र के क्षेत्र में रस, अलंकार, गुण और ध्वनि सम्प्रदाय प्रतिष्ठित हो चुके थे। जब उस समय उक्त सम्प्रदायों में से केवल 'ध्वनि' को ही सर्वोपरि मान लिया गया तो नवीन समीक्षकों के लिये यह आवश्यक हो गया कि या तो 'ध्वनि' का खंडन करने के लिये वे 'ध्वनि' के दोषों का सुस्पष्ट उद्घाटन कर अपनी नवीन स्थापना को अधिक सुसंगत और प्रौढ़ प्रमाणित करने का प्रयत्न करें या किसी ऐसी चमत्कारिक आलोचना पद्धति को जन्म दें जो अपनी साहित्यिक विदग्धता एवं प्रभाव में ध्वनि की अपेक्षा अधिक श्रेष्ठ हो। इन दोनों मार्गों में से अपने वक्रोक्तिवाद की स्थापना कर कुन्तक ने दूसरा मार्ग अपनाया।

'वक्रोक्ति' का अर्थ है—विलक्षण या लोकान्तिक्रान्त कथन। कारण यह है कि उक्तियाँ तो सामान्य व्यवहार में भी लाई जाती हैं, पर उनसे रसोद्रेक नहीं हो सकता। कवि या काव्य का लोकोत्तर वर्णन ही सामाजिकों में रसोद्रेक करने में समर्थ होता है। सन्धि करने में वक्रोक्ति के दो पद हो जाते हैं—वक्र+उक्ति। 'वक्र' का अर्थ है कुटिल, बाँका या विलक्षण। उक्ति का अर्थ है कथन। अतः वक्रोक्ति का अर्थ हुआ बांकापन या विलक्षणता से भरा हुआ कहने का ढंग। कुन्तक ने इसकी व्याख्या में 'वैदग्ध्य भंगी भणिति'' पद का प्रयोग किया है। यही असामान्य कथन काव्य का मूल तत्व है। अन्य सहकारी उपादान उसके सहायक हैं। 'वक्रता या विलक्षणता के अभाव में काव्य का

पीटूँगी नहीं, प्यार करूँगी, तेरे साथ खेलूँगी। वह जैसे समझ जाता है और धीरे-धीरे मेरे पास आ जाता है। मैं उसका मुन्नी-मुन्नी मुँह अपनी गोद में ले लेती हूँ।"१

यह एक पत्र है जिसमें एक छोटी सी बालिका अपने भाई को अपनी गाय के नवजात बछड़े का वर्णन करते हुए उसे उसके जन्म की सूचना देती है। इसे पढ़कर आँखों के आगे एक सुन्दर, सफेद, भोले बछड़े का चित्र खिंच जाता है। इसमें पाठक को कोई प्रयास नहीं करना पड़ता। यही सहजानुभूति है। इसके विपरीत यदि हम यह कहें कि 'बछड़े सुन्दर होते हैं', तो यह उक्ति हमारे सामने बछड़े का वह मनोरम चित्र नहीं उपस्थित कर सकती जो कि उक्त बालिका के वर्णन द्वारा होता है। क्योंकि इसका सम्बन्ध हमारे विचारों से है। यह तथ्य का बोध कराती है। बालिका के वर्णन का जैसा प्रभाव पड़ता है वैसा दूसरी उक्ति का नहीं। पहला वर्णन हमारे मन में सौन्दर्य भावना जागरित कर देता है और दूसरे वर्णन द्वारा हमारे पूर्व-संचित ज्ञान-भण्डार में एक वृद्धि और होती है। पहला वर्णन हमारे हृदय को स्पर्श करता है और दूसरा हमारे मस्तिष्क में जमकर बैठ जाता है। "एक से हम बिम्ब ग्रहण करते हैं और दूसरी से अर्थ ग्रहण मात्र। एक से सौन्दर्य-भावना जागृत होती है और दूसरी से ज्ञान वृद्धि।" यही सहजानुभूति और विचार में अन्तर होता है।

क्रोशे जिस प्रकार आकृति (Form) पर जोर देता है उसी प्रकार भावों की सत्ता को महत्व न देकर कल्पना के बोध पक्ष को प्रधान मानता है। मन पर विवेचन करते हुए आचार्य शुक्ल ने इस बात का खंडन किया है। वे लिखते हैं कि—"इटैली-निवासी क्रोशे ने अपने 'अभिव्यंजनावाद' के निरूपण में बड़े कठोर आग्रह के साथ कला की अनुभूति को ज्ञान या बोध स्वरूप ही माना है। उन्होंने स्वयं-प्रकाश-ज्ञान (Intuition)—प्रत्यक्षज्ञान तथा बुद्धि-व्यवसाय-सिद्ध या विचार-प्रसूत ज्ञान से भिन्न केवल कल्पना में आई हुई वस्तु-व्यापार-योजना का ज्ञानमात्र माना है। वे इस ज्ञान को प्रत्यक्ष ज्ञान और विचार-प्रसूत ज्ञान दोनों से सर्वथा निरपेक्ष, स्वतन्त्र और स्वतः पूर्ण मानकर चले हैं। वे इस निरपेक्षता को बहुत दूर तक घसीटते ले गये हैं। भावों या मनोविकारों तक को उन्होंने काव्य की उक्ति का विधायक अवश्य नहीं माना है। पर, न चाहने पर भी अभिव्यंजना या उक्ति के अनभिव्यक्त पूर्ण रूप में भावों की सत्ता उन्हें स्वीकार करनी पड़ी है। उससे वे अपना पीछा नहीं छुड़ा सके हैं।"२

---

**१—काव्य में अभिव्यंजनावाद—लक्ष्मीनारायण सिंह 'सुधांशु'**
**२—चिन्तामणि—आचार्य शुक्ल**

क्रोशे के मत की उपर्युक्त विवेचना करने के उपरान्त हम उसके सिद्धान्त को मोटे तौर पर इस प्रकार कह सकते हैं—

(१) कला सम्बन्धी ज्ञान प्रातिभ-ज्ञान है।

(२) प्रातिभ-ज्ञान की ही अभिव्यंजना होती है। प्रातिभ-ज्ञान ही अभिव्यंजना है।

(३) सौन्दर्य अभिव्यंजना में होता है। साँचे या आकृति (Form) का होता है, वस्तु (Matter) में सौन्दर्य नहीं होता।

(४) यदि भीतर अभिव्यंजना न होगी तो बाहर भी न होगी। मूलतः अभिव्यंजना आन्तर होती है।

आचार्य शुक्ल ने अभिव्यंजनावाद को भारतीय वक्रोक्तिवाद का विलायती उत्थान कहा है। इसलिए यहाँ अभिव्यंजनावाद और वक्रोक्तिवाद की तुलनात्मक विवेचना अपेक्षित है। 'वक्रोक्ति जीवितम्' के रचयिता आचार्य कुन्तक, जो वक्रोक्ति सम्प्रदाय के आदि प्रतिष्ठापक माने जाते हैं, के पूर्व भारतीय साहित्यशास्त्र के क्षेत्र में रस, अलंकार, गुण और ध्वनि सम्प्रदाय प्रतिष्ठित हो चुके थे। जब उस समय उक्त सम्प्रदायों में से केवल 'ध्वनि' को ही सर्वोपरि मान लिया गया तो नवीन समीक्षकों के लिये यह आवश्यक हो गया कि या तो 'ध्वनि' का खंडन करने के लिये वे 'ध्वनि' के दोषों का सुस्पष्ट उद्घाटन कर अपनी नवीन स्थापना को अधिक सुसंगत और प्रौढ़ प्रमाणित करने का प्रयत्न करें या किसी ऐसी चमत्कारिक आलोचना पद्धति को जन्म दें जो अपनी साहित्यिक विदग्धता एवं प्रभाव में ध्वनि की अपेक्षा अधिक श्रेष्ठ हो। इन दोनों मार्गों में से अपने वक्रोक्तिवाद की स्थापना कर कुन्तक ने दूसरा मार्ग अपनाया।

'वक्रोक्ति' का अर्थ है—विलक्षण या लोकान्तिक्रान्त कथन। कारण यह है कि उक्तियाँ तो सामान्य व्यवहार में भी लाई जाती हैं, पर उनसे रसोद्रेक नहीं हो सकता। कवि या काव्य का लोकोत्तर वर्णन ही सामाजिकों में रसोद्रेक करने में समर्थ होता है। सन्धि करने में वक्रोक्ति के दो पद हो जाते हैं—वक्र+उक्ति। 'वक्र' का अर्थ है कुटिल, बाँका या विलक्षण। उक्ति का अर्थ है कथन। अतः वक्रोक्ति का अर्थ हुआ बांकापन या विलक्षणता से भरा हुआ कहने का ढंग। कुन्तक ने इसकी व्याख्या में 'वैदग्ध्य भंगी भणिति'' पद का प्रयोग किया है। यही असामान्य कथन काव्य का मूल तत्व है। अन्य सहकारी उपादान उसके सहायक हैं। 'वक्रता या विलक्षणता के अभाव में काव्य का

कोई मूल्य नहीं। यह विलक्षणता शब्दरूपिणी भी हो सकती है और अर्थ-रूपिणी भी। कुन्तक ने काव्य में इन दोनों का स्थान माना है।

उपर्युक्त विवेचन का यही अर्थ निकलता है कि शास्त्रीय एवं व्यावहारिक विचारों तथा भावों की अभिव्यक्ति के लिए कवि सामान्य मनुष्य द्वारा अपनाए गए मार्ग से भिन्न विलक्षणता या वक्रता का आश्रय लेता है। अभिव्यक्ति की नूतन प्रणालियों का सृजन करता है। उदाहरण के लिए एक सामान्य व्यक्ति प्रश्न करेगा—"आप कहाँ से आ रहे हैं ?" परन्तु शकुन्तला की सखी अनुसूया राजा दुष्यन्त से प्रश्न करती है—"किस देश की प्रजा को आपने अपने विरह से उत्सुक बनाया है ?" साधारण व्यक्ति का आपसे प्रश्न होगा—"आप कहाँ तक जायंगे ?" पर दमयन्ती दौत्यकर्म के लिये उपस्थित राजा नल से पूछती है—"महाराज निवेदन कीजिए, हमारा मन यह जानना चाहता है कि शिरीष कोष की मृदुता को भी मलीन बनाने वाले आपके ये चरण कहाँ तक चलने का प्रयास करना चाहते हैं ?" इस प्रकार वक्रोक्ति में बात तो वही कही जाती है परंतु उसके कहने के ढंग में एक ऐसा चमत्कार, एक ऐसी विशेषता और वाग्विग्धता होती है कि हम चमत्कृत हो उठते हैं। आगे चलकर तो वक्रोक्ति एक अलंकार के रूप में ही प्रयुक्त होने लगी।

इस प्रकार वक्रोक्ति भारतीय-काव्य-परम्परा का वह चमत्कारिक सिद्धान्त है जिसमें कर्ता या कृति पर विशेष दृष्टि रखकर काव्य के समस्त उपादानों का समुचित विवेचन किया जाता है। अभिव्यंजनावाद यूरोपिय सौन्दर्य-शास्त्र का महत्वपूर्ण किन्तु कलात्मक पक्ष है। इसके द्वारा क्रोशे ने कला-विषयक धारणा को ही उलट दिया। उसने कला को वस्तु-जगत से हटाकर सर्वथा मानस-व्यापार में पर्यवसित कर दिया एवं उसे केवल अभिव्यंजना माना। परन्तु वक्रोक्ति जीवितकार उस कृति को काव्य की संज्ञा देने में भी संकोच करेगा जिसमें अभिव्यंजना ही सब कुछ है—अभिव्यंग्य कुछ भी नहीं। उनके काव्य का लक्षण है कि—"काव्य तत्व मर्मज्ञों को आनन्द देने वाले, वक्रतापूर्ण कवि-व्यापार से मुक्त बन्ध में व्यवस्थापित शब्द और अर्थ एक होकर काव्य कहलाते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि जिस व्यापार में शब्द और अर्थ-अभिव्यंजना और अभिव्यंग्य मिलकर एक रूप हो जाते हैं वही काव्य है।' परन्तु क्रोशे काव्य में शब्द को ही प्राधान्य देता है क्योंकि उसके विचारानुसार काव्य की अभिव्यंजना शाब्दी ही हो सकती है। दूसरे शब्दों में हम इसे यों भी कह सकते हैं कि वक्रोक्तिवाद में अभिव्यंजना और अभिव्यंग्य को एक रूप माना है और अभिव्यंजनावाद में केवल अभिव्यंजना की ही प्रधानता है, वहाँ अभिव्यंग्य अर्थात् वस्तु का कोई मूल्य नहीं स्वीकार किया जाता। यह केवल साधन मात्र

है । यह ठीक है कि हमारे यहाँ वक्रोक्तिवाद में अभिव्यक्ति को अधिक महत्व अवश्य दिया गया है किन्तु विषय-पक्ष ( भाव-पक्ष ) की उपेक्षा न कर उसके महत्व को यथेष्ठ महत्व प्रदान किया गया है ।

क्रोशे का मत इससे भिन्न है । वह कलाओं में भावपक्ष या अनुभूति पक्ष को नगण्य मानता है । उसके मतानुसार इसके बिना भी केवल अभिव्यक्ति के बल पर कला-कृतियों का सृजन किया जा सकता है । इस प्रकार क्रोशे कला में संसार तथा जीवन की बातों का कोई स्थान नहीं मानता । वह 'बिना बात की बात' कहने में विश्वास करता है । इसी कारण उसका अभिव्यंजनावाद 'कला कला के लिए' सिद्धान्त का सबसे प्रबल समर्थक सिद्ध हुआ ।

क्रोशे दृश्य-जगत की सत्ता नहीं मानता । उसके अनुसार "मन की ही एक प्रक्रिया दृश्य जगत को स्वरूप देती है और उसी की एक दूसरी प्रक्रिया उसका कलात्मक आकलन करती है ।" इस प्रकार उसकी दृष्टि में समस्त काव्य व्यापार एक मनोमय व्यापार ही है । इससे बाहर उसकी कोई सत्ता नहीं । काव्य तथा कलाओं को शुद्ध मानसिक व्यापार मानने के कारण ही क्रोशे सौन्दर्य को वस्तुगत न मानकर उसे मनुष्य के मन में स्थित मानता है । इसी से वह अभिव्यंजना को भी बाहरी या भौतिक क्रिया न मानकर शुद्ध रूप से मानसिक क्रिया मानता है । मन में किसी मूर्ति की कल्पना के जागृत होते ही उसकी अभिव्यंजना भी उदित हो जाती है । "मन की अत्यन्त सक्रिय अवस्था में वस्तु-जगत का जो प्रभाव उस पर प्रतिबिम्ब रूप में पड़ता है, उसी की अभिव्यंजना कविता और कलाओं में होती है ।"[१]

साधारणतः अभिव्यंजना कला के बाहरी रूप को कहा जाता है । जैसे कविता की अभिव्यंजना उसके शब्द और छन्द हैं । परन्तु क्रोशे इस बाह्य अभिव्यक्ति को अभिव्यंजना नहीं मानता । उसका कहना है कि—"शब्द या छन्द बाहर तभी प्रकट होते हैं जब मन पहले उन्हें गा चुकता है । अतः अभिव्यंजना ही सौन्दर्य है और सौन्दर्य ही अभिव्यंजना ।" इसलिये क्रोशे कहता है कि काव्य का शब्दबद्ध होना आवश्यक नहीं है । यह तो केवल बाह्य व्यक्तीकरण का कार्य है जो वास्तविक कवि कर्म से सर्वथा स्वतन्त्र है । इस मत का परिणाम यह निकला कि क्रोशे बाह्य जगत में ही सौन्दर्य न मानकर उक्ति चमत्कार के सौन्दर्य पर विशेष बल देने लगा । इसलिए उसकी दृष्टि में कला का मूल्य केवल कला ही रह गया । कला किसी को आनन्द प्रदान करती है या घृणा अथवा क्रोध से भर देती है, कलाकार का इससे कोई सम्बन्ध नहीं । इस कला की अभिव्यंजना में क्रोशे ने चारों स्थितियाँ या प्रक्रिया मानी हैं

१—आधुनिक-साहित्य—पं० नन्ददुलारे वाजपेयी

जिनका उल्लेख हम पीछे कर आये हैं। इन चारों का सम्मिलित व्यापार पूर्ण अभिव्यंजना-विधान कहलाता है। इसका हृदय की गम्भीर वृत्तियों से कोई सम्बन्ध न होकर केवल कौतूहल उत्पन्न होता है।

पं० नन्ददुलारे वाजपेयी ने अभिव्यंजनावाद का विवेचन करते हुए उस पर किये गए अनेक आक्षेपों और आरोपों का उल्लेख किया है और उनका उत्तर दिया है। वाजपेयी जी के मतानुसार पहला आक्षेप यह है कि—"क्रोचे काव्य को कवि की जिस आध्यात्मिक प्रक्रिया का परिणाम मानता है, उसका सम्बन्ध काव्य के श्रोताओं तथा पाठकों आदि से बिल्कुल नही रखा गया है।" यदि इस बात को मान लिया जाय तो क्रोशे के अनुसार काव्य सार्वजनिक वस्तु न रहकर व्यक्तिगत वस्तु ही रह जायगा। वाजपेयी जी का मत है कि कवि की वह मानसिक प्रक्रिया व्यक्तिगत न होकर सार्वजनिक होती है। इसी से मानव-मात्र उसका रसास्वादन कर सकते हैं। परन्तु जब तक वह मानसिक क्रिया शब्दों का आवरण पहनकर काव्य का रूप नहीं धारण करेगी तब तक उसका आस्वादन कैसे होगा। इस शङ्का का उत्तर क्रोशे इस प्रकार देता है कि—"हमें कवियों का अनुग्रह मानना चाहिए कि वे अपनी मानसिक कला-सृष्टि को शब्दों में बाँधने का प्रयत्न भी करते आये हैं। इस दृष्टि से उसकी कलाकृति सार्वजनिक वस्तु तो बन जाती है परन्तु कवि मूलरूप से इसके लिए बाध्य नहीं है।

दूसरा आक्षेप यह है कि—"यदि कविता मन की सक्रिय अवस्था में अनुभूतियों के प्रकाशन का व्यापार है, तो उक्त व्यापार के सुन्दर या असुन्दर होने का, कला के श्रेणी विभाग का प्रश्न कैसे उठ सकता है ? कोई काव्य समाज की नैतिक आवश्यकताओं की पूर्ति करता है या नहीं, इसका भी निर्णय कैसे होगा ?" क्रोशे का उत्तर यह है कि काव्य तथा कलाओं का व्यापार एक अखंड अभिव्यक्ति है। इसके जो विभाजन दिखाई पड़ते हैं वे मौलिक नहीं है। अतः उसमें श्रेणियाँ नहीं हो सकतीं। दूसरा यह कि कला मात्र सौन्दर्य की ही वस्तु है अतः उसके सुन्दर या असुन्दर होने का प्रश्न ही नहीं उठता। तीसरी बात यह है कि वह कला और नीति का कोई सम्बन्ध ही नहीं मानता। इसलिए कलाओं को नैतिक माप-दंड से नहीं नापा जा सकता, भले ही उसमें लोक-कल्याण की भावना मिल जाय, यह दूसरी बात है।

तीसरा आक्षेप यह है कि—"उसने काव्य-व्यापार का निरूपण करते हुए जीवन और जगत से उसका सम्बन्ध स्थापित नहीं किया। मन की सक्रिय आध्यात्मिक चेष्टा ही काव्य का सृजन करती है—इस कथन में बाह्य-जगत और उसके सम्बन्धों का कहीं भी उल्लेख नहीं है।" इस आरोप का उत्तर यह

है कि क्रोशे बाह्य-जगत और जीवन की पृथक सत्ता नहीं मानता। उसके अनुसार जगत भी मानसिक वृत्ति का ही प्रतिबिंब है। मन की सक्रिय अवस्था में उस पर जगत का जो प्रभाव प्रतिबिंब रूप में पड़ता है वही कला में व्यक्त हो उठता है। अतः केवल मन ही एक मात्र व्यापक सत्ता है। जीवन और जगत मन में ही समाहित है। "क्रोचे की दृष्टि में जीवन-सम्बन्धी और काव्य-संबंधी अनुभूति दो पृथक वस्तुएँ नहीं हैं। जीवन की अनुभूतियाँ ही काव्य अनुभूति का स्वरूप धारण करती हैं। जिस कवि की जीवनानुभूति जितनी विशुद्ध और तीव्र होगी, उसकी काव्य-रचना भी उतनी ही प्रशस्त और मार्मिक होने की संभावना रखेगी। अतएव यह कहना संगत नहीं कि क्रोचे के मत में काव्य और जीवन का घनिष्ठ सम्बन्ध प्रदर्शित नहीं है।"

—(आधुनिक-साहित्य—पं० नन्ददुलारे वाजपेयी)

आचार्य शुक्ल ने कविता की परिभाषा करते हुए लिखा था कि—"कविता द्वारा शेष सृष्टि के साथ हमारे रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा और निर्वाह होता है।" इस रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा और निर्वाह की भावना ही सम्पूर्ण कलाओं का मूलाधार है। जब तक कला में यह विशेषता नहीं होगी तब तक वह कला नहीं मानी जायगी। और कला में यह विशेषता सौन्दर्य-भावना के कारण ही आती है। रवीन्द्र बाबू भी कला के मूल में सौन्दर्य-भावना को ही मानते हैं परन्तु उनका मत है कि सौन्दर्य केवल रूप या अभिव्यंजना मात्र नही है। उनका कथन है कि—"सौन्दर्य का बोध हमें विश्व की विभूतियों में आनंद की प्रतीक देकर, हमारी कला को अधिक सुन्दर और सम्पन्न बनाता है। जब हम आत्मा के सौन्दर्य का बोध करते हैं तो विश्वात्मा के परमानन्द का अनुभव हमारी कला को कल्याण और प्रेम के मार्ग से असीम की ओर ले जाता है।" इसी मत का समर्थन करते हुए 'प्रसाद' काव्य को "श्रेयमयी प्रेय रचनात्मक धारा" मानते हैं।

परन्तु क्रोशे न तो दृश्य-जगत की सत्ता मानता है और न बाह्य-जगत से मन की सक्रिय आध्यात्मिक चेष्टा का ही सम्बन्ध मानता है। उसकी सौन्दर्य-भावना का आधार बाह्य-जगत न होकर मानसिक प्रक्रिया ही है। और वह इस अभिव्यक्ति को ही सब कुछ मानता है। परन्तु अभिव्यक्ति मात्र को कला नहीं कहा जा सकता। कला केवल उसी अभिव्यक्ति को कहा जायगा जिसके मूल में सौन्दर्य के प्रत्यक्षीकरण की भावना होगी और साथ ही जब उसमें 'श्रेयमयी प्रेय रचनात्मक' भावना भी होगी।

———

## ३७—प्रयोगवाद

हिन्दी साहित्य में पिछले लगभग चौदह-पन्द्रह वर्षों से एक ऐसी नवीन काव्य प्रवृत्ति के दर्शन होने लगे हैं जिसे उसके उन्नायकों एवं आलोचकों ने प्रयोगवाद की संज्ञा दी है। यों तो प्रत्येक युग में वर्ण्य-विषय, शैली आदि के क्षेत्र में नई उद्‌भावनाएँ होती रहती हैं। श्रेष्ठ कलाकार नवीन प्रयोगों द्वारा भावी-पथ को प्रशस्त बनाते रहते हैं। हिंदी साहित्य में भी उसके प्रारम्भिक काल से लेकर आज तक भिन्न-भिन्न प्रकार के प्रयोग होते आये हैं। परन्तु हिंदी की इस नवीनतम प्रवृत्ति को जो 'प्रयोगवाद' की संज्ञा दी गई है वह उसके 'प्रयोग' शब्द की व्यापकता का परिचायक न होकर एक प्रवृत्ति विशेष के लिये रूढ़ सा हो गया है। जिस प्रकार 'प्रगतिवाद' शब्द सामान्य प्रगति का परिचायक न रहकर साम्यवादी विचारधारा से प्रभावित साहित्य का परिचायक बन गया है उसी प्रकार 'प्रयोगवाद' भी विकासोन्मुख एवं स्वस्थ कल्याणकारी साहित्यिक प्रयोगों का परिचायक न रहकर एक प्रतिक्रियावादी संकीर्ण, एवं रुग्ण विचारधारा के लिये प्रयुक्त होने लगा है।

हिंदी में प्रयोगवादी कविता का जन्म साधारणतः सन् १९४३ में प्रकाशित 'तार-सप्तक' नामक संग्रह से माना जाता है। इसके सम्पादक अज्ञेय हैं। इसमें सात कवियों की कविताओं का संकलन किया गया है। ये सात कवि हैं श्री गजानन मुक्तिबोध, नेमिचन्द्र, भारत भूषण, प्रभाकर माचवे, गिरजाकुमार माथुर, डा० रामविलास शर्मा और अज्ञेय। सन् १९५१ में दूसरा 'सप्तक' प्रकाशित हुआ जिसमें भवानी प्रसाद मिश्र, शकुन्तला माथुर, हरिनारायण व्यास, शमशेर बहादुरसिंह, नरेशकुमार मेहता, रघुवीर सहाय और धर्मवीर भारती की कविताएँ हैं। इन संग्रहों के अतिरिक्त 'प्रतीक' नामक मासिक पत्रिका ने अज्ञेय के सम्पादन में प्रयोगवादी कविताओं को काफी प्रश्रय दिया है। 'पाटल', 'दृष्टिकोण', 'कल्पना', 'अजन्ता', 'राष्ट्रवाणी' आदि पत्रिकाओं में भी काफी प्रयोगवादी कविताओं को स्थान मिला है। परन्तु 'तारसप्तक' की परम्परा में इधर सन् १९५४ से 'नई कविता' नाम से प्रयोगवादी कविताओं का एक अर्द्ध वार्षिक संग्रह निकलने लगा है जिसके संपादक डा० जगदीश गुप्त हैं। 'नई कविता' के उपरान्त प्रयोगवादियों ने 'निकष' नामक अर्द्ध वार्षिक संग्रह और निकाले हैं जिनमें साहित्य की सम्पूर्ण विधाओं

का संग्रह किया जाता है परन्तु उनका मूलस्वर प्रयोगवादी ही रहता है यद्यपि दावा सम्पूर्ण साहित्य का प्रतिनिधित्व करने का होता है। प्रयोगवादी कवियों का एक संगठित प्रयास है जिसमें प्रयोगवादी कविता अपने वास्तविक रूप में प्रकट हो रही है। इसकी विवेचना आगे की जायगी।

प्रयोगवाद को समझने के लिए पहले उस साहित्य और सामाजिक पृष्ठ-भूमि को समझ लेना आवश्यक है जिसने इस नवीन धारा को जन्म दिया।

सन् १९३६-३७ के लगभग छायावाद का पतन हुआ और प्रगतिवाद नवीन युग चेतना को साथ लेकर आगे बढ़ा। यह समय भारतीय इतिहास का बेकारी और भुखमरी का युग था। जनता में भयंकर असन्तोष व्याप रहा था जिसके फलस्वरूप पूँजीवादी शोषकों और उनके द्वारा शोषित मजदूर वर्ग में संघर्ष प्रारम्भ हो गया। छायावाद एक प्रकार से पतनोन्मुख सामन्तवाद और विकासोन्मुख पूँजीवाद की ही अभिव्यंजना करता रहा था। प्रगतिवाद ने शोषित वर्ग का समर्थन किया और प्रगतिवादी साहित्यिकों की वाणी में सामान्य दुखी, दलित जनता का क्षोभ मुखरित हो उठा। पंत, निराला आदि छायावाद के उन्नायन प्रगतिवाद से प्रभावित होकर छायावाद की रंगीन स्वप्नों की दुनियाँ को छोड़ जन-जीवन की ठोस कर्ममय पृथ्वी पर उतर आये। पूंजी-वादियों की यह परम्परा रही है कि वे धर्म और साहित्य को धन के बल से खरीदकर जनता के विचारों को सदैव गुमराह करने का प्रयत्न करते आए हैं। छायावादी कलाकार अपने कल्पना के लोक में ही मग्न रहते थे। जनता उनके लिए प्रायः अपरिचित थी। वे जनता को प्रभावित नहीं कर सके। इसलिए पूँजीवाद उन्हें प्रश्रय देता रहा क्योंकि उसे इन कलाकारों से कोई भय नहीं था। प्रगतिवाद में जनता का स्वर, जनता की भावनाएँ, जनता का क्षोभ और विद्रोह मुखरित हो रहा था। इसलिए पूँजीवाद सशंकित हो उठा कि कहीं उसे साहित्य के क्षेत्र से अपना डेरा न उठा लेना पड़े। अतः उसने कभी अप्रत्यक्ष रूप से और कभी एक दम खुल कर प्रगतिवाद का विरोध करना प्रारम्भ कर दिया। उसने प्रगतिवाद की उठती हुई चेतना पर प्रचारात्मक होने का अभियोग लगाया। उसे रूस की जूठन, रोटीवाद, झंडावाद आदि की संज्ञा दी। यहाँ तक तो पूँजीवाद और पूँजीवाद के समर्थक कलाकारों का रुख नकारात्मक रहा। परन्तु नकारात्मक रुख चेतना की प्रगति को रोकने में सदैव असफल रहता है और रहा है। पूँजीवाद का यह प्रयत्न भी ऐसा ही रहा।

इस प्रयत्न में असफल होकर पूँजीवादी और प्रतिक्रियावादी शक्तियों ने दूसरे हथकंडे अपनाये। छायावाद हिन्दी-साहित्य को 'शाश्वतवाद' का बड़ा

आकर्षक खिलौना दे चुका था। इस 'शाश्वतवाद' के आकर्षण में पड़ कर हम वर्तमान को भूलकर अतीत के कल्पना-लोक में उड़ने लगते हैं। परन्तु हिन्दी का प्रगतिशील जागरूक साहित्यिक 'शाश्वत' के इस प्रतिक्रियावादी स्वरूप को भली प्रकार समझ चुका था और हमारा पूँजीवादी वर्ग भी इस तथ्य को जानता था। हिन्दी का पाठक एवं उसका कलाकार 'शाश्वतवाद' के लुभावने आवरण के पीछे छिपी हुई अभिजात्य वर्ग की दुर्भावनाओं को भली प्रकार समझ चुका था। पूँजीवाद ने पहले तो आत्माभिव्यक्ति एवं व्यक्तित्व प्रकाशन की फ्रायडवादी शब्दावली के आडम्बर द्वारा जनता को लुभाना चाहा परन्तु जनता के हितैषी आलोचकों ने इसका भी पर्दाफाश कर इसकी निस्सारता प्रकट करदी। यह श्रमिक वर्ग की चेतना को दबाने या बहलाने में असमर्थ रहा। आभिजात्य वर्ग ने पुनः कई पलटे खाये। उसने प्रतीकवाद, अभिव्यंजनावाद, स्वच्छन्दतावाद आदि को बढ़ावा देकर जनता को पुनः चमत्कार द्वारा बहलाना चाहा। परन्तु ये सब सतही और उथली चीजें थीं। जनता साहित्य में अपनी वर्तमान समस्याओं का समाधान चाहती थी। अतः ये सब धाराएँ भी पानी के बुलबुले की तरह क्षणिक रूप दिखा कर नष्ट हो गईं। अन्त में भारतीय पूँजीवाद ने अपने जनक पश्चिमी पूँजीवाद की तरफ देखा कि ऐसी स्थिति में उसने क्या किया था।

यूरोप में प्रथम महायुद्ध की समाप्ति पर अनास्थामूलक वातावरण में कुछ कवियों ने ऐसी ही प्रयोगवादी कविता का श्रीगणेश किया था। उस समय पश्चिम का पूँजीवाद पतनोन्मुख था। रूस में सर्वहारा वर्ग क्रान्ति कर आगे बढ़ रहा था। इङ्गलैंड, फ्रांस, जर्मनी आदि देशों में साम्यवादी विचारधारा का प्रभाव अधिकाधिक उन्नति पर था। ऐसे क्रांति के युग में अभिजात्यवर्गीय या उसके खरीदे हुए कलाकारों ने साहित्य की इस नई धारा की तरफ से जनता का ध्यान हटाने के लिये एक नई काव्य-प्रणाली का प्रणयन किया जिसमें ऐसी समस्याओं को प्रधानता दी गई जिनसे हमारी दैनिक समस्याओं का कोई सम्बन्ध नहीं था। उनका सारा ध्यान और सारी शक्ति टेकनीक के नवीन प्रयोगों की तरफ लग गई। जैसे भूख से रोते हुए बच्चे को कोई सुन्दर खिलौना देकर भुलाने का प्रयत्न किया जाता है जिससे उसका ध्यान भूख से हटकर उस पर केन्द्रित हो जाय, परन्तु बच्चे की भूख जब पुनः जोर पकड़ती है तो वह उस खिलौने को फेंक कर पुनः और भी ज्यादा जोर से रो उठता है। पश्चिमी प्रयोगवाद ने इसी खिलौने का पार्ट अदा किया था। इसके जन्मदाता अंग्रेजी के प्रसिद्ध कवि और आलोचक टी० एस० इलियट माने जाते हैं। इन्होंने पूंजीवाद के पतन काल में प्रसिद्ध आलोचक आइ० ए० रिचर्डस्

की सहायता से एक दुरूह मगर ऊपर से आकर्षक लगने वाली काव्य-प्रणाली का प्रवर्त्तन किया था। रिचर्डस् ने इसी के आधार पर यह निष्कर्ष निकाला था कि भविष्य में कविता अधिकाधिक दुरूह होती जायेगी और बहुत थोड़े से लोग उसका लाभ पा सकेंगे। इङ्गलैंड में यह घटना आज से लगभग ३०-३५ वर्ष पूर्व घटी थी जिस समय हमारे यहाँ छायावाद पनप रहा था। भारतीय पूँजीवाद के जीवन में वैसी ही स्थिति द्वितीय महायुद्ध के समय और उसके बाद उपस्थित हुई। इसलिये इसने भी विदेशी हथकण्डे को अपनाकर वही खेल खेलना चाहा जो पश्चिमी पूँजीवाद खेल चुका था। आज यूरोप में इस प्रकार की प्रतिक्रियावादी काव्य-पद्धति का पूर्ण रूपेण अन्त हो चुका है। मगर आभिजात्य वर्ग के हाथों में खेलने वाले हमारे कुछ अत्यन्त चतुर एवं नवीन आकर्षण के मोह में पड़कर उनका अन्धानुकरण करने वाले तरुण कलाकार आज यूरोप की उसी ठुकराई हुई काव्य-प्राणाली को ललक कर अपना रहे है। हिन्दी का प्रयोगवाद पश्चिम की जूठन है इस बात को हिन्दी के अनेक आलोचक भिन्न-भिन्न प्रकार से स्वीकार कर रहे हैं। डा० देवराज, जो प्रयोगवादी साहित्य से सहानुभूति रखते हैं, लिखते हैं कि—"हिंदी प्रयोगवाद भी केवल युग से प्रभावित नहीं है—वह बहुत हद तक इलियट-पाउण्ड आदि की शैली के अनुकरण में उपस्थित हुआ है।"[1]

हमारी समझ में प्रयोगवाद की उत्पत्ति और उसके संगठित विकास का केवल एक ही उद्देश्य प्रतीत होता है और वह है येन-केन प्रकारेण प्रगतिवाद की तरफ से तरुण कलाकारों और पाठकों को, अपने आकर्षण में फंसा कर, दूर हटा ले जाना। इसका कारण यह है कि प्रगतिवाद के अत्यधिक जनवादी दृष्टिकोण से त्रस्त हिन्दी के कुछ साहित्यकारों ने एक ऐसी विचारधारा का प्रारम्भ किया है जो प्रगतिवाद की विरोधी विचारधारा है। कहा जाता है कि इन लोगों पर कुछ बड़े-बड़े देशी एवं विदेशी पूँजीपतियों और पूँजीपतियों के समर्थक पिट्ठुओं का प्रभाव है। हम इस कथन की सत्यता या असत्यता की खोजबीन न कर केवल यह कहना चाहते हैं कि इन लोगों का साहित्य, कला और जनता के प्रति जो दृष्टिकोण है वह कुत्सित, संकीर्ण और पूर्णतः प्रगति विरोधी है क्योंकि ये लोग कला को जीवन के लिए न मानकर केवल कला के लिए ही मानते हैं। इसमें सन्देह नहीं कि इनमें से कुछ कलाकारों में अच्छी काव्य प्रतिभा है परन्तु वे उस प्रतिभा का उपयोग एक ऐसे साहित्य के सृजन करने में कर रहे हैं जो उनकी दृष्टि में जनवादी हो या न

---

**१—प्रयोगवादी कवि—एक चेतावनी—डा० देवराज, नई कविता, प्रथम अङ्क**

आकर्षक खिलौना दे चुका था। इस 'शाश्वतवाद' के आकर्षण में पड़ कर हम वर्तमान को भूलकर अतीत के कल्पना-लोक में उड़ने लगते हैं। परन्तु हिन्दी का प्रगतिशील जागरूक साहित्यिक 'शाश्वत' के इस प्रतिक्रियावादी स्वरूप को भली प्रकार समझ चुका था और हमारा पूँजीवादी वर्ग भी इस तथ्य को जानता था। हिन्दी का पाठक एवं उसका कलाकार 'शाश्वतवाद' के लुभावने आवरण के पीछे छिपी हुई अभिजात्य वर्ग की दुर्भावनाओं को भली प्रकार समझ चुका था। पूँजीवाद ने पहले तो आत्माभिव्यक्ति एवं व्यक्तित्व प्रकाशन की फ्रायडवादी शब्दावली के आडम्बर द्वारा जनता को लुभाना चाहा परन्तु जनता के हितैषी आलोचकों ने इसका भी पर्दाफाश कर इसकी निस्सारता प्रकट करदी। यह श्रमिक वर्ग की चेतना को दबाने या बहलाने में असमर्थ रहा। आभिजात्य वर्ग ने पुनः कई पलटे खाये। उसने प्रतीकवाद, अभिव्यंजनावाद, स्वच्छन्दतावाद आदि को बढ़ावा देकर जनता को पुनः चमत्कार द्वारा बहलाना चाहा। परन्तु ये सब सतही और उथली चीजें थीं। जनता साहित्य में अपनी वर्तमान समस्याओं का समाधान चाहती थी। अतः ये सब धाराएँ भी पानी के बुलबुले की तरह क्षणिक रूप दिखा कर नष्ट हो गईं। अन्त में भारतीय पूँजीवाद ने अपने जनक पश्चिमी पूँजीवाद की तरफ देखा कि ऐसी स्थिति में उसने क्या किया था।

यूरोप में प्रथम महायुद्ध की समाप्ति पर अनास्थामूलक वातावरण में कुछ कवियों ने ऐसी ही प्रयोगवादी कविता का श्रीगणेश किया था। उस समय पश्चिम का पूँजीवाद पतनोन्मुख था। रूस में सर्वहारा वर्ग क्रान्ति कर आगे बढ़ रहा था। इङ्गलैंड, फ्रांस, जर्मनी आदि देशों में साम्यवादी विचारधारा का प्रभाव अधिकाधिक उन्नति पर था। ऐसे क्रांति के युग में अभिजात्यवर्गीय या उसके खरीदे हुए कलाकारों ने साहित्य की इस नई धारा की तरफ से जनता का ध्यान हटाने के लिये एक नई काव्य-प्रणाली का प्रणयन किया जिसमें ऐसी समस्याओं को प्रधानता दी गई जिनसे हमारी दैनिक समस्याओं का कोई सम्बन्ध नहीं था। उनका सारा ध्यान और सारी शक्ति टेकनीक के नवीन प्रयोगों की तरफ लग गई। जैसे भूख से रोते हुए बच्चे को कोई सुन्दर खिलौना देकर भुलाने का प्रयत्न किया जाता है जिससे उसका ध्यान भूख से हटकर उस पर केन्द्रित हो जाय, परन्तु बच्चे की भूख जब पुनः जोर पकड़ती है तो वह उस खिलौने को फेंक कर पुनः और भी ज्यादा जोर से रो उठता है। पश्चिमी प्रयोगवाद ने इसी खिलौने का पार्ट अदा किया था। इसके जन्मदाता अंग्रेजी के प्रसिद्ध कवि और आलोचक टी० एस० इलियट माने जाते हैं। इन्होंने पूंजीवाद के पतन काल में प्रसिद्ध आलोचक आइ० ए० रिचर्डस्

की सहायता से एक दुरूह मगर ऊपर से आकर्षक लगने वाली काव्य-प्रणाली का प्रवर्त्तन किया था। रिचर्डस् ने इसी के आधार पर यह निष्कर्ष निकाला था कि भविष्य में कविता अधिकाधिक दुरूह होती जायेगी और बहुत थोड़े से लोग उसका लाभ पा सकेंगे। इङ्गलैंड में यह घटना आज से लगभग ३०-३५ वर्ष पूर्व घटी थी जिस समय हमारे यहाँ छायावाद पनप रहा था। भारतीय पूँजीवाद के जीवन में वैसी ही स्थिति द्वितीय महायुद्ध के समय और उसके बाद उपस्थित हुई। इसलिये इसने भी विदेशी हथकण्डे को अपनाकर वही खेल खेलना चाहा जो पश्चिमी पूँजीवाद खेल चुका था। आज यूरोप में इस प्रकार की प्रतिक्रियावादी काव्य-पद्धति का पूर्ण रूपेण अन्त हो चुका है। मगर आभिजात्य वर्ग के हाथों में खेलने वाले हमारे कुछ अत्यन्त चतुर एवं नवीन आकर्षण के मोह में पड़कर उनका अन्धानुकरण करने वाले तरुण कलाकार आज यूरोप की उसी ठुकराई हुई काव्य-प्राणाली को ललक कर अपना रहे है। हिन्दी का प्रयोगवाद पश्चिम की जूठन है इस बात को हिन्दी के अनेक आलोचक भिन्न-भिन्न प्रकार से स्वीकार कर रहे हैं। डा० देवराज, जो प्रयोगवादी साहित्य से सहानुभूति रखते हैं, लिखते हैं कि—"हिंदी प्रयोगवाद भी केवल युग से प्रभावित नहीं है—वह बहुत हद तक इलियट-पाउण्ड आदि की शैली के अनुकरण में उपस्थित हुआ है।"[१]

हमारी समझ में प्रयोगवाद की उत्पत्ति और उसके संगठित विकास का केवल एक ही उद्देश्य प्रतीत होता है और वह है येन-केन प्रकारेण प्रगतिवाद की तरफ से तरुण कलाकारों और पाठकों को, अपने आकर्षण में फंसा कर, दूर हटा ले जाना। इसका कारण यह है कि प्रगतिवाद के अत्यधिक जनवादी दृष्टिकोण से त्रस्त हिन्दी के कुछ साहित्यकारों ने एक ऐसी विचारधारा का प्रारम्भ किया है जो प्रगतिवाद की विरोधी विचारधारा है। कहा जाता है कि इन लोगों पर कुछ बड़े-बड़े देशी एवं विदेशी पूँजीपतियों और पूँजीपतियों के समर्थक पिट्ठुओं का प्रभाव है। हम इस कथन की सत्यता या असत्यता की खोजबीन न कर केवल यह कहना चाहते हैं कि इन लोगों का साहित्य, कला और जनता के प्रति जो दृष्टिकोण है वह कुत्सित, संकीर्ण और पूर्णतः प्रगति विरोधी है क्योंकि ये लोग कला को जीवन के लिए न मानकर केवल कला के लिए ही मानते हैं। इसमें सन्देह नहीं कि इनमें से कुछ कलाकारों में अच्छी काव्य प्रतिभा है परन्तु वे उस प्रतिभा का उपयोग एक ऐसे साहित्य के सृजन करने में कर रहे हैं जो उनकी दृष्टि में जनवादी हो या न

---

**१—प्रयोगवादी कवि—एक चेतावनी**—डा० देवराज, नई कविता, **प्रथम अङ्क**

हो परन्तु विलक्षण, अद्‌भुद, दुरूह और ऐसा अवश्य हो जिसे पढ़कर पाठक आश्चर्य-चकित हो उठे, चाहे उसे समझ पाये या न समझ पाये परन्तु यह कहे कि नई बात कही है ! उदाहरण के लिये एक प्रयोगवादी कविता का नमूना यथेष्ठ होगा—

"अगर कहीं में तोता होता !
तो क्या होता ?
तो क्या होता,
तोता होता !
(आह्लाद से झूमकर)
तो तो तो तो ता ता ता ता
(निश्चय के स्वर में)
होता होता होता होता !"

(इच्छा—सत्य प्रियमित्र)

डा० नगेन्द्र प्रयोगवाद में शैली का विद्रोह मानते हैं। छायावाद ने भी तो शैली शिल्प एवं वस्तु के क्षेत्र में नवीन प्रयोग किये थे। छायावाद भी साहित्य को सामाजिक जीवन से दूर कर अभिव्यक्ति की सनातन समस्या के नाम पर सामाजिक उत्तरदायित्व से बचने का प्रयत्न करता रहा था। परन्तु उससे यह पाप अचेतन रूप में हुआ था। प्रयोगवाद यही पाप जनबूझकर कर रहा है। वह भी व्यक्ति की परिधि में केन्द्रित होकर साहित्य को सामाजिक जीवन से दूर रखने के लिए प्रयत्नशील है। इसके लिए प्रयोगवाद के कर्ण-धार 'अज्ञेय', जो अब अपने असली रूप में 'ज्ञेय' हो चुके हैं, का वक्तव्य द्दष्टव्य है—"यों समस्याएँ अनेक हैं—काव्य विषय की, सामाजिक उत्तरदायित्व की, सम्वेदना के पुनः संस्कार की आदि—किन्तु उन सबका स्थान इसके पीछे है क्योंकि यह कवि कर्म की ही मौलिक समस्या है, साधा-रणीकरण और Communication (निवेदन) की समस्या है।"[१] प्रयोगवादी कवि अन्य सभी समस्याओं को झुठलाकर केवल शैली-शिल्प की समस्या में उलझा हुआ है। छायावादी कवि भी अपने सामा-जिक उत्तरदायित्व के प्रति कुछ सीमा तक अचेत था और इसी कारण वह व्यक्ति की रति की परिधि में केन्द्रित था। उसका जीवन एवं समाज से पला-यन अचेतावस्था का था, जिसके लिए पन्त, निराला आदि ने उसे फटकारा था और फलस्वरूप छायावादी कलाकार प्रगतिवाद के साथ कदम मिलाते हुए आगे बढ़ने लगा था। प्रयोगवादी भी जीवन से पलायन कर रहा है परन्तु सचेत रूप

१—तार-सप्तक—अज्ञेय

में जान-बूझकर। वह भाववस्तु के क्षेत्र में छायावाद का ही अनुगामी है। छायावादी शैली का सबसे बड़ा दोष उसकी अस्पष्टता माना गया है। यही अस्पष्टता आज की प्रयोगवादी कविता में और भी दुरूह होकर उस पर शीशे की पर्त्त की तरह छाई हुई है। डा० नगेन्द्र के शब्दों में—"एक गहन बौद्धिकता इन कवियों पर शीशे की पर्त्त की तरह जमती जाती है। छायावाद के रंगीन कल्पना-वैभव और सूक्ष्म तरल भावना चिन्तन के स्थान पर यहाँ ठोस बौद्धिक तत्व का बोझीलापन है……! ये कविताएँ अनिवार्य रूप से ही नहीं सिद्धांत रूप से भी दूरूह हैं।"[1] ऐसी स्थिति में हम प्रयोगवाद को छायावाद की प्रतिक्रिया में उत्पन्न एक नवीन काव्य धारा न मानकर छायावाद का ही विकृत एवं किंचित् परिवर्तित रूप मान सकते हैं। छायावादी शैली के सम्पूर्ण दोष इसमें पाये जाते हैं। फिर प्रगतिवाद जैसी मानवकल्याण-रत विचारधारा को और प्रयोगवाद जैसी प्रतिक्रियावादी आभिजात्यवर्गीय विचारधारा को एक दूसरे का पूरक कैसे माना जा सकता है, जैसा कि कुछ लोग मानते हैं।

अब जरा यह भी देख लिया जाय कि प्रयोगवादी कलाकार अपने इस तथाकथित विद्रोह द्वारा साहित्य में क्या नवीनता लाना चाहते हैं? उनका कहना है कि आज हमारी सीमा भारत तक ही सीमित न रहकर विश्व-बंधुत्व की ओर अग्रसर हो रही है। आज संसार में नवीन आदर्शों और नई संस्कृतियों का निर्माण हो रहा है। इसलिए इस नवीनता को अभिव्यक्त करने के लिये हमें भाषा, प्रतीक, उपमा, वस्तु-चयन आदि में भी नवीनता लानी चाहिये। पुरानी भाषा इस नवीनता को अभिव्यक्त नहीं कर सकेगी।

हम ऊपर कह आये हैं कि इन कवियों को नवीनता का—प्रत्येक क्षेत्र की नवीनता का—मोह सता रहा है। जो भाषा कबीर, तुलसी, सूर, भारतेन्दु, प्रसाद, प्रेमचन्द, निराला, पन्त, रामचन्द्र शुक्ल आदि साहित्य-मनीषियों के भावों को सफलता के साथ व्यंजित करती आई थी वही अब इन प्रयोगवादियों की दृष्टि में नवीन विचारों, अनुभूतियों एवं अभिव्यक्तियों को वहन करने में असमर्थ है। इसलिये उन्हें चलती हुई भाषा और आलंकारिक परम्पराओं का मोह मोड़कर नवीन रूपों का सृजन करना पड़ेगा। इसके लिये ये लोग नवीन विषय, नवीन भाषा यहाँ तक कि सब कुछ नवीन ही नवीन लाना चाहते हैं। इस विषय पर प्रकाश डालते हुये अज्ञेय ने 'तार-सप्तक' के अपने 'वक्तव्य' में लिखा था—"प्रयोग सभी कालों के कवियों ने किये हैं। किन्तु कवि क्रमशः अनुभव करता आया है कि जिन क्षेत्रों में प्रयोग हुए हैं, आगे बढ़ कर अब उन क्षेत्रों का अन्वेषण करना चाहिये जिन्हें अभी छूआ नहीं गया या जिनको अभेद्य

१—विचार और विवेचन—डा० नगेन्द्र

हो परन्तु विलक्षण, अद्भुद, दुरूह और ऐसा अवश्य हो जिसे पढ़कर पाठक आश्चर्य-चकित हो उठे, चाहे उसे समझ पाये या न समझ पाये परन्तु यह कहे कि नई बात कही है ! उदाहरण के लिये एक प्रयोगवादी कविता का नमूना यथेष्ठ होगा—

"अगर कहीं मैं तोता होता !
तो क्या होता ?
तो क्या होता,
तोता होता !
(आह्लाद से झूमकर)
तो तो तो तो ता ता ता ता
(निश्चय के स्वर में)
होता होता होता होता !"

(इच्छा—सत्य प्रियमित्र)

डा० नगेन्द्र प्रयोगवाद में शैली का विद्रोह मानते हैं। छायावाद ने भी तो शैली शिल्प एवं वस्तु के क्षेत्र में नवीन प्रयोग किये थे। छायावाद भी साहित्य को सामाजिक जीवन से दूर कर अभिव्यक्ति की सनातन समस्या के नाम पर सामाजिक उत्तरदायित्व से बचने का प्रयत्न करता रहा था। परन्तु उससे यह पाप अचेतन रूप में हुआ था। प्रयोगवाद यही पाप जनबूझकर कर रहा है। वह भी व्यक्ति की परिधि में केन्द्रित होकर साहित्य को सामाजिक जीवन से दूर रखने के लिए प्रयत्नशील है। इसके लिए प्रयोगवाद के कर्ण-धार 'अज्ञेय', जो अब अपने असली रूप में 'ज्ञेय' हो चुके हैं, का वक्तव्य दृष्टव्य है—"यों समस्याएँ अनेक हैं—काव्य विषय की, सामाजिक उत्तरदायित्व की, सम्वेदना के पुनः संस्कार की आदि—किन्तु उन सबका स्थान इसके पीछे है क्योंकि यह कवि कर्म की ही मौलिक समस्या है, साधा-रणीकरण और Communication (निवेदन) की समस्या है।"[1] प्रयोगवादी कवि अन्य सभी समस्याओं को झुठलाकर केवल शैली-शिल्प की समस्या में उलझा हुआ है। छायावादी कवि भी अपने सामा-जिक उत्तरदायित्व के प्रति कुछ सीमा तक अचेत था और इसी कारण वह व्यक्ति की रति की परिधि में केन्द्रित था। उसका जीवन एवं समाज से पला-यन अचेतावस्था का था, जिसके लिए पन्त, निराला आदि ने उसे फटकारा था और फलस्वरूप छायावादी कलाकार प्रगतिवाद के साथ कदम मिलाते हुए आगे बढ़ने लगा था। प्रयोगवादी भी जीवन से पलायन कर रहा है परन्तु सचेत रूप

१—तार-सप्तक—अज्ञेय

में जान-बूझकर। वह भाववस्तु के क्षेत्र में छायावाद का ही अनुगामी है। छायावादी शैली का सबसे बड़ा दोष उसकी अस्पष्टता माना गया है। यही अस्पष्टता आज की प्रयोगवादी कविता में और भी दुरूह होकर उस पर शीशे की पर्त्त की तरह छाई हुई है। डा० नगेन्द्र के शब्दों में—"एक गहन बौद्धिकता इन कवियों पर शीशे की पर्त्त की तरह जमती जाती है। छायावाद के रंगीन कल्पना-वैभव और सूक्ष्म तरल भावना चिन्तन के स्थान पर यहाँ ठोस बौद्धिक तत्व का बोझीलापन है......! ये कविताएँ अनिवार्य रूप से ही नहीं सिद्धांत रूप से भी दूरूह हैं।"[1] ऐसी स्थिति में हम प्रयोगवाद को छायावाद की प्रतिक्रिया में उत्पन्न एक नवीन काव्य धारा न मानकर छायावाद का ही विकृत एवं किंचित् परिवर्तित रूप मान सकते हैं। छायावादी शैली के सम्पूर्ण दोष इसमें पाये जाते हैं। फिर प्रगतिवाद जैसी मानवकल्याण-रत विचारधारा को और प्रयोगवाद जैसी प्रतिक्रियावादी अभिजात्यवर्गीय विचारधारा को एक दूसरे का पूरक कैसे माना जा सकता है, जैसा कि कुछ लोग मानते हैं।

अब जरा यह भी देख लिया जाय कि प्रयोगवादी कलाकार अपने इस तथाकथित विद्रोह द्वारा साहित्य में क्या नवीनता लाना चाहते हैं? उनका कहना है कि आज हमारी सीमा भारत तक ही सीमित न रहकर विश्व-बंधुत्व की ओर अग्रसर हो रही है। आज संसार में नवीन आदर्शों और नई संस्कृतियों का निर्माण हो रहा है। इसलिए इस नवीनता को अभिव्यक्त करने के लिये हमें भाषा, प्रतीक, उपमा, वस्तु-चयन आदि में भी नवीनता लानी चाहिये। पुरानी भाषा इस नवीनता को अभिव्यक्त नहीं कर सकेगी।

हम ऊपर कह आये हैं कि इन कवियों को नवीनता का—प्रत्येक क्षेत्र की नवीनता का—मोह सता रहा है। जो भाषा कबीर, तुलसी, सूर, भारतेन्दु, प्रसाद, प्रेमचन्द, निराला, पन्त, रामचन्द्र शुक्ल आदि साहित्य-मनीषियों के भावों को सफलता के साथ व्यंजित करती आई थी वही अब इन प्रयोगवादियों की दृष्टि में नवीन विचारों, अनुभूतियों एवं अभिव्यक्तियों को वहन करने में असमर्थ है। इसलिये उन्हें चलती हुई भाषा और आलंकारिक परम्पराओं का मोह मोड़कर नवीन रूपों का सृजन करना पड़ेगा। इसके लिये ये लोग नवीन विषय, नवीन भाषा यहाँ तक कि सब कुछ नवीन ही नवीन लाना चाहते हैं। इस विषय पर प्रकाश डालते हुये अज्ञेय ने 'तार-सप्तक' के अपने 'वक्तव्य' में लिखा था—"प्रयोग सभी कालों के कवियों ने किये हैं। किन्तु कवि क्रमशः अनुभव करता आया है कि जिन क्षेत्रों में प्रयोग हुए हैं, आगे बढ़ कर अब उन क्षेत्रों का अन्वेषण करना चाहिये जिन्हें अभी छूआ नहीं गया या जिनको अभेद्य

१—विचार और विवेचन—डा० नगेन्द्र

मान लिया गया है ।" इन अभेद्य क्षेत्रों का अन्वेषण करने के लिये अज्ञेय ने सात ऐसे कवियों को अपनाया (या उनका पथ-प्रदर्शन किया) कि जो—"किसी एक स्कूल के नहीं हैं, किसी मंजिल पर पहुँचे हुये नहीं हैं, अभी राही हैं—राही नहीं, राहों के अन्वेषी ।···काव्य के प्रति एक अन्वेषी का दृष्टिकोण उन्हें सामानता के सूत्र में बाँधता है ।"—आगे चलकर इन कवियों की व्याज-निंदा करते हुये कहते हैं कि –"उनमें मतैक्य नहीं है, सभी महत्वपूर्ण विषयों में उनकी अलग-अलग राय है—जीवन के विषय में, समाज और धर्म और राज-नीति के विषय में, काव्य-वस्तु और शैली के, छन्द और तुक के, कवि के दायित्वों के प्रत्येक विषय में उनका आपस में मतभेद है । यहाँ तक कि हमारे जगत के ऐसे सर्वमान्य और स्वयंसिद्ध मौलिक सत्यों को भी वे स्वीकार नहीं करते, जैसे लोकतन्त्र की आवश्यकता, उद्योगों का समाजीकरण, यांत्रिक युद्ध की उपयोगिता, वनस्पति घी की बुराई अथवा काननबाला और सहगल के गानों की उत्कृष्टता इत्यादि वे सब एक दूसरे की रुचियों, कृतियों और आशाओं और विश्वासों पर, एक दूसरे की जीवन परिपाटी पर, और यहाँ तक कि एक दूसरे के मित्रों और कुत्तों पर भी हंसते हैं ।"[1]

यदि स्थिति ऐसी ही थी जैसी कि अज्ञेय ने समझी तो उन्हें इस भानमती के पिटारे को इकट्ठा करने की आवश्यकता ही क्या आ पड़ी थी । परन्तु हिंदी का पाठक इतना बुद्धू नहीं है कि वास्तविक को न समझ पाता । 'तार सप्तक' की अधिकांश आलोचनाओं में अज्ञेय के उक्त वक्तव्य को लेकर ही उसकी छीछालेदर की गई । संग्रहीत कविताओं पर छींटे नहीं उछाले गये हैं । इसका कारण यह है कि इस संग्रह के सातों कवि मंजे हुये हैं । उनकी कविताओं में से अधिकांश में ओज, प्रवाह, सौन्दर्य एवं जनजीवन का सशक्त चित्रण है । जब इस संग्रह द्वारा अज्ञेय को पर्याप्त सफलता नहीं मिली तो उन्होंने 'प्रतीक' पत्रिका द्वारा अपने सिद्धान्तों का प्रचार किया और उनका वह प्रचार 'दूसरा सप्तक' में रंग लाया । वास्तव में 'दूसरा सप्तक' ही प्रयोगवादी कविताओं का प्रथम संग्रह माना जाना चाहिये न कि तार 'तार-सप्तक' । 'तार-सप्तक' में नवीनता की केवल पुकार थी, उसका अनुमान नहीं था । उस पुकार की सुन-वाई तो 'दूसरा सप्तक' में ही हुई । 'नयी-कविता' नामक संग्रह में तो प्रयोग-वादी काव्य की नवीनता का मोह पूर्णरूप से स्पष्ट हो उठा है । इधर 'निकष' नामक अर्द्ध-वार्षिक संकलन एवं नवीन सजधज के साथ प्रकाशित हो रहे प्रयोगवादी कविता-संग्रहों द्वारा प्रयोगवादियों ने हिंदी जगत को आक्रान्त सा कर दिया है ।

---

१—**तार सप्तक—अज्ञेय**

प्रयोगवादी कवि बड़े ऊँचे सैद्धान्तिक एवं कलात्मक नारों के साथ आगे आये हैं। इनके मत दृष्टव्य हैं—

**अज्ञेय**—"प्रयोगशील कविता में नये सत्यों या नई यथार्थताओं का जीवित बोध भी है, उन सत्यों के साथ नए रागात्मक सम्बन्ध भी और उनको पाठक या सहृदय तक पहुँचाने यानी साधारणीकरण करने की शक्ति है।"

**गिरजाकुमार माथुर**—"प्रयोगों का लक्ष्य है व्यापक सामाजिक सत्य के खंड अनुभावों का साधारणीकरण करने में कविता को नवानुकूल माध्यम देना जिसमें 'व्यक्ति' द्वारा इस 'व्यापक' सत्य का सर्वबोधगम्य प्रेषण सम्भव हो सके।"

**धर्मवीर भारती**—"प्रयोगवादी कविता में भावना है, किन्तु हर भावना के सामने एक प्रश्न चिह्न लगा हुआ है। इसी प्रश्न-चिह्न को आप बौद्धिकता कह सकते हैं। सांस्कृतिक ढाँचा चरमरा उठा है और यह प्रश्न-चिह्न उसी की ध्वनि-मात्र है।"

उक्त वक्तव्यों को देखकर प्रयोगशील कविता के उज्ज्वल भविष्य के प्रति पाठक आशान्वित हो उठता है। परन्तु जब इस प्रयोगशीलता के अत्यधिक मोह में ग्रस्त तरुण कवियों की ऐसी रचनाएँ सामने आती हैं जो अस्पष्ट, आत्म-रति पूर्ण, व्यक्ति की परिधि में केन्द्रित, अजीब कल्पनाओं, छन्दों, विषय-वस्तुओं, प्रतीकों, उपमानों एवं भाषा से ओतप्रोत होती हैं और जिन्हें समझने में कोष भी सहायता नहीं कर सकते तो मन खिन्न हो उठता है और इन कवियों के वास्तविक उद्देश्य के प्रति हृदय आशंकित हो उठता है। और यह आशंका निराधार है।

इन कवियों का एक वर्ग, एक तरफ तो सामाजिकता को अपनाने का नारा बुलन्द करता है परन्तु दूसरी तरफ अज्ञेय आदि इस धारा के पोषक जो बातें करते हैं उनमें सामाजिकता का कहीं नाम निशान भी नहीं मिलता। अज्ञेय ने तो अपने परिचय में स्पष्ट लिखा है कि उनकी रुचि इस प्रकार के विषयों में अधिक है "जिनसे तत्काल का कोई सम्बन्ध न हो।" इसीलिये उन्होंने ऐसी समस्या को उठाया जिसका आज के जीवन तथा काव्य से कोई सम्बन्ध नहीं है। जब समस्या का तत्काल से ही सम्बन्ध न हो तो उसकी सामाजिक उपयोगिता ही क्या रह गयी? बड़े-बड़े विद्वानों की यह बात बहुत दिनों से सुनते आये हैं कि साहित्य का उद्देश्य मानवमात्र का हित-साधन करना रहता है। एक वर्ग-विशेष के लिये लिखे गये साहित्य की व्यापक सामाजिक उपयोगिता नहीं होती। तुलसीदास के शब्दों में 'भणिति' वही सफल एवं श्रेष्ठ होती है जो सुरसरि के समान सब का कल्याण कर सके—

"कीरति भणिति भूति भल सोई,
सुरसरि सम सब कह हित होई।"

साहित्य का मुख्य उद्देश्य यही है। मगर अब प्रयोगवादियों को प्रोत्साहित करने वाले, स्वयं प्रयोगवादी कविताएँ लिखने वाले, 'नई कविता' के सम्पादक डा० जगदीश गुप्त का वक्तव्य देखिये कि वे जन-समाज के लिये काव्य-रचना करते हैं या एक वर्ग विशेष के लिये ? वे कहते हैं—"कुछ व्यक्ति ऐसे भावुक होते हैं कि अपनी तन्मयता में कविता का अर्थ बिना समझे उसके संगीत पर ही मुग्ध हो उठते हैं। नई कविता कदाचित् ऐसे व्यक्तियों के लिये भी नहीं है। वह उन प्रबुद्ध विवेकशील आस्वादकों को लक्षित करके लिखी जा रही है जिनकी मानसिक अवस्था और बौद्धिक चेतना नए कवि के समान है अर्थात् जो उसके समान धर्मा हैं; एक ओर जो पुरानी कविता की अभिव्यंजना-प्रणालियों, शक्तियों और सीमाओं से परिचित हैं और जिनकी परितृप्ति वस्तु और अभिव्यक्ति से नहीं होती या होती है तो सम्पूर्ण रूप में नहीं, दूसरी ओर जो नई दिशाएँ खोजने में संलग्न नूतन प्रतिभा की क्षणिक असफलताओं और कठिनाइयों के प्रति सहानुभूतिशील होकर नये कवि की वास्तविक उपलब्धि की प्रशंसा करने में संकोच नहीं करते।······बहुत अंशों में नई कविता की प्रगति ऐसे प्रबुद्ध भावक वर्ग पर आश्रित रहती है भले ही यह वर्ग संख्या में कम हो, क्योंकि इसका महत्व संख्या से नहीं उस स्थिति से आँका जाता है जिस तक अनेक अनुभवों को संचित करता हुआ यह पहुंचा होता है।'

डा० जगदीश गुप्त का उपर्युक्त वक्तव्य स्पष्ट कर देता है कि प्रयोगवादी साहित्य प्रबुद्ध विवेकशील आस्वादकों को ही लक्षित कर लिखा जा रहा है अर्थात् जो प्रबुद्ध और विवेकशील नहीं हैं उनसे इसका कोई सम्बन्ध नहीं। और यह मानी हुई बात है कि साधारण जनता या पाठक न तो प्रबुद्ध होते हैं और न विवेकशील। वे विवेकशील होते अवश्य हैं मगर उपर्युक्त 'आस्वादकों' की सी विवेकशीलता उनमें नहीं होती जो प्रयोगवादियों के समान धर्मा होते हैं। दूसरे शब्दों में कहें तो यह कह सकते हैं कि यह एक वर्ग-विशेष का साहित्य है जिसका तात्कालिक सामाजिक, आर्थिक, राजनीतिक, धार्मिक आदि समस्याओं से कोई सम्बन्ध न होकर केवल काव्य के शैलीशिल्प में नये-नये शब्दों के ढूँढ़ने से ही सम्बन्ध है। जीवन की इस प्रकार से खुले आम अवहेलना करने वाला साहित्य समाज के लिये शुभ हो सकता है या उसे गुमराह करने वाला, इसका उत्तर साधारण बुद्धि वाला पाठक भी दे सकता है। इसके लिये उसका "प्रबुद्ध और विवेकशील" होना आवश्यक नहीं। और फिर भी ये लोग डींग हाँकते हैं कि हम विद्रोह कर रहे हैं, सामाजिक असन्तोष एवं विषमताओं

का चित्रण कर रहे हैं, काव्य को जन-भाषा के निकट ला रहे हैं, आदि आदि।

अज्ञेय की वाणी में 'शाश्वतवाद' ने 'सनातन' का रूप धारण कर लिया है। वे सनातनता का नारा इसलिए बुलन्द करना चाहते हैं कि—"इसलिए वह (कलाकार) व्यक्ति सत्य को व्यापक सत्य बनाने का सनातन उत्तरदायित्व अब भी निवाहना चाहता है।" यदि अज्ञेय और उनके साथी ऐसा कर सकते तो बड़ा अच्छा होता। मगर उनका व्यक्ति सत्य एवं सम्वेदनाएँ इतनी उलझी हुईं हैं कि वे स्पष्ट ही नहीं हो पातीं। ये लोग जन-भाषा को अपनाने का नारा लेकर आगे आए हैं लेकिन इनका काव्य इतना दुरूह और जटिल है कि उसके सींग पूँछ का भी पता नहीं लगता। अस्पष्टता छायावादी काव्य में भी थी परन्तु वह इतनी मनोरम थी कि पाठक उसे पढ़ कर थोड़ा बहुत तो आनंद प्राप्त कर ही लेता था। प्रयोगवादी काव्य में छायावादी सुन्दर शब्द-विन्यास, भावनाओं की मधुर अभिव्यक्ति तथा मूर्त्त विधायिनी कल्पना का सर्वत्र अभाव मिलता है। इन कवियों के शब्द, पद, वाक्य, छन्द, वर्ण्यवस्तु, विचार, मानसिक दशाएँ, रुचि, क्षेत्र आदि सब भिन्न हैं। केवल उनका लक्ष्य समान है और वह है सर्वत्र नवीनता की खोज में लगे रहना। प्राचीनकाल से सभी कवि नवीनता के प्रेमी रहे हैं। वे नई नई रीतियों का अन्वेषण करते आए हैं परन्तु फिर भी उनके भावों और वर्ण्य विषयों में अस्वाभाविक नवीनता नहीं आने पाई है। उन्होंने जनसाधारण के भावों और वर्ण्य-विषयों को ही अपनाकर आगे कदम बढ़ाए हैं। मगर हमारे ये प्रयोगवादी मनीषी तो सदैव 'सर्वथा नवीन' की ही टोह में रहते हैं। ये सदैव नवीन उपमाओं, उत्प्रेक्षाओं, रूपकों, प्रतीकों एवं जनभाषा के ऐसे शब्दों की खोज में लगे रहते हैं जो पाठकों को चमत्कृत कर दें, भले ही उनके साथ भावों का तादात्म्य न हो सके। इस प्रयत्न में कवि की भावभूमि का स्पर्श नहीं होता। इसी प्रयत्न में विचार क्रम पूर्वक आगे नहीं बढ़ पाता। संवेदना उलझ कर रह जाती है। संवेदना का यह उलझाव और विचारों का यह क्रम भंग प्रयोगवाद की सबसे बड़ी कमजोरी है।

प्रयोगवाद की उपर्युक्त त्रुटियों को ही लक्ष्य कर पं० नन्ददुलारे वाजपेयी ने लिखा है—"प्रयोगवादी साहित्यिक से साधारणतः उस व्यक्ति का बोध होता है जिसकी रचना में कोई तात्विक अनुभूति, कोई स्वाभाविक क्रमविकास या कोई सुनिश्चित व्यक्तित्व न हो।"[1] डा० रामविलास शर्मा ने भी इस तथाकथित नवीनता के मोह का दोष दिखाते हुये लिखा है—"पूँजीवादी व्यवस्था में शिक्षित किंवा दुशिक्षित कवि में और जन-साधारण में भारी अन्तर होता है। कवि अपने संकुचित आभिजात्य वर्ग में और संकुचित होता हुआ व्यंजना के

१—आधुनिक साहित्य—नन्ददुलारे वाजपेयी

नये और अपने तक सीमित प्रतीक ढूँढ़ लाता है। वह समझता है कि उसका अनुभव और व्यंजना उच्चकोटि की है।"

प्रयोगवादी कविता के विकृतियों से परिपूर्ण इसी स्वरूप को देखकर पं० नन्ददुलारे वाजपेयी ने आगे लिखा है कि—"किसी भी अवस्था में यह प्रयोगों का बाहुल्य वास्तविक साहित्य-सृजन का स्थान नहीं ले सकता। प्रयोग में और काव्यात्मक निर्माण या सृजन में जो मौलिक अन्तर है उसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती। विशेषकर काव्य का क्षेत्र प्रयोगों की दुनियाँ से बहुत दूर है। कवि सबसे पहले अपनी अनुभूतियों के प्रति उत्तरदायी है। वह उनके साथ खिलवाड़ नहीं कर सकता। उनका दूसरा उत्तरदायित्व काव्य परम्परा और काव्यात्मक अभिव्यक्ति के प्रति है। वह किसी भी अवस्था में ऐसे प्रयोगों का पल्ला नहीं पकड़ सकता जिसका उस काव्य के भावगत और भाषागत संस्कारों से तथा उन दोषों के स्वाभाविक विकास-क्रम से सहज सम्बन्ध नहीं है।"[१] खेद है कि प्रयोगवादी कवि उपर्युक्त उत्तरदायित्वों में से एक का भी निर्वाह नहीं कर पाया है। अन्त में वाजपेयी जी ने प्रयोगवादी काव्य के विषय में निम्नलिखित निष्कर्ष दिये हैं—

१—प्रयोगवादी रचनाएँ पूरी तरह काव्य की चौहद्दी में नहीं आतीं। वे अतिरिक्त बुद्धिवाद से ग्रस्त हैं।

२—प्रयोगवादी रचनाएँ वैचित्र्य-प्रिय हैं, वृत्ति का सहज अभिनिवेश उनमें नहीं।

३—प्रयोगवादी रचनाएँ अनुभूति के प्रति ईमानदार नहीं हैं और सामाजिक उत्तरदायित्व को भी पूरा नहीं करतीं।

डा० नगेन्द्र प्रयोगवादी कविताओं की दुरूहता का उल्लेख करते हुए उसके चार मुख्य कारण बताते हैं—

१—भावतत्व और काव्यानुभूति के बीच रागात्मक के बजाय बुद्धिगत सम्बन्ध।

२—साधारणीकरण का त्याग।

३—उपचेतन मन के अनुभव-खंडों के यथावत् चित्रण का आग्रह।

४—काव्य के उपकरणों एवं भाषा का एकान्त वैयक्तिक और अनर्गल प्रयोग।

ये कारण बताने के बाद डा० नगेन्द्र आगे लिखते हैं कि—"इनके अतिरिक्त एक और भी कारण है और वह है इन सब का मूलवर्ती कारण—

---

१—**आधुनिक साहित्य—नन्ददुलारे वाजपेयी**

नूतनता का सर्वग्राही मोह, जो सदा परिचित को छोड़ अपरिचित की खोज में रहता है।"[१]

अज्ञेय का एक दावा और है कि प्रयोगवादी 'स्वान्तः सुखाय' न लिख कर 'जन हिताय' लिखते हैं। जब अज्ञेय की रुचि ऐसे विषयों में अधिक रमती है जिनका तत्काल से कोई सम्बन्ध नहीं रहता तो उनका यह 'जनहिताय' लिखने का दावा झूठा पड़ जाता है। शायद उनका उद्देश्य यह है कि इस प्रकार के काव्य से भविष्य में, सुदूर भविष्य में, जनता का हित होगा। यह तो वही परलोकवाद वाली बात हुई कि 'कर्म करते रहो' इसका फल यदि इस जन्म में न मिला तो दूसरे जन्म में अवश्य मिलेगा। जनता आज अपनी वर्तमान की समस्याओं से त्रस्त है और अज्ञेय उसके सम्मुख भविष्य का सुखद चित्र उपस्थित कर उसे बहलाना चाहते हैं। संसार में स्वार्थियों द्वारा इस प्रकार के नारे युगों से लगाये जाते रहे हैं। पर सिर्फ इसलिए कि जनता अपनी वर्तमान स्थिति के प्रति असन्तोष व्यक्त न कर शांत रहे। साम्राज्यवादियों के शाश्वतवाद, कर्मवाद, अद्वैतवाद आदि के नारे इसी के प्रतीक रहे हैं। प्रयोगवादियों के सम्मुख भी यही समस्या है। वे लोग इस गर्हित उद्देश्य तथा बुद्धि और भावना के संघर्ष में इस बुरी तरह दब जाते हैं कि उनकी संवेदना स्पष्ट न होकर उलझी रह जाती है और इसीलिए वह समझ में न आने के कारण पाठक को प्रभावित नहीं कर पाती। इसके विपरीत प्रगतिवादी जो कुछ कहता है वह बिल्कुल स्पष्ट और सम्वेदना से परिपूर्ण रहता है। इसी से वह प्रभावित करता है।

अब कुछ प्रयोगवादी कविताओं के भी दर्शन कर लेने चाहिये। परन्तु इससे पूर्व एक बात और कह दी जाय। सभी प्रयोगवादी कविताएँ बुरी नहीं हैं। इनमें बहुत सी कविताएँ साहित्य की निधि के समान सुरक्षित रखी जाने योग्य हैं। कारण यह है कि इनके रचयिता कवि अज्ञेय के प्रभाव से मुक्त हैं। इनका उल्लेख आगे किया जायगा।

सबसे पहले प्रयोगवादियों के नेता अज्ञेय की 'नवीनता' के दर्शन करने चाहिये। उनकी 'भोर की किरण' नामक एक कविता की कुछ पंक्तियाँ द्रष्टव्य हैं—

"भोर की प्रथम फीकी किरण,
अनजाने जागी हो याद किसी की,
अपनी मीठी, नीकी !

१—**विचार और विवेचन—डा० नगेन्द्र**

धीरे-धीरे उदित रवि का लाल-लाल गोला,
चौंक कहीं पर छिपा मुदित बन-पाखी बोला !"

इन पंक्तियों के लेखक अज्ञेय के नवीन प्रयोग दर्शनीय हैं। उनकी भोर की प्रथम किरण फीकी है जब कि उसे होना चाहिये था गुलाबी आभा से परिपूर्ण और उसकी तुलना की गई है किसी भी 'मीठी और नीकी' याद से जो सतरंगी होती है। साथ ही वह किरण फीकी कब है जब 'रवि का लाल-लाल गोला' उदित हो रहा है। उसकी लाली से ही उत्पन्न वह किरण फिर भी फीकी है। संभव है उसे देखकर अज्ञेय के अवचेतन मन की कोई ग्रन्थि खुल गई हो जिसके कारण वह उन्हें फीकी लगी हो। प्रसाद की ऊषा सुनहले तीर बरसाती हुई आती है। यह तो हुई एक नवीनता। अब दूसरी नवीनता देखिये सूर्य के उदित होने पर कोई 'बनपाँखी' चौंक कर बोल उठा। पक्षियों में तो कोई भी कवि के समान आलसी नहीं होता। सारे पक्षी सूर्योदय से पूर्व ही उठ कर कलरव करने लगते हैं। यह अज्ञेय जी का परिचित कौनसा पक्षी था जो सूर्योदय होने तक भी सोता रहा ? परन्तु यह तो प्रयोगवादी कविता है। इसमें यदि इस प्रकार की नवीनता न हुई तो फिर उसका 'जन हिताय' मूल्य ही क्या रहा ? इस प्रकार के स्वाभाविक एवं प्राकृतिक नियमों का उल्लंघन ही तो चमत्कार की सृष्टि करता है, वर्तमान कविता में जिसके अभाव को देख कर अज्ञेय जी त्रस्त होकर उसे घटिया साहित्य कह चुके हैं।

शमशेर बहादुरसिंह की 'सावन की बहार' कविता में बरसात की रात पूर्णिमा से भर उठी है—

"पूर्णिमा से भर उठी है आज की बरसात की रात,
घोल में उन बादलों के साँवली मिट्टी घुली है।"

बादलों से भरी हुई बरसात की रात का पूर्णिमा से भर उठना ही इसकी नवीनता है फिर चाहे वह सम्भव हो या न हो। अब उपमा का नवीन मोह भी देखिये—

"मेरे सपने इस तरह टूट गये
जैसे भुंजा हुआ पापड़।"

क्या इसे भी काव्य कहा जा सकता है जिसमें भावों की सम्प्रेषणीयता का ऐसा रूप हो।

कहीं-कहीं केवल क्रियाहीन शब्दों के प्रयोग से ही क्रिया को ध्वनित करने का प्रयत्न किया जाता है, यथा—

"मेंढ़क पानी झप्प"

यह चीनी कविता की नकल है। पाठक शिशुओं जैसी इस भाषा का अर्थ स्वयं ही समझ लें।

अब जरा जन-भाषा का भी रूप देखिए—

निबिड़ान्धकार
को मूर्त रूप दे देने वाली
एक अकिंचन, निष्प्रभ अनाहूत
अज्ञात द्युति किरण
आसन्न पतन, बिन जमी ओस की अन्तिम
ईषत्कण, स्निग्ध, कातर शीतलता
अस्पृष्ट किन्तु अनुभूत—"

इसे पढ़कर पन्त की 'परिवर्तन' नामक कविता याद हो उठती है। मगर उसमें कवि जिस प्रभाव की सृष्टि करना चाहता है उसमें उसे सफलता मिली है। परन्तु इस स्तर की सम्पूर्ण प्रयोगवादी कविताओं में एक भयंकर अस्पष्टता और दुरूहता रहती है जिसे साधारण जन तो क्या साहित्य के पारखी भी नहीं समझ पाते और इसी के आधार पर प्रयोगवादी जन-भाषा को अपनाने का दम्भ करते हैं। उपर्युक्त दोनों कविताएँ 'तार सप्तक' में संग्रहीत हैं।

उसी 'तार सप्तक' में संग्रहीत डा० रामविलास शर्मा की 'सिलहार' शीर्षक कविता का जन भाषा का रूप देखिये जो कितना यथार्थ है—

"पूरी हुई कटाई, अब खलिहान में
पीपल के नीचे है राशि सुची हुई,
दानों भरी पकी बालों वाले बड़े
पूलों पर फूलों के लगे अरम्भ है।" आदि

अज्ञेय समझते थे कि इस प्रकार की कविताओं को भी प्रयोगवादी कविता कह कर वे अपने नए प्रचार को सशक्त बना सकेंगे। मगर आज स्थिति यह है कि 'तार सप्तक' के लगभग सभी कवि अज्ञेय को छोड़कर, प्रयोगवाद से काफी दूर हट गए हैं।

गिरजाकुमार माथुर प्रयोगवादी कवियों में काफी सफल हुए हैं। इसका कारण यह है कि उनका दृष्टिकोण अज्ञेय से भिन्न है। वे कविता में शैली और माध्यमों के साथ-साथ समाजोन्मुखता का भी समन्वय एवं संतुलन चाहते हैं। उनकी 'शाम की धूप' नामक कविता का एक अंश देखिये—

"क्योंकि अब बन्द हो गए दफ्तर,
घंटियाँ बज रही हैं रिक्शों की
बीसियों साईकिलों की पाँतें

कैरियर टोकरी या हैंडिल में
कुछ के खाली कटोरदान बँधे,
कुछ में हैं फाइलें हर छिन भूखी
जो न कभी खत्म हुईं आफिस में।" —आदि

इसमें निम्न मध्यम वर्गीय क्लर्कों के जीवन का अत्यन्त निकट का चित्र उपस्थित किया गया है जिससे उसमें एक स्वाभाविक आकर्षण आ गया है। भाव, भाषा, लय आदि सभी दृष्टि से वह नवीन एवं पूर्ण है क्योंकि इसमें नवीनता के मोह में पड़कर खोज-खोजकर शब्द या उपमाएँ नहीं लाई गईं हैं। इनके सम्पूर्ण काव्य में नवीन प्रयोग हुए हैं मगर उसमें कहीं भी अधिक अस्पष्टता नहीं आ पाई है क्योंकि कवि भाषा को ही साध्य न मानकर साधन मानता है। साथ ही उसे संगीत, क्रम एवं लय का भी ध्यान रहता है।

इसी प्रकार गजानन मुक्तिबोध की 'नाश देवता', 'हे महान', आदि कविताएँ काफी मनोरम हैं। माचवे की 'चाय की प्याली' कविता शुद्ध प्रयोगवादी है इसलिये नीरस है। वैसे उनकी 'कापालिक', 'अश्वत्थ', 'काशी के घार पर' आदि कविताएँ सुन्दर बन पड़ी हैं। स्थानाभाव के कारण सभी प्रयोगवादी सुन्दर कविताओं को उद्धुत करना असम्भव है।

युग बदल रहा है। उसकी मान्यताएँ बदल रही हैं। यह संक्रान्तिकाल है। कलाकार के सम्मुख अपनी भावनाओं को प्राचीन प्रतीकों और उपमाओं के साथ व्यक्त करने में कठिनाई होती है। सुकवि भारतभूषण का यह कहना ठीक है कि—

"तू सुनता रहा मधुर नूपुर ध्वनि,
यद्यपि बजती थी चप्पल।"

मगर साहब की चप्पल की फटफटाहट में नूपुर की सी मधुर ध्वनि नहीं होती। कोई कर्ण-प्रिय, शालीन उपमा ढूँढ़िये। चप्पलों से इतना मोह क्यों? अपने प्रयोगों में अनर्गलता, अनघड़पन एवं उश्रृङ्खलता मत आने दीजिये। आपके नवीन प्रयोगों से किसी को भी द्वेष नहीं है मगर उन्हें ऐसा तो बनाइये जिन्हें हम 'बद्धमूल संस्कार' वाले लोग भी समझ सकें, उनकी दाद दे सकें, उन्हें अनुभव कर सकें। मकड़ी के जाले में छिपकली की टाँग मत उलझाइये। इससे आप भटक जायँगे। क्योंकि जब नए पन का भूत सवार होता है तो वह कुछ दूर तक तो साथ देता है और फिर गढ़े में ढकेलकर हवा हो जाता है।

प्रयोगवादी कविता के नवीन संकलन 'नई कविता' के प्रथम अङ्क की आलोचना करते हुए बिहार के वयोवृद्ध साहित्यकार प्रो० शिवाधार पांडेय

एम० ए० ने लिखा है कि—"साहित्य उसी को मानता है, जो ढोंग से परे हो, ढंगों और ढर्रों ही के वश न हो, अपने रंग में पूरा रंगा हो। कला में कुशल हो, कलाबाजी में नहीं। अनुभव का पक्का, सन्देश का सच्चा, सबका हृदय छू सके, सबसे ऊपर रह सके, सबको ऊपर उठा सके।"

—(सरस्वती, दिसम्बर १६५४)

आशा है हमारे प्रयोगवादी मित्र पांडेय जी की बात पर विचार करेंगे, उनसे रुष्ट न होंगे। वे 'बद्धमूल' संस्कारों वाले व्यक्ति सही मगर उन्होंने बात पते की कही है क्योंकि यूरोप में भी उन्नीसवीं सदी के अन्त में नवीनता का यही बुखार चढ़ा था। वहाँ "नए नाटक, नए उपन्यास, नया हास्य, नयी प्रकृति, नया आनन्द, नया विलास, नया पश्चाताप, नया यथार्थ, नयी स्त्री" आदि की पुकार उठी थी। पत्रिकाएँ भी नई निकली, नया युग, नई रिव्यू आदि। उस समय यह मान्यता थी कि—"नया न हुआ तो आजकल कुछ भी न हुआ।"

परन्तु यह बुखार कुछ ही दिनों में उतर गया था।

———

## ३८—कला

मानव की मनोवृत्तियाँ उसे सदैव आगे बढ़ने और सोचने की प्रेरणा देती रहती हैं। उसके मन पर जो प्रभाव पड़ते हैं वह उन्हें व्यक्त करने के लिए आदिम युग से व्यग्र होता आया है। कहते हैं कि भाषा की उत्पत्ति उसकी इसी व्यग्रता का परिणाम थी। यदि भाषा के माध्यम द्वारा उन प्रभावों की अभिव्यक्ति नहीं हो पाती तो वह अन्य साधन अपनाता है। कला की जननी मनोभावों को व्यक्त करने की यही अदम्य और शाश्वत भावना मानी जाती है। चतुर्दिक वातावरण का प्रभाव प्रत्येक व्यक्ति पर पड़ता है परन्तु जिनकी वृत्तियाँ अधिक कोमल और शक्तिशालिनी होती हैं वे ही उन प्रभावों को व्यक्त करने के लिए अधिक व्यग्र रहते हैं क्योंकि उनमें सहृदयता एवं करुणा दूसरों की अपेक्षा अधिक रहती है। यही अभिव्यक्ति कला कहलाती है। करुणा को इसका मूल कारण माना जाता है। इसी कारण भवभूति ने करुण रस से अन्य सभी रसों की उत्पत्ति मानी है। द्रवणशील भावुक हृदय साधारण सी घटना से व्याकुल हो उठता है। वाल्मीकि के मुख से क्रौंचवध को देखकर इसी करुणा के कारण सरस्वती का आदि रूप प्रस्फुटित हो उठा था।

'कला' और 'सौन्दर्य' आजकल परस्पर इतने सम्बद्ध माने जाते हैं कि उनमें कोई विभाजक रेखा खींचना असम्भव है। जब मानव अपनी कृति में सौन्दर्य का योग करता है तभी वह कृति 'कला' कहलाने लगती है। और सौन्दर्य की यह भावना तब उत्पन्न होती है जब मन की वृत्ति का वस्तु से रागात्मक सम्बन्ध हो। हमारे प्राचीन शास्त्रों में सौन्दर्य वही सार्थक माना गया है जो परमार्थ का साधक हो। परन्तु यूरोपिय विद्वान सौन्दर्य के दो रूप मानते हैं—१ – सुख प्रदायक सौन्दर्य (Pleasure value of a thing) और २—प्रभावक सौन्दर्य (Influence value of a thing)। विशुद्ध कलावादी केवल सुख प्रदायक सौन्दर्य को ही कला में प्रमुख स्थान देते हैं जबकि उपयोगितावादी प्रभावक सौन्दर्य को ही सब कुछ मानते हैं। ये दोनों ही दृष्टिकोण अतिवादी हैं। भारतीय विचारकों ने कला में इन दोनों का सन्तुलन माना है। 'काव्य प्रकाश' के रचयिता ने काव्य के उद्देश्य बताते हुए कहा है कि—

"काव्य यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये ।
सद्यः परिनिवृत्तये कान्ता सम्मितयोपदेशयुजे ।।"

अर्थात् काव्य यशकारक, अर्थ प्राप्ति का साधन, व्यवहार की शिक्षा देने वाला, अशिव का नाशक और उपदेशप्रद होता है। और यह कार्य वह उपदेशक की भाँति न कर कान्ता के सामान मधुर वाणी द्वारा, हृदय में रस की वर्षा करते हुए करता है।

काव्यमीमांसाकार ने मानवी प्रतिभा के दो रूप माने हैं—भावयित्री और कारयित्री। भावयित्री प्रतिभा का कारण जिज्ञासा होती है अर्थात् जब हम वस्तु के वाह्य रूप से ही सन्तुष्ट न होकर यह जानने के लिये व्यग्र हो उठते हैं कि 'इसके भीतर क्या है ?' हमारी यह जिज्ञासा की भावना भावयित्री प्रतिभा को उकसाती रहती है। वस्तु के आन्तरिक रहस्य को जानकर हम कभी कभी यह प्रयत्न करते हैं कि हम भी वैसी ही वस्तु का निर्माण करें। नवीन निर्माण करने की यह भावना ही कारयित्री प्रतिभा का मूल है। अनुकूल परिस्थितियाँ इस प्रतिभा को विकसित करती रहती हैं।

उपर्युक्त दोनों प्रकार की प्रतिभायें बाल्यकाल से अपना कार्य करती रहती हैं। बालक के किशोर बनने पर उसमें एक और तीसरी प्रतिभा का उदय होने लगता है जिसे कल्पना शक्ति कहते हैं। यह प्रथम दोनों प्रकार की प्रतिभाओं को प्रेरणा देती रहती है। इसकी सहायता से भावयित्री प्रतिभा वस्तु में सौंदर्य का अङ्कन करती है तथा कारयित्री प्रतिभा उस निर्माण में सौंदर्य की स्थापना करती है। ये ही तीनों प्रतिभायें कला की जननी हैं। मानसिक विकास के साथ इनका भी विकास होता रहता है। प्रारम्भ में कला में बाह्य सौन्दर्य की प्रधानता रहती है और आगे चल कर उसमें आन्तरिक सौन्दर्य की स्थापना के साथ साथ अन्तर्बाह्य सौन्दर्य का सन्तुलन हो जाता है। कला की सफल अभिव्यक्ति इसी सन्तुलन पर निर्भर रहती है।

बालक में एक और मनोवृत्ति होती है—अनुकरण करने की मनोवृत्ति। यह उसकी मौलिक मनोवृत्ति है। यहाँ तक कि इस अनुकरण की वृत्ति में अधिकांश वयस्कों के भी अनेक व्यापारों का संचालन होता है। कोई कलात्मक कृति इस मौलिक वृत्ति के अभाव में पूर्ण नहीं हो सकती।

कला के उपर्युक्त विवेचन के उपरान्त कला के जन्म और उद्देश्य के विषय में विभिन्न विदेशी और भारतीय विद्वानों की परिभाषा भी जान लेना अत्यन्त आवश्यक है। अरस्तू और दान्ते के मतानुसार कला का मूल मानव की अनुकरण करने की प्रवृत्ति में निहित है और इस अनुकरण का विषय मौलिकता की दृष्टि से प्रकृति है। दान्ते ने अपने महाकाव्य 'डिवाइन कामेडिया'

में कला के विषय में कहा है कि—"Art, as far as it is able follows nature, as a pupil imitates his master thus your art must be, as it were, gods grandchild." इस परिभाषा द्वारा दान्ते ने कला का सम्बन्ध प्रकृति और ईश्वर से माना है परन्तु कला-प्रवृत्ति न केवल प्रकृति के अनुकरण में ही सीमित है और न केवल ईश्वर के अनुमोदन में ही। मानव का 'स्व' इन दोनों का अभिनन्दन करते हुए भी इनसे स्वतन्त्र और रचनाशील होता है। मानव का यही 'स्व' पूर्णता को आत्मसात कर सर्वोपरि हो उठता है जैसा कि चण्डीदास ने कहा था—"साबार ऊपर मानुष सत्य, ताहर ऊपर नाईं।" दूसरी बात यह है कि अनुकरण की प्रवृत्ति में आत्महीनता की भावना भी होती है जिसकी अनुभूति कला जैसी विश्वास-जन्य वस्तु को जन्म नहीं दे सकती।

अरस्तू का कथन है कि—"स्वभाव अथवा कला के माध्यम से मनुष्य विभिन्न वस्तुओं का अनुकरण करता है। कुछ कलाकार रंगों और मूर्तियों के द्वारा अनुकरण करते हैं तथा अन्य शब्दों के द्वारा।" हीगल की धारणा कला-सौन्दर्य के सम्बन्ध में 'मेटाफिजीकल' ही है। वह कहता है "प्राकृतिक सौन्दर्य ईश्वरीय सौन्दर्य का आभास है, कला उसी आभास की पुनरावृत्ति है।" क्रोचे का दृष्टिकोण कला-उद्‌भावना के सम्बन्ध में कुछ अधिक मानवीय गौरव की रक्षा कर सका है और एक अर्थ में 'अनुकृतिवाद' के मनोवैज्ञानिक पक्ष की विकसित दशा प्रस्तुत करता है। वह 'मानसिक अभिव्यक्ति' को कला मानता है। अनुकृतिवाद में मानव मन की अविकसित अवस्था विस्मय या कौतूहल की प्रेरणा से अनुकरणशील मानी गई है, वही अवस्था, एक सतत्-चेतन प्रगति से विकास की विशेषताओं को एकत्र कर, आकर्षण और जिज्ञासा की प्रेरणा से स्वभावतः अभिव्यक्तिशील समझी गई है। यही क्रोचे का 'अभिव्यंजनावाद' कहलाता है। उपर्युक्त परिभाषाओं के मूल में आत्म-प्रकाशन की मनोवृत्ति कार्य करती है। इनमें कोई विशेष अन्तर नहीं है। तथ्य यह है कि उपर्युक्त प्रारम्भिक परिभाषाएँ मानसिक भावनाओं के उद्‌गम की ओर संकेत करती हैं और क्रोचे की परिभाषा अभिव्यक्ति पर बल देती है। इसमें प्रयोजन पर बल नहीं दिया गया है। उपनिषदों के अनुसार जगत की उत्पत्ति इसलिए होती है कि ब्रह्म उसके द्वारा अपनी लीला देखना चाहता है। उसके मानसिक सौन्दर्य की अनुकृति से जगत-सौन्दर्य की सृष्टि होती है। उसका यह अभि-व्यक्त सौन्दर्य निष्प्रयोजन नहीं है। तब हम यह कैसे स्वीकार करलें कि मानव निर्मित सौन्दर्य निष्प्रयोजन होता है।

तोल्स्तोय कला सृजन की प्रेरणा को केवल सौन्दर्य बोध की बन्दिनी नहीं

मानता। उसके विचार से कला की प्रेरणा भावना-संप्रेषण की इच्छा में निहित है। उसका कहना है कि शब्द विचारों के वाहक होते हैं और कला भावना की वाहिका होती है। उसके अनुसार कला-निर्माण की प्रेरणा अनुभूतियों की प्रेषणेच्छा से मिलती है और इन अनुभूतियों को प्रेरित करने की इच्छा व्यक्ति की निजी आवश्यकता है क्योंकि यह इच्छा उसकी मूल प्रवृत्तियों में है। ऐसा करके उसे आत्मतोष प्राप्त होता है।

कला के सम्बन्ध में मार्क्स के विचार व्यावहारिक दिशा की ओर उन्मुख हैं। मार्क्स की धारणा है कि मनुष्य का दैनिक जीवन उसकी अपनी चेतना पर अवलम्बित नहीं, प्रत्युत मनुष्य की चेतना ही उसके समष्टि जीवन पर अवलम्बित होती है। इसीलिए कलाकार की चेतना भी सामाजिक जीवन की ही देन है। सामाजिक जीवन आर्थिक विन्दु पर केन्द्रित होने के कारण कला भी अपनी मूल प्रेरणा आर्थिक स्थिति से ही पाती है। अतः शोषक वर्गों के द्वारा, संचालित समाज की आर्थिक स्थिति के शोषणात्मक होने के कारण उस वर्ग की कला भी शोषणात्मक होने को बाध्य है। इसी आधार पर शोषितों की कला विद्रोहात्मक होगी और दोनों वर्ग एक दूसरे की कला को अपने-अपने स्वार्थों के विरुद्ध प्रतिक्रियात्मक मानेंगे। इस तरह मार्क्स ने चिरन्तन कला का आदर्शात्मक उच्चता का द्वार बन्द कर तथा इतिहास के काल-खंडों में अमरत्व-प्राप्त कलावस्तुओं को संकीर्णता का वर्गवादी प्रतीक बना कर, उनका महत्व ही शून्य कर दिया है। इसी कारण रमणीयता, मानवीय अन्तः सौन्दर्य और भावनात्मक विच्छिति की भी स्वाभाविकता को प्रकारान्तर से अस्वीकार करने वाला मार्क्स कला-निर्माण को एक वर्ग-स्वार्थ से प्रेरित सामाजिक कर्त्तव्य समझता है।

फ्रॉयड की चिंतन-पद्धति अपनी परम्पराओं से बिल्कुल भिन्न और निराली है। वह कला द्वारा मानव की दमित वासनाओं का उन्नयन मानता है। उसके अनुसार मानव के अवचेतन मन की प्रवृत्तियों के मूल में उसकी अतृप्त वासना या यौन-प्रवृत्ति रहती है। कला-सृजन के द्वारा ये अवचेतन प्रवृत्तियाँ ही प्रायः प्रकाश में आती हैं और उनकी कलात्मक वासना तृप्त होती है। इसके अनुसार कलाओं में दूषित मनोवृत्तियों का समुन्नयन होता है। साधारणतः हमारी जिन वृत्तियों के प्रकट हो जाने पर समाज में हमारा चरित्र अशुद्ध समझा जाने लगता है वे ही वृत्तियाँ जब कला के आवरण से आवृत्त होकर ऐसे सुन्दर रूप में आती हैं कि उनका प्रकटीकरण शिष्टता एवं शालीनता का उल्लंघन नहीं प्रतीत होता, तभी समुन्नयन की स्थिति उत्पन्न होती है। ग्रीस की नग्न मूर्तियाँ, यूरोप की नग्न चित्रकला इन्हीं दूषित मनोवृत्तियों के समुन्नत रूप हैं। परन्तु

फ्रॉयड का यह दृष्टिकोण उपर्युक्त सम्पूर्ण दृष्टिकोणों में सबसे अधिक विकृत और अवैज्ञानिक है। मानवीय गुणों की हार्दिक और बौद्धिक प्रतिच्छायायें, जो कला सर्जन में सदा ही कलाकार की श्रद्धा, पवित्रता, विश्वास, आत्मदान और मूल प्रवृत्तियों की विभिन्नता बनकर व्यक्त होती हैं, अवश्य ही किसी वृहत्तर आवश्यकता के गर्भ से उत्पन्न हुई होंगी न कि मानव मन की अतृप्त वासनाओं का प्रतिफलन होंगी। आज फ्रॉयड के इस मत का बहुत व्यापक प्रभाव पड़ रहा है।

कुछ विद्वानों का मत है कि मानव का अन्तरात्मा वाह्य जगत को देखता है, अनुभव करता है। अनुभव कर वह उसे प्रकट करना चाहता है। इस प्रकट या अभिव्यक्त करने की भावना से ही 'कला' की उत्पत्ति होती है। मानव के अवचेतन मन पर उसके चतुर्दिक वातावरण का प्रभाव पड़ता है। उससे उसके हृदय में सुख-दुख, हर्ष-विषाद, आश्चर्य, भय आदि की बिशिष्ट एवं विभिन्न भावनाएँ उत्पन्न होती हैं। मानव सृष्टि के आरम्भ में ये भावनाएँ अविकसित अवस्था में रहीं होंगी लेकिन जैसे-जैसे उसका अनुभव और ज्ञान बढ़ता चला गया वह उसे स्वाभाविक रूप से अभिव्यक्त करने के लिए प्रयत्नशील होता गया। उसने प्रत्येक वस्तु और भावना का विश्लेषण करना प्रारम्भ कर दिया। इस प्रयत्न से उसके कलाकार, दार्शनिक, मीमांसक आदि अनेक रूप बन गए। इसके मूल में अभिव्यक्ति की भावना ही मूल कारण रही। परन्तु प्रत्येक प्रकार की अभिव्यक्ति को कला नहीं कहा जा सकता। इसी बात को लक्ष्य कर गुप्त जी ने "अभिव्यक्ति की कुशल शक्ति" को ही कला माना है। अभिव्यक्ति की 'साधारण शक्ति' और 'कुशल शक्ति' में पर्याप्त अन्तर है। कलाकार अपने अभिव्यंजन में कुशल शक्ति का उपयोग करता है। परन्तु वैज्ञानिक वस्तु को जिस रूप में देखता है उसका उसी रूप में विश्लेषण कर उसके मूलतत्व तक पहुँचने का प्रयत्न करता है। वह उस वस्तु का खण्ड-खण्ड कर, अपनी बुद्धि की सहायता से उसका विश्लेषण कर, उसके समग्र रूप का ज्ञान प्राप्त करना चाहता है। यह वैज्ञानिक दृष्टि कहलाती है। परन्तु जैसा कि हम पहले कह आए हैं, कला के मूल में सौन्दर्य के प्रत्यक्षीकरण की भावना रहती है। अतः कलाकार समग्र वस्तु को, उसके सम्पूर्ण सौन्दर्य को एक बार में ही ग्रहण कर उसे अभिव्यक्त करने का प्रयत्न करता है।

मनुष्य की मीमांसा या दर्शन की प्रवृत्ति कला नहीं है। यद्यपि अभिव्यक्ति यहाँ भी होता है परन्तु इस अभिव्यक्ति से कला का कोई सम्बन्ध नहीं होता। कला का सीधा सम्बन्ध तो जगत की वस्तुओं का मानव मन पर जैसा प्रतिबिम्ब पड़ता है उसकी भावात्मक अभिव्यक्ति से है। विधान में मस्तिष्क की

प्रधानता रहती है और कला में हृदय की। इन दोनों के इसी अन्तर को लक्ष्य कर, कविता की परिभाषा करते हुए आचार्य शुक्ल ने कहा था कि—'कविता द्वारा शेष सृष्टि के साथ हमारे रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा और निर्वाह होता है।" इस रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा और निर्वाह की भावना ही सम्पूर्ण कलाओं की मूलाधार है। एक सुन्दर पुष्प जब एक वैज्ञानिक के हाथों में पड़ता है तो वह उसके खण्ड खण्ड कर उसकी उत्पत्ति, विकास और भावी प्रगति का विश्लेषण करता है। पुष्प का सौन्दर्य उसे अनुप्राणित नहीं कर पाता। परन्तु वही पुष्प जब एक कलाकार के हाथ में पड़ता है तो उसके सौन्दर्य दर्शन से कलाकार के हृदय में भावों का एक आन्दोलन सा खड़ा होता है। इसी कारण वह कभी उसमें प्रियतमा के दर्शन करता है और कभी जगन्नियन्ता के रूप की झलक देखता है। इस प्रकार अभिव्यक्ति मात्र को कला नहीं कहा जा सकता। कला केवल उसी अभिव्यक्ति को कहा जायगा जिसके मूल में सौन्दर्य के प्रत्यक्षीकरण की भावना होगी।

भारतीय चिन्तकों ने विदेशी चिंतकों के अनुसार कभी भी कला को उस व्यापक अर्थ की सूत्रधारिणी नहीं माना जिसके अनुसार वे लोग साहित्य, सङ्गीत, चित्र, शिल्प और स्थापत्य को कला के अन्तर्गत मानते हैं। विदेशी विद्वान इनके अतिरिक्त अन्य व्यावहारिक और प्रत्यक्षतः उपयोगी कौशलों को 'क्रैफ्टमैनशिप' मानते हैं परन्तु भारतीय विद्वानों ने उनमें भी विशिष्ट गुणों और चमत्कार पूर्ण क्रियाओं का समन्वय कर उन्हें चौंसठ कलाओं के अन्तर्गत माना है। किन्तु जैसे-जैसे हमारा सम्पर्क पश्चिम से बढ़ता गया, विदेशी दृष्टिकोण के प्रभाव से भारतीय मान्यताओं में भी विशिष्टता और व्यापकता का मिश्रण विभिन्न अनुपातों में प्रकट होने लगा। परिणामस्वरूप परवर्ती भारतीय विचारधारानुसार 'कला' केवल ललित कला के तात्पर्य से प्रयुक्त होने लगी। यों तो वेदों पर ध्यान रखते हुए भारतीय दृष्टि से भी कला का सृजन चिरन्तन है।

डा० प्रेमनारायण शुक्ल कला की विवेचना करते हुए लिखते हैं कि—"भारत में कला शब्द का प्रयोग एक भिन्न ही अर्थ में हुआ है। यह भिन्न अर्थ सौन्दर्य-भावना को लक्ष्य में रखकर नहीं चला, वरन् इसके मूल में बुद्धि तत्व की प्रधानता है। साधारणतः काम तो सभी करते हैं, पर कुछ व्यक्तियों के काम करने ढङ्ग में कुछ ऐसी विशेषता होती है जो आकर्षण का कारण बनती है। इस आकर्षण में हृदयतत्व की अपेक्षा मनस्तत्व पर विशेष प्रभाव पड़ता है। यदि किसी गिरहकट ने ऐसी सफाई से हमारी जेब काटी कि हमें खबर भी न हुई तो जहाँ एक ओर हम अपनी हानि पर दुखी होते हैं वहीं

उसकी चतुरता की सराहना भी करने लगते हैं। इस सराहना में जिस तत्व की प्रधानता होती है वह तत्व ( मनस्तत्व ) जब किसी कृति में उत्पन्न हो जाता है तब उसमें हमें कला के दर्शन होते हैं। इस तत्व की स्पष्ट व्यंजना करने वाली चौंसठ कलाओं की गणना की गई है। इन चौंसठ कलाओं में चोरी, द्यूतक्रीड़ा जैसी विगर्हणीय, काम कलाओं जैसी गोप्य और संगीत तथा नृत्य जैसी उन्नत कलाएँ भी हैं।''[1]

रवीन्द्र बाबू भी कला का मूल सौन्दर्य भावना को ही मानते हैं परन्तु उनका मत है कि सौन्दर्य केवल रूप या अभिव्यंजना मात्र नहीं है। उनका कथन है कि—"सौन्दर्य का बोध हमें विश्व की विभूतियों में आनन्द की प्रतीत देकर, हमारी कला को अधिक सुन्दर और सम्पन्न बनाता है। जब हम आत्मा के सौन्दर्य का बोध करते हैं तो विश्वात्मा के परमानन्द का अनुभव हमारी कला को कल्याण और प्रेम के मार्ग से असीम की ओर ले जाता है। अतः कला को सुन्दर और सम्पन्न बनाने के लिए आत्म-सौन्दर्य और विश्व-सौन्दर्य की अनुभूति की व्यंजना आवश्यक है।'' 'प्रसाद' ने अपने 'काव्य और कला' निबन्ध में कला के व्यापक अर्थ की ओर संकेत करते हुए प्राचीन संस्कृत के उद्धरणों द्वारा अपने मत की पुष्टि की है। भोजराज के 'तत्वप्रकाश' से कला की परिभाषा उद्धृत करते हुए प्रसाद ने उसे 'कर्त्तव्य की व्यंजक शक्ति' माना है—"व्यंजयित कर्त्तृशक्तिकलेति तेनेह कथिता सा।'' साथ ही क्षेमराज के 'शिवसूत्र विमर्थिनी'' के आधार पर कला को "नव-नव-स्वरूप-पथोल्लेख शालिनी संचित वस्तुओं में या प्रमाता में 'स्व' की आत्मा को परिचित रूप में प्रकट करती है, इसी रूप का नाम कला है'' अनूदित किया है। इस परिभाषा और रवीन्द्र बाबू की परिभाषा में बहुत समानता है। इसी विश्वास के आधार पर प्रसाद काव्य की व्याख्या करते हुये कहते हैं कि—"काव्य आत्मा की संकल्पात्मक अनुभूति है, जिसका सम्बन्ध विश्लेषण, विकल्प या विज्ञान से नहीं है। वह श्रेयमयी प्रेय रचनात्मक ज्ञान धारा है।''

कला के आधुनिक विश्लेषकों में यूरोपिय आलोचक इलियट और भारतीय चिंतक अज्ञेय का मत भी उल्लेख योग्य है। दोनों ही समकालीन हैं अतएव दोनों के विचारों में किसी अनुपात में साम्य रहा है। अज्ञेय अपने 'कला का स्वभाव और उद्देश्य' शीर्षक निबन्ध में कला की परिभाषा देते हुए कहते हैं—"कला सामाजिक अनुपयोगिता की अनुभूति के विरुद्ध अपने को प्रमाणित करने का प्रयत्न—अपर्याप्तता के विरुद्ध विद्रोह है।''उनका अनुमान है कि प्राचीन काल में जब आखेट जीवी परिवार का कोई एक सदस्य किसी कारण से कार्य

१—हिन्दी साहित्य में विविध वाद—डा० प्रेमनारायण शुक्ल

करने के अयोग्य हो गया तो समाज की सामान्य मर्यादा न निभा सकने के कारण उसने एक विशिष्ट वर्म की सृष्टि द्वारा जीवन का क्षेत्र विकसित करने के लिए एक नई उपयोगिता की सूत्र धारिणी 'कला' को जन्म दिया होगा। यदि अज्ञेय की इस स्थापना को मान लिया जाय तो इससे कला के मूल में सामाजिक दायित्व के प्रति पंगुता और पलायन की भावना मिलेगी जिनमें एक भी हीनता की भावना से मुक्त नहीं है और हीनता की भावना कला की विश्वासमयी सृष्टि के प्रतिकूल है। अतः इस प्रकार कला का जन्म नहीं माना जा सकता। इलियट कला को भावों का उन्मोचन, भावों से मुक्त और व्यक्तित्व की अभिव्यंजना से न मानकर व्यक्तित्व से मोक्ष मानता है। यह विचार भी अज्ञेय के विचारों का कुछ सीमा तक समर्थक है। अस्तु,

यहाँ तक हमने देशी विदेशी विद्वानों द्वारा की गई 'कला' की विभिन्न परिभाषाओं को समझने का प्रयत्न किया है। उससे हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि—"मनुष्य ने विश्व सौन्दर्य के रूप में व्यक्त चिरन्तन आनन्द की आत्मानुभूति को जीवन के प्रति आस्था, शक्ति और प्राणसत्ता के प्रसार के लिये व्यक्त कर देने की आवश्यकता पहचानी। यही आवश्यकता कला की जननी हुई।" अथवा "विश्व सौन्दर्य द्वारा प्राप्त आनन्द बोध की स्वानुभूति मनुष्य ने सचेष्ट होकर जिस क्षमता के साथ व्यंजित की, वही कला है।"

कला के मूल में सौंदर्य की भावना की प्रधानता है। फिर कला का उद्देश्य केवल साज-शृङ्गार ही है अथवा कुछ और भी। जिस प्रकार सृष्टि की अनुपम कृति नारी साज-शृङ्गार से कहीं ऊपर है, वह विश्व-मानव की जननी और धात्री है वैसे ही कला भी विश्व के मूर्त्त रूप की जननी और धात्री है। वह शुद्ध आध्यात्यिक प्रेरणा से ही जीवन के उदात्त पक्ष की अभिव्यक्ति करती है। जो कला केवल शृङ्गार-सजावट तक ही सीमित रहती है वह वारांगना के समान अशुद्ध और विकृत है। वेरूल का कैलास-मंदिर एवं बोरुडुदूर का प्रसिद्ध बौद्ध स्तूप उतनी ही महान् आध्यात्मिक कृतियाँ हैं जितनी कि शंकर स्वामी का वेदान्त 'शारीरिक दर्शन' और बुद्ध का जीवन 'ललित-विस्तार'। कलात्मक निर्माण में पवित्र मानवी श्रद्धा का जब संयोग होता है तभी कला उपासना का रूप धारण कर लेती है।

दूसरा प्रश्न यह उठता है कि कला में भाव का अधिक महत्व होता है अथवा रूप का? विद्वानों ने उत्कृष्ट कला उसी को माना है जिसमें भाव और रूप दोनों का सन्तुलित सामंजस्य होता है। कालिदास ने भाव और रूप के तारतम्य की मीमांसा करते हुए कहा है कि भाव अर्थ है, रूप शब्द है। जब भाव और रूप शब्द और अर्थ की भाँति एक दूसरे के साथ समन्वित होते

हैं तभी पूर्ण सौंदर्य की उत्पत्ति होती है। यहाँ सत्य-कला की उत्कृष्टता का बोधक है। अजन्ता के भित्ति-चित्र भाव और रूप दोनों की दृष्टि से संतुलित हैं। साहित्य में केवल भाव हों और भाषा की पूर्णता न हो तो साहित्य अपूर्ण है। कला में कल्पना और रूप न हो तो वह आकृष्ट नहीं कर सकती। अतः उसमें भाव और रूप का संतुलित समन्वय आवश्यक है।

तीसरा प्रश्न यह उठता है कि कला भावों की अभिव्यक्ति रूप के द्वारा अधिक अच्छी तरह करती है या रंग द्वारा ? कला के क्षेत्र में रूप शिल्प कला में होता है और रंग चित्रकला में। ये भावाभिव्यक्ति के दो प्रकार मात्र हैं। इनकी सफलता या असफलता कलाकार के कौशल पर निर्भर करती है। अजन्ता के कला-मन्डप और बोरुल का कैलाश-मन्दिर, इन दोनों में ही विश्व की महती कला के दर्शन होते हैं। भारत में शिल्पकला और चित्रकला दोनों का विकास और इतिहास लगभग एक सा प्राचीन और विस्तृत है। फिर भी हमारे यहाँ चित्रकला की अपेक्षा शिल्पकला की ओर अधिक ध्यान दिया गया है। साँची का स्तूप, कार्लामाजा की चैत्य गुफाएँ, गुप्तकालीन मन्दिर और मूर्तियाँ, महावली पुरम् के मन्दिर और रथ, कोणार्क, भुवनेश्वर, खजुराहो, आबू और पालिताना और विराट देव-मन्दिर शिल्प एवं स्थापत्य कला के श्रेष्ठतम उदाहरण हैं जो कलात्मक भावों और रूप-विधान के अक्षय भण्डार हैं। साथ ही राजस्थानी चित्र-शैली और हिमांचल चित्र शैली के असंख्य चित्र भी भाव और रूप-लावण्य के अमर-स्रोत हैं। इस तरह कला की अभिव्यक्ति रूप और रंग दोनों के माध्यम से एक सी हो सकती है। इन दोनों माध्यमों में से कोई भी छोटा बड़ा नहीं है।

---

## ३९—कलाओं का वर्गीकरण

विद्वानों का कथन है कि कला एक अखण्ड अभिव्यक्ति है इसलिये उसका विभाजन असम्भव है। कला जब मूर्त्त रूप में उपस्थित होती है तब उसके विभिन्न रूपों के दर्शन होते हैं। क्रोचे का मत है कि इन रूपों की भिन्नता में तात्विक भिन्नता न होकर केवल बाह्य भिन्नता होती है। उसकी मूल अभिव्यक्ति एक ही रहती है। इसीलिए तात्विक दृष्टि से कला का विभाजन सम्भव नहीं। तात्विक दृष्टि के अतिरिक्त इसी कारण कला का विभाजन दार्शनिक और कलात्मक दृष्टि से भी नहीं हो सकता। अभी तक कला के जो विभिन्न विभाजन किये गए हैं वे तात्विक दृष्टि से न होकर व्यावहारिक दृष्टि अर्थात् कला की अभिव्यंजना के विभिन्न आधारों पर किये गये हैं। एक ही वस्तु का प्रभाव विभिन्न कलाकारों के हृदय पर समान पड़ता है परन्तु इस प्रभाव को व्यक्त करने के ढङ्ग उनकी रुचि विशेष पर निर्भर करते हैं। उनकी रुचि विशेष के व्यक्त प्रकारों के आधार पर ही कलाओं का विभाजन किया गया है जो शुद्ध रूप से व्यावहारिक है। इस विभाजन का आधार कला के वे अनिवार्य उपकरण (चित्र, काव्य, सङ्गीत, मूर्त्ति, स्थापत्य) हैं जिनके माध्यम से कलाकार अपने हृदय पर पड़े हुये प्रभावों से उत्पन्न भावों को व्यक्त करता है। एक ही सुन्दर वस्तु को देख कर एक कलाकार उनको चित्र द्वारा, दूसरा मूर्ति द्वारा, तीसरा सङ्गीत द्वारा, चौथा कविता द्वारा व्यक्त करता है। यहाँ प्रभाव एक ही है परन्तु उसकी अभिव्यक्ति के साधनों में भिन्नता है।

व्यावहारिक दृष्टि से कलाओं के दो वर्ग माने गये हैं—ललित और उपयोगी। इस विभाजन का आधार बाह्य उपकरण या वे आधार हैं जिनकी सहायता से कलाकार अपनी अनुभूति को व्यक्त करता है। लालित्य और उपयोगिता कला के क्षेत्र में सापेक्ष वस्तुएँ हैं अतः एक में दूसरे का मिश्रण अनिवार्य है। केवल उपयोगिता ही कला का अन्तरङ्ग नहीं है। ललित कला में भी उपयोगिता होती है और उपयोगी कला में भी लालित्य होता है। उपयोगी कला में वे सब कलाएँ आ जाती हैं जिनका हमारे दैनिक जीवन से घनिष्ट सम्बन्ध है, जो जीवन के नित्य उपयोग की वस्तुएँ हैं—जैसे लुहार, बढ़ई, सुनार, कुम्हार, जुलाहे आदि के कार्य। ललित कलाओं में वे कलाएँ मानी जाती हैं जिनका हमारे मानसिक और लोकोत्तर जीवन से सम्बन्ध है। वे

अवकाश के समय हमारे जीवन में एक अद्भुत आनन्द की सृष्टि कर एक ऐसी लोकोत्तर अवस्था में पहुँचा देती हैं जो ब्रह्मानन्द सहोदर माना गया है।

कला का दूसरा विभाजन उसके व्यावहारिक या भौतिक आधारों तथा उसकी अनुभूति को लेकर किया गया है। इस आधार पर कला के दो पक्ष हैं—अनुभूति पक्ष और कलापक्ष। कलापक्ष को रूपपक्ष भी कहा जाता है। अनुभूति पक्ष के अन्तर्गत वह अनुभूति या भाव आते हैं जो कलाकार को अनुप्राणित करते हैं और जिनकी सहायता से कलाकार पाठक, श्रोता या दृष्टा को अनुभूत करना चाहता है। कलापक्ष में वे आधार या भौतिक माध्यम आते हैं जिनकी सहायता से कलाकार अपने हृदयस्थ अनुभूति या भावों को यथाशक्ति प्रभावात्मक रूप में अभिव्यक्त करने के लिये सर्वाधिक उपयुक्त और श्रेष्ठतम मार्ग ढूँढ़ता है। इस प्रकार अनुभूति और कला के योग से ही कलावस्तु का संगठन होता है। दूसरे लोग इसी विभाजन को इस प्रकार रखते हैं—१—कला की सफल अभिव्यंजना, २—कला की असफल अभिव्यंजना। यदि किसी कलाकृत में अनुभूति और रूप का संतुलित योग है तो वह याठक या दृष्टा के हृदय पर वही प्रभाव डालने में समर्थ होती है जिसका कलाकार ने स्वयं अनुभव किया था। कला की ऐसी अभिव्यक्ति 'सफल' मानी जाती है। इसके विपरीत कुछ कलाकृतियाँ ऐसी होती हैं जो पाठक या दृष्टा के हृदय पर अभीष्ट प्रभाव डालने में असमर्थ रहती हैं इसका कारण यह होता है कि कलाकार अपनी कृति में अनुभूति और रूप का सन्तुलित योग करने में असमर्थ रहा है। या तो कलाकार की अनुभूति कच्ची है या उसके पास अपनी अनुभूति को व्यक्त करने की साधन हीनता है। नेसी कृतियाँ कला की असफल अभिव्यंजना की उदाहरण मानी जाती हैं।

प्रायः यह देखा जाता है कि कलाकार में कभी अनुभूति की कमी है और रूप की अधिकता तथा कभी रूप की अधिकता है तो अनुभूति की कमी। यह उसकी असफलता के चिह्न हैं। इस प्रकार इस अवयव सङ्गठन सम्बन्धी विभाग के चार रूप मिलते हैं—१—अनुभूति की कमी पर रूप की विशेषता; २—अनुभूति की तीव्रता पर रूप की कमी; ३—अनुभूति एवं रूप दोनों की न्यूनता; ४—अनुभूति और रूप का समन्वय। मनुष्य ने क्रमशः उन्नति करते करते अपनी अभिव्यक्ति को कुशलता की उस चरम सीमा पर पहुँचा दिया जहाँ वह एक साधारण अनुभूति को भी असाधारण एवं चमत्कारपूर्ण ढङ्ग से व्यक्त करने लगा। हिन्दी साहित्य में इसके अनेक सुन्दर उदाहरण मिल जाते हैं। कुछ कवि तो हमारे यहाँ ऐसे हुये हैं जिनका अनुभूत पक्ष (भावपक्ष) अत्यन्त उत्कृष्ट और असाधारण बन पड़ा है किन्तु रूपपक्ष (कलापक्ष) अपे-

क्षाकृत निर्बल है जैसे कबीर और जायसी। इसके विपरीत कुछ ऐसे भी कवि हैं जिनका रूपपक्ष तो अत्यन्त उत्कृष्ट है परन्तु अनुभूति पक्ष अत्यन्त निर्बल है। अनुभूति की इस न्यूनता को उन लोगों ने रूपपक्ष के उत्कृष्ट चित्रण द्वारा पूरा करने का प्रयत्न किया है। केशव में यही प्रवृत्ति पाई जाती है। साथ ही हिंदी में कुछ ऐसे भी कवि हुये हैं जिनके काव्य में अनुभूति और रूप दोनों पक्षों का सन्तुलित योग मिलता है। वे अपनी श्रेष्ठ अनुभूतियों को उत्कृष्ट एवं चमत्कारपूर्ण भाषा के माध्यम से अभिव्यक्त करने में पूर्ण सफल हुये हैं। प्राचीन कवियों में सूर और तुलसी तथा आधुनिक कवियों में प्रसाद और निराला ऐसे ही उच्च कोटि के कलाकार हुये। इनके अतिरिक्त ढेरों कलाकार ऐसे हैं जिनमें न तो अनुभूति की गहराई ही मिलती है और न रूप की उत्कृष्टता। सफल कला वही मानी जायगी जहाँ अनुभूति और रूप समान रूप से सशक्त और उत्कृष्ट हों।

कुछ आलोचकों ने ऐतिहासिक दृष्टि एवं रुचिभेद के आधार पर भी कलाओं का वर्गीकरण किया है। ऐतिहासिक दृष्टि से इसके दो विभाग माने गये हैं—प्राचीन कला और आधुनिक कला। रुचिभेद के आधार पर भी इसके दो भेद हैं—धार्मिक कला और लौकिक कला। धार्मिक कलाओं की भावना से कहीं-कहीं तो लोगों की रुचि श्रद्धा में बदल जाती है। कलाकृतियाँ उनके लिये पूज्य हो जाती हैं। देवताओं की प्राचीन एवं अर्वाचीन कलात्मक सुन्दर मूर्तियों के प्रति आज अन्धश्रद्धा और पूज्यबुद्धि की भावना का प्राधान्य है। हमारी दृष्टि उनके कलात्मक सौन्दर्य का मूल्याङ्कन न कर केवल उनके धार्मिक स्वरूप तक ही सीमित रह जाती है। इसी प्रकार काव्य कला की उत्कृष्टतम कृतियाँ रामायण और महाभारत आदि समाज की दृष्टि में सुन्दर काव्य मात्र न रह कर शुद्ध धार्मिक ग्रन्थ बन गये हैं। स्वार्थी व्यक्ति समाज की इस अन्ध श्रद्धा का अनुचित लाभ उठाकर इन ग्रन्थों की मनमानी व्याख्या कर एवं उनके चारों ओर आध्यात्मिकता का एक अभेद्य आवरण डालकर, समाज को पथभ्रष्ट कर रहे हैं। इससे सबसे बड़ी हानि यह होती है कि उस कृति का वास्तविक कलात्मक सौन्दर्य छिप जाता है। उसकी ओर किसी की दृष्टि नहीं जाने पाती। हमारे यहाँ त्यौहारों पर अब भी घर के दरवाजे के दोनों तरफ विभिन्न प्रकार के भौंड़े चित्र बनाये जाते हैं। आरम्भ में ऐसे चित्रों का निर्माण चित्रकला की उत्कृष्टता का प्रतीक रहा होगा परन्तु कालान्तर में जब उन्हें धार्मिक रङ्ग दे दिया गया तो उनका कलात्मक सौन्दर्य तो नष्ट हो गया केवल आड़ी तिरछी कुरूप रेखाएँ रह गईं। कलात्मक रूपों पर धार्मि-

कता या अलौकिकता का आवरण डाल देने का यही परिणाम होता है। यह प्रवृत्ति अत्यन्त अस्वास्थ्यकर और हानिप्रद है।

कला के उपर्युक्त विभिन्न वर्गीकरणों का आधार उसके बाह्य उपकरण मात्र हैं। वास्तव में कला का वर्गीकरण नहीं किया जा सकता क्योंकि, जैसा कि हम पहले कह आये हैं, कला एक अखंड अभिव्यक्ति है। भिन्नता केवल उसकी अभिव्यंजन प्रणालियों के कारण ही प्रतीत होती है। उपयोगिता और सौन्दर्य की भावना तो उसके मूल में सर्वत्र रहती है। उपयोगी कलाओं के द्वारा मनुष्य की आवश्यकताओं की पूर्ति तथा उसके शारीरिक और आर्थिक विकास में सहायता मिलती है। ललित कला द्वारा मानसिक विकास और अलौकिक आनन्द की सिद्धि होती है। इस प्रकार उपर्युक्त विभाजनों में 'ललित और उपयोगी कला' वाला विभाजन ही अधिक सार्थक और वैज्ञानिक प्रतीत होता है। परन्तु यह विभाजन यूरोप की देन है। हमारे यहाँ इस प्रकार के विभाजन का कोई विधान नहीं मिलता। इस 'उपयोगी और ललित कला' वाले विभाजन का श्रेय यूरोप के प्रसिद्ध कला-शास्त्री हीगेल को है। उसने ललित कला के पाँच भेद माने हैं—वास्तु, मूर्ति, चित्र, सङ्गीत और काव्य। यह वर्गीकरण उपकरणों की दृष्टि से किया गया है। इसी दृष्टि से इन्हें दो वर्गों में विभाजित कर दिया गया है— १—वे जो दृश्य हैं, इसमें वास्तु, मूर्ति और चित्रकला है। २—वे जो श्रव्य हैं, इसमें संगीत और काव्य कला मानी जाती हैं। अतः इस विभाजन को समझने के लिये यह आवश्यक है कि हम हीगेल के कला-सिद्धान्त को समझ लें।

हीगेल के कला-सिद्धान्त को समझने के लिये पहले उसके 'दर्शन' को समझ लेना आवश्यक है। हीगेल के दार्शनिक दृष्टिकोण का मूलाधार 'द्वन्द्व-वादी प्रक्रिया' (डायलेक्टीकल प्रोसेस) है जिसके अनुसार प्रगति के लिये दो परस्पर विरोधी तत्वों का मिलना अनिवार्य है। 'भाव' जो विकास की प्रक्रिया का आधार है तीन अवस्थाओं स्थापना, प्रतिस्थापना और समन्वय द्वारा प्रकट होता है। इन तीन अवस्थाओं के आधार पर ही हीगेल ने अपने दर्शन का विभाजन तर्क, प्रकृति और मन तीन वर्गों में किया है। इस प्रकार भाव की अभिव्यक्ति सर्व प्रथम तर्क द्वारा होती है जो सूक्ष्म विशुद्ध विचार भर है। यह विचार अपनी बहिर्मुखी दशा में अनेक वस्तुओं में खंडित होकर प्रकृति के रूप में अभिव्यक्त होता है। परन्तु यह प्रकृति भी भाव की अधूरी अभि-व्यक्ति है और वह अपनी बहुदशा का विरोध करके जड़ प्रकृति, जीव और अन्त में मानव में व्यक्त होती है। हीगेल मन के विकास की भी तीन अवस्थाएँ मानता है—भाव प्रधान, वस्तु प्रधान और परम। भाव प्रधान अवस्था में मन

विकास की प्रक्रिया को पार करता हुआ अन्त में स्वतन्त्र मन की गति को प्राप्त होता है। यही स्वतन्त्र मन बाह्य जगत में अभिव्यक्त होता है जो नैतिक प्रगति का रूप धारण कर लेता है विकास की अन्तिम अवस्था में, जो कि मन की परम अवस्था है, मन अपने को पूर्ण रूप से अभिव्यक्त करने में सफल होता है और कला, धर्म और दर्शन के अन्तिम चरण पार करता है। इस प्रकार हीगेल कला को परम मन के विकास में एक चरण मानकर उसे उच्च स्थान देता है। कला इस प्रकार आधिभौतिक सत्ता को व्यक्त करने का माध्यम है। कलाकृतियाँ परम भाव की अपने से बाहर विकास की द्योतक हैं।

हीगेल कला का विभाजन भाव के विकास की उपर्युक्त अवस्थाओं के अनुसार तीन वर्गों में करता है—१—प्रतीकवादी (सिम्बोलिक), २—शास्त्रीय (क्लासिकल) और ३—रोमानी ( रोमान्टिक )। अपने प्रतीकवादी रूप में भाव भौतिक आकृतियों में अभिव्यक्त होने का असफल प्रयत्न करता है। धार्मिक देवी देवताओं की मूर्तियाँ इसका प्रमाण हैं। यहाँ भाव और आकृति की विषमता रहती है जिसके फलस्वरूप भाव का व्यक्तीकरण भद्दा और बेडौल रहता है। शास्त्रीय—कला में भाव और आकृति की विषमता दूर हो कर बाह्य आकृति और अन्तर्वस्तु में सामंजस्य आ जाता है। क्योंकि मानव आकृति मन को सबसे अच्छी तरह प्रकट करती है। यूनानी देवताओं की मूर्तियाँ शास्त्रीय कला की सुन्दर उदाहरण हैं। पर मन किसी भी शारीरिक आकृति में अपनी मुक्त अभिव्यक्ति नहीं पा सकता। इस प्रकार शास्त्रीय कला के विरोध में रोमानी कला की सृष्टि होती है जिसमें भाव का आधार कोई भौतिक वस्तु न होकर स्वयं चेतन भाव प्रधान बुद्धि बन जाती है।

इसके पश्चात् हीगेल ललित कलाओं के उपर्युक्त पाँच विभाजन करता है यथा—वास्तु, मूर्त्ति, चित्र, संगीत और काव्य। १—इनमें से वास्तु कला का निर्माण स्थूल पदार्थ से होता है जिसमें भाव की पूर्ण अभिव्यक्ति नहीं हो पाती। इससे केवल इतना ही लाभ होता है कि यह स्थूल वस्तु को विवेक के अनुसार सुडौल आकृति देने का प्रयत्न कर प्रकृति की उग्रता से बचाने का साधन बनाती है। इस प्रकार ईश्वर के पूजा स्थलों का निर्माण हो जाता है। २— मूर्त्तिकला शास्त्रीय कला का प्रमुख उदाहरण है। यहाँ स्थूल वस्तु को चेतन मन के अनुरूप मानव आकृति में ढाला जाता है। इस प्रकार भाव और ऐन्द्रिक आकृति में सामंजस्य हो जाता है। ३—चित्रकला, संगीत कला और काव्यकला को हीगेल ने रोमानी कला के अन्तर्गत माना है। यहाँ कला कृति का आधार स्थूल-पदार्थ न होकर भाव होता है जो अपनी गति-शील अवस्था में रहता है। इसमें मूर्त्ति में अभिव्यक्त भाव की एकता

अनेक व्यक्तियों के अन्तर्जीवन में विभक्त हो जाती है, जो कि रंग, संगीत और शब्दों के माध्यम द्वारा चित्रकला, संगीत कला और काव्य कला में व्यक्त होती है।

हीगेल मूर्त्तिकला के उपरान्त चित्रकला को स्थान देता है। इसमें रंगों द्वारा जगत के दृश्यमान चित्रों का अङ्कन किया जाता है। मूर्त्तिकला से यह आधार अधिक सूक्ष्म है क्योंकि वह भार (मास) और दिशा (स्पेस) से स्वतन्त्र एक स्तर (प्लेन) मात्र है। चित्रकला में वे सब विचार और भावनाएँ व्यक्त की जाती हैं जो मानव-मन में उठती हैं। रोमानी कला के अन्तर्गत चित्रकला के बाद संगीत कला का स्थान आता है। इसका आधार ध्वनि है। यह ध्वनि पदार्थ से पूर्णतया मुक्त केवल स्मृति में रहने वाला सूक्ष्म तत्व है। रोमानी कला में सबसे बाद में और सबसे उच्च स्थान, हीगेल के मतानुसार, काव्य कला का है। इसका आधार कलात्मक कल्पना है जो अपने को पदार्थ से पूर्णतया मुक्त कर लेती है। यह रोमानी कला की अन्तिम परिणति है। संक्षेप में यही हीगेल का कला विषयक दर्शन है।

डाक्टर श्यामसुन्दर दास ने अपने ग्रन्थ 'साहित्यालोचन' में ललित कलाओं का यही विभाजन किया है जो हीगेल के समीक्षा-दर्शन पर आधारित है। पर उन्होंने ललित कलाओं का प्रतीकात्मक, शास्त्रीय और रोमानी वर्गों में विभाजन नहीं किया है। हीगेल के समान उन्होंने भी काव्य कला को ललित कलाओं में सर्वश्रेष्ठ ठहराया है। उन्होंने हीगेल के ही अनुसार ललित कलाओं के दो भाग किए हैं—१—वे कलाएँ जो नेत्रों द्वारा मानसिक तृप्ति देती हैं जैसे वास्तु, मूर्त्ति और चित्रकला। इनमें मूर्त्त आधार की आवश्यकता होती है। २—वे कलाएँ जो कानों द्वारा मानसिक तृप्ति देती हैं। इनमें संगीत और काव्य कला को माना है। इनमें मूर्त्त आधार नहीं होता। कलाओं में इस मूर्त्त आधार की मात्रा के अनुसार ही ललित कलाओं की दो श्रेणियाँ स्थिर की जा सकती हैं—उत्तम और मध्यम। जिस कला में मूर्त्त आधार जितना ही कम होगा वह उतनी ही उच्चकोटि की होगी। इसी धारणा के अनुसार काव्य कला को सबसे श्रेष्ठ माना जाता है क्योंकि उसमें मूर्त्त आधार का पूर्ण अभाव रहता है और इसी के अनुसार वास्तु कला को सबसे नीचा माना जाता है क्योंकि उसमें मूर्त्त आधार सबसे अधिक होता है। ललित कलाओं में ज्यों ज्यों हम उच्चता की ओर बढ़ते जाते हैं त्यों त्यों उनका मूर्त्त आधार कम होता जाता है। काव्य कला में मूर्त्त आधार की आवश्यकता ही नहीं। उसकी उत्पत्ति शब्द समूहों या वाक्यों से होती है। काव्य में जब तक अर्थ की रमणीयता प्रतिष्ठापित की जाती है तो उसमें भी संगीत के समान

## ५२—भ्रमरगीत परम्परा : उद्भव और विकास

हिन्दी-साहित्य में भ्रमरगीत की एक लम्बी और काव्यत्व की दृष्टि से अत्यन्त समृद्ध परम्परा रही है जिसका इतिहास सूरदास से प्रारम्भ होकर अद्यावधि निरन्तर चलता चला आ रहा है। अतः भ्रमरगीत परम्परा का मूल्यांकन करने से पूर्व यह आवश्यक होगा कि हम पहले यह समझ लें कि 'भ्रमरगीत' का अभिप्राय क्या है तथा उसका नाम भ्रमरगीत क्यों पड़ा ?

'भ्रमरगीत' प्रधानतः उपालम्भ काव्य है जिसके मूल में विप्रलम्भ शृङ्गार की भावना मुख्य रही है। कृष्ण जब व्रज में गोपियों के साथ रासलीला रचाकर मथुरा चले जाते हैं तो गोपियाँ उनके विरह में अहर्निश दग्ध होती रहती हैं। कृष्ण को इतना अवकाश नहीं मिल पाता कि वे गोकुल जाकर गोपियों की उस विरह-वेदना को शान्त कर सकें। अतः वे उद्धव को अपना दूत बनाकर गोकुल भेजते हैं ताकि वे वहाँ जाकर उनके माता-पिता तथा गोपियों की कुशल-क्षेम ज्ञात कर सकें और कृष्ण का सन्देश उन तक पहुँचा सकें। कृष्ण के आदेशानुसार उद्धव गोकुल अथवा व्रज जाते हैं और वहाँ उनका और गोपियों का जो वार्तालाप होता है वह साहित्य में 'भ्रमरगीत' के नाम से प्रसिद्ध है। अब प्रश्न उठता है कि यह उद्धव और गोपियों का वार्तालाप है तो इसका नाम 'भ्रमरगीत' क्यों पड़ा ? उद्धव कृष्ण के दूत, सखा और गोपियों के अतिथि थे। इसलिए पूज्य भी बन गए और अतिथि अथवा पूज्य व्यक्ति का अपने घर आने पर अनादर नहीं किया जाता। परन्तु गोपियाँ एक तरफ तो विरहाग्नि से दग्ध हो रहीं थीं तथा दूसरी ओर अपने प्रियतम कृष्ण की हृदयहीनता के कारण उनके मन में भयंकर आक्रोश भी था। बड़ों के सामने न तो विरह का ही खुलकर वर्णन किया जा सकता है और न उनका अपमान ही किया जा सकता है क्योंकि ये दोनों ही कार्य सामाजिक मर्यादा का उल्लंघन करते हैं। हमारे कवियों के सम्मुख और सम्भवतः 'भ्रमरगीत' के जनक भागवतकार के सम्मुख भी यही समस्या थी और भागवतकार की उर्बर कल्पना शक्ति ने इस रोचक प्रसंग के मध्य एक ऐसी घटना की अवतारणा कर डाली जिसने उक्त दोनों संकोचों की समस्या को हल कर दिया। भागवत के गोपी-उद्धव सम्वाद के मध्य कहीं से उड़ता हुआ एक भ्रमर आता है और एक गोपी के पैर पर बैठ जाता है। बस गोपियाँ उद्धव का पीछा छोड़कर तुरन्त उस भ्रमर पर फट

पड़ती हैं क्योंकि पुरुष एवं भ्रमर की वृत्तियाँ प्रायः एक सी ही होती हैं। भागवतकार की इस मौलिक उद्‌भावना का अनुगमन सूर से लेकर आधुनिक काल तक के कविगण करते चले आए हैं। इसी कारण इस प्रसंग का नाम भ्रमरगीत पड़ा है।

परन्तु इसी सम्बन्ध में एक शंका और उठती है। 'भ्रमरगीत' प्रसंग को लेकर शोध करने वाले विद्वानों ने इस परम्परा का विकास दिखाते हुए अनेक ऐसे कवियों एवं उनके काव्य का उल्लेख किया है जिनमें गोपी-उद्धव वार्तालाप अथवा भ्रमर का कहीं स्पष्ट रूप से उल्लेख नहीं आया है; फिर भी उनकी गणना 'भ्रमरगीत' के अंतर्गत की गई है। हम ऊपर कह आए हैं कि 'भ्रमरगीत' उपालम्भ काव्य है। अतः साहित्य-शोधकों को जहाँ कहीं भी कृष्ण एवं गोपियों सम्बन्धी उपालम्भ का वर्णन मिला है उसे उन्होंने 'भ्रमरगीत' की ही संज्ञा प्रदान कर उसकी गणना इसी परम्परा में की है। अतः हम कृष्ण-गोपियों सम्बन्धी सम्पूर्ण उपालम्भ काव्य को 'भ्रमरगीत' मान सकते हैं।

'भ्रमरगीत' की खोज करने से पूर्व इस प्रसङ्ग के मूल उद्देश्य का ज्ञान प्राप्त कर लेना भी आवश्यक है क्योंकि इसके मूल उद्देश्य में समयानुसार परिवर्तन होता आया है। भागवतकार का उद्देश्य था वह सूर का नहीं रहा और सूर का जो उद्देश्य था वह वर्तमान काल के 'हरिऔध' आदि का नहीं था। समष्टि रूप में 'भ्रमरगीत' का मूल उद्देश्य यह माना गया है: "ज्ञान पर प्रेम की, मस्तिष्क पर हृदय की विजय दिखाकर निर्गुण निराकार ब्रह्म की उपासना की अपेक्षा सगुण साकार ब्रह्म की भक्ति भावना की श्रेष्ठता का प्रतिष्ठापन।"[1] परन्तु उक्त मूल उद्देश्य सूर एवं उनके कतिपय समकालीन तथा परवर्ती कवियों का रहा है, 'भ्रमरगीत' के जनक भागवतकार का नहीं।

इस भिन्नता को स्पष्ट करने के लिए भागवतकार के मूल उद्देश्य का विवेचन आवश्यक है। भागवतकार के अनुसार कृष्ण उद्धव को ब्रज जाने के लिए प्रेरित करते हैं। इस प्रेरणा देने में कृष्ण के दो उद्देश्य हैं—१—माता-पिता की कुशलक्षेम ज्ञात कर उन्हें प्रसन्न एवं सन्तुष्ट करना, तथा २—गोपियों की विरह व्यथा को दूर कर उन्हें सान्त्वना प्रदान करना। यहाँ उद्धव सूर के उद्धव के समान गोपियों को योगमार्ग अथवा ज्ञान का उपदेश देने नहीं जाते। न उन्हें अपने 'ज्ञान' का ही गर्व है। परन्तु उक्त दोनों उद्देश्य व्यावहारिक हैं तथा लोकाचार से सम्बन्धित हैं। आन्तरिक उद्देश्य कुछ दूसरा ही था। उद्धव नन्द-यशोदा के सम्मुख पहले ईश्वर के रूप की व्याख्या करते हुए उसके निरा-

१—हिन्दी में भ्रमरगीत काव्य और उसकी परम्परा—डा० स्नेहलता श्रीवास्तव।

कार स्वरूप की स्थापना करते हैं और अन्त में कहते हैं कि—"साधुओं की रक्षा और केवल क्रीड़ा के लिए ही वे उत्तम, अधम और मिश्र योनियों में शरीर धारण करते है।" परन्तु दार्शनिक दृष्टि से कृष्ण निराकार ही रहते हैं।

गोपी-उद्धव संवाद चल रहा है। गोपियाँ कृष्ण की कुशल-क्षेम पूछकर उद्धव को उपालम्भ देती हुई वेदना से व्याकुल होकर रो पड़ती हैं। इतने में ही एक भ्रमर आकर एक गोपी के चरणों पर बैठ जाता है। बस वह गोपी उस भ्रमर को लक्ष्यकर पुरुष द्वारा प्रेम के क्षेत्र में किए गए विश्वासघात की भर्त्सना करना प्रारम्भ कर देती है। वह कहती है—

विसृज शिरसि पाद वेदम्यहं चाटुकारै—
रनुनय विदुषस्तेऽभ्येत्य दौत्यर्यैर्मुकुन्दात्।
स्वकृत इह विसृष्टापत्यपत्यन्यलोका
व्यसृजद कृत चेता किं नु सन्धेयमस्मिन्?

अर्थात्, हे भ्रमर! तू मेरे चरणों पर से अपना सिर हटा ले। मैं जानती हूँ कि तू (यह क्रिया) कृष्ण से सीख कर आया है और चाटुकार वृत्ति द्वारा खुशामद करने में अत्यन्त निपुण है। किन्तु जिस अकृतज्ञ ने हम अबलाओं को जिन्होंने उसके लिए अपने पति, पुत्र और समस्त लोक को त्याग दिया था, इस प्रकार त्याग दिया, क्या फिर भी उसका विश्वास किया जा सकता है?[1]

भागवत के उद्धव यह सुनते ही सूर के उद्धव के समान गोपियों को ज्ञान और निर्गुण का उपदेश देना प्रारम्भ नहीं कर देते और न वे यह कहते हैं कि गोपियाँ कृष्ण से प्रेम करके गलती कर रही हैं। गोपियों की इस दृढ़ भक्ति को देखकर उद्धव का मस्तिष्क गोपियों के प्रति श्रद्धा से नत हो जाता है और वे उनकी प्रशंसा करते हुए कह उठते हैं—"अहो यूयं स्म पूर्णार्थी भवत्यो लोक पूजिताः" अर्थात् 'हे गोपियो! तुम कृतार्थ हो, तुम पूजनीय हो।' क्योंकि—वासुदेव भगवति पासामित्यर्पित मनः" अर्थात् तुम्हारा मन वासुदेव में इस प्रकार लवलीन है।"

आगे चलकर उद्धव गोपियों की इस एकान्तिक भक्तिभावना की मुक्तकण्ठ से प्रशंसा करते हुए पुनः कहते हैं—"कृष्ण की भक्ति दान, व्रत, तप, होम, जप, स्वाध्याय, इन्द्रियदमन तथा अन्य जग कल्याणकारक कर्मों द्वारा ही प्राप्त की जाती है किन्तु तुमने तो सौभाग्य से मुनिजनों के लिए भी परमदुर्लभ भगवान

**१—सूर का भ्रमरगीत : एक अन्वेषण—लेखक विश्वम्भरनाथ उपाध्याय, से उद्धृत।**

कृष्ण की उत्तम लक्षणा भक्ति प्राप्त करके उसका विस्तार किया है। तुमने अपने स्वजनों को त्यागकर परम पुरुष भगवान कृष्ण का वरण किया है, यह बड़े सौभाग्य की बात है।"[१]

भागवत के उपर्युक्त उद्धरणों से यह सिद्ध हो जाता है कि भागवतकार का भ्रमरगीत की रचना में ज्ञान व भक्ति द्वन्द्व दिखाने का उद्देश्य नहीं था। वहाँ तो ज्ञान, कर्म एवं भक्ति में सामंजस्य स्थापित करने का प्रयत्न लक्षित होता है। भागवतकार के अनुसार कृष्ण का ब्रज त्याग गोपियों के प्रेम की दृढ़ता को और भी गहन एवं गम्भीर बनाने के लिए था। वे जानबूझ कर मथुरा गये थे। उद्धव कृष्ण के इसी सन्देश को गोपियों के समक्ष प्रस्तुत करते हैं—"हे गोपियो! तुम्हारे नेत्रों का तारा होकर भी जो मैं तुम से दूर चला आया हूँ उसका उद्देश्य यही है कि तुम निरन्तर मेरा ध्यान करती रहो। शरीर दूर रहने पर भी तुम्हारा मन मेरे ही पास रहे क्योंकि स्त्रियों एवं प्रेमियों का मन जिस दृढ़ता एवं एकाग्रता के साथ परदेश गए हुए प्रियतम में रमा रहता है वैसा आँखों के सामने रहने पर नहीं रहता।"

इससे तो यही स्पष्ट होता है कि कृष्ण गोपियों को एकान्तिक भक्ति की 'चित्त साधना' सिखाना चाहते थे और इसी उद्देश्य की पूर्त्ति के लिए विदेश चले गये थे। 'ईश्वर से प्रेम' की बात तो सूर भी कहते हैं परन्तु वहाँ निर्गुण सगुण एवं कृच्छ साधना तथा ज्ञान और भक्ति का भयंकर परन्तु रोचक विवाद उठ खड़ा हुआ है जिसमें काव्य-चमत्कार एवं सरसता की पर्याप्त सृष्टि हुई है। संक्षेप में भागवतकार एवं सूर का मूल उद्देश्य एक ही ज्ञात होता है परन्तु इस उद्देश्य को प्राप्त करने के मार्ग दोनों के भिन्न-भिन्न रहे हैं और यही भिन्नता सूर की मौलिकता का प्रमाण है।

सूर की इस भिन्नता एवं मौलिकता की पृष्ठभूमि में सूरकालीन वे ऐतिहासिक परिस्थितियाँ कार्य कर रहीं थीं जो सम्भवत: भागवत की रचना के समय नहीं थीं। अद्वैतवादी शंकर के उपरान्त वाममार्गियों, तथाकथित योगियों—नाथपंथियों, कापालिकों, अघोरियों—आदि के ऐसे सम्प्रदाय उठ खड़े हुए थे जो योगमार्गीय कृच्छ साधनाओं द्वारा ब्रह्म-प्राप्ति का उपदेश देते फिरते थे। पंचमकारों की उपासना ने इनकी साधना पद्धति को अत्यन्त विकृत एवं गर्हित रूप प्रदान कर दिया था। सूर के समय में इनका समाज में प्राबल्य था। और यदि इनका विरोध न किया जाता तो सम्पूर्ण भारतीय समाज दुराचार एवं अनैतिकता के गर्त में समा कर रसातल को चला जाता। ऐसी स्थिति से समाज

**१—भ्रमरगीत : एक अन्वेषण—श्री विश्वम्भर नाथ उपाध्याय।**

की रक्षा करने के लिए हमारे भक्त कवि उद्धारक के रूप में सामने आए थे। तुलसी तथा सूर ने इसी कारण इन योग मार्गियों का घोर विरोध कर सगुण भक्ति का प्रचार किया था। अतः भागवतकार की मौलिक स्थापनाओं तथा सूर की उपासना पद्धति में कोई मूलभूत अन्तर न होकर केवल प्रकार का अन्तर था।

प्रो० विश्वम्भरनाथ उपाध्याय ने भागवतकार के भ्रमरगीत प्रसंग की विवेचना करते हुए भागवतकार की एक अन्य उपलब्धि का भी उल्लेख किया है जो उनकी मौलिक स्थापना प्रतीत होती है। प्रो० उपाध्याय का मत है कि भागवतकार का यह उद्देश्य भी था कि—"उपेक्षित निम्न जाति की नारियों के भगवतप्रेम को भी किसी प्रकार "धर्म के ठेकेदार" स्वीकार कर लो। अपने इस मत के समर्थन में उपाध्याय जी ने उद्धव का निम्न वक्तव्य उद्धृत किया है—

क्वेमाः स्त्रियो वनचरी र्व्यभिचार दुष्टाः,
कृष्ण क्व चैष परमात्मनि रूढ़ भावः।
नन्वीश्वोऽनुभजतोऽविदुषोऽपि साक्षा—
च्छ्रैयस्तनोत्यगदरा इवोपयुक्तः।

अर्थात् कहाँ तो ये व्यभिचारदूषिता वनवासिनी स्त्रियाँ! और कहाँ इनका परमात्मा में इतना सुदृढ़ अनुराग! इससे सिद्ध होता है कि यदि अज्ञानी भी भगवान का भजन करे तो वह उसका परम कल्याण करते हैं जैसे अमृत बिना जाने पीने से भी अमर बना देता है।

सम्भवतः सूर आदि ने कुब्जा-प्रसंग को जो इतना महत्व दिया है उसके मूल में भी निम्न जातीय नारियों के प्रति यही उदारता की भावना कार्य कर रही थी। अस्तु,

हम ऊपर 'भ्रमरगीत' का संक्षिप्त परिचय,उसका अभिप्राय, उद्देश्य, भागवतकार एवं सूर आदि के दृष्टिकोणों का विवेचन कर आए हैं। अब हम प्रारम्भ से लेकर आधुनिक काल तक के भ्रमरगीत प्रसंगों का संक्षिप्त इतिहास एवं उनकी विवेचना करेंगे।

'भ्रमरगीत' का उद्गम स्थान श्रीमद्भागवत से दशम स्कन्ध के ४६ वें तथा ४७ वें अध्यायों को माना जाता है। ४६ वें अध्याय में उद्धव की ब्रज यात्रा और उनका नन्द-यशोदा के साथ वार्तालाप है। ४७ वें अध्याय में गोपियों और उद्धव का कथोपकथन है। यह कथोपकथन ४७ वें अध्याय के १२ से लेकर २१ तक के १० श्लोकों में समाप्त हो गया है। यह तो हुई संस्कृत-साहित्य की बात। हिन्दी में 'भ्रमरगीत' के सर्वप्रथम एवं सर्वश्रेष्ठ कवि सूर-

दास हुए हैं। इसलिए हिन्दी में ईस परम्परा का विकास सूरदास के भ्रमरगीत से ही मानना पड़ेगा। सूर प्रणीत 'सूरसागर' में तीन 'भ्रमरगीत' मिलते हैं जिनमें से प्रथम दो अत्यन्त संक्षिप्त हैं तथा अन्तिम विस्तृत है। प्रथम 'भ्रमर-गीत' भागवत का अनुवाद मात्र प्रतीत होता है। यह चौपाई छन्द में लिखा गया है। इससे केवल यही ज्ञात होता है कि सूर का दृष्टिकोण भागवतकार दृष्टिकोण से तनिक भिन्न था। दूसरा 'भ्रमरगीत' पदों में रचा गया है। प्रथम तथा ईस द्वितीय 'भ्रमरगीत' में भ्रमर के आने का उल्लेख स्पष्ट रूप से नहीं किया गया है। तीसरा 'भ्रमरगीत' अत्यन्त विस्तृत है। इसमें लगभग चार सौ पद हैं और काव्यत्व की दृष्टि से यह हिन्दी की अद्वितीय रचना मानी जाती है। इस भ्रमरगीत में पहली बार सूर के भक्ति विषयक विचार स्पष्ट होते हैं। सूर रचित संक्षिप्त भ्रमरगीत में वर्णित गोपियों में नन्ददास की गोपियों के समान तर्क का आवेश अधिक है परन्तु विस्तृत 'भ्रमरगीत' में सूर ने तर्कों को अप्रत्यक्ष रूप से ही अधिक व्यक्त किया है।

सूर के कृष्ण उद्धव को ब्रज इसलिए भेजते हैं कि ज्ञानमार्गी उद्धव गोपियों की अनन्य भक्ति को देखकर अपने ज्ञानमार्ग की निस्सारता का ज्ञान प्राप्त कर सकें और इस प्रकार अप्रत्यक्ष रूप से ज्ञान पर भक्ति की विजय दिखाई जा सके। सूर का निम्न पद इस स्पष्ट उद्देश्य के प्रमाण में दृष्टव्य है—

जदुपति जानि उद्धव रीति।
विरह दुख जहँ नाहिं जानत नाहिं उपजत प्रेम।
रेख रूप न बरन जाके यह धरयो वह नेम॥
त्रिगुण तन कर लखत हमकों, ब्रह्म मानत और।
बिना गुण क्यों पुहुमि उघरै यह कर मन ठौर॥
विरह रस के मंत्र कहिए क्यों चलै संसार।
कछु कहत यह एक प्रगटत, अति भर्यौ हंकार॥
प्रेम भजन न नेकु जाके, जाय क्यों समुझाय।
सूर प्रभु मन यहै आनी, ब्रजहि देहु पठाय॥

गुणहीन ब्रह्म केवल भावना की उपज है अर्थात् वह जनता के किसी काम नहीं आ सकता। हमारे क्रियात्मक जीवन में उसकी कोई उपयोगिता नहीं रह जाती। इसी तथ्य की पुष्टि और स्पष्टीकरण के लिए सूर ने भ्रमरगीत की अवतारणा की थी।

ज्ञानगर्व में डूबे हुए उद्धव तुरन्त ब्रज को चल देते हैं और वहाँ पहुँच कर योग का उपदेश देते हुए भक्ति की हीनता का बखान करने लगते हैं। एकान्तिक भक्ति की उपासिका गोपियों को उद्धव का यह उपदेश जहर बुझे हुए तीर के

समान लगता है। वे विरह व्यथा से और भी अधिक व्याकुल हो जाती हैं और फिर सम्हल कर जो उद्धव के ज्ञान मार्ग पर अपनी सरल एवं भोली-भाली परन्तु सशक्त उक्तियों से आक्रमण करने लगती हैं तो उद्धव अपने उपदेश को भूलकर किंकर्त्तव्य विमूढ़ हो उठते हैं।

गोपियाँ उद्धव के तर्कों को काटती हुई मीठी चुटकियाँ लेती हैं—

उद्धव जोग विसरि जनि जाहु।
बाँधउ गाँठि कहूँ जनि छूटै, फिर पाछे पछिताहु॥

यह तुम्हारा योग तो—"ब्रज बासिनि के नहिं काम की" क्योंकि तुम्हारे इस ब्रह्म का कुछ अता-पता तो है नहीं—

निर्गुन कौन देश को बासी,
मधुकर हँसि समुझाउ सौहँ दे बूझत साँच न हाँसी।"

न इस ब्रह्म के माँ-बाप का पता है, न उसकी पत्नी का नाम मालूम है, न उनकी वेष भूषा का ही कुछ पता है—

" को है जनक, जननि को कहियत, कौन नारि को दासी।
कैसो बरन भेस है कैसो, केहि रस में अभिलासी॥"

उद्धव ज्ञानमार्गी हैं अतः उनके पास गोपियों के इन प्रश्नों का कोई उत्तर नहीं है। उद्धव निरुत्तर रह जाते हैं परन्तु गोपियाँ फिर भी उनका पीछा नहीं छोड़तीं। वे व्यंग्य कसती चली जाती हैं और व्यंग्यों की यह शृङ्खला सैकड़ों पदों में अबाध गति से चलती रहती है। गोपियाँ कृष्ण के बदले 'योग' का सौदा नहीं करना चाहतीं क्योंकि उनकी दृष्टि में योग 'फाटक' (निस्सार वस्तु) और कृष्ण 'हाटक' (स्वर्ण) के समान है, फिर विनिमय हो तो कैसे हो ? इसलिए वे उद्धव से प्रार्थना करती हैं कि—

"ऊधौजा हमहिं न जोग सिखैये।
जेहि उपदेश मिलें हरि हमको सो ब्रत नेम बतैये॥"

क्योंकि—

"अँखियाँ हरि दरसन की भूखी।"

इसलिए—

"कैसे रहें रूप रस राँची, ये बतियाँ सुनि रूखी।"

और यदि इन आँखों की ही एकमात्र समस्या होती तो भी कोई बात नहीं थी परन्तु यहाँ तो मन ही विद्रोह कर रहा है। हमारे पास एक ही तो मन था, उसे भी श्याम रथ पर चढ़ कर साथ ले गए—

"ऊधौ मन नाहीं दस बीस !
एक हुतौ सो गयो स्याम संग को आराधै ईस।"

परन्तु बात यहीं तक सीमित नहीं है। सम्भव है तुम्हारा ज्ञानयोग बहुत अच्छी चीज हो, उसमें तत्व ही तत्व भरा हो परन्तु हम क्या करें ? हम तो निपट गँवारिन हैं, कुछ पल्ले ही नहीं पड़ता कि तुम क्या समझाना चाहते हो। तुम्हारी यह ज्ञान की बातें नगर की नागरिका ही समझ सकेंगी इसलिए बाबा, इसे वहाँ ले जाकर उन्हें ही समझाओ—

"ऊधौ ब्रज की दशा बिचारौ।
ता पाछै यह ज्ञान आपनो जोग कथा विस्तारौ॥
अपनी ज्ञान कथा यह ऊधो मथुरा ही लै जाव।
नागरि नारि नीके समझेंगीं तुमरो बचन बनाव॥"

मगर उद्धव फिर भी नहीं मानते। उनका ज्ञान-चरखा पुनः चालू हो जाता है। इस पर गोपियाँ क्रुद्ध हो उठती हैं और उन्हें कड़ी फटकार बताती हैं कि वे उनके भक्तिरूपी राजमार्ग को अपने ज्ञानरूपी (निर्गुण) कंटको से क्यों रोकते हैं—

"काहे को रोकत मारग सूधौ।
सुनहु मधुप, निर्गुण कंटक तें राजपंथ क्यों रूँधौ!"

गोपियाँ तो अपने प्रियतम कृष्ण की त्रिभंगी छवि पर निछावर हैं। उनके सम्मुख 'रूप रेख गुन जाति हीन' यह निर्गुण क्या महत्व रखता है क्योंकि यह उनके किसी भी काम नहीं आ सकता। इसलिए वे उद्धव से पूछती हैं—

रेख न रूप वरन नहिं जाके ताको हमें बतावत।
अपनी कहौ दरस ऐसे कौ तुम कबहूँ हौ पावत॥
मुरली अधर धरत है सो पुनि गोधन बन बन चारत।
नैन विसाल भौंह बंक करि, देख्यौ कबहूं निहारत॥
तन त्रिभंग करि, नटवर बपुधरि, पीताम्बर तेहि सोहत।
सूर स्याम जो देइ हमें सुख त्यों तुमको सोउ मोहत॥"

अन्त में उद्धव इन भोली-भाली उक्तियों के सम्मुख परास्त हो जाते हैं और अपने ज्ञान को भूल कर कृष्ण के गुण गाने लगते हैं—

"सुन गोपिन को प्रेम नेम ऊधौ को भूल्यौ।
गावत गुन गोपाल फिरत कुंजन में फूल्यौ॥"

सूर का उद्देश्य सिद्ध हो जाता है। ज्ञान पर भक्ति की, मस्तिष्क पर हृदय की, निर्गुण पर सगुण की विजय हो जाती है। और यही सूर चाहते थे।

सूर प्रणीत 'भ्रमरगीत' की इतने विस्तार के साथ उद्धरण देते हुए व्याख्या करने की आवश्यकता इसलिए प्रतीत हुई क्योंकि अष्टछाप के अन्य कवियों तथा

परवर्ती सभी भ्रमरगीतकारों ने इसी उद्देश्य की सिद्धि के लिए अपने-अपने भ्रमरगीतों की रचना की थी। इसलिए अब आगे केवल उनकी कतिपय विशेषताओं का उल्लेख करते हुए इस परम्परा का विकास देखना पड़ेगा।

'अष्टछाप' के लगभग अन्य सभी कवियों ने किसी न किसी रूप में 'भ्रमरगीत' प्रसङ्ग को लेकर रचनायें की हैं। आराध्य के प्रति प्रेम की तीव्रता दिखाने का यही एकमात्र एवं सशक्त माध्यम मुक्तककाव्य के लिए उपयुक्त हो सकता था। 'अष्टछाप' के अन्य कवियों में इस प्रसंग से सम्बन्धित रचनाओं में नन्ददास का 'भँवरगीत' सर्वाधिक उल्लेखनीय है। नन्ददास का 'भँवरगीत' इस प्रसङ्ग की उस न्यूनता का पूरक है जिसे सूर की कमजोरी कहा गया है। सूर की गोपियाँ जो तर्क उपस्थित करती हैं वे प्रतिपक्षी की विचार-पद्धति की 'अव्यावहारिकता' पर ही प्रहार करते हैं। और ये तर्क शास्त्र-सम्मत नहीं हैं अतः बुद्धिवादियों को उनसे पूर्ण सन्तोष नहीं हो पाता। सूर के 'भ्रमरगीत' के 'बुद्धिपक्ष' की इसी न्यूनता का पूरक नन्ददास का 'भँवरगीत' है।

नन्ददास की गोपियों का बौद्धिक स्तर सूर की गोपियों के बौद्धिक स्तर से बहुत ऊँचा है। इसी कारण उनके तर्क सूक्ष्म एवं शास्त्रीय सिद्धान्तों पर आधारित हैं। वे प्रेम के साथ-साथ तर्क और प्रमाण का आधार मान कर चलती हैं। नन्ददास अपनी गोपियों के इसी तार्किक स्तर को शास्त्र-प्रमाणित दिखाकर उद्धव के ज्ञानमार्ग का शास्त्रीय दृष्टिकोण से खंडन करना चाहते थे। परन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि उनकी गोपियाँ भाव-प्रवण नहीं हैं। नन्ददास के 'भँवरगीत' का आधा भाग उद्धव-गोपी-सम्वाद तथा अन्तिम आधा भाग गोपियों की विरह-दशा का चित्रण करता है। प्रथम भाग में कवि बुद्धिवादी है और अन्तिम भाग में सूर के ही समान उसमें भावुकता का प्राधान्य है। कतिपय उद्धरणों द्वारा नन्ददास के 'भँवरगीत' की विशेषताओं का प्रदर्शन उचित होगा।

नन्ददास के उद्धव योगाभ्यास द्वारा ब्रह्म प्राप्ति का उपदेश देते हुए अपने ब्रह्म की व्याख्या करते हैं—

"यह सब सगुण उपाधि, रूप निर्गुण है उनको।
निरविकार, निरलेप, लगति नहिं तीनों गुन को॥
हाथ न, पाँव न, नासिका, नैन बैन नहिं कान।
अच्युत ज्योति प्रकाश है, सकल विश्व के प्रान॥"

गोपियाँ तुरन्त उत्तर देती हैं—

"जो मुख नाहिन हुतो कहो किन माखन खायौ।
पाँयन बिन गो संग कहो बन बन को धायौ!

तुम्हारा यह निर्गुण झूठा है। सच्चा तो हमारा है—

"नन्द यशोदा पूत ह्वै कुंवर कान्ह ब्रजनाथ।"

उद्धव का तर्क आगे बढ़ता है। वे भगवान को निर्गुण बताते हुए कहते हैं— "जो उनके गुन होंय वह क्यों नेति बखाने", तो गोपियाँ तुरन्त ही पूछ बैठती हैं—"जो उनके गुन नाँय और गुन भए कहाँ ते"। जब उद्धव ब्रह्म को अलक्ष्य और गुणातीत बताते हैं तो गोपियाँ तुरन्त उत्तर देती हैं—"जिनको वे आँखें नहीं देखें कब यह रूप।" नन्ददास की गोपियाँ परिहास प्रिय भी हैं। मजाक ही मजाक में उद्धव की ज्ञान गठरी विलीन हो जाती है। इसके साथ ही वे उद्धव की खूब भर्त्सना भी करती हैं—

"यह नीची पदवी हुती गोपीनाथ कहाय।
अब जदुकुल पावन भयो दासी जूठन खाय।।"

परन्तु इस तर्क-वितर्क में गोपियों के सम्मुख सहसा उनके प्रियतम की मधुर मूर्त्ति आ खड़ी होती है और वे सारे तर्क-वितर्क को भूल कर प्रियतम की मधुर स्मृति में भाव-विभोर हो उठती हैं। उनका सारा तर्क समाप्त हो जाता है और—

"ता पाछे इक बार ही रोईं सकल ब्रजनारि।
हा! करुणामय नाथ हो केवल कृष्ण मुरारि,
फाटि हियरौ चल्यौ!

और इसके उपरान्त 'भँवरगीत' का भावात्मक स्थल प्रारम्भ होता है जिसमें कृष्ण की निष्ठुरता के प्रति उपालम्भ तथा अपनी परवशता, दीनता, विनय और प्रेम का सागर उमड़ने लगता है। उद्धव इस प्रेम सागर में डूब कर अपनी पराजय स्वीकार कर लेते हैं और कह उठते हैं—

"जो ऐसे मरजाद मेंटि मोहन को ध्यावैं,
क्यों नहिं परमानन्द प्रेम-पद पी को पावैं।
ज्ञान योग सब कर्म हैं प्रेम परे हैं साँच,
हौं यह पटतर देत हों हीरा आगे काँच।
विषमता बुद्धि की।"

इस प्रकार तर्क-वितर्कों की मनोहर छटा दिखाकर अन्त में नन्ददास भी सूर के ही स्वर में बोल उठते हैं। क्योंकि ज्ञान का सम्बन्ध बुद्धि से है और भक्ति का प्रधानतः हृदय से। केवल बुद्धि द्वारा भक्ति की श्रेष्ठता प्रदर्शित करना असम्भव था। इसलिए नन्ददास को भी अन्त में भावुकता का ही आश्रय लेना पड़ा क्योंकि वे स्वयं भक्त थे।

कृष्णभक्त अन्य कवियों में परमानन्ददास, कृष्णदास अधिकारी, चतुर्भुज-

दास, कुम्भनदास, गोविन्दस्वामी, छीतस्वामी आदि ने भी भ्रमरगीत प्रसंग को लेकर विभिन्न छन्दों में रचनायें की हैं। इन सब का सार भी वही रहा है जो सूर और नन्ददास का था—वही ज्ञान पर भक्ति की छाप। सभी ने गोपियों के विरह-वर्णन को प्रमुखता दी है। नन्ददास की सी तर्क-पद्धति इनमें से किसी में भी नहीं मिलती। सर्वत्र भावुकता का ही प्राधान्य रहा है।

नन्ददास के उपरान्त उल्लेखनीय 'भ्रमरगीत' प्रसंग रामचरित मानस के प्रणेता गोस्वामी तुलसीदास का मिलता है। 'कृष्ण गीतावली' में इस प्रसंग से सम्बन्धित अनेक पद मिलते हैं जिनमें 'भ्रमर' का स्पष्ट उल्लेख न होकर उद्धव के लिए 'मधुकर' 'मधुप' आदि शब्दों का प्रयोग किया गया है। सूर की भक्ति सख्यभाव की भक्ति थी इसलिए उनकी गोपियाँ अनेक स्थलों पर लोक मर्यादा का उल्लंघन कर बैठती हैं परन्तु तुलसी दास्यभाव की भक्ति में विश्वास करने वाले थे, इसलिए उनके 'भ्रमरगीत' में सर्वत्र मर्यादा का पालन मिलता है। उनकी गोपियाँ उद्धव के ज्ञान का खंडन करती अवश्य हैं परन्तु इस खंडन में न तो सूर की गोपियों की प्रगल्भता एवं अक्खड़ता है और न नन्ददास की सी तर्क प्रियता। इसके विपरीत यहाँ सर्वत्र अतिशय दीनता और उदारता का रुख अपनाया गया है। तुलसी की गोपियों में सर्वत्र झिझक एवं लज्जा के दर्शन होते हैं ' वे सरल एवं विश्वासमयी भक्त नारियाँ हैं परन्तु अपने सिद्धात्त एवं विश्वास के प्रति उनमें सर्वत्र एक दृढ़ आस्था के दर्शन होते हैं। वे अपने प्रियतम को प्राप्त करना चाहती हैं, मुक्ति, युक्ति आदि को भी वे उसी पर निछावर करने को प्रस्तुत हैं—

"वह अति ललित मनोहर आनन कौने जतन बिसारौं।
जोग जुगुति अरु मुकुति विविध वा मुरली पर बारौं ॥"

ईर्ष्या एवं अभिलाषा की भावना इनमें नाम मात्र की है। इस विरह वर्णन में न तो दसों विरह दशाओं का ही चित्रण हुआ है और न प्रकृति अथवा दाम्पत्य जीवन की स्मृतियाँ ही गोपियों को विरह दग्ध करती हैं। संक्षेप में तुलसी के 'भ्रमरगीत' में गोपियों की भावुकता, दीनता, विनयशीलता, शालीनता आदि के ही दर्शन होते हैं।

भक्त कवियों में से हरिराय, रसखान, मुकुन्ददास, घासीराम, मलूकदास, आदि ने भी इस प्रसंग को लेकर पद लिखे हैं परन्तु इनमें वही पुराना पिष्टपेषण मात्र है।

इसके उपरान्त रीतिकालीन कवियों का युग आता है। इन कवियों ने जिस प्रकार राधाकृष्ण ने अपनी विकृत शृङ्गार उक्तियों का माध्यम बनाया था उसी प्रकार इसने भ्रमरगीत प्रसंग को लेकर भी छीछालेदर की है। यह प्रसंग

'नायिका भेद' तथा 'अन्य संचारी' के चक्कर में पड़कर अपना सौन्दर्य एवं विशिष्टता खो बैठा है। केवल 'मधुप' अथवा 'मधुकर' जैसे शब्दों के प्रयोग को देखकर ही इनकी गणना इस प्रसंग में करनी पड़ रही है अन्यथा इनमें उक्ति-चमत्कार के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं मिलता। 'भ्रमरगीत' के मूलस्वर की इनमें कहीं भी ध्वनि नहीं मिलती। इन रीतिकालीन कवियों में भावुक कवि भी हैं जैसे रहीम, घनानन्द आदि। कुछ अलंकारवादी कवियों ने भी इस प्रसंग के प्रति अपनी रुचि प्रदर्शित की है जैसे मतिराम, देव आदि। कुछ ऐसे कवि भी इस काल में मिलते हैं जिन पर रीतिकालीन प्रभाव होते हुए भी सूर और नन्ददास की भक्ति-परम्परा का प्रभाव भी उसी मात्रा में है। इन्हें समन्वयवादी कहा जा सकता है। इनमें चाचा वृन्दावनदास, ब्रजनिधि रसनायक आदि की गणना की जा सकती है। अलंकारवादियों में पद्माकर एवं सेनापति का नाम भी उल्लेखनीय है।

उपर्युक्त कवियों के अतिरिक्त इस काल में अक्षर अनन्य, बरकतउल्ला 'प्रेमी', आलम, नागरीदास, ब्रजवासीदास आदि अनेक अन्य कवि ऐसे हुये हैं जिनके काव्य में इधर-उधर बिखरे हुए 'भ्रमरगीत' सम्बन्धी पद मिल जाते हैं। रीतिकालीन इन कवियों में उक्ति वैचित्र्य है, प्रसंगों की नवीन उद्भावनायें हैं परन्तु भक्ति की वह गहनता नहीं जो सूर के भ्रमरगीत प्रसंग के सैकड़ों पदों को एक साँस में पढ़ने या सुनने के लिए बाध्य कर देती है। इन लोगों ने भी लकीर तो वही पीटी है—ज्ञान पर भक्ति की विजय—परन्तु वह विभोर नहीं करते, अपनी नवीनता के कारण प्रभावित भले ही कर लें। स्थानाभाव के कारण उक्त कवियों की रचनाओं का सविस्तर विवरण देना असम्भव है इसलिए उनकी संक्षिप्त विवेचना ही यथेष्ठ प्रतीत होती है।

रीतिकाल के उपरान्त हम आधुनिक युग में आते हैं। इस युग तक आते आते परिस्थितियाँ बदल चुकी थीं। पराधीनता के प्रति विद्रोह का स्वर साहित्य में मुखरित होने लगा था। साहित्य राजदरबारों को त्यागकर जनता के दुख-दर्द के गाने गाने लगा था। इसलिए इस काल में रचित भ्रमरगीतों का स्तर भी बदल गया। अब राधा कृष्ण और गोपियाँ देशभक्त और जन-सेवक का स्मरण कर सामने आए। भक्तिकालीन तथा रीतिकालीन भावनाओं का प्रभाव था अवश्य परन्तु संयमित रूप में। आधुनिक युग के नेता के रूप में सर्वप्रथम भारतेन्दु हरिश्चन्द्र आते हैं। इन्होंने भ्रमरगीत प्रसङ्ग को लेकर अनेक फुटकर पद लिखे हैं जिनका स्वर प्रधानतः भक्तिकालीन ही रहा है। वही निर्गुण सगुण का पुराना झगड़ा और अन्त में गोपियों द्वारा आत्मसमर्पण या उद्धव का हृदय परिवर्तन। इसमें उक्ति की नवीनता के अतिरिक्त एक को

भी नवीनता नहीं मिलती। फिर भी भारतेन्दु ने औरों की अपेक्षा इस प्रसङ्ग को अधिक सहानुभूति तथा प्रेम के साथ उठाया तथा निभाया है। बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन' ने भी इसी परम्परा के कुछ पद लिखे हैं परन्तु वे भी विशेष उल्लेखनीय नहीं हैं।

इस युग में 'भ्रमरगीत' का नवीन एवं परिवर्तित रूप सर्व प्रथम सत्यनारायण 'कविरत्न' में मिलता है। कदाचित समस्त भ्रमरगीत परम्परा में 'कविरत्न' का 'भ्रमरदूत' ही एक ऐसी रचना है जो प्राचीन एवं रूढ़ निर्गुण-सगुण, ज्ञान-भक्ति की समस्या को न उठाकर अपने समय की विषम परिस्थितियों का चित्रण करता है और इस प्रकार एक नवीन दृष्टिकोण उपस्थित करता है जिसका आगे अनुकरण नहीं हो सका।

'कविरत्न' अपने 'भ्रमरदूत' में कई नवीनताओं का समावेश करते हैं। यहाँ सन्देश मथुरा से गोकुल को न जाकर गोकुल से मथुरा को जाता है और इसको भेजने वाली कोई गोपी न होकर स्वयं यशोदा माता हैं। और इस प्रसङ्ग की सबसे बड़ी विचित्रता यह है कि यह सन्देश स्वयं कृष्ण भ्रमर का रूप धारण कर ले जाते हैं। एक बार हिंडोलों के उत्सव पर माता यशोदा पुत्र वियोग से व्याकुल हो उठती हैं। कृष्ण अपनी माता को दुखी देखकर स्वयं भ्रमर का रूप धारण कर उनके पास आ जाते हैं—

"बिलपति कलपति अति जबै लखी जननि निज स्याम।
भगत-भगत आए तबै भाए मन अभिराम ॥
भ्रमर के रूप में !

माता यशोदा इस भ्रमर में तथा अपने श्याम में अनेक प्रकार का सादृश्य पाकर उसी के द्वारा अपना सन्देश भेजती हैं—"तेरो तन घनश्याम, श्याम घनश्याम उतै सुन।" इस सन्देश में माता अपने व्यक्तिगत सुख-दुख का वर्णन नहीं करती अपितु स्वयं भारतमाता का स्वरूप धारण कर अपने देश की राजनीतिक, सामाजिक और आर्थिक समस्याओं का मार्मिक वर्णन करती है। यहाँ सभ्यता का अभिशाप, प्रवासियों की समस्या, स्त्री-शिक्षा, स्त्रियों पर प्रसाशन का प्रभाव, भारतियों की दुर्दशा आदि के बड़े मार्मिक वर्णन साहित्य में प्रस्तुत किये हैं। यह एक नवीनता थी जो इससे पूर्व कहीं भी नहीं मिलती। इस सम्पूर्ण वर्णन में भाव-सौन्दर्य के साथ-साथ भाषा में संगीत एवं सौन्दर्य का पर्याप्त सन्तुलन मिलता है।

'हरिऔध' के 'भ्रमरगीत' का स्वरूप भी इसी प्रकार की नवीनता लिये हुये है। यहाँ आकर कृष्ण का माखन चुराने वाला तथा विलासी रूप एक समाज सुधारक का रूप धारण कर लेता है। वियोग की भावनाओं में भी

अन्तर आ जाता है। यहाँ गोपियाँ कृष्ण के केवल उन लोकोपकारी कार्यों की याद करती हैं जो कृष्ण ने अपने ब्रज-निवासकाल में किए थे। 'प्रियप्रवास' की राधा का रूप केवल शृङ्गार और वासना को ही लेकर नहीं चला है। इसमें राधा एक स्वदेशानुरागिनी नायिका के रूप में आती है जिसने विश्व के दुख के साथ अपना दुख मिला दिया है। राधा स्पष्ट कहती है—

"मैं ऐसी हूँ न निज दुख से कष्टिता शोक-मग्न।
हा! जैसी हूँ व्यथित ब्रज के वासियों के दुखों से॥"

यहाँ उद्धव भी ज्ञान का उपदेश न देकर लोक-सेवा की प्रेरणा देने जाते हैं। कृष्ण भी लोकसेवा में रत हैं। इसलिये उद्धव गोपियों से कहते हैं कि कृष्ण को प्राप्त करने का एकमात्र मार्ग लोकसेवा है। इसमें वियोग वर्णन है अवश्य परन्तु उसका स्वरूप लोकसेवा की भावना से ही ओतप्रोत रहा है। यह नवीनता तो अवश्य है परन्तु ऐसी नवीनता है जिसने माधुर्य, तन्मयता एवं सरसता का गला घोंट दिया है।

मैथिलीशरण गुप्त ने भी 'द्वापर' में भ्रमरगीत प्रसंग पर कलम चलाई है। इन्होंने केवल एक मौलिकता दिखाई है और वह यह कि यहाँ भ्रमर न आकर एक विहंग उड़ता हुआ आ जाता है और गोपियाँ उसी विहंग को लक्ष्य कर उद्धव को उपालम्भ सुनाने लगती हैं। गुप्तजी रामभक्त हैं इसलिए तुलसी की गोपियों के समान उनकी गोपियाँ भी पूर्ण पवित्र हैं—केवल कहीं-कहीं वाग्विदग्धता अवश्य दिखा जाती हैं।

इसके उपरान्त हम 'उद्धव शतक' के रचयिता 'रत्नाकर' पर आते हैं। रत्नाकर में भक्तिकाल एवं रीतिकाल का विचित्र समन्वय हुआ है। 'उद्धव शतक' इसका सबसे प्रबल प्रमाण है। उनमें भक्ति की गहनता और तन्मयता भी है और साथ ही रीतिकालीन वाग्वैदग्ध्य भी। उनमें जहाँ एक ओर सूर के हृदय की बेबसी है वहाँ दूसरी ओर नन्ददास का तर्क और परिहास भी है। यहाँ गोपियाँ प्राचीन स्मृति के आधार पर ही कृष्ण के जीवन के तुलनात्मक चित्रण स्थित करती हैं। साथ ही वे यह भी मान लेती हैं कि 'कान्ह' और 'ब्रह्म' वास्तव में एक ही हैं परन्तु एक भक्त हृदय अद्वैत की भावना को कैसे स्वीकार कर सकता है। वह प्रेम के लिये द्वैत का व्यवधान चाहता है। इसलिये 'उद्धव सतक' की गोपियाँ द्वैतता के इस सम्बन्ध को शाश्वत बनाये रखने के लिये उत्सुक हैं। वे मुक्ति भी नहीं चाहतीं। रूप रङ्ग हीन भावना में आसक्ति भी सम्भव नहीं। 'रत्नाकर' के वर्णन में व्यंग्य के साथ-साथ मार्मिकता यथेष्ठ मात्रा में है। उन्होंने हृदय के उन कोमल भावों का, जिनके सामने तर्क नहीं चलता, चित्र खींचा है। कृष्ण की स्मृति, गोपियों की दशा, उद्धव के उपदेश तथा

गोपियों पर हुई उसकी प्रतिक्रिया के चित्र अत्यन्त मार्मिक एवं मनोरम हैं। गोपियों के 'नन्दलाल' ब्रह्म और मुक्ति से भी श्रेष्ठ हैं। उनकी प्राप्ति के लिये वे 'सबै सांसत' सहने के लिये प्रस्तुत हैं। परन्तु उन्हें यह विश्वास हो जाना चाहिये कि ऐसा करने से वे अपने प्रियतम को प्राप्त कर सकेंगीं—

"सहि हैं तिहारे कहे सांसति सबै पै बसि,
एती कहि देउ कन्हैया मिलि जायगो।"

परिणाम स्वरूप उद्धव अन्त में निर्गुण और ज्ञान का सन्देश भूल कर, प्रेमरस में थके हुये लौटते हैं, जिनके—

"एक कर राजै नवनीत जसुदा को दियो,
एक कर वंशी वर राधिका पठाई है।"

'रत्नाकर' के इस भ्रमरगीत का अपना महत्व है। इसमें भागवत, सूर, नन्ददास की परम्परा का पालन किया गया है जो नवीनता के पुट से और भी मनोरम बन गया है। परन्तु एक बात है। इसमें नन्ददास के तर्कों का तो मजा आ जाता है परन्तु सूर की सी तन्मयता एवं विभोरता सर्वत्र नहीं मिल पाती। इसकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें कृष्ण और गोपियों में तुल्यानुराग की प्रतिष्ठा की गई है जो इस परम्परा को रत्नाकर की एक मौलिक देन है।

वर्तमान काल में उपर्युक्त कवियों के अतिरिक्त अन्य अनेक कवियों ने भी इस प्रसङ्ग को लेकर काव्य रचना की है। इनमें डा० रमाशंकर शुक्ल 'रसाल' (उद्धव शतक) द्वारिकाप्रसाद मिश्र (कृष्णायन) सागर) आदि कवियों के नाम उल्लेखनीय हैं।

इस प्रकार 'भ्रमरगीत' की परम्परा भागवत से लेकर अद्यावधि अबाध रूप से चली आई है जिसमें 'हाटक' भी है और 'फाटक' भी अर्थात् अच्छा भी है और बुरा भी। समय के अनुसार इसके मूल उद्देश्य में भी किंचित परिवर्तन होता रहा है। यह प्रसङ्ग प्रत्येक युग के कवियों को अपनी ओर आकर्षित करता रहा है। इसी कारण इसमें इतनी समृद्धि, इतना निखार इतनी मार्मिकता एवं इतनी हृदयस्पर्शिता का समावेश होता आया है जो अन्य परम्पराओं में दुर्लभ ही है।

## ४३—सतसई परम्परा : उद्भव और विकास

'भ्रमरगीत' परम्परा के समान 'सतसई-परम्परा' भी कवियों का अत्यन्त रुचिकर विषय रहा है। प्रायः यह देखा गया है कि प्रबन्ध-काव्य की तुलना में मुक्तक काव्य ही जनता में अधिक लोकप्रिय रहता है और इसीलिए उसका प्रचार भी प्रबन्ध की अपेक्षा अधिक होता है। सम्पूर्ण हिन्दी साहित्य में केवल एक ही प्रबन्ध काव्य ऐसा है जिसका प्रचार मुक्तक काव्य ही अधिक प्रतीत होता है और वह है तुलसी प्रणीत 'रामचरितमानस'। परन्तु उसके अत्यधिक प्रचार के मूल में धार्मिक भावना ही विशेष प्रबल रही। परन्तु साहित्यिक सौन्दर्य के पारखी तो गिने-चुने विद्वान ही हैं। उसके उपरान्त अभी तक अन्य कोई भी प्रबन्ध काव्य मुक्तक की तुलना में अधिक लोकप्रियता प्राप्त करने में असमर्थ रहा है। मुक्तक काव्य अपने जीवन के बिखराव एवं स्वच्छन्द उद्-भावना वृत्ति के कारण साहित्य के आदिकाल से लेकर आजतक समान रूप से लोकप्रिय रहा है। हमारी समझ में इस लोकप्रियता का कारण यह है कि प्रबन्ध की अपेक्षा मुक्तक की रचना में अधिक सहूलियत रहती है। कथावस्तु के अभाव के कारण रचयिता को उसमें न तो पूर्वापर सम्बन्ध का ध्यान रखना पड़ता है और न श्रोता अथवा पाठक को ही उसका रसास्वादन करने में कोई अधिक परिश्रम करना पड़ता है। कवि दो, चार अथवा आठ पंक्तियों में संदर्भ वर्णन, प्रभाव, उद्देश्य आदि का संक्षेप में वर्णन कर उस प्रसंग को वहीं समाप्त कर देता है।

मुक्तक काव्य की यह परम्परा वेदों से प्रारम्भ होकर आजतक यथावत् रूप में चलती चली आ रही है। इस परम्परा में शतक, सप्तशती, जिसका हिन्दी रूपान्तर 'सतसई' है, हजारा आदि के नाम से संग्रह होते आए हैं। इनमें विशेष लोकप्रियता 'शतक' और 'सतसई' को ही प्राप्त हो सकी। हजारा तो केवल एक ही मिलता है—'कालिदास हजारा'। 'शतक' परम्परा भी यथेष्ठ लोकप्रिय रही है। संस्कृत साहित्य में विभिन्न शतकों का प्रणयन हुआ था जैसे नीतिशतक, शृङ्गारशतक, वैराग्य शतक, अमरुक शतक आदि। परन्तु हिंदी में शतक परम्परा अधिक लोकप्रियता प्राप्त नहीं कर सकी। इसमें मुश्किल से दो चार शतक मिलते हैं जैसे सूर-शतक, उद्धव शतक, गांधी शतक आदि। 'सतसई परम्परा इन सबमें सबसे अधिक लोकप्रिय रही है और इस परम्परा की लोक-

प्रियता का सर्वाधिक श्रेय 'बिहारी सतसई' को ही मिलना चाहिए, इस विषय में दो मत नहीं हो सकते। क्योंकि बिहारी से पूर्व हिंदी में रचित केवल दो 'सतसई' के ही प्रमाण मिलते हैं—तुलसी सतसई एवं रहीम सतसई। काल-क्रमानुसार इनके उपरान्त बिहारी सतसई का स्थान आता है और 'बिहारी सतसई' की बढ़ती हुई लोकप्रियता को देखकर तो रीतिकाल में 'सतसइयों' का एक अम्बार सा लग गया था। और परम्परा आधुनिक काल में आकर भी वियोगी हरि की 'वीर सतसई' के रूप में जीवित रही। परन्तु अब 'शतकों' तथा 'सतसइयों' का युग समाप्त चुका है। साहित्य-सृजन-प्रबल अनेक धाराओं में विभक्त हो चुकी है। नवीनता का मोह भी प्रबल है। कविगण कविता करते हैं और वे कविताएँ विभिन्न संग्रहों के रूप में आकर्षक नाम धारण कर प्रकाशित होती रहती हैं। अब अपने सात सौ पदों, दोहों अथवा गीतों का संग्रह कर 'सतसई' के नाम से उनका संग्रह करने के लिए कोई भी कवि लालायित नहीं रहता। इसलिए अब इस परम्परा को मृतप्राय ही समझ लेना चाहिए। यह दूसरी बात है कि काफी समय बीत जाने पर भविष्य में कोई काव्य प्रेमी पन्त-सतसई, प्रसाद-सतसई, निराला-सतसई अथवा गुप्त-सतसई का संग्रह कर डाले। परन्तु वह भविष्य के गर्भ में है। वर्तमान स्थिति को देखते हुए इसकी सम्भावना तो नहीं प्रतीत होती परन्तु फिर भी निश्चय के साथ कोई बात नहीं कही जा सकती क्योंकि काव्य-रसिकों के मानसिक विकास का दिशा निर्देश करने का कोई भी दावा नहीं कर सकता।

'सतसई' शब्द का मूलरूप 'सप्तशती' है अर्थात् जिसमें सात सौ पदों का संग्रह किया गया हो। परन्तु यह आवश्यक नहीं कि उसमें ठीक सात सौ ही पद हों—दस बीस कम या अधिक भी हो सकते हैं जैसे कि 'बिहारी सतसई' में ७१६ दोहे हैं तथा १५० के लगभग दोहे परिशिष्ट के रूप में ही ऐसे संग्रहों के अन्त में जोड़ दिए गए हैं। फिर भी हमें 'सतसई' के शाब्दिक अर्थ की रक्षार्थ 'सात सौ' की संख्या के पास-पड़ोस में ही रहना पड़ेगा। 'सतसई' में 'सात सौ' की संख्या का ही विधान है परन्तु ऐसा कहीं नहीं मिलता कि वह किसी एक निश्चित छन्द में ही लिखी जाय जैसे दोहा, कवित्त, सवैया या किसी अन्य छन्द में। परन्तु सम्भवतः लगभग सभी सतसईकारों में यह मूक-समझौता रहा है कि सतसई 'दोहा' छन्द में ही लिखी जाय क्योंकि हिंदी की सभी सतसइयाँ दोहों में ही लिखी गई हैं, कोई एकाध अपवाद हो तो हम कह नहीं सकते। कम से कम अभी तक हमारे देखने में तो ऐसा कोई अपवाद नहीं आया है। दूसरी बात यह कि ऐसा कोई नियम नहीं है कि जो दोहे प्रबन्ध काव्य में आगए हों उनका संग्रह सतसई में न किया जाय क्योंकि सतसई मुक्तक काव्य है। 'तुलसी

सतसई' में अनेक ऐसे दोहे संग्रहीत हैं जो उनके रामचरितमानस में भी हैं। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि ऐसे 'सुभाषित' जिनका भाव ग्रहण करने में पूर्वापर सम्बन्ध की अपेक्षा न हो सतसई में संग्रह किये जा सकते हैं फिर चाहे वे प्रबन्ध काव्य से लिये गये हों अथवा खंडकाव्य से। यदि उनमें मुक्तक के सभी लक्षण मिल जाते हैं तो उनका संग्रह न्यायोचित ही माना जायेगा।

'सतसई परम्परा' के सम्बन्ध में अन्तिम बात यह है कि सम्भवतः किसी भी 'सतसई' का निर्माण सतसई के ही रूप में किसी भी कवि ने नहीं किया है। और यदि किसी कवि ने ऐसा किया भी है तो उन सतसइयों का वर्तमान रूप वही नहीं रहा है जो उनका मूल रूप रहा होगा क्योंकि 'बिहारी सतसई' को लेकर ही इस बात की काफी खोजबीन हो चुकी है उसमें संग्रहीत दोहों का क्रम क्या वही है जो अधिकांश सतसइयों में मिलता है? बिहारी सतसई के अनेक रूप मिले हैं जिनके दोहों के क्रम में पर्याप्त भिन्नता है। यह इस बात का प्रबल प्रमाण है कि सतसईकारों ने सतसई के रूप में रचनाएँ नहीं की थीं। उनका संग्रह सतसई के रूप में परवर्ती कवियों अथवा साहित्य रसिकों ने ही किया होगा। उन्होंने किसी भी कवि के सात सौ प्रसिद्ध दोहे छाँट लिए होंगे और फिर उसी कवि के नाम से उस ग्रन्थ की प्रसिद्धि कर दी गई होगी। इसका एक प्रमाण 'तुलसी सतसई' के रूप में दिया जा सकता है। इसमें 'मानस' के अनेक दोहों का भी संग्रह कर दिया गया है। जैसे हिन्दी साहित्य के उपलब्ध सभी भ्रमर गीतों की रचना भ्रमरगीत के रूप में ही नहीं की गई थी परन्तु उनमें ऐसे तत्व मिले जो भ्रमरगीत के प्रधान गुण हैं अतः उन्हें भी भ्रमरगीत की ही संज्ञा प्रदान की गई। हमारी समझ में सतसइयों के संग्रह में भी इसी पद्धति का पालन किया गया है।

'सतसई' किसी एक ही विषय पर लिखी हुई नहीं मिलती। उनमें विषयों की मनोरम विविधता दर्शनीय होती है। वहाँ हमारा दैनिक जीवन अपने खंड-खण्ड रूप में बिखरा हुआ मिलता है। शृङ्गार, नीति, उपदेश आदि इनके प्रधान विषय रहे हैं। परन्तु ऐसी बात नहीं कि किसी एक ही विषय को लेकर 'सतसई' की रचना नहीं हो सकती। वियोगी हरि की 'वीर सतसई' इसका प्रमाण है। उसमें केवल वीरता एवं वीरों के ही विविध रूप मिलते हैं। यह दूसरी बात है कि जिन व्यक्तियों को वियोगी हरि 'वीर' मानते है उन्हें आप कुछ और ही मानने का आग्रह करने लगें। समष्टि रूप से सतसई में ऐसे दोहे संग्रहीत होते हैं जो अपने वाग्वैदग्ध्य,रोचकता, सार्वजनीनता एवं संवेदनीयता के के कारण अपने सूक्ष्म रूप में भी प्रभावित करते हैं। 'बिहारी सतसई' के 'दोहरे' इसी कारण नाविक के तीर के समान प्रभावक माने गए हैं। हिंदी में

सतसई की परम्परा भी अत्यन्त समृद्ध रही है। अतः अब हम उसके उद्भव एवं विकास को देखने का प्रयत्न करेंगे।

हिन्दी में 'सतसई' परम्परा का उद्भव एवं विकास देखने के लिये हमें स्वभावतः उन प्रेरणा स्थलों की ओर दृष्टिपात करना पड़ेगा जहाँ से हिंदी के सतसईकारों ने प्रेरणा प्राप्त की थी और यह प्रेरणा निश्चित रूप से प्राचीन संस्कृत अथवा प्राकृत के ग्रन्थों से प्राप्त की गई थी। क्योंकि प्राकृत एवं संस्कृत में 'सतसई' परम्परा का पर्याप्त विकास मिलता है।

संस्कृत साहित्य में सर्वप्रथम मार्कण्डेय पुराण की 'दुर्गा सप्तशती' का प्रमाण मिलता है जिसमें सात सौ श्लोक हैं। परन्तु यह शुद्ध धार्मिक विषय को लेकर चली है अतः इसका प्रचार नहीं हो सका। सतसई परम्परा में केवल दो ही सतसइयों का उल्लेख किया जा सकता है जिन्होंने हिन्दी के सतसई-कारों को सतसई लिखने को प्रेरित किया था। इनमें सबसे प्रथम रचना हाल कवि कृत गाथा सप्तशती' मानी जाती है। हाल कवि का दूसरा नाम सातवाहन भी था। यह ग्रन्थ प्राकृत भाषा में लिखा गया है। यह ग्रन्थ इतना प्रसिद्ध हुआ कि आगे चलकर इसी के अनुकरण पर संस्कृत के प्रसिद्ध कवि गोवर्धना-चार्य ने अपनी 'आर्या सप्तशती' की रचना संस्कृत में की। हिन्दी के सतसई-कारों ने प्रधानतः उक्त दोनों सतसइयों को ही विषय एवं छन्द संख्या की दृष्टि से अपना आधार और आदर्श माना है। परन्तु उक्त दोनों ग्रन्थों का विवेचन करने से पूर्व संस्कृत-साहित्य की एक दूसरी समृद्ध परम्परा—शतक परम्परा—का भी परिचय प्राप्त कर लेना आवश्यक है क्योंकि 'सप्तशती' एवं 'शतक' में केवल छन्द-संख्या का ही अन्तर रहा है। विषय लगभग एक से ही रहे हैं।

संस्कृत-साहित्य में अनेक शतकों की रचना की गई थी। जिनमें से भर्तृहरि के 'नीतिशतक','शृङ्गारशतक' तथा 'वैराग्य शतक' नामक तीन शतकों के अतिरिक्त अमरुक के 'अमरुक शतक' का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। इनमें से भर्तृहरि के उपर्युक्त तीनों शतकों के विषय उनके शीर्षकों से ही स्पष्ट हो जाते हैं। 'अमरुक शतक' शृङ्गार प्रधान रचना है। इसलिए हिन्दी-सतसई परम्परा के विकास में संस्कृत के उपर्युक्त शतकों का भी बहुत बड़ा भाग है।

'गाथा सप्तशती' एवं 'आर्या सप्तशती' में विषय की दृष्टि से शृङ्गार की ही प्रधानता रही है यद्यपि उनमें जीवन के विविध क्षेत्रों को भी स्पर्श किया गया है। शतकों में शृङ्गार एवं नीति अथवा सूक्ति को ही आधार बनाया गया है। इस प्रकार सतसई-साहित्य के विषय दो ही ठहरते हैं—शृङ्गार की और नीति अथवा सूक्ति। और मुक्तक काव्य के लिए ये ही दो विषय सदैव से उपर्युक्त एवं सर्वप्रिय रहे हैं।

हम ऊपर कह आए हैं कि हिंदी-सतसई-साहित्य पर 'गाथा सप्तशती' एवं 'आर्या सप्तशती' का सर्वाधिक प्रभाव पड़ा है। अतः हमें विषय की दृष्टि से उक्त दोनों सतसइयों का भी संक्षिप्त परिचय प्राप्त कर लेना चाहिये; तभी हम हिंदी सतसई-साहित्य पर उनके प्रभाव का मूल्याङ्कन करने में समर्थ हो सकेंगे।

'गाथा सप्तशती' प्राकृत में लिखी गई थी। इसमें सात सौ ऐसी गाथाओं का संकलन किया गया है जिनमें कुछ तो स्वयं हाल की विचरित हैं परन्तु अधिकांश कई तत्कालीन तथा पूर्ववर्ती कवियों की लिखी हुई हैं। इसका स्पष्टीकरण करते हुए हाल ने स्वयं लिखा है कि—"शृङ्गार-रस से सनी लाखों गाथाओं में से ७०० ऐसी युक्तियाँ चुनकर रख दीं; जो उन्हें अत्यन्त सुन्दर एवं रस पेशल प्रतीत हुईं।" इस प्रकार इस ग्रन्थ को संग्रहीत सुभाषितों का प्रथम ग्रन्थ माना जा सकता है। इसका प्रत्येक पद्य अपने-आप में स्वतन्त्र है। विषय-वस्तु की दृष्टि से इसमें लोकजीवन के विविध पक्षों की सजीव अभिव्यक्ति की गई है। अधिकतर चित्र सरल ग्राम्य-जीवन से सम्बन्धित हैं। शृङ्गार प्रधान विषय है। कहीं-कहीं प्रकृति-चित्रण, नीति, तत्कालीन सामाजिक प्रथाओं सम्बन्धी उक्तियाँ भी मिल जाती हैं। प्रत्येक पद्य उक्ति-चमत्कार, माधुर्य, भाषा-सौष्ठव तथा व्यंग्य-सौन्दर्य से ओतप्रोत है।

प्रणय का मार्मिक चित्रण इस संग्रह की विशेषता है। प्रेम, करुणा तथा प्रेमियों की रसमयी क्रीड़ाओं के बड़े ही सुन्दर चित्र अङ्कित किये गए हैं। दाम्पत्य जीवन के भी सुन्दर चित्र हैं जिनमें सर्वत्र शृङ्गार की स्निग्धता व्याप्त है। इसके अतितिरिक्त इसमें अत्यन्त मार्मिक सूक्तियाँ कही गई हैं जो हृदय को रसाप्लावित कर देती हैं। सूक्तियों का एक ही उदाहरण उपर्युक्त विशेषता का उद्‌घाटन करने के किए पर्याप्त होगा। कवि कहता है कि—

"चापः स्वभावसरलं क्षिपति शरं किल गुणेऽपि निपन्ततम्।
ऋजुकस्य च वक्रस्य च सम्बन्धः चि चिरं भवति॥"

भावार्थ यह है कि संसार में बहरों और अन्धों का ही समय सुख से व्यतीत होता है क्योंकि बहरे कटु शब्द नहीं सुन सकते और अंधे दुष्टों की समृद्धि नहीं देख सकते। कृपण के लिए उसका धन उतना ही निष्फल है, जितनी ग्रीष्म की कड़ी धूप से व्याकुल पथिक के लिए उसकी अपनी छाया। टेढ़ों और सीधों का साथ कहीं निभ सकता है? तभी तो टेढ़ा धनुष सीधे और गुणग्राही बाणों को दूर फेंक देता है।

'गाथा सप्तशती' के सौंदर्य से मुग्ध होकर उसका संस्कृत में अनुवाद किया

गया था । और आगे चलकर गोवर्धनाचार्य ने इसी अनुकरण पर संस्कृत में 'आर्यासप्तशती' की रचना की थी । 'आर्या सप्तशती' में विषय और छन्द संख्या दोनों ही दृष्टियों से 'गाथा सप्तशती' का अनुगमन किया गया है । इसकी रचना 'आर्या' छन्द में हुई है । विषय मुख्य रूप से शृङ्गार ही है । एक आलोचक के शब्दों में—"गोवर्धनाचार्य ने उपमा, रूपक, दृष्टान्त आदि सादृश्यमूलक अलङ्कारों का आश्रय लेकर शृङ्गार रस की मार्मिक और मनोहर व्यंजना की है । संयोग तथा वियोग की दशाओं में प्रेमी-प्रेमिकाओं के अन्स्तस्तल में जो ललित कल्पनाएँ एवं सुकुमार भाव-भंगियाँ अठखेलियाँ करती हैं उनका कवि ने बड़ा मार्मिक और स्वाभाविक चित्र उपस्थित किया है । नागरिक स्त्रियों की उद्दाम शृङ्गार भावना और ग्राम-तरुणियों की मुग्ध-मंजुल लीला-भंगियाँ—नारी हृदय के इन दोनों पटलों का कवि ने सजीव चित्रण किया है ।"

'आर्या सप्तशती' 'गाथा सप्तशती' के समान ही जनता में लोकप्रिय नहीं हो सकी । इस तथ्य को स्वयं गोवर्धनाचार्य ने स्वीकार किया है । उन्होंने कहा है कि प्राकृत की सरस सूक्तियों को संस्कृत में रूपान्तरित करना वैसा ही है जैसे पृथ्वीतल पर कल्लोल करने वाली कालिन्दनन्दिनी यमुना को आकाश की ओर ले जाना—

"वाणी प्राकृत समुचरिता बलेनैव संस्कृत नीता ।
निम्नानुरूपतीरा कलिन्दकन्येव गगनतलम् ।:"

फिर भी इसमें सन्देह नहीं कि उक्त दोनों 'सप्तशतियों' ने हिन्दी सतसई-साहित्य को अनुपम प्रेरणा प्रदान करने में सर्वाधिक योग दिया था ।

उक्त 'सप्तशतियों' के अतिरिक्त संस्कृत में ऐसे और भी ग्रन्थों का प्रणयन हुआ था जिनका सीधा प्रभाव—विषय की दृष्टि से—हिन्दी सतसईकारों पर पड़ा था । 'शतक' इसी प्रकार के ग्रन्थ हैं । भर्तृहरि के तीन शतकों तथा 'अमरुकशतक' का उल्लेख हम पीछे कर आये हैं । प्रधान रूप से उपर्युक्त चारों शतकों ने ही हिन्दी पर प्रभाव डाला है । 'नीतिशतक' को सूक्ति काव्य माना जाता है । 'शृङ्गार-शतक' में वही हाल और गोवर्धनाचार्य की परम्परा का अनुगमन किया गया है । 'वैराग्यशतक' में आते-आते भर्तृहरि की शृङ्गार-प्रियता समाप्त हो जाती है और कवि को संसार से वैराग्य होने लगता है । शृङ्गार की अतिशयता के ऊबे हुए कवि के हृदय में पश्चाताप एवं वैराग्य की भावना का उत्पन्न होना मनोवैज्ञानिक दृष्टि से ठीक माना गया है । बिहारी आदि रीतिकालीन कवियों में भी अन्तिम समय में जाकर यही वैराग्य की भावना उत्पन्न हुई थी ।

'अमरुक शतक' साहित्य-कला की दृष्टि से पूर्ण सम्पन्न काव्य माना जाता

है। आचार्य आनन्दवर्धन ने 'अमरुकशतक' के प्रत्येक पद्य को 'प्रबन्धायमान' कहा है जिसका अभिप्राय यह है कि भाव, रस और अर्थ का जितना सन्निवेश एक पूरे प्रबन्ध में किया जा सकता है, उतना अमरुक के एक-एक पद्य में पाया जाता है। इसी कारण संस्कृत के गीत काव्यों में 'अमरुकशतक' का स्थान मूर्धन्य माना जाता है। यह काव्य ध्वनिकाव्य का उत्कृष्ट उदाहरण है। भाषा एवं शब्द चयन की दृष्टि से अद्वितीय है। कहा जाता है कि बिहारी पर 'गाथा सप्तशती' और 'अमरुकशतक' का ही प्रभाव सर्वाधिक पड़ा है। इस प्रकार हमने देखा कि प्राकृत एवं संस्कृत के 'सप्तशती' और 'शतक' साहित्य में प्रधानता शृङ्गार की ही रही है। नीति एवं भक्ति सम्बन्धी उद्भावनाएँ कम ही हुई हैं। और कहा यह जाता है कि हिंदी-सतसई-साहित्य पर इनका पूर्ण प्रभाव पड़ा है। जब हम हिंदी-सतसई-साहित्य पर दृष्टिपात करते हैं तो इस परम्परा की प्रारम्भिक सतसइयों—तुलसी-सतसई और रहीम-सतसई—में शृङ्गार का चित्रण न होकर नीति एवं भक्ति विषयक उद्गारों की ही प्रधानता मिलती है। इन सतसइयों को आलोचकों ने 'सूक्ति-सतसइयों' की संज्ञा प्रदान की है और इस प्रकार सम्पूर्ण हिंदी सतसई साहित्य को दो वर्गों में विभाजित कर दिया है—सूक्ति सतसई और शृङ्गार-सतसई। अतः हिंदी-सतसई-परम्परा का उद्भव सूक्ति-सतसइयों के रूप में होता है।

'सूक्ति-सतसई' को समझने के लिए 'सूक्ति' शब्द का अभिप्राय समझ लेना चाहिए। डा० श्यामसुन्दरदास के अनुसार—"सूक्ति या सुभाषित का अर्थ अच्छे कथन से है। सूक्ति का प्रधान उद्देश्य उपदेश है। नित्यप्रति के व्यवहार में जिन बातों से लाभ उठाया जा सकता है उन्हीं बातों को सूक्तिकार एक मार्मिक और हृदयग्राही ढंग से कहता है जिससे वह जन-साधारण के मन में चुभ जाती हैं।"[१] सूक्तिकार यह मार्मिकता तभी ला सकता है जब उसके कथन में कुछ वक्रता अथवा बाँकापन होगा। यह वक्रता अथवा उक्ति-वैचित्र्य इस काव्य का प्राण होता है।

हिन्दी में सूक्ति-साहित्य के अन्तर्गत रहीम-सतसई, तुलसी-सतसई तथा वृन्द सतसई की गणना की जाती है। 'रहीम-सतसई' खंडित रूप में ही प्राप्त हो सकी है। पर प्राप्य छन्दों के अनुशीलन से इतना विश्वास हो जाता है कि यह सतसई जीवन की मार्मिक अनुभूतियों के आधार पर प्रस्तुत सूक्तियों का एक संग्रह मात्र रही होगी। 'तुलसी सतसई' में भक्ति एवं नीति विषयक दोहों का संकलन किया गया है। इसकी प्रामाणिकता के विषय में हिंदी के कतिपय विद्वान सशङ्कित हैं क्योंकि इसमें कूट रचनाओं का आधिक्य है जो गोस्वामीजी

१ - सतसई-सप्तक—सम्पादक डा० श्यामसुन्दरदास—भूमिका भाग।

की अन्य रचनाओं को देखते हुए उनके स्वभाव के विरुद्ध प्रतीत होता है। परन्तु 'तुलसी-सतसई' में तुलसीकृत 'दोहावली' के लगभग डेढ़ सौ दोहे संकलित मिलते हैं और 'दोहावली' तुलसी की प्रामाणिक रचना मानी जाती है जिसमें कूट पदों को भी स्थान मिला है। अतः तुलसी-सतसई भी प्रामाणिक प्रतीत होती है।

'तुलसी सतसई' में सात सर्ग हैं जो गोस्वामीजी की प्रवृत्ति के अधिक अनुकूल प्रतीत होते हैं। इन सातों सर्गों में निम्नलिखित विषयों का वर्णन किया है जो सर्गों के क्रमानुसार इस प्रकार हैं—१—भक्ति, २—उपासना, पराभक्ति, ३—रामभजन, ४—आत्मबोध, ५—कर्म सिद्धान्त, ६—ज्ञान सिद्धान्त, ७—राजनीति।

'तुलसी सतसई' में सुन्दर एवं मार्मिक उक्तियाँ जहाँ तहाँ बिखरी हुई हैं। परन्तु सतसई की सभी उक्तियों में मार्मिकता नहीं मिलती। सूक्ति की कसौटी पर सभी दोहे खरे नहीं उतरते। "कुछ तो कबीर की साखी के ढङ्ग पर कोरे उपदेश मात्र हैं जिनका महत्व यही है कि उनमें एक महान् तथ्य का कथन है। परन्तु कथन में कितना ही महत्वपूर्ण तथ्य क्यों न हो जब तक उसमें वचन की वक्रता नहीं आती तो वह कोरा उपदेश बनकर ही रह जाता है।" ऐसी एक सूक्ति तुलसी-सतसई की दृष्टव्य है—

"ज्ञान गरीबी गुरुधरम, नरम बचन निरमोल।
तुलसी कबहुँ न छाँड़िए, सील सत्य सन्तोष॥

परन्तु तुलसी की कतिपय उक्तियों में अद्भुत वचन वक्रता, सुन्दर एवं ध्वन्यात्मक शब्दचयन तथा अद्भुत प्रभाव के दर्शन होते हैं। एक दोहा दृष्टव्य है—

"बरखत हरकत लोग सब, करखत लखै न कोय।
तुलसी भूपति भानु सम, प्रजा भाग बस होय॥"

अर्थात् सूर्य कब और कैसे पृथ्वी से अपने कर के रूप में रस खींच लेता है, यह प्रकट रूप में आज तक किसी ने नहीं देखा। किन्तु जब सूर्य उसी कर रूपी जल की वृष्टि कर पृथ्वी को सींचता है तो सभी उसे देखते हैं और देखकर प्रसन्न होते हैं। इसी प्रकार राजा को भी चाहिये कि वह प्रजा से इस प्रकार कर वसूल करे कि प्रजा को जान न पड़े और फिर कर रूप में प्राप्त उस धन-राशि को इस प्रकार प्रजा पर ही खर्च कर दे कि जिसे सब प्रत्यक्ष रूप में देख और अनुभव कर सकें।

'वृन्द-सतसई' भी सूक्ति-सतसई है। वृन्द औरंगजेब के दरबारी कवि थे जहाँ उनकी प्रसिद्धि 'सच्ची कहने वाला कविराज' के रूप में थी। वृन्द सतसई

के अध्ययन से इस बात पर प्रकाश पड़ता है कि वृन्द का जीवन अनुभव अत्यंत गहन एवं विस्तृत था। यह अनुभव उन्होंने दरबार में रहकर ही प्राप्त किया होगा। और दरबारों में ऐसे अनुभवों को प्राप्त करने के साधन सर्वाधिक रूप में उपलब्ध होते हैं। 'वृन्द सतसई' के अध्ययन से यह भी ज्ञात होता है कि वृन्द संस्कृत और प्राकृत के भी अच्छे विद्वान थे। इस ससतई के अनेक दोहों में प्राकृत एवं संस्कृत के नीति-विषयक श्लोकों की गहरी छाया दिखाई पड़ती है। 'वृन्द सतसई' सूक्ति काव्य है इसका प्रमाण उनके द्वारा किए गए मंगला-चरण में ही मिल जाता है।

"श्री गुरुनाथ प्रभाव ने, होत मनोरथ सिद्ध।
घन ते ज्यों तरु बेलि दल, फूल फलन की वृद्धि।।"

और इसके अनन्तर—

"किये वृन्द प्रस्ताव के, दोहा सुगम बनाय।
उक्ति अर्थ दृष्टान्त करि, हठि के दिए बताय।।"

और ऐसा उन्हें इसलिए करना पड़ा क्योंकि —

"भाव सरस समुझत सबै, भले लगे यह भाय।
जैसे अवसर की कही, बानी सुनत सुहाय।।"

वृन्द सूक्तिकारों के शीर्षमणि माने जाते हैं। उनकी अक्षय कीर्ति का आधार उनकी सूक्तियाँ ही हैं यद्यपि उन्होंने अन्य अनेक विषयों को लेकर भी कविता लिखी थी परन्तु उस क्षेत्र में उन्हें असफलता ही हाथ लगी। सूक्तियाँ तो तुलसी, मतिराम, बिहारी आदि ने भी लिखी हैं परन्तु उनकी कीर्ति का आधार इन्हीं सूक्तियों को नहीं माना जा सकता। सफल एवं मार्मिक सूक्ति कहना तो जैसे वृन्द का जन्मसिद्ध अधिकार हो गया था।

उपर्युक्त 'सूक्ति-सतसइयों' को विद्वानों ने मार्मिक काव्य साहित्य के अन्तर्गत माना है। परन्तु आचार्य शुक्ल इन सूक्तिकारों को कवि मानने को प्रस्तुत नहीं हैं। वे 'नीति के फुटकल पद्य' कहने वाले इन सत्य-द्रष्टाओं को 'कवि' की श्रेणी में नहीं मानते। आपका कथन द्रष्टव्य है—"चौथा वर्ग नीति के फुटकल पद्य कहने वालों का है। इनको हम कवि कहना ठीक नहीं समझते। इनके तथ्य कथन के ढंग में कभी-कभी वाग्वैदग्ध्य रहता है पर केवल वाग्वैदग्ध्य के द्वारा काव्य की सृष्टि नहीं हो सकती। यह ठीक है कि कहीं-कहीं ऐसे पद्य भी नीति की पुस्तकों में आ जाते हैं जिनमें कुछ मार्मिकता होती है, जो हृदय की अनुभूति से भी सम्बन्ध रखते हैं, पर उनकी संख्या बहुत ही अल्प होती है। अतः ऐसी रचना करने वालों को हम 'कवि' न कहकर 'सूक्तिकार' कहेंगे।"

आचार्य शुक्ल के उक्त वक्तव्य से यही ध्वनि निकलती है कि इन सूक्तिकारों की रचनाओं में काव्य-सौंदर्य का अभाव रहता है। परन्तु हमारी समझ में इस अभाव का कारण यह प्रतीत होता है कि ये सूक्तिकार एक सजग द्रष्टा के समान जीवन के विभिन्न व्यापारों का निरीक्षण किया करते थे और अपने उन निरीक्षणों की उपयोगिता का अनुभव कर उन्हें जन-साधारण के लिए सुलभ बनाने के निमित्त सीधी-सरल भाषा में उदाहरणों से पुष्ट कर लिख या कह दिया करते थे। काव्य सौन्दर्य को समझने और उससे अनुरंजित या चमत्कृत होने की शक्ति जन साधारण में नहीं होती इसलिये काव्य सौन्दर्य से पुष्ट कथन को जन साधारण समझने में असमर्थ रहता है। तुलसी को भी इसी अभिप्राय की सिद्धि के लिये चातक सम्बन्धी दोहे तथा अपनी सतसई की रचना करनी पड़ी थी। सूक्तिकार करते यह हैं कि अपने तथा दूसरों के अनुभवों एवं व्यापारों से उत्पन्न ज्ञान का संग्रह कर उसे लोकोपयोगी बनाने के लिए लोक में प्रचलित कहावतों, मुहावरों आदि से पुष्ट कर व्यक्त कर देते हैं। इन कहावतों और मुहावरों के पीछे एक विशाल अनुभव की कहानी छिपी रहती है जिससे साधारण जनता प्रायः परिचित होती है। इसलिए सूक्तियाँ जनता में अधिक लोकप्रिय होती हैं। हमारे लोकगीतों में भी प्रायः शुक्ल जी द्वारा अपेक्षित काव्य-सौन्दर्य का अभाव रहता है तो क्या हम लोक साहित्य को भी काव्य के क्षेत्र से बहिष्कृत कर दें ? यदि लोक-साहित्य काव्य के क्षेत्र में स्थान पाने का अधिकारी है तो हिन्दी का सूक्ति साहित्य भी उस स्थान का अधिकारी है अतः इन सूक्तिकारों को 'कवि' स्वीकार करने में संकोच नहीं होना चाहिए। अस्तु,

हिंदी-सतसई-साहित्य का दूसरा वर्ग 'शृङ्गार सतसइयों' का है। शृङ्गार-सतसई-साहित्य में बिहारी-सतसई, मतिराम-सतसई, रसनिधि-सतसई, राम-सतसई, विक्रम-सतसई, चन्दन-सतसई तथा शृङ्गार-सतसई की गणना की जाती है। आलोचकों ने उक्त सतसइयों में बिहारी-सतसई को ही इस परम्परा की सर्व-प्रथम एवं सर्वश्रेष्ठ रचना घोषित किया है।

बिहारी-सतसई पर गाथा सप्तशती एवं अमरुकशतक का प्रभाव विशेष रूप से तथा आर्या-सप्तशती का गौण रूप से माना जाता है। उक्त ग्रन्थों के कई श्लोकों का भाव यथावत् रूप से बिहारी-सतसई के दोहों में उतर आया है। संस्कृत एवं प्राकृत साहित्य के प्रभाव से पुष्ट यह रचना हिन्दी साहित्य में एक अनुपम स्थान की अधिकारिणी बन गई है। इसकी सर्वाधिक लोकप्रियता का सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि बिहारी के जीवन काल से लेकर आजतक जितनी टीकाएँ इस सतसई की लिखी गई हैं उतनी किसी भी अन्य काव्य ग्रन्थ की

नहीं मिलतीं। यहाँ तक कि इसका अनुवाद संस्कृत में भी कर दिया गया था। इसके टीकाकारों में लल्लूजीलाल, ज्वालाप्रसाद मिश्र, पं० पद्मसिंह शर्मा, लाला भगवानदीन, बाबू जगन्नाथदास 'रत्नाकर' जैसे साहित्य-मनीषियों का नाम आता है। इसके अतिरिक्त बिहारी-सतसई की कई संस्कृत-टीकाओं का भी उल्लेख मिलता है। हिन्दी भाषा को 'भाखा' कह कर हीन दृष्टि से देखने वाले संस्कृत भाषा के पंडितों का ध्यान भी जिस ग्रन्थ ने अपनी ओर आकर्षित कर लिया था उसका महत्व निर्विवाद है। पं० अनन्दीलाल शर्मा जोशी ने 'फिरंगे-सतसई' नाम से इसकी फारसी में टीका लिखी थी। एक टीका में बिहारी के दोहों के भावों को ब्रजभाषा के भिन्न-भिन्न छन्दों में पल्लवित किया है। साथ ही पठान सुल्तान, ईश्वरीप्रसाद, पं० अम्बिकादत्त व्यास आदि ने इन दोहों को लेकर कुण्डलियाँ बाँधी हैं। यहाँ तक कि भारतेन्दु भी बिहारी के दोहों को लेकर कुण्डलियाँ बाँधने का मोह नहीं त्याग सके थे। मुंशी देवीप्रसाद 'प्रीतम' ने 'गुलदस्ताए बिहारी' के नाम से इसका उर्दू मे अनुवाद किया था। सबसे आश्चर्यजनक टीका श्री छोटूराम वैद्य की है। इन्होंने बिहारी के प्रत्येक दोहे का अर्थ करके वैद्यक का कोई न कोई नुस्खा निकाल डाला है।

उपर्युक्त विवरण बिहारी-सतसई की अद्‌भुत लोकप्रियता का सबसे प्रबल प्रमाण है।

बिहारी-सतसई शृङ्गार प्रधान रचना है। परन्तु शान्त, वीर, हास्य आदि रसों का प्रयोग भी अनेक दोहों में किया गया है। यद्यपि यह ग्रन्थ लक्षण-ग्रन्थ न होकर एक स्वतन्त्र ग्रन्थ है फिर भी इसमें रस-विवेचन, नायिका भेद, शृङ्गार के दोनों पक्षों का चित्रण, प्रकृति-चित्रण आदि सम्पूर्ण रीतिकालीन काव्य-पद्धतियों एवं विषयों का समावेश कर दिया गया है। अनुभावों की रमणीय विवृत्ति, प्रेम की विभिन्न दशाएँ, हावों एवं संचारियों का प्रयोग, कवि का दर्शन एवं जीवन व्यापी अनुभव सभी कुछ अत्यन्त सहज एवं हृदय स्पर्शी शैली में प्रस्तुत किया गया है। दोहे जैसे छोटे छन्द में बिहारी ने ऐसे-ऐसे भाव ठूँस-ठूँस कर भरे हैं कि उनकी इस काव्य कुशलता को देखकर आश्चर्य से चकित हो जाना पड़ता है। इन दोहों में मौलिक सूझ, अर्थ गाम्भीर्य, भाषा की कसावट, कल्पना की समाहार शक्ति और अलङ्कारों की छटा आदि सभी काव्य गुण एक साथ ही मिल जाते हैं। इनके विषय में एक आलोचक की निम्न-लिखित उक्ति अक्षरशः सत्य उतरती है—

"बिहारी के दोहों में भाषा की जैसी कसावट, भावों की जैसी मौलिकता और अर्थ की जैसी गम्भीरता मिलती है, अन्यत्र दुर्लभ है। इसके साथ

ही उन जैसे अर्थपूर्ण, भावदर्शक, सुगठित और अलंकृत दोहे किसी ने नहीं लिखे ।"

बिहारी के दोहे सभी ने पढ़े होंगे । इसलिये उनके उदाहरण देना व्यर्थ है । केवल एक ही दोहा बिहारी की काव्य शक्ति का चमत्कार स्पष्ट करने के लिये पर्याप्त होगा । बिहारी 'असंगति' अलङ्कार द्वारा कैसे अद्भुत काव्य सौंदर्य की सृष्टि करने में समर्थ हुये हैं इसके लिए निम्न दोहा द्रष्टव्य है—

"दृग उरझत, टूटत कुटुम, जुरत चतुर चित प्रीति ।
परति गाँठ दुरजन हिए, दई नई यह रीति ॥"

उलझना, टूटना, जुड़ना और गाँठ पड़ना सूत में ही सम्भव होता है । पर प्रेम के क्षेत्र में अनोखी बातें होती हैं । वहाँ उलझते तो दो नेत्र हैं और टूटता कुटुम्ब है । मिलते हैं दो प्रेमी और गाँठ ( ईर्ष्या ) पड़ती है दुष्टों के हृदय में । यह नई रीति है ।

बिहारी-ततसई के उपरान्त दूसरी उल्लेखनीय सतसई रीतिकालीन प्रसिद्ध कवि मतिराम की 'मतिराम-सतसई' है । जिस प्रकार 'तुलसी-सतसई' में राम-चरितमानस, दोहावली आदि के अनेक दोहों का संग्रह कर दिया गया है उसी प्रकार 'मतिराम-सतसई' में मतिराम के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'रसराज' एवं 'ललित ललाम' के अनेक सुन्दर दोहों का संकलन मिलता है । यह बात पुनः इस तथ्य की ओर संकेत करती है कि 'मतिराम-सतसई' की रचना 'सतसई' के रूप में स्वयं मतिराम ने नहीं की थी । परवर्ती किसी काव्य-रसिक ने इस 'सतसई' का संग्रह किया होगा । मतिराम ने स्पष्ट और शुद्ध ब्रजभाषा में इन दोहों को लिखा है । बिहारी के समान उनकी भाषा में अप्रचलित एवं विकृत किए हुए शब्दों का प्रयोग नहीं मिलता । भाषा के समान उनके भाव भी बिहारी के समान प्रयत्न-साध्य न होकर अपने स्वाभाविक रूप में ही अभिव्यक्त हुये हैं । फिर भी उनमें बिहारी की सी गठन नहीं मिलती । मतिराम की शैली कहीं-कहीं उनके भावों की तीव्र गति का अनुगमन न कर पाने के कारण शिथिल हो उठी है । प्रेम की सुकुमार व्यंजना, नखशिख वर्णन, संयोग एवं वियोग का अत्यन्त मार्मिक चित्रण मतिराम-सतसई की विशेषताएँ मानी जा सकती हैं । बिहारी का सा उद्दाम शृङ्गार रस वहाँ नहीं मिलता ।

मतिराम की विशेषता एवं वाग्वैदग्ध्य को स्पष्ट करने के लिये उनका केवल एक दोहा ही यथेष्ठ होगा—

"लिखति अवनि तल चरन सौं, बिहँसति विमल कपोल ।
अधनिकरे मुख-इन्दु तैं, अमृत बिन्दु से बोल ॥"

कहीं-कहीं इन पर बिहारी का स्पष्ट प्रभाव लक्षित होता है। आँख मिचौनी से सम्बन्धित दोनों कवियों का एक-एक दोहा दृष्टव्य है—

"दृग मिहचत मृगलोचनी, भर्‌यौ उलटि भुज, बाथ।
जानि गई तिय नाथ के, हाथ परस हीँ हाथ॥"

—बिहारी

"खेलत चोर मिहीचिनी परे प्रेम पहचानि।
जानी प्रगटत परस तैं तिय लोचन प्रिय पानि॥"

—मतिराम

इसके उपरान्त 'रसनिधि-सतसई' का उल्लेख आता है। यह सतसई कवि पृथ्वीसिंह 'रसनिधि' के विशाल ग्रन्थ 'रतन हजारा' का लघु संस्करण मानी जाती है। 'रसनिधि' का प्रमुख विषय भी 'प्रेम' अर्थात् शृङ्गार ही रहा है। इनमें प्रेम की तन्मयता तो मिलती है परन्तु उसके अभिव्यक्तीकरण में इन्होंने संयम से काम नहीं लिया है। इसलिये वह प्रायः अश्लील हो उठा है। भाषा में उर्दू फारसी के शब्दों के अधिक प्रयोग से शैली में शिथिलता आ गई है। कहीं-कहीं पर इन्होंने श्लेष, यमक आदि शब्दालंकारों द्वारा चमत्कार उत्पन्न करने का प्रयत्न किया है। कुछ स्थलों पर इन्होंने बिहारी द्वारा व्यक्त भावों का स्पष्टतः अनुकरण किया है। उदाहरण के लिये बिहारी के "दृग उरझत, टूटत कुटुम" वाले दोहे से रसनिधि का निम्नलिखित दोहा मिलाकर देखिये। रसनिधि ने उसी भाव को इन शब्दों में व्यक्त करने का प्रयत्न किया है—

"उरझत दृग बँधि जात मन, कहौ कौन यह रीति।
प्रेमनगर में आइकैं देखी बड़ी अनीति॥

कालक्रमानुसार 'रसनिधि-सतसई' के उपरान्त रामसहायदास रचित 'राम-सतसई' का नाम आता है। इसका विषय भी शृङ्गार है यद्यपि रामसहाय भक्त माने जाते थे। इसमें शृङ्गार रस के सभी अंगों का सरल एवं प्रसादगुण पूर्ण शैली में वर्णन किया गया है। इसमें 'मतिराम-सतसई' की सी सरसता और स्वाभाविकता मिलती है। इन पर भी बिहारी का प्रभाव स्पष्ट दिखाई पड़ता है। सम्भवतः रीतिकालीन सतसइयों में 'विक्रम सतसई' इस परम्परा की अन्तिम कृति मानी जाती है। इसकी रचना चरखारी के राजा महाराजा विक्रमसिंह ने की थी। इन्होंने भी 'बिहारी-सतसई' को आदर्श मानकर उसका अनुकरण करने का प्रयत्न किया है परन्तु अनुकरण भी कलाहीन ही हुआ है। इनका विषय भी शृङ्गार ही रहा है यद्यपि कहीं-कहीं शान्त रस के भी दर्शन हो जाते हैं।

आधुनिक काल में आकर केवल एक सतसई के ही दर्शन होते हैं—वियोगी

कहीं-कहीं इन पर बिहारी का स्पष्ट प्रभाव लक्षित होता है। आँख मिचौनी से सम्बन्धित दोनों कवियों का एक-एक दोहा द्रष्टव्य है—

"दृग मिहचत मृगलोचनी, भर्‌यौ उलटि भुज, बाथ।
जानि गई तिय नाथ के, हाथ परस हीं हाथ॥"

—बिहारी

"खेलत चोर मिहीचिनी परे प्रेम पहचानि।
जानी प्रगटत परस तैं तिय लोचन प्रिय पानि॥"

—मतिराम

इसके उपरान्त 'रसनिधि-सतसई' का उल्लेख आता है। यह सतसई कवि पृथ्वीसिंह 'रसनिधि' के विशाल ग्रन्थ 'रतन हजारा' का लघु संस्करण मानी जाती है। 'रसनिधि' का प्रमुख विषय भी 'प्रेम' अर्थात् शृङ्गार ही रहा है। इनमें प्रेम की तन्मयता तो मिलती है परन्तु उसके अभिव्यक्तीकरण में इन्होंने संयम से काम नहीं लिया है। इसलिये वह प्रायः अश्लील हो उठा है। भाषा में उर्दू फारसी के शब्दों के अधिक प्रयोग से शैली में शिथिलता आ गई है। कहीं-कहीं पर इन्होंने श्लेष, यमक आदि शब्दालंकारों द्वारा चमत्कार उत्पन्न करने का प्रयत्न किया है। कुछ स्थलों पर इन्होंने बिहारी द्वारा व्यक्त भावों का स्पष्टतः अनुकरण किया है। उदाहरण के लिये बिहारी के "दृग उरझत, टूटत कुटुम" वाले दोहे से रसनिधि का निम्नलिखित दोहा मिलाकर देखिये। रसनिधि ने उसी भाव को इन शब्दों में व्यक्त करने का प्रयत्न किया है—

"उरझत दृग बँधि जात मन, कहौ कौन यह रीति।
प्रेमनगर में आइकैं देखी बड़ी अनीति॥

कालक्रमानुसार 'रसनिधि-सतसई' के उपरान्त रामसहायदास रचित 'राम-सतसई' का नाम आता है। इसका विषय भी शृङ्गार है यद्यपि रामसहाय भक्त माने जाते थे। इसमें शृङ्गार रस के सभी अंगों का सरल एवं प्रसादगुण पूर्ण शैली में वर्णन किया गया है। इसमें 'मतिराम-सतसई' की सी सरसता और स्वाभाविकता मिलती है। इन पर भी बिहारी का प्रभाव स्पष्ट दिखाई पड़ता है। सम्भवतः रीतिकालीन सतसइयों में 'विक्रम सतसई' इस परम्परा की अन्तिम कृति मानी जाती है। इसकी रचना चरखारी के राजा महाराजा विक्रमसिंह ने की थी। इन्होंने भी 'बिहारी-सतसई' को आदर्श मानकर उसका अनुकरण करने का प्रयत्न किया है परन्तु अनुकरण भी कलाहीन ही हुआ है। इनका विषय भी शृङ्गार ही रहा है यद्यपि कहीं-कहीं शान्त रस के भी दर्शन हो जाते हैं।

आधुनिक काल में आकर केवल एक सतसई के ही दर्शन होते हैं—वियोगी

ही उन जैसे अर्थपूर्ण, भावदर्शक, सुगठित और अलंकृत दोहे किसी ने नहीं लिखे ।"

बिहारी के दोहे सभी ने पढ़े होंगे । इसलिये उनके उदाहरण देना व्यर्थ है । केवल एक ही दोहा बिहारी की काव्य शक्ति का चमत्कार स्पष्ट करने के लिये पर्याप्त होगा । बिहारी 'असंगति' अलङ्कार द्वारा कैसे अद्भुत काव्य सौदर्य की सृष्टि करने में समर्थ हुये हैं इसके लिए निम्न दोहा दृष्टव्य है—

"दृग उरझत, टूटत कुटुम, जुरत चतुर चित प्रीति ।
परति गाँठ दुरजन हिए, दई नई यह रीति ।।"

उलझना, टूटना, जुड़ना और गाँठ पड़ना सूत में ही सम्भव होता है । पर प्रेम के क्षेत्र में अनोखी बातें होती हैं । वहाँ उलझते तो दो नेत्र हैं और टूटता कुटुम्ब है । मिलते हैं दो प्रेमी और गाँठ ( ईर्ष्या ) पड़ती है दुष्टों के हृदय में । यह नई रीति है ।

बिहारी-ततसई के उपरान्त दूसरी उल्लेखनीय सतसई रीतिकालीन प्रसिद्ध कवि मतिराम की 'मतिराम-सतसई' है । जिस प्रकार 'तुलसी-सतसई' में राम-चरितमानस, दोहावली आदि के अनेक दोहों का संग्रह कर दिया गया है उसी प्रकार 'मतिराम-सतसई' में मतिराम के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'रसराज' एवं 'ललित ललाम' के अनेक सुन्दर दोहों का संकलन मिलता है । यह बात पुनः इस तथ्य की ओर संकेत करती है कि 'मतिराम-सतसई' की रचना 'सतसई' के रूप में स्वयं मतिराम ने नहीं की थी । परवर्ती किसी काव्य-रसिक ने इस 'सतसई' का संग्रह किया होगा । मतिराम ने स्पष्ट और शुद्ध ब्रजभाषा में इन दोहों को लिखा है । बिहारी के समान उनकी भाषा में अप्रचलित एवं विकृत किए हुए शब्दों का प्रयोग नहीं मिलता । भाषा के समान उनके भाव भी बिहारी के समान प्रयत्न-साध्य न होकर अपने स्वाभाविक रूप में ही अभिव्यक्त हुये हैं । फिर भी उनमें बिहारी की सी गठन नहीं मिलती । मतिराम की शैली कहीं-कहीं उनके भावों की तीव्र गति का अनुगमन न कर पाने के कारण शिथिल हो उठी है । प्रेम की सुकुमार व्यंजना, नखशिख वर्णन, संयोग एवं वियोग का अत्यन्त मार्मिक चित्रण मतिराम-सतसई की विशेषताएँ मानी जा सकती हैं । बिहारी का सा उद्दाम श्रृङ्गार रस वहाँ नहीं मिलता ।

मतिराम की विशेषता एवं वाग्वैदग्ध्य को स्पष्ट करने के लिये उनका केवल एक दोहा ही यथेष्ठ होगा—

"लिखति अवनि तल चरन सौं, बिहँसति विमल कपोल ।
अधनिकरे मुख-इन्दु तैं, अमृत बिन्दु से बोल ।।"

कहीं-कहीं इन पर बिहारी का स्पष्ट प्रभाव लक्षित होता है। आँख मिचौनी से सम्बन्धित दोनों कवियों का एक-एक दोहा दृष्टव्य है—

"दृग मिहचत मृगलोचनी, भर्यौ उलटि भुज, बाथ।
जानि गई तिय नाथ के, हाथ परस हीं हाथ ॥"

—बिहारी

"खेलत चोर मिहीचिनी परे प्रेम पहचानि।
जानी प्रगटत परस तैं तिय लोचन प्रिय पानि ॥"

—मतिराम

इसके उपरान्त 'रसनिधि-सतसई' का उल्लेख आता है। यह सतसई कवि पृथ्वीसिंह 'रसनिधि' के विशाल ग्रन्थ 'रतन हजारा' का लघु संस्करण मानी जाती है। 'रसनिधि' का प्रमुख विषय भी 'प्रेम' अर्थात् शृङ्गार ही रहा है। इनमें प्रेम की तन्मयता तो मिलती है परन्तु उसके अभिव्यक्तीकरण में इन्होंने संयम से काम नहीं लिया है। इसलिये वह प्रायः अश्लील हो उठा है। भाषा में उर्दू फारसी के शब्दों के अधिक प्रयोग से शैली में शिथिलता आ गई है। कहीं-कहीं पर इन्होंने श्लेष, यमक आदि शब्दालंकारों द्वारा चमत्कार उत्पन्न करने का प्रयत्न किया है। कुछ स्थलों पर इन्होंने बिहारी द्वारा व्यक्त भावों का स्पष्टतः अनुकरण किया है। उदाहरण के लिये बिहारी के "दृग उरझत, टूटत कुटुम" वाले दोहे से रसनिधि का निम्नलिखित दोहा मिलाकर देखिये। रसनिधि ने उसी भाव को इन शब्दों में व्यक्त करने का प्रयत्न किया है—

"उरझत दृग बँधि जात मन, कहौ कौन यह रीति।
प्रेमनगर में आइकैं देखी बड़ी अनीति ॥

कालक्रमानुसार 'रसनिधि-सतसई' के उपरान्त रामसहायदास रचित 'राम-सतसई' का नाम आता है। इसका विषय भी शृङ्गार है यद्यपि रामसहाय भक्त माने जाते थे। इसमें शृङ्गार रस के सभी अंगों का सरल एवं प्रसादगुण पूर्ण शैली में वर्णन किया गया है। इसमें 'मतिराम-सतसई' की सी सरसता और स्वाभाविकता मिलती है। इन पर भी बिहारी का प्रभाव स्पष्ट दिखाई पड़ता है। सम्भवतः रीतिकालीन सतसइयों में 'विक्रम सतसई' इस परम्परा की अन्तिम कृति मानी जाती है। इसकी रचना चरखारी के राजा महाराजा विक्रमसिंह ने की थी। इन्होंने भी 'बिहारी-सतसई' को आदर्श मानकर उसका अनुकरण करने का प्रयत्न किया है परन्तु अनुकरण भी कलाहीन ही हुआ है। इनका विषय भी शृङ्गार ही रहा है यद्यपि कहीं-कहीं शान्त रस के भी दर्शन हो जाते हैं।

आधुनिक काल में आकर केवल एक सतसई के ही दर्शन होते हैं—वियोगी

ही उन जैसे अर्थपूर्ण, भावदर्शक, सुगठित और अलंकृत दोहे किसी ने नहीं लिखे ।"

बिहारी के दोहे सभी ने पढ़े होंगे । इसलिये उनके उदाहरण देना व्यर्थ है । केवल एक ही दोहा बिहारी की काव्य शक्ति का चमत्कार स्पष्ट करने के लिये पर्याप्त होगा । बिहारी 'असंगति' अलङ्कार द्वारा कैसे अद्भुत काव्य सौंदर्य की सृष्टि करने में समर्थ हुये हैं इसके लिए निम्न दोहा दृष्टव्य है—

"दृग उरझत, टूटत कुटुम, जुरत चतुर चित प्रीति ।
परति गाँठ दुरजन हिए, दई नई यह रीति ॥"

उलझना, टूटना, जुड़ना और गाँठ पड़ना सूत में ही सम्भव होता है । पर प्रेम के क्षेत्र में अनोखी बातें होती हैं । वहाँ उलझते तो दो नेत्र हैं और टूटता कुटुम्ब है । मिलते हैं दो प्रेमी और गाँठ ( ईर्ष्या ) पड़ती है दुष्टों के हृदय में । यह नई रीति है ।

बिहारी-ततसई के उपरान्त दूसरी उल्लेखनीय सतसई रीतिकालीन प्रसिद्ध कवि मतिराम की 'मतिराम-सतसई' है । जिस प्रकार 'तुलसी-सतसई' में राम-चरितमानस, दोहावली आदि के अनेक दोहों का संग्रह कर दिया गया है उसी प्रकार 'मतिराम-सतसई' में मतिराम के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'रसराज' एवं 'ललित ललाम' के अनेक सुन्दर दोहों का संकलन मिलता है । यह बात पुनः इस तथ्य की ओर संकेत करती है कि 'मतिराम-सतसई' की रचना 'सतसई' के रूप में स्वयं मतिराम ने नहीं की थी । परवर्ती किसी काव्य-रसिक ने इस 'सतसई' का संग्रह किया होगा । मतिराम ने स्पष्ट और शुद्ध ब्रजभाषा में इन दोहों को लिखा है । बिहारी के समान उनकी भाषा में अप्रचलित एवं विकृत किए हुए शब्दों का प्रयोग नहीं मिलता । भाषा के समान उनके भाव भी बिहारी के समान प्रयत्न-साध्य न होकर अपने स्वाभाविक रूप में ही अभिव्यक्त हुये हैं । फिर भी उनमें बिहारी की सी गठन नहीं मिलती । मतिराम की शैली कहीं-कहीं उनके भावों की तीव्र गति का अनुगमन न कर पाने के कारण शिथिल हो उठी है । प्रेम की सुकुमार व्यंजना, नखशिख वर्णन, संयोग एवं वियोग का अत्यन्त मार्मिक चित्रण मतिराम-सतसई की विशेषताएँ मानी जा सकती हैं । बिहारी का सा उद्दाम शृङ्गार रस वहाँ नहीं मिलता ।

मतिराम की विशेषता एवं वाग्वैदग्ध्य को स्पष्ट करने के लिये उनका केवल एक दोहा ही यथेष्ठ होगा—

"लिखति अवनि तल चरन सौं, बिहँसति विमल कपोल ।
अधनिकरे मुख-इन्दु तैं, अमृत बिन्दु से बोल ॥"

कहीं-कहीं इन पर बिहारी का स्पष्ट प्रभाव लक्षित होता है। आँख मिचौनी से सम्बन्धित दोनों कवियों का एक-एक दोहा दृष्टव्य है—

"दृग मिहचत मृगलोचनी, भर्‌यौ उलटि भुज, बाथ।
जानि गई तिय नाथ के, हाथ परस हीँ हाथ॥"

—बिहारी

"खेलत चोर मिहीचिनी परे प्रेम पहचानि।
जानी प्रगटत परस तैं तिय लोचन प्रिय पानि॥"

—मतिराम

इसके उपरान्त 'रसनिधि-सतसई' का उल्लेख आता है। यह सतसई कवि पृथ्वीसिंह 'रसनिधि' के विशाल ग्रन्थ 'रतन हजारा' का लघु संस्करण मानी जाती है। 'रसनिधि' का प्रमुख विषय भी 'प्रेम' अर्थात् श्रृङ्गार ही रहा है। इनमें प्रेम की तन्मयता तो मिलती है परन्तु उसके अभिव्यक्तीकरण में इन्होंने संयम से काम नहीं लिया है। इसलिये वह प्रायः अश्लील हो उठा है। भाषा में उर्दू फारसी के शब्दों के अधिक प्रयोग से शैली में शिथिलता आ गई है। कहीं-कहीं पर इन्होंने श्लेष, यमक आदि शब्दालंकारों द्वारा चमत्कार उत्पन्न करने का प्रयत्न किया है। कुछ स्थलों पर इन्होंने बिहारी द्वारा व्यक्त भावों का स्पष्टतः अनुकरण किया है। उदाहरण के लिये बिहारी के "दृग उरझत, टूटत कुटुम" वाले दोहे से रसनिधि का निम्नलिखित दोहा मिलाकर देखिये। रसनिधि ने उसी भाव को इन शब्दों में व्यक्त करने का प्रयत्न किया है—

"उरझत दृग बँधि जात मन, कहौ कौन यह रीति।
प्रेमनगर में आइकैं देखी बड़ी अनीति॥

कालक्रमानुसार 'रसनिधि-सतसई' के उपरान्त रामसहायदास रचित 'राम-सतसई' का नाम आता है। इसका विषय भी श्रृङ्गार है यद्यपि रामसहाय भक्त माने जाते थे। इसमें श्रृङ्गार रस के सभी अंगों का सरल एवं प्रसादगुण पूर्ण शैली में वर्णन किया गया है। इसमें 'मतिराम-सतसई' की सी सरसता और स्वाभाविकता मिलती है। इन पर भी बिहारी का प्रभाव स्पष्ट दिखाई पड़ता है। सम्भवतः रीतिकालीन सतसइयों में 'विक्रम सतसई' इस परम्परा की अन्तिम कृति मानी जाती है। इसकी रचना चरखारी के राजा महाराजा विक्रमसिंह ने की थी। इन्होंने भी 'बिहारी-सतसई' को आदर्श मानकर उसका अनुकरण करने का प्रयत्न किया है परन्तु अनुकरण भी कलाहीन ही हुआ है। इनका विषय भी श्रृङ्गार ही रहा है यद्यपि कहीं-कहीं शान्त रस के भी दर्शन हो जाते हैं।

आधुनिक काल में आकर केवल एक सतसई के ही दर्शन होते हैं—वियोगी

हरि की 'वीर-सतसई'। और यह 'वीर-सतसई' हिन्दी साहित्य की 'सतसई-परम्परा' की अन्तिम कड़ी है और आधुनिक काल की एक मात्र सतसई भी। इसका एकमात्र एवं प्रधान विषय वीररस है। वीररस प्रधान सतसई भी संपूर्ण हिन्दी-साहित्य में केवल इसी को माना जा सकता है। इस सतसई की कई निराली विशेषताएँ हैं। एक तो यह कि इसमें वीरता की भावना का आदि कालीन अथवा रीतिकालीन रूप न रहकर उसे अत्यधिक विस्तार दे दिया गया है। जिसका परिणाम यह निकला है कि वीरों की कई ऐसी नई श्रेणियाँ उठ खड़ी हुई हैं जिन्हें इससे पूर्व वीर नहीं स्वीकार किया जाता था।

'वीर' रस का स्थायी भाव 'उत्साह' माना गया है इस लक्षण के आधार पर वियोगी हरि द्वारा आविष्कृत दयावीर, कर्मवीर, दानवीर आदि को तो 'वीर' स्वीकार करने में स्पष्ट संकोच नहीं होता क्योंकि इनमें उत्साह का प्राधन्य रहता है परन्तु 'विरह वीर' को वीर स्वीकार कर लिया जाय, इसमें कोई तुक नहीं दिखाई देती। वियोगी हरि स्वयं इस विषय में आशंकित हैं कि उनके इस नवीन आविष्कार को साहित्यिकों के समाज द्वारा स्वीकार नहीं किया जायेगा। इसलिये उन्होंने 'विरह वीर' के विषय में निम्नलिखित स्पष्टीकरण दिया है—

"सामान्य साहित्यिकों ने इस नाम का वीर विभागों में कोई विभाग नहीं किया है। पर वीररस का स्थायी भाव 'उत्साह' विशुद्ध विरह में अच्छी मात्रा में पाया जाता है। इसी से हमने अद्वितीय विरहिणी व्रजांगनाओं को 'विरह वीर' नाम के नये 'वीर-विभाग' में स्थान देने की धृष्टता की है।" हमारे विद्यालयों में इफरात से पाये जाने वाले विरह-वीरों की टोलियाँ इस नवीन स्थापना के लिये वियोगी हरि की जन्म-जन्मान्तर तक कृतज्ञ रहेंगी क्योंकि ऐसा करके उन्होंने इन 'विरह वीरों' को समाज की भर्त्सना एवं लांच्छना से बचा लिया है। इन विरह वीरों ने रतनसेन के समान चित्तौड़ का त्याग न कर अपनी पाठ्य पुस्तकों का त्याग कर डाला है और इनकी सहयोगिनी वीरांगनाओं ने अपने विरह-वीरों से किसी भी बात में पीछे न रहने की कसम खाकर फैशन रूपी विरह में अपने को आकण्ठ निमग्न कर दिया है।

ऐसी इस 'वीर-सतसई' में पूरे सात सौ दोहे हैं—न एक कम और न एक अधिक। इनका विभाजन सौ-सौ दोहों में कर सात शतकों में पूरी पुस्तक को बाँट दिया है। इस विभाजन में विषयानुसार क्रम का कहीं पता भी नहीं चलता। मंगलाचरण में भी भगवान के वीर रूप की ही बन्दना है और फिर वीररस को रसराज घोषित कर उसके प्रति अपनी अनन्य आस्था का परिचय दिया है।

"छाँड़ि वीररस अब हमें नहिं भावत रस आन।
सूझत सावन आँधरहि हरो हरो हि जहान।।"

ऐसी ही अनेक विचित्रताएँ इस ग्रन्थ में पाठकों को मिलेंगी। शृङ्गार और वीर रस का शाश्वत सम्बन्ध माना गया है। परन्तु वियोगी हरि की दृष्टि में वीरता और शृङ्गार का कोई सम्वन्ध ही नहीं हो सकता।

"जँह नृतति नित चंडिका तांडव-नृत्य प्रचण्ड।
कुसुम तीर तँह काम के होत आप सतखण्ड।।"

स्थानाभाव के कारण हम यहाँ 'वीर सतसई' का विस्तृत विवेचन करने में अक्षम हैं। उसका रसास्वादन तो स्वयं ही पढ़कर किया जा सकता है। इतने चमत्कारों का संग्रह होते हुये भी इसे आधुनिक व्रजभाषा काव्य की एक अमूल्य निधि मानकर १२००)के मंगलाप्रसाद पारितोषिक द्वारा सम्मानित किया गया था। वैसे समष्टि रूप से हम इसे सुन्दर साहित्यिक कृति मानने को वाध्य हैं। भाषा सरल, शैली दुरूहता से मुक्त एवं विषय रोचक हैं।

प्रो० देवेन्द्र शर्मा ने 'सतसई-साहित्य' का विवेचन करते हुये इस परम्परा की निम्नलिखित विशेषताएँ बताई हैं।

१—सभी हिंदी की सतसइयों की भाषा व्रज है।

२—सभी रचनाएँ प्रायः दोहा छन्द में लिखी गई हैं।

३—सभी में शृङ्गार की प्रधानता है। (वीर सतसई एवं सूक्ति सतसइयों को छोड़कर)।

४—शृङ्गार के अतिरिक्त अन्य रसों का गौण रूप में प्रयोग किया गया है।

५—प्रकृति का अधिकांशतः उद्दीपन पक्ष ही प्रस्तुत किया गया है।

६—अनुभावों की व्यंजना विशेषतः दर्शनीय है।

७—परकीया एवं स्वकीया, दोनों ही प्रकार की नायिकाएँ इन ग्रन्थों में वर्णित की गई हैं।

८—नखशिख वर्णन एवम् रूप का प्रभावात्मक वर्णन सभी में एक जैसा ही—परम्पराभुक्त रूप में किया गया है।

९—राधा एवम् कृष्ण ही नायिका तथा नायक बनाये गये हैं।

१०—ये समस्त सतसइयाँ स्वतन्त्र ग्रन्थों के रूप में हैं। लक्षण अथवा लक्ष्य ग्रन्थों के रूप में कवियों ने इनकी रचना नहीं की है।

## ४५—एकांकी नाटक : स्वरूप और विकास

हम हिंदी नाटक का विवेचन करते समय नाटक-साहित्य के स्वरूप एवं विकास पर पर्याप्त प्रकाश डाल चुके हैं। एकांकी नाटक का ही एक स्वरूप माना जाता है। उसमें नाटक के सम्पूर्ण तत्व तो होते ही हैं साथ ही उसके रचना-विधान तथा अन्य तत्वों में कुछ ऐसी विशेषतायें होती हैं जिनके कारण साहित्य शास्त्रियों ने एकांकी को साहित्य की एक सर्वथा स्वतन्त्र विधा मान लिया है, उसी प्रकार जिस प्रकार कि उपन्यास और कहानी को उनकी अपनी-अपनी विशेषताओं के कारण स्वतन्त्र विधाओं के रूप में स्वीकार किया है।

साधारणत: एकांकी नाटक के उस स्वरूप को कहते हैं जिसमें केवल एक ही अङ्क में सम्पूर्ण नाटक समाप्त हो जाता है। यूरोपिय विद्वानों ने नाटक के छः तत्व माने हैं— १—कथावस्तु, २—पात्र, ३—कथोपकथन, ४—देशकाल, ५—उद्देश्य और ६—शैली। एकाँकी के लिए भी इन तत्वों की अनिवार्यता अपेक्षित है। प्रो० रामगोपालसिंह चौहान के शब्दों में—

"... एकांकी एक अङ्क का ही नाटक होता है, जिसमें एकांकीकार एक ही घटना को नाटकीय लाघव से, उसमें औत्सुक्य सम्भ्रम (Suspense) और विस्मय (Surprise) का सृजन कर उसे चरम सीमा तक विकसित करता है और नाटकीय विस्मय (Dramatic Surprise) के साथ उसका इस रूप में अन्त करता है कि एकांकी की समस्त घटनायें और कथा तथा उसके पात्र, दर्शक या पाठक के मन प्राण और भावना के संगी बन कर सांकेतिक रूप से उसके मनोभावों (Instinct) का विषय बन जाते हैं और उसमें विचारों और भावों की अदम्य उत्तेजना उत्पन्न कर देते हैं, तथा दर्शक या पाठक की मानसिक स्नायुओं में गुदगुदी उत्पन्न कर, उसका मनोरंजन करते हैं या उसे झकझोर कर उसके मर्म को स्पर्श कर उसमें कुछ करने का दृढ़ संकल्प उत्पन्न करते हैं।"[१]

प्रो० चौहान द्वारा की गई एकांकी की उपर्युक्त विस्तृत परिभाषा को पूरी तरह से समझने के लिए हमें नाटक और एकांकी का भेद समझ लेना आवश्यक है क्योंकि प्रो० चौहान ने एकांकी की जो विशेषतायें बताई हैं वे नाटक में भी अनिवार्य मानी जाती हैं।

---

१ **हिन्दी नाटक : सिद्धान्त और समीक्षा— प्रो० रामगोपालसिंह चौहान।**

हम ऊपर कह आये हैं कि एकांकी दृश्य काव्य का एक अंग होते हुए भी साहित्य की एक सर्वथा स्वतन्त्र विधा माना जाता है। इसका कारण यह है कि नाटक तथा एकाङ्की में तत्वों की समानता रहते हुए भी कुछ ऐसे मौलिक भेद होते हैं जिनके कारण एकाङ्की को एक स्वतन्त्र विधा माना गया है। एकाङ्की और अनेकाङ्की नाटकों के अन्तर पर प्रकाश डालते हुए सुप्रसिद्ध एकाङ्कीकार डा० रामकुमार वर्मा ने लिखा है—

"एकाङ्की नाटकों में अन्य प्रकार के नाटकों से विशेषता होती है। उसमें एक ही घटना होती है और वह घटना नाटकीय कौशल से कौतूहल का संयम करती हुई चरम सीमा तक पहुँचती है। उसमें कोई अप्रधान प्रसंग नहीं रहता। विस्तार के अभाव में प्रत्येक घटना कला की भांति खिलकर पुष्प की भाँति विकसित हो उठती है। उसमें लता की भाँति फैलने की विश्रृङ्खलता नहीं होती।"[1]

हिंदी-एकाङ्की साहित्य पर शोध-कार्य करने वाले मर्मज्ञ विद्वान डाक्टर रामचरण महेन्द्र इस अन्तर को स्पष्ट करते हुए लिखते हैं—

"एकाङ्की का नाटक से वही सम्बन्ध है, जो कहानी का उपन्यास से अथवा खंडकाव्य का महाकाव्य से। नाटक में जीवन का विस्तार, लम्बाई और परिधि का विस्तार है, क्षेत्र जीवन की भाँति सुविस्तृत है। एकाङ्की का क्षेत्र सीमित है, परिधि संकुचित है और जीवन का एक पहलू ही चित्रित करने का अल्प काल है।......एकाङ्की थोड़े से समय में मानव-जीवन की एक झाँकी मात्र दे देता है। वह किसी विशेष पहलू पर प्रकाश डालता है। नाटक में जीवन की बहुज्ञता, अनेक रूपता और घटना-बाहुल्य है, एकाङ्की में एक-रूपता, एक समस्या, एक पहलू या जीवन का एक उद्दीप्त क्षण है। एकाङ्की में मितव्ययता और संक्षिप्तता का महत्व है। एकाङ्की के कथानक सरल होते हैं।......नाटक में कथानक जटिल होता है। और छोटी सहायक घटनाओं को स्थान प्राप्त हो जाता है। एकाङ्की प्रायः संघर्ष स्थल से प्रारम्भ होता है और शीघ्र ही गति पकड़कर चरम सीमा की ओर अग्रसर होता है। नाटक की गति धीमी होती है, एकाङ्की में वेग सम्पन्न प्रवाह का महत्व है।...... एकाङ्की में संकलन त्रय का होना महत्वपूर्ण है। यही उसे जीवन का यथार्थ वादी चित्र बनाता है।......बड़े नाटक में संकलन-त्रय का निर्वाह आवश्यक नहीं है।"[2]

डा० गणपतिचंद्र गुप्त का मत भी उपर्युक्त मत के अनुरूप ही है। आपका

१—'पृथ्वीराज की आंखें'—डा० रामकुमार वर्मा।

२—हिन्दी-एकांकी : उद्भव और विकास—डा० रामचरण महेन्द्र

कथन है कि—"एकाङ्की में एक अङ्क, एक घटना, एक कार्य और एक समस्या होती है जबकि नाटक में कई अङ्कों, घटनाओं, कार्यों और समस्याओं का आयोजन हो सकता है। अतः स्थूल दृष्टि से एकाङ्की नाटक से बहुत लघु और सीमित होता है किन्तु फिर भी किसी छोटे नाटक को एकाङ्की या बड़े एकाङ्की को छोटा नाटक नहीं कह सकते। नाटक से निकालकर अलग किए गए एक अङ्क को भी एकाङ्की नहीं कहा जा सकता। एकाङ्की अपने आप में पूर्ण होता है तथा उसकी सत्ता, उसका व्यक्तित्व एवं उसकी चाल-ढाल नाटक से बहुत कुछ भिन्न होती है। एकाङ्कीकार अपने लक्ष्य की ओर सीधा दौड़ता है जबकि नाटककार धीरे-धीरे आगे बढ़ता है। एकाङ्की की शैली में संक्षिप्तता एवं गतिशीलता होती है।"[१]

कथा-वस्तु, कथोपकथन, रंगमंच, पात्रों की संख्या आदि की दृष्टि से भी एकाङ्की एवं नाटक में पर्याप्त अन्तर होता है। डा० रामचरण महेन्द्र के शब्दों में—"एकाङ्की का प्राण कथोपकथन है। नाटक में घटनाओं की व्यँजना, विस्तृत चरित्र-चित्रण, विस्तृत कार्य-व्यापार, अधिक समय और लम्बे चौड़े स्टेज की आवश्यकता है, किन्तु एकाङ्की में मितव्यय द्वारा ये कार्य करने पड़ते हैं। नाटक में कथोपकथन लम्बे, विवेचन प्रधान और स्वगत से परिपूर्ण हो सकते हैं किन्तु एकाङ्की का कथोपकथन संक्षिप्त, मर्मस्पर्शी तथा चरित्र की विशेषताएं प्रकट करने वाला होता है। इन्हीं की सहायता से कथानक का विकास तथा परिस्थिति और वातावरण का निर्माण होता है। एकाङ्की में स्वगत का स्थान नगण्य है। बड़े नाटकों में पात्रों की संख्या यथेष्ट रहती है। मुख्य पात्रों के साथ गौण पात्र भी अपना महत्व रखते हैं। एकाङ्की में पात्रों की संख्या कम से कम रखी जाती है। बड़े नाटक और एकाङ्कियों का शिल्प भिन्न है।"[२]

एकाङ्की और नाटक के उपर्युक्त मौलिक भेदों को हम प्रो० रामगोपाल सिंह चौहान के शब्दों में इस प्रकार रख सकते हैं—

१—एकाङ्की में एक अंक होता है, अनेकाङ्की में अनेक अंक होते हैं।

२—एकाङ्की में केवल एक ही कथा या घटना का चित्रण होता है। अनेकाङ्की में एक आधिकारिक कथा तथा एक या अनेक प्रासंगिक कथाएं भी होती हैं।

३—एकाङ्की में पात्रों के क्रियाकलापों को इस रूप में संगठित किया जाता है कि एक सीमित क्षेत्र में ही पात्रों के चारित्रिक तथा मानसिक घात-प्रतिघात

---

१—साहित्यिक-निबन्ध—डा० गणपतिचन्द्र गुप्त।

२—हिन्दी-एकांकी : उद्भव और विकास—डा० रामचरण महेन्द्र।

तथा कथा प्रसंग तथा चीजों की मूल चारित्रिक विशेषताओं द्वारा कथा का मर्म स्पष्ट हो जाय।

४—एकांकी में अनेकाङ्की की भाँति धीरे-धीरे कथा के आरम्भ, प्रयत्न प्राप्त्याशा आदि से विकास की गुंजायश नहीं होती। एकांकी में तो कथा आरम्भ से ही एक आवेग के साथ आरम्भ होती है और जिज्ञासा तथा विस्मय की आरोह अवरोह पूर्ण गति के साथ चरम सीमा की ओर विकास करती है और चरम सीमा पर पहुँच कर जिज्ञासा और विस्मय पूँजीभूत होता है और कथा का आकस्मिक पटाक्षेप हो जाता है।...एकांकी की कथा चरम सीमा पर पहुँच कर फिर आगे नहीं बढ़ती। एकांकी की कथा में एक घनत्व होता है और अनेकांकी की कथा में फैलाव।

५—एकांकी कम से कम दस मिनट और अधिक-से-अधिक एक घण्टे का हो सकता है। अनेकांकी कथा कई घंटों में समाप्त होती है। इसलिए अनेकांकी की अपेक्षा एकांकी में कथा के गठन में क्षिप्रता, घटनाओं के क्रम में वेग, सम्वादों में अधिक चुस्ती और सांकेतिकता होती है। एकांकी के सम्वादों से एक साथ चरित्र तथा कथा का विकास और पात्रों तथा कथा से सम्बन्धित घटनाओं का संकेत और उद्‌घाटन भी होता चलता है।

६—एकांकी की अपेक्षा अनेकांकी में चरित्र में अधिक उतार-चढ़ाव का अवसर रहता है। एकांकी में उसका अवसर नहीं होता। एकांकी में भी पात्रों के चरित्र का चढ़ाव-उतार तथा द्वन्द्व तो होता है, पर ऐसा, जो पात्र के सम्पूर्ण जीवन को अपने परिवेश में नहीं घेरता। एकांकी में चित्रित चरित्र के आधार पर हम बहुधा किसी पात्र के सम्पूर्ण जीवन की चारित्रिक विशेषता का अनुमान नहीं लगा सकते।[1]

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट होता है कि अनेकांकी तथा एकाँकी नाटक साहित्य की दो सर्वथा स्वतन्त्र विधायें हैं। अतः हम एकांकी को न तो अनेकांकी नाटक का लघु-संस्करण ही कह सकते हैं तथा न लघु-नाटक ही। इधर कुछ ऐसे नाटकों की रचना हुई है जिनमें एकांकी के समान एक ही अङ्क होता है परन्तु फिर भी विद्वान उन्हें एकांकी न कह कर **'लघु-नाटक'** कहते हैं। इन 'लघु' नाटकों में जीवन की किसी केन्द्रीय घटना या समस्या द्वारा पात्रों के सम्पूर्ण जीवन का उद्‌घाटन हो जाता है और कथा एक ही अङ्क में समाप्त हो जाती है। जैसे, 'अश्क' के 'कैद', 'उड़ान' आदि नाटक। कथा-संगठन की दृष्टि से इन एक-अंकीय लघु-नाटकों तथा एकांकी में कोई विशेष भेद नहीं होता। इन

**१—हिन्दी नाटक : सिद्धान्त और समीक्षा—प्रो० रामगोपालसिंह चौहान।**

दोनों में भिन्नता इतनी ही है किएकाँकी में जीवन का खण्ड-चित्रण होता है और लघु-नाटक में सम्पूर्ण जीवन का। विषय की सीमा का यह संकोच और फैलाव दोनों का प्रधान भेद है।

कहानी तथा एकांकी में बहुत कुछ साम्य होता है। इनका मुख्य भेद यही है कि कहानी पाठ्य होती है जबकि एकांकी पाठ्य एवं अभिनेय दोनों ही होता है। साधारणतः एकांकी अभिनेय ही होते हैं परन्तु कुछ साहित्यिक एकांकी ऐसे भी होते हैं जिनको रंगमंच पर नहीं खेला जा सकता। वे केवल कहानी के समान पाठ्य ही होते हैं। एकांकी और कहानी के ढाँचे और कथा-संगठन में भी अन्तर होता है। एकांकी में अभिनयात्मक प्रभावों का प्राधान्य रहने के कारण ही यह अन्तर आ जाता है। वैसे किसी कहानी को सरलता पूर्वक एकांकी के रूप में परिवर्तित किया जा सकता है। इसके लिए उसमें केवल कथा को दृश्यों और संवादों में नियोजित कर दिया जाता है।

उपर्युक्त विवेचन द्वारा अनेकाङ्की नाटक, कहानी, लघु-नाटक तथा एकाँकी का भेद स्पष्ट हो जाता है। और इस विवेचन द्वारा एकांकी की विशेषताओं का भी बहुत कुछ उद्घाटन हो जाता है। डा० रामकुमार वर्मा हिन्दी-साहित्य में एक प्रकार से हिन्दी एकांकी के प्रतिनिधि कलाकर माने जाते हैं। उन्होंने अपने विभिन्न एकांकी-संग्रहों की भूमिकाओं में एकांकी की विशेषताओं पर बार-बार प्रकाश डाला है। डा० रामचरण महेन्द्र ने उन सारी भूमिकाओं का गम्भीर अध्ययन कर एकांकी की निम्नलिखित विशेषताएँ प्रस्थापित की हैं—

१—एकांकी में आधार रूप से एक ही मुख्य घटना या जीवन की एक प्रमुख संवेदना होनी चाहिए जिसका विकास कौतूहल और जिज्ञासापूर्ण नाटकीय शैली में होना चाहिए। चरम सीमा पर पहुँच कर एकांकी का अन्त होना चाहिए।

२—एकांकी में अभिव्यंजित घटनाओं का चुनाव दैनिक जीवन से हो तथा उसमें यथार्थवाद एवं मनोरँजन के तत्वों का उचित समावेश होना चाहिए।

३—दो विरोधी पात्रों के वर्गों या मनुष्यों के दो प्रकार के भावों में संघर्ष होने से नाटक का ताना-बाना बनता है। संघर्ष ( conflict ) एकांकी का प्राण है। इसकी अभिव्यँजना का आधार मनोविज्ञान होना चाहिए।

४—एकांकी के कथानक में कौतूहल ( Suspense ) तथा जिज्ञासा ( curiosity ), क्षिप्रगति और चरम सीमा ( climax ) में परिणति होनी हिए

५—यथार्थवाद की रक्षा के लिए सहज स्वाभाविक चित्रण रहे, किन्तु आदर्शवाद की ओर संकेत हो सकता है।

६—कलापक्ष में एकांकी की स्वाभाविकता और जीवन से निकटता बनाये रखने के लिए संकलन-त्रय ( three unities ) का कठोरता से पालन होना चाहिए। आकार छोटा रहे और अवधि कम लगे। उसमें पात्रों के चरित्र अथवा घटना को संक्षेप में प्रकट कर देने की क्षमता होनी चाहिए।[१]

उपर्युक्त विशेषताओं में डाक्टर रामकुमार वर्मा ने प्रभाव-साम्य, संकलन-त्रय तथा चरमोत्कर्ष पर विशेष बल दिया है। परन्तु डा० नगेन्द्र का मत कई विशेषताओं के सम्बन्ध में डा० वर्मा के मत का विरोधी है।। डा० नगेन्द्र चरमोत्कर्ष का विशेष महत्व नहीं मानते। उनके मतानुसार चरमोत्कर्ष के अभाव में भी सफल एकांकी की रचना हो सकती है, जैसे सेठ गोविन्ददास का 'स्पर्धा' नामक एकांकी। संकलन-त्रय का पालन भी वे साधारण रूप में ही मानते हैं—कठोरता के साथ नहीं। वे स्थान और काल की अनिवार्यता को नहीं मानते। इन विरोधों के अतिरिक्त वे एकांकी की वही विशेषतायें स्वीकार करते हैं जो डा० वर्मा ने स्वीकार की हैं जैसे—एक अंक, कहानी जैसा विस्तार जीवन का खंड चित्र, एक महत्वपूर्ण घटना, एक विशेष परिस्थिति, एकता, एकाग्रता और आकस्मिकता की अनिवार्यता, प्रभाव और वस्तु का एक्य आदि।

इसके विपरीत डा० एस० पी० खत्री डा० वर्मा के समान ही संकलन त्रय का कठोरता के साथ पालन और एक ही भावना या प्रभाव के चित्रण पर विशेष बल देते हुए लिखते हैं—

"यदि किसी एकांकी में अनेक स्थलों, अनेक भावों, अनेक चित्तवृत्तियों का सम्मिश्रण है, तो वह एकांकी कला के प्रमुख तत्वों की रक्षा नहीं करता और उसमें एकांकी-लेखन कला पूर्णरूप से प्रस्फुटित नहीं हो पायेगी। एकांकी की महत्ता इसी में है कि वह केवल एक ही भावना अथवा चित्त-वृत्ति का उत्तेजनापूर्ण, विस्मयपूर्ण तथा रोचक प्रदर्शन करे। यदि वह इस आदर्श से गिरता है, तो वह किसी भी दृष्टि से सफल नहीं हो सकता।"[२]

डा० सत्येन्द्र संकलन-त्रय को तो अनिवार्य मानते हैं परन्तु चरमोत्कर्ष को अधिक महत्व नहीं देते। 'अश्क' संकलन-त्रय पर विशेष बल देते हैं। 'अश्क' एकाङ्की में तीन बातों की अनिवार्यता मानते हैं—१—आकार तथा समय की लघुता, २—अभिनय शीलता और ३—रंग-संकेतों की स्पष्टता।

**१—हिन्दी-एकांकी : उद्भव और विकास —डाक्टर रामचरण महेन्द्र।**
**२—नाटक की परख—डा० एस० पी० खत्री।**

दोनों में भिन्नता इतनी ही है कि एकाँकी में जीवन का खण्ड-चित्रण होता है और लघु-नाटक में सम्पूर्ण जीवन का। विषय की सीमा का यह संकोच और फैलाव दोनों का प्रधान भेद है।

कहानी तथा एकांकी में बहुत कुछ साम्य होता है। इनका मुख्य भेद यही है कि कहानी पाठ्य होती है जबकि एकांकी पाठ्य एवं अभिनेय दोनों ही होता है। साधारणतः एकांकी अभिनेय ही होते हैं परन्तु कुछ साहित्यिक एकांकी ऐसे भी होते हैं जिनको रंगमंच पर नहीं खेला जा सकता। वे केवल कहानी के समान पाठ्य ही होते हैं। एकांकी और कहानी के ढाँचे और कथा-संगठन में भी अन्तर होता है। एकांकी में अभिनयात्मक प्रभावों का प्राधान्य रहने के कारण ही यह अन्तर आ जाता है। वैसे किसी कहानी को सरलता पूर्वक एकांकी के रूप में परिवर्तित किया जा सकता है। इसके लिए उसमें केवल कथा को दृश्यों और संवादों में नियोजित कर दिया जाता है।

उपर्युक्त विवेचन द्वारा अनेकाङ्की नाटक, कहानी, लघु-नाटक तथा एकाँकी का भेद स्पष्ट हो जाता है। और इस विवेचन द्वारा एकांकी की विशेषताओं का भी बहुत कुछ उद्घाटन हो जाता है। डा० रामकुमार वर्मा हिन्दी-साहित्य में एक प्रकार से हिन्दी एकांकी के प्रतिनिधि कलाकर माने जाते हैं। उन्होंने अपने विभिन्न एकांकी-संग्रहों की भूमिकाओं में एकांकी की विशेषताओं पर बार-बार प्रकाश डाला है। डा० रामचरण महेन्द्र ने उन सारी भूमिकाओं का गम्भीर अध्ययन कर एकांकी की निम्नलिखित विशेषताएँ प्रस्थापित की हैं—

१—एकांकी में आधार रूप से एक ही मुख्य घटना या जीवन की एक प्रमुख संवेदना होनी चाहिए जिसका विकास कौतूहल और जिज्ञासापूर्ण नाटकीय शैली में होना चाहिए। चरम सीमा पर पहुँच कर एकांकी का अन्त होना चाहिए।

२—एकांकी में अभिव्यंजित घटनाओं का चुनाव दैनिक जीवन से हो तथा उसमें यथार्थवाद एवं मनोरँजन के तत्वों का उचित समावेश होना चाहिए।

३—दो विरोधी पात्रों के वर्गों या मनुष्यों के दो प्रकार के भावों में संघर्ष होने से नाटक का ताना-बाना बनता है। संघर्ष ( conflict ) एकांकी का प्राण है। इसकी अभिव्यँजना का आधार मनोविज्ञान होना चाहिए।

४—एकांकी के कथानक में कौतूहल ( Suspense ) तथा जिज्ञासा ( curiosity ), क्षिप्रगति और चरम सीमा ( climax ) में परिणति होनी हिए

५—यथार्थवाद की रक्षा के लिए सहज स्वाभाविक चित्रण रहे, किन्तु आदर्शवाद की ओर संकेत हो सकता है।

६—कलापक्ष में एकांकी की स्वाभाविकता और जीवन से निकटता बनाये रखने के लिए संकलन-त्रय ( three unities ) का कठोरता से पालन होना चाहिए। आकार छोटा रहे और अवधि कम लगे। उसमें पात्रों के चरित्र अथवा घटना को संक्षेप में प्रकट कर देने की क्षमता होनी चाहिए।[1]

उपर्युक्त विशेषताओं में डाक्टर रामकुमार वर्मा ने प्रभाव-साम्य, संकलन-त्रय तथा चरमोत्कर्ष पर विशेष बल दिया है। परन्तु डा० नगेन्द्र का मत कई विशेषताओं के सम्बन्ध में डा० वर्मा के मत का विरोधी है।। डा० नगेन्द्र चरमोत्कर्ष का विशेष महत्व नहीं मानते। उनके मतानुसार चरमोत्कर्ष के अभाव में भी सफल एकांकी की रचना हो सकती है, जैसे सेठ गोविन्ददास का 'स्पर्धा' नामक एकांकी। संकलन-त्रय का पालन भी वे साधारण रूप में ही मानते हैं—कठोरता के साथ नहीं। वे स्थान और काल की अनिवार्यता को नहीं मानते। इन विरोधों के अतिरिक्त वे एकांकी की वही विशेषतायें स्वीकार करते हैं जो डा० वर्मा ने स्वीकार की हैं जैसे—एक अंक, कहानी जैसा विस्तार जीवन का खंड चित्र, एक महत्वपूर्ण घटना, एक विशेष परिस्थिति, एकता, एकाग्रता और आकस्मिकता की अनिवार्यता, प्रभाव और वस्तु का एक्य आदि।

इसके विपरीत डा० एस० पी० खत्री डा० वर्मा के समान ही संकलन त्रय का कठोरता के साथ पालन और एक ही भावना या प्रभाव के चित्रण पर विशेष बल देते हुए लिखते हैं—

"यदि किसी एकांकी में अनेक स्थलों, अनेक भावों, अनेक चित्तवृत्तियों का सम्मिश्रण है, तो वह एकांकी कला के प्रमुख तत्वों की रक्षा नहीं करता और उसमें एकांकी-लेखन कला पूर्णरूप से प्रस्फुटित नहीं हो पायेगी। एकांकी की महत्ता इसी में है कि वह केवल एक ही भावना अथवा चित्त-वृत्ति का उत्तेजनापूर्ण, विस्मयपूर्ण तथा रोचक प्रदर्शन करे। यदि वह इस आदर्श से गिरता है, तो वह किसी भी दृष्टि से सफल नहीं हो सकता।"[2]

डा० सत्येन्द्र संकलन-त्रय को तो अनिवार्य मानते हैं परन्तु चरमोत्कर्ष को अधिक महत्व नहीं देते। 'अश्क' संकलन-त्रय पर विशेष बल देते हैं। 'अश्क' एकाङ्की में तीन बातों की अनिवार्यता मानते हैं—१—आकार तथा समय की लघुता, २—अभिनय शीलता और ३—रंग-संकेतों की स्पष्टता।

**१—हिन्दी-एकांकी : उद्‌भव और विकास —डाक्टर रामचरण महेन्द्र ।**
**२—नाटक की परख—डा० एस० पी० खत्री ।**

उपर्युक्त विवेचनों को देखकर हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि विभिन्न विद्वानों ने एकाङ्की की अनेक सीमाएँ निश्चित की है जिनमें परस्पर भेद भी हैं। अब प्रश्न यह उठता है कि क्या इन सीमाओं को अन्तिम अथवा अनिवार्य माना जा सकता है या नहीं ? क्योंकि इन सीमाओं का निर्वाह होते हुए भी अनेक एकाङ्की असफल प्रमाणित हुए हैं तथा अनेक ऐसे एकाङ्की भी लिखे गए हैं जिनमें इन सीमाओं का पालन नहीं किया गया है मगर फिर भी वे सफल हुए हैं। अतः अभिनेयता को ही एकांकी की सफलता की कसौटी मानना चाहिए।

अभी हिन्दी-एकाङ्की तथा रंगमंच निर्माण एवं विकास की स्थिति में है। इन दोनों ही क्षेत्रों में भिन्न-भिन्न प्रकार के प्रयोग हो रहे हैं जिनमें उपर्युक्त सीमाओं अथवा विशेषताओं का स्पष्ट उल्लंघन हो रहा है। ऐसी स्थिति में अभी हम इस स्थिति में नहीं हैं कि एकाङ्कियों की कोई निश्चित सीमाएँ अथवा रूपरेखा निश्चित कर सकें। वर्तमान सतत विकासमान शिल्प विधान आदि को देखते हुए हम यह शर्त नहीं लगा सकते कि एकांकी में एक ही घटना हो; एक सुनिश्चित आरम्भ से अन्त तक सुसम्बद्ध कथा हो, और न यही कह सकते हैं कि उसमें संकलन-त्रय अनिवार्य हो। क्योंकि इधर हिन्दी में कुछ ऐसे एकांकी भी लिखे गए हैं जिनमें दो प्रमुख घटनाओं का चित्रण हुआ है और इन दोनों को एक दूसरे से सम्बद्ध करने के लिए सूत्रधार का उपयोग किया गया है। जैसे कि पहाड़ी का 'युग युग द्वारा शक्ति की पूजा' नामक एकाङ्की में किया गया है। कुछ ऐसे एकाङ्की भी सामने आए हैं जिनमें कोई एक सुनिश्चित कथा नहीं होती—केवल एक विचार को ही लेकर उसे पात्रों और संवादों द्वारा ग्रथित कर दिया जाता है। जैसे उदयशंकर भट्ट का 'आदिम युग' विष्णु प्रभाकर का 'दृष्टि की खोज', धर्मवीर भारती का 'नीली झील' आदि एकाङ्की। और आज ऐसे एकाङ्की तो काफी लिखे जा रहे हैं जिनमें संकलन-त्रय का निर्वाह नहीं हुआ है। संकलनत्रय से तात्पर्य है समय, स्थान और कार्य की एकता। अतः आज की स्थिति में संकलन त्रय की परिभाषा को बदलकर उसमें समय, कार्य और स्थान की एकता के स्थान पर भाव, उद्देश्य और कार्य की एकता को ही मानना अधिक संगत एवं वैज्ञानिक प्रतीत होता है।[1]

भाव, उद्देश्य और कार्य के इस संकलन-त्रय को अधिक स्पष्ट रूप से हमें पहले समझ लेना चाहिए। **भाव-एकता** से अभिप्राय उस केन्द्रीय भाव से है

---

**१. हिन्दी नाटक : सिद्धान्त और समीक्षा –प्रो० रामगोपाल सिंह चौहान**

जिसके चारों ओर घूमती हुई कथा क्रमशः चरम सीमा की ओर अग्रसर होती है। भाव की परिधि में विचार, समस्यायें, संघर्ष आदि सभी का समावेश हो जाता है। यह भाव एकता पहाड़ी के 'युग युग द्वारा शक्ति की पूजा' जैसे एकांकियों में भी सुरक्षित रहती है जिसमें युग-युग की कथा को एक ही भाव सूत्र में ग्रथित कर उपस्थित किया जाता है। **उद्देश्य एकता** से अभिप्राय उस उद्देश्य से है जिसे एकांकीकार अपनी कथा द्वारा व्यंजित करना चाहता है। और उसी उद्देश्य की सिद्धि के लिए वह पात्रों के चरित्र, उनके पारस्परिक सम्बन्ध एवं सभी प्रकार की परिस्थितियों के संघर्ष को एक क्रमबद्ध एकता प्रदान करता है। उद्देश्य ही सारी कथा को क्रमबद्ध करने का आधार बन जाता। "लेखक किसी एक सामान्य उद्देश्य की अभिव्यक्ति के लिए विभिन्न युगों से ऐसी ही कथायें चुनता है जो आपस में भाव-साम्य रखते हुए कथा में भाव एकता उपस्थित करने के साथ उद्देश्य भी उत्पन्न कर सकें।"

**कार्य-एकता** से अभिप्राय पात्रों के उन कार्य-कलापों से होता है जिनके द्वारा लेखक अपने भाव एवं उद्देश्य की व्यंजना करना चाहता है।

उपर्युक्त भाव, उद्देश्य और कार्य की एकता द्वारा ही एकांकी में प्रभाव एकता सम्भव हो सकती है। यह समय, स्थान तथा कार्य के प्राचीन संकलन-त्रय से बहुत अधिक महत्वपूर्ण तथा एकांकी नाटकों का प्राण-तत्व माना जा सकता है। इसकी परिधि में एकांकी की सम्पूर्ण विशेषताएँ एवं तत्व सिमट आते हैं।

विभिन्न विद्वानों ने एकांकी की विवेचना कर उसके अनेक तत्व निर्धारित किए हैं जिनमें नाटक के सम्पूर्ण तत्व तो समाहित हो ही जाते हैं, साथ ही कुछ अन्य ऐसे तत्वों की गणना भी की गई है जो एकांकी की रचना के लिए अयधिक आवश्यक समझे जाते हैं। परन्तु इन तत्वों का विवेचन करने से पूर्व हमें एकांकी के मूल-विचार, प्रभाव, समस्या या सन्देश पर विचार कर लेना चाहिए क्योंकि शेष सम्पूर्ण तत्व मूलतः इसी पर आधारित रहते हैं।

एकांकी जीवन या समाज के एक खंड का प्रभोवशाली चित्र लेता है। इसका निर्माण एक सुनिश्चित लक्ष्य, विचार या समस्या का विवेचन करने के निमित्त एक ही महत्वपूर्ण घटना या परिस्थिति द्वारा किया जाता है। यह उसी घटना, परिस्थिति या विषय से प्रारम्भ होकर पूर्ण विकास को प्राप्त होता है। इसमें एक ही घटना विस्तार पाकर दर्शकों को प्रभावित करती है। चरित्र-प्रधान एकांकी में पात्रों की चरित्रगत विशेषताओं का पूर्ण एवं मार्मिक उद्घाटन किया जाता है। अपने संक्षिप्त कलेवर एवं लक्ष्य के कारण एकांकीकार गौण प्रसंगों, पात्रों की बहुलता आदि से सदैव बचता रहता है। उसका

उद्देश्य किसी भी प्रकार का हो सकता है—गम्भीर, हास्य जनक, करुण अथवा प्रचार आदि। परन्तु कोई न कोई उद्देश्य होना अवश्य चाहिए। और इस उद्देश्य की पूर्त्ति के लिए वह किसी भी क्षेत्र से—समाज, धर्म, राजनीति, इतिहास, साहित्य आदि—अपने विषय का चयन करने के लिए स्वतंत्र होता है। परन्तु विषय का चयन करते समय उसे एकता एवं संक्षिप्तता का ध्यान रखना आवश्यक है।

यहाँ इस 'एकता' एवं संक्षिप्तता को भी अच्छी तरह से समझ लेना चाहिए। एकता से तात्पर्य यह है कि—"एकांकीकार जीवन का जो पक्ष चित्रित करे, उसी ओर कथावस्तु, चरित्र-चित्रण, कथोपकथन, वातावरण, अभिनयशीलता और पात्र प्रकाश डालें। एकांकी को किसी प्रकार का वस्तु भेद सह्य नहीं है। उसके समस्त सूत्र इसी मूल घटना, विचार या उद्दीप्त क्षण पर एकाग्र हो जायं। दूसरा तत्व परिधि की संकुचितता या संक्षिप्तता है। कम से कम समय में पूर्ण प्रभाव डाल देना, घटना को स्पष्ट कर देना अथवा चरित्र चित्रण कर देना एकांकी की विशेषता है। एकांकीकार को समय की कमी का ध्यान रखना चाहिए।""""एकांकीकार की कला का कौशल इसी में है कि वह कम से कम समय में मानव जीवन की एक सजीव झाँकी विशेष परिस्थिति अथवा एक उद्दीप्त घड़ी का चित्र उपस्थित कर दे।" [१]

डा० रामचरण महेन्द्र ने एकांकी के आठ तत्व निर्धारित किए हैं—(१) कथावस्तु, (२) संघर्ष, (३) संकलन-त्रय, (४) पात्र और चरित्र चित्रण, (५) कथोपकथन, (६) अभिनय शीलता, (७) रंगमंच निर्देश, (८) प्रभाव-एक्य। परन्तु प्रो० रामगोपालसिंह चौहान एकांकी के मूल तत्व तीन मानते हैं जिनके अन्तर्गत अन्य सभी तत्व आ जाते हैं। उनके द्वारा निर्धारित तत्व इस प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| १—कथा— | कथा<br>चरित्र-चित्रण<br>उद्देश्य |
| २—संवाद— | संवाद<br>भाषा-शैली |
| ३—दृश्य-विधान— | वातावरण सृजन, देशकाल<br>तथा रंग-निर्देश |

प्रो० चौहान ने संघर्ष, संकलन-त्रय तथा अभिनयशीलता को एकांकी का

१—हिन्दी एकांकी : उद्भव और विकास—डा० रामचरण महेन्द्र।

आवश्यक तत्व नहीं माना है। अभिनयशीलता को उन्होंने संवाद में ही समाविष्ट कर दिया है। परन्तु डा० महेन्द्र संकलन-त्रय, संघर्ष तथा अभिनयशीलता को अत्यावश्यक मानते हैं। इनमें से संकलन-त्रय की उपेक्षा की जा सकती है परन्तु संघर्ष की नहीं। संघर्ष या द्वन्द्व एकाङ्की का आवश्यक तत्व है। अब हम नीचे प्रो० चौहान द्वारा निर्देषित तत्वों पर विचार करेंगे।

**१—कथा**—एकाङ्की की कथा अनेकांकी की तुलना में काफी छोटी होती है। वह एक ही घटना, विचार या भाव पर केन्द्रित रहती है और सम्पूर्ण कथा उसी केन्द्र-बिन्दु के चतुर्दिक घूमती रहती है। "एकाङ्की का कथा-सङ्गठन जिज्ञासा, कौतूहल, आकस्मिकता, विस्मय, सम्भ्रम और तनाव की आरोह-अवरोह पूर्ण गति के मध्य में से होता हुआ अपने चरम विकास को प्राप्त होता है और जिज्ञासा मिश्रित विस्मय विमूढ़ता की स्थिति दर्शकों में उत्पन्न करता हुआ, आकस्मिक रूप से समाप्त हो जाता है।"—प्रो० चौहान

कथा का विकास पाँच भागों में होता है—१—प्रारम्भ, २—नाटकीय स्थल, ३—द्वन्द्व, ४—चरमसीमा, ५—परिणति।

**२—दृश्य विधान**—एकाङ्की में अनुकूल प्रभाव उत्पन्न करने के लिए तदनुकूल वातावरण का सृजन करना अत्यावश्यक है। वातावरण ऐसा होना चाहिए जिसमें कथा का लक्ष्य, पात्रों का व्यक्तित्व तथा अभिनय भली प्रकार से उभर सके। और यह वातावरण दृश्य-विधान तथा संवादों के माध्यम से ही उत्पन्न किया जा सकता है। "लेखक रङ्गमंच पर ऐसे दृश्य-विधान का निर्देश करता है, जिससे घटना का समय, स्थान, परिस्थितियाँ, वातावरण, सब कुछ स्पष्ट होकर कथा-प्रभाव के अनुकूल वातावरण उपस्थित हो जाता है। दर्शक दृश्य-विधान द्वारा प्रस्तुत वातावरण के माध्यम से स्वयं भी अपने को उसी वातावरण में अनुमान करके कथा के साथ तादात्म्य स्थापित कर लेता है और फिर रस विभोर होता हुआ एकाग्रता के साथ नाटक देखता रहता है। ...... दृश्य-विधान ऐसा हो जो रङ्गमंच पर प्रस्तुत हो सके और कथा की पूरी परिस्थितियों को रङ्गमंच पर प्रस्तुत भी कर सके।"

**३—पात्र-योजना**—कथा का विकास पात्रों के क्रिया-कलापों द्वारा ही होता है। इसलिए पात्र-योजना तथा चरित्र-चित्रण इस प्रकार का होना चाहिए जो इस विकास को पूर्ण गति दे सके। चरित्र का विकास कथा-संघर्ष के घात-प्रतिघातों द्वारा होना चाहिए जो पात्रों की चारित्रिक विशेषताओं और स्वतंत्र व्यक्तित्व को विकसित करने में समर्थ हो। पात्रों की संख्या सीमित होनी चाहिए। व्यर्थ का कोई भी पात्र एकाङ्की में न आना चाहिए। एकाङ्की

की सफलता की कसौटी यह है कि उसके पात्र नाटककार के हाथ की कठपुतलियाँ न बनकर सच्चे जीवन और मानवोचित संवेदनाओं से पूर्ण हों।

४—**संवाद**—संवाद या कथोपकथन एकांकी के प्राण हैं जिनके द्वारा कथा सूत्र आगे विकसित होता है। चरित्र-विकास, कथा-विकास, प्रासंगिक घटनाओं का संकेत आदि सारे कार्य संवाद द्वारा ही पूर्ण होते हैं। "संवादों में क्षिप्रता, संक्षिप्तता, मर्म स्पर्शिता, वाक्वैदग्ध्य, नाटकीयता आदि गुण होने चाहिए। संवाद वाचिक अभिनय का प्रधान आधार है, किंतु उसमें आंगिक, सात्विक और अहार्य अभिनय उत्पन्न करने की शक्ति भी होनी चाहिए। संवाद बोलने के साथ अंग, मुद्रा, भंगिमा सबसे संवाद में अभिप्रेत भाव प्रगट होने चाहिए।"—प्रो० चौहान

इस प्रकार प्रो० चौहान अभिनयशीलता को संवाद की परिधि में ही समेट लेते हैं। परन्तु मूक-अभिनय के क्षणों में यह कार्य कैसे सम्पन्न हो सकेगा, इस बात को चौहान ने स्पष्ट नहीं किया है। इसलिए हमें अभिनयशीलता को भी एकांकी का एक प्रमुख तत्व मानना पड़ेगा। केवल संवाद ही अभिनय का सारा कार्य नहीं कर सकता। स्वगत कथन एकांकी में अभिप्रेत नहीं है।

५—**भाषा-शैली**—एकांकी की भाषा विषय एवं पात्रानुकूल होनी चाहिए। ऐसा होने पर ही उसमें स्वाभाविकता आ पायेगी। शब्द चयन एवं वाक्य-विन्यास ऐसा होना चाहिए जो संवादों में नाटकीयता उत्पन्न कर दे।

६—**उद्देश्य**—उद्देश्य को साहित्य की किसी भी विधा का तत्व नहीं माना जा सकता। सभी प्रकार की रचनायें सोद्देश्य होती हैं। निरुद्देश्य रचना को साहित्यिक रचना नहीं माना जा सकता। कोई न कोई उद्देश्य प्रत्येक रचना के मूल में निहित रहता है। फिर भी यदि उद्देश्य को एक पृथक तत्व मानने का आग्रह ही हो तो एकांकी के सम्बन्ध में यही कहना अभिप्रेत होगा कि उसका उद्देश्य संघर्ष द्वारा स्वाभाविक रूप से ही व्यंजित होना चाहिए।

यहाँ हमें उन तत्वों पर भी विचार कर लेना चाहिए जिन्हें प्रो० चौहान ने पृथक तत्व स्वीकार नहीं किया है परन्तु अन्य आलोचकों एवं एकांकीकारों ने आवश्यक माना है। ये हैं—संघर्ष, संकलन-त्रय तथा अभिनयशीलता।

**संघर्ष**—दो विरोधी पक्षों, पात्रों अथवा एक ही व्यक्ति के मन में स्थित दो विरोधी भावों में जो संघर्ष होता है उसे ही नाटक का द्वन्द्व या संघर्ष कहा जाता है। और यह द्वन्द्व या संघर्ष ही एकांकी को गति प्रदान करता

है। वे एकाङ्की विशेष प्रभावशाली माने जाते हैं जिनमें मनोविज्ञान का आधार लेकर अन्तःसंघर्ष द्वारा किसी पात्र का चारित्रिक द्वन्द्व या मानसिक उद्वेलन प्रस्तुत किया जाता है। यह अन्तर्द्वन्द्व आधुनिक एङ्काकियों की प्रमुख विशेषता माना जाता है।

**संकलन-त्रय**—कार्य, समय तथा स्थल की एकता को संकलन-त्रय कहा जाता है। भाव यह है कि एकाङ्की में एक सम्पूर्ण कार्य एक ही अवधि में, एक ही स्थान पर होना आवश्यक है। उसमें एक ही पात्र के जीवन की एक ही परिस्थिति का चित्रण होना चाहिये। परन्तु हम पीछे विवेचन करते हुए बता आये हैं कि आजकल अनेक एकाङ्कीकार संकलन-त्रय की अनिवार्यता को स्वीकार न कर ऐसे एकाङ्की लिख रहे हैं जिनमें इसका निर्वाह नहीं किया गया है।

**अभिनयशीलता**—अभिनय को नाटक का मूल तत्व मानना चाहिए क्योंकि अभिनय के अभाव में उसका कोई मूल्य नहीं रह जाता और उस उद्देश्य का सिद्धि भी नहीं हो पाती जिसके लिये उसका निर्माण किया गया है। लेखक को ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि अभिनेता अपने अभिनय द्वारा मनोभावों, हावभाव, मुखमुद्रा, विविध कार्यों का विस्तृत, प्रभावशाली एवं सीधा प्रदर्शन कर सकें। लेखक को—"ऐसी नाटकीय स्थिति चुननी चाहिए, ऐसे मार्मिक कथोपकथन लिखने चाहिए और ऐसे वातावरण का निर्माण करना चाहिए, जिसकी पृष्ठभूमि पर एकाङ्की प्रभावशाली ढङ्ग से आधारित किया जा सके और रंगमंचीय साधनों द्वारा अपने पूर्ण आकर्षक रूप में प्रस्तुत किया जा सके।" डा० रामचरण महेन्द्र

एकाङ्की में अभिनयशील संवादों के साथ उपयुक्त गति और नाटकीयता होनी आवश्यक है। प्रो० जयनाथ नलिन के अनुसार—"नाटकीयता, आकस्मिकता, अनाशितता भी अभिनय में बड़ी सहायक होती है। इसमें अचानक दर्शक उल्लास से उछल पड़ता है। रोमांच से फूल जाता है, कौतूहल से चकित हो जाता है और आशातीत प्रसन्नता में डूब जाता है।"

## एकांकी के भेद

विभिन्न विद्वानों ने शैली, विषय, रचना-प्रकार, मूल प्रवृत्ति आदि के आधार पर एकाङ्कियों के विभिन्न भेद माने हैं। यहाँ हम इन सब का संक्षिप्त परिचय देने का प्रयत्न करेंगे।

**टेकनीक या रचना प्रकार के आधार पर भेद**—रचना-प्रकार के आधार पर विद्वानों ने एकाङ्की के निम्नलिखित भेद माने हैं—

१—मोनो ड्रामा, २—स्किट, ३—फैन्टेसी, ४—रेडियो प्ले, ५—फीचर

६—गीति नाट्य, ७—ओपेरा, ८—झांकी, ६—संवाद या सम्भाषण। इनके अतिरिक्त कुछ एकाङ्की ऐसे भी होते हैं जिनमें रंगमंच पर अभिनय के साथ-साथ छाया का भी उपयोग होता है। एक अन्य प्रकार वह भी है जिसमें युग-युग की घटनाओं को छाया और सूत्रधार की सहायता से एक साथ गूँथ कर प्रभाव-एक्य उत्पन्न किया जाता है।

**मोनोड्रामा** में केवल एक ही पात्र स्वगत-कथन के रूप में मानसिक और परिस्थितियों के द्वन्द्व को स्पष्ट करता है। **स्किट** में किसी विषय पर कुछ मित्रों के हास-परिहास पूर्ण वार्तालाप को ही नाटकीय रूप प्रदान कर कथा के रूप में संयोजित कर दिया जाता है। अभी हिंदी में इस टेकनीक का अच्छी तरह से विकास नहीं हो पाया है। **फैन्टेसी** की कथा नितान्त कल्पित और इस जगत से परे की होती है। **रेडियो प्ले** में ध्वनि के उतार-चढ़ाव आदि की सहायता से, रँगमंच का पूर्ण अभाव रहते हुए वातावरण की सृष्टि कर नाटक का अभिनय किया जाता है। **फीचर** में रेडियो टेकनीक के आधार पर ही किसी विषय से सम्बद्ध वार्तालाप द्वारा उस विषय पर प्रकाश डाला जाता है। **गीति-नाट्य** की विशेषता यही होती है कि उसमें संवाद पद्यात्मक होते हैं। **ओपेरा** खुले रंगमंच पर खेले जाने वाले एकाङ्कियों को कहते हैं। **झाँकी** में केवल एक संक्षिप्त दृश्य में तीनों इकाइयों का निर्वाह करते हुए किसी उद्दीप्त क्षण को चित्रित किया जाता है। **सम्वाद या सम्भाषण** में दो पात्रों के कथोपकथन द्वारा किसी सिद्धान्त का प्रतिपादन किया जाता है।

एकाङ्की से इन सभी रूपों का साम्य केवल इतना ही है कि ये सब एक अंक के ही होते हैं। सम्भव है कि अपनी विभिन्न विशेषताओं के कारण भविष्य में आगे चल कर इनमें से कुछ रूपों का इतना अधिक विकास हो जाय कि उनकी गणना एकाङ्की के ही समान स्वतन्त्र विधाओं के रूप में होने लगे।

एकाङ्की की मूल-वृत्तियों के आधार पर डा० सत्येन्द्र ने एकाङ्की के आठ भेद किए हैं।—(१) **आलोचक एकाङ्की** जो हमारी कमजोरियों की आलोचना कर उनकी तरफ ध्यान आकर्षित करते हैं। (२) **विवेकवान एकांकी** जिनमें वाद-विवाद द्वारा आलोचना-प्रत्यालोचना की जाती है। (२) **भावुक एकांकी** जिनमें भावुकता का आधिक्य रहता है। (४) **समस्या एकांकी** जिनमें विशिष्ट समस्याओं पर प्रकाश डाला जाता है। (५) **अनुभूतिमय एकांकी** (६) **व्याख्यामूलक एकाङ्की**, (७) **आदर्शमूलक एकाङ्की**, तथा (८) **प्रगतिवादी एकाङ्की**।

विषय वस्तु की दृष्टि से एकाङ्की के पाँच भेद किए गए हैं—(१)

**सामाजिक**, (२) **राजनीतिक**, (३) **ऐतिहासिक**, (४) **पौराणिक**, तथा (५) साहित्यिक। विषयों की संख्या असीमित होती है इसलिए विषय-वस्तु की दृष्टि से इस वर्गीकरण की कोई एक निश्चित सीमा नहीं निश्चित की जा सकती। ऐसा वर्गीकरण केवल वर्गीकरण के लिए ही किया जाता है।

एकाङ्कियों से व्यंजित सन्देश की दृष्टि से उनके चार भेद किए गए हैं—(१) **आदर्शवादी**, (२) **यथार्थवादी**, (३) **प्रकृत वादी**, तथा (४) शुद्ध **मनोरंजनवादी**।

अभिनेयता की दृष्टि से एकाङ्कियों को दो वर्गों में विभाजित किया जा सकता है—(१) **पठनीय**, तथा (२) **रंगमंचीय**। पठनीय एकांकियों को अनेक कठिनाइयों के कारण रंगमंच पर अभिनीत नहीं किया जा सकता। उन्हें केवल पढ़ कर ही आनन्द प्राप्त किया जा सकता है। रंगमंचीय एकांकी को पढ़कर भी आनन्द उठाया जा सकता है और रंगमंच पर सफलता पूर्वक उनका अभिनय भी किया जा सकता है।

अंग्रेज़ी साहित्य में एकांकी का एक ऐसा रूप भी मिलता है जिसे **कौकनी** कहते हैं। इसमें मजदूरों द्वारा प्रयुक्त विकृत भाषा का प्रयोग किया जाता है। हिंदी में अभी ऐसे एकाङ्की देखने में नहीं आए हैं।

## विकास

**उद्भव**—हिन्दी-साहित्य में एकाङ्की के उद्भव एवं विकास के सम्बन्ध में परस्पर विरोधी अनेक प्रकार की बातें कही जाती हैं। आलोचकों का एक वर्ग वर्तमान हिंदी-एकाङ्की को पाश्चात्य एकाङ्की-कला का अनुकरण मानता है तथा दूसरा वर्ग उसे संस्कृत के एकाङ्की नाटकों से सम्बद्ध कर उसके विकास में संस्कृत एकाङ्की नाटकों का ही विकास देखता है। हमारी समझ में ये दोनों ही दृष्टिकोण अतिवादी हैं। वास्तविकता यह है कि हिंदी-एकांङ्की ने अपने प्रारम्भिक रूपों में संस्कृत-एकाङ्की से प्रेरणा ग्रहण की थी परन्तु आगे चलकर उसने अपने वर्तमान स्वरूप का निर्माण पाश्चात्य-एकाङ्की के ही आधार पर किया। इस प्रकार हिंदी-एकाङ्की इन दोनों ही परम्पराओं का ऋणी है और आज उसने अपना एक मौलिक एवं स्वतन्त्र स्थान बना लिया है।

कहा जाता है कि—"आधुनिक एकाङ्की आधुनिक मशीन-युग के द्रुतगामी अवकाशहीन व्यस्त-जीवन की उपज है।" इस कथन में केवल आंशिक सत्य ही है। जिस समय संस्कृत में विभिन्न प्रकार के एकाङ्की लिखे गए थे, क्या वह भी मशीन-युग था? यूरोप में एकाङ्की के जन्म से तथा मशीनीकरण से कोई घनिष्ठ सम्बन्ध नहीं रहा था। इसलिए यह कहना कि एकाङ्की वर्तमान व्यस्त-जीवन की उपज है, भ्रामक प्रतीत होता है। इसकी परम्परा अत्यन्त

प्राचीन काल से चली आ रही थी और भारतेन्दु-युग में आकर जब साहित्य की नवीन विधाओं का जन्म हुआ या प्राचीन विधाओं का पुनरुद्धार किया गया तो उनके साथ ही संस्कृत के एकाङ्की नाटकों का भी रूप सामने आया। कालान्तर में, जैसे-जैसे साहित्य की अन्य विधायें निरन्तर बदलती हुई नवीन परिस्थितियों तथा साथही पाश्चात्य साहित्य से प्रभाव ग्रहण करती हुई विकास के मार्ग पर आगे बढ़ीं, उसी प्रकार एकाङ्की ने भी अपने स्वरूप में परिवर्तन करते हुए विकास के पथ पर आगे पग बढ़ाए। और जिस प्रकार आज हिंदी कहानी, उपन्यास, नाटक आदि विश्व-प्रभावों से अपना स्वरूप बदल कर एक नितान्त नवीन स्वरूप धारण कर चुके हैं, जिसका उनके प्राचीन रूपों से कोई भी सम्बन्ध नहीं रहा है, उसी प्रकार हिंदी-एकाङ्की भी पाश्चात्य एकाङ्की के नवीन स्वरूपों से प्रभावित होते हुए भी अपनी एक विशिष्ट मौलिकता लिए अपने वर्तमान विकसित रूप तक पहुँच गया है। इसलिए हमारा आज का एकाङ्की साहित्य प्राचीन संस्कृत-एकाङ्की तथा नवीन पाश्चात्य-एकाङ्की परम्पराओं का ऋणी होते हुए भी अपना स्वतन्त्र मौलिक विकास कर रहा है।

हिंदी-एकाङ्की के जन्म एवं विकास के सम्बन्ध में डाक्टर रांगेय राघव का मत कुछ सीमा तक अधिक सङ्गत प्रतीत होता है। आपका कथन है कि—

"अब अपने रंगमंच के अभाव के कारण पूर्ण नाटकों के लिए क्षेत्र न था। स्कूल और कालेजों में हिंदी शिक्षा के प्रचार के साथ-साथ विद्यार्थियों के लिए इस प्रकार के नाटकों की आवश्यकता प्रतीत हुई जिनमें कम से कम सामान की आवश्यकता पड़े और कम समय में ही उसको तैयार किया जा सके, साथ ही वह अपने में पूर्ण हो तथा मनोरंजन, सामाजिक शिक्षा तथा सुधार का उत्तम माध्यम बन सके। दूसरी ओर कालेजों में अंग्रेजी शिक्षा के कारण उनके सामने उस साहित्य के एकाङ्की आए। इस पाश्चात्य प्रभाव और अपनी सीमित परिस्थितियों ने हिंदी में एकाङ्की नाटकों को जन्म दिया।"

डाक्टर रांगेय राघव का उपर्युक्त विवेचन हिंदी एकाङ्की को पाश्चात्य प्रभाव की देन स्वीकार करता है। उनके इस मत का विवेचन करने के लिए सबसे पहले हमें इस बात को देखना पड़ेगा कि संस्कृत साहित्य में किस प्रकार के एकाङ्की लिखे गए थे और हिंदी में उनका किस रूप में अनुकरण हुआ था तथा हिंदी-संसार ने इस अनुकरण को मान्यता प्रदान की थी या नहीं।

यदि एक अङ्क को ही एकाङ्की का प्रधान लक्षण मान लिया जाय तो संस्कृत-साहित्य में नाटक के एक अङ्क वाले सत्रह रूप उपलब्ध होते हैं—

व्यायोग, प्रहसन, भाण, वीथी, नाटिका, गोष्ठी, सट्टक, नाट्य रासक, प्रकाशिका, उल्लाप्य, काव्य, प्रेखण, श्रीगादित, विलासिका, प्रकरणिका, हल्लीश, अङ्क। प्राचीन काल में इन सभी एकाङ्की रूपों का अभिनय होता था। साथही समाज में इनका अच्छा मान था। महाकवि भास का 'उरुभंग' तथा नीलकंठ का 'कल्याण सौगंधिक' संस्कृत के प्रसिद्ध एकाङ्की माने जाते हैं।

एकाङ्की के उपर्युक्त प्रकारों से यह तो सिद्ध हो जाता है कि संस्कृत-साहित्य में एकाङ्की की एक समृद्ध परम्परा थी। डा० रामचरण महेन्द्र के कथनानुसार—"सस्कृत एकाङ्कियों की शिल्पविधि पर्याप्त जटिल थी और नाट्यकारों ने उपभेदों का अन्तर स्पष्ट किया था। आधुनिक हिंदी एकाङ्की की सभी प्रचलित शैलियाँ थोड़े से परिवर्तन के साथ इन्हीं में समा सकती हैं।"

हमारा एकाङ्की-साहित्य संस्कृत-साहित्य के एकाङ्कियों से अपने प्रारम्भिक रूप में प्रेरणा ग्रहण कर विकसित हुआ था और कालान्तर में उसने पाश्चात्य एकाङ्की साहित्य के आधार पर अपनी मौलिकता का पुट देते हुए अपने वर्तमान स्वरूप का निर्माण किया था। इसलिए हमें यह भी देख लेना है कि पाश्चात्य-साहित्य में एकाङ्की का स्वरूप कैसा था। अंग्रेजी के एकाङ्कियों का उद्भव कर्टन रेज़र (Curtain Raiser) या आफ्टर पीसेज (After pieces) के रूप में हुआ था। इन रूपों की तुलना संस्कृत के एकाङ्की रूपों से नहीं की जा सकती क्योंकि कर्टेन रेज़र या आफ्टर पीसेज १८ वीं, १९ वीं शताब्दी में इङ्गलैन्ड के प्रेक्षाग्रहों में मुख्य अनेकाङ्की नाटक के प्रारम्भ होने से पहले जल्दी या समय पर आ जाने वाले दर्शकों का समय काटने के लिए खेले जाते थे। उनका अपना कोई स्वतन्त्र अस्तित्व नहीं होता था और वे अधिकतर संस्कृत के 'भाण' और 'प्रहसन' से मिलते-जुलते थे। आगे चलकर इन एकांकियों को दर्शकों ने इतना अधिक पसन्द किया कि एकांकी कला ने अपना एक स्वतन्त्र अस्तित्व बना लिया और एक अंक वाले इन नाटकों को एक अंक का होने के कारण 'वन एक्ट प्ले' कहा जाने लगा। बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ में लन्दन के एक प्रसिद्ध प्रेक्षाग्रह 'वेस्ट एण्ड' में एक अत्यन्त मनोरंजक घटना घटी जिसने एकांकियों के स्वतन्त्र अस्तित्व का श्रीगणेश कर दिया। वहाँ कर्टेन रेज़र के रूप में 'दी मंकीज़ पॉ' (बन्दर का पंजा) का अभिनय किया गया जो इतना प्रभावशाली सिद्ध हुआ कि दर्शक मुख्य नाटक को बिना देखे ही उठ कर चले गए। और इसके पश्चात् इसके प्रभाव के फलस्वरूप एकांकी नाटक जनता में अत्यन्त लोकप्रिय हो उठे और उनका स्वतन्त्र अस्तित्व स्वीकार कर उन्हें साहित्य की एक स्वतन्त्र विधा मान लिया गया।

परन्तु हमारे यहाँ विभिन्न प्रकार के एकांकी नाटकों का अपना स्वतन्त्र

अस्तित्व का, उनकी अपनी कला थी, अपने नियम थे। अतः आज जिस प्रकार एकांकी का अपना स्वतन्त्र अस्तित्व माना जाता है, उसी प्रकार संस्कृत साहित्य में भी माना जाता था इसलिए हम हिन्दी के प्रारम्भिक एकांकी नाटकों का विकास पाश्चात्य-साहित्य से न मान कर संस्कृत साहित्य के प्रभाव स्वरूप ही मानेंगे। इस सम्बन्ध में शिवदान सिंह चौहान का मत दृष्टव्य है—

"हिन्दी के आधुनिक एकांकी नाटकों का सम्बन्ध हम संस्कृत के प्राचीन रूपकों से जोड़ सकते हैं यद्यपि आधुनिक एकांकी विषय वस्तु और कला की दृष्टि से प्राचीन एकांकी रूपकों से बहुत आगे विकास कर आया है, फिर भी उसके सम्बन्ध में यह याद रखना चाहिये कि हिन्दी में नाटकों की परम्परा का सूत्र-पात करने वाले भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र ने जो एकांकी लिखे उनमें से 'विषस्य विषमौषधम' भाण रूपक है और 'धनंजय विजय' व्यायोग की कोटि में आता है और 'अँधेर नगरी' तथा 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति' प्रहसन हैं और 'भारत दशा' एक रूपक है।...आधुनिक एकांकियों से इन रूपकों का शैली भेद अवश्य है, परन्तु उन्हें हम रूपक कह कर आधुनिक एकांकियों को उनकी परम्परा और उनके वर्ग से अलग नहीं कर सकते। क्योंकि भारतेन्दु कालीन एकांकियों की विषय वस्तु अपने सामयिक, सामाजिक और राजनीतिक जीवन से ली गई थी, यह तथ्य उन्हें आधुनिक जीवन की परम्परा का प्रतिनिधि बना देता है। अधिक से अधिक यह कहा जा सकता है कि भारतेन्दु-युगीन एकाङ्की आधुनिक एकांकियों के प्रारम्भिक रूप हैं। उनमें कला का वह विकसित रूप नहीं मिलता जो हमारे नये एकांकी लेखकों की कला में विकसित हो रहा है।"[1]

परन्तु श्री चौहान पाश्चात्य एकांकी साहित्य की देन को भी मुक्त हृदय से स्वीकार करते हुये लिखते हैं कि—"हिन्दी के आधुनिक एकांकियों में हमें कला-सम्बन्धी जिस मौलिक नवीनता के दर्शन होते हैं वह एक बड़ी सीमा तक पाश्चात्य नाटककारों की कला से प्रभावित है।...हमारे नाटककारों की विषय वस्तु चाहे ऐतिहासिक या पौराणिक हो अथवा वर्तमान जीवन के व्यक्तिगत या सामाजिक संघर्षों से सम्बन्ध रखती हो, उसे नाटकीय रूप देने में वह जिस कलात्मक क्षमता का परिचय देते हैं, उसका संस्कार एक बड़ी सीमा तक पाश्चात्य नाटकों के प्रभाव से हुआ है।"

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि हिन्दी एकांकी-साहित्य के जन्मदाता संस्कृत-साहित्य के एकांकी थे और उसके विकास में तथा वर्तमान स्वरूप के निर्धारण में पाश्चाय एकांकी-साहित्य का बहुत बड़ा हाथ रहा है।

१—हिन्दी साहित्य के अस्सी वर्ष—शिवदान सिंह चौहान।

इसलिये इसे हम न तो शुद्ध रूप से संस्कृत साहित्य की देन मान सकते हैं और पाश्चात्य-साहित्य की। यह दोनों का ही समान रूप से ऋणी है।

हिन्दी एकांकी-साहित्य को स्थूल रूप से विकास के तीन कालों में विभाजित किया जा सकता है—(१) भारतेन्दु व द्विवेदी युग, (२) प्रसाद-युग, तथा (३) आधुनिक युग।

**१—भारतेन्दु व द्विवेदी युग**—सर्वप्रथम भारतेन्दु ने ही हिन्दी में एकांकियों की रचना प्रारम्भ की थी जिनमें से कुछ का हम ऊपर उल्लेख कर आये हैं।। इस काल के लगभग सभी एकांकियों के विषय सामाजिक जीवन से लिये गये थे। इनके मुख्य विषय इतिहास और समाज-सुधार रहे थे। इनमें संस्कृत के प्राचीन ढंग के एकांकियों के लक्षणों का निर्वाह किया गया है। भारतेन्दु के विभिन्न एकांकियों में विभिन्न रूढ़ियों रीति रिवाजों, सामाजिक एवं राजनीतिक बुराइयों पर तीखा व्यंग्यात्मक प्रहार किया गया है। भारतेन्दु के इन एकांकियों पर बंगला नाटकों तथा पारसी रंगमंच का भी प्रभाव लक्षित होता है। इस काल में भारतेन्दु के समकालीन एवं सहयोगी अन्य लेखकों ने भी एकांकी लिखे। इनमें श्रीनिवासदास, राधाचरण गोस्वामी, प्रेमघन, बालकृष्ण भट्ट, प्रतापनारायण मिश्र आदि हैं। इन सब लोगों द्वारा लिखे गये एकांकी "हमारे राष्ट्रीय जागरण की प्रारम्भिक चेतना को प्रतिविम्बित करते हैं और हिन्दी के आधुनिक एकांकी के प्रारम्भिक रूप कहे जा सकते हैं।" इनमें आधुनिक एकांकी कला के तत्व बीज रूप में निहित हैं। प्रो० रामगोपाल सिंह चौहान के शब्दों में—

"उनमें कला की वह विविधता और विकसित रूप हमें देखने को भले ही न मिले और भले ही हमें उनमें हृदय के तलस्पर्शी संघर्ष-संकुल भावों की वैसी मार्मिक मनोवैज्ञानिक अभिव्यक्ति भी न मिले, जैसी हमारे अधुनातम नये एकांकियों में मिलती है, पर निश्चय ही उनमें तत्कालीन आधुनिक जीवन का यथार्थ-चित्रण है, उद्देश्य की सांकेतिकता है, रंग निर्देश भी हैं और सम्वादों की चुस्ती भी और क्रिया क्षिप्रता और गतिशीलता भी है।"

द्विवेदी-युग में हिन्दी-एकांकी पर पाश्चात्य एकांकी-साहित्य का प्रभाव पड़ना प्रारम्भ हो गया था जिससे उसके स्वरूप में तो थोड़ा सा अन्तर आने लगा परन्तु उनकी मूल-प्रेरणा भारतेन्दु-युग के अनुरूप ही बनी रही। इस काल में अनेक सुन्दर प्रहसन और व्यंग्य की कोटि में आने वाले एकांकियों की रचना हुई जिनमें पं० बदरीनाथ भट्ट का 'चुंगी की उम्मेदवारी' नामक एकांकी बहुत लोकप्रिय हुआ। इस काल के एकांकीकारों में मंगल प्रसाद विश्वकर्मा, सियारामशरण गुप्त, रामसिंह वर्मा, रूपनारायण पांडेय,

पांडेय बेचन शर्मा उग्र, सुदर्शन आदि विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। विषय-वस्तु की दृष्टि से इस काल के एकाङ्कियों को चार वर्गों में विभाजित किया जा सकता है—(१) सामाजिक व्यंग्यात्मक, (२) राष्ट्रीय ऐतिहासिक, (३) धार्मिक पौराणिक, तथा (४) अनूदित। इस युग में आकर एकाङ्की-कला में विकास के लक्षण दिखाई पड़ने लगते हैं। भारतेन्दु-युगीन नान्दी, प्रस्तावना, भरत वाक्य आदि की प्रवृत्ति लुप्त हो जाती है। कथा-प्रवाह में तीव्रता आ जाती है और पद्य का पूर्ण बहिष्कार हो जाता है। यह सम्पूर्ण काल सन् १८७३ (भारतेन्दु का 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति') से प्रारम्भ होकर सन् १९२९ (प्रसाद का 'एक घूँट') तक आकर समाप्त हो जाता है।

२—**प्रसाद युग**—प्रसाद ने अपने सर्व प्रथम एकांकी 'एक घूँट' की रचना सन् १९२९ में की थी। 'एक घूँट' की रचना में प्रसाद का झुकाव संस्कृत नाट्य-शैली की ओर ही अधिक रहा था। परन्तु 'एक घूँट' में आकर ही वास्तव में एकांकी नाटक की आधुनिक शैली का भरपूर निखार दिखाई पड़ता है। इसी कारण डा० नगेन्द्र, डा० सत्येन्द्र, प्रकाशचन्द्र गुप्त, डा० हरदेव बाहरी प्रभृत्ति विद्वान् 'एक घूँट' को ही हिन्दी का प्रथम प्रकांकी मानते हैं। इसके उपरान्त एकांकी लेखन की परम्परा ने बड़ी तेजी से विकास किया। इस सम्बन्ध में डा० नगेन्द्र का मत उल्लेखनीय है। आप लिखते हैं कि—"सचमुच हिन्दी एकांकी का प्रारम्भ प्रसाद के एक घूँट से हुआ है। प्रसाद पर संस्कृत का प्रभाव है—इसलिये वे हिन्दी एकांकी के जन्मदाता नहीं कहे जा सकते, यह बात मान्य नहीं है। एकांकी की टैकनीक का 'एक घूँट' में पूरा निर्वाह है।"[1]

इसी काल में फ्रांसीसी मौलियर तथा अन्य अनेक यूरोपिय एकांकीकारों के एकांकियों के हिन्दी में अनुवाद किये गये परन्तु उनका एकांकी-कला पर कोई विशेष प्रभाव लक्षित नहीं होता। प्रसाद के उपरान्त सूर्यकरण पारीख, सुदर्शन, जैनेन्द्रकुमार, चन्द्रगुप्त विद्यालङ्कार, गोविन्दवल्लभ पन्त आदि अनेक लेखकों ने एकांकी लिखे, "लेकिन शैली और कला की शिथिलता के कारण साहित्य में अपना विशेष स्थान नहीं बना पाये।" सन् १९३८ में 'हंस' मासिक का 'एकांकी विशेषांक' प्रकाशित हुआ जिससे एकांकी की कला पर नवीन प्रकाश पड़ा।

३—**आधुनिक काल**—हिन्दी-एकांकी के आधुनिक काल का प्रारम्भ डा० रामकुमार वर्मा के 'बादल की मृत्यु' (१९३०) से माना जाय या भुवनेश्वर-प्रसाद मिश्र के 'कारवाँ' से, इस सम्बन्ध में विद्वानों में परस्पर मतभेद है क्योंकि

१—**आधुनिक हिन्दी नाटक—डाक्टर नगेन्द्र।**

वर्मा जी के 'बादल की मृत्यु' का प्रकाशन सन् १९३० में हुआ था और मिश्र जी के 'कारवाँ' का सन् १९३५ में। डा० सत्येन्द्र ने 'बादल की मृत्यु' को 'एक घूँट' के उपरान्त दूसरा स्थान दिया है। परन्तु कुछ विद्वान कला की दृष्टि से इसे सफल एकाङ्की नहीं मानते। इसमें नाटकीयता के स्थान पर कल्पना एवं काव्यात्मकता अधिक है। कुछ अन्य लोग वर्तमान एकाङ्कियों का प्रारम्भ वर्मा जी के 'चारुमित्रा' (१४४१) से मानना चाहते हैं परन्तु डाक्टर रांगेय राघव के मतानुसार "संस्कृत नाट्य शैली को छोड़, पाश्चात्य शैली को अपनाने वालों में भुवनेश्वर प्रसाद का 'कारवाँ' प्रथम था।" और इस 'कारवाँ' के साथ ही हिंदी-एकाङ्कियों का कारवाँ अपनी नई सज-धज के साथ आगे अग्रसर होता हुआ आज की समृद्ध मंजिल तक पहुँचने में समर्थ हो सका है।

आधुनिक काल के प्रारम्भिक एकाङ्कीकारों में उक्त दोनों लेखकों के अतिरिक्त उपेन्द्रनाथ अश्क, उदयशंकर भट्ट, जगदीशचन्द्र माथुर, विष्णु प्रभाकर, लक्ष्मीनारायण मिश्र आदि का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है। डाक्टर रामकुमार वर्मा के अबतक लगभग पन्द्रह एकाङ्की संग्रह प्रकाशित हो चुके हैं—पृथ्वीराज की आँखें, रेशमी टाई, चारुमित्रा, विभूति, सप्तकिरण, रूपरंग, कौमुदी-महोत्सव, ध्रुवतारिका, ऋतुराज, रजत-रश्मि, दीपदान, कामकन्दला, बापू, इन्द्रधनुष, रिमझिम आदि। वर्मा जी के नाटकों का क्षेत्र ऐतिहासिक और सामाजिक दोनों है। उनकी प्रवृत्ति मनोवैज्ञानिक संघर्षों के चित्रण की ओर अधिक रही है। आपमें जीवन की तात्कालिक यथार्थता के स्थान पर चिरन्तन सत्य का चित्रण करने के प्रति अधिक आग्रह लक्षित होता है। उनके अधिकांश नाटक दुखान्त होने के कारण अधिक प्रभाव डालते हैं। "इसमें सन्देह नहीं कि वर्माजी एक श्रेष्ठ एकाङ्की नाटककार है और हिन्दी में एकाङ्की नाटक को श्रेष्ठ कलात्मक रूप देने में उनका सबसे बड़ा योग है।"

भुवनेश्वर प्रसाद मिश्र के 'कारवाँ' नामक छः एकाङ्कियों के संग्रह को हिन्दी-एकाङ्की का क्रोश स्तम्भ ( Mile Stone ) मानना चाहिए। इससे इस क्षेत्र में पाश्चात्य विचार-प्रणाली, पाश्चात्य शैली तथा रूप विधान का गहरा प्रभाव पड़ना प्रारम्भ हो गया था। विषय-वस्तु में भी परिवर्तन हुआ था। विवाह, स्त्री समस्या व राजनीतिक समस्याओं का श्रीगणेश इन्हीं एकाङ्कियों द्वारा हुआ था। भुवनेश्वर ने इसके उपरान्त अनेक एकाङ्की और लिखे जो निम्नलिखित संग्रहों में प्रकाशित हुए हैं—'श्यामा : एक वैवाहिक विडम्बना', 'पतिता', 'एक साम्यहीन साम्यवादी', 'प्रतिभा का विवाह', 'रहस्य रोमांच', 'लाटरी', 'मृत्यु' 'सवा आठ बजे', 'इन्स्पेक्टर जनरल', 'रोशनी और आग', 'फोटोग्राफर के सामने', 'ताँबे के कीड़े', 'इतिहास की केंचुल', 'आजादी

की नींव', 'सींकों की गाड़ी', आदि । आपने कुछ ऐतिहासिक एकाङ्की भी लिखे हैं जैसे 'सिकन्दर', 'अकबर', 'चंगेज़खाँ' आदि । भुवनेश्वर पर शॉ का बड़ा गहरा प्रभाव है । इसी कारण उनमें मौलिकता के स्थान पर अनुकरण की प्रवृत्ति ही अधिक लक्षित होती है । उनकी प्रसिद्धि का सबसे बड़ा कारण यह था कि उन्होंने "हमारे मध्यवर्गीय समाज की खोखली नैतिकता पर गहरा प्रहार किया है, जो दर्शक एवं पाठक को अपने जीवन की वास्तविकता के प्रति झकझोर कर जागरूक कर देते हैं ।"

'अश्क' हिन्दी के प्रतिभाशाली एकाङ्कीकार माने जाते हैं । अश्क अपने एकाङ्कियों में मध्यवर्गीय समाज की रूढ़ियों, सड़ी-गली परम्पराओं आदि पर व्यंग्यात्मक प्रहार करने में सम्भवतः सर्वाधिक सफल हुए हैं । पात्रानुकूल भाषा का प्रयोग भी आपकी एक अपनी विशेषता है । गम्भीर मनोवैज्ञानिक संघर्ष के सफल चित्रण के साथ ही साथ आप हास्य और व्यंग्य लेखन में भी सिद्धहस्त हैं । आपने सामाजिक, सांकेतिक, प्रतीकात्मक, मनोवैज्ञानिक आदि अनेक प्रकार के एकांङ्की लिखे हैं जो परिमाण और शैलियों की दृष्टि से अत्यन्त कलापूर्ण एवं प्रौढ़ हैं । आपके कुल मिलाकर लगभग दो दर्जन एकाङ्की संग्रह अभी तक प्रकाशित हो चुके हैं जिनमें 'देवताओं की छाया में', 'चरवाहे' 'तूफान से पहले', 'कैद और उड़ान' आदि विशेष प्रसिद्ध हैं ।

उदयशङ्कर भट्ट ने प्रधानतः सामाजिक एवं पौराणिक एकाङ्की लिखे हैं । उनके अधिकतर एकाङ्की दुखान्त हैं जिनमें पात्रों के मन का अन्तर्द्वन्द्व स्वाभाविक रूप से विकसित होता है । उनका सामाजिक वैषम्य का दुखान्त चित्रण अत्यन्त मर्मस्पर्शी होता है । 'विश्वामित्र', 'मत्स्यगंधा' आदि एकाङ्कियों में भट्टजी ने काव्यात्मक शैली में भावनाओं का घात-प्रतिघात दिखाया है । "भट्ट जी के एकाङ्की जहाँ ज्ञान-बहुल हैं, मानव-जीवन की पारदर्शिता को प्रकट करते हैं, वहाँ वे जीवन के बहु-व्यापी अंग- उपाङ्गों का गहन विश्लेषण भी करते हैं ।" (डा० रामचरण महेन्द्र) 'अभिनव एकाङ्की नाटक', 'आदिमयुग', 'समस्या का अन्त', 'धूमशिखा'; 'स्त्री का हृदय', 'पर्दे के पीछे' आदि आपके प्रसिद्ध एकाङ्की सँग्रह हैं ।

सेठ गोविन्ददास तथा लक्ष्मीनारायण मिश्र ने अनेकाङ्की नाटकों के अतिरिक्त अनेक एकाङ्की भी लिखे हैं जिनमें बुद्धिवाद का प्राधान्य है । सेठजी ने ऐतिहासिक, सामाजिक, नैतिक, राजनीतिक आदि अनेक विषयों को अपनाया है । आपका दृष्टिकोण आदर्शवादी एवं सुधारवादी है । मिश्र जी ने भी स्वाभाविक एवं सूक्ष्म सरल शैली में अनेक एकाङ्कियों की रचना की है । परन्तु

उक्त दोनों महानुभावों की गणना सफल अनेकाङ्की नाटककारों मे ही की जाती है ।

सर्व श्री जगदीशचन्द्र माथुर, विष्णु प्रभाकर, गणेशप्रसाद द्विवेदी, हरि कृष्ण प्रेमी आदि भी हिन्दी के श्रेष्ठ एकांकीकारों में माने जाते हैं । माथुर का 'भोर का तारा' अत्यन्त प्रसिद्ध एङ्काकी है । आपने इसके अतिरिक्त लगभग एक दर्जन एङ्काकी और लिखे हैं । आप हास्य और व्यंग्य की यथार्थवादी शैली में समस्याओं का चित्रण एवं समाधान करने में कुशल हैं । आपकी "सचेत दृष्टि आधुनिक जीवन के उस वैषम्य के आर-पार देखती है जो रूढ़िग्रस्त संस्कारों और नई सामाजिक प्रवृत्तियों के बीच एक जटिल और अविराम संघर्ष का जनक है । इसी कारण उनके नाटकों में एक प्रबुद्ध कलाकार के संयम के साथ मानव स्वाभिमान को चोट पहुँचाने वाली अमानवीय, जर्जर मान्यताओं और लोकाचारों पर निर्मम प्रहार रहता है ।" (श्री शिवदान सिंह चौहान)

विष्णु प्रभाकर ने अपने एकांकियों एवं रेडियो रूपकों में "समाज व्यवस्था के ह्रास और आडम्बर का व्यंग्यपूर्ण चित्र उपस्थित करते समय पात्रों की मानसिक प्रतिक्रियाओं का सूक्ष्म और स्वाभाविक चित्रण" किया है । उनके द्वारा चित्रित द्वन्द्वों का उद्देश्य मानव-आदर्शों एवं मूल्यों का उद्घाटन करना होता है । श्री गणेशप्रसाद द्विवेदी मानसिक जटिलताओं का विश्लेषण करने में कुशल हैं ।

इनके अतिरिक्त सर्वश्री गिरिजाकुमार माथुर, पृथ्वीनाथ शर्मा, भगवतीचरण वर्मा आदि ने भी अनेक एकांकी लिख कर इस विधा को समृद्ध बनाया है । आधुनिक युग में एकाङ्की नाटकों का विद्यार्थी वर्ग में विशेष प्रचार रहा है । इसके द्वारा हिन्दी रंगमंच की भी पर्याप्त उन्नति हुई है । इनमें अभिनेयता की ओर विशेष ध्यान रखा गया है ।

यदि हिन्दी रंगमंच के विकास की ओर पर्याप्त ध्यान दिया जाय तो हिन्दी-एकांकी का भविष्य अत्यन्त उज्ज्वल प्रतीत होता है । हिन्दी में नए एकाँकीकारों की संख्या में दिन-प्रति-दिन वृद्धि होती जा रही है जिनमें कई प्रतिभाशाली हैं ।

—: ० :—

## ४५. हिन्दी रंगमंच : स्वरूप और विकास

काव्य के दो भेद माने गए हैं—श्रव्य और दृश्य। श्रव्य काव्य का पठन या श्रवण किया जाता है। दृश्य काव्य का अभिनय द्वारा प्रदर्शन होता है जिसे देख और सुन कर प्रेक्षक आनन्द लाभ करते हैं। नाटक की सार्थकता उसके अभिनीत होने में ही मानी जाती है। यह दूसरी बात है कि कुछ नाटक केवल पाठ्य ही होते हैं जिनका अभिनय करना कष्टसाध्य होता है, जैसे भवभूति का उत्तर रामचरित तथा प्रसाद के कुछ नाटक। यद्यपि ऐसे नाटकों के लेखकों का मूल उद्देश्य यही होता है कि उनका अभिनय किया जाय। परन्तु होता यह है कि रंगमंच पर उन नाटकों द्वारा प्रस्तुत सम्पूर्ण दृश्यों अथवा कार्यों को यथावत रूप में उपस्थित करना असम्भव हो जाता है क्योंकि रंगमंच की अपनी सीमाएँ होती हैं, अपने सीमित साधन होते हैं जिनके कारण उन दृश्यों को रंगमंच पर उपस्थित करना असम्भव हो जाता है। जैसे-जैसे रंगमंच की तकनीक में विकास होता जाता है वैसे-वैसे ही रंगमंच के संचालक उन दृश्यों को भी रंगमंच पर उपस्थित करने में अधिकाधिक समर्थ एवं कुशल होते जा रहे हैं जो कुछ समय पूर्व असम्भव समझे जाते थे।

हमारे यहाँ रंगमंच की परम्परा बहुत प्राचीन काल से चली आ रही है। भरत मुनि ने अपने ग्रन्थ 'नाट्य शास्त्र' में नाटकों का विवेचन करते समय उनको अभिनीत करने के लिए रंगमंच का विशद् विवेचन किया है। किसी शास्त्र का निर्माण तभी किया जाता है जब उसके लिये विवेच्य सामग्री पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध हो। अतः यह स्वतः सिद्ध है कि भरत मुनि से पूर्व भी नाटक एवं उनको अभिनीत करने वाले रंगमंचों की एक समृद्ध परम्परा हमारे यहाँ थी जिसे आधार मान कर भरत मुनि ने 'नाट्य शास्त्र' की रचना की थी। इससे यह भी सिद्ध हो जाता है कि नाटक और रंगमंच का बड़ा घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है।

'हमारी नाट्य परम्परा' नामक ग्रन्थ के लेखक श्रीकृष्णदास का मत है कि—"संस्कृत नाटकों के लिखने की परम्परा के साथ ही खेलने की परम्परा भी मिलती है। सच यह है कि यदि नाटकों के खेलने की परम्परा न रही होती तो लिखने की भी इतनी पुष्ट और उच्चस्तरीय परम्परा न रही होती।

....स्वयं भरत मुनि के नाट्य शास्त्र का इतना पूर्ण और निर्दोष रूप नहीं बन सकता था, यदि इसके निर्माण के पहले नाटकों को रंगमंच पर प्रस्तुत करने की परम्परा न रही होती।"[1] प्राचीन काल में नाटकों का अभिनय होता था इसलिये रंगमंच की सुचारु व्यवस्था थी, रंगमंच की लम्बाई, चौड़ाई, ऊँचाई आदि की सीमाएँ निश्चित थीं। यहाँ तक कि उस समय 'उत्तर रामचरित' जैसे क्लिष्ट नाटकों का अभिनय किए जाने का भी उल्लेख मिलता है क्योंकि उसकी प्रस्तावना से यही प्रतीत होता है कि अभिनय करने के लिए ही उसका निर्माण किया गया था।

नाठ्य शाव्य में अभिनय और रंगमंच का पूरा-पूरा ध्यान रखा गया है। भरतमुनि ने तीन प्रकार की रंगशालाओं का उल्लेख किया है। यहाँ हमें रंगशाला तथा रंगमंच के भेद को पहले समझ लेना चाहिए। रंगशाला उस भवन या स्थान को कहते हैं जिसके एक भाग में दर्शक बैठते हैं और उनके सामने वाले भाग में वह रंगमंच बनाया जाता है जिस पर नाटक का अभिनय किया जाता है। इस प्रकार रंगमंच रंगशाला का एक भाग है। रंगमंच रंगशाला के उस भाग को कहते हैं जिस पर नाटक का अभिनय किया जाता है। प्राचीन नाट्य शास्त्रीय ग्रन्थों मे रंगमंच के दो और भागों का उल्लेख मिलता हैं। सबसे पिछले भाग को 'नेपथ्य' कहा जाता है। इसमें अभिनेताओं का प्रसाधन-कक्ष ( मेक अप रूम या ग्रीन रूम ) होता है और नाटक के अभिनीत होते समय यदि कोई कोलाहल या जनरव सुनाना होता है तो वह इसी स्थान से सुनाया जाता है। प्राचीन काल में नेपथ्य गृह के आगे के भाग के भी दो हिस्से रहते थे, जिनमें से नेपथ्य गृह से मिले हुए भाग को 'रंगशीर्ष' और उसके आगे के हिस्से को 'रंगपीठ' कहते थे। इन दोनों भागों के बीच में 'जवनिका' होती थी। 'रंगशीर्ष' में नाना प्रकार की चित्रकारी तथा अन्य अनेक प्रकार की सजावट की जाती थी। इसी में प्रारम्भिक पूजा आदि होती थी। असली अभिनय भी इसी में दिखलाया जाता था। रंगपीठ से लगभग चार हाथ की दूरी पर दर्शकों के बैठने का स्थान रहता था। इसमें दृश्य बदलने के समय सूत्रधार की सूचनायें, नृत्य तथा अन्य प्रकार के ऊपरी कृत्य किये जाते थे।

भरतमुनि ने तीन प्रकार की नाट्य शालाओं का उल्लेख किया है :
**चतुरस्र**—इनकी लम्बाई चौड़ाई बराबर होती थी। इनके तीन प्रकार मिलते हैं—१०८ का ज्येष्ठ, ६४ हाथ का मध्यम, ३२ हाथ का कनिष्ठ।

---

१—हमारी नाट्य परम्परा—श्रीकृष्णदास।

**विकृष्ट**—इनकी लम्बाई चौड़ाई से दूनी होती थी। इनके भी चतुरस्र के समान लम्बाई की दृष्टि से तीन भेद होते थे—१०८, ६४ तथा ३२ हाथ वाले।

**त्र्यस्य**—यह त्रिकोण के आकार का होता था। इन तीनों प्रकारों में से चतुरस्त्र देवताओं के लिए, विकृष्ट मनुष्यों के लिए तथा त्र्यस्य घरेलू सीमित संख्या वाले दर्शकों के लिए होता था। इनमें 'विकृष्ट' सबसे अच्छा माना जाता था।

नाट्यशास्त्र में प्राप्त रंगशालाओं का यह विवरण यह सिद्ध करता है कि हमारे यहाँ अत्यन्त प्राचीन काल से नाटकों का अभिनय होता आ रहा था और शास्त्रकारों ने उनका सुचारु रूपसे अभिनय करने के लिये निश्चित विधि-विधान बना रखे थे। इसके भी अनेक ऐतिहासिक प्रमाण मिले हैं कि गौतम बुद्ध के काल में भी हमारे यहाँ रङ्गमंच थे और उन पर अभिनय हुआ करते थे। अशोक काल से लेकर अश्वघोष तक रङ्गशालाओं तथा अभिनय की पर-अक्षुण्ण रूप से चली आ रही थी।

नाट्य शास्त्र में विवेचित उक्त रङ्गशालाओं एवम् रङ्गमंचों के अतिरिक्त भी जनता में कई प्रकार के अन्य रङ्गमंच प्रचलित थे जिनका प्रचलन साधारण जनता में प्राचीन काल से लेकर अद्यावधि निरन्तर चलता चला आ रहा है। कालान्तर में जब संस्कृत में परिष्कृत नाटक-रचना एवम् परिष्कृत रङ्गमंच का ह्रास हो गया था, जनता में प्रचलित ये जन-रङ्गमंच अपना रूप परिवर्तित करते हुए निरन्तर आगे बढ़ते रहे। इनके अवशेष हमें आज भी रामलीला, रासलीला, नौटंकी, भगत, यात्रा आदि के रूप में अशिक्षित एवम् साधारण-जन समाज में मिलते हैं और जो आज भी इस जनता में समान रूप से लोकप्रिय हैं। आज रामलीला, भगत आदि में जनता जिस उत्साह तथा जिस उल्लास के साथ भाग लेती है वैसी नाटक के अभिनय में नहीं।

परन्तु इन जन-रङ्गमंचों तथा प्राचीन एवं अर्वाचीन रङ्गमंचों में सबसे बड़ा अन्तर यह है कि ये जन-रङ्गमंच खुले रङ्गमंच के रूप हैं। इनमें कोई दृश्य-विधान नहीं होता। किसी खुले मैदान में तख्त बिछा कर उसी पर नाटक का अभिनय नगाड़े की चोट पर प्रारम्भ कर दिया जाता है। वह खुला मैदान ही दर्शकों के बैठने की रङ्गशाला का काम देता है। रामलीला का रङ्गमंच तो इतना विस्तृत होता है कि उसमें सैकड़ों अभिनेताओं तथा हजारों दर्शकों के बैठने का प्रबन्ध रहता है।

## विकास

जब ग्यारहवीं सदी के प्रारम्भ में भारत पर मुसलमानों के आक्रमण होने

प्रारम्भ हो गए तो उससे देश में एक अराजकता पूर्ण स्थिति उत्पन्न हो गई। इस अराजकतापूर्ण स्थिति में संस्कृत साहित्य से प्राप्त नाट्य परम्परायें और रङ्गशालायें भी धीरे-धीरे छिन्न-भिन्न होती हुई लुप्त सी हो गई। यद्यपि इन परम्पराओं के लुप्त होने का श्रेय एकमात्र मुस्लिम शासन की कठोरता और भयंकरता को ही नहीं दिया जा सकता, हालाँकि इसका बहुत बड़ा भाग अवश्य रहा है। वास्तविकता यह है कि सातवीं सदी से संस्कृत नाट्य-परम्परा का एक प्रकार से ह्रास सा होना प्रारम्भ हो गया था और इस ह्रास के साथ ही साथ भारतीय रङ्गमंच भी धीरे-धीरे क्षीण होने लगा था।

यद्यपि हिंदी-रङ्गमंच का विधिवत प्रारम्भ तो भारतेन्दु से ही माना जाता है परन्तु भारतेन्दु-पूर्व युग में भी हमारे यहाँ रङ्गमंच का अस्तित्व किसी न रूप में प्राचीन काल से चला आ रहा था, इस तथ्य से इन्कार नहीं किया जा सकता। 'प्रसाद' ने मुस्लिम आक्रमणों से नष्ट हुए भारतीय रङ्गमंच की ओर स्पष्ट संकेत करते हुये लिखा है कि—"रङ्गमंच से विहीन कुछ अभिनय बच गए थे जिन्हें हम पारसी स्टेजों के पहले भी देखते रहे हैं। इनमें मुख्यतः नौटङ्की (नाटकी) और भाड़ ही थे।"[1]

और नौटङ्कियों की यह परम्परा केवल हिन्दी-प्रदेश में ही प्रचलित न होकर गुजरात, महाराष्ट्र तथा उत्तर-प्रदेश में समान रूप से लोकप्रिय थी। स्थान विशेषों में इसका नामकरण भी भिन्न-भिन्न रूप से किया गया था जैसे "गुजरात की भँवाई, महाराष्ट्र का तमाशा, मालवा और राजपूताना का नाच तथा उत्तर प्रदेश के विभिन्न भागों में स्वांग, सांग, भगति और तमाशा आदि।"[2]

यद्यपि आज शिक्षित समाज में इन नौटंकियों को हेय दृष्टि से देखा जाता है परन्तु जन-साधारण में आज भी ये अत्यन्त लोकप्रिय हैं। सांस्कृतिक विकास की दृष्टि से इनका अपना ऐतिहासिक महत्व है और वह यह कि वर्तमान हिन्दी रङ्गमंच का विकास इनकी उपेक्षा कर नहीं देखा जा सकता। नौटंकियों के समान ही रासलीला एवं रामलीला का भी अपना महत्व रहा है और आज भी है। अभिनय को प्रोत्साहित करने में इनका बहुत बड़ा हाथ रहा है।

मुगलों के शासन की एकांगी एवं साम्प्रदायिक दृष्टि के बावजूद भी मुगल काल में कलाओं की विशेष उन्नति हुई थी। सन् १६८५ में मौलाना गनीमत द्वारा रचित 'नौरंगे इश्क' नामक मसनवी में इस बात का स्पष्ट

---

**१—काव्य और कला तथा अन्य निबन्ध—जयशंकर प्रसाद।**

**२—मध्यकालीन हिन्दी नाट्य परम्परा—प्रो० कुंवर चन्द्र प्रकाश सिंह।**

उल्लेख मिलता है कि उस युग में अभिनय को महत्व दिया जाता था। डा० वीरेन्द्र कुमार शुक्ल ने तत्सम्बन्धी इसका एक अनूदित अंश उद्धृत किया है—"आज शहर में विभिन्न किस्म के लोग आए हैं जो विशेष ढङ्ग से नकलें करते हैं और सङ्गीत के साथ आश्चर्यजनक खेल दिखाते हैं, नाच और नकल में ये उस्ताद हैं, मीठे स्वर वाले हैं, हमारी भाषा में इन्हें 'भगतबाज' कहते हैं।"[१]

इसके उपरान्त दो नाटकों का स्पष्ट उल्लेख मिलता है जिनका अभिनय किया गया था। ये हैं लखनऊ के नबाव बाजिदअली शाह के समकालीन आगाहसन 'अमानत' का 'इन्दरसभा' और एक दूसरे लेखक का 'जानकी मङ्गल' नामक नाटक। डा० सोमनाथ गुप्त 'इन्दर सभा' को सर्वप्रथम रङ्गमंचीय नाटक मानते हैं। इन्हें उर्दू और हिन्दी का सर्वप्रथम रङ्गमंचीय नाटक तो माना जा सकता है क्योंकि इनका अभिनय किया गया था परन्तु इस बात को नहीं माना जा सकता कि इनसे पूर्व हमारे यहाँ रङ्गमंच का अस्तित्व ही नहीं था। हम संस्कृत नाटकों के रङ्गमंचों का ऊपर उल्लेख कर आए हैं। साथ ही **सीताबेंगा** और **जोगीमारा** की गुफाओं में जो नाट्य शालायें मिली हैं उनसे भी यह स्पष्ट हो जाता है कि हमारे यहाँ रङ्गमंच की एक समृद्ध परम्परा थी जो अत्यन्त प्राचीन काल से चली आ रही थी। श्रीकृष्णदास ने 'हमारी नाट्य परम्परा' नामक ग्रन्थ में इन गुफाओं में स्थित नाट्य शालाओं का विस्तृत विवेचन किया है।

'इन्दर सभा' एक गीति नाट्य है जिसका रचनाकाल सन् १८५३ माना जाता है। इसकी अश्लीलता और भौंड़ेपन से क्षुब्ध होकर भारतेन्दु ने 'बन्दर सभा' की रचना की थी। 'जानकी मङ्गल' को सबसे पहले सन् १८६८ में बनारस थियेटर में अभिनीत किया गया था। अतः उक्त दोनों नाटकों का अभिनय हमारे देश में पारसी थिटेटर कम्पनियों की स्थापना के पूर्व हो चुका था। पारसी कम्पनियों के जन्म और विकास का समय सन् १८७० से लेकर बीसवीं सदी के प्रारम्भ तक का माना जाता है।

उक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि हमारे यहाँ पारसी कम्पनियों तथा भारतेन्दु से पूर्व भी रङ्गमच का अस्तित्व था। परन्तु इस रङ्गमंच का न तो कहीं विशद् उल्लेख ही मिलता है और न जनता में उसके अत्यधिक लोकप्रिय होने के प्रमाण ही उपलब्ध होते हैं। इसलिए हिन्दी रङ्गमंच का प्रारम्भ एवं विकास—"उन नाटक मंडलियों का इतिहास है जो इस नगर या

---

**१—भारतेन्दु का नाट्य-साहित्य—डा० वीरेन्द्र कुमार शुक्ल।**

उस नगर में उत्पन्न हुईं या इन्हीं के प्रभाव में लिखे गए नाटकों का विवरण मात्र । ये नाटक मंडलियाँ दो प्रकार की होती थीं—व्यवसायी और अव्यवसायी । व्यवसायी कम्पनियाँ अपना रङ्गमंच अपने साथ ही लिए फिरती थीं; किन्तु अव्यवसायी मंडलियों का भी अपना उल्लेखनीय प्रेक्षागृह नहीं था। कोई नाटक खेलने के समय ही ये लोग अपना अस्थायी रङ्गमंच बनाते थे और अभिनय के पश्चात् उसे हटा देते थे ।"[१]

व्यवसायी नाटक कम्पनियों का श्रीगणेश पारसी नाटक मंडलियों द्वारा हुआ था । सन् १८७० में सेठ पेस्टन जी फ्राम जी नामक एक पारसी सज्जन ने 'ओरिजिनल थियेट्रिकल कम्पनी' की स्थापना की जिसके लिए 'रौनक' बनारसी एवं हुसैन मियाँ 'जरीफ' जैसे प्रसिद्ध नाटककार नाटक लिखा करते थे । 'रौनक' साहब का लिखा तथा इस कम्पनी द्वारा अभिनीत नाटक 'इन्साफे महमूद शाह' उन दिनों काफी प्रसिद्ध हुआ था । पेस्टन जी की मृत्यु के उपरांत सन् १८७७ में खुरशेदजी बल्लीवाला तथा कावस जी खटाऊ ने क्रमशः 'विक्टोरिया थियेट्रिकल कम्पनी' तथा 'अल्फ्रेड थियेट्रिकल कम्पनी' की स्थापना की । पहली कम्पनी के लिए मुंशी विनायक प्रसाद ने तथा दूसरी के लिए मेहदी-हसन 'अहसान' तथा नारायण प्रसाद 'बेताब' ने अनेक उर्दू हिन्दी के नाटक लिखे और कुछ अंग्रेजी नाटकों के भी अनुवाद किए । इन कम्पनियों द्वारा खेले जाने वाले नाटकों की भाषा प्रायः उर्दू-बोझिल और संवाद पद्यात्मक होते थे । पात्रों में पुरुष और स्त्री दोनों ही कार्य करते थे । इन कम्पनियों में कार्य करने वाली कई अभिनेत्रियाँ आगे चलकर रजतपट के क्षेत्र में भी काफी प्रसिद्ध हुई थीं । उन दिनों इन कम्पनियों द्वारा अभिनीत नाटक देखने के लिए जनता लालायित रहती थी । ये कम्पनियाँ एक नगर से दूसरे नगर की यात्रा करती हुईं निरन्तर अपने नाटकों का प्रदर्शन किया करती थीं ।

अल्फ्रेड कम्पनी सन् १९१४ तक चलती रही और फिर इसी वर्ष खटाऊ साहब की मृत्यु हो जाने के उपरान्त मिस्टर मदन के हाथ में आकर 'न्यू अल्फ्रेड कम्पनी' के नाम से प्रसिद्ध हुई । इसके लिए नाटक लिखने वालों में राधेश्याम कथावाचक एवं आगा हश्र कश्मीरी जैसे प्रसिद्ध नाटककार थे । पं० राधेश्याम का 'वीर अभिमन्यु' नाटक उन दिनों काफी प्रसिद्ध हुआ था ।

उपर्युक्त थियेट्रिकल कम्पनियों के पश्चात् अन्य अनेक कम्पनियों ने इस परम्परा को कायम रखा था । इनमें ओल्ड पारसी थियेटर कम्पनी, जुबिली कम्पनी, अलेक्जेन्ड्रिया कम्पनी, इम्पीरियल कम्पनी, लाइट आफ इन्डिया आदि कम्पनियों के नाम उल्लेखनीय हैं । ये नाटक कम्पनियाँ साधारणतः सस्ते,

१—हमारी नाट्य-परम्परा—श्रीकृष्णदास ।

उल्लेख मिलता है कि उस युग में अभिनय को महत्व दिया जाता था। डा० वीरेन्द्र कुमार शुक्ल ने तत्सम्बन्धी इसका एक अनूदित अंश उद्धृत किया है—"आज शहर में विभिन्न किस्म के लोग आए हैं जो विशेष ढङ्ग से नकलें करते हैं और सङ्गीत के साथ आश्चर्यजनक खेल दिखाते हैं, नाच और नकल में ये उस्ताद हैं, मीठे स्वर वाले हैं, हमारी भाषा में इन्हें 'भगतबाज' कहते हैं।"[१]

इसके उपरान्त दो नाटकों का स्पष्ट उल्लेख मिलता है जिनका अभिनय किया गया था। ये हैं लखनऊ के नबाव बाजिदअली शाह के समकालीन आगाहसन 'अमानत' का 'इन्दरसभा' और एक दूसरे लेखक का 'जानकी मङ्गल' नामक नाटक। डा० सोमनाथ गुप्त 'इन्दर सभा' को सर्वप्रथम रङ्गमंचीय नाटक मानते हैं। इन्हें उर्दू और हिन्दी का सर्वप्रथम रङ्गमंचीय नाटक तो माना जा सकता है क्योंकि इनका अभिनय किया गया था परन्तु इस बात को नहीं माना जा सकता कि इनसे पूर्व हमारे यहाँ रङ्गमंच का अस्तित्व ही नहीं था। हम संस्कृत नाटकों के रङ्गमंचों का ऊपर उल्लेख कर आए हैं। साथ ही **सीताबेंगा** और **जोगीमारा** की गुफाओं में जो नाट्य शालायें मिली हैं उनसे भी यह स्पष्ट हो जाता है कि हमारे यहाँ रङ्गमंच की एक समृद्ध परम्परा थी जो अत्यन्त प्राचीन काल से चली आ रही थी। श्रीकृष्णदास ने 'हमारी नाट्य परम्परा' नामक ग्रन्थ में इन गुफाओं में स्थित नाट्य शालाओं का विस्तृत विवेचन किया है।

'इन्दर सभा' एक गीति नाट्य है जिसका रचनाकाल सन् १८५३ माना जाता है। इसकी अश्लीलता और भौंड़ेपन से क्षुब्ध होकर भारतेन्दु ने 'बन्दर सभा' की रचना की थी। 'जानकी मङ्गल' को सबसे पहले सन् १८६८ में बनारस थियेटर में अभिनीत किया गया था। अतः उक्त दोनों नाटकों का अभिनय हमारे देश में पारसी थिटेटर कम्पनियों की स्थापना के पूर्व हो चुका था। पारसी कम्पनियों के जन्म और विकास का समय सन् १८७० से लेकर बीसवीं सदी के प्रारम्भ तक का माना जाता है।

उक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि हमारे यहाँ पारसी कम्पनियों तथा भारतेन्दु से पूर्व भी रङ्गमच का अस्तित्व था। परन्तु इस रङ्गमंच का न तो कहीं विशद् उल्लेख ही मिलता है और न जनता में उसके अत्यधिक लोकप्रिय होने के प्रमाण ही उपलब्ध होते हैं। इसलिए हिन्दी रङ्गमंच का प्रारम्भ एवं विकास—"उन नाटक मंडलियों का इतिहास है जो इस नगर या

---

**१—भारतेन्दु का नाट्य-साहित्य—डा० वीरेन्द्र कुमार शुक्ल।**

उस नगर में उत्पन्न हुईं या इन्हीं के प्रभाव में लिखे गए नाटकों का विवरण मात्र। ये नाटक मंडलियाँ दो प्रकार की होती थीं—व्यवसायी और अव्यवसायी। व्यवसायी कम्पनियाँ अपना रङ्गमंच अपने साथ ही लिए फिरती थीं; किन्तु अव्यवसायी मंडलियों का भी अपना उल्लेखनीय प्रेक्षाग्रह नहीं था। कोई नाटक खेलने के समय ही ये लोग अपना अस्थायी रङ्गमंच बनाते थे और अभिनय के पश्चात् उसे हटा देते थे।"[1]

व्यवसायी नाटक कम्पनियों का श्रीगणेश पारसी नाटक मंडलियों द्वारा हुआ था। सन् १८७० में सेठ पेस्टन जी फ्राम जी नामक एक पारसी सज्जन ने 'ओरिजिनल थियेट्रिकल कम्पनी' की स्थापना की जिसके लिए 'रौनक' बनारसी एवं हुसैन मियाँ 'जरीफ' जैसे प्रसिद्ध नाटककार नाटक लिखा करते थे। 'रौनक' साहब का लिखा तथा इस कम्पनी द्वारा अभिनीत नाटक 'इन्साफे महमूद शाह' उन दिनों काफी प्रसिद्ध हुआ था। पेस्टन जी की मृत्यु के उपरांत सन् १८७७ में खुरशेदजी बल्लीवाला तथा कावस जी खटाऊ ने क्रमशः 'विक्टोरिया थियेट्रिकल कम्पनी' तथा 'अल्फ्रेड थियेट्रिकल कम्पनी' की स्थापना की। पहली कम्पनी के लिए मुंशी विनायक प्रसाद ने तथा दूसरी के लिए मेहदी-हसन 'अहसान' तथा नारायण प्रसाद 'बेताव' ने अनेक उर्दू हिन्दी के नाटक लिखे और कुछ अंग्रेजी नाटकों के भी अनुवाद किए। इन कम्पनियों द्वारा खेले जाने वाले नाटकों की भाषा प्रायः उर्दू-बोझिल और संवाद पद्यात्मक होते थे। पात्रों में पुरुष और स्त्री दोनों ही कार्य करते थे। इन कम्पनियों में कार्य करने वाली कई अभिनेत्रियाँ आगे चलकर रजतपट के क्षेत्र में भी काफी प्रसिद्ध हुई थीं। उन दिनों इन कम्पनियों द्वारा अभिनीत नाटक देखने के लिए जनता लालायित रहती थी। ये कम्पनियाँ एक नगर से दूसरे नगर की यात्रा करती हुईं निरन्तर अपने नाटकों का प्रदर्शन किया करती थीं।

अल्फ्रेड कम्पनी सन् १९१४ तक चलती रही और फिर इसी वर्ष खटाऊ साहब की मृत्यु हो जाने के उपरान्त मिस्टर मदन के हाथ में आकर 'न्यू अल्फ्रेड कम्पनी' के नाम से प्रसिद्ध हुई। इसके लिए नाटक लिखने वालों में राधेश्याम कथावाचक एवं आगा हश्र कश्मीरी जैसे प्रसिद्ध नाटककार थे। पं० राधेश्याम का 'वीर अभिमन्यु' नाटक उन दिनों काफी प्रसिद्ध हुआ था।

उपर्युक्त थियेट्रिकल कम्पनियों के पश्चात् अन्य अनेक कम्पनियों ने इस परम्परा को कायम रखा था। इनमें ओल्ड पारसी थियेटर कम्पनी, जुबिली कम्पनी, अलेक्जेन्ड्रिया कम्पनी, इम्पीरियल कम्पनी, लाइट आफ इन्डिया आदि कम्पनियों के नाम उल्लेखनीय हैं। ये नाटक कम्पनियाँ साधारणतः सस्ते,

१—हमारी नाट्य-परम्परा—श्रीकृष्णदास।

वासनात्मक, कुरुचिपूर्ण मनोरंजन को ही अपना प्रधान उद्देश्य मानकर चल रहीं थीं, परन्तु धीरे-धीरे इनके लिए नाटक लिखने वाले नाटककारों पर भी देश की बदलती हुई परिस्थितियों का प्रभाव पड़ना प्रारम्भ हो गया था और कुछ नाटकों में देशभक्ति का स्वर धीमी आवाज में प्रकट होने लगा था। 'वतन' नामक नाटक एक ऐसा ही नाटक था। इस भावना को प्रकट करने के लिए इसकी एक ही पंक्ति पर्याप्त है—"मकाँ से बाहर मकान वाले खड़े हुए हैं।"

उपर्युक्त व्यवसायी नाटक कम्पनियों के साथ-साथ देश में कुछ ऐसी भी नाटक मंडलियाँ अभिनय के क्षेत्र में प्रयत्नशील थीं जिनका प्रधान उद्देश्य धन पैदा करना न होकर विभिन्न नाटकों के माध्यम से धर्म एवं प्राचीन भारतीय गाथाओं का सुरुचिपूर्ण प्रदर्शन करना ही था। इन अव्यवसायिक मंडलियों में काठियावाड़ की 'सूर विजय' तथा मेरठ की 'व्याकुल भारत' नामक दो नाटक मंडलियाँ बहुत प्रसिद्ध थीं। श्रीकृष्णदास के शब्दों में—"यद्यपि इनमें भी पारसीपन का प्रभाव विद्यमान था परन्तु इनका ध्येय हिन्दी के नाटक खेलना था और इसमें सन्देह नहीं कि पारसी कम्पनियों द्वारा जो कुरुचि और भद्दापन जनता को प्रिय हो चला था, उसको हटाने में इन्होंने बड़ी सहायता पहुँचाई।"[1] इस प्रकार प्रधानतया हिन्दी-नाटकों को अपनाने के कारण हिन्दी रंगमंच के सुरुचिपूर्ण विकास में इन मंडलियों का बहुत बड़ा हाथ रहा था। 'सूर विजय' के पं० राधेश्याम कथावाचक द्वारा लिखित 'उषा अनिरुद्ध' तथा 'व्याकुल भारत' के 'बुद्धदेव', 'सम्राट चन्द्रगुप्त' और 'तेगे सितम' नाटकों ने अपने समय में काफी प्रसिद्धि पाई थी। इन मंडलियों को अनेक उच्चतम शिक्षा प्राप्त लेखकों एवं अभिनेताओं का सहयोग प्राप्त होता रहता था इसलिए इनके द्वारा हिन्दी-रङ्गमंच के विकास में पर्याप्त सहयोग मिला था।

उपर्युक्त व्यवसायी एवं अव्यवसायी नाटक कम्पनियों के शुभ एवं अशुभ दोनों ही पक्ष समान महत्व रखते हैं। पारसी व्यवसायी नाटक कम्पनियों को हिन्दी रङ्गमंच के लिए पहली देन यह थी कि उन्होंने रङ्गमंच पर विविध दृश्यों को परदों द्वारा उपस्थित करने की परम्परा का श्रीगणेश किया। नाटक के प्रभाव को उत्पन्न करने के लिए प्रकृत दृश्यों को रङ्गमंच पर प्रस्तुत कर इन्होंने नाट्य-विधान में क्रान्तिकारी परिवर्तन किया था। विविध दृश्यों को रङ्गमंच पर प्रस्तुत करने की कला में, अपने युग की सीमाओं को देखते हुए, इन्होंने बहुत उन्नति की थी। मंच पर रथ का चलना, नदी में लहरों का नर्तन

---

१—हमारी नाट्य-परम्परा—श्रीकृष्णदास

तथा नाव को चलती हुई दिखाना आदि दृश्य बड़े अद्भुत एवं चमत्कारपूर्ण प्रतीत होते थे।

इनकी दूसरी देन यह थी कि इन्होंने देश के विभिन्न प्रदेशों में दौरा कर भारतीय जनता में नाटक के प्रति अभिरुचि उत्पन्न की थी। इनके नाटकों की भाषा प्रधानतः उर्दू एवं हिन्दी मिश्रित होती थी। आधुनिक युग में जिस प्रकार सिनेमा को सम्पूर्ण देश में हिन्दी भाषा का प्रचार करने का गौरव प्राप्त हुआ है उसी प्रकार उस युग में इन कम्पनियों को राष्ट्रभाषा का देश-व्यापी प्रचार करने का गौरव प्राप्त हुआ था।

इनकी तीसरी देन यह थी कि इनके कुरुचिपूर्ण रङ्गमंच और अभिनय की प्रतिक्रिया स्वरूप हिन्दी-लेखकों को इस बात की प्रेरणा मिली थी कि वे हिन्दी में सुरुचिपूर्ण नाटकों की रचना करें और उनका अभिनय करने के लिए हिन्दी रङ्गमंच की स्थापना करें। इसकी प्रतिक्रिया सर्व प्रथम भारतेन्दु पर हुई थी। भारतेन्दु हिन्दी नाटक के साथ-ही-साथ हिन्दी रङ्गमंच के भी जन्मदाता माने जाते हैं। भारतेन्दु पर हुई इस प्रतिक्रिया का सबसे ज्वलन्त प्रमाण उन्हीं के लिखे 'नाटक' नामक निबन्ध में मिलता है। वे पारसी थियेटर कम्पनियों पर टिप्पणी करते हुए लिखते हैं—

"काशी में पारसी नाटक वालों ने नाचघर में जब शकुन्तला नाटक खेला और उसमें धीरोदात्त नायक दुष्यन्त खेमटे वालियों की तरह कमर पर हाथ रखकर मटक-मटक कर नाचने और 'पतरी कमर बल खाय' यह गाने लगा तो डाक्टर थीबो, बाबू प्रमदादास मित्र प्रभृत्ति विद्वान यह कहकर उठ आये कि अब देखा नहीं जाता, यह लोग कालिदास के गले पर छुरी फेर रहे हैं।"

और इसी प्रतिक्रिया ने भारतेन्दु को हिन्दी रंगमंग की स्थापना करने की प्रेरणा थी।

इन पारसी नाटक कम्पनियों का अशुभ पक्ष यह था कि इनका प्रधान उद्देश्य कला की साधना करना न होकर केवल धन पैदा करना था। एकबार हिन्दी के एक विद्वान ने एक पारसी कम्पनी के मालिक से उनके नाटकों की आलोचना करते हुए उनमें कुछ सुधार करने के सुझाव दिये थे। इस पर उन्हें जो उत्तर मिला था वह दर्शनीय है—"हम यहाँ रुपया पैदा करने आये हैं, कुछ साहित्य का भंडार भरने नहीं। देशोद्धार और समाज-सुधार का ठेका हमने नहीं ले रखा। हमें तो जिसमें रुपया मिलेगा वही करेंगे।"

इन्होंने समाज में जिस विकृति को जन्म या प्रोत्साहन दिया था वह भट्ट जी के इन शब्दों से स्पष्ट हो जाती है—"हिन्दू जाति तथा हिन्दुस्तान को जल्द गिरा देने का सुगम से सुगम नाटक यह पारसी थियेटर है जो दर्शकों को

आशिकी-माशूकी का लुत्फ हासिल करने का बड़ा उम्दा जरिया है ।" इसका कारण यह था कि ये कम्पनियाँ प्रधानत: लैला-मजनू, शीरीं-फरहाद आदि विदेशी प्रेम-कथाओं तथा दुष्यन्त-शकुन्तला, उषा-अनिरुद्ध आदि संस्कृत की प्रेम कथाओं का ही अभिनय किया करतीं थीं और उनके बीच-बीच में आधुनिक कुरुचिपूर्ण चलचित्रों का निर्माण करने वाले निर्माताओं के समान, अश्लील नृत्यों एवं गानों का समावेश कर दिया करतीं थीं । इस प्रकार इन्होंने एक तरफ तो जनता में नाटक देखने के प्रति अभिरुचि उत्पन्न की तो साथ ही दूसरी तरफ उनकी रुचि को विकृत करने में भी कोई कसर नहीं छोड़ी । दूसरी बात यह थी कि अपने नाटक में चमत्कार उत्पन्न कर दर्शकों को आतंकित एवं मुग्ध कर देना ही इनका प्रधान उद्देश्य था और इस चमत्कार प्रदर्शन के कारण सदैव स्वाभाविकता की हत्या होती रहती थी । इस चमत्कार के मायाजाल में उलझ कर दर्शक अभिनय, दृश्य विधान आदि की तरफ ध्यान नहीं दे पाते थे ।

परन्तु समष्टि रूप से इन पारसी कम्पनियों की हिन्दी रंगमंच को दी हुई देन को भुलाया नहीं जा सकता । एक तरफ तो इन्होंने हिन्दी-साहित्य एवं रंगमंच को पं० राधेश्याम कथावाचक, आगा हश्र कश्मीरी, नारायण प्रसाद 'बेताव', कृष्णचन्द 'जेबा', हरिकृष्ण जौहर, तुलसीदत्त 'सैदा' जैसे नाटककार दिए, तो दूसरी तरफ अपनी चमत्कार प्रदर्शन की प्रवृत्ति के कारण अनेक असम्भव से लगने वाले दृश्यों को सम्भव बनाकर प्रस्तुत करने के प्रयास से रंगमंच की जिस तकनीक तथा शिल्प का विकास किया, उसका अपना ऐतिहासिक महत्व है ।

हम ऊपर देख आए हैं कि पारसी व्यावसायिक नाटक कम्पनियों के साथ साथ अव्यावसायिक नाटक मंडलियों का भी अस्तित्व समानान्तर चल रहा था । इससे यह प्रकट होता है कि नाटक एवं उसके अभिनय के प्रति शिक्षित एवं अशिक्षित जनता में रुचि की अभिवृद्धि हो रही थी । और हिन्दी के तत्कालीन कर्णधार रंगमंच का विकास करने के प्रति सजग थे । भारतेन्दु के समय में अनेक अव्यावसायिक रंगमचों का निर्माण होना प्रारम्भ हो गया था । भारतेन्दु के कथनानुसार ऐसे अव्यावसायिक रंगमच पर हिन्दी का अभिनीत होने वाला नाटक पं० शीतलाप्रसाद त्रिपाठी द्वारा लिखित 'जानकी मंगल' था । भारतेन्दु के शब्दों में—"इसके पीछे प्रयाग और कानपुर के लोगों ने भी 'रणधीर प्रेम मोहिनी' और 'सत्य हरिश्चन्द्र' खेला था । पश्चिमोत्तर देश में ठीक नियम पर चलने वाला कोई आर्य शिष्ट जन का नाटक समाज नहीं है ।" उस समय कानपुर में कई ऐसे क्लब बने और बिगड़े जिन्होंने भारतेन्दु

के 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति','अन्धेर नगरी', 'भारत दुर्दशा' आदि नाटकों को सफलतापूर्वक अभिनीत किया। अभिनय की दृष्टि से ये नाटक सफल माने गए थे। परन्तु अभी तक इन पर पारसी रंगमंच एवं अभिनय-कला का प्रभाव शेष था।

सन् १८९८ में प्रयाग में 'रामलीला नाटक मन्डली' की स्थापना हुई। इसने अपना पहला नाटक पं० माधव शुक्ल का 'सीय स्वयम्वर' खेला। इस मंडली का उद्देश्य था 'रामलीला के प्रसङ्ग में वर्तमान राजनीति की भी आलोचना करना'। सन् १९०७ में यह मंडली बिखर गई परन्तु सालभर बाद ही माधव शुक्ल ने इसका पुनः सङ्गठन कर इसका नाम 'हिन्दी नाट्य समिति' रख दिया। तत्कालीन अनेक शीर्ष स्थानीय साहित्यकारों का सहयोग इसे प्राप्त था। पं० बालकृष्ण भट्ट, बाबू पुरुषोत्तमदास टण्डन जैसे वृद्ध एवं नवयुवक साहित्यकार इसे आगे बढ़ाने में प्रयत्नशील थे। इसने बाबू राधाकृष्ण दास लिखित 'महाराणा प्रताप' नामक नाटक को अभिनीत कर शिक्षित एवं कलाप्रिय समाज में अपना एक विशिष्ट स्थान बना लिया था। और सन् १९१५ में हिन्दी साहित्य सम्मेलन के छठवें वार्षिकोत्सव पर इस समिति द्वारा खेले गए 'महाभारत' ( उत्तरार्द्ध ) नाटक का अभिनय देखकर बाबू शिवपूजन सहाय ने लिखा था—

"प्रत्यक्षदर्शी के नाते मैं जोर देकर कह सकता हूँ कि आज तक मैंने किसी हिन्दी रङ्गमंच पर वैसा सफल और प्रभावशाली अभिनय नहीं देखा।"

इसी समय बनारस में भी कई नाट्य-समितियों का संगठन हुआ जिन्होंने हिन्दी के साहित्यिक नाटकों को रङ्गमंच पर प्रस्तुत करने का प्रयास किया। नगर के अनेक सम्भ्रान्त एवं शिक्षित लोगों ने 'नागरी नाट्यकला प्रवर्त्तक मंडली' की स्थापना की जो आगे चलकर 'नागरी नाटक मण्डली' तथा 'भारतेन्दु नाटक मण्डली' में विभाजित हो गई। पंडित सुधाकर द्विवेदी ने 'नागरी नाटक मण्डली' को सम्हाला और कबीर चौरा में एक रंगमंच की भी स्थापना की। इसके उपरान्त अनेक नाट्य-समितियों का संगठन-विघटन होता रहा। इससे एक बात यह सिद्ध होती है कि उस युग में 'काशी नागरी प्रचारिणी सभा' एवं 'हिंदी साहित्य सम्मेलन' जैसी साहित्यिक संस्थाओं की स्थापना एवं उत्कर्ष के मूल में जो प्रेरणा कार्य कर रही थी वही प्रेरणा हिंदी रंगमंच के विकास के प्रति भी प्रयत्नशील थी। उच्चकोटि के शिक्षित जन अभिनय-कला को प्रोत्साहन दे रहे थे और समय-समय पर नाटकों के अभिनय में सक्रिय भाग लेते थे। परन्तु इतना प्रयत्न करने पर भी हिंदी रंगमंच समाज एवं साहित्य में अपना एक निश्चित स्थान बना सकने में

असमर्थ रहा। उस समय रँगमंच के निर्माण सम्बन्धी ये 'सब प्रयास छुट-पुट प्रयास' बनकर ही रह गए। हिन्दी-रङ्गमंच के विकास में इन 'छुट-पुट प्रयासों का एक अपना ऐतिहासिक महत्व था, इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता। हिंदी-रङ्गमंच को इन 'प्रयासों' की सबसे बड़ी देन यह थी कि इन्होंने पारसी नाटक कम्पनियों की निम्नस्तरीय अभिनयकला, रंगमंचीय भड़कीली साज-सज्जा, चमत्कार-प्रदर्शन, अश्लील, कुरुचिपूर्ण बाजारू गानों आदि दुर्गुणों से मुक्त कर हिंदी-रङ्गमंच में सुरुचि, स्वाभाविकता, श्रेष्ठ अभिनय-कला की स्थापना की। कथावस्तु के लिए इनके द्वारा साहित्यिक नाटक ही चुने जाने लगे। फारसी प्रेम-कथाओं का हिंदी-रङ्गमंच से पूर्ण बहिष्कार हो गया।

इस काल के साहित्यकार नाटक लिखने एवं उनके सुरुचिपूर्ण अभिनय के प्रति समान रूप से जागरूक थे। इन लोगों के प्रयत्न से शिक्षा-संस्थाओं में भी नाटकों का अभिनय करने की ओर अभिरुचि बढ़ी। स्कूलों-कालेजों में नाट्य-समितियों की स्थापना होने लगी परन्तु अपने सीमित आर्थिक एवं अन्य साधनों के अभाव के कारण रंगमंच का अभीप्सित विकास न हो सका।

हिन्दी-साहित्य का 'द्विवेदी-युग' हिंदी रङ्गमंच के विकास में कोई सहयोग नहीं दे सका। साहित्य-साधना में नीरस एवँ शुष्क आदर्शवाद के अत्यधिक प्रभाव ने अभिनय-कला को वहिष्कृत कर दिया। अब शिक्षित समुदाय अभिनय से कतराने लगा। ऐसी स्थिति में रङ्गमंच का विकास अवरुद्ध हो गया। भारतेन्दु द्वारा स्थापित की गई परम्परा का आगे विकास न हो सका। प्रसाद एवं उनकी पीढ़ी के अन्य नाटककारों ने अपने नाटकों की रचना करते समय रङ्गमंच की सुविधाओं के प्रति ध्यान देना छोड़ दिया। द्विवेदी युग के उत्तराधिकारी छायावादी युग में भी रङ्गमंच की ओर कोई ध्यान नहीं दिया गया।

इस युग में रंगमंच के विकास की तरफ लोगों का ध्यान नहीं गया। प्रायः शिक्षा-संस्थाओं में ही कभी-कभी कुछ उत्साही व्यक्ति विभिन्न नाटकों का अभिनय करने का प्रयत्न करते रहे। परन्तु कोई सुसंगठित प्रयत्न न होने के कारण इस तरफ न तो हिन्दी के नाटककारों का ही ध्यान गया और न जनता में ही नाटक देखने के प्रति रुचि बढ़ी। सिनेमा के प्रचलन ने भी हिन्दी-रंगमंच को बहुत बड़ा धक्का पहुँचाया। यह स्थिति काफी लम्बे अर्से तक बनी रही। परन्तु जब हिन्दी में एकाङ्की नाटकों का लिखा जाना प्रारम्भ हुआ तो उनके साथ-ही-साथ लोगों का ध्यान उनको अभिनीत करने की ओर भी गया। और जैसे-जैसे एकाङ्की का विकास होता गया वैसे-वैसे हिन्दी-रंगमंच का भी

विकास होने लगा। संक्षेप में, हिन्दी-रंगमंच को पुनः विकसित करने का सर्वाधिक श्रेय एकाङ्की नाटकों को ही दिया जा सकता है। क्योंकि शिक्षा-संस्थाओं के सीमित साधनों के कारण बड़े नाटकों का अभिनय करने में अनेक असुविधाओं का सामना करना पड़ता था। एकाङ्की के अभिनय में ये असुविधाएँ अधिक आड़े नहीं आती थीं। और जैसे-जैसे एकाङ्की का विकास होता गया रंगमंच-सम्बन्धी अनेक नवीन तकनीकों का प्रयोग किया जाने लगा।

हिन्दी-रंगमंच के विकास में दो नाट्य संस्थाओं का सबसे बड़ा हाथ रहा है—'जन नाट्य संघ' (इप्टा) तथा 'पृथ्वी थियेटर्स'। जन नाट्य संघ एक अखिल भारतीय संस्था है जिसकी शाखायें भारत के लगभग सभी प्रमुख नगरों में काम कर रही है। इसमें वे कलाकार काम करते हैं जिन्हें अभिनय से प्रेम है और जो अभिनय को आर्थिक साधन के रूप में न अपना कर उसे कला के रूप में ही अपनाते हैं। कला के इस माध्यम द्वारा ये कलाकार एक तरफ तो नए नए नाटकों का अभिनय कर अभिनय-कला एवं रंगमंच को नित नवीन प्रयोगों द्वारा उन्नत कर जनता में लोकप्रिय बना रहे हैं तथा दूसरी तरफ प्रगतिशील विचारधाराओं को जनता के सम्मुख प्रस्तुत कर जन-जीवन में नवीन चेतना की स्फूर्ति भर रहे हैं। विभिन्न अवसरों पर इस संस्था से सम्बन्धित चुने हुये प्रतिनिधि कलाकारों के सम्मेलन होते रहते हैं। इन वार्षिक सम्मेलनों में विभिन्न प्रान्तों के कलाकार एकत्र होकर अपनी-अपनी कला का प्रदर्शन करते हैं। इस प्रकार विचारों एवं कला-माध्यमों के इन प्रदर्शनों द्वारा इन लोगों में विचार एवं कला-सम्बन्धी नवीन प्रयोगों आदि का आदान-प्रदान होता रहता है जिसके कारण एक ऐसे अखिल भारतीय रंगमंच की स्थापना की दिशा में प्रगति हो रही है जो आगे चलकर रंगमंच को हिन्दी प्रदेश में भी उतना ही लोकप्रिय बना देगा जितना कि वह विदेशों एवं भारत के अन्य प्रान्तों में लोकप्रिय है। इस दृष्टि से हिन्दी रंगमंच 'जन नाट्य संघ' का चिर ऋणी है।

'पृथ्वी थियेटर्स' का भी हिन्दी-रंगमंच के विकास में अपना एक विशिष्ट स्थान एवं महत्व है। इसकी स्थापना सुप्रसिद्ध सिने-कलाकार पृथ्वीराज कपूर ने की थी। उनका अपना कलाकारों का एक दल है जिसे साथ लेकर वे भारत के विभिन्न प्रान्तों का दौरा करते हुए प्रमुख नगरों में अपने नाटकों का प्रदर्शन करते रहते हैं। इनके द्वारा प्रदर्शित सभी नाटक हिन्दी के हैं। पृथ्वीराज कपूर रंगमंच-सम्बन्धी प्रत्येक नवीन तकनीक के प्रति सतत जागरूक रहते हैं और उनका प्रयोग करते रहते हैं। समय-समय पर कुछ विदेशी नाटक-कम्पनियां भी

भारत का दौरा करती रहती हैं। इनके द्वारा भारतीयों को संसार के अन्य उन्नतिशील देशों के समृद्धशाली रंगमंचों का परिचय प्राप्त होता रहता है।

अब सरकार का ध्यान भी रंगमंच की स्थापना एवं उन्नति की ओर गया है। सरकार ने एक 'नाटक अकादमी' की स्थापना कर रंगमंच एवं नाटकों को जनता में लोकप्रिय बनाने का प्रयत्न प्रारम्भ कर दिया है। अब लगभग सभी प्रमुख शिक्षा-संस्थाओं में नाट्य-समितियों की स्थापना हो चुकी है जो समय-समय पर लोकप्रिय नाटकों का चयन कर उनका अभिनय किया करती हैं। शिक्षित एवम् सम्भ्रान्त घराने के बालक-बालिकायें अब निर्द्वन्द्व होकर अभिनय में भाग लेने लगे हैं। इस सतत विकासमान लोकरुचि का यह परिणाम हो रहा है कि अब हमारा रंगमंच नवीन तकनीकों को अपनाता हुआ इस क्षेत्र में नित-नवीन प्रयोग कर रहा है। इधर इस क्षेत्र में अनेक नवीन प्रयोग हुए हैं जिनमें से कुछ का परिचय नीचे दिया जा रहा है।

इन नवीन प्रयोगों में एक प्रयोग 'स्वच्छन्द मंच' (Open air theatre) सम्बन्धी है। इस प्रकार के रंगमंच की स्थापना-सम्बन्धी प्रयत्न बहुत दिनों से चल रहे थे। अन्त में भारत-सरकार के प्रयत्नों के फलस्वरूप दिल्ली में एक 'स्वच्छन्द रंगमंच' की स्थापना की गई। इसमें विभिन्न विश्वविद्यालयों के कलाकारों ने अनेक सुन्दर एवं कलापूर्ण एकाङ्कियों का सफल प्रदर्शन पहली बार किया। भारत में 'स्वच्छन्द रंगमंच' कोई नवीन वस्तु नहीं है। रामलीला, रासलीला, नौटङ्की आदि का अभिनय 'स्वच्छन्द रंगमंच' पर प्राचीन युग से होता चला आया है। 'स्वच्छन्द रंगमंच' उसे कहते हैं जिसमें खुले मैदान में एक छोटा सा चबूतरा बना कर या उसके बिना ही केवल तख्त डाल कर अभिनेता गण अभिनय किया करते हैं। चारों तरफ दर्शक बैठे रहते हैं। हमारे यहाँ प्रमुख नगरों के 'रामलीला मैदान' इसी प्रकार के 'स्वच्छन्द रंगमंच' हैं। परन्तु दिल्ली में स्थापित इस नवीन रंगमंच को वैज्ञानिक ढंग से बनाया गया है। इसकी रूपरेखा कुछ-कुछ निम्नलिखित प्रकार की है——

इस मंच के सबसे पीछे एक वक्राकार 'साईक्लोरामा' दीवाल है। उसके बाद लगभग ३० फीट की दूरी पर दो सीढ़ियाँ हैं। मंच के दोनों ओर दो स्थायी दरवाजे हैं जिनमें से एक प्रवेश-द्वार तथा दूसरा निष्कासन-द्वार के काम में आता है। सीढ़ी के पीछे ५२ फीट चौड़ा और मध्य से ४६ फीट लम्बा एक गोलाकार मंच है। इसमें कोई भी पर्दा या साज-सज्जा नहीं होती। इस मंच की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें मुख्य पर्दे का काम मंच के किनारे पर लगे जल के उन रंग-बिरंगे फुब्बारों से लिया जाता है जो दृश्य-परिवर्तन के समय काफ़ी ऊँचे उठकर मंच और दर्शकों के मध्य पानी की एक दीवाल

सी खड़ी कर मंच को छिपा देते हैं। 'साईक्लोरामा' दीवाल का उपयोग यह है कि वह पात्रों की ध्वनि को पीछे न जाने देकर आगे बैठे दर्शकों की ओर फेंकती है। दर्शकों का स्थान केवल सामने की ओर सीढ़ियोंदार है। इस रंगमंच की अपनी कुछ सीमायें है जिनके कारण इस पर सभी प्रकार के नाटकों का सफल प्रदर्शन नहीं हो पाता। क्षेत्र का अधिक विस्तृत होना, प्रकाश-व्यवस्था की अपूर्णता आदि ऐसी मुश्किलें हैं जो दृश्यों को प्रभावपूर्ण नहीं बनने देतीं। फिर भी अभी इस तकनीक में नए प्रयोग कर उसे उन्नत करने का प्रयत्न किया जा रहा है।

रङ्गमँच के क्षेत्र में एक दूसरा प्रयोग और हो रहा है जिसे 'नवीन आकाश रेखा सँयुक्त पीठ मंच' ( Sky-line Composite setting stage) कहते हैं। "यह मन्च प्राकृतिक दृश्यों और स्वाभाविक सज्जा" के लिए होता है। यह खण्डों में विभक्त होता है जिसमें प्रत्येक खण्ड अपने में पूर्ण होता है। इसमें स्वच्छन्द मंच के समान ही कोई छत आदि नहीं होती। इस प्रकार के मंच काफी विस्तृत होते हैं जिनपर सैन्य मार्च तक दिखाया जा सकता है। इसमें और स्वच्छन्द मन्च में कोई विशेष अन्तर नहीं होता। प्रमुख अन्तर केवल यही है कि इसमें दृश्य परिवर्तन के समय एक बड़े पर्दे का प्रयोग किया जाता है और स्वच्छन्द रङ्गमंच में फुब्बारों द्वारा उत्पन्न जल-चादर का। प्रत्येक दृश्य को पूर्ण स्वाभाविक रूप में प्रस्तुत करना इसकी विशेषता है। लखनऊ में इस प्रकार के मंच का निर्माण कर एक नाटक खेला गया था।

एक अन्य प्रकार का रङ्गमंच और होता है जिसे 'घूमने वाला मंच' ( Revolving stage ) कहते हैं। इस मँच को खण्डों में विभक्तकर पहियों पर लगा दिया जाता है। इसका आकार गोल होता है। इसलिए इसे तुरन्त घुमाकर दृश्य बदल दिया जाता है।

उपर्युक्त सभी प्रकार एक तरह से 'स्वच्छन्द रङ्गमन्च' के ही प्रकार हैं। स्थायी रङ्गमंचों का भी बड़ी द्रुत गति से विकास हो रहा है। प्रकाश व्यवस्था आदि के द्वारा दर्शकों पर मनोवैज्ञानिक प्रभाव डालने की चेष्टा की जाती है। चमत्कार-प्रदर्शन का पूर्ण बहिष्कार हो चुका है। रङ्गमंच की वर्तमान प्रगति को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि इसका भविष्य काफी उज्ज्वल है। जनता अब नाटकों को देखना पसन्द करने लगी है।

# ४६. मुक्तक काव्य : स्वरूप और विकास

बन्ध की दृष्टि से भारतीय समीक्षकों ने श्रव्य काव्य के दो भेद माने हैं— प्रबन्ध और मुक्तक। प्रबन्ध में पूर्वापर का सम्बन्ध रहता है। मुक्तक में पूर्वापर के इस तारतम्य का सर्वथा अभाव रहता है। प्रबन्ध में कथानक की श्रृङ्खला में आबद्ध रहने के कारण छन्द एक दूसरे से आबद्ध रहते हैं। उनके क्रम में परिवर्तन नहीं किया जा सकता। मुक्तक छन्द स्वतः पूर्ण होने के कारण इस पारस्परिक बन्धन से मुक्त रहते हैं। उन्हें क्रम से रखा अवश्य जा सकता है परन्तु फिर भी एक छन्द दूसरे की अपेक्षा न रखते हुए सर्वथा स्वतन्त्र होता है। सूरदास का 'भ्रमरगीत' तथा तुलसीदास की 'गीतावली' में पद क्रम के अनुसार रखे गए हैं परन्तु फिर भी इनका प्रत्येक पद स्वतः पूर्ण है।

आधुनिक पाश्चात्य दृष्टिकोण के अनुसार श्रव्य काव्य के दो भेद माने गए हैं—व्यक्तित्व प्रधान अथवा विषयीगत ( Subjective ) और विषय-प्रधान अथवा विषयगत (Objective)। इसी के आधार पर डा० श्यामसुन्दरदास ने कविता के दो भेद स्वीकार करते हुए लिखा है—"एक तो वह जिसमें कवि अपनी अन्तरात्मा में प्रवेश करके अपने अनुभवों तथा भावनाओं से प्रेरित होता तथा अपने प्रतिपाद्य विषय को ढूँढ़ निकालता है, और दूसरा वह जिसमें वह अपनी अन्तरात्मा से बाहर जाकर साँसारिक कृत्यों और रागों में पैठता है और जो कुछ ढूँढ़ निकालता है उसका वर्णन करता है। पहले विभाग को भावात्मक व्यक्तित्व प्रधान अथवा आत्माभिव्यंजक कविता कह सकते हैं। दूसरे विभाग को हम विषय प्रधान अथवा भौतिक कविता कह सकते हैं।"[१] इस विभाजन के अनुसार कविता के दो मोटे भेद हुए—भाव प्रधान और विषय प्रधान।

मुक्तक काव्य को भाव प्रधान कविता के अन्तर्गत माना जाता है। इसमें कवि की वैयक्तिक अनुभूतियों, भावनाओं और आदर्शों की प्रधानता रहती है। भाव-प्रधानता के कारण उसमें गीतात्मकता का विशेष स्थान रहता है। प्रबन्ध और मुक्तक के भेद को स्पष्ट करते हुए एक आलोचक ने लिखा है—"प्रबन्ध कवि की किसी महती इच्छा, इतिवृत्त-विधायिनी बुद्धि और शिल्प कुशल चेतना

---

१—साहित्यालोचन—डा० श्यामसुन्दरदास।

का परिणाम है किन्तु मुक्तक कवि की सद्यः स्फुरित भावुकता, समास-चेतना और भाव-विधायिनी प्रतिभा की अभिव्यक्ति।"[1]

'मुक्तक' शब्द की उत्पत्ति 'मुक्त' शब्द में 'कन्' प्रत्यय के योग से हुआ है। 'मुक्त' के अनुसार ही इसका अर्थ होता है "अपने आप में सम्पूर्ण अन्य निरपेक्ष मुक्त वस्तु।" संस्कृत के विभिन्न साहित्याचार्यों ने मुक्तक काव्य की अनेक परिभाषायें की हैं। आचार्य दण्डी 'काव्यादर्श' में लिखते हैं—"मुक्तकं वाक्यान्तर निरपेक्षो यः श्लोकः।" अर्थात् मुक्तक वह श्लोक है जो वाक्यान्तर की अपेक्षा न रखता हो।" अग्निपुराण के अनुसार—"मुक्तकं श्लोक एकैकश्चमत्कारक्षमः सताम:" अर्थात् 'चमत्कारक्षम' एक ही श्लोक को मुक्तक कहते हैं। 'ध्वन्यालोक' के सुप्रसिद्ध टीकाकार आचार्य अभिनव गुप्त ने मुक्तक की व्याख्या इस प्रकार की है— "मुक्तम् अन्येन नालिङ्गितम् मुक्तकम्। तस्य संज्ञायां कन्। पूर्वापरनिरपेक्षेणापि हि येन रसचर्वणा क्रियते तदेव मुक्तकम्।" अर्थात् आगे या पीछे के दूसरे पदों या कविताओं के साथ सम्बन्ध नहीं होने पर भी जिससे रस टसके उमको मुक्तक काव्य कहते हैं। 'ध्वन्यालोक' के रचयिता आनन्दवर्द्धनाचार्य ने लिखा है कि—

"तत्र मुक्तकेषु रसबन्धाभिनिवेशिनः कवेस्तदाश्रयमौचित्यम्।
तत्र मुक्तकेषु प्रबन्धेष्विव रसबन्धाभिनिवेशिनः कवयो दृश्यंते।"

अर्थात् मुक्तकों में रस-निबन्धन में आग्रहशील कवि के लिए रसाश्रित औचित्य नियामक तत्व है। प्रबन्ध के समान मुक्तकों में भी रस का अभिनिवेश करने वाले कवि पाए जाते हैं। इसके उपरान्त उन्होंने उदाहरण के लिए अमरुक कवि का उल्लेख करते हुए कहा है—"यथा ह्यमरुकस्य कवेर्मुक्तकाः शृङ्गार-रसस्यन्दिनः प्रबन्धायमानाः प्रसिद्धा एव।" अर्थात् उदाहरण के रूप में अमरुक कवि के मुक्तकों में शृङ्गाररस ओतप्रोत है और उनमें प्रत्येक श्लोक एक-एक प्रबन्ध के बराबर है।

प्रसिद्ध वैयाकरण तथा काव्यशास्त्री हेमचन्द्र ने अपने ग्रन्थ 'शब्दानुशासन' में "अनिबद्धं मुक्तकादि" कह कर यह भाव व्यक्त किया है कि मुक्तकादि अनिबद्ध होते हैं।

उपर्युक्त परिभाषाओं में से दो परिभाषायें अधिक ध्यान देने योग्य हैं—अभिनव गुप्त की तथा आनन्दबर्द्धन की। आनन्दवर्द्धन के अनुसार मुक्तक में भी उतने ही भावों या रसों की व्यंजना सम्भव है जिनका परिपाक प्रबन्ध काव्य के अन्तर्गत सम्भव माना जाता है। उन्होंने अमरुक के एक-एक श्लोक को एक-

१—हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास—श्री जितेन्द्रनाथ पाठक एम० ए०

एक महाकाव्य के समान माना है । अतः काव्य के क्षेत्र में मुक्तक का भी वही महत्व माना जा सकता है जो प्रबन्धकाव्य का माना जाता है ।

अभिनव गुप्त मुक्तक को स्वतन्त्र और निरपेक्ष-रूप में अर्थ-द्योतन में समर्थ मानते हुए इस बात को भी मानते हैं कि मुक्तक अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखते हुए भी प्रबन्ध काव्य के बीच भी समाविष्ट हो सकता है । अर्थात् प्रबंध काव्यों के बीच-बीच में ऐसे मुक्तक मिल जाते हैं जो उस प्रबन्ध काव्य की कथा-शृङ्खला की एक कड़ी होते हुए भी अपना सर्वथा स्वतन्त्र अस्तित्व रखते हैं । हिन्दी के वर्तमान प्रबन्ध काव्यों में ऐसे अनेक मुक्तक वर्तमान हैं । अभिनव गुप्त मुक्तक की एक और अत्यन्त महत्वपूर्ण विशेषता का उल्लेख करते हैं और जिसे आनन्द बर्द्धन ने भी स्वीकार किया है और वह यह है कि मुक्तक में विभाव-अनुभावादि से परिपुष्ट इतना रस ओतप्रोत रहता है कि वह पाठक को रसानुभूति प्रदान कर सकता है । अतः काव्य रस का आस्वादन प्रदान करने में मुक्तक भी लगभग उतना ही समर्थ होता है जितना कि प्रबन्ध काव्य ।

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने प्रबन्ध और मुक्तक का विवेचन करते हुए मुक्तक के सम्बन्ध में लिखा है कि—"मुक्तक में प्रबन्ध के समान रस की धारा नहीं रहती जिसमें कथा-प्रसंग की परिस्थिति में अपने को भूला हुआ पाठक मग्न हो जाता है और हृदय में एक स्थायी प्रभाव ग्रहण करता है । इसमें तो रस के ऐसे छींटे पड़ते हैं जिनसे हृदय कलिका थोड़ी देर के लिए खिल उठती है । यदि प्रबन्ध काव्य एक विस्तृत वनस्थली है तो मुक्तक एक चुना हुआ गुलदस्ता है, इसी से वह सभा-समाजों के लिए अधिक उपयुक्त होता है ।"

आचार्य शुक्ल के उपर्युक्त कथन से यह ध्वनि निकलती है कि मुक्तक रसानुभूति को पूर्णतः परिपुष्ट करने में समर्थ नहीं होता बल्कि रस के केवल कुछ छीटे उड़ाकर ही दूर हो जाता है । शास्त्रीय दृष्टि के अनुसार रसानुभूति के लिए सम्पूर्ण शास्त्रीय लक्षणों—भाव, विभाव, अनुभाव, संचारी आदि का चित्रण अपेक्षित होता है परन्तु मुक्तक का आकार प्रबन्ध की तुलना में अत्यधिक संकुचित होने के कारण उसमें रस निष्पत्ति के लिए अपेक्षित उपर्युक्त सभी अवयवों का समावेश होना सम्भव नहीं प्रतीत होता । इसलिए यह प्रश्न उठ खड़ा होता है कि ऐसी अवस्था में मुक्तक द्वारा रस-निष्पत्ति सम्भव है या नहीं ? यदि कुछ विद्वानों द्वारा उठाई गई इस शंका को महत्व दिया जाय तो शायद सारे मुक्तकों को काव्य की परिधि से बहिष्कृत कर देना पड़ेगा । आचार्य शुक्ल का यह अभिप्राय कदापि नहीं है कि मुक्तक रसानुभूति कराने में अक्षम होता है । उससे रसानुभूति होती अवश्य है परन्तु उसका प्रभाव उतना स्थायी और गहन नहीं हो पाता जितना कि महाकाव्य का होता

है। मुक्तक पाठक या श्रोता की भावनाओं को कुछ समय के लिए झकझोर कर उसे रोमाँचित कर देता है। वहाँ उसकी अनुभूति विशुद्ध रूप से व्यक्तिगत रहती है। सूर या विद्यापति के पद इसी प्रकार का प्रभाव डालते हैं। उन्हें पढ़ या सुनकर हम अपनी व्यक्तिगत सीमाओं की गहराइयों में डूब कर कुछ समय के लिए विभोर हो उठते हैं। इसके विपरीत महाकाव्य का क्षेत्र अधिक विस्तृत होता है। उसमें रस का परिपाक विभिन्न साधनों द्वारा धीरे-धीरे अत्यन्त मन्द गति से होता रहता है। वहाँ पाठक या श्रोता अपने व्यक्तित्व की सीमाओं से बाहर निकल कर समाज के विशाल प्राँगण में प्रवेश करता है, इसलिए उस पर पड़ा प्रभाव अधिक गहन एवं स्थायी रहता है।

कुछ विद्वानों का यह कथन भ्रान्तिपूर्ण है कि—"प्रबन्ध में वह सारी स्थूल सामग्री उपस्थित होती है जिनसे रस की निष्पत्ति सम्भव होती है; जब कि मुक्तककार सामग्री प्रस्तुत न करके उसका केवल सार या रस मात्र प्रस्तुत करता है।" जब स्थूल सामग्री के अभाव में ही रस की निष्पत्ति सम्भव है तो फिर प्रबन्धकार उसके लिए इतने लम्बे-चौड़े बांधनू क्यों बाँधते हैं? लेकिन साधन के अभाव में साध्य की उपलब्धि किस चमत्कार द्वारा सम्भव है, इसे तो उक्त विद्वान गण ही जानते होंगे। वस्तुस्थिति यह है कि मुक्तककार भी साधनों—स्थूल सामग्री द्वारा ही रस की निष्पत्ति करने में समर्थ होता है, उनके अभाव में नहीं। यह दूसरी बात है कि मुक्तक के लघु कलेवर को देखते हुए उसके द्वारा प्रयुक्त साधन अत्यन्त सीमित, अस्पष्ट एवं संकेतित मात्र होते हैं। वह इन्हीं के कुशल प्रयोग द्वारा रस की निष्पत्ति करने में समर्थ होता है। साथ ही मुक्तककार की अपनी सीमायें होतीं हैं, अपनी कला होती है और उसी के अनुरूप उसका प्रभाव भी पड़ता है। 'रामचरित मानस' का जो प्रभाव पाठकों या श्रोताओं पर पड़ता है वह अधिक स्थायी और गहन होता है। सूर के समस्त पदों का सम्मिलित प्रभाव भी अपना विशिष्ट महत्व रखता है परन्तु सूर के केवल एक ही पद का वह प्रभाव नहीं पड़ सकता जो 'मानस' अथवा 'सूरसागर' का पड़ता है। वैसे तो यह भी कहा जाता है कि बिहारी, विद्यापति जैसे महाकवियों के एक पद ने ही क्रांतिकारी परिवर्तन उत्पन्न कर दिये थे। परन्तु उन परिवर्त्तनों या प्रभावों का महत्व व्यक्ति विशेष तक ही सीमिति रहा था; उनकी वैसी ही सामाजिक उपयोगिता या प्रभाव नगण्य था। इस दृष्टि से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि मुक्तक और प्रबन्ध के क्षेत्र भिन्न हैं, उनके प्रभावों का प्रकार भी भिन्न है, उनकी काव्यकला एक दूसरे से भिन्न है, इसलिए उनका अपना-अपना स्वतंत्र अस्तित्व मानने में किसी भी प्रकार का संकोच

नहीं होना चाहिए । रस निष्पत्ति दोनों ही प्रकारों द्वारा सम्भव है, केवल मात्रा में अन्तर पड़ सकता है ।

मुक्तक काव्य में रस निष्पत्ति के लिए अपेक्षित सभी स्थूल अवयवों का चित्रण नहीं किया जाता । उसमें क्योंकि किसी एक ही भावदशा का चित्रण होता है इसलिए संक्षिप्तता के कारण उसमें संकेत पद्धति को अपनाना पड़ता है । वहाँ आश्रय अथवा आलम्बन का भले ही स्पष्ट निर्देश न हो परन्तु उसमें व्यक्त भाव के अनुरूप उनकी कल्पना कर ली जाती है और इस प्रकार सारी स्थिति की व्यंजना हो जाती है । संक्षिप्तता के कारण कवि को अधिक सतर्क रहना पड़ता है । वहाँ गागर में सागर भरने की प्रवृत्ति को प्रधानता देनी पड़ती है जिसमें रसानुभूति के साथ-साथ चमत्कार भी अपेक्षित होता है। आनन्दबर्द्धन 'अमरुशतक' के एक-एक श्लोक को एक-एक महाकाव्य के समान मानते हैं । और उनका ऐसा कहना असंगत नहीं है । यहाँ हम 'अमरुशतक' तथा विद्यापति के एक-एक उदाहरण देकर यह दिखाने का प्रयत्न करेंगे कि मुक्तक अपने संक्षिप्त कलेवर द्वारा किस प्रकार रसानुभूति—तीव्र रसानुभूति—कराने में समर्थ हो सकता है ।

सखियाँ नायिका को बार-बार मान करने की शिक्षा दिया करती हैं; परन्तु नायक-नायिका का पारस्परिक प्रेम इतना प्रगाढ़ है कि दर्शन होते ही मान करने की भावना तिरोहित हो जाती है । जब सखियाँ नायिका से प्रश्न करती हैं तो नायिका उत्तर देती हुई कहती है—

"भ्रूभङ्गे रचितेऽपि दृष्टिरधिकं सोत्कण्ठमुद्वीक्षते
रुद्धायामपि वाचि सस्मितमिदं दग्धाननं जायते ।
कार्कश्यं गमितेऽपि चेतसि, तनूरोमांचमालवते
दृष्टे निर्वहणं भविष्यति कथं मानस्य तस्मिंजने ।"

अमरुशतक, श्लोक २८[1]

अर्थात् उनके सम्मुख आने पर मेरा मान कैसे निभ सकता है ? भौंहें चढ़ाने पर मेरी दृष्टि (आँखें) और भी अधिक उत्कंठा के साथ उनकी ओर देखने लगती है । बलपूर्वक पिंजड़े में रखा हुआ पक्षी उड़ कर वहीं जाना चाहता है, जहाँ से वह आया है । मैं बोलना बन्द कर देती हूँ, किन्तु मेरा यह अभागा मुँह मुस्कराने लगता है । मैं अपने मन को कर्कश कर लेती हूं किन्तु मेरा शरीर रोमांचित हो उठता है ।

क्या अमरुक का उक्त श्लोक रसानुभूति कराने में समर्थ नहीं है ? सुधी

१—महाकवि विद्यापति—पं० शिवनन्दन ठाकुर से उद्धृत ।

पाठक इसका निर्णय स्वयं ही कर सकते हैं। एक विशिष्ट भावदशा का इतना कुशल, मार्मिक एवं चमत्कारपूर्ण अंकन कुछ समय के लिए पाठक को रसमग्न कर देता है और कवि-कर्म की यही सबसे बड़ी सफलता मानी जाती है।

इसी भावदशा का अंकन महाकवि विद्यापति ने और भी अधिक कौशल के साथ किया है। पद द्रष्टव्य है।

विद्यापति की नायिका सखियों से कह रही है—

"दुरहि रहिअ, करिअ मन आन
नअन पिआसल हूँटल न मान।
हास सुधारस तसु मुख हेरि
बाँधलेओ बाँध निवी कत बेरि।
कि सखि करब धरब कि गोय
करबि मान जों आइति होय।
धसमस करय रहओं हिय जाँति
सगर सरीर धरव कत भाँति।
गोपहि न पारिअ हृदय उलास
मुनलओ बदन बेकत होअ हास।
भनइ विद्यापति तोर न दोस
भूखल मदन बढ़ावय रोस।"

अर्थात् मैं दूर ही खड़ी हो गई और मन को दूसरी ओर ले गई। परन्तु मेरे प्यासे नेत्र हठ पकड़ गए और उन्होंने मान करने की चिन्ता नहीं की। हास्य रूपी अमृत को उनके मुख से झरते हुए देखकर मेरा नीवी बन्धन बार-बार ढीला हो जाता था और मैं उसे बारम्बार बाँध लेती थी। हे सखी, मैं क्या करती, किस प्रकार अपने मन के भाव को छिपाती। यदि मुझे अपने पर पूरा अधिकार होता तो मैं मान करती। मैं अपनी छाती पर पत्थर रख लेती हूँ परन्तु इतने पर भी मेरा सारा शरीर काँपने लगता है। मैं नहीं जानती कि इस काँपते हुए सम्पूर्ण शरीर को किस प्रकार स्थिर करके रखूँ। मैं अपने हार्दिक उल्लास को छिपा नहीं पाती। मुँह ढक लेने पर भी मेरा हास्य छिप नहीं पाता, प्रकट हो जाता है। विद्यापति कहते हैं कि हे सुन्दरी, इसमें तुम्हारा दोष नहीं है, कामदेव भूखा है, भूखे को अधिक क्रोध होता है। उसी भूखे कामदेव के क्रोध के कारण ये सारे उपद्रव खड़े हो जाते हैं। यहाँ कवि व्यंजना द्वारा यह संकेत कर रहा है कि मिलन द्वारा कामदेव की उस भूख को शान्त कर दो, सारे उपद्रव स्वतः ही शान्त हो जायेंगे।

विद्यापति का उपर्युक्त पद मुक्तक की काव्य शक्ति का ज्वलन्त उदाहरण

है। क्या इसे पढ़कर रसानुभूति नहीं होती ? होती अवश्य है; वह क्षण भर के लिए हमें रस-विभोर कर देता है। परन्तु वह उस स्थायी उदात्त भावना को उत्पन्न करने में असमर्थ रहता है जो 'मानस' या 'कामायनी' जैसे महाकाव्य उत्पन्न करने में समर्थ होते हैं। अतः आचार्य शुक्ल का वह कथन पूर्णतः सार्थक है कि मुक्तक रस के छींटे उड़ाने में समर्थ होता है; हम उसमें आकंठ निमग्न नहीं हो पाते। यह तो हुई मुक्तक की रसानुभूति उत्पन्न करने की शक्ति। परन्तु जिस प्रकार महाकाव्य का मूल उद्देश्य अन्य रसों के साथ किसी एक विशिष्ट रस की रसानुभूति कराना होता है, वैसा उद्देश्य सभी मुक्तकों का नहीं होता। गेय मुक्तक ही रसानुभूति कराने में समर्थ होते हैं, अन्य प्रकार के मुक्तक नहीं। इसी कारण बाबू गुलाबराय ने सम्पूर्ण मुक्तक-काव्य को दो वर्गों में विभाजित कर दिया है— १—गेय मुक्तक तथा २—पाठ्य मुक्तक। गेय मुक्तक गीतिकाव्य के नाम से जाने जाते हैं और पाठ्य मुक्तक वह हैं जिनका केवल पाठ किया जा सके। (हम गीतकाव्य का विवेचन करते समय गीतिकाव्य की विशेषताओं पर विस्तार पूर्वक प्रकाश डाल चुके हैं।)

आचार्य शुक्ल ने प्रबन्ध काव्य को एक 'विस्तृत वनस्थली' और मुक्तक को 'एक चुना हुआ गुलदस्ता' कहा है। इसके आगे वह मुक्तक का विवेचन करते हुए कहते हैं कि—"उसमें उत्तरोत्तर अनेक दृश्यों द्वारा संघटित पूर्ण जीवन का या उसके किसी अंग का प्रदर्शन नहीं होता बल्कि कोई एक रमणीय खंड दृश्य सहसा सामने ला दिया जाता है।" शुक्ल जी का यह विवेचन गेय मुक्तक के सम्बन्ध में ही पूरा उतरता है, पाठ्य मुक्तक के सम्बन्ध में नहीं। शुक्ल जी संक्षेप में मुक्तक की तीन विशेषताओं पर बल देते हैं—

१—एक रमणीय मार्मिक खंड दृश्य का सहसा आनयन।
२—चयन, संयम और मंडन की प्रवृत्ति।
३—कुछ क्षणों के लिए चमत्कृत कर देने वाला प्रभाव।

उपर्युक्त सम्पूर्ण विवेचन के आधार पर मुक्तक की चार विशेषतायें स्पष्ट होती हैं— १—वह अन्य निरपेक्ष हो, २—अनिबद्ध हो (उसमें कथा न हो), ३—एक छन्द हो, ४—रसानुभूति कराने में सहायक हो अथवा चमत्कारक्षम हो। अतः हम संक्षेप में मुक्तक की निम्नलिखित परिभाषा स्थिर कर सकते हैं—

"मुक्तक पूर्व और पर से निरपेक्ष, मार्मिक खंडदृश्य अथवा संवेदना को उपस्थित करने वाली वह रचना है जिसमें नैरन्तर्यपूर्ण कथा-प्रवाह नहीं होता,

जिसका प्रभाव सूक्ष्म अधिक व्यापक कम होता है तथा जो स्वयं पूर्ण अर्थभूमि सम्पन्न अपेक्षाकृत लघु रचना होती है।"[१]

इस विवेचन के उपरान्त अब हमें सम्पूर्ण मुक्तक-काव्य का वर्गीकरण कर यह देखना है कि आकार, विषय आदि की दृष्टि से उसे कितने वर्गों में विभाजित किया जा सकता है।

बाबू गुलाबराय ने स्थूल रूप से मुक्तकों के दो प्रधान भेद माने हैं—पाठ्य मुक्तक और गेय मुक्तक। किन्तु इस भेद को किसी निश्चित विभाजक रेखा द्वारा अलग-अलग नहीं किया जा सकता। इस सम्बन्ध में गुलाबराय जी का मत द्रष्टव्य है। आप लिखते हैं—

"मुक्तकों का विभाजन हमने पाठ्य और गेय रूप में किया है किन्तु इन दोनों के बीच की रेखा बड़ी सूक्ष्म और अस्थिर है। पाठ्य सामग्री भी गेय हो जाती है किन्तु कुछ पद या छन्द ऐसे होते हैं जो विशेष रूप से गेय होते हैं। गेय और पाठ्य, यह बात तो ऊपरी आकार से सम्बन्ध रखती है किन्तु अब यह भेद कुछ-कुछ विषयी-प्रधानता और विषय-प्रधानता में परिणत हो गया है। गेय में निजी भावातिरेक की मात्रा कुछ अधिक रहती है और पाठ्य में कवि बात को एक निरपेक्ष द्रष्टा या वकील के रूप में कहता है। पाठ्य मुक्तक प्रायः सूक्तियों के रूप में आते हैं। ऐसे मुक्तक प्रायः नीति-विषयक, श्रृङ्गार-विषयक, वीरता-विषयक होते हैं। नीति के मुक्तकों में सबसे अधिक विषय-प्रधानता रहती हैं।"[२]

पाठ्य तथा गेय मुक्तक का यह भेद दोनों के निम्नलिखित उदाहरणों से स्पष्ट हो जायेगा। घनानन्द का एक गेय मुक्तक द्रष्टव्य है—

"पर कारज देह को धारे फिरौ, परजन्य ! जथारथ ह्वै दरसौ।
निधि नीर सुधा के समान करौ, सबही विधि सुन्दरता सरसौ॥
'घन आनन्द' जीवनदायक हौ, कबौ मेरियो पीर हिए परसौ।
कबहूँ वा बिसासी सुजान के आँगन मो अँसुवान कौ लै बरसौ॥"

पाठ्य मुक्तक के लिए कविवर वृन्द का एक दोहा यथेष्ट होगा—

"सैयौ छोटी ही भलौ, जासों गरज सराय।
कीजै कहा पयोधि कौं जातें प्यास न जाय॥"

घनानन्द के पद में हृदय की मार्मिक अनुभूतियों का सरस, सरल एवं प्रभावशाली भाषा में प्रकाशन हुआ है जिसने उसे गेय होने के साथ-ही-साथ अत्यधिक मार्मिक बना दिया है। वृन्द ने अपने पद में एक सांसारिक सत्य

---

१—हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास—श्री जितेन्द्रनाथ पाठक।
२—काव्य के रूप—डा० गुलाबराय।

है। क्या इसे पढ़कर रसानुभूति नहीं होती ? होती अवश्य है; वह क्षण भर के लिए हमें रस-विभोर कर देता है। परन्तु वह उस स्थायी उदात्त भावना को उत्पन्न करने में असमर्थ रहता है जो 'मानस' या 'कामायनी' जैसे महाकाव्य उत्पन्न करने में समर्थ होते हैं। अतः आचार्य शुक्ल का वह कथन पूर्णतः सार्थक है कि मुक्तक रस के छींटे उड़ाने में समर्थ होता है; हम उसमें आकंठ निमग्न नहीं हो पाते। यह तो हुई मुक्तक की रसानुभूति उत्पन्न करने की शक्ति। परन्तु जिस प्रकार महाकाव्य का मूल उद्देश्य अन्य रसों के साथ किसी एक विशिष्ट रस की रसानुभूति कराना होता है, वैसा उद्देश्य सभी मुक्तकों का नहीं होता। गेय मुक्तक ही रसानुभूति कराने में समर्थ होते हैं, अन्य प्रकार के मुक्तक नहीं। इसी कारण बाबू गुलाबराय ने सम्पूर्ण मुक्तक-काव्य को दो वर्गों में विभाजित कर दिया है— १—गेय मुक्तक तथा २—पाठ्य मुक्तक। गेय मुक्तक गीतिकाव्य के नाम से जाने जाते हैं और पाठ्य मुक्तक वह हैं जिनका केवल पाठ किया जा सके। (हम गीतकाव्य का विवेचन करते समय गीतिकाव्य की विशेषताओं पर विस्तार पूर्वक प्रकाश डाल चुके हैं।)

आचार्य शुक्ल ने प्रबन्ध काव्य को एक 'विस्तृत वनस्थली' और मुक्तक को 'एक चुना हुआ गुलदस्ता' कहा है। इसके आगे वह मुक्तक का विवेचन करते हुए कहते हैं कि—"उसमें उत्तरोत्तर अनेक दृश्यों द्वारा संघटित पूर्ण जीवन का या उसके किसी अंग का प्रदर्शन नहीं होता बल्कि कोई एक रमणीय खंड दृश्य सहसा सामने ला दिया जाता है।" शुक्ल जी का यह विवेचन गेय मुक्तक के सम्बन्ध में ही पूरा उतरता है, पाठ्य मुक्तक के सम्बन्ध में नहीं। शुक्ल जी संक्षेप में मुक्तक की तीन विशेषताओं पर बल देते हैं—

१—एक रमणीय मार्मिक खंड दृश्य का सहसा आनयन।
२—चयन, संयम और मंडन की प्रवृत्ति।
३—कुछ क्षणों के लिए चमत्कृत कर देने वाला प्रभाव।

उपर्युक्त सम्पूर्ण विवेचन के आधार पर मुक्तक की चार विशेषतायें स्पष्ट होती हैं— १—वह अन्य निरपेक्ष हो, २—अनिबद्ध हो (उसमें कथा न हो), ३—एक छन्द हो, ४—रसानुभूति कराने में सहायक हो अथवा चमत्कारक्षम हो। अतः हम संक्षेप में मुक्तक की निम्नलिखित परिभाषा स्थिर कर सकते हैं—

"मुक्तक पूर्व और पर से निरपेक्ष, मार्मिक खंडदृश्य अथवा संवेदना को उपस्थित करने वाली वह रचना है जिसमें नैरन्तर्यपूर्ण कथा-प्रवाह नहीं होता,

जिसका प्रभाव सूक्ष्म अधिक व्यापक कम होता है तथा जो स्वयं पूर्ण अर्थभूमि सम्पन्न अपेक्षाकृत लघु रचना होती है।"[1]

इस विवेचन के उपरान्त अब हमें सम्पूर्ण मुक्तक-काव्य का वर्गीकरण कर यह देखना है कि आकार, विषय आदि की दृष्टि से उसे कितने वर्गों में विभाजित किया जा सकता है।

बाबू गुलाबराय ने स्थूल रूप से मुक्तकों के दो प्रधान भेद माने हैं—पाठ्य मुक्तक और गेय मुक्तक। किन्तु इस भेद को किसी निश्चित विभाजक रेखा द्वारा अलग-अलग नहीं किया जा सकता। इस सम्बन्ध में गुलाबराय जी का मत दृश्यव्य है। आप लिखते हैं—

"मुक्तकों का विभाजन हमने पाठ्य और गेय रूप में किया है किन्तु इन दोनों के बीच की रेखा बड़ी सूक्ष्म और अस्थिर है। पाठ्य सामग्री भी गेय हो जाती है किन्तु कुछ पद या छन्द ऐसे होते हैं जो विशेष रूप से गेय होते हैं। गेय और पाठ्य, यह बात तो ऊपरी आकार से सम्बन्ध रखती है किन्तु अब यह भेद कुछ-कुछ विषयी-प्रधानता और विषय-प्रधानता में परिणत हो गया है। गेय में निजी भावातिरेक की मात्रा कुछ अधिक रहती है और पाठ्य में कवि बात को एक निरपेक्ष दृष्टा या वकील के रूप में कहता है। पाठ्य मुक्तक प्रायः सूक्तियों के रूप में आते हैं। ऐसे मुक्तक प्रायः नीति-विषयक, शृङ्गार-विषयक, वीरता-विषयक होते हैं। नीति के मुक्तकों में सबसे अधिक विषय-प्रधानता रहती हैं।"[2]

पाठ्य तथा गेय मुक्तक का यह भेद दोनों के निम्नलिखित उदाहरणों से स्पष्ट हो जायेगा। घनानन्द का एक गेय मुक्तक दृष्टव्य है—

"पर कारज देह को धारे फिरौ, परजन्य ! जथारथ ह्वै दरसौ।
निधि नीर सुधा के समान करौ, सबही विधि सुन्दरता सरसौ।।
'घन आनन्द' जीवनदायक हौ, कबौ मेरियो पीर हिए परसौ।
कबहूँ वा बिसासी सुजान के आँगन मो अँसुवान कौ लै बरसौ।।"

पाठ्य मुक्तक के लिए कविवर वृन्द का एक दोहा यथेष्ट होगा—

"सैयौ छोटी ही भलौ, जासों गरज सराय।
कीजै कहा पयोधि कौं जातैं प्यास न जाय।।"

घनानन्द के पद में हृदय की मार्मिक अनुभूतियों का सरस, सरल एवं प्रभावशाली भाषा में प्रकाशन हुआ है जिसने उसे गेय होने के साथ-ही-साथ अत्यधिक मार्मिक बना दिया है। वृन्द ने अपने पद में एक सांसारिक सत्य

---

**१—हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास—श्री जितेन्द्रनाथ पाठक।**
**२—काव्य के रूप—डा० गुलाबराय।**

का उद्घाटन किया है जो प्रभावशाली होते हुए भी रसानुभूति उत्पन्न करने में सर्वथा असमर्थ है ।

संस्कृत भाषा के प्राचीन काव्यशास्त्रियों दंडी, आनन्दवर्द्धन, हेमचन्द्र, वाग्भट, विश्वनाथ आदि ने मुक्तकों का वर्गीकरण संख्या और वर्णन शैली के आधार पर किया है । संख्यामूलक वर्गीकरण के अनुसार मुक्तकों के सात प्रकार माने गए हैं—(१) **मुक्तक**—छन्द संख्या एक, (२) **युग्मक या सँदानितक**—छन्द संख्या दो, ३—**विशेषक**—छन्द संख्या तीन, ४—**कलापक**—छन्द संख्या चार, ५—**कुलक**—इसकी छन्द संख्या के विषय में मतभेद है । तरुण वाचस्पति इसकी छन्द संख्या पाँच या छः, वाग्भट बारह तथा हेमचन्द्र पांच से चौदह के बीच की किसी भी संख्या वाले छन्दों को कुलक कहते हैं । ६—**कोष** नाना कृतिकारों द्वारा रचित मुक्तकों के समूह को कोष कहते हैं । ७—**संघात या पर्यायबन्ध**—एक व्यक्ति द्वारा निर्मित एकार्थ विषयक पद्य संघात कहलाता है । संघात को अधिक व्यापक अर्थ में तथा पर्याय बन्ध को किंचित संकुचित अर्थ में माना जाता है ।

इनके अतिरिक्त कुछ विद्वानों ने दो भेद और माने हैं—**प्रघट्टक** और **विकीर्णक** । प्रघट्टक एक ही कवि द्वारा रचित पदों के समूह को कहते हैं। विकीर्णक अनेक कवियों के पदों के संग्रह को कहा जाता है । उपर्युक्त भेद संस्कृत के काव्यशास्त्रियों द्वारा किए गए हैं । मुक्तक काव्य की आधुनिक स्थिति को देखते हुए इस वर्गीकरण को वैज्ञानिक नहीं माना जा सकता । यह वर्गीकरण केवल मुक्तक के आकार पर ही आधारित है ।

विषयवस्तु के आधार पर राजशेखर ने मुक्तक और प्रबन्ध के पाँच प्रकार के अर्थ माने हैं—१—**शुद्ध**—इतिवृत्त या इतिहास से रहित अर्थ शुद्ध है; २—**चित्र**—उसे विस्तार के साथ विस्तृत करना है; ३—**कथोत्थ**—प्राचीन कथा या इतिहासयुक्त अर्थ कथोत्थ है; ४—**संविधानिक भू**—जिसमें घटना सम्भावित हो; ५—**आख्यानकवान**—जिसमें इतिहास की कल्पना की जाय ।

पाश्चात्य काव्य में मुक्तक का केवल एक ही रूप मिलता है—लिरिक अर्थात् जो लायर ( वीणा ) पर बजाकर गाया जा सके । वहाँ लिरिक के दो भेद माने गए हैं—चिन्तनात्मक ( Reflective ) और भावात्मक ( Emotional ) । मानसिक वृत्ति और आकार की दृष्टि से इनके अनेक भेद माने जाते हैं जैसे—प्रेमगीत ( Love Lyric ), व्यंग्य गीत ( Satirical ), वीर गीत ( Ballad ), नृत्य गीत ( Chorus ), गोचारणगीत (Pastoral-song ), शोकगीत (Elegy), प्रबोध गीत ( Ode ) आदि । हिंदी में आधु-

निक युग के अनेक कवियों ने पाश्चात्य साहित्य के उपर्युक्त प्रकारों के आधार पर अनेक मुक्तक लिखे हैं।

शास्त्रीय दृष्टि से मुक्तकों का वर्गीकरण श्री जितेन्द्रनाथ पाठक ने इस प्रकार किया है—




परन्तु डा० शम्भूनाथ सिंह ने हिन्दी में प्रचलित मुक्तकों के उपर्युक्त प्रकारों को अत्यन्त वैज्ञानिक एवं सरल ढंग से निम्नलिखित वर्गों में विभाजित किया है—

(१) **संख्याश्रित मुक्तक काव्य**—जैसे 'हजारा','सतसई','शतक', 'पचासा' 'बावनी', 'चालीसा', 'पचीसी', 'बाईसी' आदि।

(२) **वर्णमालाश्रित मुक्तक काव्य**—जैसे मातृका संज्ञक ( दोहा मातृका ) कक्क संज्ञक, ककहरा, अखरावट, बारहखड़ी आदि।

(३) **छन्दाश्रित**—दोहावली, कवितावली आदि।

(४) **रागाश्रित**—जैसे रास, लावनी, रेखता आदि।

(५) **ऋतु-उत्सव आश्रित**—जैसे चर्चरी, फागु, होरी, बारहमासा, षड्-ऋतु आदि।

(६) **पूजा धर्म आश्रित**—स्तोत्र, स्तुति, स्तवन आदि।

आजकल किसी भी साहित्याङ्ग का सुनिश्चित वर्गीकरण करना विद्वानों के लिए एक सरदर्द बन गया है। एक विद्वान के द्वारा किए गए वर्गीकरण को दूसरा आलोचक अवैज्ञानिक कहकर असंगत सिद्ध कर देता है। वर्गीकरण के मुख्याधार रूप, आकार, विषय तथा शैली होते हैं। इन सभी आधारों को एक साथ लेकर वर्गीकरण करना असम्भव हो जाता है। और मुक्तक का क्षेत्र तो इतना विस्तृत है कि उसको वर्गों की सीमाओं में बाँधना दुस्साध्य प्रतीत होता है। फिर भी मुक्तक के स्वरूप को समझने में उपर्युक्त विभिन्न वर्गीकरण सहायक होंगे इसमें सन्देह नहीं।

## विकास

मुक्तक काव्य के विकास को समझने के लिए हमारे लिए सबसे पहले यह आवश्यक है कि हम लोकगीत और मुक्तक के पारस्परिक सम्बन्ध को समझ लें। संसार के प्राचीनतम काव्य का आदिरूप इन्हीं लोकगीतों में मिलता है। और हमारी यह निश्चित धारणा है कि मुक्तक काव्य का विकास प्राचीन लोकगीतों से ही हुआ है। प्रेरणा और प्रभाव की दृष्टि से लोकगीत और मुक्तक में कोई खास अन्तर नहीं प्रतीत होता। "दोनों में लोकजीवन की वह अनुभूतियाँ व्यक्त होती हैं जो लोकप्रिय योद्धाओं, व्यापक प्रभावशाली प्रेरक घटनाओं आदि से अस्तित्व पाती हैं।"[१]

लोकगीत पूर्णतः लोकजीवन से सम्बद्ध रहते हैं। एक विदेशी आलोचक के शब्दों में—"सभ्य राष्ट्रों के असंस्कृत वर्गों के परम्परागत ज्ञान से सम्बद्ध" होने के कारण इनमें "लोक जीवन के परम्परागत सौंदर्य बोध सम्बन्धी अभिव्यक्तियों की मौखिक और लिखित परम्पराओं का सन्निवेश हो जाता है।" "यह एक सामान्य विरासत होती थी जिसे धनी और निर्धन, अशिक्षित और शिक्षित, पुरुष और स्त्री सबने समृद्ध किया है। लोकगीत विकसनशील होते हैं और निरन्तर परिवर्तमान। इस परिवर्तन की प्रक्रिया में ये बराबर अभिनव माधुर्य प्राप्त करते रहते हैं।"[२]

न्यूनाधिक उपर्युक्त विशेषताएँ मुक्तक काव्य में भी पाई जाती हैं। अन्तर केवल इतना ही है कि जहाँ लोकगीत समाज के प्रत्येक वर्ग—शिक्षित और अशिक्षित—की सम्पत्ति होते हैं वहाँ मुक्तक अधिकाँशतः शिक्षित वर्ग तक ही सीमित रहते हैं। इतिहास की प्रारम्भिक अवस्था में लोकगीतों का अस्तित्व प्रायः आख्यानक गीतों के रूप में रहा होगा। परन्तु समाज के विकास के साथ-साथ ये लोकगीत अपेक्षाकृत लघुरूप धारण कर व्यक्ति के सुख-दुख की अनु-

१—हिंदी मुक्तक काव्य का विकास—श्री जितेन्द्रनाथ पाठक।

२—वही

भूतियों को भी अभिव्यक्त करने लगे होंगे। "साहित्य का विकास होने पर इन्हीं सांगीतिक लघु रूपों को द्वन्द्वात्मक परिणति देकर शिष्ट मनोभावों की अभिव्यक्ति का साधन बनाया होगा। निश्चित बन्ध वाले छन्दों में बँधकर लोककाव्य की स्वच्छन्दता से बहुत कुछ दूर हो जाता है पर पद, गीत और प्रगीत वाले काव्यरूपों में वह अधिक सुरक्षित रहता है।"[1] विद्यापति, सूर, घनानन्द, मीरा आदि प्राचीन गीतकारों तथा आधुनिक युगीन गीतकारों के गीतों में प्रायः लोकगीतों के छन्दों को ही अपनाया जाता रहा है। इस प्रकार हमारे गेय मुक्तक लोकगीतों के अत्यधिक ऋणी हैं। मुक्तकों के विभिन्न रूपों के विकास में हमें लोकगीतों की इस महत्वपूर्ण देन को नहीं भूलना चाहिए।

संसार के सभी साहित्यों का प्रारम्भिक रूप मुक्तक ही रहा होगा। भारतीय साहित्य के प्राचीनतम ग्रन्थ ऋग्वेद की रचना भी मुक्तक के रूप में ही हुई थी। यूरोप में आरम्भिक काव्य के दो व्यापक भेद मिलते हैं— (१) मेलिक या लिरिक, तथा (२) कोरिक। मेलिक या लिरिक कविता में व्यक्ति के भावों की अभिव्यक्ति होती थी। कोरिक में नृत्य-वाद्य के साथ सामूहिक भावना की सामूहिक रूप से अभिव्यक्ति होती थी। कोरिक में प्राचीन कथाओं को लय के साथ गाया जाता था। कालान्तर में इन्हीं कथाओं का विकास महाकाव्य, पुराण आदि के रूप में हुआ। लिरिक में क्रमशः व्यक्ति एवं कला का अधिकाधिक विकास होता गया। इससे यह सिद्ध हो जाता है कि साहित्य के प्रारम्भिक रूप में लिरिक अर्थात् मुक्तक काव्य का अपना विशिष्ट स्थान था।

भारतीय साहित्य में वैदिक-साहित्य के उपरान्त यद्यपि प्रबन्धकाव्यों का विकास प्रारम्भ हो गया था परन्तु मुक्तक की परम्परा भी अबाध गति से विकसित हो रही थी। पालि और प्राकृत साहित्य में तो मुक्तकों की ही प्रधानता रही थी। बौद्ध एव जैन कवियों ने थेरि गाथाओं तथा उपदेश एवँ नीति प्रधान सुन्दर-सरस मुक्तकों की रचना की थी। प्राकृत भाषा का साहित्य मुक्तकों से उसी प्रकार समृद्ध है जिस प्रकार कि हिन्दी का रीति-साहित्य। प्राकृत भाषा के मुक्तक-साहित्य का मूलाधार हाल कवि की 'गाथा सप्तशती' को माना जा सकता है। 'गाथा सप्तशती' में श्रृङ्गार, नीति,ज्योतिष, वैद्यक, कृषि आदि अनेक विषयों का समावेश मिलता है यद्यपि प्रधानता श्रृङ्गार की ही है। विषय वस्तु एवं शैली यथार्थवादी होने के कारण इसमें सरलता, सरसता एवं स्वाभाविकता का सहज समावेश हो गया है। हाल से पूर्व प्राकृत में मुक्तकों की एक अत्यन्त समृद्ध परम्परा विद्यमान थी और हाल ने उन

१—हिंदी मुक्तक काव्य का विकास—श्री जितेन्द्रनाथ पाठक

करोड़ों मुक्तकों में से सात सौ मुक्तक चुनकर 'गाथा सप्तशती' की रचना की थी। परवर्ती अनेक काव्यशास्त्रकारों ने नाट्यशास्त्र, ध्वन्यालोक, काव्य प्रकाश, दश-रूपक आदि ग्रन्थों में उदाहरण स्वरूप प्राकृत के अनेक मुक्तकों को उद्धृत किया था। इससे यह प्रमाणित होता है कि उस काल में मुक्तक अत्यन्त लोकप्रिय काव्यरूप था। और उसकी इसी लोकप्रियता से आकर्षित हो अनेक संस्कृत-कवियों ने 'गाथा सप्तशती' के अनुकरण पर अनेक मुक्तक ग्रन्थों की रचना की थी जिनमें से अमरुक का 'अमरुशतक', भर्तृहरि के 'शृंगार शतक', 'नीति शतक' एवं 'वैराग्य शतक' तथा गोवर्द्धनाचार्य की 'आर्या सप्तशती' प्रसिद्ध रचनायें हैं। अनेक कवियों ने मुक्तकों की इसी शैली का अनुकरण करते हुए विभिन्न देवी-देवताओं की स्तुतियाँ लिखीं जैसे—दुर्गा सप्तशती, चंडी शतक आदि। मुक्तक-शैली में कवि विल्हण की 'चौर पंचाशिका' तथा कालिदास का 'शृङ्गार तिलक' भी अत्यन्त प्रसिद्ध ग्रन्थ माने जाते हैं।

प्राकृत के मुक्तकों में प्रधानता शृङ्गार की ही रही थी। कालान्तर में इस मुक्तक परम्परा का विकास अपभ्रंश काव्य में भी दिखाई पड़ा। परन्तु अपभ्रंश तक आते-आते मुक्तक अपना सरस रूप खोकर नीति, वैराग्य एवं उपदेशों की शुष्क पगडंडियों पर भटकने लगा। यद्यपि कहीं-कहीं शृङ्गार के सरस छींटे भी उसमें मिल जाते है। सिद्ध और जैन कवियों ने धर्म, नीति एवं सदाचार मूलक अनेक मुक्तक-ग्रन्थों की रचना की जिनमें सरहपाद का 'दोहा कोष', जैन कवि योगीन्दु का 'परमात्म प्रकाश' व 'योगसार', सुप्रभाचार्य का 'वैराग्यसागर', जिनदत्त सूरि का 'उपदेश रसायन राज' आदि प्रसिद्ध संग्रह माने जाते हैं। उपर्युक्त सभी ग्रन्थ धर्म, नीति आदि से सम्बन्धित हैं। परन्तु इसी युग में संग्रहीत अथवा रचित कुछ ऐसे प्रसिद्ध ग्रन्थ भी प्राप्त हुए हैं जिनमें अनेक ज्ञात एवं अज्ञात कवियों के शृङ्गारिक मुक्तकों का संग्रह किया गया है या उन्हें उदाहरण के रूप में उद्धृत किया गया है।

हिन्दी के पूर्ववर्ती मुक्तक काव्य को विषय की दृष्टि से चार प्रधान वर्गों में विभाजित किया गया है—

(१) बौद्ध एवं जैन कवियों द्वारा रचित धर्म एवं वैराग्य सम्बन्धी मुक्तक।

(२) गाथा सप्तशतीकार हाल, अमरुक, गोवद्धनाचार्य भर्तृहरि आदि के शृङ्गारी मुक्तक।

(३) भर्तृहरि आदि के नीति सम्बन्धी मुक्तक।

(४) वीर रसात्मक मुक्तक।

हिंदी मुक्तक-काव्य में इन्ही चार धाराओं का विकास लक्षित होता है। परन्तु मध्यकालीन हिन्दी काव्य में—विशेष रूप से रीतिकाल में—शृङ्गार-

परक मुक्तकों के दो भेद दिखाई पड़ते हैं—(१) रीतिबद्ध मुक्तक तथा (२) रीति मुक्त मुक्तक। रीति मुक्त मुक्तक को स्वच्छन्द प्रेम मूलक मुक्तक भी कहा जाता है। हिन्दी के सन्त कवियों—कबीर, दादू, रैंदास, सुन्दरदास आदि ने धर्म एवं वैराग्य सम्बन्धी मुक्तकों की रचना की थी। शृङ्गारिक मुक्तककारों में से देव, बिहारी, मतिराम आदि ने रीतिबद्ध मुक्तकों का तथा घनानन्द, आलम, बोधा आदि ने रीतिमुक्त मुक्तकों का सृजन किया था। नीति, उपदेश आदि सम्बन्धी मुक्तक रचने वालों में गिरधर कविराय, वृन्द, रहीम, घाघ, बैताल आदि का नाम प्रसिद्ध है। वीर रसात्मक मुक्तक लिखने वालों में भूषण पद्माकर, लाल आदि के नाम उल्लेखनीय हैं। उपर्युक्त चारों धाराओं का विकास आधुनिक काल में आकर भी पर्याप्त रूप से हुआ है। इनका उल्लेख हम यथास्थान करने का प्रयत्न करेंगे। हम हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास देखने के लिए उपर्युक्त चारों वर्गों को पृथक-पृथक रूप से लेकर विवेचन करेंगे। ऐसा करने पर ही उनका समुचित विकास दिखाना सम्भव हो सकेगा।

(१) **धर्माश्रित अर्थात् भक्ति एवं वैराग्य सम्बन्धी मुक्तक**—प्राकृत एवं अपभ्रंश साहित्य में भक्ति एवं वैराग्य सम्बन्धी मुक्तकों की एक अत्यन्त समृद्ध परम्परा मिलती है जिसने हिन्दी के सिद्ध-साहित्य, नाथ-साहित्य एवं सन्त-साहित्य को समान रूप से प्रभावित किया है। 'परमतत्व का ज्ञान' ही इनका प्रमुख विषय रहा है। किसी ने उसे भक्ति के माध्यम से प्राप्त करना चाहा है और किसी ने वैराग्य के माध्यम से। सिद्धों, नाथों एवं सन्तों ने वैराग्य के माध्यम से ही परमतत्व का ज्ञान प्राप्त करने का प्रयत्न किया है। सरहपाद का तत्सम्बन्धी एक दोहा दृष्टव्य है—

"आइ ण अन्त ण मज्झ णउ, णउ भव णउ णिब्बाण।
ऐहु सो परममहासुह, णउ भव णउ णिब्बाण॥"

अर्थात् यह परम तत्व सकल और निरन्तर होने पर भी साधक के शरीर में साधना और अनुभव से संवेद्य है।

नाथ-सम्प्रदाय के गुरु गोरखनाथ शिव को ही परमतत्व मानकर गुरु की सहायता से उनका ज्ञान प्राप्त करने की बात कहते हैं—

"आकास तत्त सदा-सिव जाण। तसि अभिअन्तरि पद निरवाण॥
प्यंडे परचानैं गुरुमुषि जोइ। बाहुडि आवागमनु न होइ॥"

अर्थात् आकाश तत्व को सदाशिव समझने वाले के आभ्यन्तर में निर्वाण पद सहज ही उपस्थित रहता है। उसकी पहचान गुरु की सहायता से ही होती है। और इस पहचान से सम्पन्न व्यक्ति आवागमन से मुक्त हो जाता है।

कबीर ने भी सिद्धों एवं नाथों की उक्त परम्परा को ही अपने मुक्तकों

द्वारा आगे विकसित किया था। कबीर ने इस 'परमतत्व' को 'राम' कह कर पुकारा है। "कहै कबीर एक राम जपहु रे हिंदू तुरुक न कोई।" भक्ति और वैराग्य के समन्वय द्वारा उत्पन्न कबीर की विरहोक्तियाँ अपनी सरल मार्मिकता के लिए प्रसिद्ध हैं। एक उक्ति दृष्टव्य है—

"चोट सताणी विरह की, सब तन जर-जर होइ।
मारणहारा जाणि है, कै जिहि लागी होइ॥"

कबीर एवं अन्य सभी सन्त कवियों का काव्य मुक्तक का रूप ही है। इसके विषय परमतत्व, जीवतत्व, परमतत्व एवं जीवतत्व के भेदक तत्व, गुरु और सत्संग, चित्तशोधन और योग साधना, सहज तत्व, साधक और समाज, करुणा और दया, रूढ़ियों का—सभी प्रकार की रूढ़ियों का—विरोध आदि रहे हैं। इस युग में प्रबन्ध काव्य का विकास नहीं हो पाया। मुक्तकों का एकछत्र राज्य रहा। सन्त काव्य का उद्देश्य धार्मिक था इसलिए रस की सृष्टि करना उनके काव्य का प्रधान लक्ष्य न बन सका। परन्तु इनकी साधना-पद्धति में प्रेम की प्रधानता होने के कारण इनके काव्य में एक सहज सरसता आ गई थी। ये लोग अशिक्षित थे इसलिए भाषा, अलङ्कार, रस, छन्द आदि का मोह त्यागकर इनकी वाणी पदों, साखियों आदि लोक-काव्य के विविध रूपों में फूट पड़ी थी। इसी कारण इनके काव्य में काव्यगत चमत्कार न होते हुए भी काव्य रसिक काव्यानन्द प्राप्त करते थे। यदि सन्त-काव्य के धार्मिक पक्ष को महत्व न दिया जाय तो भी भाषा और काव्य रूपों के विकास की दृष्टि से इसका अध्ययन अनिवार्य हो जाता है।

२—**शृङ्गारिक मुक्तक**—शृङ्गारिक मुक्तक-काव्य को विद्वानों ने दो भागों में विभाजित कर दिया—(१) रीतिबद्ध मुक्तक, तथा (२) रीतिमुक्त मुक्तक अर्थात् स्वच्छन्द प्रेम मूलक काव्य। इन दोनों का प्रधान लक्ष्य शृङ्गार रहा है। हिन्दी का शृङ्गारिक मुक्तक काव्य 'गाथा सप्तशती' के लौकिक परंतु अपूर्व सौन्दर्यशाली शृङ्गार से तो प्रभावित है ही, साथ ही उस पर स्तोत्र-साहित्य, कामशास्त्र, नाट्य शास्त्र के नायिका भेद, लोक गीत आदि का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। संस्कृत, प्राकृत एवं अपभ्रंश में शृङ्गारिक मुक्तकों की रचना पर्याप्त मात्रा में हुई है। मध्यकालीन हिन्दी शृङ्गारिक मुक्तकों पर अपभ्रंश के शृङ्गारिक मुक्तकों का गहरा प्रभाव लक्षित होता है। अपभ्रंश काव्य में लोकतत्वों का प्राधान्य मिलता है इसी कारण अपभ्रंश शृङ्गारिक मुक्तक काव्य की सबसे बड़ी विशेषता उसकी सहजता एवं सरलता है। इसमें सीधे लोक-जीवन का चित्रण हुआ है। भाव, भाषा और अभिव्यक्ति में एक ऐसी मार्मिक सादगी है जो पाठक के मन को सहज ही प्रभावित कर लेती है। अपभ्रंश की

ये मुक्तक रचनायें अधिकांशतः युद्धप्रिय जातियों की रचनायें हैं, इसलिए इनमें गतिशील कर्म-सौन्दर्य का एक ऐसा उदात्त रूप मिलता है जिसमें श्रृङ्गार प्रेम एवं वीरता का समन्वय है। इनके मूल में वीर रमणियों का कुंठाहीन चित्त और प्रेरक व्यक्तित्व था। इसी कारण इनके प्रेम-चित्रण में दोनों ही पक्षों में एक मार्मिक तीव्रता एवं कुंठाहीनता मिलती है। उनमें मांसलता का आधिक्य होते हुए भी प्रभाव स्वस्थ है। जब कुंठाग्रस्त हृदय प्रेम-निवेदन करता है तो उसका प्रभाव प्रायः अस्वस्थ ही होता है। हमारा रीतिकालीन काव्य इसी कुण्ठा से ग्रस्त है।

अपभ्रंश श्रृङ्गारिक मुक्तक काव्य में परकीया नायिका का प्राधान्य, ऊहात्मक प्रयोग, नायक और नायिका के नीच मध्यस्थ उपादान, सखी, दूती, सन्देशवाहक, संकेत स्थल, प्रिय दर्शन, संभोग वर्णन, दन्तक्षत, नखक्षत, रूप-चित्रण आदि का खूब वर्णन हुआ है। इस काव्य परम्परा का प्रभाव सगुण भक्त कवियों पर बहुत कम पड़ा। राम-काव्य में मुक्तक-काव्य की रचना हुई अवश्य परन्तु वह फुटकर सौन्दर्य वर्णन, नीति, भक्ति आदि तक ही सीमित होकर रह गई। कृष्ण काव्य सारा का सारा मुक्तक काव्य ही है परन्तु उसके मूल में स्थित कृष्ण और राधा की पौराणिक कथा उसे मुक्तक और प्रबन्ध के बीच की स्थिति प्रदान कर देती है जिसमें ऊपर से तो कथा का कोई विकास नहीं दिखाई देता परन्तु उसकी मूलवर्ती धारा उसे एक विशाल परन्तु विश्रृङ्खलित महाकाव्य का रूप अवश्य प्रदान कर देती है। उसमें प्रेममूलक भक्ति का प्राधान्य होने के कारण श्रृङ्गार को भी अपनाया गया है मगर उसका रूप अपभ्रंश मुक्तक की परम्परा से भिन्न एक अलौकिक, उदात्त एवं धार्मिक रूप धारण कर लेता है। अपभ्रंश मुक्तक काव्य की परम्परा का विकास इसी कारण रीतिकाल में आकर दिखाई पड़ता है। रीतिकालीन मुक्तक काव्य में स्पष्टः दो धारायें दिखाई पड़ती हैं—रीतिबद्ध धारा एवं रीतिमुक्त धारा।

रीतिबद्ध मुक्तक-काव्य में काव्य-शास्त्र के लक्षणों को ही आधार मान कर काव्य रचना की गई है जिसमें 'गाथा सप्तशती' का अनुकरण करते हुए श्रृङ्गार का ही प्राधान्य रहा है। नायिका-भेद इसका उपजीव्य रहा है। रीतिमुक्त काव्य में शास्त्रीय लक्षणों की अवहेलना कर कवियों ने अपनी हृदयानुभूति को ही अभिव्यक्त किया है। इन दोनों धाराओं का विवेचन करने से पूर्व हमारे लिए यह आवश्यक हो जाता है कि पहले इनके पारस्परिक साम्य-वैषम्य पर एक हल्की सी नज़र डाल लें।

इन दोनों काव्य धाराओं में सबसे पहली समानता यह थी दोनों ही - प्रेम मार्गी थे परन्तु भक्त नहीं थे, वैसे दोनों के उपजीव्य राधा-कृष्ण ही रहे।

दोनों धाराओं में दूसरी समानता छन्द की थी। दोहा, कवित्त, सवैया दोनों में ही समान रूप से गृहीत हुए थे। इन समानताओं की तुलना में उनमें वैषम्य अधिक था। पहला अन्तर यह था कि रीतिबद्ध कवियों का प्रेमवर्णन वहिर्वृत्ति मूलक, मांसल और शास्त्र बद्ध था। नारी-शरीर ही उनके काव्य का मूल रहा था। शास्त्र बद्ध होने के कारण वे आन्तरिक उद्वेलन को अभिव्यक्ति देने में असमर्थ रहे। इनके विपरीत रीतिमुक्त कवियों का प्रेमवर्णन अन्तर्वृत्ति मूलक, मानस परक और शास्त्रमुक्त था। उनकी अन्तर्वृत्ति ही उनके काव्य की मूल प्रेरक शक्ति थी। इसलिए उनमें अन्तर्मुखता का प्राधान्य रहा था। वे शास्त्रबद्ध होने की अपेक्षा स्वच्छन्द अधिक थे। उन्होंने प्रेम के मानसिक रूप को ही अभिव्यक्ति दी थी।

शास्त्रबद्ध होने के कारण रीतिबद्ध कवियों की कविता प्रयत्न साध्य होती थी इसलिए उसमें हार्दिकता के स्थान पर बौद्धिकता, उक्ति चातुर्य, वक्रता आदि की प्रधानता रहती थी। रीतिमुक्त कवियों की कविता में उनकी आन्तरिक वेदना की अभिव्यक्ति होती थी इसलिए उसमें बौद्धिकता का अंश न्यूनतम रहता था। रीतिबद्ध कवि राधाकृष्ण-प्रेम को अपनी ढाल बना कर इन नामों की आड़ में अपने आश्रयदाता की विलास-वासना को तृप्त करने का प्रयत्न करते थे। रीतिमुक्त कवियों ने भी अपना उपजीव्य राधाकृष्ण को ही बनाया था परन्तु वे विषयानन्द को ब्रह्मानन्द के समक्ष मानकर कृष्ण के माध्यम द्वारा अपनी लौकिक तड़प और हृद्‌गत वेदना को प्रकट करते थे।

रीतिबद्ध कवि क्योंकि राजदरबारों के विलासपूर्ण वातावरण में रहते थे इसलिए उनके शृङ्गार वर्णन में कुन्ठा का प्राधान्य रहता था और इसी कारण उनका काव्य अस्वस्थ शृङ्गार को ही अभिव्यक्ति दे सका। शास्त्रबद्ध होने के कारण वह सामाजिक मर्यादाओं का उल्घंन करने में असमर्थ था। परन्तु रीतिमुक्त कवि सामाजिक मर्यादाओं की कभी परवाह नहीं करता था, इसलिये उसने पूर्णतः कुण्ठा हीन रहते हुए अपने भावों को मुक्त अभिव्यक्ति दी थी।

ऊहात्मक प्रयोगों के क्षेत्र में भी इन दोनों में पर्याप्त अन्तर था। रीतिबद्ध कवि परिमाण निर्देश रूप में ऊहा का प्रयोग करते थे और रीतिमुक्त संवेदना के रूप में। इसी कारण रीतिबद्ध कवियों का ऊहात्मक वर्णन हास्यास्पद बन गया है और रीतिमुक्त का पूर्ण स्वाभाविक एवं उदात्त। इन दोनों काव्यधाराओं का तुलनात्मक अध्ययन करते हुए एक आलोचक ने लिखा है कि—

"वास्तविकता यह है कि सम्पूर्ण रीतिबद्ध कवि अपने काव्य सृजन में अनुदात्त हो गया है क्योंकि—उसने अनुदात्त प्रेम को ही अपनी काव्यवस्तु

स्वीकार किया था किन्तु सम्पूर्ण रीतिमुक्त कवि ने अपने काव्य-सृजन में उदात्त प्रेम को प्रतिष्ठित किया था। एक के अनुदात्त और दूसरे के उदात्त होने का यही रहस्य है।"[१]

काव्यशास्त्रीय दृष्टि से सूरदास की 'साहित्य लहरी' तथा नन्ददास की 'रस मंजरी' रीति-परम्परा के प्रथम ग्रन्थ माने जा सकते हैं, यद्यपि इनमें रीति का परिपालन होते हुए भी परवर्ती रीतिकालीन रीतिबद्ध कवियों की सी मानसिक श्रृङ्गारिक अस्वस्थता नहीं मिलती। केशवदास पहले कवि थे जिन्होंने अपनी 'रसिक प्रिया' एवं 'कवि प्रिया' नामक ग्रन्थों में भक्त कवियों द्वारा गृहीत 'रीति प्रवृत्ति को श्रृङ्गारिक मुक्तकों से सम्बन्धित किया था। और इसके पश्चात् लगभग सभी दरवारी-कवि रीतिवद्ध श्रृङ्गारिक कविता की रचना करने में संलग्न हो गए जिनमें देव, मतिराम, पद्माकर, बिहारी आदि प्रमुख हैं। इनके काव्य में सरसता, सुरुचि, काव्य कौशल, उक्ति चातुर्य आदि सभी काव्यगुणों का पर्याप्त समावेश मिलता है। इन कवियों ने हिन्दी मुक्तक काव्य को उन्नति की चरम सीमा तक पहुँचा दिया।

रीतिमुक्त अर्थात् स्वच्छन्द प्रेम मूलक मुक्तक काव्यधारा का प्रारम्भ सूर, तुलसी आदि भक्त कवियों के समकालीन अकबरी-दरबार के कवि नरहरि, रहीम, गंग, ब्रह्म आदि के द्वारा हो चुका था। इनके कवित्त, सवैयों आदि में श्रृङ्गारिकता, अपने सभी अङ्गों के साथ पनप रही थी परन्तु उस पर काव्य-शास्त्रीय लक्षणों का कोई प्रभाव नहीं था। आगे चलकर यही धारा रीति-कालीन स्वच्छन्द प्रेममूलक काव्य के अग्रणी कवियों घनानन्द, बोधा, आलम रसखान, ठाकुर आदि के काव्य में अपने चरम उत्कर्ष को प्राप्त हुई। इन्होंने छन्द तो लगभग वही अपनाये जो रीतिवद्ध कवियों द्वारा अपनाये गए थे परन्तु काव्यशास्त्रीय विधि-विधानों से ये सर्वथा मुक्त रहे। इनका भावपक्ष तो भावात्मकता एवं अनुभूति की गहनता के कारण उत्कृष्ट था ही, साथ ही इनका कलापक्ष भी अत्यन्त प्रौढ़ था। इनके काव्य में रसानुभूति की क्षमता अपने अत्यन्त उत्कृष्ट रूप में दिखाई पड़ी। व्यँग्यात्मकता, लाक्षणिकता एवँ भाषा की प्रवहणशीलता के लिए आचार्य शुक्ल ने घनानन्द के काव्य को इस काल का सर्वोत्कृष्ट काव्य माना है। आगे चलकर आधुनिककालीन छायावादी काव्य ने इस स्वच्छन्द काव्यधारा की स्वचछन्दता और लाक्षणिकता को अपनाकर अपने काव्य में एक अद्भुत सौन्दर्य की सृष्टि करली थी।

---

१—हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास—श्री जितेन्द्रनाथ पाठक।

(३) **नीति मुक्तक काव्य**—नीतिपरक उक्तियाँ काव्य में अत्यन्त प्राचीन काल से स्थान पाती चली आ रही हैं। अपभ्रन्श काव्य में बहुत से नीति-मुक्तकों की रचना हुई थी। नीतिचिन्तक धर्माश्रित समाज का सदस्य होता है। इसलिए उसमें धार्मिक विश्वासों और रूढ़ियों के प्रति प्रबल मोह रहता है। इसलिए भक्त कवियों ने भी अनेक प्रकार के नीति मुक्तकों की रचना की थी। कबीर, तुलसी आदि की अनेक रचनाएं नीति-मुक्तकों के अन्तर्गत मानी जा सकती हैं। धर्म को आचार मानकर सामाजिक जीवन को संयम की शिक्षा देना एक प्रकार से आचारिक मूल्यों को परिवर्तित करना है और यह नीतिकाव्य की सीमा के भीतर ही है किन्तु 'तुलसी-सतसई' या उनकी दोहावली की भाँति रामनाम का ग्रहण करके भक्तिभाव पोषक उक्ति-कथन नीतिकाव्य के अन्तर्गत नहीं माना जा सकता। इसी कारण कवियों की वैराग्यपरक उक्तियों को विद्वानों ने नीतिकाव्य के अन्तर्गत न मानकर धर्माश्रित काव्य के अन्तर्गत माना है।

कुछ विद्वान वृन्द, गिरधर कविराय, घाघ, बैताल आदि रीतिकालीन कवियों को ही हिन्दी-नीति-मुक्तक-काव्य के प्रणेता मानते है। परन्तु यह धारणा गलत है। रहीम खानखाना इनसे बहुत पहले नीति मुक्तकों की रचना कर चुके थे जो 'रहिमन विलास' नामक ग्रन्थ में संग्रहीत हैं। रहीम के नीति मुक्तक आज भी जनता में अत्यन्त लोकप्रिय हैं।

नीति काव्य के रचयिताओं ने अपनी कविता में प्रधानतः व्यक्ति और धार्मिक रूढ़ियों, नश्वरता, सामाजिक सम्बन्ध और उसकी नीतिपरक व्यवस्थायें, निर्धन और धनी, उच्चादर्श, स्वभाव कथन आदि को अपनाया था। इस काव्य में बौद्धिकता का प्राधान्य रहने के कारण भावनाओं की सरस अभिव्यक्ति के लिए स्थान नहीं रह जाता था। इनका अन्तिम उद्देश्य अवश्य ही उपदेशात्मक या प्रचारात्मक होता था। आचार्य शुक्ल इस प्रकार के उपदेशात्मक काव्य को 'काव्य' के अन्तर्गत नहीं मानते। परन्तु हिन्दी के इस नीति-काव्य में कुछ ऐसी कलागत उपलब्धियाँ लक्षित होती हैं जो अपनी एक विशिष्टता रखती हैं और इसी कारण आचार्य शुक्ल ने इस काव्य को काव्य स्वीकार किया है, यद्यपि अधम कोटि का ही।

नीतिकाव्य की कलात्मक या शैलीगत उपलब्धियों को संक्षेप में उक्ति वक्रिमा, प्रत्युत्पन्नमतित्व, अलंकार-योजना, स्वाभाविक भाषा और लोकोक्ति प्रयोग के रूप में माना जा सकता है। इन नीति काव्यकारों ने लोकभाषा का सहज सुथरा और मधुर रूप अपनाया था जिससे वह अपने उद्देश्य की सिद्धि सहज ही प्राप्त कर सकें।

४—**वीर रसात्मक मुक्तक काव्य**—हिन्दी के आदि काल से वीररस मुक्तककारों का प्रिय विषय रहा है। वीर-पूजा की भावना अत्यन्त प्राचीन काल से साहित्य में अपनाई जाती रही है। वीर रस का जो रूप हमें प्रबन्ध काव्यों में में मिलता है वह मुक्तक-काव्य के वीर रस से नितान्त भिन्न है यद्यपि भूषण आदि वीर रस के कवियों ने प्रबन्ध काव्य की वीर रसात्मक शैली को ही अपने वीर रसात्मक मुक्तकों में अपनाया था। इस दृष्टि से इस काव्य को दो विभागों में विभाजित किया जा सकता है—१—राजस्थानी कवियों द्वारा डिंगल भाषा में रचित मुक्तक, तथा २—ब्रजभाषा में रचित मुक्तक।

प्रबन्ध काव्य में दृष्टि शौर्य के इतिवृत्त के विवरण पर रहती है लेकिन मुक्तकों में शौर्य के मार्मिक और चुभते हुए पक्ष पर। अपभ्रंश मुक्तक काव्य में वीर की सहधर्मिणी के मनोभावों के चित्रण के रूप में वीररस की अभिव्यक्ति प्रधानतः हुई है। अपभ्रंश काव्य की नारी वीर और युद्ध प्रिय पति के जीवन क्रम में हर्ष पूर्वक साथ देने वाली नारी है। इन मुक्तकों में वीर दम्पति जीवन की खण्ड अनुभूतियाँ चित्रित हुई हैं। राजस्थानी डिंगल मुक्तककारों ने भी अपभ्रंश की इसी परम्परा को विकसित किया था। डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी ने इस काव्य की इसी प्राणवत्ता से मुग्ध होकर लिखा है कि—'इन दोहों में एक बहुत ही महत्वपूर्ण नई बात यह है कि स्त्रियों के मुख से अपने वीर पतियों के सम्बन्ध में अपूर्व दर्पोक्तियाँ कहलाई गई हैं।" वीर जीवन की समग्रता इस काव्य में अभिव्यंजित हो उठी है। जन्म, किशोरावस्था, यौवन, वृद्धावस्था, विवाह, मरण आदि सभी परिस्थितियों में वीर भावना की यह पूर्णता विश्व साहित्य में अन्यत्र सर्वथा दुर्लभ है। डिंगल भाषा के इन कवियों में पृथ्वीराज, बाँकीदास, दुरसा जी, सूर्यमल्ल आदि शीर्षस्थानीय ख्याति के अधिकारी हैं।

ब्रजभाषा में वीर रसात्मक मुक्तकों की रचना करने वालों में भूषण पद्माकर, ग्वाल आदि प्रसिद्ध हैं। इनकी शैली कवित्त-सवैयों वाली तथा भाषा ओजपूर्ण और फड़कती हुई है। इनमें वीर प्रबन्ध काव्यों की इतिवृत्तात्मक शैली को ही अपनाया गया है। भूषण के काव्य में युद्ध वर्णन, युद्धावेश आदि का अत्यन्त ओजस्वी वर्णन हुआ है। प्रभाव की दृष्टि से दोनों ही काव्य एक दूसरे से कम नहीं हैं परन्तु मार्मिकता की दृष्टि से डिंगल के वीर रसात्मक मुक्तक ब्रजभाषा के वीर रसात्मक मुक्तकों से कहीं अधिक श्रेष्ठ हैं।

**आधुनिक काल**—मुक्तकों की यह विशाल एवं समृद्ध परम्परा आदिकाल से लेकर रीतिकाल तक के लम्बे युग को लांघती हुई आधुनिक काल तक चली आई है। यद्यपि उसकी विषय-वस्तु, स्वरूप आदि में पर्याप्त परिवर्तन हो गया

है। भारतेन्दु-युग तक मुक्तकों के क्षेत्र में प्राचीन एवं नवीन का सम्मिश्रण होता रहा। भक्तिभावना और प्रेममूलक शृङ्गारिक मुक्तकों की रचना के साथ ही साथ देश-प्रेम, समाज-सुधार, हास्य-व्यंग्य आदि से सम्बन्धित ऐसे मुक्तकों की रचना होने लगी जो विषय-वस्तु की दृष्टि से सर्वथा नवीन थे। भारतेन्दु एवं उनके समकालीन कवियों ने ऐसे प्रचुर मुक्तक लिखे जिनमें भावानुभूति की विशदता एवं स्पष्टता तथा भाषा की कोमल स्वाभाविकता मिलकर उन्हें लोकप्रिय बनाने एवं जन-जागरण में एक अद्भुत स्फूर्ति प्रदान करने में समर्थ बना सकी।

द्विवेदी-युग में यद्यपि प्रबन्ध-काव्य पर्याप्त संख्या में लिखे गए परन्तु साथ ही मुक्तक-काव्य की भी रचना होती रही। नाथूराम शर्मा, हरिऔध आदि ने अनेक उपदेश-प्रधान मुक्तक लिखे। इसी काल में नवोदित छायावादी धारा के कवियों ने प्रबन्ध-काव्य का क्षेत्र त्यागकर मुक्तक को ही अपनाया। छायावादी-काव्य में 'कामायनी' को छोड़कर शेष सारा काव्य मुक्तक काव्य ही है जो अपनी भावुकता के लिए अद्वितीय है, यद्यपि उस पर बौद्धिकता का भी पर्याप्त प्रभाव है। प्रसाद, पन्त, निराला, महादेवी आदि का काव्य मुक्तक-काव्य ही है। इस युग में गेय एवं पाठ्य दोनों ही प्रकार के मुक्तक लिखे गए। प्रगतिवादी युग में भी मुक्तकों का ही प्राधान्य रहा। छायावादी एवं प्रगतिवादी युग में गेय मुक्तकों की प्रधानता रही। इस रूप की दृष्टि से गीति-काव्य को मुक्तक-काव्य के अन्तर्गत ही लेंगे। इसलिए इस युग की लगभग सम्पूर्ण रचनायें मुक्तक ही हैं। प्रयोगवादी काव्य भी मुक्तक शैली को ही अपनाकर चल रहा है। परन्तु इस नवीन प्रगतिवादी एवं प्रयोगवादी काव्य में बौद्धिकता का आग्रह इतना अधिक है कि बौद्धिकता की इस आँच से भावात्मकता जलकर खाक हो जाती है।

संसार के किसी भी साहित्य का अध्ययन किया जाय तो यह स्पष्ट हो जायेगा कि काव्य की दो प्रधान धाराओं—मुक्तक और प्रबन्ध की रचना न्यूनाधिक सभी युगों में होती रही है। यह दूसरी बात है कि कभी एक युग में प्रबन्ध-काव्यों के प्रति कवियों का झुकाव अधिक रहा है तो दूसरे युग में मुक्तकों की ओर। परन्तु जब हम हिन्दी-काव्य पर दृष्टि डालते हैं तो समष्टि रूप से उसमें मुक्तकों की ही प्रचुरता दिखाई पड़ती है और यह सर्वथा स्वाभाविक है क्योंकि मुक्तक की अपेक्षा प्रबन्ध काव्य की रचना करना अधिक कठिन होता है।

---

## ४७. हिन्दी नीति काव्य : स्वरूप और विकास

हम गत निबन्ध में हिन्दी नीति-काव्य पर संक्षेप में प्रकाश डाल आए हैं। वहाँ विषय की संकुचित सीमा तथा स्थानाभाव के कारण हम विस्तार पूर्वक विवेचन करने में असमर्थ थे। परन्तु हिन्दी में नीति-काव्य की परम्परा इतनी लम्बी, समृद्ध एवं विशाल है कि उसका विवेचन करने के लिए उस पर पृथक रूप से निबन्ध लिखने की आवश्यकता प्रतीत हुई जिससे हिन्दी-साहित्य के इस उपेक्षित से अंग पर प्रकाश डाला जा सके।

हम अपने दैनन्दिन जीवन में साहित्यिक माध्यमों एवं विज्ञ तथा साधारण जनों के मुख से नीति-वाक्य सुनते रहते हैं। इन नीति-वाक्यों का हमारे जीवन से घनिष्ट सम्बन्ध होता है क्योंकि इनमें हमारे बुजुर्गों द्वारा किए गए जीवन-सम्बन्धी अनुभवों का वह सार होता है जो हमारे वर्तमान एवं भविष्य जीवन के लिए पथ-प्रदर्शक का काम देता है। साहित्यिक शब्दावली में हम 'नीति' के उद्देश्य, स्वरूप एवं प्रभाव को इस प्रकार उपस्थित कर सकते हैं—

"व्यक्ति के परिस्थित सापेक्ष आचारों से सम्बन्धित तत्व-दर्शन का नाम नीति है। व्यक्ति के ये आचार जिस तरह से कई प्रकार के हो सकते हैं उसी तरह उनके तत्वदर्शन की दृष्टि भी कई प्रकार की होती है। व्यक्ति के आचार धार्मिक, राजनीतिक, आर्थिक कई प्रकार के हो सकते हैं। उसी प्रकार इनका विवेचन करने वाले विषय भी धर्मशास्त्र, राजनीति शास्त्र और अर्थशास्त्र आदि कई प्रकार के नामों से अभिहित होते हैं। धार्मिक तत्वदर्शन को अलग रखते हुए भी नीतिपरक रचनाओं में एक प्रकार की सर्वधर्म अविरोधी आधारभूत नैतिक मान्यताएँ आ जाती हैं यद्यपि उसकी अविरोधिता की सीमा परिस्थितियाँ ही बनाती हैं। नीतिपरक कविता में सामान्यतया किसी मानव खंड के आचार व्यवहारों के निरीक्षण से प्राप्त एक प्रकार की परम्परागत बुद्धिमत्ता प्रभावशाली और काव्यात्मक शैली के भीतर काम करती है।"[1]

वृन्द कवि की गणना हिन्दी के प्रसिद्ध नीतिकारों में की जाती है। उन्होंने अपने ग्रन्थ 'वृन्द सतसई' का आरम्भ करते हुए नीतितत्वात्मक काव्य का उद्देश्य स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि

१—हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास—श्री जितेन्द्र नाथ पाठक।

हिन्दी के नीतिकारों का उद्देश्य इस प्रकार की काव्य रचना द्वारा क्या स्पष्ट करना था। तत्सम्बन्धी तीन दोहे द्रष्टव्य हैं—

१—भाव सरस समझत सबै भले लगें यह भाव।
जैसें अवसर की कही बानी सुनत सहाय॥
२—नीकी पै फीकी लगै बिनु अवसर की बात।
जैसें बरनत युद्ध में रस सिंगार न सुहात॥
३—फीकी पै नीकी लगै कहिए समय बिचारि।
सबको मन हरिषित करै ज्यों विवाह में गारि॥

उपर्युक्त दोहों से स्पष्ट हो जाता है कि लोक की अवसरोचित मान्यताओं को अभिव्यक्त कर उपदेश या संकेत देकर मानव को सचेत कर देना ही नीतिकाव्य का प्रधान उद्देश्य था। यह तो हुआ नीतिकाव्य का प्रधान उद्देश्य।

नीतिकाव्य के इस विवेचन को आगे बढ़ाने से पूर्व यह आवश्यक है कि हम संक्षेप में 'नीति' शब्द के विभिन्न अर्थों को समझ लें। हिन्दी नीतिकाव्य पर शोध करने वाले मर्मज्ञ विद्वान डाक्टर भोलानाथ तिवारी के शब्दों में—" 'नीति' शब्द का सम्बन्ध संस्कृत की 'णीय' धातु से है, जिसका अर्थ ले जाना होता है। अर्थात् धातु की दृष्टि से 'नीति' वह है जो 'ले जाय' या 'आगे ले जाय।'"[1] इस धात्वर्थ से यह ध्वनित होता है कि नीति का अर्थ मानव-जीवन को आगे ले जाने अर्थात् उन्नति के पथ पर अग्रसर कराने के लिए माना जा सकता है। और उन्नति की इस दिशा में मानव के सम्पूर्ण कार्यकलाप, उसका सम्पूर्ण जीवन अग्रसर होता रहता है। और 'नीति' उसकी इस प्रगति में मार्ग-दर्शिक का कार्य करती हुई उसे पथभ्रष्ट होने से बचाती रहती है।

परन्तु 'नीति' शब्द का उपर्युक्त अर्थ उसका व्यापकतम अर्थ है। वहाँ नीति मानव-जीवन के सम्पूर्ण क्षेत्रों को आत्मसात कर लेती है। इसके विपरीत 'नीति' शब्द के कुछ संकुचित अर्थ भी होते हैं, जैसे किसी कार्य की सिद्धि के लिए चली जाने वाली चाल अथवा ढङ्ग, युक्ति, उपाय, हिकमत तथा दृष्टिकोण आदि। यहाँ हम जिस 'नीतिकाव्य' से सम्बन्धित 'नीति' शब्द का अर्थ लेते हैं उसके लिए उपर्युक्त दोनों ही प्रकार के व्यापक और संकुचित अर्थ, उस शब्द का वास्तविक अभिप्राय स्पष्ट करने में असमर्थ हैं। पहले में अतिव्याप्ति दोष है तो दूसरे में अव्याप्ति दोष है। "सामान्यत: प्रचलित अर्थों में 'नीति' न तो उतनी व्यापक है और न इतनी संकुचित।"

१—हिन्दी नीतिकाव्य—डाक्टर भोलानाथ तिवारी

प्राचीन ग्रन्थों में 'नीति' शब्द या 'नीतिशास्त्र' की व्याख्या करते हुए उसके अनेक अर्थ किए गए हैं जिनका मूल अभिप्राय एक ही है अर्थात् 'मानव का कल्याण'। तत्सम्बन्धी केवल एक ही उदाहरण पर्याप्त होगा। 'नीति-मंजरी' नामक संस्कृत-ग्रन्थ के रचयिता द्याद्विवेद का प्रथम श्लोक इस प्रकार है—"एवं कर्त्तव्यमेवं न कर्त्तव्यमित्यात्मको यो धर्मः सा नीतिः।" अर्थात् जो कर्त्तव्य और अकर्त्तव्य को स्पष्ट करे वही नीति है। डा० भोलानाथ तिवारी ने नीति की विभिन्न व्याख्याओं के आधार पर 'नीति' की निम्नलिखित परिभाषा स्थिर की है—

"समाज को स्वस्थ एवं सन्तुलित पथ पर अग्रसर करने एवं व्यक्ति को धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष की उचित रीति से प्राप्ति कराने के लिए जिन विधि या निषेध मूलक वैयक्तिक और सामाजिक नियमों का विधान देश, काल और पात्र के सन्दर्भ में किया जाता है, उन्हें 'नीति' शब्द से अभिहित करते हैं।" इस परिभाषा को हम संक्षेप में इस प्रकार भी प्रस्तुत कर सकते हैं कि नीति का प्रधान उद्देश्य नैतिक शिक्षा देना है। अतः नीतिकाव्य वह है जिसका प्रधान ध्येय नैतिक शिक्षा देना हो।

नीतिकाव्य की परम्परा अत्यन्त प्राचीन और विशाल है। संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश आदि भाषाओं में नीति परक सूक्तियों की भरमार मिलती है। डाक्टर दासगुप्ता ने नीतिकाव्य की इस विशाल परम्परा का अध्ययन कर निम्नलिखित निष्कर्ष निकाला है—

"इन संस्कृत नीतिपरक और उपदेशात्मक मुक्तकों की सामान्य विषय-वस्तु लोक की प्राचारिक मान्यताओं के प्रचलित मूल्य होते हैं। लेकिन इनमें भी प्रकृति, व्यक्ति और सामाजिक परिवेश के सूक्ष्म निरीक्षण से प्राप्त अनेक नीति-मूलक अनुभूतियों को विपुल, विविध, समर्थ और प्रसन्न पदावली में व्यक्त किया जाता है। जीवन का हर्ष-विषाद, प्रेम की अस्थिरता और चंचलता, नारी जीवन के दोष और उनके द्वारा उत्पन्न बन्धन, जीवन का वास्तविक क्रम, वैभव और शक्ति की असारता, जीवन के प्रति थकावट और भृत्यभाव, मानव प्रयत्नों तथा इच्छाओं की अस्थिरता तथा अयथार्थता, एकान्त और वैराग्य का आनन्द और कभी-कभी धोखा और घातक परिहासों के प्रति तिरस्कारपूर्ण दृष्टि इन रचनाओं में प्रकट की गई है।"[1]

इतिहास का प्रत्येक युग अपनी कुछ नवीन नैतिक मान्यताएँ लेकर चलता है। प्रत्येक नवीन युग में कुछ पुरानी नैतिक मान्यताएँ टूट जाती हैं और नवीन

१—History of Sanskrit Literature—Das Gupta & De. **हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास से उद्धृत।**

परिस्थितियों के अनुकूल कुछ नवीन नैतिक मान्यताओं को उस युग द्वारा स्वीकार कर लिया जाता है। परन्तु कुछ नैतिक मान्यताएँ ऐसी होती हैं जो प्रत्येक युग में समान रूप से गृहीत की जाती हैं क्योंकि उनमें कुछ ऐसे शाश्वत मूल्यों वाले तथ्य रहते हैं जो आदिकाल से लेकर आज तक प्रत्येक युग एव प्रत्येक समाज द्वारा समान रूप से स्वीकार किए जाते रहे हैं। 'सत्य बोलना' सामाजिक मान्यताओं का एक ऐसा नैतिक मानदण्ड रहा है कि आज तक कोई भी इस नैतिक वाक्य का खंडन करने का साहस नहीं कर सका है। परन्तु सामाजिक दृष्टि से जागरूक द्रष्टाओं ने अनेक बार एवं अनेक प्रकार के अनुभवों द्वारा जब यह देखा कि सदैव और प्रत्येक परिस्थिति में सत्य बोलना कभी-कभी मानव के लिए अत्यन्त घातक एवं आत्मक्लेशकारक सिद्ध होता है तो उन्होंने 'सत्यं ब्रूयात्' की मान्यता में संशोधन उपस्थित कर एक नवीन मान्यता स्थापित की कि 'सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात् न ब्रूयात् सत्यमप्रियम्।' अर्थात् सत्य बोलो, प्रिय बोलो परन्तु सत्य और प्रिय एक साथ मत बोलो। सम्भव है कि आपके द्वारा बोला गया सत्य किन्हीं विशेष परिस्थितियों में किसी अन्य के लिए अत्यन्त घातक सिद्ध हो सकता है। इसीलिए 'नीति' सम्बन्धी उक्तियों में सदैव 'अवसर' और 'परम्परागत बुद्धिमत्ता' को विशेष महत्व दिया जाता रहा है। नैतिक मान्यतायें परिस्थितिजन्य तो होती ही हैं परन्तु साथ ही उनमें अपनी परिस्थितियों का उल्लंघन कर नैतिक नव निर्माण करने की भी प्रबल आकांक्षा और अदम्य शक्ति रहती है।

हमारे यहाँ प्राचीन काल से धर्म और समाज का अटूट सम्बन्ध रहा है। हमारी सम्पूर्ण सामाजिक मर्यादाएँ सदैव धर्म द्वारा शासित होती आई हैं। इसीलिए धार्मिक उपदेश एवं धर्म द्वारा प्रस्थापित सामाजिक मान्यताएँ नीति वाक्यों के मूल में प्रधान रही हैं। उपदेश या धार्मिक प्रवचन सदैव नीरस रहते है और साहित्य में नीरसता को न तो स्वीकार ही किया जाता है और न नीरस उक्ति को साहित्य में मान्यता प्राप्त होती है। साहित्य का प्राण सरसता है। नीतिवाक्य मूलतः उपदेशमूलक होते हैं, इस कारण साहित्य-समीक्षकों ने इस प्रश्न को उठाया था कि क्या नीति-साहित्य को साहित्य के अन्तर्गत स्वीकार किया जा सकता है? अनेक विद्वान आलोचकों ने इस बात की स्वीकृति देने से इंकार कर दिया था और आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने इसी कारण आदिकालीन अनेक ग्रन्थों को साहित्य के इतिहास में सम्मिलित नहीं किया था क्योंकि वे मूलतः धार्मिक रचनायें थीं। धार्मिक उपदेश साहित्य के अन्तर्गत तभी स्वीकार किया जा सकता है जब वह 'सरसता' का बाना धारण कर आकर्षक रूप में प्रस्तुत किया जाय। इसी मानदंड के आधार पर शुक्लजी ने अनेक जैन कवियों

द्वारा रचित धार्मिक ग्रन्थों को साहित्य के अन्तर्गत स्वीकार करने से इन्कार कर दिया था और 'रामचरितमानस' को धार्मिक रचना होते हुए भी अत्यन्त उच्च साहित्यिक गौरव प्रदान किया था। क्योंकि 'मानस' का मूलाधार धर्म रहते हुए भी वह 'सरस' और आकर्षक होने के कारण साहित्यिक कृति बन गया है।

परन्तु नीतिकाव्य की अपनी एक सीमा और है जिसके आधार पर धर्माश्रित अनेक रचनायें साहित्य के अन्तर्गत स्वीकार की जाती हुई भी नीतिकाव्य की सीमा से बाहर मानी जाती हैं। "धर्म को आधार मानकर सामाजिक जीवन को संयम की शिक्षा देना एक प्रकार से आचारिक मूल्यों को परिवर्तित करना है और यह नीतिकाव्य की सीमा के भीतर ही है किन्तु 'तुलसी-सतसई' या तुलसीकृत 'दोहावली' की भाँति राम नाम का ग्रहण करके भक्ति भाव पोषक उक्ति कथन नीतिकथन के अन्तर्गत नहीं आ सकता।" उक्त विवेचन से यह निष्कर्ष निकलता है कि केवल नीरस उक्तियाँ साहित्य के अन्तर्गत नहीं स्वीकार की जातीं और कुछ ऐसी साहित्यिक उक्तियाँ भी होती हैं जो धर्म, भक्ति-भावना, वैराग्य आदि की प्रधानता के कारण नीतिकाव्य की सीमा से बहिष्कृत रहती हैं। वैराग्यपरक उक्तियों को नीतिकाव्य के अन्तर्गत नहीं स्वीकार किया जा सकता।

अतः नीतिकाव्य के अन्तर्गत केवल उन्हीं साहित्यिक उक्तियों को ग्रहण किया जा सकता है जिनमें विषय-वस्तु की दृष्टि से व्यक्ति और धार्मिक रूढ़ियाँ भाग्यवाद, नश्वरता, सामाजिक सम्बन्ध और उनकी नीतिपरक व्यवस्थाएँ, उच्चादर्शवादिता, स्वभाव कथन मूलक विवेचन आदि की प्रधानता रहती है।

हिन्दी-साहित्य में इस सम्बन्ध में काफी वाद-विवाद रहा है कि नीति-वाक्यों को काव्य के अन्तर्गत स्वीकार किया जाय अथवा नहीं। इस सम्बन्ध में दो मूल प्रश्न सामने आते हैं। पहला यह कि काव्य और नीति का गठ-बंधन हो सकता है, होना चाहिये, या नहीं हो सकता और न होना चाहिए। दूसरा यह कि नीति विषय को लेकर शुद्ध काव्य या उच्च कोटि के काव्य की रचना हो सकती है अथवा नहीं हो सकती। पहले प्रश्न के उत्तर में हम प्रेमचन्द और बंकिमचन्द्र के दो उद्धरण देना ही पर्याप्त समझते हैं। प्रेमचन्द ने लिखा है कि—

"नीतिशास्त्र और साहित्यशास्त्र का लक्ष्य एक ही है—केवल उपदेश की विधि में अन्तर है। नीतिशास्त्र तर्कों और उपदेशों के द्वारा बुद्धि और मन पर

प्रभाव डालने का प्रयत्न करता है, साहित्य ने अपने लिए मानसिक अवस्थाओं और भावों का क्षेत्र चुन लिया है।"[१]

बंकिम बाबू ने लिखा है कि—"कवि संसार के शिक्षक हैं, किन्तु नीति की व्याख्या करके शिक्षा नहीं देते। वे सौन्दर्य की चरम सृष्टि करके संसार की चित्त-शुद्धि करते हैं। यही चरमोत्कर्ष साधक सृष्टि काव्य का मुख्य उद्देश्य है।"[२]

उपर्युक्त दोनों उद्धरणों से यह सिद्ध हो जाता है कि नीति और काव्य का गठबंधन सर्वथा सम्भव है। शर्त केवल यही है कि नीतिकार द्वारा नीति की नीरस व्याख्या न की जाय। इसी कारण काव्य या कला को जीवन के लिए स्वीकार करने वाले विद्वान काव्य में नीति के समर्थक हैं। काव्य या कला का मूल उद्देश्य जीवन को प्रसन्नता प्रदान करते हुए उसका विकास करना है।

दूसरे प्रश्न का उत्तर अत्यन्त सरल है। काव्य की रचना किसी भी विषय को लेकर की जा सकती है और 'नीति' भी एक विषय है।

यह सब कुछ स्वीकार करते हुए भी अनेक विद्वानों ने नीतिकाव्य के काव्यत्व के विषय में संदेह किया है। शुक्लजी ने अपने 'हिन्दी साहित्य का इतिहास' में रीतिकाल के फुटकल कवियों के सम्बन्ध में लिखा है—"चौथा वर्ग नीति के फुटकल पद्य कहने वालों का है। इनको हम कवि कहना ठीक नहीं समझते। इनके तथ्य-कथन के ढंग में कभी-कभी वाग्वैदग्ध्य रहता है पर केवल वाग्वैदग्ध्य के द्वारा काव्य की सृष्टि नहीं हो सकती। यह ठीक है कि कहीं-कहीं ऐसे पद्य भी नीति की पुस्तकों में आ जाते हैं जिनमें कुछ मार्मिकता होती है, हृदय की अनुभूतियों से भी सम्बन्ध रखते हैं, पर उनकी संख्या बहुत ही अल्प होती है। अतः ऐसी रचना करने वालों को हम 'कवि' न कह कर सूक्तिकार कहेंगे। रीतिकाल के भीतर वृन्द, गिरिधर, घाघ और बैताल अच्छे सूक्तिकार हुए हैं।"

शुक्लजी ने उपर्युक्त मन्तव्य कोरे नीति के पद्य कहने वालों के लिए दिया है। क्योंकि रहीम के काव्य का विवेचन करते हुए वह स्वीकार करते हैं कि "रहीम के दोहे वृन्द और गिरिधर के पद्यों के समान कोरे नीति के पद्य नहीं हैं, उनमें मार्मिकता है, उनके भीतर से एक सच्चा हृदय झाँक रहा है। जीवन की सच्ची परिस्थितियों के मार्मिक रूप को ग्रहण करने की क्षमता जिस कवि में होगी वही जनता का प्यारा कवि होगा।" रहीम के साथ ही साथ वह दीन-दयाल गिरि की अन्योक्तियों को भी शुद्ध एवं मार्मिक काव्य के अन्तर्गत स्वीकार

१—साहित्य का उद्देश्य—प्रेमचन्द।
२—पं० रामदहिन मिश्र के 'काव्य दर्पण' से उद्धृत।

करते हुए कहते हैं—"ये एक अत्यन्त सहृदय और भावुक कवि थे। इनकी सी अन्योक्तियाँ हिन्दी के और किसी कवि की नहीं हुईं।" शुक्लजी गोस्वामी तुलसीदास के काव्य के अनन्य प्रशंसक थे परन्तु उनके भी सम्पूर्ण काव्य को उन्होंने काव्य के अन्तर्गत स्वीकार नहीं किया है। 'दोहावली' का विवेचन करते हुए आप लिखते हैं कि—"भक्ति और प्रेम का स्वरूप व्यक्त करने वाले दोहे तो काव्य के अन्तर्गत लिए जायेंगे पर नीति परक दोहे सूक्ति की श्रेणी में स्थान पायेंगे।"

इस प्रकार शुक्लजी कोरे नीति के पद्यों को काव्य न मान कर केवल नीति परक उन्हीं उक्तियों को काव्य की श्रेणी में स्थान देते हैं जिनमें जीवन की सच्ची परिस्थितियों के मार्मिक रूप का उद्घाटन होता हैं। सहृदयता एवं भावुकता उनकी पहली शर्त है।

नीति-काव्य कई रूपों में उपलब्ध होता है। शुक्लजी ने इसके तीन रूप माने हैं—काव्य, सूक्ति और पद्य। यहाँ हम शुक्लजी के ही शब्दों में इन तीनों रूपों की व्याख्या करने का प्रयत्न करेंगे। 'सूक्ति' शब्द का विवेचन करते हुए आप लिखते हैं—

"ऐसी उक्ति जिसे सुनते ही मन किसी भाव या मार्मिक भावना (जैसे प्रस्तुत वस्तु का सौंदर्य आदि) में लीन न होकर एकबारगी कथन के अनूठे ढंग वर्ण-विन्यास या पद-प्रयोग की विशेषता, दूर की सूझ, कवि की चातुरी या निपुणता इत्यादि का विचार करने लगे, वह काव्य नहीं सूक्ति है।"[1]

इसके आगे आप काव्य और सूक्ति के अन्तर को स्पष्ट करते हुए कहते हैं—"जो उक्ति हृदय में कोई भाव जागरित कर दे या उसे प्रस्तुत वस्तु या तथ्य की मार्मिक भावना में लीन कर दे, वह तो है काव्य। जो उक्ति केवल कथन के ढङ्ग के अनूठेपन, रचना-वैचित्र्य, चमत्कार, कवि के श्रम या निपुणता के विचार में ही प्रवृत्त करे, वह है सूक्ति।"

कुछ लोग वैचित्र्य या चमत्कार को ही काव्य मान लेते हैं परन्तु शुक्लजी इस मान्यता से सहमत नहीं। वे वैचित्र्य या चमत्कार के अभाव में भी किसी उक्ति को काव्य मान लेने के पक्ष में हैं। तत्सम्बन्धी उनका कथन दृष्टव्य है—

"किसी उक्ति की तह में उसके प्रवर्त्तक के रूप में यदि कोई भाव या मार्मिक अन्तर्वृत्ति छिपी है तो चाहे वैचित्र्य हो या न हो, काव्य की सरसता बराबर पाई जायेगी। पर यदि कोरा वैचित्र्य या चमत्कार ही चमत्कार है तो

१—चिन्तामणि भाग एक : कविता क्या है—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल।

थोड़ी देर के लिए कुछ कुतूहल या मनबहलाव चाहे हो जाय पर काव्य को लीन करने वाली सरसता न पाई जायेगी।"[१]

अब प्रश्न यह उठता है कि यदि किसी उक्ति में रसात्मकता और चमत्कार दोनों ही हों तो उसे काव्य माना जायेगा या सूक्ति। इसका उत्तर देते हुए शुक्लजी लिखते हैं कि—"यदि किसी उक्ति में रसात्मकता और चमत्कार दोनों हों तो प्रधानता का विचार करके सूक्ति या काव्य का निर्णय हो सकता है। जहाँ उक्ति में अनूठापन अधिक मात्रा में होने पर भी उसकी तह में रहने वाला भाव आच्छन्न नहीं हो जाता वहाँ भी काव्य ही माना जायेगा।"[२]

परन्तु कुछ विद्वान शुक्लजी के इस वर्गीकरण या व्याख्या से सहमत नहीं हैं। डाक्टर श्यामसुन्दरदास का मत है कि तत्वतः सुन्दर ढङ्ग से कही गई उक्ति ही 'सूक्ति' या 'सुभाषित' है। ऐसी स्थिति में वह काव्य हो भी सकती है और नहीं भी। हरिऔध जी का मत भी इसी से मिलता-जुलता है। पं० रामदहिन मिश्र भी शुक्लजी की 'सूक्ति' विषयक इस व्याख्या से सहमत नहीं हैं। 'काव्य-दर्पण' में उन्होंने शुक्लजी की आलोचना करते हुए स्पष्ट लिखा है—

"शुक्लजी के मत से स्पष्ट है कि 'सूक्ति' काव्य नहीं है। पर, सूक्ति क्या, उक्ति विशेष भी काव्य होता है। जैसा कहा गया है—'उक्ति विशेषःकाव्यम्।' ····सूक्ति के लक्षण में शुक्लजी ने जितनी बातें कही हैं समुचित प्रतीत नहीं होतीं। इस प्रकार काव्य का भेद काव्यत्व का विघातक है।"

यहाँ शुक्लजी द्वारा किए गए इस वर्गीकरण को जरा ध्यान से देखना है। शुक्लजी काव्य और सूक्ति में स्पष्टतः अन्तर मानते हुए भी इस बात को स्वीकार करते हैं कि रस और चमत्कार के मात्रा-भेद से कोई भी उक्ति काव्य या सूक्ति मानी जा सकती है। इस मात्रा भेद के लिए हम कोई निश्चित विभाजक रेखा नहीं खींच सकते। जहाँ रस हो ही नहीं उसे काव्य नहीं माना जा सकता, इस सम्बन्ध में सभी विद्वान सहमत हैं। इसलिए रसहीन परन्तु चमत्कारपूर्ण रचना 'सूक्ति' मात्र रह जाती है। अतः शुक्ल जी इस बात पर बल देते प्रतीत होते हैं कि जिस रचना को पढ़कर हमारा ध्यान केवल कवि के कर्म कौशल पर ही केन्द्रित हो जाय और हमारा हृदय रसमग्न न हो सके उसे सूक्ति कहना चाहिए। परन्तु साथ ही यह आवश्यक नहीं कि प्रत्येक सूक्ति रस-हीन ही होती है। अतः जो केवल चमत्कृत करे परन्तु रसमग्न न कर सके वह सूक्ति तथा जो चमत्कृत भले ही न करे परन्तु रसमग्न कर दे वह काव्य है। इसलिए शुक्लजी के इस वर्गीकरण को संगत माना जा सकता है।

१—चिंतामणि भाग १ : कविता क्या है—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल।
२—वही।

नीतिकाव्य का तीसरा भेद है—पद्य । इस सम्बन्ध में शुक्लजी का मत पुनः द्रष्टव्य है—

"पाँचवाँ वर्ग ज्ञानोपदेशकों का है जो ब्रह्मज्ञान और वैराग्य की बातों को पद्य में कहते हैं । ये कभी-कभी समझाने के लिए उपमा, रूपक आदि का प्रयोग कर देते हैं, पर समझाने के लिए ही करते हैं, रसात्मक प्रभाव उत्पन्न करने के लिए नहीं । इनका उद्देश्य अधिकतर बोधवृत्ति जाग्रत करने का रहता है, मनोविकार उत्पन्न करने का नहीं । ऐसे ग्रन्थकारों को हम केवल 'पद्यकार' कहेंगे ।"[१]

संक्षेप में 'सूक्ति' और 'पद्य' के इस अन्तर को इस प्रकार स्पष्ट किया जा सकता है कि सुन्दर ढङ्ग से कही जाने वाली नीति की बातें 'सूक्ति' तथा सीधे-सादे ढङ्ग से कही जाने वाली नीति की बातें 'पद्य' कही जा सकती हैं ।

डाक्टर भोलानाथ तिवारी ने 'सूक्ति' को दो वर्गों में विभाजित किया है । पहला वर्ग वह है जिसमें काव्य के विधायक तत्व होते हैं और दूसरा वर्ग उसे माना जा सकता है जो काव्य के विधायक तत्वों से शून्य होती है । ऐसी सूक्ति में 'चमत्कार' या रचना-वैचित्र्य की ही प्रधानता होती है । डाक्टर तिवारी इस बात को और अधिक स्पष्ट करते हुए लिखते हैं—

"अन्योक्ति, अर्थान्तरन्यास, काव्यलिंग, दृष्टान्त तथा उदाहरण आदि अलंकारों के सहारे कहे गए छन्द प्रथम प्रकार की सूक्तियों में आते हैं । यों इन प्रथम प्रकार की सूक्तियों को भी दो वर्गों में रखा जा सकता है । पहले वर्ग के छंद काव्यत्व की दृष्टि से ऊँचे होते हैं और दूसरे वर्ग के अपेक्षाकृत निम्न । अन्योक्तियाँ या ऐसे छंद जिनमें कवि अपने हृदय में अनुभूत तथ्य की मर्मस्पर्शी अभिव्यक्ति कर पाठक के चित्त में तद्गत भाव को उद्बुद्ध कर सके या दूसरे शब्दों में भाव कवि की सहजानुभूति के रूप में परिणत होकर व्यक्त हो, पहले वर्ग के हैं । शेष दूसरे के । दूसरे वर्ग की सूक्तियों में इस सहजानुभूति का अभाव होता है, इसी कारण वे पाठकों में सफलता के साथ भावों का स्फुरण नहीं करा पातीं ।"[२]

'सूक्ति' के इस वर्गीकरण को हम संक्षेप में इस प्रकार रख सकते हैं—

सूक्ति के दो प्रधान भेद हुए—

१—जिसमें काव्य के विधायक तत्व होते हैं ।

२—जो काव्य के विधायक तत्वों से शून्य तथा चमत्कारपूर्ण होती है ।

प्रथम प्रकार की सूक्तियों के भी दो भेद होते हैं—

---

१—हिंदी साहित्य का इतिहास—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ।

२—हिंदी नीतिकाव्य—डाक्टर भोलानाथ तिवारी ।

१—छन्द काव्यत्व की दृष्टि से श्रेष्ठ होते हैं।

२—छन्द प्रथम भेद की अपेक्षा निम्नकोटि के होते हैं।

'सूक्ति' के दोनों प्रधान भेदों का एक-एक उदाहरण द्रष्टव्य है। वह सूक्ति जिसमें अन्योक्ति आदि के प्रयोग के कारण काव्य के विधायक तत्व विद्यमान रहते हैं :—

"सर सूखे पंछी उड़ै, औरे सरन समाहिं।
दीन मीन बिन पंख के, कहु रहीम कहँ जाहिं॥"—रहिमन-विलास

वह सूक्ति जिसमें केवल चमत्कार या रचना-वैचित्र्य होता है—

"जग ते रहु छत्तीस ह्वै, रामचरन छबि-लीन।
तुलसी देखु बिचारि हिय, है यह मतो प्रवीन॥"

उपर्युक्त विवेचन का निष्कर्ष डाक्टर तिवारी ने इस प्रकार उपस्थित किया है—

"निष्कर्ष-स्वरूप कहा जा सकता है कि नीतिकाव्य के तीन रूप हैं। एक तो वह जिसमें केवल पद्यात्मकता है। इसे 'पद्य' या 'पद्यमात्र' कह सकते हैं। गिरिधर की अधिकाँश कुण्डलियाँ, सन्त कवियों की अधिकाँश साखियाँ, अन्य भक्त कवियों के अधिकाँश नीति छन्द और टोडरमल, बीरबल, गंग, घाघ, बैताल तथा भड्डरी आदि का नीति-साहित्य इसी श्रेणी का है। दूसरा रूप वह है जिसमें चमत्कार हो। इस प्रकार के नीति काव्य से हृदय फड़क उठता है पर काव्य की यथार्थ रसानुभूति नहीं होती। इसे चमत्कार मात्र वाला नीतिकाव्य कह सकते हैं। कबीर, तुलसी, रहीम, वृन्द, दीनदयाल, रामचरित उपाध्याय तथा महात्मा भगवानदीन के बहुत से नीति के छन्द इस वर्ग के हैं। तीसरा रूप वह है जिसमें यथार्थ रूप में काव्यत्व मिलता है। तुलसी, रहीम, वृन्द के कुछ नीति दोहे तथा दीनदयालगिरि की बहुत सी अन्योक्तियाँ इस प्रकार की हैं।"[१]

नीति को नीति-काव्य बनाने के लिए कवियों ने समष्टि रूप से प्रायः कई उपादानों की सहायता ली है। डाक्टर श्यामसुन्दरदास 'सतसई सप्तक' की भूमिका में 'उक्ति बंकिमा' को प्रधान उपादन मानते हैं। उन्हीं के शब्दों में — "जो बात बहुत दिनों से शास्त्रार्थ और तर्क-वितर्क से किसी के मन में न जमाई जा सके वह सहसा किसी चतुराई भरी एक छोटी सी वक्र उक्ति से एक क्षण में सुझाई जा सकती हैं।" दूसरा उपादान हैं 'प्रत्युत्पन्नमतित्व'। किसी सामान्य से नैतिक तथ्य को सहसा अवसरोचित ढङ्ग से अत्यन्त संक्षेप में उपस्थित कर दिया जाय। इसी को 'प्रत्युत्पन्नमतित्व' कहा जाता है। तीसरा उपादान है

१—हिंदी नीतिकाव्य—डाक्टर भोलानाथ तिवारी।

'अलंकार-योजना'। दृष्टान्त, अन्योक्ति, उपमा आदि सरल अलंकारों के माध्यम से किसी नैतिक तथ्य को उपस्थित करने से उस कथन का प्रभाव बढ़ जाता है। इन अलंकारों द्वारा चित्रकल्पना को प्रोत्साहन मिलता है और उससे भाव-बोध को। चौथा उपादान है 'स्वाभाविक भाषा और लोकोक्ति प्रयोग। नीति वाक्य क्योंकि जन-साधारण के लिए ही कहे जाते हैं इसलिए उनमें अपेक्षाकृत अधिक सरल और सरस भाषा का प्रयोग किया जाता है। भाषा की क्लिष्टता उन्हें दुरूह बना देती है। और ऐसा हो जाने पर उनका अभिप्रेत अभिप्राय सिद्ध नहीं हो पाता। इसलिए लगभग सभी नीतिकारों ने लोकभाषा की सहज सुबोध सरस शैली को अपनाया है। सामासिकता से वे बचते रहे हैं। लोकोक्ति और मुहावरे नीतिकारों के सबसे सशक्त माध्यम रहे हैं। इनके लघु-कलेवर में समाज द्वारा अनुभूत परम्परागत ज्ञान अपनी परिस्थिति की सम्पूर्ण विशिष्ट-ताओं के साथ स्पष्ट हो उठता है।

विषय-वस्तु की दृष्टि से नीतिकारों ने अधिकाँशतः व्यक्ति और धार्मिक रूढ़ियों, सामाजिक सम्बन्ध और उनकी नीतिपरक व्यवस्थाओं, भाग्यवाद, नश्व-रता, स्वामी और भृत्य, निर्धन और धनिक, उच्चादर्श, स्वभाव कथन मूलक उक्तियों आदि को ही अपनाया है।

यहाँ एक बात को और स्पष्ट कर लेना चाहिए। नीति और धर्म का अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध है परन्तु वहीं जहाँ हम धर्म को किसी सम्प्रदाय विशेष की संकुचित सीमाओं से मुक्त कर उसे उसके व्यापक रूप में ग्रहण करते हैं। किसी सम्प्रदाय विशेष से प्रभावित होकर कही गई नीति की उक्तियाँ अपनी संकु-चित सीमा एवं प्रभाव के कारण धार्मिक रचनाएँ ही मानी जायेंगी न कि शुद्ध नीति काव्य। इसी कारण भक्ति, वैराग्य आदि सम्बन्धी नीति उक्तियों को नीतिकाव्य के अन्तर्गत नहीं माना जा सकता।

## विकास

नीति की बातें कहना हमारी संस्कृति की एक अत्यन्त प्राचीन एवं समृद्ध परम्परा रही है। हिन्दी के सम्पूर्ण साहित्य में आदिकाल से लेकर आधुनिक काल तक बहुत ही कम कवि ऐसे होंगे जिनके काव्य में किसी-न-किसी रूप में नीतिवाक्य न मिल जाँय। परन्तु जब हम सम्पूर्ण हिन्दी काव्य पर समग्र दृष्टि डालते हैं तो यह सत्य प्रकट हो जाता है कि हिन्दी नीतिकाव्य में सबसे अधिक छन्द 'पद्यमात्र' हैं। ऐसे छन्दों की संख्या अपेक्षाकृत अधिक न्यून है जिन्हें यथार्थ काव्य की संज्ञा दी जा सके। वैसे तो गोरखनाथ, चन्दवरदायी आदि से लेकर आजतक ऐसे बहुसंख्यक कवि मिलते हैं जिन्होंने न्यूनाधिक मात्रा में नीति के छन्द कहे हैं परन्तु ऐसे सभी कवियों को नीतिकार या नीति के कवि नहीं

माना जा सकता। समष्टि रूप से हिन्दी के नीतिकारों को तीन श्रेणियों में विभाजित किया जा सकता है। पहली श्रेणी में वे कवि आते हैं जो प्रमुख रूप से नीतिकार हैं जैसे रहीम, वृन्द, घाघ, भड्डरी, बैताल, गिरधर, दीनदयाल गिरि आदि। दूसरी श्रेणी उन कवियों की है जो प्रमुख रूप से तो नीतिकार नहीं हैं परन्तु जिनका दृष्टिकोण उपदेशात्मक और नीतिपरक रहा है। इनमें कबीर और तुलसी की गणना की जा सकती है। इन्होंने नीति और उपदेश सम्बन्धी छन्दों की रचना प्रचुर मात्रा में की है यद्यपि मूलतः ये भक्त कवि रहे हैं। तीसरी श्रेणी उन कवियों की है जिन्होंने कहीं-कहीं नीति-सम्बन्धी फुटकर छन्द लिखे हैं। ऐसे कवियों की संख्या सैकड़ों तक पहुँचती है।

हिन्दी-साहित्य के चारों कालों में से नीति सम्बन्धी छन्दों की रचना की दृष्टि से आदिकाल सबसे अधिक निर्धन है। भक्तिकाल और रीतिकाल नीति काव्य की दृष्टि से सबसे अधिक सम्पन्न और विस्तृत हैं। आधुनिक काल आदिकाल की अपेक्षा इस क्षेत्र में अधिक समृद्ध है।

डाक्टर भोलानाथ तिवारी ने हिंदी नीतिकाव्य की सम्पूर्ण सामग्री को मुख्यतः दो वर्गों में विभाजित किया है। पहला वर्ग **मुक्तकों** का है। इसमें रहीम, बृन्द, गिरधर, दीनदयाल तथा भगवानदीन आदि के नीति-छंद आते हैं। दूसरा वर्ग **प्रबन्ध काव्यों** जैसे पृथ्वीराज रासो, पद्मावत, रामचरितमानस, रामचन्द्रिका आदि में प्राप्त नीति-विषयक सामग्री का है।

मुक्तक-वर्ग की सामग्री को उन्होंने तीन उप-वर्गों में विभाजित किया है—

(१) **नीति की फुटकर रचनायें**—जैसे गंग, बीरबल तथा टोडरमल आदि प्राचीन और रामनरेश त्रिपाठी, मैथिलीशरण गुप्त, कन्हैयालाल पोद्दार एवं रामचरित उपाध्याय आदि नवीन कवियों के नीति-सम्बन्धी फुटकर छंद।

(२) **नीति की मुक्तक कविताओं के संग्रह**—इस वर्ग में सतसई, शतक तथा अन्य छोटी-बड़ी संख्याओं वाले संग्रह और किसी युग, समाज या वर्ग विशेषको दृष्टि में रखकर लिखे गए नीति-सम्बन्धी ग्रन्थ आदि आते हैं। जैसे—वृन्द-सतसई, महात्मा भगवानदीन के 'नीति के दोहे', रहीम दोहावली, छत्रसाल की 'नीति मंजरी', मीर का 'अन्योक्ति शतक', केवलकृष्ण शर्मा की 'नीति-पचीसी', विनय पत्ति की 'अन्योक्ति बावनी' आदि। युग विशेष सम्बन्धी नीति-रचनाओं में मैथिलीशरण गुप्त की 'भारत भारती', शिवशंकर मिश्र का 'सदाचार सोपान', रामप्रसाद तिवारी का 'सुताप्रबोध' आदि रचनायें मानी जा सकती हैं।

(३) **अन्य विषयक मुक्तक कविताओं के साथ संग्रहीत नीति-कविताएँ**—जैसे भक्ति-विषयक 'तुलसी-सतसई', शृङ्गार-विषयक 'बिहारी-सतसई',

वियोगी हरि की वीर रस-विषयक 'वीर-सतसई', निर्भय की 'किसान-सतसई', महेशचन्द्र की 'स्वदेश सतसई', रसनिधि कृत शृङ्गार विषयक 'रतनहजारा', कुलदीप कृत भक्ति विषयक 'सहस्र दोहावली', बनारसीदास कृत 'ज्ञान-बावनी', दुलारेलाल भार्गव कृत 'दुलारे दोहावली' आदि।

हिन्दी नीति काव्य अपने पूर्ववर्ती नीति-साहित्य से पूर्णतः प्रभावित है, अतः हमें पहले पूर्ववर्ती साहित्यों में प्राप्त नीति-विषयक सामग्री का संक्षिप्त विवेचन कर लेना चाहिए। संस्कृत, पालि, प्राकृत तथा अपभ्रंश वे भाषायें हैं जिनके साहित्य का हिन्दी पर गहरा प्रभाव पड़ा है। यहाँ क्रमशः इन्हीं का परिचय देने का प्रयत्न करेंगे।

**संस्कृत-साहित्य में नीति**—संस्कृत साहित्य को मूलतः दो वर्गों में विभाजित किया गया है—वैदिक साहित्य तथा लौकिक-साहित्य। वैदिक-साहित्य में संहिता, ब्राह्मण, उपनिषद, वेदांग तथा उपवेद आते हैं। नीति की दृष्टि से यह वर्ग अधिक सम्पन्न नहीं है। इनमें यत्र-तत्र नीतिपूर्ण सूक्तियों के दर्शन हो जाते हैं। संस्कृत के लौकिक-साहित्य में महाकाव्य, स्मृति, पुराण, कथा, आदि की गणना होती है। नीति की दृष्टि से यह साहित्य अत्यन्त समृद्ध है। इसमें नीति की दृष्टि से महाभारत सर्वाधिक महत्वपूर्ण ग्रन्थ है। धौम्य नीति, विदुरनीति, भीष्मनीति आदि इसी के अङ्ग हैं। संस्कृत में नीति-सम्बन्धी स्फुट काव्य ग्रन्थों की रचना पर्याप्त परिमाण में हुई थी। नीतिशतक, नीति-मंजरी, नीति वाक्यामृत, नीतिसार, नीति चन्द्रिका आदि नाम नीति-सामग्री की इसी प्रचुरता के द्योतक हैं। इनमें नीति की बातें सीधे ढंग से कही गई हैं। कुछ ग्रन्थ ऐसे भी हैं जिनमें नीति की बातें अप्रत्यक्ष ढङ्ग से अन्योक्ति आदि द्वारा कही गई हैं। समष्टि रूप से सम्पूर्ण संस्कृत साहित्य नीति-विषयक सामग्री से भरा पड़ा है।

**पालि-साहित्य में नीति**—पालि-साहित्य में नीति की दृष्टि से दो ग्रन्थ अत्यधिक महत्वपूर्ण माने जाते हैं—धम्मपद और जातक। धम्मपद के सम्बन्ध में एक विद्वान का कथन है कि इसमें नीति के वे सभी आदर्श संग्रहीत हैं, जो भारतीय संस्कृति और समाज की सामान्य सम्पत्ति हैं। इसकी कुछ नीतियाँ तो बहुत ही व्यावहारिक हैं। जातक में कथाओं के माध्यम से नीति की बातें कही गई हैं। डाक्टर भोलानाथ तिवारी का कथन है कि—"इस दृष्टि से जातक कथाओं को भारतीय लोक एवं व्यवहार नीति का विश्वकोष कहा जाय तो अत्युक्ति न होगी।"

**प्राकृत-साहित्य में नीति**—प्राकृत-साहित्य में नीति-सामग्री अपेक्षाकृत

बहुत ही कम मिलती है। केवल 'गाहा सत्तसई' ( गाथा सप्तशती ) ही एक-मात्र ऐसा ग्रन्थ है जिसमें यद्यपि प्रधानता तो शृङ्गार की है पर नीति-विषयक अनेक छन्द भी मिल जाते हैं। साहित्यिक दृष्टि से इनका अधिक महत्व है।

**अपभ्रंश साहित्य में नीति**—"अपभ्रंश का नीतिकाव्य धर्म तथा आचार नीति के क्षेत्र में संस्कृत तथा पालि से भी अधिक सम्पन्न है, पर, लोक तथा व्यवहार नीति के क्षेत्र में इनसे कुछ पीछे है। राजनीति के विषय में प्राकृत की भाँति ही प्रायः शून्य सा है।"[1]

उपर्युक्त चारों भाषाओं के साहित्यों में से हिन्दी पर संस्कृत तथा अपभ्रंश भाषाओं के साहित्यों का विशेष प्रभाव पड़ा है। और इनमें से भी संस्कृत का प्रभाव सर्वाधिक महत्वपूर्ण है। पालि और प्राकृत प्रधानतः बौद्धों एवं जैनों द्वारा अपने-अपने धार्मिक साहित्य के लिए अपनाई गईं थीं और इन दोनों धर्मों का प्रभाव क्षीण हो जाने पर इनका अध्ययन-अध्यापन प्रायः समाप्त सा हो चला था। संस्कृत का अध्ययन-अध्यापन प्राचीन काल से अद्यावधि निरन्तर चलता चला आ रहा था, इसलिए हमारे कविगण इस साहित्य से अधिक परिचित थे और दिशा-निर्देश के लिए सदैव संस्कृत के मुखापेक्षी रहते थे। हिन्दी अपभ्रंश की उत्तराधिकारिणी है इसलिए अपभ्रंश की सम्पूर्ण परम्पराओं का विकास हिन्दी में होना नितान्त स्वाभाविक था। अपभ्रंश साहित्य भी धार्मिक सम्प्रदायों बौद्धों, जैनों, सिद्धों आदि से प्रभावित रहा था इसलिए कालान्तर में जब इन सम्प्रदायों का प्रभाव क्षीण हो गया तो अपभ्रंश का पठन-पाठन भी समाप्त सा हो गया और उसी अनुपात में हिन्दी पर उसका प्रभाव भी क्षीण हो चला। अतः हिन्दी-काव्य का मूल प्रेरणास्रोत संस्कृत साहित्य ही रहा है। पालि, प्राकृत आदि भाषाओं का परिचय भी हिन्दी को संस्कृत के माध्यम से ही प्राप्त होता रहा था और वह भी इन भाषाओं के केवल साहित्यिक ग्रन्थों का ही। प्राकृत की 'गाहा सत्तसई' का परिचय हिन्दी को उसके संस्कृत-रूपान्तर 'गाथा सप्तशती' के रूप में ही प्राप्त हुआ था।

हिन्दी नीति काव्य पर उक्त साहित्यों का प्रभाव दो रूपों में पड़ा है—प्रत्यक्ष और परोक्ष। प्रत्यक्ष स्रोत इन साहित्यों के मूल या अनुवाद ग्रन्थ रहे हैं। इनके द्वारा स्थापित साहित्यिक एवं सांस्कृतिक परम्पराओं को हिन्दी ने एक समृद्ध विरासत के रूप में अपनाया था। और इस विरासत के रूप में हिन्दी को परम्परा, शैली, छन्द, अलङ्कार और भाव मिले थे। परम्परा के रूप में मुक्तक, अन्योक्ति, सुभाषित, प्रबन्ध ग्रन्थों में नीति-सम्बन्धी छन्द,

१—हिंदी नीतिकाव्य—डा० भोलानाथ तिवारी।

उपदेशात्मक कथाओं द्वारा नीति की शिक्षा आदि को हिन्दी ने यथावत् अपना लिया था। शैली के रूप में उपदेशात्मक, सूत्रात्मक, सूक्त्यात्मक, अन्योक्ति-प्रधान, प्रकृति-चित्रण के साथ, कथात्मक आदि शैलियाँ हिन्दी को इन्हीं से मिली थीं। छन्दों के क्षेत्र में भी हिन्दी नीतिकाव्य अपने इन पूर्ववर्ती साहित्यों का ऋणी है। अपभ्रंश का दोहा छन्द हिन्दी में अत्यन्त लोकप्रिय रहा है। गिरिधर तथा दीनदयाल की कुंडलियाँ भी अपभ्रंश का ही छन्द है। यही स्थिति 'छप्पय' की भी है। सोरठा तथा चौपाई भी अपभ्रंश की ही देन है। अलङ्कारों के क्षेत्र में भी हिन्दी इन्हीं साहित्यों की ऋणी है। भाव की दृष्टि से भी विषयों के क्षेत्र में हिन्द नीतिकाव्य इनका समान रूप से ऋणी है।

विषयों की दृष्टि से हिन्दी नीतिकाव्य को पाँच प्रधान वर्गों में विभाजित किया जा सकता है — १—धर्म और आचार, २—समाज और व्यवहार, ३—राजनीति, ४—सामान्य ज्ञान और ५—विश्वास। हिन्दी के नीतिकारों ने विभिन्न शैलियों द्वारा इन विषयों को काव्य का रूप दिया है। गोरख, कबीर तुलसी तथा गिरिधर आदि में उपदेशात्मक शैली का प्राधान्य मिलता है। परन्तु यह शैली शुष्क होने के कारण अधिक प्रभाव नहीं डाल पाती। नीति काव्य के लिए सबसे सशक्त शैली सूक्त्यात्मक मानी जाती है। इसमें नीति की बातें सूक्तियों के रूप में कथन-वक्रता, चमत्कार, अलङ्करण-विधान आदि के द्वारा कही जाती हैं। इस कारण इसमें प्रभविष्णुता, आकर्षण और चुस्ती रहती है। हिन्दी में इसके सबसे सुन्दर प्रयोग रहीम और वृन्द ने किए हैं।

अन्योक्ति शैली भी हिन्दी के नीति काव्यकारों की प्रिय शैली रही है। यह नीति के कहने का सबसे शिष्ट और सूक्ष्म ढङ्ग है। इसमें नीति की बात प्रस्तुत को सम्बोधित न कर उससे मिलते-जुलते अप्रस्तुत के प्रति कही जाती है। हिन्दी में यद्यपि तुलसी, वृन्द, रहीम, बिहारी, मैथिलीशरण गुप्त, कन्हैया-लाल पोद्दार ने अनेक अन्योक्तियाँ लिखी हैं परन्तु इस क्षेत्र में सर्वाधिक सफ-लता दीनदयाल गिरि को ही मिली है।

हिन्दी नीति काव्य के दो प्रधान रूप मिलते हैं। पहला रूप वह है जिसमें हिन्दी के नीतिकार कवियों ने संस्कृत, पालि, प्राकृत, अपभ्रंश में कहे गए नीति वाक्यों का या तो सीधा-साधा अनुवाद कर दिया है या उन्हीं के भावों को लेकर अपनी बात नए ढङ्ग से कही है। यहाँ हम हिन्दी के पूर्ववर्ती साहित्यों के नीतिकाव्यों से मिलते-जुलते कुछ उदाहरण देकर इस बात को सिद्ध करने का प्रयत्न करेंगे।

संस्कृत भाषा में रचे गए 'पंचतंत्र' नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ का एक श्लोक द्रष्टव्य है—

"आपत्काले तु संप्राप्ते यान्मित्रं मित्रमेव तत् ।
वृद्धिकाले तु संप्राप्ते दुर्जनोऽपि सुहृद् भवेत् ।।"

अर्थात् विपत्ति में जो मित्र है वही मित्र है। सम्पत्ति के समय तो शत्रु भी मित्र हो जाता है। रहीम ने इसी भाव को व्यक्त करते हुए कहा है—

"कहि रहीम सम्पति सगे बनत बहुत बहु रीत ।
विपति कसौटी जे कसे तेई साँचे मीत ।।"

पालि की जातक कथाओं में एक स्थान पर कहा गया है कि दान माँगना रुदन है और माँगने पर दान न देना प्रतिरुदन है। श्लोक द्रष्टव्य है—

"याचनं रोदनं आहु पंचालानं रथे सभ ।
यो याचनं पच्चक्खाति तमाहु पटिरोदनं ।।"

कविवर रहीम ने इसी भाव को इस प्रकार व्यक्त किया है—

"रहिमन वे नर मर चुके जे कहुँ मांगन जाहिं ।
उनते पहिले वे मुए जिन मुख निकसत नाहिं ।।"

प्राकृत में रचित 'गाथा सप्तशती' का एक दोहा है—

"चावो साहव सरलं विच्छिवइ सरं गुणम्मि वि पडंतम् ।
बंकस्स उज्जुअस्स असम्बन्धो किं चिरं होइ ।।"

अर्थात् टेढ़े और सीधे का सम्बन्ध सम्भव नहीं। धनुष टेढ़ा है, अतः बाण उसके गुण पर आता है (आर्कपित होता है) फिर भी फेंक दिया जाता है।

कवि वृन्द ने इसी भाव को यथावत् दुहरा दिया है—

"बाँके सीधे को मिलन निबहै नाहिं निदान ।
गुन ग्राही तौऊ तजत जैसे बान कमान ।।"

अपभ्रंश का एक दोहा है जिसमें मुन्डी साधुओं के वाह्याडम्बर का मजाक उड़ाया गया है—

"मुंडिय-मुंडिय मुंडिया । सिरु मुंडिय चित्तुण मुंडिया ।
चित्तहं मुंडणु जि कियउ । संसारहं खंडणु ति कियउ ।।"

अर्थात् हे मूँड़ मुंड़ाने वालों में श्रेष्ठ मुंडी ! तूने सिर तो मुंडाया है पर चित्त को न मूँड़ा। जिसने चित्त का मुंडन कर डाला उसने संसार का खंडन कर डाला।

कबीर ने भी इसी भाव को व्यक्त करने वाला एक दोहा कहा है—

"केसौं कहा बिगाड़िया जे मूँड़ै सौ बार ।
मन को काहे न मूँडिए जामें विषै विकार ।।

उपर्युक्त समानान्तर उदाहरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि हिन्दी नीतिकाव्य अपने पूर्ववर्ती साहित्यों के नीतिकाव्यों का बहुत ऋणी है।

परन्तु उपर्युक्त विवेचन का यह अर्थ नहीं कि हिन्दी नीतिकाव्य में अपनी कोई मौलिकता है ही नहीं। हिन्दी नीतिकाव्य युग की बदलती हुई परिस्थितियों से उसी प्रकार प्रभावित होता आया है जिस प्रकार कि हमारा सम्पूर्ण साहित्य। हिन्दी साहित्य के आदि काल में दो भावनायें प्रधान थीं—वीरता और भक्ति। आल्हखंड की एक ही पंक्ति इन दोनों विशेषताओं को स्पष्ट करने के लिए पर्याप्त है—

"जननी बेटा ऐसा जनिये, कै सूरा कै भक्त कहाय।"

भक्ति काल का प्रारम्भिक भाग रूढ़िबद्ध धर्म के प्रति विद्रोह का युग था। कबीर आदि सन्तों के नीतिवाक्यों में यह विद्रोह स्पष्ट हो उठा था। डाक्टर भोलानाथ तिवारी ने इसका विवेचन करते हुए लिखा है—"भक्तिकाल आते-आते देश में भक्ति के वातावरण का प्राधान्य हो गया पर उसके आदर्श रूप और धार्मिक व्यक्तियों की यथार्थ स्थिति में बहुत अन्तर था। इसी कारण कबीर आदि सन्तों के नीति अंश में व्यर्थ के धार्मिक आडम्बरों के प्रति विद्रोह के स्वर का प्राधान्य है। तुलसी का दृष्टिकोण कुछ भिन्न है। उन्हें भारतीय संस्कृति के अनुकूल हिन्दी समाज नहीं दिखाई पड़ा अतः उस दृष्टि से उन्होंने उसकी आलोचना करते हुए, उसे उचित पथ पर लाने के लिए अपने नीति और उपदेश के छन्दों की विविध सन्दर्भों में रचना की। तत्कालीन नीतिकारों का तीसरा वर्ग रहीम, देवीदास, टोडरमल, बीरबल, गंग आदि का है। इन सभी का सम्बन्ध उच्च शिष्ट समाज तथा राज्य-दरबारों से था अतः इनके नीति काव्य में तत्कालीन व्यवहार नीति, समाज-नीति तथा राजनीति के सामान्य सिद्धान्त मुखरित हुए हैं।"[१]

रीतिकाल का वातावरण आडम्बरपूर्ण था अतः उसमें मौलिकता कम और अनुकरण अधिक रहा। गिरिधर आदि में अवश्य मौलिकता मिलती है। आधुनिक युग मौलिकता की दृष्टि से सर्वाधिक समृद्ध है। इस युग की बदलती हुई परिस्थितियों ने अनेक नई समस्यायें खड़ी कर दीं जिन्हें लेकर हमारे नीतिकारों ने मौलिक नीति-साहित्य की रचना की।

अब हम कुछ उदाहरण देते हुए हिन्दी के नीतिकारों को उद्धृत करने का प्रयत्न करेंगे जिन्होंने विभिन्न युगों में विभिन्न विषयों को लेकर नीतिकाव्य की रचना की है। इन विषयों को हम निम्नलिखित वर्गों में विभाजित कर उनके उदाहरण उपस्थित करेंगे—

१—धर्म और आचार, २—व्यवहार और समाज, ३—राजनीति, ४—

१—हिन्दी नीति काव्य—डा० भोलानाथ तिवारी।

"आपत्काले तु संप्राप्ते यान्मित्रं मित्रमेव तत् ।
वृद्धिकाले तु संप्राप्ते दुर्जनोऽपि सुहृद् भवेत् ।।"

अर्थात् विपत्ति में जो मित्र है वही मित्र है। सम्पत्ति के समय तो शत्रु भी मित्र हो जाता है। रहीम ने इसी भाव को व्यक्त करते हुए कहा है—

"कहि रहीम सम्पति सगे बनत बहुत बहु रीत।
विपति कसौटी जे कसे तेई साँचे मीत ।।"

पालि की जातक कथाओं में एक स्थान पर कहा गया है कि दान माँगना रुदन है और माँगने पर दान न देना प्रतिरुदन है। श्लोक द्रष्टव्य है—

"याचनं रोदनं आहु पंचालानं रथे सभ।
यो याचनं पच्चक्खाति तमाहु पटिरोदनं ।।"

कविवर रहीम ने इसी भाव को इस प्रकार व्यक्त किया है—

"रहिमन वे नर मर चुके जे कहुँ माँगन जाहिं।
उनते पहिले वे मुए जिन मुख निकसत नाहिं ।।"

प्राकृत में रचित 'गाथा सप्तशती' का एक दोहा है—

"चावो साहव सरलं विच्छिवइ सरं गुणम्मि वि पडंतम्।
बंकस्स उज्जुअस्स असम्बन्धो किं चिरं होइ ।।"

अर्थात् टेढ़े और सीधे का सम्बन्ध सम्भव नहीं। धनुष टेढ़ा है, अतः बाण उसके गुण पर आता है (आकर्षित होता है) फिर भी फेंक दिया जाता है।

कवि वृन्द ने इसी भाव को यथावत् दुहरा दिया है—

"बाँके सीधे को मिलन निबहै नाहिं निदान।
गुन ग्राही तौऊ तजत जैसे बान कमान ।।"

अपभ्रंश का एक दोहा है जिसमें मुन्डी साधुओं के वाह्याडम्बर का मजाक उड़ाया गया है—

"मुंडिय-मुंडिय मुंडिया। सिरु मुंडिय चित्तुण मुंडिया।
चित्तहं मुंडणु जि कियउ। संसारहं खंडणु ति कियउ ।।"

अर्थात् हे मूँड़ मुंड़ाने वालों में श्रेष्ठ मुंडी! तूने सिर तो मुंडाया है पर चित्त को न मूँड़ा। जिसने चित्त का मुंडन कर डाला उसने संसार का खंडन कर डाला।

कबीर ने भी इसी भाव को व्यक्त करने वाला एक दोहा कहा है—

"केसौं कहा बिगाड़िया जे मूँड़ै सौ बार।
मन को काहे न मूँडिए जामें विषै विकार ।।

उपर्युक्त समानान्तर उदाहरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि हिन्दी नीतिकाव्य अपने पूर्ववर्ती साहित्यों के नीतिकाव्यों का बहुत ऋणी है।

परन्तु उपर्युक्त विवेचन का यह अर्थ नहीं कि हिन्दी नीतिकाव्य में अपनी कोई मौलिकता है ही नहीं। हिन्दी नीतिकाव्य युग की बदलती हुई परिस्थितियों से उसी प्रकार प्रभावित होता आया है जिस प्रकार कि हमारा सम्पूर्ण साहित्य। हिन्दी साहित्य के आदि काल में दो भावनायें प्रधान थीं—वीरता और भक्ति। आल्हखंड की एक ही पंक्ति इन दोनों विशेषताओं को स्पष्ट करने के लिए पर्याप्त है—

"जननी बेटा ऐसा जनिये, कै सूरा कै भक्त कहाय।"

भक्ति काल का प्रारम्भिक भाग रूढ़िबद्ध धर्म के प्रति विद्रोह का युग था। कबीर आदि सन्तों के नीतिवाक्यों में यह विद्रोह स्पष्ट हो उठा था। डाक्टर भोलानाथ तिवारी ने इसका विवेचन करते हुए लिखा है—"भक्तिकाल आते-आते देश में भक्ति के वातावरण का प्राधान्य हो गया पर उसके आदर्श रूप और धार्मिक व्यक्तियों की यथार्थ स्थिति में बहुत अन्तर था। इसी कारण कबीर आदि सन्तों के नीति अंश में व्यर्थ के धार्मिक आडम्बरों के प्रति विद्रोह के स्वर का प्राधान्य है। तुलसी का दृष्टिकोण कुछ भिन्न है। उन्हें भारतीय संस्कृति के अनुकूल हिन्दी समाज नहीं दिखाई पड़ा अतः उस दृष्टि से उन्होंने उसकी आलोचना करते हुए, उसे उचित पथ पर लाने के लिए अपने नीति और उपदेश के छन्दों की विविध सन्दर्भों में रचना की। तत्कालीन नीतिकारों का तीसरा वर्ग रहीम, देवीदास, टोडरमल, बीरबल, गंग आदि का है। इन सभी का सम्बन्ध उच्च शिष्ट समाज तथा राज्य-दरबारों से था अतः इनके नीति काव्य में तत्कालीन व्यवहार नीति, समाज-नीति तथा राजनीति के सामान्य सिद्धान्त मुखरित हुए हैं।"[१]

रीतिकाल का वातावरण आडम्बरपूर्ण था अतः उसमें मौलिकता कम और अनुकरण अधिक रहा। गिरिधर आदि में अवश्य मौलिकता मिलती है। आधुनिक युग मौलिकता की दृष्टि से सर्वाधिक समृद्ध है। इस युग की बदलती हुई परिस्थितियों ने अनेक नई समस्यायें खड़ी कर दीं जिन्हें लेकर हमारे नीतिकारों ने मौलिक नीति-साहित्य की रचना की।

अब हम कुछ उदाहरण देते हुए हिन्दी के नीतिकारों को उद्धृत करने का प्रयत्न करेंगे जिन्होंने विभिन्न युगों में विभिन्न विषयों को लेकर नीतिकाव्य की रचना की है। इन विषयों को हम निम्नलिखित वर्गों में विभाजित कर उनके उदाहरण उपस्थित करेंगे—

१—धर्म और आचार, २—व्यवहार और समाज, ३—राजनीति, ४—

---

१—हिन्दी नीति काव्य—डा० भोलानाथ तिवारी।

नारी, ५—स्वास्थ्य, ६—खेती-बाड़ी, ७—व्यापार और ८—शकुन।

**धर्मऔर आचार**—हिन्दी के नीति काव्यकारों ने धर्म के पालन पर बहुत बल दिया है। तुलसी कहते हैं—

"सहि कुबोल साँसित सकल, अँगइ अनट अपमान।
तुलसी धरम न परिहरिय, कहि, करि गए सुजान।।"

और यदि कोई धर्म से विमुख होता है तो पं० रामचरित उपाध्याय उसे दंड देने की व्यवस्था देते हुए कहते हैं—

"नारी, गुरु, पितु, मातु, सुत, सचिव, महीपति, मीत।
बन्धु, विप्रहुँ दँडिए धर्म-विमुख यह नीति।।"

साधु और सन्त नीति-कवियों के प्रिय विषय रहे हैं। सुन्दरदास सन्तों की प्रशंसा करते हुए कहते हैं—

"धोवत है संसार सब गङ्गा माहें पाप।
सुन्दर सन्तनि के चरण गङ्गा बंछै आप।।"

परन्तु ऐसे सन्त दुर्लभ हैं। इसीलिए दीनदयाल गिरि कहते हैं—

"साधु रहैं नहि सकल थल कविजन कहैं बखानि।
वन बन चन्दन होहिं नहिं गिरि गिरि मानिक खानि।।"

साधु-सम्बन्धी गिरिधर की एक कुण्डलिया भी द्रष्टव्य है—

"बहता पानी निर्मला, पड़ा गंध सो होय।
त्यों साधू रमता भला, दाग न लागे कोय।।
दाग न लागे कोय जगत में रहे अलैंदा।
राग-द्वेष युत प्रेत न चित कों करै बिछेदा।।
कह गिरिधर कविराय शीत उष्णादिक सहता।
होइ न कहुँ आसक्त यथा गङ्गाजल बहता।।"

गुरु, संसार, शरीर, मन माया आदि भी इन कवियों के प्रिय विषय रहे हैं। रहीम शरीर को महत्व देते हुए मन को गौण मानते हैं—

"जो रहीम तन हाथ है, मनसा कहुँ किन जाहि।
जल में जो छाया परी काया भीजति नाहिं।।"

परन्तु बीरबल का दृष्टिकोण इसके विपरीत है। वह मन को ही सब कुछ मानकर शरीर को गौण मानते हैं—

"तन जावे तो जान दे दृढ़ कर मन बर बीर।
रोदे बिना कमान के कैसे लागे तीर।।"

इसी प्रकार नाम-स्मरण, ज्ञान, सत्य, दया, परोपकार, अहिंसा, क्रोध, लोभ, अभिमान आदि मनोविकारों के सम्बन्ध में भी इन कवियों ने अनेक मार्मिक

उक्तियाँ कही हैं। मादक द्रव्यों का प्रयोग, माँसभक्षण आदि को इन लोगों ने सदैव धर्म-विरुद्ध घोषित किया है। हुक्का पीने का कड़ा विरोध करते हुए गिरिधर कविराय कहते हैं—

"हुक्का से हुरमत गई, नियम धर्म गयो छूट।
दाम खर्च कर लियो तमाखू, गई हिये की फूट॥
गई हिये की फूट आग को घर-घर डोलै।
जिस घर आग को जाय सोई कुरराती बोले।
कह गिरिधर कविराय लगै जब यम को रुक्का।
प्राण जायँगे छूट सहाय होवे नहिं हुक्का॥"

**व्यवहार और समाज**—धर्म और आचार के समान ही इन कवियों ने मनुष्य के पारस्परिक व्यवहार, समाज की महत्ता, जाति, परिवार, पारिवारिक सम्बन्ध, पड़ोसी, शत्रु, मित्र, दुष्ट, सज्जन, जन्म, मृत्यु, बचपन, जवानी, बुढ़ापा, पेट, उद्योग, श्रम, धनी, निर्धन, सूम, घूस, ऋण, सन्तोष, क्षमा, चिन्ता, प्रेम, कपट, चुगली, आत्मश्लाघा आदि अनेक विषयों को लेकर नीतिवाक्य कहे हैं। कुछ उदाहरण दृष्टव्य हैं—

जाति की महत्ता प्राचीन एवं अर्वाचीन सभी कवि समान रूप से मानते हैं। दीनदयाल गिरि कहते हैं—

"तहाँ नहीं कछु भय जहाँ, अपनी जाति न पास।
काठ बिना न ठाकुर कहुँ तरु को करत विनास॥"

परन्तु इस जाति की महत्ता यही है कि यही प्रधान रूप से विनाश का कारण बनती है। इसलिए जाति का सदा सम्मान करना चाहिए।

शत्रु सदैव आतंकदायी होता है परन्तु कुछ शत्रु ऐसे भयानक एवँ कपटी होते हैं कि इनसे कभी भी शत्रुता नहीं करनी चाहिए। गिरिधर निम्नलिखित तेरह प्रकार के शत्रुओं से सदैव सावधान रहने के लिए कहते हैं—

"साईं बैर न कीजिए गुरु, पंडित, कवि, यार।
बेटा, बनिता पंवरिया, यज्ञ करावन हार॥
विप्र, परोसी, वैद्य, आपको तपै रसोई॥
कह गिरिधर कविराय युगन तै यह चलि आई।
इन तेरह सों तरह दिए बनि आवै सांई॥"

दुष्टों से सबने सावधान रहने की बात कही है। ओछे स्वभाव वाले व्यक्तियों से कभी घनिष्ठता नहीं रखनी चाहिए। रहीम इसी बात पर बल देते हैं—

नारी, ५—स्वास्थ्य, ६—खेती-बाड़ी, ७—व्यापार और ८—शकुन।

**धर्मऔर आचार**—हिन्दी के नीति काव्यकारों ने धर्म के पालन पर बहुत बल दिया है। तुलसी कहते हैं—

"सहि कुबोल साँसित सकल, अँगइ अनट अपमान।
तुलसी धरम न परिहरिय, कहि, करि गए सुजान ॥"

और यदि कोई धर्म से विमुख होता है तो पं० रामचरित उपाध्याय उसे दंड देने की व्यवस्था देते हुए कहते हैं—

"नारी, गुरु, पितु, मातु, सुत, सचिव, महीपति, मीत।
बन्धु, विप्रहुँ दँडिए धर्म-विमुख यह नीति ॥"

साधु और सन्त नीति-कवियों के प्रिय विषय रहे हैं। सुन्दरदास सन्तों की प्रशंसा करते हुए कहते हैं—

"धोबत है संसार सब गङ्गा माहें पाप।
सुन्दर सन्तनि के चरण गङ्गा बंछै आप ॥"

परन्तु ऐसे सन्त दुर्लभ हैं। इसीलिए दीनदयाल गिरि कहते हैं—

"साधु रहैं नहिं सकल थल कविजन कहैं बखानि।
बन बन चन्दन होंहि नहिं गिरि गिरि मानिक खानि ॥"

साधु-सम्बन्धी गिरिधर की एक कुण्डलिया भी दृष्टव्य है—

"बहता पानी निर्मला, पड़ा गंध सो होय।
त्यों साधू रमता भला, दाग न लागे कोय ॥
दाग न लागे कोय जगत में रहै अलैंदा।
राग-द्वेष युत प्रेत न चित कों करै बिछेदा ॥
कह गिरिधर कविराय शीत उष्णादिक सहता।
होइ न कहुँ आसक्त यथा गङ्गाजल बहता ॥"

गुरु, संसार, शरीर, मन माया आदि भी इन कवियों के प्रिय विषय रहे हैं। रहीम शरीर को महत्व देते हुए मन को गौण मानते हैं—

"जो रहीम तन हाथ है, मनसा कहुँ किन जाहि।
जल में जो छाया परी काया भीजति नाहिं ॥"

परन्तु बीरबल का दृष्टिकोण इसके विपरीत है। वह मन को ही सब कुछ मानकर शरीर को गौण मानते हैं—

"तन जावे तो जान दे दृढ़ कर मन बर बीर।
रोदे बिना कमान के कैसे लागे तीर ॥"

इसी प्रकार नाम-स्मरण, ज्ञान, सत्य, दया, परोपकार, अहिंसा, क्रोध, लोभ, अभिमान आदि मनोविकारों के सम्बन्ध में भी इन कवियों ने अनेक मार्मिक

उक्तियाँ कही हैं। मादक द्रव्यों का प्रयोग, माँसभक्षण आदि को इन लोगों ने सदैव धर्म-विरुद्ध घोषित किया है। हुक्का पीने का कड़ा विरोध करते हुए गिरिधर कविराय कहते हैं—

"हुक्का से हुरमत गई, नियम धर्म गयो छूट।
दाम खर्च कर लियो तमाखू, गई हिये की फूट॥
गई हिये की फूट आग को घर-घर डोलै।
जिस घर आग को जाय सोई कुरराती बोले।
कह गिरिधर कविराय लगै जब यम को रुक्का।
प्राण जायँगे छूट सहाय होवे नहिं हुक्का॥"

**व्यवहार और समाज**—धर्म और आचार के समान ही इन कवियों ने मनुष्य के पारस्परिक व्यवहार, समाज की महत्ता, जाति, परिवार, पारिवारिक सम्बन्ध, पड़ोसी, शत्रु, मित्र, दुष्ट, सज्जन, जन्म, मृत्यु, बचपन, जवानी, बुढ़ापा, पेट, उद्योग, श्रम, धनी, निर्धन, सूम, घूस, ऋण, सन्तोष, क्षमा, चिन्ता, प्रेम, कपट, चुगली, आत्मश्लाघा आदि अनेक विषयों को लेकर नीतिवाक्य कहे हैं। कुछ उदाहरण दृष्टव्य हैं—

जाति की महत्ता प्राचीन एवं अर्वाचीन सभी कवि समान रूप से मानते हैं। दीनदयाल गिरि कहते हैं—

"तहाँ नहीं कछु भय जहाँ, अपनी जाति न पास।
काठ बिना न ठाकुर कहूँ तरु को करत विनास॥"

परन्तु इस जाति की महत्ता यही है कि यही प्रधान रूप से विनाश का कारण बनती है। इसलिए जाति का सदा सम्मान करना चाहिए।

शत्रु सदैव आतंकदायी होता है परन्तु कुछ शत्रु ऐसे भयानक एवं कपटी होते हैं कि इनसे कभी भी शत्रुता नहीं करनी चाहिए। गिरिधर निम्नलिखित तेरह प्रकार के शत्रुओं से सदैव सावधान रहने के लिए कहते हैं—

"साईं बैर न कीजिए गुरु, पंडित, कवि, यार।
बेटा, बनिता पंवरिया, यज्ञ करावन हार॥
विप्र, परोसी, वैद्य, आपको तपै रसोई॥
कह गिरिधर कविराय युगन तें यह चलि आई।
इन तेरह सों तरह दिए बनि आवै सांई॥"

दुष्टों से सबने सावधान रहने की बात कही है। ओछे स्वभाव वाले व्यक्तियों से कभी घनिष्ठता नहीं रखनी चाहिए। रहीम इसी बात पर बल देते हैं—

"रहिमन ओछे नरन सों बैर भलो ना प्रीति।
काटे चाटे स्वान के दोउ भाँति विपरीत॥"

श्रम की महत्ता सभी ने गाई है। महात्मा भगवानदीन श्रम को पवित्रतम कर्म मानते हैं—

श्रम से बढ़ कर कर्म, कर्म और पावन नहीं।
यही धर्म का मर्म, पूजा गुरु श्रुत देव यह॥"

**राजनीति**—राजनीति-सम्बन्धी विषयों में राजा, उसके गुण-अवगुण, साम-दाम-दंड-भेद, न्याय, नीति, धर्म, दया, गर्व शून्यता, कर, शत्रु, मंत्री, दूत आदि अनेक विषयों को लेकर नीति वाक्य कहे गए हैं। राजा के स्वभाव संबंधी एक छन्द दृष्टव्य है। तुलसी कहते हैं—

"उरग तुरग नारी नृपति नर नीचो हथियार।
तुलसी परखत रहब नित इनहिं न पलटत बार॥"

नारी, स्वास्थ्य, व्यापार, खेती, शकुन आदि के सम्बन्ध में भी इन कवियों ने असंख्य छन्द कहे हैं। स्थानाभाव के कारण उदाहरण देना कठिन है। अब हम इस विषय को समाप्त करते हुए **नीतिकाव्य के कलापक्ष** पर संक्षेप में प्रकाश डालने का प्रयत्न करेंगे।

भाषा की दृष्टि से समस्त हिन्दी नीति-काव्य में ब्रजभाषा का ही प्राधान्य रहा है। ब्रजभाषा में जितना नीति-काव्य रचा गया है उतना हिंदी की अन्य किसी भी विभाषा या बोली में नहीं रचा गया। ब्रजभाषा में नीतिकाव्य की रचना करने वाले कवियों में रहीम, बीरबल, टोडरमल, रत्नावली, वृन्द, गिरिधर, बिहारी, दीनदयाल गिरि, सुन्दरदास, घाघ, बैताल आदि प्राचीन एवं वियोगी हरि, रामचरित उपाध्याय, महात्मा भगवानदीन, दुलारेलाल भार्गव आदि नवीन कवि उल्लेखनीय हैं। 'तुलसी-दोहावली' की भाषा भी ब्रज-भाषा ही है। ब्रजभाषा के अतिरिक्त खड़ीबोली तथा डिंगल में भी नीतिकाव्य की रचना हुई है। डिंगल के कवियों में बाँकीदास प्रमुख हैं। खड़ीबोली के कवियों में महात्मा भगवानदीन, रामचरित उपाध्याय का नाम उल्लेखनीय है। उपाध्याय जी ने 'ब्रज सतसई' की रचना ब्रजभाषा में तथा 'सूक्तिशतक' की खड़ीबोली में की है।

हिन्दी नीति काव्य में प्रयुक्त समस्त भाषा-रूपों की यह विशेषता है कि वह अत्यन्त सरल और सुबोध है। इसका कारण यह रहा है कि नीति काव्य के रचयिता कवियों ने सदैव इस बात का ध्यान रखा है कि वे जो कुछ कहें वह इतना स्पष्ट और सरल हो कि जिससे जन-साधारण उसे भली भाँति समझ सकें। नीति काव्य की रचना करते समय ये कविगण केवल चमत्कार-प्रदर्शन

की प्रवृत्ति से सदैव दूर ही रहे हैं। अपनी बात को सुबोध बनाने के लिए इन्होंने जन-साधारण में प्रचलित उन सभी देशी-विदेशी शब्दों का खुलकर प्रयोग किया है जो जनता की जबान पर चढ़े हुए थे।

यह तो मानना ही पड़ेगा कि अन्य भाषाओं के शब्दों की तुलना में नीति-काव्य में संस्कृत-शब्दों का बाहुल्य रहा है। उनके तत्सम् एवं तद्भव दोनों ही रूपों का खुलकर प्रयोग हुआ है। संस्कृत के अतिरिक्त फारसी, अरबी एवं तुर्की भाषाओं के भी अनेक शब्द इस काव्य में प्रयुक्त हुए हैं। आधुनिक कवियों ने कहीं-कहीं अंग्रेजी शब्दों का भी प्रयोग किया है। तुक मिलाने के लिए शब्दों का तोड़ना-मरोड़ना आदि तो कवियों का जन्मसिद्ध अधिकार माना जाता रहा है और इस अधिकार का उपयोग करने में ये कवि किसी से भी पीछे नहीं रहे हैं।

मुहावरे और लोकोक्तियाँ नीति काव्य का प्राण रहे हैं। इनके प्रयोग द्वारा भाषा में प्रसाद-गुण की एक ऐसी सहज-सशक्त गति आ जाती है कि वह सब के लिए सुबोध बन जाती है। संक्षिप्तता एवं मार्मिकता की रक्षा भी इन्हीं के द्वारा अधिक सम्भव होती है। सम्भवत: हिन्दी का कोई मुहावरा तथा लोकोक्ति ऐसी नहीं बची है जिसका इन कवियों ने उपयोग न किया हो। 'पचि पचि मरिय,' 'कूप खोदिबो,' 'जरन लगे जब गेह', 'पड़े चाटना थूक', 'गिरति न गाज' आदि मुहावरे तथा 'मिलइ न जगत सहोदर भ्राता', 'वेस्या बरस घटावहीं जोगी बरस बढ़ाय' आदि लोकोक्तियाँ उदाहरणार्थ द्रष्टव्य हैं।

शैली की दृष्टि से स्पष्टता, सरलता एवं प्रभविष्णुता को इनकी शैली की प्रधान विशेषता माना जा सकता है। इसके लिए इन्होंने अभिधार्थ पर ही विशेष ध्यान रखते हुए सरल एवं प्रचलित शब्दों का प्रयोग किया है। इस दिशा में ये कविगण इतने सतर्क रहे हैं कि केशव जैसा 'कठिन काव्य का प्रेत' भी जब नीतिवाक्य कहता है तो अपनी चमत्कारपूर्ण शैली को त्याग कर सीधी, सरल, स्पष्ट शैली को ही अपनाता है। 'रामचन्द्रिका' का केवल एक ही उदाहरण समस्त नीतिकाव्य की शैलीगत इस विशेषता को स्पष्ट करने के लिए पर्याप्त होगा—

"टूटे टूटनहार तरु बायुहि दीजत दोष।
त्यौं अब हर के धनुष को हम पर कीजत रोष॥
हम पर कीजत रोष काल गति जानि न जाई।
होनहार ह्वै रहे मिटै मेटी न मिटाई॥
होनहार ह्वै रहें मोहमद सब को छूटै।
होय तिनूका बज्र, बज्र तिनुका ह्वै टूटै॥"

'होनहार' या 'होनी' सम्बन्धी यह नीति वाक्य कितना सरल, स्पष्ट एवं मार्मिक है। जैसा कि हम पीछे बता आए हैं इन कवियों ने उपदेशात्मक, सूक्त्यात्मक, कथात्मक, अन्योक्ति आदि विभिन्न शैलियों का प्रयोग किया है जिनमें अन्योक्ति शैली सर्वाधिक सशक्त एवं प्रभावात्मक रही है।

अलंकारों में से इन्होंने अन्योक्ति, अर्थान्तरन्यास, उदाहरण, दृष्टान्त, लोकोक्ति, प्रतिवस्तूपमा, विशेषोक्ति, काव्यलिंग, विनोक्ति आदि का खूब उपयोग किया है। वैसे अन्य अलंकार भी प्रयुक्त हुए हैं परन्तु उपर्युक्त अलङ्कार ही इनके द्वारा बहुप्रयुक्त अलङ्कार हैं। अन्योक्ति तो इनका अत्यन्त प्रिय अलङ्कार रहा है।

छन्दों की दृष्टि से इन लोगों ने दोहा, कुण्डलिया, छप्पय, सोरठा, सवैया, कवित्त, चौपाई तथा बरवै छन्दों को अधिक अपनाया है। इनमें से दोहा इन लोगों का सर्वाधिक प्रिय छन्द रहा है।

## ४८. हिन्दी महाकाव्य : स्वरूप और विकास

प्राचीन भारतीय साहित्याचार्यों ने काव्य के दो प्रधान भेद माने थे— १-श्रव्य काव्य तथा २—दृश्य काव्य। आधुनिक युग में इस वर्गीकरण को मान्य नहीं माना जा सकता। क्योंकि आज काव्य के श्रव्य एवं दृश्य जैसे भेद नहीं रह गए हैं। आज श्रव्य काव्य के स्थान पर यदि पाठ्यकाव्य कहा जाय तो अधिक उचित प्रतीत होगा क्योंकि आधुनिक युग में एक तो श्रव्य काव्य होता ही नहीं और यदि लोक-गीतों, लोक-कथाओं आदि के रूप में उसका अस्तित्व मिलता भी है तो उसको अधिक महत्व नहीं दिया जाता। दूसरी बात यह कि अब इस श्रव्यकाव्य को भी लिपिबद्ध कर उसका श्रव्य रूप समाप्त किया जा रहा है। इसलिए हमें काव्य का विवेचन करते समय अब ऐसी परिभाषाओं से मुक्ति प्राप्त करनी होगी।

पाश्चात्य साहित्य-समीक्षकों ने काव्य के दो प्रधान रूप माने हैं—१—भाव प्रधान काव्य तथा २—विषय प्रधान काव्य। वस्तुतः यह वर्गीकरण भी काव्य अर्थात् कविता का न होकर उसकी शैली मात्र का है। भाव तो साहित्य मात्र का प्राण है फिर चाहे वह साहित्य व्यक्तित्व-प्रधान हो अथवा वर्णन प्रधान। वर्णनात्मक काव्य में भी भाव एवं रचनाकार के व्यक्तित्व का समान महत्व होता है। इनमें केवल इतना ही अन्तर होता है कि भाव-प्रधान में कवि आत्म-निवेदन अथवा आत्म-कथन के रूप में अपने आदर्शों की अभिव्यंजना करता है तथा विषय-प्रधान में वर्णनात्मक ढंग से। इसलिए मोटे तौर से इस विभाजन को स्वीकार किया जा सकता है।

'बन्ध' अर्थात् एक सुनिश्चित क्रम के आधार पर उपर्युक्त तथाकथित श्रव्य काव्य के या भाव-प्रधान तथा विषय प्रधान काव्य के दो प्रमुख भेद माने गए हैं—१—प्रबन्ध काव्य, तथा २—निर्बन्ध या मुक्तक काव्य। भामह ने अपने 'काव्यालंकार' में बन्ध की दृष्टि से काव्य के पाँच भेद माने हैं- १—सर्गबद्ध, २—नाटक, ३—आख्यायिका, ४—कथा, और ५—अनिबद्ध (मुक्तक) काव्य। इनमें से हम नाटक को छोड़ कर शेष चारों को दो वर्गों में विभाजित कर सकते हैं—१—प्रबन्ध काव्य तथा २—निर्बन्ध या मुक्तक काव्य। प्रबन्ध काव्य के पुनः तीन भेद किए गए हैं—१—महाकाव्य, २—

काव्य तथा ३—खंडकाव्य। उपर्युक्त सर्गबद्ध काव्य को ही एक प्रकार से महाकाव्य की संज्ञा दी जाती है।

'महाकाव्य' का विवेचन करने से पूर्व हमें इन तीन प्रधान भेदों के अन्तर को संक्षेप में समझ लेना चाहिये। महाकाव्य में जीवन की समग्र रूप से अभिव्यक्ति की जाती है। उसमें व्यक्ति के समग्र जीवन के साथ-साथ जातीय जीवन की भी समग्र रूप में अभिव्यक्ति होती है। 'काव्य' यद्यपि लिखा तो महाकाव्य की ही प्रणाली पर ही जाता है परन्तु उसमें महाकाव्य की सी विशदता एवं व्यापकता का अभाव रहता है। पं० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ऐसे काव्यों को 'एकार्थ काव्य' की संज्ञा देकर 'साकेत' जैसे काव्यों के इसी वर्ग में स्थान देते हैं। 'खंडकाव्य' में जीवन के किसी एक ही रूप या पक्ष का चित्रण किया जाता है जो महाकाव्य के समग्र जीवन का एक खंड होते हुए भी अपने आप में पूर्ण होता है। दूसरे शब्दों में इस बात को इस प्रकार भी कहा जा सकता है कि प्रबन्ध काव्य में जहाँ जीवन की अनेकरूपता की अभिव्यक्ति होती है वहाँ खंडकाव्य में जीवन के विविध रूपों में से किसी एक रूप या प्रकार का वर्णन रहता है। अधिकांश विद्वान प्रबन्ध काव्य के तीन भेद न मान कर दो ही भेद मानते हैं—महाकाव्य और खंडकाव्य। 'काव्य' को वह लोग महाकाव्य की श्रेणी में ही स्वीकार कर लेते हैं।

प्राचीन भारतीय साहित्य विशेषकर प्राकृत-साहित्य में प्रबन्ध काव्य का एक रूप और मिलता है—'चरितकाव्य'। अर्द्धमागधी प्राकृत में विमलसूरि-कृत 'पउम चरिउ' (पद्मचरित) प्राकृत भाषा का सर्वप्रथम काव्य माना जाता है। संस्कृत में अश्वघोष का 'बुद्ध चरित' इसी प्रकार का काव्य है। इन चरितकाव्यों में कला की अपेक्षा चरित्र और कथानक की ही महत्ता रहती है। हिन्दी में चरित काव्यों का एकान्त अभाव है।

जब हम अपने आलोच्य विषय 'महाकाव्य' का एक निश्चित स्वरूप स्थापित करने का प्रयत्न करते हैं तो हमारे सम्मुख अनेक विकल्प उठ खड़े होते हैं। विभिन्न भारतीय एवं पाश्चात्य साहित्य-शास्त्रियों ने महाकाव्य की विभिन्न परिभाषाएँ निश्चित की हैं जिनमें परस्पर पर्याप्त अन्तर है। इसका कारण यह रहा है कि विभिन्न युगों में 'महाकाव्य' का स्वरूप बदलता रहा है। इसी कारण विभिन्न साहित्याचार्यों ने उसके युगानुरूप विभिन्न मान-दंड स्थिर किए हैं। किसी ने 'रामायण' और महाभारत को महाकाव्य का आदर्श स्वरूप स्वीकार कर उन्हीं के आधार पर महाकाव्य के लक्षण निर्धारित किये थे परन्तु कुछ अन्य विद्वानों ने उक्त दोनों ग्रन्थों को महाकाव्य स्वीकार न कर अश्वघोष, कालिदास, भारवि, माघ आदि से अलंकृत ग्रन्थों को ही

महाकाव्य घोषित किया। यही स्थिति पाश्चात्य साहित्य-समीक्षकों की भी रही है। अरस्तू ने होमर के 'इलियड' और 'ओडेसी' को आदर्श मानकर महाकाव्य के लक्षण निर्धारित किए थे परन्तु आगे चल कर महाकवि वर्जिल रचित 'इनिड' नामक काव्य पर अरस्तू द्वारा निर्धारित लक्षण लागू नहीं हुए क्योंकि वह एक बिल्कुल भिन्न युग और भिन्न कोटि का महाकाव्य था। 'इनिड' के परवर्ती महाकाव्यों पर न तो अरस्तू की परिभाषा लागू होती है और न 'इनिड' को आदर्श मानकर निश्चित की गई महाकाव्य की परिभाषा ही। इसलिए प्राचीन भारतीय अथवा पाश्चात्य साहित्याचार्यों की किसी भी एक परिभाषा को अन्तिम स्वीकार कर महाकाव्य के शास्त्रीय लक्षण निर्धारित करना असम्भव है। अतः हमें वैज्ञानिक रीति से महाकाव्य के रूप-विकास का अध्ययन कर उसकी परिभाषा निश्चित करनी पड़ेगी।

परन्तु फिर भी इस बात का विश्वास नहीं किया जा सकता कि हम आज जिस परिभाषा को निश्चित करेंगे वह कल भी मान्य होगी अथवा नहीं। क्योंकि कल समाज की मान्यतायें बदल जायेंगी तो आज की परिभाषा बेकार हो जायेगी। इसी परिवर्तनशीलता को लक्ष्य कर क्रोचे ने काव्य रूपों के वर्गीकरण को कृत्रिम घोषित किया था, क्योंकि कवि और कलाकार सदैव शास्त्रीय नियमों का उल्लंघन किया करते हैं। "प्रत्येक उत्कृष्ट कलात्मक निर्माण में कलाकार अपने पूर्व के स्थिर नियमों की उपेक्षा करके आलोचकों को इस बात के लिए विवश करता है कि वे शास्त्रीय नियमों में परिवर्तन करें।" 'रामचरितमानस' और 'कामायनी' हिन्दी के सर्वश्रेष्ठ महाकाव्य माने जाते हैं परन्तु इन दोनों के रचना-विधान में इतना अन्तर है कि किसी एक ही परिभाषा के आधार पर उन्हें महाकाव्य नहीं सिद्ध किया जा सकता। कम से कम 'कामायनी' तो एक ऐसा महाकाव्य है जिस पर कोई भी भारतीय या पाश्चात्य महाकाव्य की परिभाषा लागू नहीं होती।

'कामायनी' आधुनिक युग की रचना है और उसे महाकाव्य मान लिया गया है जबकि कुछ विद्वान इस बात की घोषणा कर चुके हैं कि आज परिस्थितियाँ इतनी बदल चुकी हैं कि इस युग में महाकाव्य की रचना हो ही नहीं सकती। प्रसिद्ध पाश्चात्य समीक्षक डिक्सन ने घोषणा की थी कि आज मानव जीवन के क्षितिज का विस्तार इतना अधिक हो गया है कि कोई महाकवि चाहे जितना भी दूरद्रष्टा या विराट कल्पना वाला क्यों न हो, वह महाकाव्य के भीतर अपने युग जीवन की सभी बातों और अनुभूतियों को उस प्रकार नहीं समाविष्ट कर सकता जैसे होमर, व्यास या वाल्मीकि ने किया है। उक्त

घोषणा के बावजूद भी आधुनिक युग में 'कामायनी' जैसे उत्कृष्ट महाकाव्य की रचना हुई है।

अतः हम महाकाव्य की परिभाषा किस प्रकार निर्धारित करें यह प्रश्न पुनः सामने आ खड़ा होता है। इसका सबसे सुगम उपाय बताते हुए डा० शम्भूनाथसिंह लिखते हैं कि—"इसका सबसे सुगम उपाय तो यही है कि प्रत्येक देश या समाज में जिस काव्य को परम्परा से महाकाव्य माना जाता रहा है या वर्तमान काल के जो काव्य सामान्यतया महाकाव्य मान लिए जाते हैं उन्हें ही सामने रखकर महाकाव्य की परिभाषा निर्धारित की जाय। उदाहरण के लिए फारसी के मसनवी ढंग के ऐतिहासिक काव्य शाहनामा को संसार के प्रसिद्ध महाकाव्यों में माना गया है। कालिदास का रघुवंश भी संस्कृत का सर्वश्रेष्ठ अलंकृत महाकाव्य माना जाता है पर अरस्तू और भामह की परिभाषा के अनुसार ये दोनों ग्रन्थ महाकाव्य नहीं हो सकते क्योंकि इनमें एक व्यक्ति की जीवन कथा नहीं बल्कि राजवंशों का काव्यात्मक इतिहास है। उनमें कथानक की अन्विति भी नहीं है। फिर भी ये दोनों महाकाव्य माने गए हैं।"[1]

हमारा अनुमान है कि प्रायः सभी साहित्य शास्त्रियों ने महाकाव्य के शास्त्रीय लक्षण निर्धारित करते समय इसी पद्धति को अपनाया है। उन्हें लोक द्वारा स्वीकृत महाकाव्यों में जो नवीन लक्षण मिलते चले गए उन्हें स्वीकार करने में उनको संकोच नहीं हुआ। उदाहरण स्वरूप 'रघुवंश' को देखकर उन्होंने यह लक्षण बनाया कि महाकाव्य में एक वंश के अनेक व्यक्तियों की कथा भी हो सकती है।

'महाकाव्य' किसे कहते हैं? पहले इसे संक्षेप में समझ लेना चाहिए। 'महाकाव्य' शब्द 'महत् और 'काव्य' दो शब्दों से मिलकर बना है जिसका अर्थ है 'महान काव्य'। और सम्भवतः इस शब्द का सर्व प्रथम प्रयोग वाल्मिक रामायण में उस समय किया गया था जब उत्तरकाण्ड में भगवान राम ने लव-कुश द्वारा रामायण का पाठ किए जाने के उपरान्त उनसे पूछा था—

"किंप्रमाणमिदं काव्यं का प्रतिष्ठा महात्मनः।
कर्त्ता काव्यस्य महतः क्व चासौ मुनिपुंगवः॥"

अर्थात् यह काव्य कितना बड़ा है और किस महात्मा की प्रतिष्ठा है? इस महान् काव्य के रचयिता श्रेष्ठ मुनि कहाँ हैं? राम द्वारा किए गए इस प्रश्न से महाकाव्य के तीन मूल भूत लक्षणों की ध्वनि निकलती है कि १—महा-

[1] महाकाव्य का स्वरूप विकास—डा० शम्भूनाथसिंह।

काव्य आकार में विशाल होता है, २—इसमें किसी महात्मा या महापुरुष की प्रतिष्ठा की जाती है, तथा ३—इसका रचयिता कोई श्रेष्ठ मुनि होता है।

और ये लक्षण संसार के सभी महाकाव्यों में समान रूप से पाए जाते हैं। संसार के सभी साहित्यों में महाकाव्य के दो प्रधान रूप मिलते हैं—मौलिक और लिखित। इन दोनों में परस्पर पर्याप्त अन्तर रहते हुए भी दोनों के मूल तत्व एक ही हैं। साहित्य शास्त्रियों ने मौखिक रूप को प्राकृतिक; या विकसनशील या लोक-महाकाव्य तथा लिखित रूप को अनुकृत, साहित्यिक या अलंकृत महाकाव्य माना है। यूरोप में होमर में 'इलियड' और 'ओडेसी' जैसे प्राकृतिक तथा 'बियोबूल्फ़', 'सांग आफ रोला', 'निबुलंगेनलीड' जैसे लोक-महाकाव्यों को विकसनशील अर्थात् मौखिक महाकाव्य माना जाता है क्योंकि इनका कोई ऐसा प्रामाणिक रूप नहीं मिलता जिसके विषय में अधिकारपूर्वक यह कहा जाय कि यही कवि द्वारा रचित मूल रूप है। अलंकृत महाकाव्यों में वर्जिल का 'इनीड' तथा मिल्टन का 'पैराडाइज लॉस्ट' जैसे महाकाव्य माने जाते हैं। इन्हें शास्त्रीय ( क्लासीकल ) महाकाव्य कहा जाता है।

यूरोपिय विद्वानों ने भारतीय महाकाव्यों का विवेचन करते समय उपर्युक्त मौखिक और लिखित रूपों को स्वीकार कर भारतीय महाकाव्यों का विवेचन किया है। इस विवेचन में दो भारतीय काव्यग्रन्थ 'रामायण' और 'महाभारत' परस्पर विरोधी विवेच्य विषय बने रहे हैं। मेकडानल आदि विद्वान महाभारत को मौखिक परम्परा का लोक महाकाव्य तथा 'रामायण' को लिखित परम्परा का अलंकृत महाकाव्य मानते हैं। परन्तु भारतीय साहित्याचार्य 'महाभारत' को महाकाव्य मानने में संकोच का अनुभव करते आए हैं। आधुनिक भारतीय विद्वान संस्कृत-साहित्याचार्यों के विवेचन को अन्तिम प्रमाण न स्वीकार कर पाश्चात्य साहित्याचार्यों द्वारा किए गए उपर्युक्त वर्गीकरण को ही मान्य कर प्राकृतिक अथवा मौखिक और लिखित बर्गीकरण के अनुसार उक्त दोनों काव्यग्रन्थों को महाकाव्य मानते हैं। इसके विपरीत अनेक आलोचक ऐसे भी हैं जो पृथ्वीराज रासो, पद्मावत, रामचरितमानस आदि सर्व-स्वीकृत महाकाव्यों को इसलिए महाकाव्य न मानकर केवल प्रबन्ध काव्य मानते हैं क्योंकि ये संस्कृत के आचार्यों द्वारा निर्धारित परिभाषा पर खरे नहीं उतरते। इस स्थिति को देखते हुए हिन्दी का पाठक इस भ्रम में पड़ जाता है कि हिन्दी के उक्त काव्य ग्रन्थों को महाकाव्य माना जाय अथवा नहीं। वैसे महाकाव्य विषयक मान्यताओं में पाश्चात्य एवं भारतीय साहित्याचार्यों के मानदण्डों में कोई तात्विक अन्तर नहीं है, फिर भी हमें महाकाव्य की एक सर्व स्वीकृत परिभाषा निर्धारित करने के लिए पाश्चात्य एवं भारतीय साहित्याचार्यों की महाकाव्य

घोषणा के बावजूद भी आधुनिक युग में 'कामायनी' जैसे उत्कृष्ट महाकाव्य की रचना हुई है।

अतः हम महाकाव्य की परिभाषा किस प्रकार निर्धारित करें यह प्रश्न पुनः सामने आ खड़ा होता है। इसका सबसे सुगम उपाय बताते हुए डा० शम्भूनाथसिंह लिखते हैं कि—"इसका सबसे सुगम उपाय तो यही है कि प्रत्येक देश या समाज में जिस काव्य को परम्परा से महाकाव्य माना जाता रहा है या वर्तमान काल के जो काव्य सामान्यतया महाकाव्य मान लिए जाते हैं उन्हें ही सामने रखकर महाकाव्य की परिभाषा निर्धारित की जाय। उदाहरण के लिए फारसी के मसनवी ढंग के ऐतिहासिक काव्य शाहनामा को संसार के प्रसिद्ध महाकाव्यों में माना गया है। कालिदास का रघुवंश भी संस्कृत का सर्वश्रेष्ठ अलंकृत महाकाव्य माना जाता है पर अरस्तू और भामह की परिभाषा के अनुसार ये दोनों ग्रन्थ महाकाव्य नहीं हो सकते क्योंकि इनमें एक व्यक्ति की जीवन कथा नहीं बल्कि राजवंशों का काव्यात्मक इतिहास है। उनमें कथानक की अन्विति भी नहीं है। फिर भी ये दोनों महाकाव्य माने गए हैं।"[१]

हमारा अनुमान है कि प्रायः सभी साहित्य शास्त्रियों ने महाकाव्य के शास्त्रीय लक्षण निर्धारित करते समय इसी पद्धति को अपनाया है। उन्हें लोक द्वारा स्वीकृत महाकाव्यों में जो नवीन लक्षण मिलते चले गए उन्हें स्वीकार करने में उनको संकोच नहीं हुआ। उदाहरण स्वरूप 'रघुवंश' को देखकर उन्होंने यह लक्षण बनाया कि महाकाव्य में एक वंश के अनेक व्यक्तियों की कथा भी हो सकती है।

'महाकाव्य' किसे कहते हैं? पहले इसे संक्षेप में समझ लेना चाहिए। 'महाकाव्य' शब्द 'महत् और 'काव्य' दो शब्दों से मिलकर बना है जिसका अर्थ है 'महान काव्य'। और सम्भवतः इस शब्द का सर्व प्रथम प्रयोग वाल्मिक रामायण में उस समय किया गया था जब उत्तरकाण्ड में भगवान राम ने लव-कुश द्वारा रामायण का पाठ किए जाने के उपरान्त उनसे पूछा था—

"किंप्रमाणमिदं काव्यं का प्रतिष्ठा महात्मनः।
कर्त्ता काव्यस्य महतः क्व चासौ मुनिपुंगवः।।"

अर्थात् यह काव्य कितना बड़ा है और किस महात्मा की प्रतिष्ठा है? इस महान् काव्य के रचयिता श्रेष्ठ मुनि कहाँ हैं? राम द्वारा किए गए इस प्रश्न से महाकाव्य के तीन मूल भूत लक्षणों की ध्वनि निकलती है कि १—महा-

१. महाकाव्य का स्वरूप विकास—डा० शम्भूनाथसिंह।

काव्य आकार में विशाल होता है, २—इसमें किसी महात्मा या महापुरुष की प्रतिष्ठा की जाती है, तथा ३—इसका रचयिता कोई श्रेष्ठ मुनि होता है।

और ये लक्षण संसार के सभी महाकाव्यों में समान रूप से पाए जाते हैं। संसार के सभी साहित्यों में महाकाव्य के दो प्रधान रूप मिलते हैं—मौलिक और लिखित। इन दोनों में परस्पर पर्याप्त अन्तर रहते हुए भी दोनों के मूल तत्व एक ही हैं। साहित्य शास्त्रियों ने मौखिक रूप को प्राकृतिक; या विकसनशील या लोक-महाकाव्य तथा लिखित रूप को अनुकृत, साहित्यिक या अलंकृत महाकाव्य माना है। यूरोप में होमर में 'इलियड' और 'ओडेसी' जैसे प्राकृतिक तथा 'वियोबूल्फ़', 'सांग आफ रोला', 'निबुलंगेनलीड' जैसे लोक-महाकाव्यों को विकसनशील अर्थात् मौखिक महाकाव्य माना जाता है क्योंकि इनका कोई ऐसा प्रामाणिक रूप नहीं मिलता जिसके विषय में अधिकारपूर्वक यह कहा जाय कि यही कवि द्वारा रचित मूल रूप है। अलंकृत महाकाव्यों में वर्जिल का 'इनीड' तथा मिल्टन का 'पैराडाइज लॉस्ट' जैसे महाकाव्य माने जाते हैं। इन्हें शास्त्रीय ( क्लासीकल ) महाकाव्य कहा जाता है।

यूरोपिय विद्वानों ने भारतीय महाकाव्यों का विवेचन करते समय उपर्युक्त मौखिक और लिखित रूपों को स्वीकार कर भारतीय महाकाव्यों का विवेचन किया है। इस विवेचन में दो भारतीय काव्यग्रन्थ 'रामायण' और 'महाभारत' परस्पर विरोधी विवेच्य विषय बने रहे हैं। मेकडानल आदि विद्वान महाभारत को मौखिक परम्परा का लोक महाकाव्य तथा 'रामायण' को लिखित परम्परा का अलंकृत महाकाव्य मानते हैं। परन्तु भारतीय साहित्याचार्य 'महाभारत' को महाकाव्य मानने में संकोच का अनुभव करते आए हैं। आधुनिक भारतीय विद्वान संस्कृत-साहित्याचार्यों के विवेचन को अन्तिम प्रमाण न स्वीकार कर पाश्चात्य साहित्याचार्यों द्वारा किए गए उपर्युक्त वर्गीकरण को ही मान्य कर प्राकृतिक अथवा मौखिक और लिखित बर्गीकरण के अनुसार उक्त दोनों काव्यग्रन्थों को महाकाव्य मानते हैं। इसके विपरीत अनेक आलोचक ऐसे भी हैं जो पृथ्वीराज रासो, पद्मावत, रामचरितमानस आदि सर्व-स्वीकृत महाकाव्यों को इसलिए महाकाव्य न मानकर केवल प्रबन्ध काव्य मानते हैं क्योंकि ये संस्कृत के आचार्यों द्वारा निर्धारित परिभाषा पर खरे नहीं उतरते। इस स्थिति को देखते हुए हिन्दी का पाठक इस भ्रम में पड़ जाता है कि हिन्दी के उक्त काव्य ग्रन्थों को महाकाव्य माना जाय अथवा नहीं। वैसे महाकाव्य विषयक मान्यताओं में पाश्चात्य एवं भारतीय साहित्याचार्यों के मानदण्डों में कोई तात्विक अन्तर नहीं है, फिर भी हमें महाकाव्य की एक सर्व स्वीकृत परिभाषा निर्धारित करने के लिए पाश्चात्य एवं भारतीय साहित्याचार्यों की महाकाव्य

सम्बन्धी मान्यताओं में साम्य-वैषम्य का अध्ययन कर लेना आवश्यक है क्योंकि ऐसा करने पर ही हम अपने इस प्रयास में सफलता प्राप्त कर सकेंगे । इसलिए हम यहाँ महाकाव्य सम्बन्धी इन दोनों मान्यताओं का संक्षिप्त विवेचन प्रस्तुत कर इसके आधार पर एक वैज्ञानिक निष्कर्ष निकालने का प्रयत्न करेंगे ।

**महाकाव्य सम्बन्धी भारतीय मान्यताएँ**—संस्कृत के आचार्यों में सर्वप्रथम भामह ने अपने 'काव्यालङ्कार' नामक ग्रन्थ में 'महाकाव्य' का विशद विवेचन किया था । भामह के अनुसार सर्गहीन, अलङ्करणहीन, ग्राम्य शब्दों के अत्य-धिक प्रयोग से ओतप्रोत, साधारण नायक पर आधारित बड़ी लोक-कथाओं को महाकाव्य नहीं माना जा सकता । महाकाव्य आकार-प्रकार में विशाल, सर्गबद्ध; अर्थ-सौन्दर्य एवं अलङ्कारों के उत्कृष्ठ प्रयोगों से सम्पन्न होना चाहिए । उसका शब्द-चयन तथा अप्रस्तुत-विधान उत्कृष्ट, कथा महान चरित्रों पर आधारित, तथा ग्राम्य प्रयोगों से मुक्त होनी चाहिए । उसमें नाटक की सन्धियों और कार्यावस्थाओं का होना नितान्त आवश्यक है । साथ ही उसमें कथा-प्रवाह में बाधा उपस्थित करने वाले अनावश्यक तत्व नहीं होने चाहिए । भामह के अनुसार महाकाव्य के प्रधान तत्वों को इस प्रकार निश्चित किया जा सकता है—

१—सर्गबद्धता, २—महान चरित्र और विजयी नायक, ३—महत्ता, ४—शिष्ट नागर-प्रयोग और अलंकृति, ५—जीवन के विविध रूपों, ५—अवस्थाओं और घटनाओं का चित्रण, ६—नाटकीय गुण, ७—प्रति व्याख्या रहित होना अर्थात् संगठित कथानक और प्रभाव की अन्विति, ८—ऋद्धि-मत्ता ।[1]

भामह की उक्त परिभाषा अरस्तू की परिभाषा से बहुत कुछ मिलती जुलती है क्योंकि दोनों के सामने आदर्श रूप में विकसनशील अर्थात् मौखिक परम्परा वाले महाकाव्य ही थे । इसी कारण इन आचार्यों ने महाकाव्य के बाह्य लक्षणों का ब्यौरा नहीं दिया था । भामह के उपरान्त दंडी ने अपने 'काव्यादर्श' में महाकाव्य के स्वरूप का विवेचन करते हुए भामह के सम्पूर्ण तत्वों को अपनाते हुए उन्हें अपने नवीन तत्वों के साथ इस प्रकार उपस्थित किया जिससे भामह द्वारा निर्धारित प्रधान तत्व गौण हो उठे तथा बाह्य लक्षणों सम्बन्धी गौण तत्व प्रधान बन गए । दंडी ने महाकाव्य के प्रारम्भ में आशीर्वचन, नमस्क्रिया- वस्तुनिर्देश, विभिन्न सर्गों में विभिन्न छन्दों का प्रयोग आदि गौण नवीन तत्वों की स्थापना के साथ ही जो सबसे महत्वपूर्ण बात कही वह यह थी कि उसने 'महान नायक' के स्थान पर 'चतुरोदात्त नायक' की

१—हिंदी महाकाव्य का विकास—डा० शम्भूनाथ सिंह ।

स्थापना कर महाकाव्य के उद्देश्य के महत्व को कम कर दिया। 'महान उद्देश्य' के स्थान पर उसने 'चमत्कार' अथवा केवल रसानुभूति को ही प्रधान मान लिया। संक्षेप में, उसने अलंकृत महाकाव्यों को ही महाकाव्य मानकर उन्हें ही आदर्श के रूप में स्वीकार किया।

परवर्ती काल में दण्डी की इस नवीन परिभाषा को ही मान्यता प्राप्त हुई और अनेक महाकाव्य दंडी के लक्षणानुसार ही रचे गए। "अलंकृति और चमत्कार उनका प्रधान लक्ष्य हो गया और महती घटना या महान चरित्र द्वारा रसानुभूति उत्पन्न करके अपने महान उद्देश्य को पूरा करना उनका लक्ष्य नहीं रह गया।"[1] आगे चलकर हेमचन्द्र तथा विश्वनाथ आदि ने दण्डी के लक्षणों में ही कुछ अन्य गौण लक्षण जोड़कर अपने लक्षण बनाये।

दंडी द्वारा निर्धारित उक्त लक्षण संस्कृत के महाकाव्यकारों द्वारा तो अपनाये गए परन्तु परवर्ती प्राकृत-अपभ्रंश के महाकाव्यकारों द्वारा उनका उल्लंघन होता रहा। इन पर जैन-बौद्ध पुराणों, लोक-कथाओं, रामायण-महाभारत आदि की विकसनशील पद्धति का प्रभाव था। दण्डी के उपरान्त सातवीं शताब्दी में आचार्य रुद्रट ने दण्डी की आलंकारिक मान्यताओं से सर्वथा विपरीत अपनी महाकाव्य-विषयक नवीन मान्यताएँ स्थापित कीं जो अपने भीतर महाकाव्य सम्बन्धी सम्पूर्ण यूरोपिय मान्यताओं को भी समेट लेती हैं। भामह ने सूत्ररूप में महाकाव्य के जिन मूल तत्वों की स्थापना की थी रुद्रट ने उनका विस्तृत विश्लेषण किया था। रुद्रट द्वारा निर्धारित लक्षण अरस्तू के योरोपीय वीर महाकाव्यों सम्बन्धी लक्षणों से पूर्णतः मिलते हैं, क्योंकि रुद्रट ने नायक और खलनायक दोनों का वर्णन, दोनो का परस्पर युद्ध और नायक की विजय को बहुत महत्व दिया है। परन्तु रुद्रट द्वारा निर्धारित लक्षणों को परवर्ती महाकाव्यों के रचयिताओं ने स्वीकार नहीं किया और वे दण्डी की मान्यतानुसार ही काव्य रचना करते रहे क्योंकि रुद्रट के अनुसार महाकाव्य में युग-जीवन के विविध रूपों, पक्षों और घटनाओं को चित्रित करना अत्यावश्यक था और इसके लिए विस्तृत अध्ययन, सामाजिक दृष्टिकोण एवं सन्तुलित चित्रण की आवश्यकता होती है। यह कार्य विस्तृत अध्यवसाय की अपेक्षा करता है। इसलिए उन लोगों ने दण्डी की आलंकारिक प्रणाली को ही प्रश्रय दिया जिसमें काव्य-कौशल द्वारा चमत्कार-प्रदर्शन के लिए अधिक गुंजायश थी।

रुद्रट ने भामह के सूत्रों की व्याख्या के साथ दण्डी के बताये लक्षणों को

१—हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप विकास—डाक्टर शम्भूनाथ सिंह।

भी समेट लिया है। उनके ये लक्षण सम्पूर्ण प्रकार के महाकाव्यों पर समान रूप से लागू होते हैं। उन्होंने महाकाव्य को केवल अलंकृत महाकाव्य न मान कर उसकी रूढ़ियों को मान्यता नहीं दी है। इसके विपरीत उन्होंने महाकाव्य के चार प्रधान लक्षण माने हैं—१—महान् उद्देश्य, २—महान चरित्र, ३—महान घटना तथा ४—समग्र जीवन का रसात्मक चित्रण। साथ ही उन्होंने सम्भावना और कल्पना को संयत रखने का भी आदेश दिया है। वे महाकाव्य में अलौकिक अथवा अप्राकृतिक तत्त्वों के समावेश को उसी सीमा तक स्वीकार करते है जहाँ वे मानव-शक्ति की सीमा के भीतर हों। हम डा० शम्भूनाथसिंह के शब्दों में रुद्रट की महाकाव्य सम्बन्धी मान्यताओं को इस प्रकार प्रस्तुत कर सकते हैं—

१—महाकाल्य में उत्पाद्य या अनुत्पाद्य, कोई लम्बी पद्यबद्ध कथा होती है।

२—प्रसंगानुसार अवान्तर कथायें भी होती हैं।

३—कथा सर्गबद्ध और नाटकीय तत्वों से युक्त होती है।

४—जीवन की समग्रता के साथ किसी प्रधान घटना, अलंकृत वर्णन, प्रकृति-चित्रण, नगरों, देशों और भुवनों का वर्णन होता है।

५—नायक द्विज, सर्वगुण सम्पन्न, महान वीर, शक्तिमान, नीतिज्ञ राजा होता है।

६—प्रतिनायक और उसके कुल का वर्णन भी होता है।

७—अन्त में नायक की विजय होती है।

८—उसमें महान उद्देश्य तथा सभी रस होते हैं।

९—उसमें अलौकिक और अति प्राकृत तत्व होते हैं, पर मनुष्य-कृत असम्भव या अस्वाभाविक घटनायें नहीं होतीं।

१०—उत्पाद्य महाकाव्यों में प्रारम्भ में सन्नगरी वर्णन और नायक के वंश की प्रशंसा होती है।

उक्त विवेचन से स्पष्ट हो जाता है कि आचार्य रुद्रट की महाकाव्य संबंधी मान्यतायें अधिक व्यापक और मौलिक हैं।

रुद्रट के पश्चात् हेमचन्द्र ने महाकाव्य का विवेचन करते हुए केवल दंडी की मान्यताओं को ही दुहरा दिया है।

संस्कृत-साहित्याचार्यों में महाकाव्य-सम्बन्धी अन्तिम मत विश्वनाथ कविराज का माना जाता है। उन्होंने अपने पूर्ववर्ती सभी आचार्यों की बातों का समाहार करते हुए दंडी के आदर्श को ही प्रधानता दी है। एक प्रकार से उनकी महाकाव्य सम्बन्धी धारणा दंडी की परिभाषा का ही विकसित और

परिवर्द्धित रूप माना जा सकता है ।[1] विश्वनाथ कविराज के युग में संस्कृत के अलंकृत महाकाव्य ही आदर्श माने जाने लगे थे इसलिए उन्होंने भामह एवं रुद्रट द्वारा स्वीकृत महाकाव्य के उन चार तत्वों को गौण मान कर केवल दंडी के आदर्श को ही विस्तार दिया था। इसलिए विश्वनाथ की मान्यता महाकाव्य की रूढ़ियों से ही सम्बद्ध होकर रह गई। उन्होंने दंडी की मान्यताओं के अतिरिक्त कुछ नई बातें भी कहीं जो तात्विक न होकर गौण ही हैं। विश्वनाथ की नवीन बातों को डाक्टर शम्भूनाथ सिंह ने इस प्रकार रखा है—

१—महाकाव्य का नायक सद्वंश क्षत्रिय या देवता होता है पर एक वंश के अनेक राजा या अनेक कुलीन राजा भी महाकाव्य के नायक बन सकते हैं।

२—इसमें शृङ्गार, वीर और शान्त रसों में से कोई एक रस प्रधान होता है।

३—कम से कम आठ सर्ग होने आवश्यक हैं। एक ही सर्ग में अनेक छंदों का प्रयोग किया जा सकता है।

४—सर्ग न तो बहुत बड़े हों और न बहुत छोटे।

५—प्रकृति-चित्रण, जीवन-व्यापार आदि का वर्णन यथायोग्य और सांगोपाँग होना चाहिए।

संस्कृत-साहित्याचार्यों के महाकाव्य सम्बन्धी उपर्युक्त विवेचनों का निष्कर्ष निकालते हुए हम महाकाव्य के लक्षणों को निम्नलिखित रूप में प्रस्तुत कर सकते हैं—

१—कथानक न बहुत बड़ा और न बहुत छोटा, सर्गबद्ध, नाटक की सन्धियों से संघठित, सुसम्बद्ध, किसी महान घटना पर आधारित, अप्रधान घटनाओं से सुसज्जित, क्रिया-प्रधान होना चाहिए। रुद्रट और हेमचन्द्र अवान्तर कथाओं का होना आवश्यक मानते हैं। अन्य आचार्य इन्हें आवश्यक नहीं मानते। कथा उत्पाद्य, अनुत्पाद्य और मिश्र—तीनों प्रकार की हो सकती है। उत्पाद्य कथा को केवल रुद्रट ही स्वीकार करते हैं, अन्य आचार्य नहीं।

२—नायक धीरोदात्त, सद्वंशी, क्षत्रिय या देवता होना चाहिए। रुद्रट नायक की महानता, वीरता, नीति कुशलता आदि गुणों पर बल देते हुए उसे द्विज वर्णों का होना आवश्यक मानते हैं। दण्डी के अनुसार किसी भी वर्ण का धीरोदात्त चतुर व्यक्ति नायक हो सकता है। रुद्रट प्रतिनायक को भी उतना ही महत्व देते हैं जितना कि नायक को। अन्य पात्रों के विषय में इन लोगों ने कोई विवेचन नहीं किया है। नायिकाओं के विषय में सभी आचार्य मौन हैं।

३—अलंकृत महाकाव्यों में वस्तु-व्यापार वर्णन पर अधिक बल दिया गया

१—हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप विकास—डा० शम्भूनाथ सिंह

है। प्रकृति-चित्रण, जीवन के विभिन्न व्यापारों और परिस्थितियों का वर्णन विस्तार पूर्वक होना चाहिए। समग्र-युग-जीवन का वर्णन इन्हीं के द्वारा सम्भव होता है।

४—रस और भाव-व्यंजना का विवेचन करते हुए उन्होंने सभी रसों का विधान करते हुए शृङ्गार, शान्त, वीर में से किसी एक का प्रधान होना आवश्यक माना है। भाव-व्यंजना की अभिव्यक्ति संवादों एवं कवि द्वारा किए गए वर्णनों के माध्यम से होनी चाहिए।

५—महाकाव्य में अलौकिक और अतिप्राकृत तत्व हो सकते हैं। उसके नायक देवता, मुनि आदि हो सकते हैं। स्वर्ग का वर्णन भी श्लाघ्य है। जहाँ नायक मानव है वहाँ अलौकिक कार्य देवता, किन्नर, यक्ष, गन्धर्व आदि की सहायता से ही होने चाहिए क्योंकि मानव अपनी शक्ति से ऐसे कार्य नहीं कर सकता।

३—शैली गरिमामयी और गम्भीर होनी चाहिए।

७—छन्दों का रम्य प्रयोग अपेक्षित है। प्रत्येक सर्ग में एक ही छन्द होना चाहिए। पर विश्वनाथ कविराज एक ही सर्ग में अनेक छन्दों के प्रयोग को भी मान्य समझते हैं।

८—अलंकारों को सभी आचार्यों ने समान महत्व दिया है।

९—भाषा के क्षेत्र में ग्राम्य शब्दों और अर्थों का प्रयोग त्याज्य माना गया है। उसमें शिष्ट नागर जनों की भाषा प्रयुक्त होनी चाहिए। भाषा भी शैली के अनुरूप ही गरिमामयी और गम्भीर होनी चाहिए।

१०—रूप-संघठन के लिए नाटक की पाँचों संधियों एवं कार्यावस्थाओं का होना आवश्यक माना गया है। महाकाव्य के रूपगठन में नाटक, गीतिकाव्य, कथा-आख्यायिका, इतिहास-पुराण आदि सभी से उपयोगी तत्व ग्रहण किए जा सकते हैं। नाटक की सन्धियां इसलिए आवश्यक मानी गई हैं जिससे कथा विशृंखलित न हो पाए, इतिहास-पुराण से भिन्न शैली होने के कारण अधिक समन्वित प्रभाव उत्पन्न कर सके।

११—उद्देश्य सदैव महान होना चाहिये। महाकाव्य का लक्ष्य धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष की प्राप्ति माना गया है। रस-निष्पत्ति महाकाव्य का प्रधान उद्देश्य न होकर किसी महान उद्देश्य की प्राप्ति का साधन मात्र होता है।

१२—महाकाव्य में प्राचीन ज्ञान-वर्णन, पांडित्य-प्रदर्शन और वस्तु-विवरण को भी आवश्यक माना गया है।

**महाकाव्य सम्बन्धी पाश्चात्य मत**—महाकाव्य सम्बन्धी यूरोपिय विद्वानों के मतों का विवेचन करने से पूर्व हमारे लिए यह आवश्यक है कि हम संक्षेप

में यूरोपिय महाकाव्यों का विकास देख लें। यूरोप के प्रारम्भिक महाकाव्य होमर के 'इलियड' और 'ओडेसी' माने जाते हैं जो ईसा से लगभग सात शताब्दी पूर्व रचे गए थे। इन्हें वीरयुग का महाकाव्य माना जाता है। इनके उपरान्त ईसा से एक शताब्दी पूर्व महाकवि वर्जिल ने 'इनीड' नामक महा-काव्य अलंकृत शैली में लिखा—लगभग उसी समय जब हमारे यहाँ कालिदास आदि अलंकृत महाकाव्यों की रचना कर रहे थे। रोमन-साम्राज्य के छिन्न-भिन्न हो जाने पर यूरोप में पुनर्जागरण की लहर फैली जिसमें रोमानी प्रवृत्तियों के साथ-साथ ईसाई नैतिकता के प्रति आग्रह बढ़ा। अतः इस काल में रोमान्टिक और नैतिकतावादी, शास्त्रीय और रूपात्मक महाकाव्यों की रचना साथ-साथ हुई। दान्ते, कैमास, मिल्टन आदि इसी युग के महाकाव्यकार थे। दान्ते का 'डिवाइना कामेडिया' तथा मिल्टन का 'पैराडाइज लॉस्ट' इस युग के प्रसिद्ध महाकाव्य हैं। आगे चलकर जब नैतिकता तथा शास्त्रीय नियमों का बन्धन कड़ा होने लगा तो इसके विरोध में रोमांचक काव्यों की रचना होनी प्रारम्भ हो गई। इस काल के कवियों में स्पेन्सर, एरिआस्टो, टैसो, गेटे, टेनिसन, ब्राउनिंग, विक्टर ह्यूगो, हार्डी आदि प्रमुख हैं। अठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में रोमान्टिक या स्वच्छन्दतावादी भावनाओं का वेग इतना अधिक बढ़ा कि महाकाव्य सम्बन्धी सभी पुरानी मान्यतायें छिन्न-भिन्न हो गईं और नवीन कथात्मक काव्यों को महाकाव्य माना जाय अथवा नहीं, यह समस्या उठ खड़ी हुई।

महाकाव्य के उपर्युक्त विभिन्न रूपों को लेकर ही समय-समय पर यूरोपिय विद्वान महाकाव्य की परिभाषायें बनाते गए जिनमें काफी अन्तर पड़ता चला गया। यहाँ हम इन्हीं परिभाषाओं का विकास देखने का प्रयत्न करेंगे।

यूरोप में सर्वप्रथम प्रसिद्ध यूनानी दार्शनिक आलोचक अरस्तू ने महाकाव्य के सम्बन्ध में अपने समीक्षा ग्रन्थ 'काव्यशास्त्र' में विचार किया था। उसने होमर के इलियड और ओडेसी को आदर्श मानकर महाकाव्य के लक्षण निर्धारित किए थे। अरस्तू ने लिखा है कि—"महाकाव्य ऐसे उदात्त व्यापारों का काव्य-मय अनुकरण है जो स्वतः गम्भीर एवं पूर्ण हो, वर्णनात्मक हो, सुन्दर शैली में रचा गया हो, जिसमें आद्यन्त एक छन्द हो, जिसमें एक ही कार्य हो जो पूर्ण हो, जिसमें प्रारम्भ, मध्य और अन्त हो, जिसके आदि और अन्त एक दृष्टि में समा सकें, जिसके चरित्र श्रेष्ठ हों, कथा सम्भवनीय हो और जीवन के किसी एक सार्वभौम सत्य का प्रतिपादन करती हो।"[1]

अरस्तू के बाद सोलहवीं शताब्दी तक यूरोप में काव्यशास्त्र का अध्ययन न

१—काव्य रूपों के मूल स्रोत और उनका विकास—डा० शकुन्तला दुबे।

है। प्रकृति-चित्रण, जीवन के विभिन्न व्यापारों और परिस्थितियों का वर्णन विस्तार पूर्वक होना चाहिए। समग्र-युग-जीवन का वर्णन इन्हीं के द्वारा सम्भव होता है।

४—रस और भाव-व्यंजना का विवेचन करते हुए उन्होंने सभी रसों का विधान करते हुए शृङ्गार, शान्त, वीर में से किसी एक का प्रधान होना आवश्यक माना है। भाव-व्यंजना की अभिव्यक्ति संवादों एवं कवि द्वारा किए गए वर्णनों के माध्यम से होनी चाहिए।

५—महाकाव्य में अलौकिक और अतिप्राकृत तत्व हो सकते हैं। उसके नायक देवता, मुनि आदि हो सकते हैं। स्वर्ग का वर्णन भी श्लाघ्य है। जहाँ नायक मानव है वहाँ अलौकिक कार्य देवता, किन्नर, यक्ष, गन्धर्व आदि की सहायता से ही होने चाहिए क्योंकि मानव अपनी शक्ति से ऐसे कार्य नहीं कर सकता।

३—शैली गरिमामयी और गम्भीर होनी चाहिए।

७—छन्दों का रम्य प्रयोग अपेक्षित है। प्रत्येक सर्ग में एक ही छन्द होना चाहिए। पर विश्वनाथ कविराज एक ही सर्ग में अनेक छन्दों के प्रयोग को भी मान्य समझते हैं।

८—अलंकारों को सभी आचार्यों ने समान महत्व दिया है।

९—भाषा के क्षेत्र में ग्राम्य शब्दों और अर्थों का प्रयोग त्याज्य माना गया है। उसमें शिष्ट नागर जनों की भाषा प्रयुक्त होनी चाहिए। भाषा भी शैली के अनुरूप ही गरिमामयी और गम्भीर होनी चाहिए।

१०—रूप-संघठन के लिए नाटक की पाँचों संधियों एवं कार्यावस्थाओं का होना आवश्यक माना गया है। महाकाव्य के रूपगठन में नाटक, गीतिकाव्य, कथा-आख्यायिका, इतिहास-पुराण आदि सभी से उपयोगी तत्व ग्रहण किए जा सकते हैं। नाटक की सन्धियां इसलिए आवश्यक मानी गई हैं जिससे कथा विशृंखलित न हो पाए, इतिहास-पुराण से भिन्न शैली होने के कारण अधिक समन्वित प्रभाव उत्पन्न कर सके।

११—उद्देश्य सदैव महान होना चाहिये। महाकाव्य का लक्ष्य धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष की प्राप्ति माना गया है। रस-निष्पत्ति महाकाव्य का प्रधान उद्देश्य न होकर किसी महान उद्देश्य की प्राप्ति का साधन मात्र होता है।

१२—महाकाव्य में प्राचीन ज्ञान-वर्णन, पांडित्य-प्रदर्शन और वस्तु-विवरण को भी आवश्यक माना गया है।

**महाकाव्य सम्बन्धी पाश्चात्य मत**—महाकाव्य सम्बन्धी यूरोपिय विद्वानों के मतों का विवेचन करने से पूर्व हमारे लिए यह आवश्यक है कि हम संक्षेप

में यूरोपिय महाकाव्यों का विकास देख लें। यूरोप के प्रारम्भिक महाकाव्य होमर के 'इलियड' और 'ओडेसी' माने जाते हैं जो ईसा से लगभग सात शताब्दी पूर्व रचे गए थे। इन्हें वीरयुग का महाकाव्य माना जाता है। इनके उपरान्त ईसा से एक शताब्दी पूर्व महाकवि वर्जिल ने 'इनीड' नामक महाकाव्य अलंकृत शैली में लिखा—लगभग उसी समय जब हमारे यहाँ कालिदास आदि अलंकृत महाकाव्यों की रचना कर रहे थे। रोमन-साम्राज्य के छिन्न-भिन्न हो जाने पर यूरोप में पुनर्जागरण की लहर फैली जिसमें रोमानी प्रवृत्तियों के साथ-साथ ईसाई नैतिकता के प्रति आग्रह बढ़ा। अतः इस काल में रोमान्टिक और नैतिकतावादी, शास्त्रीय और रूपात्मक महाकाव्यों की रचना साथ-साथ हुई। दान्ते, कैमास, मिल्टन आदि इसी युग के महाकाव्यकार थे। दान्ते का 'डिवाइना कामेडिया' तथा मिल्टन का 'पैराडाइज लॉस्ट' इस युग के प्रसिद्ध महाकाव्य हैं। आगे चलकर जब नैतिकता तथा शास्त्रीय नियमों का बन्धन कड़ा होने लगा तो इसके विरोध में रोमांचक काव्यों की रचना होनी प्रारम्भ हो गई। इस काल के कवियों में स्पेन्सर, एरिआस्टो, टैसो, गेटे, टेनिसन, ब्राउनिंग, विक्टर ह्यूगो, हार्डी आदि प्रमुख हैं। अठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में रोमान्टिक या स्वच्छन्दतावादी भावनाओं का वेग इतना अधिक बढ़ा कि महाकाव्य सम्बन्धी सभी पुरानी मान्यतायें छिन्न-भिन्न हो गईं और नवीन कथात्मक काव्यों को महाकाव्य माना जाय अथवा नहीं, यह समस्या उठ खड़ी हुई।

महाकाव्य के उपर्युक्त विभिन्न रूपों को लेकर ही समय-समय पर यूरोपिय विद्वान महाकाव्य की परिभाषायें बनाते गए जिनमें काफी अन्तर पड़ता चला गया। यहाँ हम इन्हीं परिभाषाओं का विकास देखने का प्रयत्न करेंगे।

यूरोप में सर्वप्रथम प्रसिद्ध यूनानी दार्शनिक आलोचक अरस्तू ने महाकाव्य के सम्बन्ध में अपने समीक्षा ग्रन्थ 'काव्यशास्त्र' में विचार किया था। उसने होमर के इलियड और ओडेसी को आदर्श मानकर महाकाव्य के लक्षण निर्धारित किए थे। अरस्तू ने लिखा है कि—"महाकाव्य ऐसे उदात्त व्यापारों का काव्यमय अनुकरण है जो स्वतः गम्भीर एवं पूर्ण हो, वर्णनात्मक हो, सुन्दर शैली में रचा गया हो, जिसमें आद्यन्त एक छन्द हो, जिसमें एक ही कार्य हो जो पूर्ण हो, जिसमें प्रारम्भ, मध्य और अन्त हो, जिसके आदि और अन्त एक दृष्टि में समा सकें, जिसके चरित्र श्रेष्ठ हों, कथा सम्भवनीय हो और जीवन के किसी एक सार्वभौम सत्य का प्रतिपादन करती हो।"[1]

अरस्तू के बाद सोलहवीं शताब्दी तक यूरोप में काव्यशास्त्र का अध्ययन न

१—**काव्य रूपों के मूल स्रोत और उनका विकास—डा० शकुन्तला दुबे।**

के बराबर ही हुआ। लोग अरस्तू को एक प्रकार से भूल गए थे। उस समय महाकाव्य के आदर्श 'इनीड' जैसे अलंकृत एवं नव-विकसित रोमान्टिक काव्य-ग्रन्थ ही माने जाते थे। यह रोमन सभ्यता एवं साहित्य का प्रभाव था। परन्तु सोलहवीं शताब्दी के उपरान्त पुनर्जागरण काल में लोगों का ध्यान पुनः यूनानी साहित्य की ओर गया। फलस्वरूप होमर और अरस्तू के अध्ययन की ओर साहित्यिकों की रुचि बढ़ी और महाकाव्य को अधिक गम्भीर अर्थ में स्वीकार किया जाने लगा। अब 'एपिक' ( Epic ) शब्द का अर्थ श्रेष्ठ और महान काव्य का प्रतीक बन गया। आलोचकों ने महाकाव्य के दो प्रकार स्वीकार कर लिए—महाकाव्य और रोमांचक कथाकाव्य ( रोमान्स )। आगे चलकर स्वच्छन्दतावादी युग में दान्ते के 'डिवाइना कामेडिया' के ढङ्ग के नाटकीय महाकाव्यों तथा मनोवैज्ञानिक या रूपक कथात्मक काव्यों को देखकर विद्वानों ने नए सिरे से महाकाव्य का विवेचन करना प्रारम्भ किया।

आधुनिक यूरोपिय आलोचकों में से बावरा, एबरक्रोम्बी, केर, डिक्सन आदि ने महाकाव्य का विस्तृत विवेचन किया है। सी० एम० बावरा महाकाव्य की परिभाषा देते हुए कहता है—"सर्व सम्मति से महाकाव्य वह कथात्मक काव्यरूप है जिसका आकार वृहद् होता है, जिसमें महत्वपूर्ण और गरिमायुक्त घटनाओं का वर्णन होता है और जिसमें कुछ चरित्रों की क्रियाशील जीवन-कथा, विशेषकर भयंकर कार्यों जैसे युद्ध आदि से युक्त जीवन-कथा होती है। उसके पढ़ने के बाद हमें विशेष प्रकार का आनन्द प्राप्त होता है क्योंकि उसकी घटनायें और पात्र हमारे भीतर मनुष्य की महानता, गौरव और उपलब्धियों के प्रति दृढ़ आस्था उत्पन्न करते हैं।"

एबरक्राम्बी महाकाव्य के उद्देश्य के साथ ही उसके बाह्य रूप का भी विश्लेषण करते हुए कहता है—"बड़े आकार के कारण ही कोई काव्य महाकाव्य नहीं हो जाता। जब उसकी शैली महाकाव्य की शैली होगी तभी उसे महाकाव्य माना जा सकता है और वह शैली कवि की कल्पना, विचारधारा तथा उसकी अभिव्यक्ति से जुड़ी रहती है। उस शैली के काव्य 'महाकाव्य' हमें एक ऐसे लोक में पहुँचा देते हैं जहाँ कुछ भी महत्वहीन और असारगर्भित नहीं होता। महाकाव्य के भीतर एक पुष्ट, स्पष्ट और प्रतीकात्मक उद्देश्य होता है जो उसकी गति का आद्यन्त संचालन करता है।"[1]

उपर्युक्त दोनों परिभाषायें सामान्य रूप से तो सम्पूर्ण देशी-विदेशी महाकाव्यों पर लागू हो जाती हैं परन्तु मनोवैज्ञानिक या दार्शनिक महाकाव्यों पर लागू नहीं होती। आगे चलकर डिक्सन ने वाल्तेयर का महाकाव्य सम्बन्धी

१—हिन्दी-महाकाव्य का स्वरूप-विकास—डा० शम्भूनाथसिंह से उद्धृत।

विचार उद्धृत कर महाकाव्य की परिभाषा को अन्तिम रूप देने का प्रयत्न किया। वाल्तेयर का मत द्रष्टव्य है—

"मान्य लक्षणों के होने या न होने से ही कोई काव्य महाकाव्य नहीं बन जाता। ऐसे काव्य-ग्रन्थ ही महाकाव्य नाम के अधिकारी हैं जिनमें किसी महान घटना का वर्णन होता है और जिन्हें समाज व्यवहारत: महाकाव्य मानने लगता है। चाहे वह घटना सरल हो या जटिल, चाहे वह 'इलियड' के समान एक स्थान पर घटित हो या 'ओडेसी' की तरह उसका नायक संसार भर में भटकता फिरे, चाहे उसमें एक नायक हो या अनेक, चाहे वे अभागे हों या सौभाग्यशाली, एचिलीस की तरह भयंकर क्रोधी हों या एनियास की तरह धर्मात्मा, चाहे वे राजा हों या सेनापति या इनमें से कुछ भी न हों, चाहे उसके दृश्य हिन्द महासागर के हों कैसे कैमास के 'लूसियाडा' में, या पश्चिमी द्वीप समूह के हों, चाहे वे स्वर्ग के हों या नर्क के जो इस धरती पर नहीं होते, इससे कुछ नहीं बनता-बिगड़ता। इनके बावजूद कोई काव्य तब तक महाकाव्य कहा जाता रहेगा जब तक आप उसके गुणों के अनुरूप उसका कुछ और नामकरण नहीं कर देते।"[1]

हम बाबू गुलाबराय के शब्दों में पाश्चात्य आलोचकों द्वारा निर्धारित महाकाव्य के लक्षणों का सारांश इस प्रकार उपस्थित कर सकते हैं—

१—यह एक वृहदाकार प्रकथन-प्रधान ( Narrative ) काव्य है।

२—व्यक्ति की अपेक्षा इसमें जातीय भाव अधिक रहते हैं। इसमें प्राय: कोई बड़ा जातीय संघर्ष भी दिखाया जाता है।

३—इसका विषय परम्परा से प्रतिष्ठित और लोकप्रिय होता है।

४—इसके पात्र शौर्यगुण प्रधान होते हैं। उनका सम्पर्क देवताओं से भी रहता है। उनके कार्यों की दिशा निर्धारित करने में देवताओं और नियति का हाथ रहता है।

५—इसमें नायक को लेकर सारी कथा एक सूत्र में बँधी रहती है।

६—इसकी शैली में एक विशेष प्रकार की शालीनता और उच्चता रहती है।

७—इसमें एक ही छन्द का प्रयोग रहता है।

उपर्युक्त महाकाव्य सम्बन्धी भारतीय एवं यूरोपिय समीक्षकों के मतों में साम्य मिलता है। दोनों ही नायक में शालीनता और महानता का होना अनिवार्य मानते हैं। कथा का इतिहास-प्रसिद्ध या लोक-प्रसिद्ध होना भी दोनों समान रूप से महत्वपूर्ण मानते हैं। यूरोपिय समीक्षक नायक में व्यक्तित्व की

१—हिंदी महाकाव्य का स्वरूप विकास—डा० शम्भुनाथ सिंह

अपेक्षा जातीयता का होना अधिक आवश्यक समझते हैं। उसमें जातीय गुणों और जातीय मनोवृत्ति का होना आवश्यक है। अपने यहाँ इस बात पर विशेष बल तो नहीं दिया गया है परन्तु नायक की श्रेष्ठता, इतिहास-प्रसिद्धि, युद्ध-यात्राओं आदि के रूप में सम्पूर्ण जातीय जीवन को समेट लिया गया है। महाकाव्य के आकार-प्रकार की विशदता, शैली और विषय का गरिमामय होना दोनों ही स्वीकार करते हैं। अन्तर केवल एक ही बात में दिखाई पड़ता है और वह यह है कि यूनानी महाकाव्यों में दैव या नियति को एक ऐसी क्रूर सत्ता के रूप में चित्रित किया जाता रहा है जो मानव के उत्पीड़न में प्रसन्नता का अनुभव करती है। होमर कहता है—"निर्बल मनुष्य के लिए देवताओं ने भाग्य का यही पट बुना है। उनकी इच्छा है कि मनुष्य सदा क्लेश में जिये और वे स्वयं ( देवता ) सदा आनन्द में रहें।"

हमारे यहाँ दैव द्वारा मानव का उत्पीड़न हुआ अवश्य है परन्तु वह सदैव उसकी परीक्षा के लिए ही हुआ है। यहाँ दैव की क्रूरता सकारण होती है। वैसे दैव मानव के प्रति सदैव सहानुभूतिपूर्ण रहा है।

आधुनिक हिन्दी समीक्षकों में से आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने महाकाव्य के स्वरूप पर, विभिन्न महाकाव्यों—रामचरितमानस तथा पद्मावत—की समीक्षा करते हुए, विस्तारपूर्वक विचार किया है। उन्होंने महाकाव्य के केवल चार तत्वों को ही महत्व दिया है—१—इतिवृत्त, २—वस्तु-व्यापार वर्णन, ३—भाव व्यंजना तथा ४—संवाद। उनके अनुसार महाकाव्य का इतिवृत्त ( कथानक ) व्यापक और सुसंगठित होना चाहिए। उसमें ऐसी वस्तुओं और व्यापारों का चित्रण होना चाहिए जो हमें आन्दोलित कर दें। भावव्यंजना इतनी विशद, प्रांजल एवं सुष्ठु हो जो रसानुभूति उत्पन्न करने में सहायक एवं पूर्ण समर्थ हो। संवाद रोचक, नाटकीय और औचित्यपूर्ण होने चाहिए। शुक्लजी ने अप्रत्यक्ष रूप से सन्देश की महानता और शैली की प्रौढ़ता को भी महाकाव्य का प्रमुख लक्षण माना है। परन्तु शुक्लजी द्वारा निर्धारित उपर्युक्त लक्षण अनेक नवीन महाकाव्यों पर पूर्ण रूप से लागू नहीं होते। 'कामायनी', 'कुरुक्षेत्र' आदि ऐसे ही महाकाव्य हैं।

महाकाव्य सम्बन्धी भारतीय एवं पाश्चात्य मतों के विवेचन के आधार पर सामान्यरूप से महाकाव्य के कुछ ऐसे स्थायी लक्षण निर्धारित किए जा सकते हैं जो समान रूप से संसार के लगभग सभी प्रसिद्ध महाकाव्यों पर लागू हो जाते हैं। डाक्टर शम्भूनाथ सिंह ने इन स्थायी लक्षणों को इस प्रकार प्रस्तुत किया है—

१—महाकाव्य में किसी महान घटना का वर्णन होना चाहिए। उसके

कथानक में नाटकीय अन्वित हो तो ठीक है, न हो तो भी उसे रोमांचक कथा की तरह विश्रृंखलित नहीं होना चाहिए।

२—उसमें कोई न कोई महान् उद्देश्य अवश्य होना चाहिए, चाहे वह उद्देश्य राष्ट्रीय हो, या नैतिक, धार्मिक हो, या दार्शनिक, मानवीय हो या मनोवैज्ञानिक।

३—उसमें प्रभावान्विति होनी चाहिए, चाहे वह नाटकीय ढङ्ग की प्रभावान्विति हो या रोमांचक कथा के ढंग की या गीतिकाव्य के ढंग की।[१]

महाकाव्य के बाह्य लक्षणों की दृष्टि से महाकाव्य के अनिवार्य लक्षण निम्नलिखित माने जा सकते हैं—

१—कथात्मकता और छन्दोबद्धता।

२—सर्गबद्धता या खंडविभाजन और कथा का विस्तार।

३—जीवन के विविध और समग्र रूप का चित्रण।

४—नाटक, कथा और गीतिकाव्य के अनेक तत्वों के सम्मिश्रण से संघठित कथानक का निर्माण।

५—शैली की गम्भीरता, उदात्तता और मनोहारिता।[२]

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर डा० शम्भूनाथ सिंह ने महाकाव्य की निम्नलिखित विस्तृत परिभाषा निर्धारित की है—

"महाकाव्य वह छन्दोबद्ध कथात्मक काव्यरूप है जिसमें क्षिप्र कथा-प्रवाह, या अलंकृत वर्णन अथवा मनोवैज्ञानिक चित्रण से युक्त ऐसा सुनियोजित, सांगोपांग और जीवन्त लम्बा कथानक होता है जो रसात्मकता या प्रभावान्विति उत्पन्न करने में पूर्ण समर्थ होता है, जिसमें यथार्थ, कल्पना या सम्भावना पर आधारित ऐसे चरित्र या चरित्रों के महत्वपूर्ण जीवनवृत्त का पूर्ण या आंशिक चित्रण होता है जो किसी युग के सामाजिक जीवन का किसी न किसी रूप में प्रतिनिधित्व करते हैं, और जिसमें किसी महत्प्रेरणा से परिचालित होकर किसी मदुद्देश्य की सिद्धि के लिए किसी महत्वपूर्ण, गम्भीर अथवा आश्चर्योत्पादक और रहस्यमय घटना या घटनाओं का आश्रय लेकर संश्लिष्ट और समन्वित रूप से जाति-विशेष और युग-विशेष के समग्र जीवन के विविध रूपों, पक्षों, मानसिक अवस्थाओं अथवा नाना रूपात्मक कार्यों का वर्णन और उद्घाटन किया गया रहता है और जिसकी शैली इतनी उदात्त और गरिमामयी होती है कि युग-युगान्तर में उस महाकाव्य को जीवित रहने की शक्ति प्रदान करती है।"

---

१—हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप-विकास—डा० शम्भूनाथसिंह।

२—वही।

अपेक्षा जातीयता का होना अधिक आवश्यक समझते हैं। उसमें जातीय गुणों और जातीय मनोवृत्ति का होना आवश्यक है। अपने यहाँ इस बात पर विशेष बल तो नहीं दिया गया है परन्तु नायक की श्रेष्ठता, इतिहास-प्रसिद्धि, युद्ध-यात्राओं आदि के रूप में सम्पूर्ण जातीय जीवन को समेट लिया गया है। महाकाव्य के आकार-प्रकार की विशदता, शैली और विषय का गरिमामय होना दोनों ही स्वीकार करते हैं। अन्तर केवल एक ही बात में दिखाई पड़ता है और वह यह है कि यूनानी महाकाव्यों में दैव या नियति को एक ऐसी क्रूर सत्ता के रूप में चित्रित किया जाता रहा है जो मानव के उत्पीड़न में प्रसन्नता का अनुभव करती है। होमर कहता है—"निर्बल मनुष्य के लिए देवताओं ने भाग्य का यही पट बुना है। उनकी इच्छा है कि मनुष्य सदा क्लेश में जिये और वे स्वयं ( देवता ) सदा आनन्द में रहें।"

हमारे यहाँ दैव द्वारा मानव का उत्पीड़न हुआ अवश्य है परन्तु वह सदैव उसकी परीक्षा के लिए ही हुआ है। यहाँ दैव की क्रूरता सकारण होती है। वैसे दैव मानव के प्रति सदैव सहानुभूतिपूर्ण रहा है।

आधुनिक हिन्दी समीक्षकों में से आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने महाकाव्य के स्वरूप पर, विभिन्न महाकाव्यों—रामचरितमानस तथा पद्मावत—की समीक्षा करते हुए, विस्तारपूर्वक विचार किया है। उन्होंने महाकाव्य के केवल चार तत्वों को ही महत्व दिया है—१—इतिवृत्त, २—वस्तु-व्यापार वर्णन, ३—भाव व्यंजना तथा ४—संवाद। उनके अनुसार महाकाव्य का इतिवृत्त ( कथानक ) व्यापक और सुसंगठित होना चाहिए। उसमें ऐसी वस्तुओं और व्यापारों का चित्रण होना चाहिए जो हमें आन्दोलित कर दें। भावव्यंजना इतनी विशद, प्रांजल एवं सुष्ठु हो जो रसानुभूति उत्पन्न करने में सहायक एवं पूर्ण समर्थ हो। संवाद रोचक, नाटकीय और औचित्यपूर्ण होने चाहिए। शुक्लजी ने अप्रत्यक्ष रूप से सन्देश की महानता और शैली की प्रौढ़ता को भी महाकाव्य का प्रमुख लक्षण माना है। परन्तु शुक्लजी द्वारा निर्धारित उपर्युक्त लक्षण अनेक नवीन महाकाव्यों पर पूर्ण रूप से लागू नहीं होते। 'कामायनी', 'कुरुक्षेत्र' आदि ऐसे ही महाकाव्य हैं।

महाकाव्य सम्बन्धी भारतीय एवं पाश्चात्य मतों के विवेचन के आधार पर सामान्यरूप से महाकाव्य के कुछ ऐसे स्थायी लक्षण निर्धारित किए जा सकते हैं जो समान रूप से संसार के लगभग सभी प्रसिद्ध महाकाव्यों पर लागू हो जाते हैं। डाक्टर शम्भूनाथ सिंह ने इन स्थायी लक्षणों को इस प्रकार प्रस्तुत किया है—

१—महाकाव्य में किसी महान घटना का वर्णन होना चाहिए। उसके

कथानक में नाटकीय अन्विति हो तो ठीक है, न हो तो भी उसे रोमांचक कथा की तरह विशृंखलित नहीं होना चाहिए।

२—उसमें कोई न कोई महान् उद्देश्य अवश्य होना चाहिए, चाहे वह उद्देश्य राष्ट्रीय हो, या नैतिक, धार्मिक हो, या दार्शनिक, मानवीय हो या मनोवैज्ञानिक।

३—उसमें प्रभावान्विति होनी चाहिए, चाहे वह नाटकीय ढङ्ग की प्रभावान्विति हो या रोमांचक कथा के ढंग की या गीतिकाव्य के ढंग की।[1]

महाकाव्य के बाह्य लक्षणों की दृष्टि से महाकाव्य के अनिवार्य लक्षण निम्नलिखित माने जा सकते हैं—

१—कथात्मकता और छन्दोबद्धता।

२—सर्गबद्धता या खंडविभाजन और कथा का विस्तार।

३—जीवन के विविध और समग्र रूप का चित्रण।

४—नाटक, कथा और गीतिकाव्य के अनेक तत्वों के सम्मिश्रण से संघठित कथानक का निर्माण।

५—शैली की गम्भीरता, उदात्तता और मनोहारिता।[2]

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर डा० शम्भूनाथ सिंह ने महाकाव्य की निम्नलिखित विस्तृत परिभाषा निर्धारित की है—

"महाकाव्य वह छन्दोबद्ध कथात्मक काव्यरूप है जिसमें क्षिप्र कथा-प्रवाह, या अलंकृत वर्णन अथवा मनोवैज्ञानिक चित्रण से युक्त ऐसा सुनियोजित, सांगोपांग और जीवन्त लम्बा कथानक होता है जो रसात्मकता या प्रभावान्विति उत्पन्न करने में पूर्ण समर्थ होता है, जिसमें यथार्थ, कल्पना या सम्भावना पर आधारित ऐसे चरित्र या चरित्रों के महत्वपूर्ण जीवनवृत्त का पूर्ण या आंशिक चित्रण होता है जो किसी युग के सामाजिक जीवन का किसी न किसी रूप में प्रतिनिधित्व करते हैं, और जिसमें किसी महत्प्रेरणा से परिचालित होकर किसी मदुद्देश्य की सिद्धि के लिए किसी महत्वपूर्ण, गम्भीर अथवा आश्चर्योत्पादक और रहस्यमय घटना या घटनाओं का आश्रय लेकर संश्लिष्ट और समन्वित रूप से जाति-विशेष और युग-विशेष के समग्र जीवन के विविध रूपों, पक्षों, मानसिक अवस्थाओं अथवा नाना रूपात्मक कार्यों का वर्णन और उद्घाटन किया गया रहता है और जिसकी शैली इतनी उदात्त और गरिमामयी होती है कि युग-युगान्तर में उस महाकाव्य को जीवित रहने की शक्ति प्रदान करती है।"

---

१—हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप-विकास—डा० शम्भूनाथसिंह।

२—वही।

महाकाव्य के उपर्युक्त समस्त स्थायी-अस्थायी, आन्तरिक-बाह्य लक्षणों से भी अधिक आवश्यक तत्व है उसकी जीवनी शक्ति। महाकाव्य के रूप में युग, समाज, राष्ट्र विशेष की समग्र जीवनी शक्ति मुखरित हो उठती है । जिस महाकाव्यों में इस जीवनी शक्ति का अभाव रहता है वह सम्पूर्ण शास्त्रीय लक्षणों से युक्त होते हुए भी काल के गर्भ में विलीन हो जाता है । जब कोई महाकवि किसी समाज या राष्ट्र की चिरन्तन जीवनी शक्ति से पूर्ण तादात्म्य स्थापित कर उसे महाकाव्य का रूप देता है तभी वह अनवरुद्ध रूप से युग-युग में प्रेरणा प्रदान करती हुई मानव-मन में रमी रहती है । महाकाव्य की सबसे बड़ी सफलता इस बात से आँकी जा सकती है कि वह समाज को कितनी शक्ति, कितना साहस, कितनी उमंग और कितनी आस्था प्रदान करता है। ''सामाजिक जीवन की उद्दाम जिजीविषा, अखंड वेग, और अजस्त्र प्रवाह जिस सशक्त और जीवन्त रूप में किसी जातीय महाकाव्य में दिखाई पड़ता है, वैसा मानव की अन्य किसी कला कृति में नहीं।''

और यह जीवन्त शक्ति प्रारम्भिक युग के रामायण, महाभारत, इलियड, ओडेसी आदि महाकाव्यों में सर्वाधिक सशक्त रूप में दिखाई पड़ती है क्योंकि उस प्रारम्भिक युग में सामूहिक-भावना की प्रधानता के कारण मानव की जीवनी शक्ति व्यक्ति-केन्द्रित न होकर समाज केन्द्रित थी । जब यह शक्ति आगे चल कर व्यक्ति-केन्द्रित होने लगी तो उस जीवनी-शक्ति का ह्रास होना प्रारम्भ हो गया । इसी कारण अलंकृत महाकाव्यों में यह आंशिक रूप में दिखाई देती है । परन्तु युग के अनुरूप मानव की कार्य-प्रणाली भी बदलती जाती है । प्राचीन युग में शारीरिक शक्ति को अधिक महत्ता प्रदान की जाती थी इसी कारण उस युग के महाकाव्यों में वीरता, त्याग, बलिदान, युद्ध आदि को विशेष गौरव प्रदान किया गया था परन्तु आधुनिक युग मानसिक या बौद्धिक शक्ति का पुजारी है । इसी कारण आधुनिक युग के महाकाव्यों में घटनाओं एवं कार्यों के स्थान पर मन की विविध शक्तियों की सक्रियता अधिक मिलती है । 'कामायनी' इसी प्रकार का महाकाव्य है । इस आधार पर हम महाकाव्य का मूलभूत लक्षण उसका 'अनवरुद्ध जीवनी शक्ति' तथा 'सशक्त प्राणवत्ता' से युक्त होना मान सकते हैं ।

## विकास

'रामायण' और 'महाभारत' हमारे देश के आदि महाकाव्य माने जाते हैं । परन्तु कुछ विद्वान इन्हें काव्य न मानकर इतिहास मानते हैं तथा कुछ 'रामायण' को तो आदि काव्य के रूप में स्वीकार कर लेते हैं परन्तु 'महा-

भारत' को महाकाव्य न मानकर इतिहास, पुराण या धर्म ग्रन्थ के रूप में ही अधिक मानते हैं। जहाँ तक महाकाव्य के मूलभूत लक्षणों का सम्बन्ध है, इन्हें सच्चे अर्थों में प्रारम्भिक वीरयुग के विकसन-शील महाकाव्य माना जा सकता है। महाभारत प्रारम्भिक वीर युग की रचना होने के कारण उसमें वीररस का प्राधान्य है। यह अपने युग का समग्र चित्र उपस्थित करने में पूर्ण समर्थ है। रामायण उत्तरकालीन विकसित वीर युग का काव्य है। इसलिए महाभारत में इतिहास के लक्षण अधिक मिलते हैं जबकि रामायण में काव्य के। यही कारण है कि महाभारत की शैली ने पुराणों के रूप में विकास पाया और रामायण की शैली अलंकृत काव्यों के रूप में विकसित हुई। परन्तु रामायण में अलंकृत काव्यों के लक्षण अधिक न होकर विकसन-शील अथवा लोककाव्य के लक्षण ही अधिक हैं। इसलिए 'रामायण' और 'महाभारत' को होमर के 'इलियड' और 'ओडेसी' के समान ही प्रारम्भिक वीरयुग के विकसनशील महाकाव्य मानना पड़ेगा।

उक्त दोनों ग्रन्थों को महाकाव्य लगभग सभी ने माना है। ध्वन्यालोक-कार ने उन्हें महाकाव्य मानकर उनमें रसों की विवेचना की है और उन्हें 'आर्षकाव्य' की पदवी से विभूषित किया है। यदि परिवर्ती कवियों ने महा-भारत से विषय-सामग्री का चयन किया है तो उन्होंने शैली के क्षेत्र में रामा-यण का ही अनुकरण किया है। भारतीय समीक्षकों ने महाकाव्य के लक्षणों का निर्धारण रामायण के ही आधार पर किया है। इन दोनों ग्रन्थों के इसी महत्व को लक्ष्यकर डाक्टर हजारीप्रसाद द्विवेदी ने लिखा है—

"परवर्ती भारतीय साहित्य को इन दो ग्रन्थों ने कितना प्रभावित किया है, इसका अन्दाज इसी से लगाया जा सकता है कि यदि समूचे भारतीय साहित्य का विश्लेषण किया जाय तो अधिकांश—शायद ९० प्रतिशत—रचनायें इन्हीं दोनों ग्रन्थों के आधार पर हुई हैं, और आज भी हो रही हैं।"

प्रसिद्ध यूरोपिय समीक्षक मेक्डानल महाभारत को लोक-महाकाव्य और रामायण को अनुकृत महाकाव्य मानता है। परन्तु अन्य अनेक विद्वान रामा-यण को लोक-महाकाव्य या विकसनशील महाकाव्य मानते हैं और साथ ही इस बात को भी स्वीकार करते हैं कि उसमें महाभारत की अपेक्षा काव्य शैली के सभी गुण अपने प्रारम्भिक रूप में अधिक विकसित अवस्था में मिलते हैं। अतः रामायण को विकसनशील और अलंकृत महाकाव्यों के बीच की कड़ी माना जा सकता है। परवर्ती महाकाव्य—विशेष रूप से संस्कृत के महा-काव्य—रामायण की शैली से प्रभावित हैं तथा प्राकृत के महाकाव्यों पर महा-भारत का प्रभाव अधिक मात्रा में दिखाई पड़ता है।

रामायण-महाभारत के उपरान्त संस्कृत के अलंकृत महाकाव्यों का युग आता है । इनका निर्माण सामन्त-युग में शिष्ट समाज एवं दरबारी वातावरण में रहने वाले विशिष्ट कवियों द्वारा हुआ था । इनमें वीर-भावना की अपेक्षाकृत न्यूनता रही और कला-पक्ष की ओर कवियों का अधिक ध्यान गया। वाग्वैदग्ध्य और पांडित्य-प्रदर्शन इनका प्रधान लक्ष्य बन गया । इसी कारण इनमें विकसनशील महाकाव्यों की सी सादगी और सहज-अलंकरण- प्रवृत्ति नहीं मिलती । कथानक छोटे-छोटे होने लगे ।

संस्कृत के इन अलंकृत महाकाव्यों में अश्वघोष का 'बुद्धचरित', कालिदास के 'रघुवंश', और 'कुमार सम्भव', भारवि का 'किरातार्जुनीय', माघ का 'शिशुपाल-वध', श्रीहर्ष का 'नैषधीय-चरित्र' आदि विशेष उल्लेखनीय हैं। इनमें आचार्य दंडी द्वारा निर्धारित महाकाव्य के सभी शास्त्रीय लक्षणों का निर्वाह मिलता है । परन्तु इन महाकाव्यों के भी दो रूप मिलते हैं। पहला रूप अश्वघोष और कालिदास के महाकाव्यों का है जिनमें रस-सृष्टि के निमित्त भाव-व्यंजना को प्रमुखता प्रदान की गई है । कथा-वस्तु इनमें भी गौण बन जाती है । दूसरा प्रकार भारवि, माघ, श्रीहर्ष आदि के महाकाव्यों का है जिनमें आलंकारिकता, पांडित्य-प्रदर्शन आदि की ओर कवियों का अधिक ध्यान रहा है । शैली का चमत्कार ही इनका प्रधान उपजीव्य बन कर रह गया है। जीवन की यथार्थ परिस्थितियाँ, पात्रों का सहजस्वाभाविक चित्रण आदि की ओर इनका ध्यान नहीं गया है ।

संस्कृत महाकाव्यों के उपरान्त प्राकृत और अपभ्रंश के महाकाव्यों का युग आता है, यद्यपि इस युग में भी संस्कृत में महाकाव्यों की रचना बराबर होती रही थी परन्तु उन्हें श्रेष्ठ महाकाव्यों की कोटि में नहीं गिना जाता । प्राकृत के महाकाव्यों में विमलसूरि का 'पउम चरिय' (पद्म चरित) प्राचीनतम माना जाता है । यह बाल्मीकि रामायण की कथा का जैन-रूपान्तर है । इसकी शैली भी रामायण के ही समान है । इसके अतिरिक्त प्रवरसेन का सेतुबन्ध या 'रावण बहो' (रावण वध) प्राकृत का सर्वोत्कृष्ट शास्त्रीय महाकाव्य माना जाता है । वाक्पतिराज का 'गउडबहो', कौतूहल की 'लीलावइ' (लीलावती), तथा अन्य कवियों के 'सिरिचिन्हकव्व' (श्री चिन्हकाव्य); 'उसाणिरुद्ध, 'कंस बहो' (कंस वध) आदि महाकाव्य भी उल्लेखनीय हैं । ये लगभग सभी अलंकृत शैली के महाकाव्य हैं ।

अपभ्रंश के महाकाव्यों में स्वयम्भु के 'पउमचरिउ', 'रिट्ठणेमिचरिउ', में क्रमशः रामायण और महाभारत से कथानक लिए गए हैं। पुष्पदन्त, धनपाल; पद्मकीर्ति, हरिभद्र सूरि, नयनन्दि, कनकामर, वीर कवि, शुभकीर्त्ति, भट्टा-

रक, यशः कीर्त्ति आदि अनेक अपभ्रंश भाषा के कवियों ने अनेक महाकाव्यों की रचना की। परन्तु अपभ्रंश में अधिकतर चरितकाव्य की लिखे गए हैं जिन्हें कुछ विद्वान महाकाव्य मानते हैं तथा कुछ केवल चरितकाव्य मान कर उन्हें महाकाव्य की कोटि में रखने से इंकार कर देते हैं। प्राकृत एवं अपभ्रंश के कवियों का प्रधान लक्ष्य अपने-अपने सम्प्रदायों या धर्मों के उपदेशों का प्रचार करना रहा है। इसलिए इनकी शैली सरल, सुबोध और रोचक है। इनमें माघ भारवि आदि का सा पाँडित्य-प्रदर्शन एवं आलंकारिकता का मोह नहीं दिखाई देता। इन काव्यों पर रुद्रट की महाकाव्य सम्बन्धी परिभाषा अधिक लागू होती होती है, दंडी की नहीं। नायक के सम्बन्ध में इन्होंने पूर्ण स्वतन्त्रता का उपभोग किया है। नायक किसी भी वर्ण या वर्ग के हो सकते हैं। इन्होंने महती घटना और महान चरित्र को यथार्थवादी मापदण्ड से नापा है।

**हिन्दी के महाकाव्य**—हिन्दी महाकाव्यों के विकास को तीन प्रधान युगों में विभाजित किया जा सकता है—१—वीर गाथा काल, २—भक्तिकाल, तथा ३—आधुनिक काल। रीतिकाल मुक्तकों का युग है। उसमें एक भी उल्लेखनीय महाकाव्य की रचना नहीं हुई। साहित्य के इतिहास में अपभ्रंश के पश्चात् हिन्दी-साहित्य का उदय हुआ है। इसलिए हमारा आदिकालीन साहित्य तो विशेष रूप से अपभ्रंश के काव्य रूपों से प्रभावित रहा है। हिन्दी महाकाव्य यद्यपि रामायण-महाभारत, बृहत्कथा और परवर्ती संस्कृत-प्राकृत काव्य शैली से बहुत प्रभावित रहा है परन्तु उसका विकास वस्तुतः अपभ्रंश-काव्य से ही हुआ है। हम यहाँ इसका विस्तारपूर्वक विवेचन न कर काल-क्रमानुसार हिन्दी के प्रमुख महाकाव्यों का परिचय देने का प्रयत्न करेंगे। हिन्दी के प्रमुख महाकाव्यों में वीरगाथा कालीन 'पृथ्वीराज रासो' और 'आल्हखण्ड', भक्ति कालीन 'पद्मावत' तथा 'रामचरितमानस', और आधुनिक कालीन 'प्रियप्रवास', 'साकेत', 'कामायनी' तथा 'कुरुक्षेत्र' माने जाते हैं।

वीरगाथा कालीन महाकाव्यों में 'पृथ्वीराज रासो' तथा 'आल्हखंड' विशेष उल्लेखनीय माने जाते हैं। ये दोनों ही विकसनशील महाकाव्य हैं। विकसनशील महाकाव्यों को 'मौखिक' भी कहा जाता है, जैसा कि हम पीछे बता आए हैं। ऐसे काव्यों को हम उसी रूप में स्वीकार कर लेते हैं जिस रूप में वह हमें पूर्व-परम्परा से प्राप्त होते हैं। यहाँ हम इस विवाद में नहीं पड़ेंगे कि 'रासो' और 'आल्हखंड' प्रामाणिक ग्रन्थ हैं अथवा जाली। आज हमें उनका जो रूप उपलब्ध है, उसी को लेकर हम उन्हें महाकाव्य स्वीकार कर चुके हैं। 'रासो' में महाकाव्य के वे सभी लक्षण मिल जाते हैं जो भामह, रुद्रट और दंडी ने निर्धारित किए हैं। युग एवं समाज-जीवन के समग्र चित्रण की दृष्टि से इसे

अपने युग का दर्पण कहा जा सकता है। काव्यत्व की दृष्टि से इसमें अलंकृत महाकाव्यों की सी कलात्मकता मिलती है। इसमें इतिहास तथा कल्पना का सम्मिश्रण होने से एक अद्भुत चमत्कार उत्पन्न हो गया है।

'रासो' महान उद्देश्य, महती प्रेरणा तथा अद्भुत काव्य प्रतिभा के कारण ही विद्वानों द्वारा 'महाकाव्य' माना गया है। यह हिन्दी का वास्तविक वीरकाव्य है जिसमें तत्कालीन सामन्त-युग अपने सम्पूर्ण गुण-अवगुण के साथ प्रतिबिम्बित हो उठा है। इसमें बारहवी-तेरहवीं शताब्दी में भारत पर विदेशी आक्रमण, तथा उसके विरुद्ध भारतीयों के अनवरत संघर्ष की कथा अत्यन्त ओजस्वी ढंग से कही गई है। इसमें वीररस का पूर्ण परिपाक है, इतिहास है परन्तु उसका प्रधान उद्देश्य केवल रस-निष्पत्ति न होकर जातीय जीवन में प्राण-संचार करना, उसमें स्वातंत्र्य और बलिदान का मंत्र फूँकना और बाहुबल पर आधारित जीवन-मूल्यों की स्थापना करना है। "स्वतन्त्रता की बलिवेदी पर हँसते-वँसते बलि हो जाने और देश-जाति और अपने व्यक्तित्व के गौरव और प्रतिष्ठा के लिए प्रतिक्षण मरने-मिटने के लिए तैयार रहने का अमर संदेश देना ही इस महाकाव्य का महत् उद्देश्य है।"[1]

युग-चित्रण की व्यापकता, भावों की सफल अभिव्यक्ति, शैली की प्रौढ़ता, विविध प्रकार की ज्ञान-सामग्री, आकार की विशालता, महाकाव्य के लगभग सभी शास्त्रीय लक्षणों का निर्वाह आदि की दृष्टि से 'रासो' को विद्वानों ने एक सफल महाकाव्य माना है।

'आल्हखंड' विकसनशील लोक महाकाव्य माना जाता है। इसके सम्बन्ध में ग्रियर्सन ने लिखा था कि—"वर्तमान समय में अन्य कोई महाकाव्य ऐसा नहीं है जो आल्हखण्ड के समान लोकव्याप्त हो। यह महाकाव्य समस्त उत्तर भारत के पेशेवर आल्हा-गायकों द्वारा गाया जाता है।" यह विकसनशील महाकाव्य होते हुए भी 'पृथ्वीराज रासो' से भिन्न प्रकार का काव्य है। यह सदैव गायकों की परम्परा द्वारा ही विकसित होता रहा हैं। इसकी एक भी प्राचीन हस्तलिखित प्रति नहीं मिली है। इसमें महाकाव्य की शास्त्रीय रूढ़ियों का पालन नहीं हुआ है और न अलंकृत महाकाव्यों जैसा रूप-विधान, प्रबन्ध कौशल और काव्य-सौष्ठव ही इसमें मिलता हैं। इसका विकास, संरक्षण और प्रचार पीढ़ी-दर-पीढ़ी होता आया है। धीरे-धीरे इसने अन्त में जाकर लोककथा का रूप धारण कर लिया और यह लोककथा आज कथात्मक लोकमहाकाव्य के रूप में समादृत है।

परन्तु लोककथा को विद्वान महाकाव्य नहीं मानते क्योंकि उसके रचयिता

१—हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप-विकास—डा० शम्भूनाथसिंह

का पता नहीं चलता। किन्तु आल्हखण्ड का रचयिता जगनिक कवि माना जाता है। इसलिए इसे मूलतः लोककथा नहीं माना जा सकता। यद्यपि इसमें लोक-कथा के अनेक तत्व विद्यमान हैं फिर भी यह विशुद्ध लोककथा से आगे बढ़ा हुआ काव्यरूप है। इसकी रचना तेरहवीं शताब्दी में हुई बताई जाती है। यद्यपि इसे शुद्ध रूप से ऐतिहासिक काव्य नहीं माना जा सकता परन्तु इतने पर भी इसमें ऐतिहासिकता का आभास अवश्य मिल जाता है।

आल्हखण्ड अशिक्षित समुदाय में ही समादृत होता आया है। शिक्षित समाज ने उसकी उपेक्षा की है। अन्य साहित्यिक महाकाव्यों के समान उसका कोई प्रत्यक्ष महान उद्देश्य मनोरंजन के अतिरिक्त और दूसरा नहीं दिखाई पड़ता परन्तु उसकी प्रेरणा इतनी गहरी है कि उसे सुनकर श्रोताओं में इतना आवेश भर जाता है कि उनमें लड़ाई-झगड़ा तक हो जाता है। इसे 'रासो' के समान न तो जातीय महाकाव्य माना जा सकता है और न 'रामचरितमानस' के समान राष्ट्रीय और सांस्कृतिक महाकाव्य। "इसके विपरीत वह विशुद्ध वैयक्तिक वीरता, स्वाभिमान, दर्प और साहसपूर्ण कार्यों का काव्य है जिसमें समस्त जीवन के केन्द्र में बाहुबल को ही प्रतिष्ठित किया गया है। उसमें न तो नैतिक, धार्मिक और राष्ट्रीय मूल्यों के लिए कोई आग्रह है, न रासो की तरह जातीय शक्ति का प्रदर्शन करने का प्रयत्न किया गया है, न पद्मावत की तरह आध्यात्मिक मूल्यों की ही प्रतिष्ठा की गई है। उसका उद्देश्य मनोरंजन करना और उसी के माध्यम से वीरपूजा की प्रवृत्ति को जाग्रत करना और वीर-भावना का संचार करना है। यह उद्देश्य अपनी सीमाओं और संकीर्णताओं के होते हुए भी कम महत्वपूर्ण नहीं है। अतः अपने इस उद्देश्य की महत्ता और अपनी सहज-सरल प्रेरणाशक्ति की तीव्रता और व्यापकता के कारण आल्हखण्ड महाकाव्य पद का अवश्य अधिकारी है।"[१]

अनेक विद्वानों ने आल्हखण्ड को महाकाव्य नहीं माना है परन्तु ग्रियर्सन, जयशङ्करप्रसाद आदि इसे महाकाव्य मानते हैं। इस सम्बन्ध में 'प्रसादजी' की सम्मति उद्धृत करना ही पर्याप्त होगा। आपने लिखा है—"हिन्दी में सङ्कलनात्मक महाकाव्यों का आरम्भ भी युगवाणी के अनुसार युगवाणी से होता है। रासो और आल्हा, ये दोनों ही पौराणिक काव्य, महाभारत की परम्परा में है।"[२]

भक्तिकाल में दो महाकाव्य ही प्रमुख माने जाते हैं। जायसी का 'पद्मावत' और तुलसी का 'रामचरित मानस'। इनमें से 'पद्मावत' प्रेमकाव्य का

१—हिंदी महाकाव्य का स्वरूप–विकास—डा० शम्भूनाथसिंह।

२—काव्य-कला तथा अन्य निबन्ध—जयशङ्करप्रसाद।

अपने युग का दर्पण कहा जा सकता है। काव्यत्व की दृष्टि से इसमें अलंकृत महाकाव्यों की सी कलात्मकता मिलती है। इसमें इतिहास तथा कल्पना का सम्मिश्रण होने से एक अद्भुत चमत्कार उत्पन्न हो गया है।

'रासो' महान उद्देश्य, महती प्रेरणा तथा अद्भुत काव्य प्रतिभा के कारण ही विद्वानों द्वारा 'महाकाव्य' माना गया है। यह हिन्दी का वास्तविक वीरकाव्य है जिसमें तत्कालीन सामन्त-युग अपने सम्पूर्ण गुण-अवगुण के साथ प्रतिबिम्बित हो उठा है। इसमें बारहवी-तेरहवीं शताब्दी में भारत पर विदेशी आक्रमण, तथा उसके विरुद्ध भारतीयों के अनवरत संघर्ष की कथा अत्यन्त ओजस्वी ढंग से कही गई है। इसमें वीररस का पूर्ण परिपाक है, इतिहास है परन्तु उसका प्रधान उद्देश्य केवल रस-निष्पत्ति न होकर जातीय जीवन में प्राण-संचार करना, उसमें स्वातंत्र्य और बलिदान का मंत्र फूँकना और बाहुबल पर आधारित जीवन-मूल्यों की स्थापना करना है। "स्वतन्त्रता की बलिवेदी पर हँसते-बँसते बलि हो जाने और देश-जाति और अपने व्यक्तित्व के गौरव और प्रतिष्ठा के लिए प्रतिक्षण मरने-मिटने के लिए तैयार रहने का अमर संदेश देना ही इस महाकाव्य का महत् उद्देश्य है।"[1]

युग-चित्रण की व्यापकता, भावों की सफल अभिव्यक्ति, शैली की प्रौढ़ता, विविध प्रकार की ज्ञान-सामग्री, आकार की विशालता, महाकाव्य के लगभग सभी शास्त्रीय लक्षणों का निर्वाह आदि की दृष्टि से 'रासो' को विद्वानों ने एक सफल महाकाव्य माना है।

'आल्हखंड' विकसनशील लोक महाकाव्य माना जाता है। इसके सम्बन्ध में ग्रियर्सन ने लिखा था कि—"वर्तमान समय में अन्य कोई महाकाव्य ऐसा नहीं है जो आल्हखण्ड के समान लोकव्याप्त हो। यह महाकाव्य समस्त उत्तर भारत के पेशेवर आल्हा-गायकों द्वारा गाया जाता है।" यह विकसनशील महाकाव्य होते हुए भी 'पृथ्वीराज रासो' से भिन्न प्रकार का काव्य है। यह सदैव गायकों की परम्परा द्वारा ही विकसित होता रहा हैं। इसकी एक भी प्राचीन हस्त-लिखित प्रति नहीं मिली है। इसमें महाकाव्य की शास्त्रीय रूढ़ियों का पालन नहीं हुआ है और न अलंकृत महाकाव्यों जैसा रूप-विधान, प्रबन्ध कौशल और काव्य-सौष्ठव ही इसमें मिलता हैं। इसका विकास, संरक्षण और प्रचार पीढ़ी-दर-पीढ़ी होता आया है। धीरे-धीरे इसने अन्त में जाकर लोककथा का रूप धारण कर लिया और यह लोककथा आज कथात्मक लोकमहाकाव्य के रूप में समादृत है।

परन्तु लोककथा को विद्वान महाकाव्य नहीं मानते क्योंकि उसके रचयिता

१—हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप-विकास— डा० शम्भूनाथसिंह

का पता नहीं चलता । किन्तु आल्हखण्ड का रचयिता जगनिक कवि माना जाता है । इसलिए इसे मूलतः लोककथा नहीं माना जा सकता । यद्यपि इसमें लोक-कथा के अनेक तत्व विद्यमान हैं फिर भी यह विशुद्ध लोककथा से आगे बढ़ा हुआ काव्यरूप है । इसकी रचना तेरहवीं शताब्दी में हुई बताई जाती है। यद्यपि इसे शुद्ध रूप से ऐतिहासिक काव्य नहीं माना जा सकता परन्तु इतने पर भी इसमें ऐतिहासिकता का आभास अवश्य मिल जाता है ।

आल्हखण्ड अशिक्षित समुदाय में ही समादृत होता आया है। शिक्षित समाज ने उसकी उपेक्षा की है । अन्य साहित्यिक महाकाव्यों के समान उसका कोई प्रत्यक्ष महान उद्देश्य मनोरंजन के अतिरिक्त और दूसरा नहीं दिखाई पड़ता परन्तु उसकी प्रेरणा इतनी गहरी है कि उसे सुनकर श्रोताओं में इतना आवेश भर जाता है कि उनमें लड़ाई-झगड़ा तक हो जाता है । इसे 'रासो' के समान न तो जातीय महाकाव्य माना जा सकता है और न 'रामचरितमानस' के समान राष्ट्रीय और सांस्कृतिक महाकाव्य । "इसके विपरीत वह विशुद्ध वैयक्तिक वीरता, स्वाभिमान, दर्प और साहसपूर्ण कार्यों का काव्य है जिसमें समस्त जीवन के केन्द्र में बाहुबल को ही प्रतिष्ठित किया गया है। उसमें न तो नैतिक, धार्मिक और राष्ट्रीय मूल्यों के लिए कोई आग्रह है, न रासो की तरह जातीय शक्ति का प्रदर्शन करने का प्रयत्न किया गया है, न पद्मावत की तरह आध्यात्मिक मूल्यों की ही प्रतिष्ठा की गई है । उसका उद्देश्य मनोरंजन करना और उसी के माध्यम से वीरपूजा की प्रवृत्ति को जाग्रत करना और वीर-भावना का संचार करना है । यह उद्देश्य अपनी सीमाओं और संकीर्णताओं के होते हुए भी कम महत्वपूर्ण नहीं है । अतः अपने इस उद्देश्य की महत्ता और अपनी सहज-सरल प्रेरणाशक्ति की तीव्रता और व्यापकता के कारण आल्हखण्ड महाकाव्य पद का अवश्य अधिकारी है ।"[1]

अनेक विद्वानों ने आल्हखण्ड को महाकाव्य नहीं माना है परन्तु ग्रियर्सन, जयशङ्करप्रसाद आदि इसे महाकाव्य मानते हैं। इस सम्बन्ध में 'प्रसादजी' की सम्मति उद्धृत करना ही पर्याप्त होगा । आपने लिखा है—"हिन्दी में सङ्कलनात्मक महाकाव्यों का आरम्भ भी युगवाणी के अनुसार युगवाणी से होता है। रासो और आल्हा, ये दोनों ही पौराणिक काव्य, महाभारत की परम्परा में है ।"[2]

भक्तिकाल में दो महाकाव्य ही प्रमुख माने जाते हैं। जायसी का 'पद्मावत' और तुलसी का 'रामचरित मानस' । इनमें से 'पद्मावत' प्रेमकाव्य का

१—हिंदी महाकाव्य का स्वरूप-विकास—डा० शम्भूनाथसिंह ।
२—काव्य-कला तथा अन्य निबन्ध—जयशङ्करप्रसाद ।

प्रतिनिधित्व करता है और 'मानस' भक्ति काव्य की सगुण धारा का। पद्मावत प्रेमाख्यान-परम्परा का सर्वश्रेष्ठ काव्यग्रन्थ माना जाता है ! इसे विद्वानों ने रोमांचक महाकाव्यों की श्रेणी में माना है। यह 'रासो' की तरह विकसनशील परम्परा का महाकाव्य न होकर अलंकृत या साहित्यिक महाकाव्य है। परन्तु इसे शुद्ध रूप से अलंकृत काव्य नहीं माना जा सकता क्योंकि इसमें विकसनशील महाकाव्यों के अनेक तत्व जैसे अलौकिक और अतिप्राकृत शक्तियों में विश्वास, कथात्मकता आदि मिल जाते हैं। उद्देश्य की दृष्टि से 'पद्मावत' का उद्देश्य लौकिक प्रेम के माध्यम से आध्यात्मिक प्रेम की परोक्ष अनुभूति का आभास देकर मोक्ष की प्राप्ति है। और इस उद्देश्य की सिद्धि उसने मनोवैज्ञानिक और प्रतीकात्मक ढङ्ग से परोक्ष रूप से करायी है। व्यावहारिक और साहित्यिक दृष्टि से इसका उद्देश्य मानवता की स्थापना, प्रेम, उदारता, त्याग और सहिष्णुता की व्यापक भूमि पर कर व्यापक उदार मानवता का प्रसार और मानव-हृदय का विस्तार और परिष्कार करना है। "जायसी का अध्यात्मवाद व्यावहारिक दृष्टि से उदार और प्रेम-प्रवण मानवतावाद है और उसी की प्रतिष्ठा करना अर्थात् मानव-मानव को एक ही उच्च मनोभूमि पर खड़ा करके धर्म, जाति आदि की कृत्रिम दीवालों को तोड़ कर मानव मात्र को एक सूत्र में बाँधना ही पद्मावत का महान उद्देश्य है।"

अपने दार्शनिक विचारों, आध्यात्मिक अनुभूतियों और चरित्रों की विशिष्टता द्वारा जायसी ने पद्मावत में गुरुता, गाम्भीर्य और महत्व की प्रतिष्ठा की है। इसमें इस प्रकार की गम्भीर व्यंजनाएँ हैं जो कथानुक्रम में व्यवधान डाले बिना गम्भीर दर्शनिक चिन्तन और आध्यात्मिक अनुभूतियों को अभिव्यक्त करने में पूर्ण समर्थ हैं। इसके अनेक पात्र मानव-मनोवृत्तियों के प्रतीक से हैं और इस प्रतीकात्मक शैली ने इस काव्य में पर्याप्त गुरुता का समावेश कर दिया है। इसका गाम्भीर्य इसकी विविध मनोदशाओं की मार्मिक अभिव्यक्ति और अनुभूतियों की सच्चाई और गहराई में निहित है। 'पद्मावत' वस्तुतः चरित-काव्यों के ढङ्ग का महाकाव्य है जिसमें नायक-नायिका के संपूर्ण जीवन का चित्रण हुआ है। इसमें महाकाव्योचित व्यापकता और उसके चित्रों में युग-जीवन का वैविध्य विस्तार के साथ मिलता है। वह अपने युग-जीवन का बहुत कुछ यथार्थ चित्र प्रस्तुत करता है। इसमें घटना, रूप, प्रकृति-चित्रण, वस्तु, ज्ञान और उपदेश तथा मनोदशाओं के विविध चित्रण मिलते हैं। कथानक सुसंघठित और जीवन्त है। नाटकीय सन्धियों और कार्यावस्थाओं का भी इसमें पूर्ण निर्वाह हुआ है। नायक महत्वपूर्ण है तथा अन्य पात्र भी गौरव

शाली हैं। शैली गरिमामयी और उदात्त है। प्रभावान्विति और गम्भीर रस व्यंजना की दृष्टि से इसे एक सफल महाकाव्य माना जा सकता है।

'रामचरितमानस' पौराणिक महाकाव्यों की श्रेणी का महाकाव्य माना जाता है। 'महाकाव्य' शब्द की महानता एवं गौरव की दृष्टि से इसे हिन्दी का सर्वश्रेष्ठ महाकाव्य माना गया है। समस्त हिन्दी-साहित्य में यही एकमात्र ऐसा महाकाव्य है जिसे समूचे समाज के दृष्टिकोण को बदलने वाले और एक अत्यन्त लोकप्रिय धर्मग्रन्थ के रूप में स्वीकार किया गया है। विकसनशील महाकाव्य लोकप्रियता की दृष्टि से अलंकृत महाकाव्यों की तुलना में अधिक लोकप्रिय होते हैं परन्तु 'रामचरितमानस' इसका अपवाद है। यह अलंकृत या साहित्यिक महाकाव्य होते हुए भी 'रामायण' और महाभारत' जैसे विकसनशील महाकाव्यों से अधिक लोकप्रिय है। शिक्षित-अशिक्षित, साहित्यिक-असाहित्यिक, देशी-विदेशी आदि सभी क्षेत्रों में इसकी लोकप्रियता सबसे अधिक है। एक प्रकार से यह एक विशाल देश और एक व्यापक युग का 'मानस' बना हुआ है। धर्म ग्रन्थ एवं साहित्यिक कृति के रूप में इसका समान महत्व होने के कारण इसका गौरव इसे संसार के सम्पूर्ण महाकाव्यों में सर्वश्रेष्ठ स्थान का अधिकारी बना देता है।

'मानस' प्राचीन पौराणिक शैली के चरितकाव्यों के ढङ्ग का महाकाव्य है। एक पाश्चात्य विद्वान ने इसे हिन्दुओं का जातीय महाकाव्य कहा है। तुलसी ने इसकी रचना स्वांतः सुखाय या आत्मबोध के लिए की थी परन्तु इसके लिए उन्होंने जिस उपासना-पद्धति को अपनाया था उसका मूलाधार लोकमङ्गल था। इसलिए आत्म प्रबोध के निमित्त लिखा गया यह काव्य 'लोक-प्रबोध और लोक-हृदय के सन्देह-तम के निवारण' करने का प्रधान साधन बन गया। राम के चरित्र को इस काव्य में जो महत्व दिया गया वह लोक-कल्याण के लिए ही था। क्योंकि प्राकृत-जनों की यश-प्रशस्ति करने से लोक-हित और धर्म की सिद्धि नहीं होती। तुलसी उच्च कोटि के काव्य-मर्मज्ञ और विद्वान थे। इसलिए उनकी इस रचना में काव्य-कला और लोक-हित का सुन्दर समन्वय हो गया है। उनकी राम-भक्ति समस्त विश्व के कल्याण का एक मात्र साधन है। उनके राम भक्ति और श्रद्धा के प्रकृत आलम्बन हैं, धर्म के दृढ़ प्रतीक हैं। फल की दृष्टि से 'मानस' में धर्म ही प्रमुख है। मोक्ष तो इस धर्म की साधना से स्वतः ही प्राप्त हो जाता है।

इस महान उद्देश्य, बलवती प्रेरणा-शक्ति के साथ ही काव्य-प्रतिभा की दृष्टि से भी यह महाकाव्य हिन्दी का सर्वश्रेष्ठ काव्य कहलाने का अधिकारी है।

तुलसी विद्वान थे, परन्तु उन्होंने जायसी के समान सर्वत्र अपने ज्ञान का प्रदर्शन न कर 'संग्रह और त्याग' की अद्भुत क्षमता दिखाई है। और उनके इस गुण के दर्शन 'मानस' में मार्मिक कथानक के संघटन, मार्मिक स्थलों की योजना, संवाद, तत्व निरूपण और भाव-व्यंजना की सफल अभिव्यक्ति में किए जा सकते हैं। उन्होंने धर्म, सम्प्रदाय काव्य-कला आदि के विभिन्न क्षेत्रों में अद्भुत समन्वय-क्षमता का परिचय दिया है जिसके कारण उन्हें 'लोकनायक' मान लिया गया था। 'मानस' में इसी समन्वय-क्षमता के कारण अद्भुत गुरुत्व, गाम्भीर्य और महानता आ गई है। महत्कार्य और समग्र-जीवन के चित्रण की दृष्टि से 'मानस' को भारतीय-समाज का सच्चा प्रतिबिम्ब माना जाता है। महत्कार्य 'रामराज्य' की स्थापना है। युग-जीवन की समग्रता की दृष्टि से इसमें सामाजिक-सम्बन्ध, कृत्य, उत्सव आदि, धार्मिक, पौराणिक, राजनीतिक विश्वास एवं कार्य, प्रकृति-चित्रण, मानसिक दशाएँ और भावनाएँ, रूप-चित्रण, देश काल और वातावरण, आमोद-प्रमोद, परिगणनात्मक वर्णन आदि द्वारा युग-जीवन साकार हो उठा है। शैली तुलसी की दैन्य-भावना और आडम्बरहीन व्यक्तित्व की सरलता के ही अनुरूप सरल, सुबोध, रमणीय और प्रांजल है। रस-व्यंजना, अलङ्कार, छन्द आदि की दृष्टि से भी इसे सफल महाकाव्य माना जाता है। सशक्त प्राणवत्ता तथा अनवरुद्ध जीवनी शक्ति तो इसमें इतनी अधिक है कि आज यह ग्रन्थ यहाँ के लोक-जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में, व्यावहारिक जीवन के प्रत्येक कार्य में प्रेरणा का अनन्त स्रोत बना हुआ है।

कामायनी आधुनिक युग का सर्वश्रेष्ठ महाकाव्य है। इसे रूपक कथात्मक महाकाव्यों की श्रेणी का महाकाव्य माना जा सकता है। "कामायनी आधुनिक हिन्दी साहित्य का ऐसा अमर महाकाव्य है जिसमें आधुनिक युग की प्रवृत्तियों और विशेषताओं का पूर्ण प्रतिनिधित्व हुआ है और जो अनेक दृष्टियों से हिन्दी के ही नहीं, अपने युग के पूर्ववर्ती समस्त भारतीय महाकाव्यों से भिन्न, एक निराले स्थान का अधिकारी है।"[1] कुछ लोग तो इसे आधुनिक युग का प्रतिनिधि अथवा सर्वश्रेष्ठ महाकाव्य मानते हैं। उद्देश्य की महानता की दृष्टि से यह 'मानस' का समकक्षी महाकाव्य है। 'मानस' के समान इसका उद्देश्य भी मानवतावादी और लोक-कल्याण की भावना से ओत-प्रोत है। 'कामायनी' "बौद्धिकता और भौतिकता के अतिरेक से पीड़ित और विविध प्रकार के संघर्षों में टूटे हुए विश्व-मानव को चरम शान्ति का मार्ग" बताती है। इसके

---

१. हिन्दी महाकाव्य का स्वरूप विकास—डा० शम्भूनाथ सिंह

अनुसार बौद्धिकता को श्रद्धा से संयमित करके ही अखंड आनन्द की उपलब्धि और विश्व शान्ति की स्थापना हो सकती है। मानव-मात्र को आनन्दमय लोक अर्थात् व्यावहारिक मोक्ष की स्थिति में पहुंचा देना ही कामायनी का महान उद्देश्य या 'फल' है। गुरुत्व, गाम्भीर्य और महत्व की दृष्टि से इस महाकाव्य को हिन्दी-साहित्य की शाश्वत निधि माना जाता है।

यह सत्य है कि प्रसाद जी ने इस महाकाव्य की रचना में प्राचीन शास्त्रीय रूढ़ियों का पालन न कर अपना स्वतन्त्र मार्ग अपनाया है। यहाँ हम स्थानाभाव के कारण केवल इतना कहना ही अलं समझेंगे कि कामायनी प्रत्येक दृष्टि से एक अत्यन्त सफल महाकाव्य कहलाने का पूर्ण अधिकारी है।

आधुनिक युग में कामायनी के अतिरिक्त अनेक अन्य महाकाव्य भी लिखे गए हैं जिनका अपना-अपना पृथक महत्व है। इनमें प्रियप्रवास, साकेत, कृष्णायन, साकेत-संत, सिद्धार्थ, नूरजहाँ, कुरुक्षेत्र, हल्दीघाटी, जौहर, रामचरित-चिन्तामणि, पार्वती आदि प्रमुख हैं। प्रियप्रवास आदि में प्राचीन अलौकिक शक्तियों का युगानुरूप बौद्धिक विश्लेषण किया गया है। कुछ विद्वान प्रियप्रवास, साकेत आदि को महाकाव्य न मान कर 'एकार्थ-काव्य' ही मानते हैं। इनमें पौराणिक, ऐतिहासिक, रूपक आदि विभिन्न प्रकार की कथा-शैलियों वाले महाकाव्य हैं। परन्तु उद्देश्य की महानता, सन्देश की गरिमा आदि की दृष्टि से इन ग्रन्थों को अधिक महत्वपूर्ण नहीं माना जा सकता। यद्यपि अनेक विद्वानों ने 'प्रियप्रवास' और 'साकेत' की गणना वर्तमान युग के प्रमुख महाकाव्यों में की है परन्तु 'मानस', 'कामायनी' आदि की तुलना में इनका महत्व फीका पड़ जाता है। इनमें से कुछ में महाकाव्य के शास्त्रीय लक्षणों का निर्वाह करने का प्रयत्न मिलता है तथा कुछ में कवियों ने उनकी तरफ ध्यान देना आवश्यक नहीं समझा है।

यह सत्य है कि प्रत्येक युग में ऐसा महाकाव्य एकाध ही लिखा जाता है जो युग-युग तक समाज में समादृत होता रहता है। 'मानस' और 'कामायनी' हिन्दी के ऐसे ही महाकाव्य हैं। प्रत्येक युग में अनेक महाकाव्यों की रचना होती रहती है परन्तु उन सभी को वह गौरव नहीं प्राप्त हो पाता जो 'मानस' और 'कामायनी' जैसे महाकाव्यों को प्राप्त होता है। हमने इसी कारण अन्य महाकाव्यों का विस्तृत परिचय देने का प्रयत्न नहीं किया है।

—: ० :—

## ४६. खंड काव्य : स्वरूप और विकास

श्रव्य काव्य के दो प्रधान भेद माने गये हैं—प्रबन्ध और मुक्तक। प्रबन्ध के भी दो भेद होते हैं—महाकाव्य और खंडकाव्य। प्रबन्ध का एक तीसरा भेद और माना जाता है—काव्य या एकार्थ काव्य। हम गत निबन्ध में इन तीनों का अन्तर बताते हुए कह आए हैं कि महाकाव्य में व्यक्ति के समग्र जीवन की अभिव्यक्ति की जाती है और खंडकाव्य में जीवन के किसी एक ही रूप या पक्ष का चित्रण होता है जो महाकाव्य के समग्र जीवन का एक खंड होते हुए भी अपने आप में पूर्ण होता है। खंडकाव्य क्योंकि प्रबन्ध काव्य का एक भेद है, इसलिए उसमें एक कथा होती है और उस कथा में एक तारतम्य रहता है किन्तु महाकाव्य की अपेक्षा उसका क्षेत्र सीमित होता है। उसमें जीवन की अनेक रूपता का समग्र चित्रण नहीं होता जो महाकाव्य की विशेषता है।

संस्कृत के आचार्यों ने खंडकाव्य को अधिक महत्व न देकर महाकाव्य का ही विशद् विवेचन किया है। इसीलिए खंडकाव्य-सम्बन्धी विवेचन संस्कृत में बहुत कम मिलता है। विश्वनाथ कविराज ने अपने प्रसिद्ध समीक्षा ग्रन्थ 'काव्य दर्पण' में खंडकाव्य का सूक्ष्म विवेचन करते हुए लिखा है—"खंडकाव्यं भवेत् काव्यस्यैक देशानुसारि च।" अर्थात् महाकाव्य के एक देश या अंश का चित्रण या अनुसरण करने वाला काव्य खंडकाव्य कहलाता है। उन्होंने इसका दूसरा लक्षण बताते हुए कहा है कि—"तत्तु घटना प्राधान्यात् खंडकाव्यमिति स्मृतम्।" अर्थात् खंडकाव्य वह है जो किसी घटना विशेष को लेकर लिखा गया हो। इन परिभाषाओं से यह ध्वनि निकलती है कि खंडकाव्य में एक ही घटना की प्रधानता होती है और उसमें मानव-जीवन के एक ही अङ्ग का चित्रण किया जाता है।

'खंड' शब्द को स्पष्ट करते हुए एक स्थान पर लिखा गया है कि—"खंडकाव्य के खंड शब्द का यह अर्थ कदापि नहीं कि वह बिखरा हुआ अथवा किसी महाकाव्य का एक खंड है। प्रत्युत यह 'खंड' शब्द उस अनुभूति के स्वरूप की ओर संकेत करता है जिसमें जीवन अपने सम्पूर्ण रूप में कवि को प्रभावित न कर आंशिक या खंडरूप में ही प्रभावित करता है।"[1]

---

१. काव्य रूपों के मूलस्रोत और उनका विकास—डा० शकुन्तला दुबे।

उपर्युक्त व्याख्या संगत नहीं प्रतीत होती। 'खंड' शब्द का यह अर्थ तो किसी ने भी नहीं लिया कि वह बिखरा हुआ होता है। खंडकाव्य क्योंकि प्रबन्ध काव्य का एक भेद है इसलिए उसमें कथाश्रित सुसम्बद्धता का होना पहली शर्त है। दूसरी बात यह कि उसमें समग्र जीवन का एक ऐसा खंडचित्र होता है जो अपनी किसी विशेषता द्वारा कवि को अधिक प्रभावित करता है। इसलिए खंडकाव्य को महाकाव्य में वर्णित समग्र जीवन के एक खंड का चित्र मानना पड़ेगा। अभी तक जितने भी खंडकाव्य देखने में आए हैं वे सभी किसी न किसी महाकाव्य में वर्णित किसी विशिष्ट उपकथा पर ही आधारित रहे हैं। खंडकाव्यों के रचयिताओं ने प्रायः किसी पौराणिक या इतिहासप्रसिद्ध चरित्र के जीवनांश को लेकर ही रचनायें की हैं। कुछ खंडकाव्य ऐसे भी लिखे गए हैं जिनमें कवि ने अपनी मौलिक कल्पना द्वारा किसी चरित्र का निर्माण कर उसके एक जीवनखंड का चित्रण किया है।

फलतः हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि खंडकाव्य महाकाव्य में वर्णित किसी एक विशिष्ट घटना या चरित्र को ही अपना आधार बना कर लिखा जाता है। इसमें अपवादों का होना असम्भव नहीं है परन्तु ऐसे अपवादों की संख्या बहुत न्यून है। रामनरेश त्रिपाठी का एक खंडकाव्य 'पथिक' ऐसा है जो शुद्ध कल्पना कर आधारित है। इसलिए हम खण्डकाव्य के लिए महाकाव्य के उस नियम को सर्वत्र आवश्यक नहीं मान सकते कि उसमें किसी पौराणिक अथवा इतिहास प्रसिद्ध व्यक्ति का ही वर्णन हो।

खण्डकाव्य और महाकाव्य का भेद कहानी और उपन्यास के भेद के समान है। उपन्यास में किसी पात्र, देश या युग-विशेष का समग्र चित्रण होता है। कहानी उस समग्र जीवन में से किसी एक हृदयग्राही घटना, पात्र आदि का ही चित्रण करती है। कथा दोनों में होती है परन्तु उपन्यास का कथा-प्रवाह मन्द होता है जबकि कहानी का तीव्र। उपन्यास किसी महान सन्देश या उद्देश्य की घोषणा करता है जबकि कहानी अनुभूति के किसी एक ही मार्मिक क्षण का चित्रण कर पाठक को अभिभूत कर देती है। इसी प्रकार की स्थिति महाकाव्य और खण्डकाव्य की है। खण्डकाव्य महाकाव्य की किसी एक ही घटना या चरित्र को अपना आधार बनाकर चलता है। महाकाव्य की अपेक्षा आकार में लघु होने के कारण उसमें महाकाव्य के से विस्तृत वर्णनों के लिए स्थान नहीं रहता। वह कहानी के समान वर्णनों के विस्तार से बचता हुआ अपना केन्द्रबिन्दु किसी एक घटना या पात्र विशेष को ही बना कर चलता है। इसलिए उसकी गति में महाकाव्य की अपेक्षा अधिक क्षिप्रता रहती है।

कथा-संगठन की दृष्टि से भी दोनों में बहुत अन्तर है। महाकाव्य की

## ४९. खंड काव्य : स्वरूप और विकास

श्रव्य काव्य के दो प्रधान भेद माने गये हैं—प्रबन्ध और मुक्तक। प्रबन्ध के भी दो भेद होते हैं—महाकाव्य और खंडकाव्य। प्रबन्ध का एक तीसरा भेद और माना जाता है—काव्य या एकार्थ काव्य। हम गत निबन्ध में इन तीनों का अन्तर बताते हुए कह आए हैं कि महाकाव्य में व्यक्ति के समग्र जीवन की अभिव्यक्ति की जाती है और खंडकाव्य में जीवन के किसी एक ही रूप या पक्ष का चित्रण होता है जो महाकाव्य के समग्र जीवन का एक खंड होते हुए भी अपने आप में पूर्ण होता है। खंडकाव्य क्योंकि प्रबन्ध काव्य का एक भेद है, इसलिए उसमें एक कथा होती है और उस कथा में एक तारतम्य रहता है किन्तु महाकाव्य की अपेक्षा उसका क्षेत्र सीमित होता है। उसमें जीवन की अनेक रूपता का समग्र चित्रण नहीं होता जो महाकाव्य की विशेषता है।

संस्कृत के आचार्यों ने खंडकाव्य को अधिक महत्व न देकर महाकाव्य का ही विशद् विवेचन किया है। इसीलिए खंडकाव्य-सम्बन्धी विवेचन संस्कृत में बहुत कम मिलता है। विश्वनाथ कविराज ने अपने प्रसिद्ध समीक्षा ग्रन्थ 'काव्य दर्पण' में खंडकाव्य का सूक्ष्म विवेचन करते हुए लिखा है—"खंडकाव्यं भवेत् काव्यस्यैक देशानुसारि च।" अर्थात् महाकाव्य के एक देश या अंश का चित्रण या अनुसरण करने वाला काव्य खंडकाव्य कहलाता है। उन्होंने इसका दूसरा लक्षण बताते हुए कहा है कि—"तत्तु घटना प्राधान्यात् खंडकाव्यमिति स्मृतम्।" अर्थात् खंडकाव्य वह है जो किसी घटना विशेष को लेकर लिखा गया हो। इन परिभाषाओं से यह ध्वनि निकलती है कि खंडकाव्य में एक ही घटना की प्रधानता होती है और उसमें मानव-जीवन के एक ही अङ्ग का चित्रण किया जाता है।

'खंड' शब्द को स्पष्ट करते हुए एक स्थान पर लिखा गया है कि—"खंडकाव्य के खंड शब्द का यह अर्थ कदापि नहीं कि वह बिखरा हुआ अथवा किसी महाकाव्य का एक खंड है। प्रत्युत यह 'खंड' शब्द उस अनुभूति के स्वरूप की ओर संकेत करता है जिसमें जीवन अपने सम्पूर्ण रूप में कवि को प्रभावित न कर आंशिक या खंडरूप में ही प्रभावित करता है।"[१]

---

१. काव्य रूपों के मूलस्रोत और उनका विकास—डा० शकुन्तला दुबे।

उपर्युक्त व्याख्या संगत नहीं प्रतीत होती । 'खंड' शब्द का यह अर्थ तो किसी ने भी नहीं लिया कि वह बिखरा हुआ होता है । खंडकाव्य क्योंकि प्रबन्ध काव्य का एक भेद है इसलिए उसमें कथाश्रित सुसम्बद्धता का होना पहली शर्त है । दूसरी बात यह कि उसमें समग्र जीवन का एक ऐसा खंडचित्र होता है जो अपनी किसी विशेषता द्वारा कवि को अधिक प्रभावित करता है । इसलिए खंडकाव्य को महाकाव्य में वर्णित समग्र जीवन के एक खंड का चित्र मानना पड़ेगा । अभी तक जितने भी खंडकाव्य देखने में आए हैं वे सभी किसी न किसी महाकाव्य में वर्णित किसी विशिष्ट उपकथा पर ही आधारित रहे हैं । खंडकाव्यों के रचयिताओं ने प्रायः किसी पौराणिक या इतिहासप्रसिद्ध चरित्र के जीवनांश को लेकर ही रचनायें की हैं । कुछ खंडकाव्य ऐसे भी लिखे गए हैं जिनमें कवि ने अपनी मौलिक कल्पना द्वारा किसी चरित्र का निर्माण कर उसके एक जीवनखंड का चित्रण किया है ।

फलतः हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि खंडकाव्य महाकाव्य में वर्णित किसी एक विशिष्ट घटना या चरित्र को ही अपना आधार बना कर लिखा जाता है । इसमें अपवादों का होना असम्भव नहीं है परन्तु ऐसे अपवादों की संख्या बहुत न्यून है । रामनरेश त्रिपाठी का एक खंडकाव्य 'पथिक' ऐसा है जो शुद्ध कल्पना कर आधारित है । इसलिए हम खण्डकाव्य के लिए महाकाव्य के उस नियम को सर्वत्र आवश्यक नहीं मान सकते कि उसमें किसी पौराणिक अथवा इतिहास प्रसिद्ध व्यक्ति का ही वर्णन हो ।

खण्डकाव्य और महाकाव्य का भेद कहानी और उपन्यास के भेद के समान है । उपन्यास में किसी पात्र, देश या युग-विशेष का समग्र चित्रण होता है । कहानी उस समग्र जीवन में से किसी एक हृदयग्राही घटना, पात्र आदि का ही चित्रण करती है । कथा दोनों में होती है परन्तु उपन्यास का कथा-प्रवाह मन्द होता है जबकि कहानी का तीव्र । उपन्यास किसी महान सन्देश या उद्देश्य की घोषणा करता है जबकि कहानी अनुभूति के किसी एक ही मार्मिक क्षण का चित्रण कर पाठक को अभिभूत कर देती है । इसी प्रकार की स्थिति महाकाव्य और खण्डकाव्य की है । खण्डकाव्य महाकाव्य की किसी एक ही घटना या चरित्र को अपना आधार बनाकर चलता है । महाकाव्य की अपेक्षा आकार में लघु होने के कारण उसमें महाकाव्य के से विस्तृत वर्णनों के लिए स्थान नहीं रहता । वह कहानी के समान वर्णनों के विस्तार से बचता हुआ अपना केन्द्रबिन्दु किसी एक घटना या पात्र विशेष को ही बना कर चलता है । इसलिए उसकी गति में महाकाव्य की अपेक्षा अधिक क्षिप्रता रहती है ।

कथा-संगठन की दृष्टि से भी दोनों में बहुत अन्तर है । महाकाव्य की

कथा विस्तृत, सुसंघठित और सुव्यवस्थित होती है। वह जीवन के समस्त उत्थान और पतन को लेकर चलता है जिसमें मूलकथा के साथ अनेक प्रासंगिक कथायें आ जाती हैं और इन समस्त कथाओं को आपस में सम्बद्ध करने के लिए महाकाव्य में नाटकीय सन्धियों का निर्वाह होना इसी कारण अत्यावश्यक बताया गया है। खण्डकाव्य में केवल एक ही कथा होती है। उसमें इस सीमित क्षेत्र के कारण जीवन के विविध पक्षों का दिग्दर्शन नहीं कराया जाता। वहाँ प्रासंगिक कथाओं के लिए कोई स्थान नहीं होता। इसलिए उसकी कथा कहानी के समान तीव्रगति से अपने लक्ष्य की ओर अग्रसर होती है। कथा संघठन आवश्यक तो खण्डकाव्य के लिए भी है परन्तु अपने संक्षिप्त कलेवर के कारण उसमें कथा के विशृङ्खलित होने का वैसा भय नहीं रहता जैसा कि महाकाव्य में रहता है।

महाकाव्य में सर्ग-विभाजन का होना अनिवार्य माना जाता है। आकार की विशालता, बहुमुखी चित्रण, अनेक कथाओं आदि के कारण महाकाव्य को अनेक खण्डों या सर्गों में विभक्त करना आवश्यक हो जाता है। परन्तु खण्ड-काव्य के लिए सर्गों में विभाजित होना आवश्यक नहीं है। उसमें कथा की धारा आद्यन्त एकरस भी चल सकती है और सर्गों में विभाजित होकर भी। छन्दों के क्षेत्र में खण्डकाव्य महाकाव्य के समान विभिन्न छन्दों में बँध कर नहीं चलता। खण्डकाव्य में प्रायः एक ही छन्द का आद्यन्त प्रयोग किया जाता है।

इस प्रकार खण्डकाव्य और महाकाव्य के स्वरूप में पर्याप्त अन्तर होता है। खण्डकाव्य में न तो महाकाव्य जैसा विस्तार होता है और न अनेक घट-नाओं एवं दृश्य विधान को वैसा विस्तार ही दिया जाता है। उसमें कथा चाहे छोटी हो या बड़ी, विस्तार कम होने अथवा जीवन का एक खण्ड चित्र चित्रित होने के कारण ही उसे खण्डकाव्य कहा जाता है। महाकाव्य में विस्तृत कथा-उपकथायें होती हैं, नायक एक अथवा अनेक होते हैं जैसे 'रघुवंश' में, एक वंश की कई पीढ़ियों का चित्रण होता है, एक ही व्यक्ति के समग्र जीवन का चित्रण होता है। वाल्मीकि रामायण, महाभारत आदि इसी दृष्टि से महाकाव्य माने गये हैं। परन्तु कथा का विस्तृत होना, महाकाव्य का आवश्यक तत्व होते हुए भी उसका पूर्ण निर्वाह सभी महाकाव्यों में नहीं हुआ है। जैसे भारवि का 'किरातार्जुनीय', माघ का 'शिशुपाल वध' तथा श्रीहर्ष का 'नैषधीय' ऐसे महाकाव्य हैं जिनकी कथायें लघु हैं परन्तु फिर भी ये महाकाव्य माने गये हैं। इनमें घटना की कमी को विविध प्रकार के वर्णनों द्वारा पूरा किया गया है। यही नियम खण्डकाव्य पर भी लागू किया जा सकता है। उसमें कथा का

रूप मूलतः लघु होता ही है परन्तु ऐसे काव्य भी खण्डकाव्य माने गये हैं जिनमें कथा का तन्तु अत्यन्त क्षीण होता है, जैसे कालिदास का 'मेघदूत'। वहाँ भी कथा की कमी को वर्णनों द्वारा पूरा किया गया है। इस प्रकार आकार के आधार पर हम खण्डकाव्य की परिभाषा इस प्रकार निश्चित कर सकते हैं—जिस काव्य में कुछ कथा हो, कुछ वर्णन हों, जिसमें कथा का अधिक विस्तार न हो और न वर्णनों का ही, ऐसा लघु काव्य खण्डकाव्य कहलाने का अधिकारी है।

आकार के अतिरिक्त समग्र जीवन के चित्रण को महाकाव्य की सर्वप्रधान विशेषता माना गया है। इसी आधार पर समीक्षक इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि जिस काव्य में जीवन के विभिन्न पक्षों का चित्रण हो वह महाकाव्य और जिसमें जीवन के एक ही पक्ष का चित्रण हो वह खण्डकाव्य माना जायेगा। इस नियम को भी यथावत् लागू नहीं किया जा सकता। क्योंकि श्रीहर्ष के 'नैषधीय' में केवल नल-दमयन्ती की एक ही प्रेम कथा का वर्णन किया गया है तथा माघ के 'शिशुपाल वध' में केवल शिशुपाल के वध की ही कथा है। इस प्रकार इन महाकाव्यों में समग्र जीवन का चित्रण नहीं मिलता और फिर भी इन्हें महाकाव्य की संज्ञा से विभूषित किया गया है। इसका कारण यह है कि इनमें कथावस्तु आकार की दृष्टि से लघु अवश्य है परन्तु वार्तालापों, वर्णनों आदि के द्वारा इनमें जीवन की विविधता के दर्शन अवश्य हो जाते हैं परन्तु उस मात्रा में नहीं जितना कि रामायण, महाभारत आदि में हैं। इसी कारण इन्हें खण्डकाव्य न मानकर महाकाव्य माना गया है। क्योंकि खण्ड-काव्यों का क्षेत्र इनकी अपेक्षा अधिक लघु और संक्षिप्त होता है। वहाँ न तो विस्तृत वर्णनों की गुंजाइश रहती है और न लम्बे-लम्बे वार्तालापों की ही।

हिन्दी तथा संस्कृत में कुछ ऐसे खण्डकाव्य भी मिलते हैं जिनमें कथा का तंतु अत्यंत क्षीण होता है। उनके कवि की अनुभूति ही प्रधान है, न कि कथा। कालिदास का 'मेघदूत' ऐसा ही अनुभूति प्रधान काव्य है। हम 'मेघदूत' को तभी खण्डकाव्य मान सकेंगे जब उसकी परीक्षा खण्डकाव्य के व्यापक अर्थों के आधार पर करेंगे क्योंकि 'मेघदूत' कथाकाव्य न होकर 'गीत काव्य' ही अधिक है। हिन्दी में नन्ददास का 'भँवरगीत', रत्नाकर का 'उद्धव' शतक आदि इसी प्रकार के खण्डकाव्य हैं जिनमें कथा का तन्तु अत्यन्त क्षीण होते हुए भी उनमें कथा की एक सुसम्बद्धता मिल जाती है।

खण्डकाव्य के इसी पक्ष को अधिक स्पष्ट करते हुए डा० शकुन्तला दुबे ने लिखा है—"खण्डकाव्य की प्रेरणा के मूल में अनुभूति का स्वरूप एक सम्पूर्ण जीवन खण्ड की प्रभावात्मकता से बनता है। जीवन के मर्मस्पर्शी खण्ड का

बोधमात्र कवि के हृदय में नहीं होता, प्रत्युत उसका समन्वित प्रभाव उसके हृदय पर पड़ता है। तब प्रेरणा के बल पर जो रूप खड़ा होता है वह खण्ड-काव्य कहलाता है। कहीं इस जीवन-खण्ड की विस्तार-सीमा अधिक होती है, तो कहीं उसकी परिधि छोटी होती है; जिससे खण्डकाव्य का कथानक कहीं बहुत बड़ा होता है, तो कहीं बहुत छोटा। किन्तु कथा के इस विस्तार एवं संकोच के तारतम्य से खण्डकाव्य की महत्ता नहीं आँकी जाती; क्योंकि जीवन के किसी एक अंग को स्पर्श करने वाला खण्ड काव्य अपनी छोटी सी परिधि में भी चमक उठता है।"[1]

विद्वानों खण्डकाव्यों का विवेचन करते हुए उनके कई प्रकार निश्चित किए हैं। लोकरुचि के अनुसार खण्डकाव्य का रूप भी परिवर्तित होता रहा है। कभी उसमें लोक-रंजन की प्रवृत्ति की प्रधानता रही है और कभी वह केवल साहित्य-मर्मज्ञों के ही उपभोग की सामग्री बनकर रह गया है। डा० शकुन्तला दुबे ने हिन्दी खण्डकाव्य को सामान्यतः दो प्रधान रूपों में विभाजित माना है—१—लोक से उद्‌भूत लोकरञ्जन के लिए निर्मित खण्डकाव्य तथा २—देशी या विदेशी काव्य-परम्परा से उद्‌भूत साहित्य—मर्मज्ञ सहृदयों के लिए निर्मित खण्डकाव्य। प्रथम प्रकार के उन्होंने दो उपभेद और माने हैं—१—लोकदृष्टि प्रधान खण्डकाव्य तथा २—कवि-प्रधान या व्यक्तित्व-प्रधान खण्ड-काव्य। लोकदृष्टि प्रधान खण्डकाव्यों में कवि का व्यक्तित्व गौण रहता है। अधिक से अधिक मनोरंजन की सामग्री देना ही कवि का प्रधान लक्ष्य रहता है। इनमें लोक-प्रचलित कथाओं से प्रेरणा ली जाती है। इन खंडकाव्यों के भी दो प्रकार मिलते हैं—१—वीर भावात्मक और २—प्रेम-प्रधान। वीर भावात्मक खंडकाव्यों में 'खुमानरासो', 'बीसलदेव रासो' आदि की गणना होती है। प्रेम-प्रधान खंडकाव्यों के भी दो रूप मिलते हैं—१—लौकिक प्रेमभावात्मक तथा २—भक्ति मूलक। लौकिक प्रेम भावात्मक खंडकाव्यों में हरराज कवि का 'ढोलामारवणी चउपई', कुशललाभ की 'माधवानल काम-कन्दला' आदि माने जाते हैं। भक्तिमूलक खंडकाव्यों में राम-कृष्ण की विभिन्न लीलाओं से सम्बन्धित काव्यों की गणना होती है जैसे सूर की 'बिसातिन लीला', 'नागलीला', 'दानलीला' आदि। एसे खंडकाव्यों में लोकगीतों का सहज सौन्दर्य होता है।

कवि-प्रधान या व्यक्तित्व प्रधान खण्डकाव्यों में कवि का अपना व्यक्तित्व मुखरित हो उठता है। इसमें कवि सचेत होकर अपने काव्य को अधिकाधिक मनोरम और कलापूर्ण बनाने का प्रयत्न करता है। वह काव्य-निर्माण करता

१—काव्य रूपों के मूलस्त्रोत और उनका विकास—डा० शकुन्तला दुबे।

तो साधारण जनता के लिए ही है परन्तु कलात्मकता के प्रति भी उसकी दृष्टि उन्मुख रहती है। इसलिए उसकी भाषा, शैली और भावाभिव्यक्ति में एक अद्भुत सौष्ठव आ जाता है। उसकी कृति में सहज भाव की पूर्ण रक्षा होते हुए भी एक विशिष्ट सौंदर्य आ जाता है। और इस कला द्वारा उसकी कृति में रस परिपाक की एक अद्भुत क्षमता आ भी जाती है। ऐसी कृतियों में प्रेम, करुणा, हर्ष, शोक, ईर्ष्या, क्रोध, द्वेष आदि भावों की सहज-व्यंजना ही प्रधान रहती है। इनमें और लौकिक दृष्टि प्रधान काव्यों में वही अन्तर रहता है जो लोकगीतों की सहज-स्वाभाविकता युक्त अकृत्रिमता तथा साहित्यिक-गीतों की सहज कलात्मकता में होता है।

कवि-प्रधान खण्डकाव्यों के भी दो भेद माने गये हैं—(१) प्रेम-प्रधान, तथा (२) भक्ति-प्रधान। प्रेम-प्रधान खण्डकाव्य लोक-प्रचलित दन्त-कथाओं को ही आधार बना कर रचे गए हैं। इनका मूलरूप लोकगीतों के रूप में रहता है और कवि उनके मूल में स्थित कथा का हल्का सा आधार लेकर ही ऐसे कथात्मक गीतों का सृजन करता है जिनमें संयोग और वियोग के बड़े मनोरम चित्र होते हैं। मेघदूत, हंसदूत, पवनदूत आदि काव्यों की रचना में यही मूल प्रवृति कार्यरत थी। प्रेमप्रधान खण्डकाव्यों के दो रूप मिलते हैं। एक तो वह जिनमें "भावना एवं काव्य-रूप बिल्कुल अपने सहज रूप में तो दिखाई पड़ा किन्तु उन पर सूफी प्रभाव भी था," तथा दूसरा वह जो पूर्णतः लोकगीतों की स्वच्छन्द परम्परा के आधार पर रचे गए थे।

सूफी प्रेम भावना पूर्ण खंडकाव्यों में 'प्रेम की पीर' जगाकर व्यक्ति के द्वेष भाव को दूर करने का प्रयत्न मिलता है। यह 'प्रेम की पीर' उस परम तत्व के विरह के कारण ही उत्पन्न होती है। सूफी कवियों ने लोकप्रसिद्ध भारतीय कथाओं को आधार बनाकर इसी की व्यंजना की थी। इनके रूप-वर्णन एवं प्रकृति-वर्णन की शैली आध्यात्मिक संकेतों से ओतप्रोत थी। इनमें वर्णन के मोह के साथ-साथ कथा की ओर भी कवियों का पर्याप्त ध्यान रहा था। इस प्रकार के खण्डकाव्यों में कुतवन की 'मृगावती', मंझन की 'मधुमालती', उसमान की 'चित्रावली', कासिमशाह की 'हंस जवाहर', नूरमुहम्मद की 'इन्द्रावती' शेखनिसार की 'यूसुफ़ ज़ुलेखा' तथा आलम का 'माधवानल कामकन्दला' आदि खंडकाव्यों की गणना की जाती है। पुहकर कवि का 'रसरतन', दुखहरनदास की 'पुहुपावनी', सूरदास का 'नलदमन काव्य', बोधा का 'विरहवारीश' आदि खण्डकाव्यों की गणना भी इसी कोटि के खण्डकाव्यों में की जाती है। इनके रचयिता हिन्दू थे इसलिए इनमें सूफी-सिद्धान्त निरूपण की भावना नहीं मिलती। इन खंडकाव्यों पर काव्य-पद्धति की दृष्टि से अपभ्रंश के चरित काव्यों

का पर्याप्त प्रभाव दिखाई पड़ता है यद्यपि वे फारसी की मसनवी-पद्धति के प्रभाव से भी अछूते नहीं हैं।

स्वच्छन्द प्रेम-प्रधान खंडकाव्य सूफी प्रभाव से पूर्णतः मुक्त हैं। इनकी भावाभिव्यक्ति लोकगीतों की सहज-स्वाभाविक पद्धति पर हुई है। इनमें कला का मोह न के बराबर है; मानव-भावनाएं अपने प्रकृत रूप में ही प्रकट हुई हैं। 'ढोला मारू रा दोहा' इसी प्रकार का खंडकाव्य माना जाता है। सूफी प्रेम प्रधान तथा स्वच्छन्द प्रेम-प्रधान खंडकाव्यों में विशेष अन्तर नहीं प्रतीत होता। अन्तर केवल वहीं मिलता है जहाँ "प्रबन्ध के अन्तर्गत नियोजित वर्णनों के हल्के से संकेत में सूफी खंडकाव्य फारसी की मसनवियों के निकट जा पहुँचते हैं, वहाँ स्वच्छन्द प्रेम प्रधान खण्डकाव्य सीधी-सादी शैली में उन्मुक्त लोकगीतों से हिलमिल जाते हैं।"[१]

कवि या व्यक्तित्व प्रधान खंडकाव्यों का दूसरा प्रधान भेद भक्ति-प्रधान खंडकाव्यों का है। इनमें विषय और चरित्र अलौकिक होते हुए भी काव्य-रूप की दृष्टि से इनमें कोई मौलिकता नहीं मिलती। इन खंडकाव्यों में तुलसीदास का 'नहछू', 'पार्वती मंगल', 'जानकी मंगल', नन्ददास का 'भँवरगीत', 'रास पंचाध्यायी'; नरोत्तमदास का 'सुदामा चरित'; पृथ्वीराज की 'क्रिसन रुक्मिणी री बेल'; ब्रजवासीदास का 'ब्रज विलास' आदि की गणना की जाती है। इनकी कथा-वस्तु पौराणिक है। इनमें वर्णनात्मक तत्व की ही प्रधानता है, कथा-तत्व क्षीण है। केवल नरोत्तमदास का 'सुदामा चरित' ही इनमें एक ऐसा खंडकाव्य है जिसमें कवि ने वर्णन के मोह से मुक्ति पाकर संवादात्मक शैली में रचना की है। इसी कारण वह अपनी मर्मस्पर्शिता के लिए हिन्दी का अद्वितीय खंडकाव्य माना जा सकता है। यद्यपि संवादात्मक शैली नन्ददास के 'भंवरगीत' में भी प्रयुक्त हुई है परन्तु फिर भी मर्मस्पर्शिता की दृष्टि से वह 'सुदामा चरित' की तुलना में उतना उत्कृष्ट नहीं बन पड़ा है, भले ही काव्य कला की दृष्टि से उसका महत्व अधिक हो।

हिन्दी के खंडकाव्यों का दूसरा प्रधान वर्ग वह है जिसमें देशी-विदेशी काव्य-परम्परा से उद्भूत साहित्य मर्मज्ञों के लिए खंडकाव्य लिखे गए हैं। लोक से उद्भूत लोकरंजन के लिए निर्मित खंडकाव्यों का रचना काल हिन्दी साहित्य के इतिहास का आदिकाल और मध्यकाल ही रहा है। मध्यकाल के अन्तिम भाग में कुछ ऐसे खंडकाव्य लिखे गए जिनमें से कुछ में साहित्यिक-परम्परा का अनुगमन किया गया था, कुछ प्राचीन वीर काव्यों की शैली को अपना कर चले थे तथा कुछ में एक नितान्त नवीन शैली को अपनाया गया था। मध्य-

१—काव्य रूपों के मूलस्रोत और उनका विकास—डॉ० शकुन्तला दुबे।

काल के उत्तरार्द्ध एवं आधुनिक युग के पूर्वार्द्ध में जो खंडकाव्य लिखे गए उन्हें हम शैली की दृष्टि से दो वर्गों में विभाजित कर सकते हैं—(१) प्राचीन शैली के खंडकाव्य तथा (२) नवीन शैली के खंडकाव्य। इनकी रचना उक्त दोनों ही युगों में प्रचुर मात्रा में हुई है। मध्य काल के उत्तरार्द्ध में अनेक ऐसे खंडकाव्य लिखे गए जिनमें से कुछ की शैली वीर काव्यों की शैली थी तथा कुछ में स्वतंत्र शैली को अपनाया गया था परन्तु जिस पर वीरकाव्य की शैली का भी पर्याप्त प्रभाव रहा था।

'वीरकाव्य' की शैली पर लिखे गए खण्डकाव्यों में सूदन का 'सुजान चरित', जोधराज का 'हम्मीर रासो', चन्द्रशेखर का 'हम्मीरहठ' केशवदास का 'वीरसिंह देव चरित' आदि माने जाते हैं। इनमें विषय वस्तु वीररसात्मक प्रसंगों से ली गई है जिसमें प्रेम-कथा का भी अपना विशिष्ट महत्व रहा है। इसी कारण इनमें वीररस के साथ-साथ शृङ्गार का भी सुन्दर संयोग हो गया है। इनकी शैली वर्णनात्मक है। विकास की दृष्टि से इन्हें अधिक महत्व नहीं दिया जा सकता क्योंकि ये प्राय: आश्रयदाता राजाओं की विरुदावली-गान बन कर रह गए हैं।

आधुनिक युग में भी ऐसे खंडकाव्य रचे गए जो वर्णन की दृष्टि से तो वीरकाव्यों की शैली को स्पर्श करते हैं। इनका विषय निर्वाचन भी उन्हीं के समान युद्ध और प्रेम है। परन्तु इनमें वर्णनों को अधिक विस्तार नहीं दिया गया है। इनके कवि काव्यरूपों के प्रति अधिक सचेत दिखाई पड़ते हैं। इसी कारण इन खंडकाव्यों में नाटकीयता का समावेश अधिक मात्रा में किया गया है तथा कथा-प्रवाह में अनुपात का ध्यान अधिक रखा गया है। देशभक्ति की भावना इनका प्रमुख स्वर है। शैली आदि की दृष्टि से भी ये पुराने खंडकाव्यों से कुछ अंशों में भिन्न प्रतीत होते हैं। ऐसे खंडकाव्यों में मैथिलीशरण गुप्त के 'रंग में भंग', 'विकट भट', 'सिद्धराज', 'पलासी का युद्ध' तथा सियारामशरण गुप्त के 'मौर्य विजय', आदि की गणना की जाती है।

आधुनिक युग के नवीन शैली के खंडकाव्यों में साहित्य की यह विधा अपने पूर्ण कलात्मक विकास के साथ दिखाई पड़ती है। नवीन शैली के ये खंडकाव्य भी दो प्रकार के माने जा सकते हैं। इनका पहला प्रकार वह है जिसमें विस्तृत वर्णनात्मक शैली को अपनाया गया है तथा दूसरे प्रकार में संक्षिप्त प्रभावात्मक शैली का प्रयोग हुआ है। विस्तृत वर्णनात्मक शैली में लिखे गए खंडकाव्यों में श्यामनारायण पांडेय का 'हल्दीघाटी', तथा 'जौहर' प्रमुख माने जाते हैं। डा० शकुन्तला दुबे गुरुभक्तसिंह की 'नूरजहाँ' को भी इसी श्रेणी का खंडकाव्य मानती हैं जबकि कुछ आलोचकों ने 'नूरजहाँ' को महा-

काव्य माना है । इसकी वर्णन शैली इतनी अधिक विस्तृत है कि इसके महाकाव्य होने का सन्देह होने लगता है । 'हल्दीघाटी' और 'जौहर' की शैली वीर रसात्मक खंडकाव्यों जैसी ओजस्वी है । काव्यकला की दृष्टि से भी इनका अपना विशिष्ट महत्व है । कथावस्तु को सर्गों में विभाजित कर सुव्यवस्थित रूप से प्रस्तुत किया गया है । घटनाओं के साथ-साथ पात्रों का चरित्र-चित्रण भी उत्तरोत्तर विकसित होता चला गया है । ये खण्डकाव्य भाव, भाषा और विधान की दृष्टि से अत्यन्त उत्कृष्ट कोटि के काव्य माने जा सकते हैं ।

संक्षिप्त प्रभावात्मक शैली के खंडकाव्यों में मैथिलीशरण गुप्त के 'जयद्रथ वध', 'नहुष', 'शकुन्तला', रामनरेश त्रिपाठी के 'पथिक', 'स्वप्न', 'मिलन'; जगन्नाथदास रत्नाकर के 'गंगावतरण', 'हरिश्चन्द्र' आदि की गणना होती है । ये सभी सर्गबद्ध शैली में लिखे गए है । गुप्त जी के 'नहुष' में मनोविश्लेषण की शैली अपनाई गई है । त्रिपाठी जी के उपर्युक्त तीनों खंडकाव्य पौराणिक न होकर कल्पनाप्रसूत हैं तथा शेष पौराणिक या ऐतिहासिक घटनाओं पर आधारित हैं । इनकी एक दूसरी विशेषता यह है कि इनमें हृदय के अन्तर्द्वन्द्वों का सुन्दर चित्रण हुआ है । विशेष रूप से 'नहुष' में कथात्मकता का आग्रह कम और मानसिक घात-प्रतिघातों का मोह अधिक है ।

संक्षिप्त प्रभावात्मक शैली में कुछ ऐसे खंडकाव्य भी लिखे गए हैं जो सर्गबद्ध नहीं हैं । इस शैली में कुछ खण्डकाव्य तो ऐसे लिखे गए हैं जो इतिवृत्तात्मक हैं जैसे गुप्त जी की 'पंचवटी' तथा कुछ ऐसे हैं जिनमें बौद्धिकता का प्राधान्य है जैसे निराला का 'तुलसीदास' । 'पंचवटी' में प्रकृति-वर्णन एवं कथोपकथन के सौन्दर्य की ओर कवि का ध्यान अधिक रहा है । निराला का 'तुलसीदास' शुद्ध मनोविज्ञान पर आधारित एक ऐसा खण्डकाव्य है जिसमें कथातत्व ऊपर से देखने पर गौण प्रतीत होता है परन्तु कवि ने मनोवैज्ञानिक विश्लेषण की पृष्ठभूमि में कथा का ऐसा सूक्ष्म ताना-बाना बुना है कि कथा का प्रवाह कहीं भी नहीं टूटने पाता । यद्यपि गुप्तजी ने 'नहुष' में इसी शैली को अपनाने का प्रयत्न किया है परन्त वहाँ कवि अपनी ओर से कुछ भी नहीं कह पाता । 'तुलसीदास' का कवि बाह्य प्रकृति के साथ अन्तः प्रकृति का भी सुन्दर उद्घाटन करता चलता है और इन दोनों के सन्तुलित समन्वय द्वारा वह एक ऐसे महान् निष्कर्ष पर पहुँचता है जिसकी कल्पना भी पाठक ने कभी नहीं की थी । 'तुलसीदास' छायावादी शैली का सर्वोत्कृष्ट खण्डकाव्य माना जा सकता है । इस नवीन शैली का कवि प्रख्यात कथाओं के ऐसे मार्मिक बिन्दुओं को ढूँढ़ निकालता है जिनमें आन्तरिक और बाह्य जगत के अन्तर्द्वन्द्वों का सफल चित्रण अत्यन्त कलात्मक काव्य कौशल के द्वारा एक अभिनव काव्य-सौन्दर्य की सृष्टि कर देता है । इसमें

कथा गौण हो जाती है, वर्णन का आग्रह नहीं रहता परन्तु आभ्यन्तरिक भाव-व्यंजना पद्धति इसकी प्रभावात्मकता को कई गुना अधिक बढ़ा देती है।

काल्पनिक कथावस्तु को लेकर लिखे गए खण्डकाव्यों में रामनरेश त्रिपाठी के तीनों खण्डकाव्य 'पथिक', 'मिलन' तथा 'स्वप्न' हिन्दी में अपना एक विशिष्ट स्थान रखते हैं। उनकी भावपूर्ण वर्णन शैली एक अद्भुत चमत्कार और सरसता उत्पन्न कर देती है। गुप्त जी का 'जयद्रथ-वध' शास्त्रीय लक्षणों पर आधारित एक अत्यन्त सफल खण्डकाव्य है। इसमें प्रसंगानुकूल प्रवाहमयी भाषा द्वारा वीर और करुण रस की ऐसी धारा प्रवाहित की गई है जो पाठक को सहज ही अभिभूत कर देती है।

नवीन ढङ्ग के खण्डकाव्यों में 'नवीन' जी का 'विस्मृत उर्मिला', डाक्टर रामकुमार वर्मा का 'चित्तौड़ की चिता' आदि सफल एवं कलापूर्ण खण्डकाव्य हैं। पन्तजी की 'ग्रन्थि' भी अपने ढङ्ग का एक अनुपम खंडकाव्य माना जा सकता है जिसमें छायावादी शैली का उत्कर्ष दर्शनीय है। इसकी कथा एक काल्पनिक प्रेमकथा पर आधारित है।

हिन्दी के सम्पूर्ण खंडकाव्यों में कुछ खंडकाव्य ऐसे हैं जिन्हें सहज ही हिन्दी की श्रेष्ठ काव्य कृतियाँ स्वीकार किया जा सकता है। नरोत्तमदास का 'सुदामा चरित', रामनरेश त्रिपाठी के उपर्युक्त तीनों खंडकाव्य, गुप्तजी का 'जयद्रथ वध' एवं 'पंचवटी', निराला का 'तुलसीदास' तथा पंत के 'ग्रन्थि' की गणना हिन्दी के सर्वश्रेष्ठ खण्डकाव्यों में की जा सकती है।

खण्डकाव्यों के इस विवेचन के उपरान्त हम इनसे सम्बन्धित दो-एक प्रश्नों पर और विचार करना चाहेंगे। पहला प्रश्न यह है कि क्या नन्ददास के 'भ्रमरगीत', रत्नाकर के 'उद्धव शतक' आदि ग्रन्थों को भी खण्डकाव्य माना जा सकता है या नहीं। क्योंकि कुछ आलोचकों ने इन्हें खण्डकाव्य माना है। खण्डकाव्य प्रबन्ध काव्य का एक रूप है। उसमें कथा-तत्व का होना अनिवार्य माना गया है। यह स्पष्ट है कि 'भ्रमर गीत' प्रसङ्ग से सम्बन्धित काव्यों में कथा-तत्व अत्यन्त क्षीण होता है। ऐसे काव्यों को प्रबन्ध काव्य न मानकर मुक्तक काव्य ही माना गया है। इनमें कथा का सूत्र इतना सूक्ष्म रहता है कि वह ऊपर से देखने पर दिखाई नहीं पड़ता। यदि खण्डकाव्य की रचना में कथा-तत्व की इस सूक्ष्मता को स्वीकार कर लिया जाय तो हिन्दी में अनेक ऐसे ग्रन्थ मिलेंगे जिन्हें खण्डकाव्य मानना पड़ेगा। परन्तु कथा-तत्व की प्रधानता प्रबन्ध-काव्य की पहली शर्त है। उसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती। दूसरे ऐसे काव्यों का प्रत्येक छन्द अपने में ही पूर्ण रहता है जो मुक्तक काव्य का प्रधान लक्षण है। इसलिए ऐसे काव्यों को मुक्तक काव्य ही माना जायेगा न कि खण्डकाव्य।

इस सम्बन्ध में दूसरा उल्लेखनीय तथ्य यह है कि संस्कृत के प्राचीन आचार्यों ने ( केवल सोलहवीं शताब्दी के विश्वनाथ कविराज को छोड़कर ) प्रबन्ध काव्य के रूपों में खण्डकाव्य जैसे किसी भी रूप को स्वीकार नहीं किया है। उन्होंने केवल महाकाव्य का ही विवेचन किया है, इसलिए 'खण्डकाव्य' को संस्कृत आचार्यों द्वारा सर्व स्वीकृत विधा नहीं माना जा सकता। विश्वनाथ कविराज ने भी खण्डकाव्य का विस्तृत विवेचन नहीं किया है। साथ ही यूरोपीय समीक्षकों ने भी 'खण्डकाव्य' जैसा काव्य का कोई पृथक रूप नहीं माना है। उन्होंने इसे प्रकथनात्मक काव्य ( Narrative poetry ) के ही अन्तर्गत स्वीकार किया है। वे लोग महाकाव्य के छोटे-छोटे कथानकों को 'एपीसोड' (Episode) कहते हैं। मैथ्यू आर्नल्ड ने फारसी के 'शाहनामा' नामक बृहद्काय महाकाव्य के एक छोटे से कथानक को लेकर 'सुहराव-रुस्तम' नामक विश्व प्रसिद्ध खण्डकाव्य की रचना की थी।

इसलिए खण्डकाव्य की निश्चित परिभाषा निश्चित करने के लिए हमें महाकाव्य के प्रधान लक्षणों को ही स्वीकृति प्रदान करनी पड़ेगी।

---

## ५०—गद्य काव्य : स्वरूप और विकास

संस्कृत के आचार्यों ने 'काव्य' शब्द की बड़ी व्यापक परिभाषा मानी है। साधारणतः 'काव्य' शब्द 'कविता' का ही अर्थ देता है परन्तु प्राचीन आचार्यों ने 'काव्य' शब्द के अन्तर्गत 'गद्य' और 'पद्य' दोनों को ही समाविष्ट कर लिया था। उनके द्वारा प्रयुक्त 'काव्य' शब्द वही अर्थ देता था जो आज 'साहित्य' का माना जाता है। इस प्रकार उनके 'काव्य' की विस्तृत परिधि में उपन्यास, आख्यायिका, निबन्ध, कविता आदि साहित्य की सभी विधायें आ जाती थीं परन्तु आज जब हम 'गद्य-काव्य' शब्द का प्रयोग करते हैं तो उससे साहित्य की एक विशिष्ट रचना का अर्थ द्योतित होता है। साधारणतः 'गद्यकाव्य' को भावात्मक निबन्धों के अन्तर्गत ही माना जाता है; परन्तु 'गद्य काव्य' और भावात्मक निबन्धों की अपनी-अपनी कुछ ऐसी विशेषतायें हैं जिनके कारण विद्वानों ने इन्हें साहित्य की दो सर्वथा स्वतन्त्र विधाएँ माना है। बाबू गुलाबराय ने इन दोनों का अन्तर बताते हुए लिखा है—

"दोनों में भावना का प्राधान्य तो अवश्य है किन्तु भावात्मक निबन्धों की अपेक्षा गद्य-काव्य में कुछ वैयक्तिकता और एकतथ्यता अधिक होती है। उसमें एक ही केन्द्रीय भावना का प्राधान्य होने के कारण वह निबन्ध की अपेक्षा आकार में छोटा होता है और उसमें अन्विति भी कुछ अधिक होती है। निबन्धकार विचार-शृङ्खला के सहारे इधर-उधर भटक भी सकता है किन्तु गद्यकाव्य एक निश्चित ध्येय की ओर जाता है; उसमें इधर-उधर विचरण की गुंजायश नहीं।"[१]

गद्य-काव्य एवं भावात्मक निबन्ध का यह अन्तर स्पष्ट करने की आवश्यकता इसलिए अनुभव हुई क्योंकि कुछ आलोचक गद्य-काव्य का पृथक अस्तित्व स्वीकार न कर उसे भावात्मक निबन्ध के अन्तर्गत ही मानते हैं। सम्भव है कि गद्यकाव्य का प्रारम्भिक रूप ऐसा ही हो रहा हो परन्तु विगत कुछ वर्षों में उसने एक ऐसी विशिष्ट शैली और रूप को धारण कर लिया है जिसके कारण वह साहित्य में एक स्वतन्त्र विधा का स्थान पाने का अधिकारी बन गया है। आज उसमें भाव और अनुभूति का इतना आधिक्य हो गया है कि उसके कारण उसे निबन्ध के अन्तर्गत नहीं स्वीकार किया जा सकता।

---

**१—काव्य के रूप—डा० गुलाबराय, एम० ए०।**

इस सम्बन्ध में दूसरा उल्लेखनीय तथ्य यह है कि संस्कृत के प्राचीन आचार्यों ने ( केवल सोलहवीं शताब्दी के विश्वनाथ कविराज को छोड़कर ) प्रबन्ध काव्य के रूपों में खण्डकाव्य जैसे किसी भी रूप को स्वीकार नहीं किया है। उन्होंने केवल महाकाव्य का ही विवेचन किया है, इसलिए 'खण्डकाव्य' को संस्कृत आचार्यों द्वारा सर्व स्वीकृत विधा नहीं माना जा सकता। विश्वनाथ कविराज ने भी खण्डकाव्य का विस्तृत विवेचन नहीं किया है। साथ ही यूरोपीय समीक्षकों ने भी 'खण्डकाव्य' जैसा काव्य का कोई पृथक रूप नहीं माना है। उन्होंने इसे प्रकथनात्मक काव्य ( Narrative poetry ) के ही अन्तर्गत स्वीकार किया है। वे लोग महाकाव्य के छोटे-छोटे कथानकों को 'एपीसोड' (Episode) कहते हैं। मैथ्यू आर्नल्ड ने फारसी के 'शाहनामा' नामक बृहद्काय महाकाव्य के एक छोटे से कथानक को लेकर 'सुहराव-रुस्तम' नामक विश्व प्रसिद्ध खण्डकाव्य की रचना की थी।

इसलिए खण्डकाव्य की निश्चित परिभाषा निश्चित करने के लिए हमें महाकाव्य के प्रधान लक्षणों को ही स्वीकृति प्रदान करनी पड़ेगी।

---

## ५०—गद्य काव्य : स्वरूप और विकास

संस्कृत के आचार्यों ने 'काव्य' शब्द की बड़ी व्यापक परिभाषा मानी है। साधारणतः 'काव्य' शब्द 'कविता' का ही अर्थ देता है परन्तु प्राचीन आचार्यों ने 'काव्य' शब्द के अन्तर्गत 'गद्य' और 'पद्य' दोनों को ही समाविष्ट कर लिया था। उनके द्वारा प्रयुक्त 'काव्य' शब्द वही अर्थ देता था जो आज 'साहित्य' का माना जाता है। इस प्रकार उनके 'काव्य' की विस्तृत परिधि में उपन्यास, आख्यायिका, निबन्ध, कविता आदि साहित्य की सभी विधायें आ जाती थीं परन्तु आज जब हम 'गद्य-काव्य' शब्द का प्रयोग करते हैं तो उससे साहित्य की एक विशिष्ट रचना का अर्थ द्योतित होता है। साधारणतः 'गद्यकाव्य' को भावात्मक निबन्धों के अन्तर्गत ही माना जाता है; परन्तु 'गद्य काव्य' और भावात्मक निबन्धों की अपनी-अपनी कुछ ऐसी विशेषतायें हैं जिनके कारण विद्वानों ने इन्हें साहित्य की दो सर्वथा स्वतन्त्र विधाएँ माना है। बाबू गुलाबराय ने इन दोनों का अन्तर बताते हुए लिखा है—

"दोनों में भावना का प्राधान्य तो अवश्य है किन्तु भावात्मक निबन्धों की अपेक्षा गद्य-काव्य में कुछ वैयक्तिकता और एकतथ्यता अधिक होती है। उसमें एक ही केन्द्रीय भावना का प्राधान्य होने के कारण वह निबन्ध की अपेक्षा आकार में छोटा होता है और उसमें अन्विति भी कुछ अधिक होती है। निबन्धकार विचार-शृङ्खला के सहारे इधर-उधर भटक भी सकता है किन्तु गद्यकाव्य एक निश्चित ध्येय की ओर जाता है; उसमें इधर-उधर विचरण की गुंजायश नहीं।"[१]

गद्य-काव्य एवं भावात्मक निबन्ध का यह अन्तर स्पष्ट करने की आवश्यकता इसलिए अनुभव हुई क्योंकि कुछ आलोचक गद्य-काव्य का पृथक अस्तित्व स्वीकार न कर उसे भावात्मक निबन्ध के अन्तर्गत ही मानते हैं। सम्भव है कि गद्यकाव्य का प्रारम्भिक रूप ऐसा ही हो रहा हो परन्तु विगत कुछ वर्षों में उसने एक ऐसी विशिष्ट शैली और रूप को धारण कर लिया है जिसके कारण वह साहित्य में एक स्वतन्त्र विधा का स्थान पाने का अधिकारी बन गया है। आज उसमें भाव और अनुभूति का इतना आधिक्य हो गया है कि उसके कारण उसे निबन्ध के अन्तर्गत नहीं स्वीकार किया जा सकता।

१—**काव्य के रूप—डा० गुलाबराय, एम० ए०।**

संस्कृत-आचार्यों द्वारा निश्चित की गई साहित्य की विभिन्न विधाओं की परिभाषायें आज अपने मूल रूप में लागू नहीं की जा सकतीं । गद्य-काव्य शब्द हिंदी के लिए नवीन नहीं है । संस्कृत-आचार्यों ने इसकी विभिन्न व्याख्यायें की हैं । आचार्य दण्डी एवं विश्वनाथ कविराज ने गद्यकाव्य के दो भेद माने हैं—(१) कथा और (२) आख्यायिका । अतः संस्कृत में गद्यकाव्य शब्द का प्रयोग केवल कथा और आख्यायिका के लिए ही हुआ है । भारतेन्दु-युगीन विद्वान अम्बिकादत्त व्यास संस्कृत-गद्य-काव्य को वर्तमान उपन्यास का पर्यायवाची मानते हैं । वाणभट्ट की 'कादम्बरी' संस्कृत के आचार्यों द्वारा गद्य-काव्य का आदर्श रूप मानी गई है और आधुनिक कुछ विद्वान उसे हिन्दी-उपन्यासों का पूर्व रूप भी मानते हैं । यदि हम 'कादम्बरी' को गद्यकाव्य का आदर्श स्वीकार कर लें तो संस्कृत-गद्यकाव्य और हिन्दी-गद्यकाव्य में विशेष अन्तर नहीं रह जाता । बाह्य दृष्टि से तो इन दोनों में पर्याप्त अन्तर है परन्तु दोनों के आभ्यन्तर स्वरूपों में विशेष अन्तर न होकर बहुत कुछ साम्य मिल जाता है ।

उक्त साम्य को बाबू गुलाबराय द्वारा की गई गद्यकाव्य की विवेचना द्वारा सिद्ध किया जा सकता है । आप लिखते हैं कि—"गद्यकाव्य की भाषा गद्य की होती है किन्तु भाव प्रगीत काव्यों के से । गद्य के शरीर में पद्य की आत्मा बोलती दिखाई देती है । भाषा का प्रवाह भी साधारण गद्य की अपेक्षा कुछ अधिक सरस और संगीतमय होता है ।" 'कादम्बरी' में भी उपर्युक्त सम्पूर्ण विशेषतायें मिल जाती हैं । अन्तर केवल आकार में रह जाता है । बाबू गुलाबराय के मतानुसार गद्यकाव्य की निम्नलिखित विशेषताएँ स्पष्ट होती हैं—भावना का प्राधान्य, लघु-आकार, पद्य की सी आत्मा, साधारण गद्य की अपेक्षा भाषा का प्रभाव अधिक सरस और संगीतमय । गद्यकाव्य में कल्पना, भावुकता और रसात्मकता पर्याप्त मात्रा में रहती है । कविता के उपर्युक्त सारे गुण रहते हुए भी उसे कविता न मानने का कारण यह है कि उसमें कविता के लिए आवश्यक छन्दोमय लय का अभाव रहता है । छंदहीन होने के कारण ही गद्यकाव्य को कविता नहीं माना जाता ।

हिन्दी के विभिन्न विद्वानों ने गद्यकाव्य के सम्बन्ध में अपने मत व्यक्त किए हैं । कुछ विद्वानों के मतों को उद्धृत कर हम गद्य-काव्य की विशेषताओं का उद्घाटन करते हुये उसकी एक सर्वमान्य परिभाषा निश्चित करने का प्रयत्न करेंगे । कुछ मत दृष्टव्य हैं—

प्रसिद्ध-गद्यकाव्यकार रायकृष्णदास का मत है कि—"हिन्दी में कविता और काव्य शब्द पद्यमय रचनाओं के लिए ही रूढ़ हो गए हैं, यद्यपि वस्तुतः

कोई भी रचना, जो रमणीय हो, काव्य या कविता है। इसी कारण गद्यमय रचना के लिए हमें गद्य काव्य या गद्य गीत का प्रयोग करना पड़ता है।"

वियोगी हरि का कहना है कि—"गद्यकाव्य की परिभाषा मेरी दृष्टि में वही है जो पद्यकाव्य की है। मैं दोनों में कोई अन्तर नहीं देखता हूँ। छंद में रसात्मक भावों को बाँधा जाय या स्वतंत्र रहने दिया जाय, कोई अन्तर नहीं पड़ता—हाँ, संगीत अपने स्वरूप में दोनों ही प्रकारों में रहना चाहिए।"

सद्गुरुशरण अवस्थी लिखते हैं कि—"मेरी समझ में कल्पना-प्रधान आलेख, जिसमें राग-तत्व मिश्रित हो और बुद्धितत्व नितान्त अप्रधान हो, उसे गद्य काव्य काव्य कहेंगे।"

डाक्टर रामकुमार वर्मा का मत है कि—"गद्यगीत साहित्य की भावनात्मक अभिव्यक्ति है। इसमें कल्पना और अनुभूति काव्य-उपकरणों से स्वतंत्र होकर मानव-जीवन के रहस्यों को स्पष्ट करने के लिए उपयुक्त और कोमल वाक्यों की धारा में प्रवाहित होती है।"

डाक्टर हजारीप्रसाद द्विवेदी उस गद्य को गद्यकाव्य मानते हैं जिसमें—"भावावेग के कारण एक प्रकार का लययुक्त झंकार होता है, जो सहृदय पाठक के चित्त को भाव-ग्रहण के अनुकूल बनाता है।"

इस सम्बन्ध में हिन्दी की प्रसिद्ध गद्यकाव्य लेखिका दिनेशनन्दिनी डालमिया का मत जान लेना आवश्यक है। आपका कथन है कि—"गद्यकाव्य के लिए शब्दों का सुचारु चयन बहुत आवश्यक है, क्योंकि इसके बिना वह बिल्कुल रसशून्य और सूखा प्रतीत होगा। रंगीन भाषा के अभाव में गद्यकाव्य की रचना असम्भव है।"

बालकृष्ण बल्दुवा गद्यकाव्य में कथा का स्थान नहीं मानते। आपका कहना कि—"गीत छोटा और एक ही रस में सराबोर रहता है। विचारधारा का वातावरण भी एक ही रहता है और उसमें कवि की निजी अनुभूति लहराया करती है। गीत में अनेकता के लिए स्थान नहीं। उसमें 'एक' की तल्लीनता रहती है और तल्लीनावस्था में शब्द संकेत भर करते हैं। उन्हें रुकने का, व्याख्या करने का समय नहीं मिलता। वे एक-पर-एक आते चले जाते हैं। जिस कथा-विहीन गद्य में उपरोक्त गुण हों, वह गद्यकाव्य है।"[१]

अंग्रेजी-साहित्य में गद्यकाव्य के लिए रमणीयता, रसात्मकता और छन्द-बन्धन-हीनता आवश्यक तत्व माने गए हैं। अंग्रेजी में गद्यकाव्य को प्रोज पोयम (Prose Poem) या पोइटिक प्रोज (Poetic Prose) कहते हैं।

१—उपर्युक्त सम्पूर्ण मत डा० पद्मसिंह शर्मा कमलेश लिखित ग्रन्थ 'हिंदी गद्यकाव्य' से उद्धृत किए गए हैं।

उपर्युक्त विभिन्न मतों के आधार पर हिन्दी गद्यकाव्य की निम्नलिखित विशेषताएँ निश्चित की जा सकती हैं—अभिव्यक्ति का माध्यम गद्य, भावना का प्राधान्य, कल्पना की प्रधानता, बुद्धि तत्व की अप्रधानता, छन्द-बन्धन-हीनता, इतिवृत्त-हीनता, लय युक्त झंकार उत्पन्न करने वाली रंगीन भाषा, भावमग्न करने में पूर्ण समर्थ।

इन विशेषताओं को ध्यान में रखते हुए गद्यकाव्य की निम्नलिखित परिभाषा निर्धारित की जा सकती है—

गद्यकाव्य साहित्य की उस विधा को कहते हैं जिसमें गद्य के माध्यम से लययुक्त झंकार उत्पन्न करने वाली भाषा द्वारा छन्द बन्धन, इतिवृत्त एवं बुद्धि तत्व का मोह त्याग कर कल्पना प्रधान भावना को अभिव्यक्त किया गया हो।

संस्कृत-गद्यकाव्य और हिन्दी गद्यकाव्य में प्रधान अन्तर यही है कि संस्कृत में कथा की प्रधानता मानी गई है और हिन्दी में कथा का पूर्ण बहिष्कार किया गया है। यह तो हुआ परिभाषा के आधार का अन्तर। परन्तु इस कथन का यह अभिप्राय कदापि नहीं है कि हमारे प्राचीन साहित्य में हिन्दी गद्यकाव्य से मिलती-जुलती रचनायें मिलती ही नहीं। वेद, उपनिषद्, बौद्ध और जैन साहित्यों में ऐसी अनेक स्फुट अभिव्यक्तियां बिखरी मिलती हैं जिनमें इतिवृत्त का सर्वथा अभाव है और जो हिन्दी गद्यकाव्य की सम्पूर्ण विशेषताओं से पूर्ण हैं। साहित्य की कोई भी विधा एकाएक उत्पन्न नहीं हो जाती। प्राचीन साहित्यों में सम्पूर्ण विधाओं के बीज किसी न किसी रूप में अवश्य छिपे रहते हैं जो कालान्तर में अनुकूल वातावरण पाकर प्रस्फुटित हो उठते हैं। और आगे चलकर जब उनका रूप पुष्ट होने लगता है तो साहित्याचार्य उन्हें पृथक विधा के रूप में स्वीकार कर लेते हैं। हिन्दी-साहित्य में गद्यकाव्य का प्राचीन रूप इसलिए नहीं मिलता क्योंकि जब प्राचीन हिन्दी में गद्य का रूप ही विकसित नहीं हो पाया था तो गद्य का अलंकृत एवं भावनापूर्ण रूप गद्यकाव्य कैसे विकसित हो सकता था।

गद्यकाव्य हिन्दी भाषा की अपनी एक विशेषता है। डाक्टर कमलेश का कहना है कि अन्य भारतीय भाषाओं में गद्यकाव्य का साहित्य की एक स्वतंत्र विधा के रूप में वैसा विकास नहीं हो पाया है जैसा कि हिन्दी में हुआ है। साहित्य की समृद्धि की दृष्टि से बंगला, मराठी, गुजराती भाषायें अत्यन्त समृद्ध मानी जाती हैं। इन भाषाओं के अधिकारी विद्वानों ने इस तथ्य को स्वीकार किया है कि उनकी भाषाओं में गद्यकाव्य का वैसा उत्कर्ष नहीं मिलता। डाक्टर कमलेश ने 'हिन्दी-गद्य-काव्य' नामक अपने शोध-प्रबन्ध में कुछ विद्वानों के मत

उद्धृत किए हैं। बंगला भाषा के विद्वान डाक्टर सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, लिखते हैं कि—"विशेषकर बंगला में गद्य-कविता का प्रसार अधिक नहीं हुआ। रवीन्द्रनाथ ने अपनी बंगला कविताओं के जो अंग्रेजी अनुवाद किए उनका असर बंगला भाषा पर बहुत ही कम पड़ा, चाहे बंगला के बाहर उनका कितना ही असर पड़ा हो।"

मराठी भाषा के सम्बन्ध में श्री विनयमोहन शर्मा का मत है कि "मराठी-साहित्य में गद्य काव्य का अधिक प्रचलन नहीं है। मुक्त छन्द की कविता तथा भाव-कथा की ओर अधिक सम्मान होने से गद्य काव्य पनप नहीं सका। जिसमें गद्यकाव्य लिखने की प्रतिभा है वह मुक्त छन्द लिखता है या भाव-कथा।" मराठी भाषा के विद्वान डाक्टर प्रभाकर माचवे का यह कहना कि—"मराठी में गम्भीरतापूर्वक गद्यकाव्य का प्रणयन नहीं हुआ" प्रो० शर्मा के उक्त कथन की पुष्टि करता है। गुजराती भाषा के गद्यकाव्य-लेखकों में न्हानालाल का स्थान सर्वोपरि माना जाता है। परन्तु गुजराती के अन्य लेखकों ने गद्यकाव्य की उस शैली का अनुकरण नहीं किया, इस बात पर क्षोभ प्रकट करते हुए गुजराती भाषा के प्रसिद्ध कथाकार श्री रमणलाल बसन्तलाल देसाई लिखते हैं—"आज नान्हालाल के अतिरिक्त इस शैली (गद्यकाव्य) को कोई नहीं अपनाता। नान्हालाल का अनुकरण बहुत दिन पहले हुआ अवश्य था ··· परन्तु किसी को भारी सफलता नहीं मिली।"

उपर्युक्त उद्धरणों से यह सिद्ध हो जाता है कि गद्यकाव्य हिन्दी साहित्य की एक विशिष्ट निधि है जिसका उत्कर्ष अन्य भारतीय भाषाओं में नहीं मिलता।

गद्य काव्य के प्रमुख भेद दो माने जाते हैं—(१) गद्य काव्य, तथा (२) गद्य गीत। इन दोनों का अन्तर स्पष्ट करते हुए प्रो० विनयमोहन शर्मा लिखते हैं—"गद्यगीत में एक भाव की अभिव्यक्ति होती है और भावावेश का उपकरण प्रधान होता है। गद्यकाव्य में कल्पना-तत्व की प्रबलता होती है, उसमें गेयता अनिवार्य नहीं है। उसका विस्तार महाकाव्य की कथा का रूप भी धारण कर सकता है, अनेक भावों और रसों की योजना उसमें सम्भव है।"[1] अन्यत्र प्रो० शर्मा उक्त अन्तर को और अधिक स्पष्ट करते हुए कहते हैं—"गद्यकाव्य गद्यगीत की तरह एक भाव में बद्ध नहीं रहता और न वह केवल कोमल भावों की ही अभिव्यक्ति का साधन बनता है। उसमें परुष भाव भी ग्रथित हो सकते हैं। उसमें गेयताभास की भी आवश्यकता नहीं है। उस पर

१—'वंशीरव' की भूमिका—प्रो० विनयमोहन शर्मा

उपर्युक्त विभिन्न मतों के आधार पर हिन्दी गद्यकाव्य की निम्नलिखित विशेषताएं निश्चित की जा सकती हैं—अभिव्यक्ति का माध्यम गद्य, भावना का प्राधान्य, कल्पना की प्रधानता, बुद्धि तत्व की अप्रधानता, छन्द-बन्धन-हीनता, इतिवृत्त-हीनता, लय युक्त झंकार उत्पन्न करने वाली रंगीन भाषा, भावमग्न करने में पूर्ण समर्थ ।

इन विशेषताओं को ध्यान में रखते हुए गद्यकाव्य की निम्नलिखित परिभाषा निर्धारित की जा सकती है——

गद्यकाव्य साहित्य की उस विधा को कहते हैं जिसमें गद्य के माध्यम से लययुक्त झंकार उत्पन्न करने वाली भाषा द्वारा छन्द बन्धन, इतिवृत्त एवं बुद्धि तत्व का मोह त्याग कर कल्पना प्रधान भावना को अभिव्यक्त किया गया हो ।

संस्कृत-गद्यकाव्य और हिन्दी गद्यकाव्य में प्रधान अन्तर यही है कि संस्कृत में कथा की प्रधानता मानी गई है और हिन्दी में कथा का पूर्ण बहिष्कार किया गया है । यह तो हुआ परिभाषा के आधार का अन्तर । परन्तु इस कथन का यह अभिप्राय कदापि नहीं है कि हमारे प्राचीन साहित्य में हिन्दी गद्यकाव्य से मिलती-जुलती रचनायें मिलती ही नहीं । वेद, उपनिषद्, बौद्ध और जैन साहित्यों में ऐसी अनेक स्फुट अभिव्यक्तियां बिखरी मिलती हैं जिनमें इतिवृत्त का सर्वथा अभाव है और जो हिन्दी गद्यकाव्य की सम्पूर्ण विशेषताओं से पूर्ण हैं । साहित्य की कोई भी विधा एकाएक उत्पन्न नहीं हो जाती । प्राचीन साहित्यों में सम्पूर्ण विधाओं के बीज किसी न किसी रूप में अवश्य छिपे रहते हैं जो कालान्तर में अनुकूल वातावरण पाकर पल्लवित हो उठते हैं । और आगे चलकर जब उनका रूप पुष्ट होने लगता है तो साहित्याचार्य उन्हें पृथक विधा के रूप में स्वीकार कर लेते हैं । हिन्दी-साहित्य में गद्यकाव्य का प्राचीन रूप इसलिए नहीं मिलता क्योंकि जब प्राचीन हिन्दी में गद्य का रूप ही विकसित नहीं हो पाया था तो गद्य का अलंकृत एवं भावनापूर्ण रूप गद्यकाव्य कैसे विकसित हो सकता था ।

गद्यकाव्य हिन्दी भाषा की अपनी एक विशेषता है । डाक्टर कमलेश का कहना है कि अन्य भारतीय भाषाओं में गद्यकाव्य का साहित्य की एक स्वतंत्र विधा के रूप में वैसा विकास नहीं हो पाया है जैसा कि हिन्दी में हुआ है । साहित्य की समृद्धि की दृष्टि से बंगला, मराठी, गुजराती भाषायें अत्यन्त समृद्ध मानी जाती हैं । इन भाषाओं के अधिकारी विद्वानों ने इस तथ्य को स्वीकार किया है कि उनकी भाषाओं में गद्यकाव्य का वैसा उत्कर्ष नहीं मिलता । डाक्टर कमलेश ने 'हिन्दी-गद्य-काव्य' नामक अपने शोध-प्रबन्ध में कुछ विद्वानों के मत

उद्धृत किए हैं। बंगला भाषा के विद्वान डाक्टर सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, लिखते हैं कि—"विशेषकर बंगला में गद्य-कविता का प्रसार अधिक नहीं हुआ। रवीन्द्रनाथ ने अपनी बंगला कविताओं के जो अंग्रेजी अनुवाद किए उनका असर बंगला भाषा पर बहुत ही कम पड़ा, चाहे बंगला के बाहर उनका कितना ही असर पड़ा हो।"

मराठी भाषा के सम्बन्ध में श्री विनयमोहन शर्मा का मत है कि "मराठी-साहित्य में गद्य काव्य का अधिक प्रचलन नहीं है। मुक्त छन्द की कविता तथा भाव-कथा की ओर अधिक सम्मान होने से गद्य काव्य पनप नहीं सका। जिसमें गद्यकाव्य लिखने की प्रतिभा है वह मुक्त छन्द लिखता है या भाव-कथा।" मराठी भाषा के विद्वान डाक्टर प्रभाकर माचवे का यह कहना कि—"मराठी में गम्भीरतापूर्वक गद्यकाव्य का प्रणयन नहीं हुआ" प्रो० शर्मा के उक्त कथन की पुष्टि करता है। गुजराती भाषा के गद्यकाव्य-लेखकों में न्हानालाल का स्थान सर्वोपरि माना जाता है। परन्तु गुजराती के अन्य लेखकों ने गद्यकाव्य की उस शैली का अनुकरण नहीं किया, इस बात पर क्षोभ प्रकट करते हुए गुजराती भाषा के प्रसिद्ध कथाकार श्री रमणलाल बसन्तलाल देसाई लिखते हैं—"आज नान्हालाल के अतिरिक्त इस शैली (गद्यकाव्य) को कोई नहीं अपनाता। नान्हालाल का अनुकरण बहुत दिन पहले हुआ अवश्य था ··· परन्तु किसी को भारी सफलता नहीं मिली।"

उपर्युक्त उद्धरणों से यह सिद्ध हो जाता है कि गद्यकाव्य हिन्दी साहित्य की एक विशिष्ट निधि है जिसका उत्कर्ष अन्य भारतीय भाषाओं में नहीं मिलता।

गद्य काव्य के प्रमुख भेद दो माने जाते हैं—(१) गद्य काव्य, तथा (२) गद्य गीत। इन दोनों का अन्तर स्पष्ट करते हुए प्रो० विनयमोहन शर्मा लिखते हैं—"गद्यगीत में एक भाव की अभिव्यक्ति होती है और भावावेश का उपकरण प्रधान होता है। गद्यकाव्य में कल्पना-तत्व की प्रबलता होती है, उसमें गेयता अनिवार्य नहीं है। उसका विस्तार महाकाव्य की कथा का रूप भी धारण कर सकता है, अनेक भावों और रसों की योजना उसमें सम्भव है।"[1] अन्यत्र प्रो० शर्मा उक्त अन्तर को और अधिक स्पष्ट करते हुए कहते हैं—"गद्यकाव्य गद्यगीत की तरह एक भाव में बद्ध नहीं रहता और न वह केवल कोमल भावों की ही अभिव्यक्ति का साधन बनता है। उसमें परुष भाव भी ग्रथित हो सकते हैं। उसमें गेयताभास की भी आवश्यकता नहीं है। उस पर

१—'वंशीरव' की भूमिका—प्रो० विनयमोहन शर्मा

सीमा का भी बन्धन लागू नहीं होता। वह बिहारी के दोहे के समान द्विपदी हो सकता है और बाण की कादम्बरी के समान बहुसंख्यपदी भी।"[1]

इस अन्तर के सम्बन्ध में लगभग यही बातें पं रामदहिन मिश्र ने कही हैं–
"गद्यकाव्य में कल्पना की प्रधानता होती है। उसमें अनेक भावों और रसों की अवतारणा की जा सकती है पर गद्यगीत में एक ही भाव की थोड़े से संगीतात्मक शब्दों में अभिव्यक्ति होती है और तद्विषयक साधन से ही वह सम्पन्न रहता है। गद्य-गीत के आवश्यक साधन हैं— भावावेश, अनुभूति की विभूति और अभिव्यंजन-कुशलता। गद्य की गेयता अनिवार्य नहीं। सम्भव है, सुन्दर शब्दावलियों और अपूर्व वाक्य-विन्यास से कोई भिन्न लय उत्पन्न की जा सके। गीति कविता के समान अधिकतर गद्य-गीत अन्तर्वृत्ति निरूपक ही होते हैं, जिनमें आत्माभिव्यंजन की मात्रा अधिक रहती है।"[2]

इस सम्बन्ध में डाक्टर कमलेश का मत भी द्रष्टव्य है। आप लिखते हैं—
"...गद्यकाव्य आकार में बड़े, भाव-सम्पत्ति में विशाल, कल्पना-वैभव में सम्पन्न और अलंकृत-शैली में सज्जित होते हैं, जब कि गद्यगीत अत्यन्त ही लघु, यहाँ तक कि दो-दो, चार-चार पंक्तियों तक में अपने को समेट लेने वाले, एक भाव, एक वृत्ति, एक विचार, एक वातावरण में खिल उठने वाले, अभिव्यक्ति की सरलता और गति-लय-युक्त शब्द-विन्यास का आधार लेकर चलने वाले होते हैं। इनमें कहीं-कहीं पंक्तियों का ऐसा विन्यास भी होता है कि वे गद्य-गीतों की होड़ करते से जान पड़ते हैं।"[3]

प्रवृत्तियों के आधार पर गद्य-काव्य के अनेक भेद किए जा सकते हैं। डा० कमलेश ने गद्य-काव्यात्मक कृतियों का प्रवृत्तिगत विभाजन करते हुए उनकी निम्नलिखित रूपरेखा निश्चित की है—




२— हिन्दी गद्यकाव्य—भूमिका
१—काव्य-दर्पण —पं० रामदहिन मिश्र।
२—हिन्दी गद्य काव्य—डा० पद्मसिंह शर्मा कमलेश।

उपर्युक्त सम्पूर्ण रूपों में से प्रेम-प्रवृत्ति को लेकर की अधिकांश गद्य-काव्य लिखे गए हैं। प्रेम का रूप आध्यात्मिक और लौकिक, सार्वजनीन और व्यक्तिगत दोनों ही प्रकार का है। नर-नारी की महत्ता और तुच्छता को लेकर भी अनेक गद्यगीत लिखे गए हैं। नर-नारी के सम्बन्ध में नर और नारी की दर्पोक्तियों के दो बड़े सुन्दर उदाहरण द्रष्टव्य हैं। 'अज्ञेय' में पुरुष का दम्भ है। वह कहते हैं—"मैं विजयी हूँ, मैंने तुम्हारे भूत, वर्तमान, भविष्य को जीत लिया है, तुम्हारी इस शरीर रूपी दिव्य विभूति पर अधिकार कर लिया है।"[१]

दिनेशनन्दिनी डालमिया ने 'अज्ञेय' के इस पुरुष-दम्भ को चुनौती देते हुए कहा है—"मैं फूलों-बिछे मार्ग पर गिन-गिन कर ताल से कदम रखने वाली ऐश्वर्य रानी हूँ और तुम मेरी स्वर्णिम पादुका के नीचे पिस कर धूल बन जाने वाले तुच्छ रज-कण।"[२]

रस-व्यंजना की दृष्टि से गद्यकाव्य में शृङ्गार-रस की प्रधानता रही है क्योंकि प्रेम उसका प्रधान विषय रहा है। प्रेम के शृङ्गार, वात्सल्य, शान्त आदि सभी रूपों का चित्रण इसमें मिलता है। शृङ्गार के रूप में मानव-जीवन की समस्त सुखात्मक और दुखात्मक भावनाओं की मनोरम अभिव्यक्ति समस्त हिन्दी गद्यकाव्य में बिखरी पड़ी है। शान्त और वात्सल्य रस भी अपनी पूर्ण मनोहारिता के साथ अभिव्यक्त हुए हैं। इसके अतिरिक्त दो और प्रधान रस गद्यकाव्य की अपनी विशिष्ट निधि हैं—वीर और करुण। वर्तमान कालीन राष्ट्रीय भावना ने वीर रस को चित्रित किया है। फलस्वरूप अतीत-गौरव-गान, देश की वर्तमान दुर्दशा का चित्रण, स्वतन्त्रता के सुखद स्वप्न आदि का चित्रण खूब हुआ है। माखनलाल चतुर्वेदी इस राष्ट्रीय भावना के प्रतिनिधि गद्यकाव्यकार माने जाते हैं। वीर रस के प्रसङ्ग में कहीं-कहीं रौद्र, भयानक तथा वीभत्स रस के दर्शन भी हो जाते हैं। परन्तु चतुरसेन शास्त्री के गद्य काव्य संग्रह 'अन्तस्तल' में लगभग सभी रसों की झलक मिल जाती है क्योंकि उसमें विभिन्न मानवीय मनोविकारों का बिम्ब ग्रहण कराने का प्रयत्न किया है।

करुण रस की व्यंजना के दो रूप मिलते हैं। एक रूप वह है जिसमें चन्द्रशेखर मुखोपाध्याय के 'उदभ्रान्त प्रेम' की शैली में स्वर्गीया पत्नी के वियोग में शोकाश्रु प्रवाहित हुए हैं। दूसरा रूप वह है जिसमें राष्ट्रीय भावना का प्राधान्य रहते हुए भी शासकों के अत्याचारों से पीड़ित त्रस्त समाज की दयनीय दशा का चित्रण हुआ है। साथ ही इसमें राष्ट्रीय आन्दोलनों की प्रारम्भिक असफलताओं से उत्पन्न कुंठा और निराशा के कारण भी करुण रस की व्यंजना हुई है। शृङ्गार, वीर और करुण रस का एक-एक उदाहरण द्रष्टव्य है।

**१—शुभ्रा—अज्ञेय, पृष्ठ ५३।**
**२—मौक्तिक माल —दिनेशनन्दिनी डालमिया।**

सीमा का भी बन्धन लागू नहीं होता । वह बिहारी के दोहे के समान द्विपदी
हो सकता है और बाण की कादम्बरी के समान बहुसंख्यपदी भी ।"[1]
इस अन्तर के सम्बन्ध में लगभग यही बातें पं रामदहिन मिश्र ने कही हैं–
"गद्यकाव्य में कल्पना की प्रधानता होती है । उसमें अनेक भावों और रसों की
अवतारणा की जा सकती है पर गद्यगीत में एक ही भाव की थोड़े में संगीता-
त्मक शब्दों में अभिव्यक्ति होती है और तद्विषयक साधन से ही वह सम्पन्न
रहता है । गद्य-गीत के आवश्यक साधन हैं— भावावेश, अनुभूति की विभूति
और अभिव्यंजन-कुशलता । गद्य की गेयता अनिवार्य नहीं । सम्भव है, सुन्दर
शब्दावलियों और अपूर्व वाक्य-विन्यास से कोई भिन्न लय उत्पन्न की जा सके ।
गीति कविता के समान अधिकतर गद्य-गीत अन्तर्वृत्ति निरूपक ही होते हैं,
जिनमें आत्माभिव्यंजन की मात्रा अधिक रहती है ।"[2]
इस सम्बन्ध में डाक्टर कमलेश का मत भी द्रष्टव्य है । आप लिखते हैं—
"···गद्यकाव्य आकार में बड़े, भाव-सम्पत्ति में विशाल, कल्पना-वैभव में
सम्पन्न और अलंकृत-शैली में सज्जित होते हैं, जब कि गद्यगीत अत्यन्त ही लघु,
यहाँ तक कि दो-दो, चार-चार पंक्तियों तक में अपने को समेट लेने वाले, एक
भाव, एक वृत्ति, एक विचार, एक वातावरण में लिख उठने वाले, अभिव्यक्ति
की सरलता और गति-लय-युक्त शब्द-विन्यास का आधार लेकर चलने वाले
होते हैं । इनमें कहीं-कहीं पंक्तियों का ऐसा विन्यास भी होता है कि वे गद्य-
गीतों की होड़ करते से जान पड़ते हैं ।"[3]
प्रवृत्तियों के आधार पर गद्य-काव्य के अनेक भेद किए जा सकते हैं । डा०
कमलेश ने गद्य-काव्यात्मक कृतियों का प्रवृत्तिगत-विभाजन करते हुए उनकी
निम्नलिखित रूपरेखा निश्चित की है—




२ — हिन्दी गद्यकाव्य — भूमिका
१ — काव्य-दर्पण — पं० रामदहिन मिश्र ।
२ — हिन्दी गद्य काव्य — डा० पद्मसिंह शर्मा कमलेश ।

उपर्युक्त सम्पूर्ण रूपों में से प्रेम-प्रवृत्ति को लेकर की अधिकाँश गद्य-काव्य लिखे गए हैं। प्रेम का रूप आध्यात्मिक और लौकिक, सार्वजनीन और व्यक्तिगत दोनों ही प्रकार का है। नर-नारी की महत्ता और तुच्छता को लेकर भी अनेक गद्यगीत लिखे गए हैं। नर-नारी के सम्बन्ध में नर और नारी की दर्पोक्तियों के दो बड़े सुन्दर उदाहरण द्रष्टव्य हैं। 'अज्ञेय' में पुरुष का दम्भ है। वह कहते हैं—"मैं विजयी हूँ, मैंने तुम्हारे भूत, वर्तमान, भविष्य को जीत लिया है, तुम्हारी इस शरीर रूपी दिव्य विभूति पर अधिकार कर लिया है।"[1]

दिनेशनन्दिनी डालमिया ने 'अज्ञेय' के इस पुरुष-दम्भ को चुनौती देते हुए कहा है—"मैं फूलों-बिछे मार्ग पर गिन-गिन कर ताल से कदम रखने वाली ऐश्वर्य रानी हूँ और तुम मेरी स्वर्णिम पादुका के नीचे पिस कर धूल बन जाने वाले तुच्छ रज-कण।"[2]

रस-व्यंजना की दृष्टि से गद्यकाव्य में शृङ्गार-रस की प्रधानता रही है क्योंकि प्रेम उसका प्रधान विषय रहा है। प्रेम के शृङ्गार, वात्सल्य, शान्त आदि सभी रूपों का चित्रण इसमें मिलता है। शृङ्गार के रूप में मानव-जीवन की समस्त सुखात्मक और दुखात्मक भावनाओं की मनोरम अभिव्यक्ति समस्त हिन्दी गद्यकाव्य में बिखरी पड़ी है। शान्त और वात्सल्य रस भी अपनी पूर्ण मनोहारिता के साथ अभिव्यक्त हुए हैं। इसके अतिरिक्त दो और प्रधान रस गद्यकाव्य की अपनी विशिष्ट निधि हैं—वीर और करुण। वर्तमान कालीन राष्ट्रीय भावना ने वीर रस को चित्रित किया है। फलस्वरूप अतीत-गौरव-गान, देश की वर्तमान दुर्दशा का चित्रण, स्वतन्त्रता के सुखद स्वप्न आदि का चित्रण खूब हुआ है। माखनलाल चतुर्वेदी इस राष्ट्रीय भावना के प्रतिनिधि गद्यकाव्यकार माने जाते हैं। वीर रस के प्रसङ्ग में कहीं-कहीं रौद्र, भयानक तथा वीभत्स रस के दर्शन भी हो जाते हैं। परन्तु चतुरसेन शास्त्री के गद्य काव्य संग्रह 'अन्तस्तल' में लगभग सभी रसों की झलक मिल जाती है क्योंकि उसमें विभिन्न मानवीय मनोविकारों का बिम्ब ग्रहण कराने का प्रयत्न किया है।

करुण रस की व्यंजना के दो रूप मिलते हैं। एक रूप वह है जिसमें चन्द्रशेखर मुखोपाध्याय के 'उदभ्रान्त प्रेम' की शैली में स्वर्गीया पत्नी के वियोग में शोकाश्रु प्रवाहित हुए हैं। दूसरा रूप वह है जिसमें राष्ट्रीय भावना का प्राधान्य रहते हुए भी शासकों के अत्याचारों से पीड़ित त्रस्त समाज की दयनीय दशा का चित्रण हुआ है। साथ ही इसमें राष्ट्रीय आन्दोलनों की प्रारम्भिक असफलताओं से उत्पन्न कुंठा और निराशा के कारण भी करुण रस की व्यंजना हुई है। शृङ्गार, वीर और करुण रस का एक-एक उदाहरण द्रष्टव्य है।

१—शुभ्रा—अज्ञेय, पृष्ठ ५३।
२—मौक्तिक माल —दिनेशनन्दिनी डालमिया।

छायावादी प्रभाव से समन्वित शृङ्गार का रूप—"तुम्हारी मुस्कान का यह कैसा अद्भुत प्रभाव है कि उसकी कल्पना तक मेरे मन को सब प्रकार के दुखों और क्लेशों से बचाये रखती है। तुम्हें मुस्कराते देख मुझे ऐसा प्रतीत होता है मानो भगवान ने मेरे उद्धार हेतु तुम्हारा शरीर धारण किया है।"[१]

राष्ट्रीय भावना-समन्वित वीर रस का रूप—"तू कैसा भारतीय सैनिक है? पड़े-पड़े कैसे काम चलेगा? उठ, आँख खोल! देख, युद्धारम्भ होने ही वाला है। यह विप्लव बेला है। क्रान्ति की काली-काली घटायें घिरने लगी हैं। कैसा विकराल वातावरण है। दनुज-दल-मर्दिनी रणचन्डी समरभूमि पर तांडव नृत्य करने जा रही है। क्या तुझे उसके लोक-प्रकम्पक नूपुरों का छम-छम शब्द सुनाई नहीं देता? उद्भ्रान्त दिशाएँ थर-थर काँप रही हैं। ब्रह्मांड विक्षिप्त हो उठा है। समस्त जीव-जन्तु त्रस्त हो उठे हैं। प्रशान्त नभोमंडल के वज्रोपम वक्षस्थल पर विप्लव की रेखाएँ खचित हो गई हैं।"[२]

करुण रस का रूप—"ओह! वह मधुर चितवन! वे नेत्र जो अस्त होते हुए सूर्य के-से प्रतिबिम्ब, रक्ताम्बर के छोटे से तारे के समान थे, क्या मैं कभी उन्हें स्वप्न में देखने का साहस भी न करूँ? उस दिन तुम मुझे देखकर मुस्कराईं थीं तब मैं अपने जीवन के समस्त उल्लास के साथ दौड़ा था और कहा था, ठहरो। पर तुम किस लोक में हँसने को चली गईं? सिर्फ एक बार हँसकर।"[३]

भाषा, अलंकार और भाव-व्यंजना शैली की दृष्टि से भी हिन्दी गद्यकाव्य अपनी एक विशिष्ट विशेषता रखता है।

भाषा की दृष्टि से हिन्दी गद्यकाव्य के तीन प्रधान रूप मिलते हैं—(१) संस्कृत मिश्रित, (२) अरबी-फारसी मिश्रित, तथा (४) सरल। संस्कृत मिश्रित भाषा के भी दो रूप मिलते हैं—(१) क्लिष्ट संस्कृत मिश्रित तथा (२) सरल संस्कृत मिश्रित। क्लिष्ट संस्कृत मिश्रित भाषा में बाण की 'कादम्बरी' की शैली के अनुकरण पर बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन', गोविन्दनारायण मिश्र तथा वियोगी हरि ने गद्यकाव्य लिखे हैं। आगे चल कर वियोगी हरि भी इस शैली को त्याग कर सरल शैली में रचना करने लगे थे। इस शैली का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"प्यारे, तू नित्य ही मेरे द्वार पर सघन घन तमाच्छन्न कृष्ण बसन लसित निशि समय सजन मन मोहिनी रसिक रस सोहिनी वेणु बजाता है, माधवी मल्लिका मोद लोलुप मलिन्द गुंजार समुल्लसित, नवरस पूरित, सप्रेम प्रतिभा

१. आराधना—राजनारायण मेहरोत्रा 'रजनीश'। २. अन्तर्नाद—वियोगी हरि। ३. अन्तस्तल—चतुरसेन शास्त्री।

समुदित कवि हृदय द्वारा स्वच्छन्द आनन्दकन्द सन्देश भेजता है और कभी-कभी विरह-दग्ध उर निस्सरित प्रेमाश्रु वर्षण वा संयोग गत प्रगाढ़ आलिंगन रोम-हर्षण में अपनी सुप्रीतिमय झलक दिखा जाता है।"[1]

परन्तु हिन्दी गद्यकाव्य के क्षेत्र में इस क्लिष्ट शैली का अधिक प्रचार न हो सका। प्रचार उसी शैली का अधिक हुआ जिसका प्रारम्भ रायकृष्णदास ने 'साधना' नामक गद्यकाव्य संग्रह द्वारा किया था। इसमें संस्कृत के शब्दों की प्रधानता तो रहती है परन्तु वे शब्द क्लिष्ट न होकर सरल ही होते हैं।

इसके विपरीत इस क्षेत्र में एक ऐसी भाषा-शैली का भी प्रयोग किया गया जिसमें अरबी-फारसी के क्लिष्ट शब्दों का प्रयोग हुआ है। एक उदाहरण दृष्टव्य है—"तपस्वी! मेरी साँस के कुहरे से तुम्हारे गुल काले पड़ जायँ, मुरझा जायँ, मौत के रंग से रंगे शब मिट जायँ और साधना की पलकों में अलसित अपने बुत को सजा न सकने के कारण सदाएगैब तुम्हें कोसे, कैफियत माँगे तो तुम इन्कार न करना, न परेशान ही होना, क्योंकि मैं जल्द ही इस मार्ग से हट राजे-अजल में आशियाँ बनाऊँगी।"[2]

हिन्दी गद्यकाव्य का अधिकाँश भाग उस भाषा में लिखा गया है जो चलती हुई मिश्रित एवं सरल भाषा का रूप है। इसमें लेखकों ने स्थानीय भाषा के शब्दों और प्रयोगों का समावेश किया है। रायकृष्णदास, आचार्य चतुरसेन शास्त्री आदि ने अधिकतर भाषा के इसी रूप को अपनाया है। राय-कृष्णदास का एक उदाहरण प्रस्तुत है—"बच्चे ही तो ठहरे छैला। उसे माँ ने एक खिलौना दिया, आपने उसे छाती से लगा लिया। प्यार करने लगे। लोरियाँ सुनाने लगे। हथेलियों पर रखकर मिचकी देने लगे।"[3]

भाषा के उपर्युक्त विभिन्न रूपों के अनुसार ही हिन्दी गद्यकाव्य लेखकों ने विभिन्न प्रकार की शैलियाँ अपनायी हैं। ये शैलियाँ चार प्रकार की मिलती हैं—(१) धारा शैली, (२) तरङ्ग शैली, (३) विक्षेप शैली, तथा (४) प्रलाप शैली। इनमें से प्रत्येक शैली के उदाहरण दृष्टव्य हैं—

**धारा शैली**—"भागवत भूषण। कौन कहता है कि तू कोरा राजनीतिक पथ-प्रदर्शक है। तू तो एक शुद्ध भागवत है। तेरी प्रेमान्यता में गोपिकाओं की, कीर्त्तन में गौरांग देव की और भक्ति-विह्वलता में मीरा की प्रतिमूर्ति

---

१. तरंगिणी—जगदीश झा विमल।
२. दुपहरिया के फूल—दिनेशनन्दिनी डालमिया।
३. साधना—रायकृष्णदास।

छायावादी प्रभाव से समन्वित शृङ्गार का रूप—"तुम्हारी मुस्कान का यह कैसा अद्भुत प्रभाव है कि उसकी कल्पना तक मेरे मन को सब प्रकार के दुखों और क्लेशों से बचाये रखती है। तुम्हें मुस्कराते देख मुझे ऐसा प्रतीत होता है मानो भगवान ने मेरे उद्धार हेतु तुम्हारा शरीर धारण किया है।"[१]

राष्ट्रीय भावना-समन्वित वीर रस का रूप—" तू कैसा भारतीय सैनिक है ? पड़े-पड़े कैसे काम चलेगा ? उठ, आँख खोल ! देख, युद्धारम्भ होने ही वाला है। यह विप्लव बेला है। क्रान्ति की काली-काली घटायें घिरने लगी हैं। कैसा विकराल वातावरण है। दनुज-दल-मर्दिनी रणचन्डी समरभूमि पर तांडव नृत्य करने जा रही है। क्या तुझे उसके लोक-प्रकम्पक नूपुरों का छम-छम शब्द सुनाई नहीं देता ? उद्भ्रान्त दिशाएँ थर-थर काँप रही हैं। ब्रह्मांड विक्षिप्त हो उठा है। समस्त जीव-जन्तु त्रस्त हो उठे हैं। प्रशान्त नभोमंडल के वज्रोपम वक्षस्थल पर विप्लव की रेखाएँ खचित हो गई हैं।"[२]

करुण रस का रूप—"ओह ! वह मधुर चितवन ! वे नेत्र जो अस्त होते हुए सूर्य के-से प्रतिबिम्ब, रक्ताम्बर के छोटे से तारे के समान थे, क्या मैं कभी उन्हें स्वप्न में देखने का साहस भी न करूँ ? उस दिन तुम मुझे देखकर मुस्कराईं थीं तब मैं अपने जीवन के समस्त उल्लास के साथ दौड़ा था और कहा था, ठहरो। पर तुम किस लोक में हँसने को चली गईं ? सिर्फ एक बार हँसकर।"[३]

भाषा, अलंकार और भाव-व्यंजना शैली की दृष्टि से भी हिन्दी गद्यकाव्य अपनी एक विशिष्ट विशेषता रखता है।

भाषा की दृष्टि से हिन्दी गद्यकाव्य के तीन प्रधान रूप मिलते हैं—(१) संस्कृत मिश्रित, (२) अरबी-फारसी मिश्रित, तथा (४) सरल। संस्कृत मिश्रित भाषा के भी दो रूप मिलते हैं—(१) क्लिष्ट संस्कृत मिश्रित तथा (२) सरल संस्कृत मिश्रित। क्लिष्ट संस्कृत मिश्रित भाषा में बाण की 'कादम्बरी' की शैली के अनुकरण पर बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन', गोविन्दनारायण मिश्र तथा वियोगी हरि ने गद्यकाव्य लिखे हैं। आगे चल कर वियोगी हरि भी इस शैली को त्याग कर सरल शैली में रचना करने लगे थे। इस शैली का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"प्यारे, तू नित्य ही मेरे द्वार पर सघन वन तमाच्छन्न कृष्ण बसन लसित निशि समय स्रजन मन मोहिनी रसिक रस सोहिनी वेणु बजाता है, माधवी मल्लिका मोद लोलुप मलिन्द गुंजार समुल्लसित, नवरस पूरित, सप्रेम प्रतिभा

---

१. आराधना—राजनारायण मेहरोत्रा 'रजनीश'। २. अन्तर्नाद—वियोगी हरि। ३. अन्तस्तल—चतुरसेन शास्त्री।

समुदित कवि हृदय द्वारा स्वच्छन्द आनन्दकन्द सन्देश भेजता है और कभी-कभी विरह-दग्ध उर निस्सरित प्रेमाश्रु वर्षण वा संयोग गत प्रगाढ़ आलिंगन रोम-हर्षण में अपनी सुप्रीतिमय झलक दिखा जाता है।"[1]

परन्तु हिन्दी गद्यकाव्य के क्षेत्र में इस क्लिष्ट शैली का अधिक प्रचार न हो सका। प्रचार उसी शैली का अधिक हुआ जिसका प्रारम्भ रायकृष्णदास ने 'साधना' नामक गद्यकाव्य संग्रह द्वारा किया था। इसमें संस्कृत के शब्दों की प्रधानता तो रहती है परन्तु वे शब्द क्लिष्ट न होकर सरल ही होते हैं।

इसके विपरीत इस क्षेत्र में एक ऐसी भाषा-शैली का भी प्रयोग किया गया जिसमें अरबी-फारसी के क्लिष्ट शब्दों का प्रयोग हुआ है। एक उदाहरण दृष्टव्य है—"तपस्वी ! मेरी साँस के कुहरे से तुम्हारे गुल काले पड़ जायँ, मुरझा जायँ, मौत के रंग से रंगे शव मिट जायँ और साधना की पलकों में अलसित अपने बुत को सजा न सकने के कारण सदाएगैब तुम्हें कोसे, कैफियत माँगे तो तुम इन्कार न करना, न परेशान ही होना, क्योंकि मैं जल्द ही इस मार्ग से हट राजे-अजल में आशियाँ बनाऊँगी।"[2]

हिन्दी गद्यकाव्य का अधिकाँश भाग उस भाषा में लिखा गया है जो चलती हुई मिश्रित एवं सरल भाषा का रूप है। इसमें लेखकों ने स्थानीय भाषा के शब्दों और प्रयोगों का समावेश किया है। रायकृष्णदास, आचार्य चतुरसेन शास्त्री आदि ने अधिकतर भाषा के इसी रूप को अपनाया है। राय-कृष्णदास का एक उदाहरण प्रस्तुत है—"बच्चे ही तो ठहरे छैला। उसे माँ ने एक खिलौना दिया, आपने उसे छाती से लगा लिया। प्यार करने लगे। लोरियाँ सुनाने लगे। हथेलियों पर रखकर मिचकी देने लगे।"[3]

भाषा के उपर्युक्त विभिन्न रूपों के अनुसार ही हिन्दी गद्यकाव्य लेखकों ने विभिन्न प्रकार की शैलियाँ अपनायी हैं। ये शैलियाँ चार प्रकार की मिलती हैं—(१) धारा शैली, (२) तरङ्ग शैली, (३) विक्षेप शैली, तथा (४) प्रलाप शैली। इनमें से प्रत्येक शैली के उदाहरण दृष्टव्य हैं—

**धारा शैली**—"भागवत भूषण। कौन कहता है कि तू कोरा राजनीतिक पथ-प्रदर्शक है। तू तो एक शुद्ध भागवत है। तेरी प्रेमान्यता में गोपिकाओं की, कीर्त्तन में गौरांग देव की और भक्ति-विह्वलता में मीरा की प्रतिमूर्ति

---

१. तरंगिणी—जगदीश झा विमल।
२. दुपहरिया के फूल—दिनेशनन्दिनी डालमिया।
३. साधना—रायकृष्णदास।

सामने आ खड़ी होती है। भक्ति की मूर्च्छित लता को आज तू अपने आँसुओं से सींच-सींच कर अनुप्राणित कर रहा है।"[१]

**तरंग शैली**—"मैं तुम्हारी एक तसवीर खींचना चाहता हूँ। मेरी कल्पना की जीभ को लिखने दो, कलम की जीभ को बोल लेने दो; किन्तु हृदय और मसिपात्र दोनों तो काले हैं। तब मेरा प्रयत्न, चातुर्य का अर्द्ध-विराम; अल्हड़ता का अभिराम, केवल श्याम मात्र होगा। परन्तु ये काली बूँदें अमृत-बिंदुओं से भी अधिक मीठी, अधिक आकर्षक और मेरे लिये अधिक मूल्यवान हैं।"[२]

**विक्षेप शैली**—"मानव-प्रेम का वह प्रारम्भ, जीवन के साथ वह अनोखा खिलवाड़, प्रेम का क्षणिक अन्त, प्रणय का भंग होना,...टूट गए वे कोमल हृदय, उमड़ पड़े वे आँसू, निकल पड़ीं उनकी वे तपतपाती हुई उसाँसें...।" आदि[३]

**प्रलाप शैली**—"वह केवल ज्योति थी, वह केवल ज्योति की आत्मा थी—वह केवल ज्योति की आत्मा की परामूर्ति थी; वह केवल उस पर रूप की तन्मात्रा थी। वह वह थी—मैं वह था।" (मोहनलाल महतो 'वियोगी')

गद्यकाव्य में अनुभूति की तीव्रता और अभिव्यक्ति की स्वच्छन्दता का प्राधान्य रहने के कारण उसका अलंकार-विधान अत्यन्त आकर्षक और स्वाभाविक बन पड़ा है। भावावेश के आधिक्य के कारण केवल उन्हीं प्रसिद्ध अलंकारों का प्रयोग अधिक हुआ है जो भावोत्कर्ष में सहायक होते हैं और इसी कारण गद्यकाव्य में शब्दालंकारों की अपेक्षा अर्थालंकारों का प्रयोग बहुत अधिक मात्रा में हुआ है। अन्योक्ति, रूपक, उत्प्रेक्षा, मानवीकरण, सन्देह, व्यतिरेक, विभावना, उपमा आदि अलंकारों का गद्यकाव्यकारों ने अधिक प्रयोग किया है। इन अलंकारों का प्रयोग दो रूपों में हुआ है। शैली के रूप में प्रयुक्त अलंकार तथा स्फुट रूप से आने वाले अलंकार। जब किसी गद्यकाव्य में प्रारम्भ से अन्त तक एक ही अलंकार छाया रहता है तो उसे शैली के रूप में प्रयुक्त अलंकार माना जाता है। अन्योक्ति, रूपक, मानवीकरण आदि इसी प्रकार के अलंकार हैं। शेष अलंकारों का प्रयोग स्फुट रूप से ही हुआ है। मानवीकरण हिन्दी गद्यकाव्य लेखकों का अत्यन्त प्रिय अलंकार रहा है। लगभग सभी लेखकों ने इसका प्रयोग किया है। एक उदाहरण दृष्टव्य है—

"समुद्र और धरिणी का परिधान पहन विश्व-सुन्दरी गगन की मुग्ध शैया

**१. अन्तर्नाद—वियोगी हरि। २. साहित्य-देवता—माखनलाल चतुर्वेदी**
**३. जीवन-धूलि—महाराजकुमार डा० रघुवीर सिंह**

पर तारों का तकिया लगा कर सोती है। मराली के कोमल बच्चों के समान बादल उसकी स्वप्निल अलकों से अठखेलियाँ करता है और प्यार के चुम्बन शान्ति के श्वेत कपोलों में परिणत हो किसी हरित प्रदेश के प्रशान्त प्रांगण में उड़कर विश्रान्ति लेते हैं और सुरसरी ओजभरी बहाते हैं।"[१]

## विकास

हिन्दी गद्यकाव्य का उद्भव और विकास देखने से पूर्व हमारे लिये यह देख लेना आवश्यक है कि गद्यकाव्य हिन्दी की अपनी मौलिक विधा है या किसी का अनुकरण। वैसे तो हमारे विद्वानों का यह स्वभाव बन गया है कि हिन्दी साहित्य की किसी भी विधा का विवेचन करते समय वे लोग सबसे पहले प्राचीन संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश आदि के साहित्यों की ओर नजर दौड़ाते हैं कि शायद उसका प्रारम्भ वहीं कहीं से हुआ हो। और जब उन्हें उस सुदूर प्राचीन में उस विधा से मिलता-जुलता तनिक सा भी कोई रूप मिल जाता है तो वे तुरन्त हिन्दी की उस विधा का सम्बन्ध वहीं से जोड़ने लगते हैं। और जब अपने इस प्रयत्न में उन्हें सफलता नहीं मिलती तो इसके उपरान्त उनकी दृष्टि बंगला और अंग्रेजी साहित्य की ओर जाती है कि शायद हिन्दी ने उक्त विधा का यह रूप वहीं कहीं से अपना लिया हो। समझ में नहीं आता कि हिन्दी-लेखकों में आत्महीनता की यह भावना इतनी प्रबल क्यों रही है, यद्यपि आज नया खून इस प्रकार की धारणाओं का विरोध करने लगा है। हिन्दी गद्यकाव्य के उद्भव और विकास के सम्बन्ध में भी हमारे अनेक उच्चकोटि के विद्वानों की यह धारणा रही है कि हमारी यह विधा बंगला के प्रभाव स्वरूप ही अस्तित्व में आ पाई है। यदि एक बार किसी बङ्गला भाषा के लेखक ने एक फतवा दे दिया कि अमुक विधा का प्रारम्भ सर्वप्रथम बङ्गला भाषा में किया गया था और उसी का अनुकरण कर वह विधा अन्य भारतीय भाषाओं में लोकप्रिय हो सकी, तो हमारे शीर्षस्थानीय लेखक भी वही राग अलाप उठे। बङ्गाल के प्रसिद्ध विद्वान डाक्टर सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या ने लिखा कि कवीन्द्र रवीन्द्र की 'गीतांजली' के अंग्रेजी अनुवाद के प्रकाशित एवं प्रचारित होने के उपरान्त ही भारतीय भाषाओं में गद्यकाव्य का लिखा जाना प्रारम्भ हुआ। इसी आधार पर डाक्टर हजारीप्रसाद द्विवेदी जैसे हिन्दी के शीर्ष स्थानीय आलोचकों ने घोषणा कर डाली कि हिन्दी-गद्यकाव्य मूलरूप से 'गीतांजली' का ही ऋणी है। कुछ आलोचक तो उनसे भी आगे बढ़ गये और उन्होंने लिखा कि—"आधुनिक युग में कवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर की

---

१. उन्मन—दिनेशनन्दिनी डालमिया।

'गीतांजली' के प्रकाशन के अनन्तर विशुद्ध गद्य-गीत का प्रचलन हुआ है। जब अंग्रेजी में इसका गद्यानुवाद प्रकाशित हुआ तब अंग्रेजी साहित्य पर भी इसका पर्याप्त प्रभाव पड़ा। हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाओं में रवीन्द्रनाथ के अनुकरण पर ही इनका प्रचलन हुआ।"[१]

वैसे आचार्य शुक्ल ने भी हिन्दी गद्यकाव्य पर 'गीताञ्जली' के प्रभाव को माना है और चन्द्रशेखर मुखर्जी के 'उद्भ्रान्त प्रेम' नामक गद्यकाव्य संग्रह से हिन्दी गद्यकाव्य को प्रभावित स्वीकार किया है। साथ ही हिन्दी के प्रसिद्ध गद्यकाव्य लेखकों में से रायकृष्णदास, महाराजकुमार डाक्टर रघुवीर सिंह, तेजनारायण काक आदि ने मुक्त रूप से 'गीताञ्जली' के प्रभाव को स्वीकार किया है। परन्तु दूसरी तरफ हिन्दी के अनेक आलोचकों एवं गद्यकाव्य-लेखकों ने 'गीताञ्जली' के इस प्रभाव को मानने से एकदम इन्कार कर दिया है। ऐसे गद्यकाव्य-लेखकों एवं आलोचकों में शिवशेखर द्विवेदी, जनार्दनराय 'नागर', वियोगी हरि, वृन्दावनलाल वर्मा, चतुरसेन शास्त्री, विनोदशंकर व्यास तथा दिनेशनन्दिनी डालमिया प्रमुख हैं।

इनमें से कुछ के मत द्रष्टव्य हैं। वियोगी हरि ने लिखा है—"गद्यकाव्य लिखने की स्वयं भाव-स्फूर्ति हुई। जब पहिला गद्यकाव्य 'तरङ्गिणी' नाम का लिखा था तब रवीन्द्र की 'गीताञ्जली' का नाम भी मैंने नहीं सुना था, न बङ्गला से परिचय था और न तब गीताञ्जली का हिन्दी-अनुवाद ही हुआ था, जिसकी शैली 'कादम्बरी' से मिलती थी।" हिन्दी गद्यकाव्य की अत्यन्त प्रसिद्ध एवं लोकप्रिय लेखिका दिनेशनन्दिनी डालमिया का मत भी इस सम्बन्ध में जान लेना अत्यावश्यक है। आप लिखती हैं—"'शबनम', 'मौक्तिक माल' आदि रचनाएँ तो उस काल की हैं जब मैंने मैट्रिक भी पास नहीं किया था और मुझे हिन्दी का भी वैसा ज्ञान नहीं था जैसा एक लेखक को होना चाहिये। फिर मैंने किसी से प्रभावित होकर भी कभी नहीं लिखा। ऐसा लगता है कि सहसा होने वाले विस्फोट की तरह भाषा ही यह रूप ग्रहण कर गई।" इस वर्ग के अन्य लेखकों ने भी लगभग इसी प्रकार 'गीताञ्जली' या 'उद्भ्रान्त प्रेम' के प्रभाव को अस्वीकार किया है।

विद्वानों का एक वर्ग ऐसा और है जो हिन्दी महाकाव्य के उद्भव तथा विकास में बाण की 'कादाम्बरी' तथा रवीन्द्र की 'गीतांजली' दोनों का ही प्रभाव स्वीकार करता है। डा० रमाशंकर शुक्ल 'रसाल', आचार्य विश्वनाथ प्रसाद मिश्र तथा सद्गुरुशरण अवस्थी इसी मत के हैं। डा० रसाल पं०

---

**१. साहित्य-विवेचन—क्षेमचन्द्र 'सुमन' तथा योगेन्द्रनाथ मल्लिक।**

गोविन्दनारायण मिश्र, बदरी नारायण चौधरी 'प्रेमघन' तथा ठाकुर जगमोहन-सिंह आदि भारतेन्दु कालीन गद्य लेखकों के लेखों में हिन्दी गद्यकाव्य का उद्‌भव मानते हैं तथा इस क्षेत्र की रहस्योन्मुखी आध्यात्मिकता को रवीन्द्र का प्रभाव स्वीकार करते हैं। मिश्र जी तथा अवस्थी जी भी उक्त दोनों प्रभावों के समन्वित रूप को ही हिन्दी गद्यकाव्य की मूल प्रेरणा स्वीकार करते हैं।

हिन्दी गद्य काव्य का विवेचन करते समय अनेक विकल्प सामने आते हैं। हिन्दी गद्यकाव्य का उद्‌भव गीतांजली के प्रभाव से मानना चाहिए या स्वतंत्र रूप से ? क्योंकि हिन्दी के गद्यकाव्य लेखकों में से एक वर्ग मुक्त हृदय से गीतांजली के प्रभाव को स्वीकार करता है और दूसरा इस प्रभाव को मानने से इंकार करता है जबकि हैं दोनों ही समकालीन। दूसरा प्रश्न यह उठता है कि हिन्दी में गीतांजली के प्रकाशन से बहुत पहले से गद्यकाव्य का अस्तित्व मिलता है। मिश्र जी, प्रेमघन जी आदि पहले से गद्यकाव्य लिखते चले आ रहे थे। और उनसे भी पहले भारतेन्दु तथा ब्रजनन्दन सहाय की कृतियों में गद्यकाव्य के दर्शन मिल जाते हैं। ऐसी स्थिति में हमें बहुत सावधान होकर इस समस्या पर विचार करना पड़ेगा।

वस्तुस्थिति यह है कि हिन्दी गद्यकाव्य का प्रारम्भिक रूप तीन प्रकार के प्रभावों का फल है। पहला प्रभाव बाण की 'कादम्बरी' की शैली का है। बाबू ब्रजनन्दन सहाय, गोविन्द नारायण मिश्र, प्रेमघन आदि ने 'कादम्बरी' की सालंकार, सानुप्रासमयी भाषा से प्रभावित होकर अपनी गद्य रचनाओं में काव्यात्मक तत्वों का समावेश किया था। इन लोगों ने स्वतंत्र रूप से गद्यकाव्य नहीं लिखा था। ब्रजनन्दन सहाय का 'सौन्दर्योपासक' नामक उपन्यास इति-वृत्तहीन सा कथा काव्य है जिसमें गद्यकाव्य के अनेक गुण मिल जाते हैं। आचार्य शुक्ल ने बंगला भाषा के लेखक चन्द्रशेखर मुखोपाध्याय के 'उद्‌भ्रान्त प्रेम' नामक गद्यकाव्य को हिन्दी गद्य-काव्य का आधार बताया था। 'उद्‌भ्रांत प्रेम' का प्रकाशन सन् १९१५ में हुआ था जबकि 'सौन्दर्योपासक' सन् १९११ में प्रकाशित हो चुका था। इस समय तक 'गीतांजली' का अस्तित्व भी नहीं था। अतः उक्त लेखकों पर बंगला का प्रभाव स्वीकार नहीं किया जा सकता।

दूसरी तरफ रायकृष्णदास, महाराजा कुमार डाक्टर रघुबीर सिंह, तेज-नारायण काक आदि का गद्यकाव्य है जिस पर गीताँजली का गहरा प्रभाव है और इस प्रभाव को इन लोगों ने स्वीकार भी किया है। रायकृष्णदास का 'साधना' नामक गद्यकाव्य संग्रह हिन्दी गद्यकाव्य का क्रोश स्तम्भ (Mile Stone) माना जाता है। परवर्ती अनेक गद्यकाव्य लेखकों ने 'साधना' की शैली को ही

अपनाया है । अतः लेखकों के इस वर्ग पर बंगला गद्यकाव्य का प्रभाव माना जा सकता है ।

लेखकों का तीसरा वर्ग वियोगी हरि, चतुरसेन शास्त्री, वृन्दावनलाल वर्मा, दिनेशनन्दिनी डालमिया आदि का है जिन्होंने किसी भी बाह्य प्रभाव को स्वीकार न कर अपनी उद्वेलित भावनाओं को ही अपने गद्यकाव्य की जननी बताया है । इनमें से नवीन लेखकों पर तो 'साधना' का प्रभाव पड़ना सम्भव माना जा सकता है परन्तु वियोगी हरि, शास्त्री जी एवं वर्मा जी पर इस प्रभाव को स्वीकार नहीं किया जा सकता क्योंकि 'साधना' का प्रकाशन १९१६ में हुआ था और वियोगी हरि की 'तरंगिणी' १९१९ में, तथा शास्त्रीजी का 'अन्तस्तल' १९२१ में प्रकाशित हुआ था । आगे चलकर लेखकों के एक वर्ग ने स्वतंत्र रूप से इसी परम्परा को आगे बढ़ाया था जिनमें दिनेशनन्दिनी का नाम महत्वपूर्ण है । वैसे स्वतंत्र रूप से हिन्दी में गद्यकाव्य का प्रारम्भ राय-कृष्णदास की 'साधना' से ही माना जाता है । इस तरह हम हिन्दी गद्यकाव्य के मूल में 'कादम्बरी,' 'उद्भ्रान्त प्रेम' तथा 'गीतांजली' एवं स्वतंत्र भावोद्वेलन को मान सकते हैं । इन सभी के समन्वित प्रभाव से हिन्दी गद्यकाव्य आज की वर्तमान स्थिति तक पहुँचने में समर्थ हुआ है । हिन्दी गद्यकाव्य में रहस्यात्मक तत्व का समावेश करने का श्रेय गीतांजली को ही है ।

परन्तु हम इस विवेचन में उस साहित्यिक महर्षि का नाम भूल जाते हैं जो वास्तव में हिन्दी गद्यकाव्य का जन्मदाता था । और वह थे भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र । हिन्दी गद्य में भावावेश से परिपूर्ण भावात्मक शैली के दर्शन सर्व-प्रथम भारतेन्दु की रचनाओं में ही होते हैं । 'चन्द्रावली' भावात्मक गद्य का एक अनुपम उदाहरण मानी जाती है । भारतेन्दु के इस भावात्मक गद्य का अनुकरण उनके समकालीन एवं परवर्ती अनेक लेखकों ने किया । भारतेन्दु का यह भावात्मक गद्य उनके नाटकों, निबन्धों तथा विभिन्न ग्रन्थों के समर्पणों आदि में बिखरा पड़ा है । उनके इस भावात्मक गद्य का एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

"नाथ,

यह एक नया कौतुक देखो । तुम्हारे सत्य-पथ पर चलने वाले कितना कष्ट उठाते हैं, यही इसमें दिखाया है । भला हम क्या कहें ? जो हरिश्चन्द्र ने किया वह तो अब कोई भी भारतवासी न करेगा पर उस वंश ही के नाते इनको भी मानना । हमारी करतूत तो कुछ भी नहीं, पर तुम्हारी तो बहुत कुछ है, बस इतना ही सही । लो सत्य हरिश्चन्द्र तुम्हें समर्पित है, अंगीकार करो । छल मत समझना, सत्य का शब्द साथ है, कुछ पुस्तक के बहाने समर्पण नहीं है ।"

हिन्दी गद्यकाव्य के उद्‌भव में भारतेन्दु के इस योगदान का महत्व डाक्टर कमलेश की इस टिप्पणी से स्पष्ट हो जाता है—"…हिन्दी गद्य में भारतेन्दु द्वारा जिस भावुकता का समावेश किया गया था और जिसने उनकी कृतियों में, चाहे वे उनके नाटक हों या समर्पण, चाहे निबन्ध हों या उनके द्वारा सम्पादित पत्रों की टिप्पणियाँ, कवित्व का समावेश किया था उसी ने गद्यकाव्य को जन्म दिया और उन्हीं के मंडल द्वारा सुसज्जित होकर उस रूप में आया जिसे सर्व श्री वियोगी हरि और चतुरसेन शास्त्री ने प्रस्तुत किया।"

हिन्दी गद्यकाव्य के विकास में 'उद्‌भ्रान्त प्रेम' का भी काफी महत्वपूर्ण योग रहा है। इसने हिन्दी गद्यकाव्य को 'कादम्बरी' की क्लिष्ट एवं बोझिल शैली से बचाकर उसे सरल रूप प्रदान किया। 'गीतांजली' ने उसमें रहस्योन्मुखी आध्यात्मिकता का समावेश किया। "इस प्रकार भारतेन्दु-प्रवर्त्तित अलङ्करण युक्त शैली, 'उद्‌भ्रान्त प्रेम' की भावावेशमयी शैली और 'गीतांजली' के अनुकरण पर रायकृष्णदास द्वारा विकसित रहस्योन्मुख अध्यात्मवाद की शैली ने मिलकर स्वतंत्र रूप धारण किया।" (डाक्टर कमलेश)

## विकास

भारतेन्दु को हिन्दी गद्य काव्य का प्रथभ मौलिक लेखक माना जाता है; यद्यपि उनसे भी पहले लल्लूजी लाल के 'प्रेमसागर' में इसके बीज मिल जाते हैं! भारतेन्दु के उपरान्त गोविन्द नारायण मिश्र, प्रेमघन, ठाकुर जगमोहनसिंह की रचनाओं में गद्यकाव्य की शैली के दर्शन होते हैं। बालकृष्ण भट्ट जैसे विचार-प्रधान गद्य लेखकों की रचनाओं में भी यत्र-तत्र आलंकारिक शैली की गद्य-रचना मिल जाती है।

हिन्दी गद्यकाव्य का दूसरा चरण जयशंकर प्रसाद के 'इन्दु' तथा बाबू व्रजनन्दन सहाय के 'सौन्दर्योपासक' से प्रारम्भ होता है। और इस शैली को बल मिला 'उद्‌भ्रान्त प्रेम' के हिन्दी-अनुवाद से। इसके प्रकाशन ने हिन्दी गद्यकाव्य के क्षेत्र में एक क्रान्ति सी पैदा करदी। इससे प्रेरित होकर राजा राधिकारमण प्रसाद सिंह ('नवजीवन' या 'प्रेम लहरी'), मोहनलाल महतो 'वियोगी' ('धुँधले चित्र'), लक्ष्मीनारायण सिंह 'सुधांशु' ('वियोग') आदि ने सुन्दर गद्यकाव्य लिखे।

माखनलाल चतुर्वेदी अपने पत्र 'प्रभा' द्वारा कवित्वमय गद्यखंडों का एक नया रूप लेकर सामने आए जो 'प्रसाद' के ऐसे ही गद्यखंडों से काफी मिलता जुलता था। हिन्दी गद्यकाव्य के विकास में हमें प्रसाद एवं माखनलाल चतुर्वेदी के योगदान को नहीं भुला देना चाहिए। यद्यपि इन्होंने स्वतंत्र रूप से गद्यकाव्य

नहीं लिखे परन्तु फिर भी इन्होंने 'उद्भ्रान्त प्रेम' की अतिरंजित भावुकता के उफान को संयमित कर हिन्दी गद्यकाव्य को पथभ्रष्ट होने से बचा लिया ।

सन् १६१६ का वर्ष हिन्दी गद्यकाव्य के इतिहास में सदैव स्मरणीय रहेगा। इसी वर्ष रायकृष्णदास की 'साधना' प्रकाशित हुई थी जिसने साहित्य की इस विधा को एक नए मोड़ पर लाकर खड़ा कर दिया था । इस ग्रन्थ में 'रहस्यवादी लाक्षणिक अभिव्यक्ति और शैलीगत सारल्य' के सर्वप्रथम दर्शन हुए । यह काल इस दृष्टि से और भी अधिक महत्वपूर्ण है कि इसी के आसपास वियोगी हरि की 'तरंगिणी' और चतुरसेन शास्त्री के 'अन्तस्तल' का प्रकाशन हुआ था जिनमें 'साधना' से भिन्न स्वतन्त्र पथ का अनुकरण किया गया था जो भारतेन्दु की भावावेशमयी शैली के अधिक अनुरूप और स्वतन्त्र गद्य-खंडों के रूप में था । हिन्दी गद्यकाव्य का वास्तविक विकास 'साधना', 'तरंगिणी' और 'अन्तस्तल' से ही मानना चाहिए । वियोगी हरि ने भक्ति,प्राकृतिक आनंद, स्वदेश और समाज, मानस-मिलन आदि पर लेखनी उठाई थी और शास्त्री जी ने लज्जा, वियोग, अतृप्ति आदि भावनाओं को साकार रूप देने का प्रयत्न किया था । इसके उपरान्त रायकृष्णदास ने अपने आगामी संग्रहों 'छायापथ' और 'प्रवाल' में 'साधना' वाली शैली ही अपनाई । वियोगी हरि का 'प्रार्थना' नामक संग्रह भी उसी पुरानी भक्ति-प्रधान शैली में निकला । इस बीच राय-कृष्णदास खलील जिब्रान के 'दी मैडमैन' का 'पगला' नाम से अनुवाद कर संवाद-शैली का प्रणयन कर चुके थे, जिसे आगे चल कर अनेक लेखकों ने अपनाया था ।

सन् १६२५ से लेकर १६३० तक हिन्दी में अनेक गद्यकाव्य संग्रहों का प्रकाशन हुआ जिनमें भक्ति, सेवा, प्रेम, राष्ट्रीयता आदि भावनाओं को प्रमुख स्थान मिला और शैलियाँ पूर्ववर्ती ही अपनाई गईं । इनमें वियोगी हरि का 'अन्तर्नाद', हृदयनाथ पांडेय के 'मनोव्यथा','मोन्मत्त',देवदूत विद्यार्थी का 'कुमार हृदय का उछ्वास', सद्गुरुशरण अवस्थी का 'भ्रमित पथिक', तथा केशवलाल झा का 'प्रलाप' उल्लेखनीय है । १६२८ में वृन्दावन लाल वर्मा का 'प्रेम की हिलोर' तथा जगदीश झा विमल की 'तरंगिणी' प्रकाश में आई । १६३० के लगभग मोहनलाल महतो 'वियोगी' का 'धुँधला चित्र' और भगवतीचरण वर्मा का 'एक दिन' प्रकाशित हुए ।

इस काल तक 'उद्भ्रान्त प्रेम' की शैली ने हिन्दी गद्यकाव्य का पीछा नहीं छोड़ा था । 'धुँधला चित्र' इसका प्रमाण है । आगे चल कर लक्ष्मी-नारायण सिंह 'सुधांशु' के 'वियोग' में भी इसी शैली के दर्शन होते हैं । परन्तु इस समय तक 'साधना' वाली शैली अधिक प्रचार पा चुकी थी जिसका

अनुकरण शान्ति प्रसाद वर्मा के 'चित्रपट', चन्द्रशेखर सन्तोषी के 'विप्लव की इच्छा' आदि संग्रहों में किया गया।

१९३० के पश्चात् हिन्दी गद्यकाव्य विषय-वस्तु की दृष्टि से एक नया मोड़ लेता है। अनेक नए गद्यकाव्य-संग्रह प्रकाश में आते हैं जो कला, विषय-वैविध्य एवं परिष्कृत भाषा की दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं। वियोगी हरि के 'ठण्डे छींटे' में शूद्र, साम्प्रदायिक एक्य, आत्म-परिष्कार की भावना आदि का चित्रण हुआ। अज्ञेय के 'भग्नदूत' में क्रान्तिवादी भावनाओं और रोमान्टिक तत्वों के दर्शन हुए। नोखेलाल शर्मा के 'मणिमाला' में 'साधना' के पथ को ही अपनाया गया परन्तु नवीन भावावेश के साथ। तेजनारायण काक के 'मदिरा' में 'गीतांजलि' का नवीन प्रभाव दृष्टिगोचर हुआ, रामकुमार वर्मा का 'हिमहास' प्रकृति-दर्शन और देश के प्रति कर्त्तव्य पालन की भावना को लेकर सामने आया। रामेश्वरी देवी गोयल का 'जीवन का सपना' सांकेतिक शैली में हृदय की पीड़ा को मुखर कर गया।

सन् १९३७ से दिनेशनन्दिनी डालमिया के इस क्षेत्र में पदार्पण करने से हिन्दी गद्यकाव्य पुनः एक नई करवट लेता है। लौकिक प्रेम के रंगीन चित्र पहली बार उनके 'शबनम' नामक संग्रह में दिखाई पड़ते हैं और इससे डाक्टर कमलेश के शब्दों में "गद्यगीत की धारा में हलचल मच जाती है।" दिनेशनन्दिनी ने प्रायः गद्यगीत ही अधिक लिखे हैं। प्रो० विनयमोहन शर्मा हिन्दी गद्यकाव्य के इतिहास में दिनेशनन्दिनी और माखनलाल चतुर्वेदी का महत्व बताते हुए कहते हैं—"मेरा मत है कि गद्यगीत की रचना में दिनेशनन्दिनी और गद्यकाव्य की रचना में माखनलाल सी भावुकता और कल्पनाशीलता बहुत कम गद्यकवियों में परिलक्षित होती है। सूक्तिकार की दृष्टि से माखनलाल का प्रतिद्वन्द्वी कदाचित ही कोई हिन्दी कवि हो।"[1]

आगे चल कर दिनेशनन्दिनी के नवीन संग्रहों में से 'शारदीया' में उनकी व्यथा और उग्र हो उठती है तथा 'जागृत स्वप्न' में देश और समाज का चित्रण प्रमुख रूप धारण कर लेता है। उनके आगामी संग्रहों 'वंशीरव' में प्रेम की वही तीव्रता और कसक, 'उन्मन' में आध्यात्मिक स्पर्श, 'स्पन्दन' में मांसल सौन्दर्य है।

इसी काल में रावी की 'पूजा', भँवरमल सिंघी की 'वेदना' और नारायण दत्त बहुगुना की 'विभावरी' में 'गीतांजली' ही नवीन स्वर के साथ बोलती प्रतीत होती है। महाराज कुमार रघुवीरसिंह 'शेष स्मृतियाँ' में ऐतिहासिकता को गद्यकाव्य का रूप पहना कर एक नई शैली का प्रवर्त्तन करते हैं। अज्ञेय

१—हिन्दी गद्य काव्य—भूमिका भाग।

अपनी 'चिन्ता' में फ्रायड के सिद्धान्त का सहारा लेते हैं और परमेश्वरी लाल गुप्त 'बन्दी की कल्पना' में जेल-जीवन का चित्रण करते हैं। रावी की शुभ्रा यौवन की तीखी अतृप्ति है। तेजनारायण काक 'निर्झर और पाषाण' में खलील जिब्रान की शैली का अनुकरण करते है और माखनलाल चतुर्वेदी अपने 'साहित्य देवता' द्वारा लाक्षणिक और रहस्यात्मक शब्दावली में देशभक्ति और प्रेम की अनूठी व्यंजना कर हिन्दी गद्यकाव्य में एक नवीन धारा का प्रवर्त्तन करते हैं। चतुरसेन शास्त्री का 'जवाहर' प्रशस्ति-गायन को लेकर चलता है। रघुबरनारायण सिंह का 'हृदय तरंग', रामनारायण सिंह का 'मिलन पथ', बालकृष्ण बल्दुवा का 'अपने गीत', ब्रह्मदेव के 'निशीथ' और 'आँसू भरी धरती', विद्यावती देवी भार्गव का 'श्रद्धांजलि' आदि रचनायें इस परम्परा को समृद्ध बनाने में सहायक हैं। स्नेहलता शर्मा 'विषाद' में तथा व्योहार राजेन्द्रसिंह 'मौन के स्वर' में नवीन रूप लेकर सामने आते हैं। महावीरशरण अग्रवाल का 'गुरुदेव' अरविन्द दर्शन से तथा शकुन्तला कुमारी रेणुका 'उन्मुक्ति' में वेदान्त और प्रेम की भावना लेकर चले हैं।

हिन्दी में मौलिक कृत्तियों के अतिरिक्त अनेक अनुवाद भी प्रकाशित हुए हैं जिनमें देशी-विदेशी अनेक लेखकों की रचनाओं को हिन्दी में रूपान्तरित किया गया है।

हिन्दी में कुल मिला कर लगभग एक सौ गद्य काव्य प्रकाशित हुए हैं। यह छोटी सी संख्या इस बात का प्रमाण है कि यह विधा हिन्दी में अधिक लोकप्रिय नहीं हो सकी और आजकल तो इस विधा के दर्शन बहुत कम होते हैं।

---

# ५१—भक्ति : स्वरूप और विकास

हम पीछे भक्तिकाल का विवेचन करते हुए भारतीय भक्ति-आन्दोलन का संक्षिप्त परिचय दे आये हैं। प्रस्तुत निबन्ध में हम 'भक्ति' का विश्लेषण करते हुए 'भक्ति' शब्द के अर्थ, उसके प्रकार, विभिन्न भक्ति-सम्प्रदायों का परिचय आदि दिखाकर भक्ति का एक समन्वित स्वरूप प्रस्तुत करने का प्रयत्न करेंगे और साथ ही उसके विकास पर भी पुनः एक दृष्टि डालेंगे।

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने प्रत्येक धर्म के तीन क्षेत्र माने हैं—

१. **आप्त शब्द**—जिसका शासन कर्म तथा थोड़ा बहुत बुद्धि पर भी पाया जाता है।

२. **बुद्धि**—जो मार्ग निश्चय करती है।

३. **हृदय**—जिनकी उमंग में लोग उस मार्ग को जगमगाते हुए आप से आप चले चलते हैं।

उपर्युक्त तीनों क्षेत्रों को दूसरे शब्दों में कर्म मार्ग, ज्ञानमार्ग और भक्ति-मार्ग कहा जाता है। धर्म का शासन-पक्ष किसी कर्म के पालन के फल का लोभ और उल्लंघन के दण्ड का भय दिखाकर आज्ञा देता है कि—'ऐसा करो, ऐसा न करो; इसके विपरीत धर्म का बुद्धि पक्ष (ज्ञानमार्ग) विवेक को जाग्रत करने का प्रयत्न करते हुए समझता है कि—'ऐसा करना चाहिए और ऐसा नहीं करना चाहितु; ऐसा करना उचित है और ऐसा करना अनुचित।' शुक्ल जी इन दोनों मार्गों पर चलने वालों को 'शुष्क धार्मिक' कहते हैं। इनमें से कुछ लोग तो धर्म के विधि-निषेध वाले शासन क्षेत्र तक ही रह जाते हैं जो कर्म मार्गी कहलाते हैं तथा कुछ उनसे थोड़ा और आगे बढ़कर बुद्धि पक्ष का अव-लम्बन करते हैं। ये ही ज्ञानमार्गी कहलाते हैं। शुक्ल जी 'भक्त धार्मिकों' को इन दोनों से श्रेष्ठ मानते हैं। आप इसका विवेचन करते हुए लिखते हैं—

"इन दोनों प्रकार के शुष्क धार्मिकों से भक्त धार्मिक श्रेष्ठ होते हैं जो धर्म के रसात्मक स्वरूप का साक्षात्कार करते हैं। शब्दावलम्बी शासन पक्ष-दर्शी शुष्क धार्मिक के लिए धर्म राजा है। जिसके सामने वह प्रजा की तरह बड़े अदब कायदे के साथ—नियम और विधि के पूरे पालन के साथ—डरता-डरता जाता है। बुद्धिपक्ष दर्शी के लिए धर्म गुरु या आचार्य है जिसके सामने वह

विनीत शिष्य के रूप में शंका-समाधान करता पाया जाता है। पर भक्त धार्मिक के लिए धर्म प्यार से पुकारने वाला पिता है। उसके वह सामने वह भोले-भाले छोटे बच्चे की तरह जाता है, कभी उसके ऊपर लोटता है, कभी सिर पर चढ़ता है, यहाँ तक कि कभी-कभी दाढ़ी भी पकड़ लेता है। वह धर्म को प्यार करता है; धर्म उसे अच्छा लगता है। उसका आनन्दलोक भी शुष्क धार्मिकों के स्वर्ग से ऊपर है। वह प्रिय या उपास्य का सामीप्य है।"[२]

इस प्रकार शुक्लजी के अनुसार—"भक्ति मार्ग अपने विशुद्ध रूप में धर्म भावना का भावात्मक या रसात्मक विकास है। यह विकास उपास्य ईश्वर के स्वरूप की प्रतिष्ठा के उपरान्त ही होता है। स्वरूप की यह प्रतिष्ठा तत्व चिंतन या ज्ञान की प्रकृत पद्धति के द्वारा ही हो सकती है और सर्वत्र हुई है।" धर्म के इस अन्तिम रसात्मक पक्ष अर्थात् भक्ति तक मनुष्य का हृदय उपास्य के स्वरूप की उन्नत भावना के उपरान्त पहुँचा है।

शुक्ल जी की भक्ति-विषयक उक्त व्याख्या को समझने के लिए हमें प्राचीन एवं नवीन विद्वानों या ग्रन्थों द्वारा प्रस्तुत की गई भक्ति की व्याख्या को भी समझ लेना आवश्यक है।

'भक्ति' शब्द का शाब्दिक अर्थ है—'भगवान की सेवा करना।' यह संस्कृत के 'भज सेवायाम्' धातु से बनाया गया है। संस्कृत के प्राचीन ग्रन्थों में भक्ति का विभिन्न प्रकार से विवेचन किया गया है। 'शाण्डिल्य भक्ति सूत्र' के अनुसार—"सा परानुरक्तिरीश्वरे" अर्थात् ईश्वर में अतिशय अनुरक्ति ही भक्ति है। 'नारद भक्ति सूक्ति' का कहना है कि—"स त्वस्मिन परम प्रेम रूपा" अर्थात् ईश्वर के प्रति परम प्रेम ही भक्ति है। श्रीमद्भागवत भक्ति का मूलाधार ग्रन्थ माना जाता है। उसमें भक्ति का लक्षण बताते हुए कहा गया है—

"स वै पुंसां परोधर्मो यतो भक्तिरधोक्षजे।
अहैतुक्य प्रतिहता यथाऽऽत्मा संप्रसीदति।।"

अर्थात् मनुष्यों के लिए सर्वश्रेष्ठ धर्म वही है जिसके द्वारा भगवान कृष्ण में भक्ति हो, भक्ति ऐसी हो जिसमें किसी प्रकार की कामना न हो और जो नित्य निरन्तर बनी रहे। ऐसी भक्ति से आनन्दस्वरूप भगवान् की उपलब्धि करके भक्त कृतकृत्य हो जाता है।[१] मध्वाचार्य के मतानुसार—"भगवान में महात्म्य ज्ञान पूर्वक सुदृढ़ और सतत स्नेह ही भक्ति है। इससे अधिक मुक्ति का कोई दूसरा सरल उपाय नहीं है। यह परमप्रेम जो पूर्वज्ञान से उत्पन्न होता है और सर्वदा विद्यमान रहता है, भक्ति कहा जाता है।"[२] उपनिषदों में भी भक्ति का

---

१—सूरदास—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल।

१,२—हिंदी और कन्नड़ में भक्ति आन्दोलन का तुलनात्मक अध्ययन—डा० हिरण्मय से उद्धृत।

विवेचन किया गया है। 'गोपालपूर्व तापनी' उपनिषद में कहा गया है – 'मन को भगवान में पूर्ण रूप से केन्द्रित करके किसी फल की इच्छा किए बिना उनका निरन्तर भजन करना ही भक्ति है।"[३] 'भक्तिरसामृत सिन्धु' के रचयिता श्री रूप गोस्वामी के अनुसार—"ज्ञान और कर्म के प्रभाव से रहित हो किसी प्रकार के फल की इच्छा किए बिना निरन्तर कृष्ण का प्रेमपूर्वक ध्यान करना ही भक्ति है।"[४] 'भक्ति रसायन' में इसी बात को इस प्रकार कहा गया है— "मन की उस वृत्ति को भक्ति कहते हैं जो आध्यात्मिक साधना से द्रवीभूत होकर ईश्वर की ओर प्रवाहित होती है।"[५] डाक्टर हजारी प्रसाद द्विवेदी के अनुसार—"भक्ति भगवान के प्रति अनन्यगामी एकान्त प्रेम का ही नाम है।"[६]

भक्ति-विषयक उपर्युक्त परिभाषाओं एवं व्याख्याओं से स्पष्ट हो जाता है कि भक्ति ईश्वर के प्रति निस्वार्थ प्रेम-भावना को कहते हैं।

विकास की दृष्टि से कर्म, ज्ञान और भक्ति का पूर्वापर सम्बन्ध माना जाता है। भक्ति की भावना एकाएक ही उत्पन्न न होकर मानव-विकास के विभिन्न चरणों की चरम परिणति है। मानव अपने आदिम रूप में कर्म मार्गी था; सभ्यता का विकास होने पर जब उसने विवेक से कार्य लेना आरम्भ किया तो ज्ञानमार्गी बना और जब ज्ञान द्वारा उसने ईश्वर के स्वरूप की प्रतिष्ठा कर ली तो उस ईश्वर का सामीप्य लाभ करने के लिए वह भक्तिमार्गी बन गया। इस विकास को हमें तनिक विस्तारपूर्वक समझ लेना चाहिए।

मानव-विकास के लम्बे इतिहास में मानव की ईश्वर अथवा देवता विषयक भावनायें क्रमशः उन्नत, व्यापक एवं परिष्कृत होती चली गई हैं। अपनी आरम्भिक दशा में मानव की दृष्टि में देवता एक ऐसा शासक था जो पूजा करने पर रक्षा और कल्याण करता था तथा पूजा न पाने पर क्रुद्ध होकर अनिष्ट करता था। उसकी पूजा के मूल में भय और लोभ की प्रवृत्तियाँ प्रमुख थीं। वनदेवता, ग्रामदेवता, कुलदेवता आदि इसी प्रकार के देवता थे। कुछ अपेक्षाकृत सभ्य जातियों में प्राकृतिक व्यक्तियों—सूर्य, चन्द्र, अग्नि, वायु, जल आदि के नाना प्रकार के उपकारों से प्रभावित होकर इनकी उपासना की जाती थी जो कृतज्ञता का प्रकाशन होता था। शुक्लजी के शब्दों में—"ऐसे देवताओं की उपासना में धर्म के स्वरूप का आभास मिलता है। उपास्य के इस उपकारी स्वरूप के भीतर अखिल विश्व के पालक और रक्षक भगवान के व्यापक स्वरूप की भावना का अंकुर छिपा था।"

---

३,४,५,६—**हिंदी और कन्नड़ में भक्ति आन्दोलन का तुलनात्मक अध्ययन– डा० हिरण्मय से उद्धृत।**

कुल देवता आदि देवताओं की भावना ने ही आगे चलकर 'एकेश्वरवाद' (Monotheism) में विकास पाया। प्राचीन आर्य प्राकृतिक शक्तियों को देवता के रूप में स्वीकार करते थे जिनके विभिन्न रूप थे। आगे चलकर ऋग्वेद में ही इन सब देवताओं का तत्वदृष्टि से एक में समाहार करके 'ब्रह्मवाद' (Monism) की प्रतिष्ठा की गई। इसके अनुसार अग्नि, वायु, वरुण, इन्द्र इत्यादि देवताओं को ब्रह्म के ही नाना रूप माना गया। इन देवताओं की पूजा का सम्बन्ध इनकी प्रसन्नता अथवा अप्रसन्नता के साथ था, मनुष्य के शील तथा आचरण के साथ नहीं। ये इसी लोक की सुख-समृद्धि से सम्बन्धित थे। और व्यक्ति का सुख इनसे ही सम्बन्धित था। आगे चल कर जब परलोक की भावना का उदय हुआ तो परलोक के सुख या 'निःश्रेयस' की कामना भी होने लगी। और निःश्रेयस की इस नवीन भावना ने देवताओं की पूजा से लोकहित को सम्बद्ध कर दिया। प्राचीन काल में किए जाने वाले बड़े-बड़े यज्ञ इसी भावना के प्रतीक थे। यह कर्मकाण्ड का रूप था।

परन्तु वैदिक कालीन जिस मननशीलता और भावुकता ने सम्पूर्ण देवों के एकत्व की भावना को जन्म दिया था वह आगे चलकर उपनिषद् काल में पूर्णता को पहुँची। इस भावना में सौंदर्य-भावना और शुद्ध अनुराग के बीज पहले से ही वर्तमान थे जिसने ब्राह्मण काल में 'नारायण' के रूप में सगुण ब्रह्म की स्थापना की। और जब आगे चल कर उस समष्टि शक्ति के स्वरूप के परिचय की उत्कण्ठा उत्पन्न हुई तो चिन्तकों ने अपनी बुद्धि और कल्पना की दौड़ लगानी प्रारम्भ की। यहीं से 'ज्ञानमार्ग' का प्रारम्भ मानना चाहिए। यही भाव-समन्वित ज्ञानमार्ग आगे चल कर उपनिषद् काल में पूर्णता तक पहुँच चुका था।

उपनिषद्काल में इस ज्ञान के दो रूप थे। आचार्य शुक्ल के शब्दों में इनमें से—"एक तो हृदय-पक्ष को बिल्कुल छोड़ कर केवल बुद्धि या विशुद्ध ज्ञान को लेकर चला और दूसरा हृदय-पक्ष समन्वित ज्ञान को लेकर।" इनमें से एक ने कर्मकान्डों का पूर्ण विरोध करते हुए केवल मनन या चिन्तन के मार्ग को ही स्वीकार किया। इसे 'निबृत्ति-परक-ज्ञानमार्ग' कहा जाता है। दूसरे वर्ग ने ज्ञान के साथ-साथ निष्काम कर्म का भी उपदेश दिया। इसे कर्म-परक-ज्ञानमार्ग कहा गया है। कर्म परक ज्ञान मार्ग में बुद्धि और हृदय दोनों का समन्वय था। और इसी से आगे चलकर भक्ति का जन्म और विकास हुआ।

निवृत्ति परक ज्ञानमार्ग और कर्म परक ज्ञानमार्ग के अनुसार ब्रह्म के दो स्वरूपों की कल्पना की गई। कहीं उसे सगुण और व्यक्त कहा गया तथा कहीं निर्गुण और अव्यक्त। छान्दोग्योपनिषद् में ब्रह्म को— "मनोमय, प्राण शरीर,

भारूप, सत्य संकल्प, आकाशात्मा, सर्वकर्मा, सर्व-काम, सर्व गन्ध, सर्वरस, सर्वत्र सर्व शक्तिमान" आदि कहा गया जो सगुण और व्यक्त रूप था। इसके विपरीत कठोपनिषद् में उसे—"अशब्द, अस्पर्श, अरूप, अरस और अगन्ध" आदि कहा गया जो निर्गुण और अव्यक्त रूप था। वृहदारण्यक तथा ईशावास्य उपनिषदों में ब्रह्म को उभयात्मक अर्थात् व्यक्त और अव्यक्त दोनों प्रकार का माना गया।

भारतीय भक्ति मार्ग ब्रह्म के इसी उभयात्मक रूप को लेकर चला जिसमें मूर्त-अमूर्त, व्यक्त-अव्यक्त, चल-अचल, छोटा-बड़ा आदि दोनों प्रकार की भावनाओं का समान स्थान था। ब्रह्म के ये दोनों ही रूप नित्य और सत् हैं। इसी कारण ब्रह्म के सगुण और व्यक्त रूप को असत्, भ्रम या मिथ्या नहीं माना गया है। (आचार्य शुक्ल)

उपनिषद् काल से पूर्व उपास्य की केवल 'पूजा' की जाती थी। इस पूजा में 'उपासना' की भावना नहीं थी क्योंकि उपासना किसी स्वरूप की ही की जाती है। 'उपासना' की यह भावना 'पूजा' की भावना से अधिक व्यापक और परिष्कृत थी। उपासना द्वारा मानव ब्रह्म के और नजदीक पहुंच गया क्योंकि उसमें व्यक्तित्व और हृदय का योग था। इसी कारण इसे 'कर्म' से अधिक श्रेष्ठ माना गया।

कर्म के साथ मन के इस योग में मन की बोधवृत्ति और रागात्मिका वृत्ति दोनों का ही योग था। अर्थात् उसमें ज्ञान और उपासना, बुद्धितत्व और हृदयतत्व दोनों का मेल था। शुक्लजी के शब्दों में—"जहाँ से कर्म में हृदय-तत्व को कुछ अधिक स्थान देने की प्रवृत्ति हुई वहीं से भक्तिमार्ग का आरम्भ मानना चाहिए।" और यहीं से व्यक्ति के सुख की कामना के साथ-साथ लोक-कल्याण की भावना का प्रचार बढ़ा।

श्री मद्भगवद् गीता में निष्काम कर्म तथा कर्म, ज्ञान और उपासना के समन्वय पर अधिक बल दिया गया। निष्काम कर्म से अभिप्राय उन कर्मों से था जो केवल अपने ही लाभ के लिए न किए जाकर लोक की रक्षा, पालन एवं रंजन की दृष्टि से किए जायँ। इसमें लोक कल्याण की भावना अत्यधिक प्रबल थी। और इस लोक कल्याण की साधना के लिए गीता में उपासना के लिए ब्रह्म के सगुण रूप को स्वीकार किया गया। इस सगुण रूप की अभिव्यक्ति लोक की रक्षा, पालन और रंजन करने वाले रूप में हुई। अतः उपास्य के रूप में नारायण या वासुदेव को स्वीकार कर लिया गया। उपासक को अपने उपास्य का ही अनुकरण करना चाहिए। अहिंसा भागवत धर्म का प्रधान लक्षण लोक कल्याण की भावना के कारण ही माना गया। ब्रह्म के इस स्वीकृत सगुण रूप में ब्रह्म के निर्गुण और सगुण दोनों ही रूप समाहित

थे। ब्रह्म के इस समन्वित रूप का पूर्ण ज्ञान प्राप्त करना असम्भव था। ज्ञान मार्ग की सुनी सुनाई बातों के आधार पर ब्रह्म के पूर्ण ज्ञान को प्राप्त करने का दम्भ इसी कारण अधिक प्रचार न पा सका।

गीता में कर्म के फल की आसक्ति को समाप्त कर 'सर्वकर्म' स्वरूप भगवान के अनन्त दीप्ति, शक्ति, सौन्दर्य, ऐश्वर्य, माधुर्य से युक्त रूप की ओर मानव को आकर्षित किया गया। इसी आकर्षित होने को भक्ति कहते हैं। भक्ति के आलम्बन स्वरूप भगवान के जिस उपास्य रूप का चित्रण गीता में किया गया वह बहुत व्यापक था। वह लोकरक्षा और लोकमंगल करने वाली धर्मशक्ति का स्वरूप था। उसमें शक्ति, शील, सौन्दर्य, ऐश्वर्य का समन्वित रूप था। अवतार का हेतु इसी कारण लोक में धर्म की स्थापना करना माना गया था। आगे चलकर गीता के इस भक्तिमार्ग से लोक-धर्म-पक्ष या कर्मपक्ष हटता गया और आगे चलकर ऐसे माधुर्य पूर्ण उपास्य को अपनाया जाने लगा जो अत्यन्त घनिष्ठ प्रेम का अवलम्बन हो सके। भगवान के लोकरक्षक गुण तिरोहित होने लगे। श्रीमद्‌भागवत में भगवान के इसी माधुर्य रूप की प्रतिष्ठा हुई। शुक्ल जी के शब्दों में—

"भागवत ने कृष्ण की वह मधुर मूर्त्ति सामने रखी जो प्यार करने योग्य हुई—उस ढङ्ग का प्यार जिस ढङ्ग के प्यार की प्रेरणा से माता-पिता अपने बच्चे को दुलारते-पुचकारते हैं, उस ढङ्ग का प्यार जिस ढङ्ग के प्यार की उमंग में प्रेमिका अपने प्रियतम का ललक कर आलिङ्गन करती है। भागवत ने भगवान को प्यार करने के लिए भक्तों के बीच खड़ा कर दिया।"

गीता में भक्ति का कर्म-ज्ञान-समन्वित रूप था। वहाँ मोक्ष की प्राप्ति ज्ञान के द्वारा मानी गई तथा भक्ति को ज्ञान प्राप्ति का साधन माना गया। परन्तु भागवत में भक्ति को सर्वोपरि प्रधानता प्रदान कर उसे साधन न मान कर साध्य माना गया। यहाँ यह प्रश्न उठ खड़ा होता है कि क्या ज्ञान के बिना भी भक्ति सम्भव है? इसका उत्तर उपनिषदों में मिल जाता है। उपनिषदों ने पहल ब्रह्म के व्यापक स्वरूप का ज्ञान करा कर तब उपासना का मार्ग खोला था। जब ज्ञान द्वारा जाने गए ब्रह्म के स्वरूप की ओर हृदय आकर्षित होता है तभी जीवन की सच्ची साधना प्रारम्भ होती है। ज्ञान द्वारा जाना हुआ ब्रह्म का स्वरूप जैसा होगा उस स्वरूप का भक्त वैसे ही स्वरूप को प्राप्त होगा। इसी कारण भक्ति मार्ग के विभिन्न आचार्य ज्ञानी और भक्त दोनों ही थे। तुलसी ने ज्ञान और भक्ति में जो किसी प्रकार का विरोध नहीं माना था उसका रहस्य यही था। क्योंकि उपास्य के स्वरूप की प्रतिष्ठा तत्वचिन्तन या ज्ञान की प्रकृत पद्धति के द्वारा ही हो सकती है और भक्ति

उपास्य के उसी स्वरूप की की जाती है। इसलिए ज्ञान के बिना भक्ति अधूरी है। सूर और तुलसी भक्त होने के साथ ही विद्वान् भी थे। इसी कारण वे भक्ति का वह स्वरूप उपस्थित करने में पूर्ण सफल हुए जहाँ कबीर आदि को असफलता मिली थी।[1]

अब हम भक्ति-विषयक उपर्युक्त विवेचन को यहीं समाप्त कर भक्ति के प्रकार, साधन तथा उसके विभिन्न सम्प्रदाओं का परिचय देने का प्रयत्न करेंगे।

आचार्यों ने भक्ति के दो प्रधान रूप माने हैं—गौणी भक्ति तथा पराभक्ति। इनमें से गौणी भक्ति भक्ति का साधन पक्ष और पराभक्ति उसका साध्य पक्ष है। भगवान का निरन्तर आराधन, भजन, श्रवण, कीर्त्तन आदि भक्ति का साधन पक्ष है और भगवान में परानुरक्ति ( सिद्ध दशा की प्राप्ति ) उसका साध्य पक्ष है। गौणी भक्ति के पुनः दो विभाग किए गये हैं—वैधी और रागानुगा। शास्त्रोक्त विधि-निषेधों का जिसमें पालन किया जाता है उसे 'वैधी' भक्ति कहते हैं। भगवान के प्रति अनन्य प्रेम तथा उससे उत्पन्न परम शान्ति एवं आनन्द की प्राप्ति जिससे हो वह 'रागानुगा' भक्ति है। इसमें शास्त्रोक्त विधि-निषेधों को कोई महत्व नहीं दिया जाता।

गौणी भक्ति के पाँच अंग माने गये हैं-—(१) उपासक, (२) उपास्य, (३) पूजा-द्रव्य, (४) पूजा विधि, तथा (५) मन्त्र जप। भागवत में मानव की वृत्तियों के आधार पर पहले भक्ति के चार भेद माने गये हैं—(१) सात्विकी, (२) राजसी, (३) तामसी, तथा (४) निर्गुण। इनमें से प्रथम तीन सकाम होती हैं। प्रथम में मुक्ति की कामना, द्वितीय में धन, घरबार आदि की इच्छा, तृतीय में शत्रुओं का नाश आदि की कामना रहती है। ये तीनों प्रकार निम्न कोटि की भक्ति के माने जाते हैं। इसमें सर्वश्रेष्ठ निर्गुण भक्ति है जिसमें किसी प्रकार की कोई कामना नहीं की जाती। न मुक्ति की तथा न अन्य किसी प्रकार की भौतिक सुख-सुविधा की। यही अनन्य भक्ति कहलाती है। अनन्य भक्त संसार के राग-द्वेषों से ऊपर उठकर सर्वथा निष्काम बन केवल भगवान के दर्शन में ही परम आनन्द का लाभ करता है।

भक्ति के साधन-पक्ष ( गौणी भक्ति ) को ध्यान में रखकर भागवत में पुनः भक्ति के नौ भेद माने गए हैं जो 'नवधा भक्ति' कहलाते हैं ये हैं—(१) श्रवण, (२) कीर्त्तन, (३) स्मरण, (४) पादसेवन, (५) अर्चन, (६) वन्दन, (७) दास्य, (८) सख्य, तथा (९) आत्म-निवेदन। इनमें से अन्तिम

१—भक्ति का उपर्युक्त विकास शुक्लजी के आधार पर दिखाया गया है।

तीन—दास्य, सख्य और आत्म-निवेदन रागानुगा भक्ति के अंग हैं तथा प्रथम छः वैधी भक्ति के। इनमें आत्म-निवेदन को इस नवधा-भक्ति की चरम परिणति माना गया है। वैधी भक्ति आगे चलकर नवधा भक्ति के अन्तिम तीन सोपानों में रागानुगा भक्ति का स्वरूप धारण कर लेती है और आत्म-निवेदन रागानुगा भक्ति की चरम परिणति है। भक्ति की चरम परिणति आत्म-समर्पण इसी आत्म-निवेदन का अन्तिम रूप है। और आत्म-समर्पण का यही भाव शरणागति है जो भक्ति की चरम अवस्था है। इस नवधा भक्ति को सभी सगुण भक्तों ने स्वीकार किया है।

'नारद भक्ति सूत्र' में भक्ति को परम प्रेमरूपा मानकर उसकी ग्यारह आसक्तियाँ बताई गई हैं—(१) गुणमाहात्म्यासक्ति, (२) रूपासक्ति, (३) पूजासक्ति, (४) स्मरणासक्ति, (५) दास्यासक्ति, (६) सख्यासक्ति, (७) कान्तासक्ति, (८) वात्सल्यासक्ति, (९) आत्मनिवेदनासक्ति, (१०) तन्मयासक्ति, तथा (११) परम विरहासक्ति।

भगवान के भक्तों में से ब्रज गोपियों में उपर्युक्त सम्पूर्ण आसक्तियाँ विद्यमान थीं क्योंकि वे प्रेमरूपा भक्ति की पूर्णता को पहुँच गई थीं। डाक्टर हिरण्मय के अनुसार—"जिनमें इन सभी आसक्तियों का विकास नहीं हो पाता उन्हें अपनी-अपनी रुचि के अनुसार, इनमें से एक या एक से अधिक भावों से भगवान के साथ प्रेम करना चाहिए।"[१]

डा० हिरण्मय के अनुसार 'भक्ति रसामृत सिन्धु' के रचयिता चैतन्य मतावलम्वी गोस्वामी ने भक्ति को एक रस मानकर उसके दो प्रकार माने हैं—(१) मुख्य भक्ति रस तथा, (२) गौण भक्ति रस। मुख्य भक्ति रस के अन्तर्गत उन्होंने शान्त, प्रीति, प्रेम, वत्सल, मधुर आदि कोमल रसों को माना है तथा गौण भक्ति रस के अन्तर्गत हास्य, अद्‌भुत, वीर, करुण, रौद्र, भयानक, वीभत्स आदि को। सभी वैष्णव आचार्यों ने मुख्य भक्ति रस को ही माना है। दास्य और सरूप भक्ति भाव उसी के अन्तर्गत आ जाते हैं। सगुणोपासक भक्तों ने इन्हीं को अपनी भक्ति का आधार बनाया है। निर्गुणोपासकों ने दास्य, शान्त और माधुर्य भाव को ही अधिक अपनाया है। क्योंकि इसके लिए अवतार की अर्चना करने की जरूरत नहीं रह जाती। सभी वैष्णव भक्तों ने परमात्मा को 'पुरुष' मानकर उसके साथ सभी प्रकार के लौकिक सम्बन्ध—पति-पत्नी, पिता-पुत्र, स्वामी-सेवक आदि—जोड़े हैं। सूफी भक्तों ने परमात्मा को 'माशूक' अर्थात् 'प्रिया' मान उसके प्रति अपने रति भाव की अभिव्यक्ति कर उपासना की है।

---

१—हिंदी और कन्नड़ में भक्ति आन्दोलन का तुलनात्मक अध्ययन—डा० हिरण्मय।

भक्ति की प्राप्ति किन साधनों द्वारा सम्भव होती है, इस विषय पर भी आचार्यों ने पर्याप्त प्रकाश डाला है। सभी ने सन्त-समागम, गुरु, शास्त्रों का अध्ययन आदि को भक्ति की प्राप्ति के लिए आवश्यक माना है। और यह सारे साधन भगवान की अनुकम्पा होने पर ही सुलभ होते हैं। कुछ भक्तों ने 'गुरु' को भक्ति-साधना का प्रधान अङ्ग माना है। कुछ ने तो गुरु को साक्षात् परब्रह्म मान कर उसी की उपासना की है। उपनिषदों में गुरु-भक्ति को परमात्मा की भक्ति के तुल्य माना गया है। गुरु को माता, पिता तथा साक्षात् ईश्वर बताया गया है। भक्ति-साधना में, चाहे वह निर्गुण की हो अथवा सगुण की, गुरु की महिमा सर्वोपरि रही है। गुरु के बिना ईश्वर-भक्ति की प्राप्ति असम्भव मानी गई है।

भक्ति-साधना के मार्ग में अनेक प्रकार के विघ्न भी आते हैं। दुष्टों की संगति करना, विषयों में आसक्ति का रहना, दम्भ करना, वाद-विवाद अर्थात् तर्क करते रहना आदि भक्ति-साधना के मार्ग के बहुत बड़े विघ्न हैं। यहां तक कि फल की आशा करना भी भक्ति-मार्ग में बाधक माना गया है। आचार्यों ने एक स्वर से भगवद् प्राप्ति का सर्वाधिक सरल मार्ग भक्ति मार्ग को ही माना है। अन्य मार्ग इतने पेचीदे, कठिन और लम्बे होते हैं कि उन पर भटक जाना सम्भव होता है; परन्तु भक्ति मार्ग के पथिक का पथ-प्रदर्शन तो स्वयं भगवान करते हैं और साथ ही उसकी रक्षा भी। ऐसी स्थिति में भक्त को किसी भी प्रकार का भय नहीं रह जाता। और अनन्य भक्ति की प्राप्ति तो केवल इसी मार्ग का अवलम्बन करने से होती है। गीता में इस बात को इस प्रकार कहा गया है—"अनन्य भक्त को ही भगवान के दर्शन होते हैं, जो न वेद से, न तप से, न दान से और न यज्ञ से ही सम्भव है।"

## विकास

अनादि काल से वैदिक-धर्म दो प्रधान शाखाओं में विकास को प्राप्त होता आया है—शैव मत तथा वैष्णव मत। इन दोनों ही मतों के मूल में भक्ति की धारा अद्यावधि प्रवाहित होती आई है। परन्तु वैष्णव मत के आश्रय में ही भक्ति की धारा अधिक महत्व पाती रही है। वैदिक धर्म का विकास क्रमशः भागवत, सात्वत और पांचरात्र मतों में पाया जाता है। दूसरे शब्दों में इसे विष्णु की उपासना का क्रमिक विकास भी कहा जा सकता है। विष्णु का आदि रूप वेदों में मिलता है। वहाँ विष्णु एक देवता है, साथ ही अन्य देवता भी हैं। परन्तु कालान्तर में सम्पूर्ण देवता विष्णु में ही समाहित होते जाते हैं। सब के गुण विष्णु के गुण मान लिये जाते हैं। विष्णु में चमत्कार एवं

अलौकिक शक्ति का समावेश होता है और अन्त में विष्णु को एक सर्वशक्तिमान, लोकरक्षक, सर्व श्रेष्ठ देवता के रूप में प्रतिष्ठित कर दिया जाता है।

विष्णु षट् ऐश्वर्यों से सम्पृक्त होने के कारण 'भगवत' कहलाये और उनकी उपासना करने वाले 'भागवत'। आगे चल कर महाभारत काल तक आते-आते विष्णु और वासुदेव-कृष्ण का एकीकरण हो गया। कृष्ण के यादव वंश को 'सात्वत' वंश भी कहा गया है; इसलिए 'भागवत' मत का दूसरा नाम 'सात्वत' भी पड़ गया। प्रमाण मिलते हैं कि ये सात्वत दक्षिण भारत तक अपने धर्म का प्रचार करने गए थे। गीता इस मत का प्रधान ग्रन्थ माना जाता है। उसके अनुसार भागवत मत का चरम लक्ष्य 'एकान्तिक भक्ति' माना गया है।

इस वैष्णव मत का अन्तिम विकसित रूप पाँचरात्र-मत के रूप में दिखाई पड़ता है। पांचरात्र-मत के उपास्य-देव भी 'वासुदेव' अर्थात् कृष्ण हैं। इस मत में ब्रह्म के सगुण और निर्गुण दोनों ही रूप स्वीकार किए गए हैं। इसका मुख्य उद्देश्य भक्ति के साधन-मार्ग का निरूपण करना रहा। और दुखमय संसार से मुक्ति पाने के लिए भक्ति को ही एकमात्र साधन माना गया। इस भक्ति की प्राप्ति के लिए भगवान की शरणागति अथवा प्रपत्ति को ही प्रधान साधन स्वीकार किया गया। पाँचरात्र के उपासकों के लिए 'शरणागति' केवल मानसिक भावना ही न रह कर, उसका व्यावहारिक जीवन में विधिवत् अनुष्ठान करना भी अनिवार्य बन गया। इस पांचरात्र मत के समावेश से 'भक्ति' ने एक लोकधर्म का स्वरूप धारण कर लिया। और 'शरणागति' की इसी भावना को लेकर परवर्ती आचार्यों ने भक्ति को चरम विकास की सीमा तक पहुँचा दिया।

भक्ति के विकास की इस धारा में अनेक विघ्न भी उपस्थित हुए। जैन, बौद्ध आदि मतों ने भक्ति के मूल स्रोत वेदों का खण्डन करना प्रारम्भ किया। इस खण्डन और विरोध का परिणाम वज्रयान, सहजयान आदि वाममार्गी सम्प्रदायों के रूप में सामने आया। ये सम्प्रदाय "लोक-जीवन को विकृत आचरणों और आदर्शभ्रष्ट विकृत उपासना-मार्गों की ओर ले जा रहे थे।" फलस्वरूप वैदिक धर्म निष्प्रभ हो उठा था। शंकराचार्य ने इस स्थिति को समझा और इन सम्प्रदाओं का विरोध करने के लिये "एक ओर प्राचीन औपनिषदिक धर्म की पुनः स्थापना की; दूसरी ओर वेद-विरोधी विचारधारा के नाम पर पनपने वाले कुतर्क मूलक आवेग को रोक कर प्रबल आध्यात्मिक दर्शन का प्रतिपादन किया।"[1]

---

**१—हिन्दी और कन्नड़ में भक्ति-आन्दोलन का तुलनात्मक-अध्ययन डा० हिरण्मय।**

शंकराचार्य का यह अद्वैतवादी दर्शन उपर्युक्त विकृतियों के बढ़ाव को रोकने में तो समर्थ हुआ परन्तु उनका दर्शन अपनी अत्युच्चता एवं जटिलता के कारण जन-मानस को प्रभावित करने में असमर्थ रहा। अद्वैतवाद आचार्यों के वाद-विवाद की वस्तु ही अधिक बन सका। साधारण भावुक भक्त हृदय शंकर के अद्वैत में कोई अवलम्ब न पा सका। फिर भी इस मत ने इतना प्रभाव डाला कि अनेक आचार्य दार्शनिक दृष्टि से इसका खंडन करने के लिए उठ खड़े हुए। इन वैष्णव आचार्यों ने, जिनमें अधिकांश दक्षिण भारत के थे, अपने भक्ति प्रधान सम्प्रदाय का प्रचार करने के लिए संगठित रूप से आन्दोलन चलाया जिसका प्रभाव हिन्दी क्षेत्र एवं साहित्य पर बहुत गहरा और व्यापक पड़ा।

इन वैष्णव आचार्यों ने अपने भक्ति सम्प्रदाय का प्रचार करने के लिए अद्वैतवाद का खंडन करते हुए अनेक सम्प्रदायों की स्थापना की।

इन आचार्यों में सर्व प्रथम स्थान तमिलनाड के आचार्य नाथमुनि का माना जाता है जो नवीं सदी के उत्तरार्द्ध में हुए थे। उन्होंने विशिष्टाद्वैत मत के दार्शनिक तत्त्वों का प्रतिपादन कर आलवार भक्तों के लिए दार्शनिक पृष्ठभूमि प्रस्तुत की। भक्ति प्रधान वैष्णव मत के इस संगठन में आगे चल कर यामुनाचार्य ने बहुत बड़ा काम किया। इन्होंने पाँचरात्र के सिद्धान्तों तथा 'शरणागति' के तत्वों का विशद् एवं मार्मिक विवेचन किया। इन दोनों भक्त-आचार्यों द्वारा निर्मित पृष्टभूमि के आधार पर श्रीवैष्णव मत को सुव्यवस्थित रूप देने एवं उसका देशव्यापी प्रचार करने का सर्वाधिक श्रेय आगे चलकर श्रीरामानुजाचार्य को ही मिला। उन्होंने श्री सम्प्रदाय अथवा विशिष्टाद्वैत मत की स्थापना की तथा ग्रन्थ लिखकर श्रीवैष्णव सम्प्रदाय के दार्शनिक तत्वों का प्रतिपादन किया।

अद्वैतवाद के अनुसार जीव और ब्रह्म एक हैं। जीव ब्रह्म का ही प्रतिबिम्ब है और ब्रह्म के समान ही मुक्त तथा स्वप्रकाश है। संसार भ्रम अतः माया है। रामानुजाचार्य ने शंकर के इस मायावाद का खण्डन करते हुए ब्रह्म की एकता को अद्वितीय नहीं माना बल्कि ब्रह्म को चिन्मय आत्मा तथा जड़ प्रकृति से विशिष्ट घोषित किया। उन्होंने ब्रह्म को तीन गुणों से युक्त माना। साथ ही उन्होंने जीव और ब्रह्म की व्याख्या करते हुए बताया कि जीव न ब्रह्म का प्रतिबिम्ब है और न नित्य मुक्त ही। जीव ब्रह्म से निर्गत होने के कारण उसी का अंश है। जीव और जगत अनित्य न होकर नित्य तथा स्वतन्त्र हैं और ईश्वर के आधीन। ईश्वर जीव का नियामक है। जीव की मुक्ति ईश्वर पर ही अवलम्बित है। शङ्कर के अनुसार अविद्या जीव के बन्धन का एकमात्र

कारण है और यह बन्धन ज्ञान के द्वारा ही काटा जा सकता है। अज्ञान का नाश होते ही मुक्त आत्मा अपने स्वरूप में प्रकाशित होता है। परन्तु रामानुजाचार्य उपासना द्वारा ही जीव की मुक्ति को सम्भव मानते हैं। वे ज्ञान को मुक्ति का साधन न मानकर केवल भक्ति को मानते हैं। रामानुजाचार्य ने अपने श्री सम्प्रदाय में एकमात्र विष्णु की आराधना का विधान कर मानवमात्र को भक्ति का अधिकारी घोषित कर दिया। रामानुजाचार्य के इस सम्प्रदाय का उत्तर भारत के भक्ति आन्दोलन पर बड़ा गहरा प्रभाव पड़ा।

बारहवीं सदी में आकर श्री मध्वाचार्य ने शङ्कर के अद्वैतवाद का तीव्र विरोध करते हुए रामानुज के विशिष्टाद्वैत के सिद्धान्त को अस्वीकार कर दिया और द्वैतमत अर्थात् ब्रह्म-सम्प्रदाय की स्थापना की। इन्होंने भगवान और भक्त की पृथकता को भक्ति की पहली शर्त माना। इन दोनों में स्थायी अन्तर रहता है। रामानुज ने शङ्कर के अद्वैतवाद के साथ जो समझौता सा कर लिया था उसका मध्वाचार्य ने पूर्ण बहिष्कार कर दिया। इन्होंने श्रीहरि को अनन्तगुण परिपूर्ण, जगत को सत्य तथा जीव को श्रीहरि के किंकर माना। इन्होंने उपासना के दो प्रकार माने—शास्त्राभ्यास द्वारा तथा ध्यान द्वारा। शास्त्राभ्यास से अज्ञान दूर होता है और वस्तुतत्व का ज्ञान प्राप्त होता है। इस ज्ञान के प्राप्त होने पर ही परम भक्ति की प्राप्ति हो सकती है। इस मत में भक्ति को सर्वोच्च स्थान प्रदान कर उसे 'अमला भक्ति' अर्थात् सर्वथा दोष रहित भक्ति कहा गया है और यह भक्ति भगवान की कृपा होने पर प्राप्त होती है। उत्तर भारत का गौड़ीय वैष्णव सम्प्रदाय माध्व मत से प्रभावित बताया जाता है।

मध्वाचार्य से पूर्व श्री निम्बार्काचार्य ने द्वैताद्वैतवाद की स्थापना की थी जिसे सनक-सम्प्रदाय भी कहा जाता है। इन्होंने भी शङ्कर के अद्वैतवाद का विरोध किया था। इनके अनुसार जीव, जगत और ईश्वर भिन्न होते हुए भी जीव और जगत का अस्तित्व एवं व्यापार ईश्वर की इच्छा पर ही अवलम्बित रहता है। जीवात्मा अवस्था भेद से ब्रह्म के साथ भिन्न भी है और अभिन्न भी। ईश्वर की कृपा से ही जीव को अपनी प्रकृति का ज्ञान होता है। ब्रह्म अद्वैत, निर्विकार और अखण्ड है। ब्रह्म के निर्विकार रहते हुए भी माया के कारण उसका स्वाभाविक आनन्द अनन्त रूपों में प्रकट होता है। इनके अनुसार ब्रह्म के तीन रूप हैं—'पर अमूर्त्त' अर्थात् परम अक्षरतत्व, 'अपर अमूर्त्त' अर्थात् सर्वदृश्य और 'अपर मूर्त्त' अर्थात् जीव रूप। इसी कारण इस मत को द्वैताद्वैत कहते हैं।

उपासना के क्षेत्र में यह श्री सम्प्रदाय के भक्तियोग के समान है। इसमें भी शरणागति पर विशेष बल दिया गया है। "प्रपत्ति के द्वारा भगवद्-अनुग्रह

कारण है और यह बन्धन ज्ञान के द्वारा ही काटा जा सकता है। अज्ञान का नाश होते ही मुक्त आत्मा अपने स्वरूप में प्रकाशित होता है। परन्तु रामानुजाचार्य उपासना द्वारा ही जीव की मुक्ति को सम्भव मानते हैं। वे ज्ञान को मुक्ति का साधन न मानकर केवल भक्ति को मानते हैं। रामानुजाचार्य ने अपने श्री सम्प्रदाय में एकमात्र विष्णु की आराधना का विधान कर मानवमात्र को भक्ति का अधिकारी घोषित कर दिया। रामानुजाचार्य के इस सम्प्रदाय का उत्तर भारत के भक्ति आन्दोलन पर बड़ा गहरा प्रभाव पड़ा।

बारहवीं सदी में आकर श्री मध्वाचार्य ने शङ्कर के अद्वैतवाद का तीव्र विरोध करते हुए रामानुज के विशिष्टाद्वैत के सिद्धान्त को अस्वीकार कर दिया और द्वैतमत अर्थात् ब्रह्म-सम्प्रदाय की स्थापना की। इन्होंने भगवान और भक्त की पृथकता को भक्ति की पहली शर्त माना। इन दोनों में स्थायी अन्तर रहता है। रामानुज ने शङ्कर के अद्वैतवाद के साथ जो समझौता सा कर लिया था उसका मध्वाचार्य ने पूर्ण बहिष्कार कर दिया। इन्होंने श्रीहरि को अनन्तगुण परिपूर्ण, जगत को सत्य तथा जीव को श्रीहरि के किंकर माना। इन्होंने उपासना के दो प्रकार माने—शास्त्राभ्यास द्वारा तथा ध्यान द्वारा। शास्त्राभ्यास से अज्ञान दूर होता है और वस्तुतत्व का ज्ञान प्राप्त होता है। इस ज्ञान के प्राप्त होने पर ही परम भक्ति की प्राप्ति हो सकती है। इस मत में भक्ति को सर्वोच्च स्थान प्रदान कर उसे 'अमला भक्ति' अर्थात् सर्वथा दोष रहित भक्ति कहा गया है और यह भक्ति भगवान की कृपा होने पर प्राप्त होती है। उत्तर भारत का गौड़ीय वैष्णव सम्प्रदाय माध्व मत से प्रभावित बताया जाता है।

मध्वाचार्य से पूर्व श्री निम्बार्काचार्य ने द्वैताद्वैतवाद की स्थापना की थी जिसे सनक-सम्प्रदाय भी कहा जाता है। इन्होंने भी शङ्कर के अद्वैतवाद का विरोध किया था। इनके अनुसार जीव, जगत और ईश्वर भिन्न होते हुए भी जीव और जगत का अस्तित्व एवं व्यापार ईश्वर की इच्छा पर ही अवलम्बित रहता है। जीवात्मा अवस्था भेद से ब्रह्म के साथ भिन्न भी है और अभिन्न भी। ईश्वर की कृपा से ही जीव को अपनी प्रकृति का ज्ञान होता है। ब्रह्म अद्वैत, निर्विकार और अखण्ड है। ब्रह्म के निर्विकार रहते हुए भी माया के कारण उसका स्वाभाविक आनन्द अनन्त रूपों में प्रकट होता है। इनके अनुसार ब्रह्म के तीन रूप हैं—'पर अमूर्त्त' अर्थात् परम अक्षरतत्व, 'अपर अमूर्त्त' अर्थात् सर्वदृश्य और 'अपर मूर्त्त' अर्थात् जीव रूप। इसी कारण इस मत को द्वैताद्वैत कहते हैं।

उपासना के क्षेत्र में यह श्री सम्प्रदाय के भक्तियोग के समान है। इसमें भी शरणागति पर विशेष बल दिया गया है। "प्रपत्ति के द्वारा भगवद्-अनुग्रह

जीवों पर होता है और इस अनुग्रह के फ़लस्वरूप भगवान के प्रति उत्कट प्रेम का अविर्भाव होता है जिससे फिर भगवद् साक्षात्कार होता है ।" इस मत के परम उपास्य कृष्ण हैं। मध्वाचार्य ही सम्भवतः पहले आचार्य हैं जिन्होंने अपने भक्तिमार्ग में राधा की उपासना का सर्वप्रथम विधान किया था । इसमें राधा का महत्व कृष्ण के ही समान है। इस मत के अनुयायियों का विश्वास है कि —"क्रीड़ा के निमित्त एक ही ब्रह्म से दम्पत्ति-भाव से दो विग्रह उत्पन्न हुए— राधा और कृष्ण ।" इस मत के अनुसार 'प्रेम लक्षणा अनुरागात्मिका परम भक्ति' ही साधना का चरम लक्ष्य है।

भक्ति के विकास में विष्णुस्वामी द्वारा प्रवर्तित उस दार्शनिक विचारधारा का विशेष महत्व है जिसको आधार बनाकर वल्लभाचार्य ने अपने शुद्धाद्वैतवाद का प्रचार किया था। इस मत के अनुसार ब्रह्म सच्चिदानन्द स्वरूप है और अपनी 'ह्लादिनी संविद्' के द्वारा 'आश्लिष्ट' है। माया ईश्वर के आधीन है। जीव अपनी अविद्या द्वारा क्लेश पाता है। वह आनन्द प्राप्त करने का अधिकारी है और दुख भी भोगा करता है। अतः ईश्वर और जीव में स्पष्ट भेद है।

उपर्युक्त सभी आचार्यों ने शङ्कराचार्य के अद्वैतवाद का खण्डन करते हुए अपने-अपने सम्प्रदायों के दार्शनिक पक्षों का विवेचन किया था। इनमें परस्पर भेद होते हुए भी भक्ति के क्षेत्र में काफी समानता थी । इनके पारस्परिक भेदों को संक्षेप में डा० हिरण्मय के शब्दों में इस प्रकार रखा जा सकता है—

"श्री सम्प्रदाय की साधना-पद्धति पाँचरात्र पर अधिक अवलम्बित थी और उसमें शरणागति अथवा प्रपत्ति पर जोर था। निम्बार्काचार्य के सनक-सम्प्रदाय की प्रेमलक्षणा भक्ति का मुख्य आधार राधाकृष्ण की उपासना थी और वह हरिवंश पुराण, विष्णु पुराण और महाभारत से प्रभावित थी। मध्वाचार्य की कृष्णोपासना और विष्णुस्वामी की गोपालोपासना में मनोवेग के विस्तार के लिए कोई गुंजाइश नहीं थी। इसलिए आगे चलकर इसी कृष्णोपासना को अपना कर वल्लभाचार्य और चैतन्य महाप्रभु ने उत्तरी भारत में भक्ति आन्दोलन को एक नई दिशा की ओर मोड़ दिया जिसका प्रभाव परवर्ती सभी सम्प्रदायों पर पड़ा। जिस प्रकार आचार्य रामानन्द जी से प्रेरणा और शक्ति पाकर रामोपासना की सगुण और निर्गुण धारायें प्रवाहित हुईं उसी प्रकार आचार्य वल्लभ और चैतन्य महाप्रभु से स्फूर्ति ग्रहण कर राधाकृष्ण की उपासना के विभिन्न रूप प्रकट हुए।"

भक्ति के विकास में उक्त दार्शनिक विचारधाराओं के अतिरिक्त अन्य अनेक विचारधाराओं का भी पर्याप्त योग रहा है। बौद्ध धर्म के परवर्ती रूपों बज्रयान, सहजयान तथा पाशुपतमत, योग-परम्परा, सूफी मत आदि ने भी

भक्ति धारा को अनेक नई बातें दीं। बौद्धों के वज्रयान में जब तन्त्र-मन्त्र का प्रभाव अधिक बढ़ा और फलस्वरूप भ्रष्टाचार का साम्राज्य दृढ़ होने लगा तो सिद्धों ने उन भ्रष्टाचारी सिद्धान्तों का खंडन कर एक सहज मार्ग का नारा बुलन्द किया। ये सिद्ध जीवन की सहज प्रवृत्तियों में विश्वास रखते थे। इसी कारण इनके सिद्धान्त को 'सहज मार्ग' कहा गया। इन सिद्धों ने हिन्दू, जैन तथा बौद्ध साधना-पद्धतियों का विरोध करते हुए सहज-साधना का प्रचार किया। ये लोग चित्त शुद्धि पर विशेष बल देकर सहजावस्था की उपलब्धि को ही परम पुरुषार्थ मानते थे। "उनके अनुसार बद्ध चित्त द्वारा बन्धन मिलता है और मुक्त चित्त द्वारा मुक्ति मिलती है। जब चित्त खसम अर्थात् प्रकाश के समान शून्य रूप को धारण करके 'समसुख' अर्थात् सन्तुलित अवस्था में प्रवेश करता है तब उसे किसी भी इन्द्रिय के विषयों का अनुभव नहीं होता।" इस प्रकार इन सिद्धों ने जीवन में सदाचार, चित्तशुद्धि तथा निर्मल चरित्र को बहुत महत्व देकर विभिन्न साधना-मार्गों में छाए भ्रष्टाचार, आडम्बर आदि का विरोध किया। कबीर आदि सन्त-कवियों पर इस 'सहजयान' का बहुत गहरा प्रभाव पड़ा था।

सन्तों पर अद्वैतवाद का भी काफी प्रभाव था। उनका ज्ञान और उपदेश अद्वैत पर आधारित है। सन्त कवि माया की सत्ता और जीव ब्रह्म की एकता को स्वीकार करते हैं। इस एकता में माया बाधक है। ज्ञान से इस माया का नाश किया जाता है। ब्रह्म की प्राप्ति के लिए वे विशिष्टाद्वैतियों की भक्ति-भावना को तो स्वीकार करते हैं परन्तु उनकी द्वैत भावना को नहीं। इन पर बौद्धों के शून्यवाद का तथा सहजयानियों के सहज मार्ग का प्रभाव सिद्धान्तों की इसी एकता के आधार पर स्पष्ट होता है।

सूफी मत के भावात्मक रहस्यवाद ने भी भक्ति-धारा को बहुत कुछ प्रभावित किया है। नीरस ब्रह्मवाद पर सूफी प्रेमवाद का प्रभाव पड़ने से उसमें सरसता आ गई थी। हठयोगियों के नाथपंथ का भी भक्तिधारा के संतों पर काफी प्रभाव था। उन्होंने हठयोग को ब्रह्मप्राप्ति का साधन बना लिया था। परन्तु ये सारे प्रभाव गौण रहे। भक्ति की सरस धारा में इनका योगदान अधिक महत्वपूर्ण नहीं माना जा सकता। भक्ति की धारा का वास्तविक विकास तो रामानन्द और वल्लभ स्वामी के प्रयत्नों के द्वारा ही हुआ था। और उसमें भी सगुण भक्ति धारा निर्गुण भक्तिधारा की तुलना में अधिक प्रभावकारी और व्यापक रही। निर्गुण भक्तिधारा अपनी नीरसता के कारण साहित्य के सरस क्षेत्र को अधिक प्रभावित न कर सकी।

आगे चल कर सगुण भक्ति धारा के दो रूप—रामभक्ति तथा कृष्ण-

भक्ति विभिन्न उप-सम्प्रदायों में विभक्त हो गई। विकास की दृष्टि से इन उप-सम्प्रदायों का महत्व गौण है क्योंकि ये भक्ति के मूल रूप को नहीं बदल सके। भक्ति का स्थूल रूप प्रारम्भ से लेकर आज तक लगभग एक सा ही रहा। उसका साध्य वही रहा जो प्रारम्भ में था, साधनों में अवश्य थोड़े-बहुत भेद होते चले गये।[1]

—: ० :—

१—भक्ति काल के विवेचन के लिए देखिये निबन्ध संख्या ४।